॥ श्रीसच्चिदानन्दमूर्त्तये परमात्मने नमः ॥



श्री

# तुलसीदासकृत रामायन ॥

बनारस कालिज के पण्डित रामजसन ने बांचने की सुगमता के लिये पदों को अलग २ करके भाषा की चाल पर कई एक पुस्तकों से सोधकर छपवाया ॥

इस रामायन के अंत में कठिन शब्दों के अर्थ और इतिहास आदि भी लिखे हैं ॥

जिस किसी को लेना हो बनारस कालिज के पण्डित रामजसन के पास लिख भेजे ॥


॥ बनारस ॥

॥ मेडिकल हाल के छापेखाने में छापी गई ॥

सन् १८६८ ई०

॥ चौपाई ॥

बंदौं गुरुपदपदुमपरागा । सुरुचि सुबास सरस अनुरागा
अमियमूरिमय चूरन चारू । समन सकल भवरुजपरिवारू
सुकृतसंभुतन बिमल बिभूती । मंजुल मंगलमोदप्रसूती
जनमनमंजुमुकुरमलहरनी । किये तिलक गुनगनबसकरनी
श्रीगुरुपदनखमनिगनजोती । सुमिरत दिब्यदृष्टि हिय होती
दलन मोहतम सोसप्रकासू । बड़े भाग्य उर आवहिं जासू
उघरहिं बिमल बिलोचन ही के । मिटहिं दोष दुख भवरजनी के
सूझहिं रामचरित मनिमानिक । गुप्त प्रगट जहं जो जेहि खानिक

॥ दोहा ॥

यथा सुअंजन आंजि दृग साधक सिद्ध सुजान ।
कौतुक देखहिं सैल बन भूतल भूरि निधान । ॥

चौ० गुरुपदरज मृदु मंजुल अंजन । नयन अमिय दृग दोषबिभंजन
तेहि करि बिमल बिबेक बिलोचन । बरनौं रामचरित भवमोचन
बंदौं प्रथम महीसुरचरना । मोहजनितसंसय सब हरना
सुजनसमाज सकल गुनखानी । करौं प्रनाम सप्रेम सुबानी
साधुचरित सुभ सरिस कपासू । निरस बिसद गुनमय फल जासू
जो सहि दुख परछिद्र दुरावा । बंदनीय जेहि जग जस पावा ।
मुद मंगलमय संतसमाजू । जो जग जंगम तीरथराजू ।
रामभक्ति जहं सुरसरिधारा । सरस्वति ब्रह्म बिचार प्रचारा ॥
बिधिनिषेधमय कलिमलहरनी । कर्मकथा रबिनंदिनि बरनी ॥
हरिहरकथा बिराजति बेनी । सुनत सकल मुदमंगलदेनी ॥
बट बिस्वास अचल निजधर्मा । तीरथराज समाज सुकर्मा ॥
सबहि सुलभ सब दिन सब देसा । सेवत सादर समन कलेसा ॥
अकथ अलौकिक तीरथराऊ । देइ सद्य फल प्रगट प्रभाऊ ॥

दो० । सुनि समुझहिं जन मुदित मन मज्जहिं अति अनुराग ।
लहहिं चारि फल अछत तनु साधु समाज प्रयाग । २ ॥

चौ० । मज्जनफल देखिय ततकाला । काक होहिं पिक बकउ मराला ॥
सुनि आचरज करै जनि कोई । सतसंगति महिमा नहि गोई ॥
बालमीक नारद घटयोनी । निज निज मुखनि कही निज होनी ॥
जलचर थलचर नभचर नाना । जे जड़ चेतन जीव जहाना ॥
मति कीरति गति भूति भलाई । जब जेहि जतन जहां जेहि पाई ॥
सो जानब सतसंगप्रभाऊ । लोकहुं बेद न आन उपाऊ ॥
बिनु सतसंग बिबेक न होई । रामकृपाबिनु सुलभ न सोई ॥
सतसंगति मुदमंगलमूला । सोइ फल सिधि सब साधन फूला ॥

शठ सुधरहिं सतसंगति पाई । पारस परसि कुधातु सुहाई ॥
बिधिबस सुजन कुसंगति परहीं । फनिमनिसम निज गुन अनुसरहीं ॥
बिधि हरि हर कबि कोबिद बानी । कहत साधुमहिमा सकुचानी ॥
सो मो सन कहि जात न कैसे । साकबनिक मनिगनगुन जैसे ॥

दो० । बंदौं संत समानचित हित अनहित नहिं कोउ ।
अंजलिगत सुभ सुमन जिमि सम सुगंध कर दोउ । ३ ॥
संत सरल चित जगत हित जानि सुभाव सनेहु ।
बालबिनय सुनि करि कृपा रामचरन रति देहु । ४ ॥

चौ० बहुरि बंदि खलगन सतिभाए । जे बिनु काज दाहिनेहु बाएँ ॥
परहितहानि लाभ जिन्ह केरे । उजरे हरष बिषाद बसेरे ॥
हरिहरजस राकेसराहु से । परअकाज भट सहसबाहु से ॥
जे पर दोष लखहिं सहसाखी । परहितघृत जिन के मन माखी ॥
तेज कृसानु रोष महिषेसा । अघअवगुनधनधनिक धनेसा ॥
उदय केतुसम हित सब ही के । कुंभकरनसम सोवत नीके ॥
पर अकाज लगि तनु परिहरहीं । जिमि हिम उपल कृषी दलि गरहीं ॥
बंदौं खल जस सेस सरोषा । सहस बदन बरनै पर दोषा ॥
पुनि प्रनवौं पृथुराजसमाना । पर अघ सुनै सहसदस काना ॥
बहुरि सक्रसम बिनवौं तेही । संतत सुरानीक हित जेही ॥
बचन बज्र जेहि सदा पियारा । सहस नयन पर दोष निहारा ॥

दो० । उदासीन अरि मीत हित सुनत जरहिं खलरीति ।
जानि पानि जुग जोरि करि बिनती करौं सप्रीति । ५ ॥

चौ० मैं आपनि दिसि कीन्ह निहोरा । तिन निज ओर न लाउब भोरा ॥
बायस पालिय अति अनुरागा । होहिं निरामिष कबहुँ कि कागा ॥
बंदौं संत असज्जन चरना । दुखप्रद उभय बीच कछु बरना ॥
बिछुरत एक प्रान हरि लेहीं । मिलत एक दारुन दुख देहीं ॥
उपजहिं एक संग जल माहीं । जलज जोंक जिमि गुन बिलगाहीं ॥
सुधा सुरा सम साधु असाधू । जनक एक जग जलधि अगाधू ॥
भल अनभल निज निज करतूती । लहत सुजस अपलोक बिभूती ॥
सुधा सुधाकर सुरसरि साधू । गरल अनल कलिमल सरि ब्याधू ॥
गुन अवगुन जानत सब कोई । जो जेहि भाव नीक तेहि सोई ॥

दो० । भलो भलाई पै लहहिं लहहिं निचाई नीच ।
सुधा सराहिय अमरता गरल सराहिय मीच । ६ ॥

चौ० खल अघ अगुन साधु गुन गाहा । उभय अपार उदधि अवगाहा ॥
तेहि तें कछु गुन दोष बखाने । संग्रह त्याग न बिनु पहिचाने ॥
भलेउ पोच सब बिधि उपजाये । गनि गुन दोष बेद बिलगाये ॥

श्रीरामचन्द्राय नमः।

# रामायन तुलसीकृत।

बालकाण्ड।

वर्णानामर्थसङ्घानां रसानां छन्दसामपि मङ्गलानाञ्च कर्त्तारौ
वन्दे वाणीविनायकौ।१। भवानीशङ्करौ वन्दे श्रद्धाविश्वासरूपिणौ
याभ्यां विना न पश्यन्ति सिद्धाः स्वान्तस्थमीश्वरं।२। वन्दे बोधमयं
नित्यं गुरुं शङ्कररूपिणं यमाश्रितोहि वक्रोपि चन्द्रः सर्वत्र वन्द्यते
।३। सीतारामगुणग्रामपुण्यारण्यविहारिणौ वन्दे विशुद्धविज्ञानौ
कवीश्वरकपीश्वरौ।४। उद्भवस्थितिसंहारकारिणीं क्लेशहारिणीं
सर्वश्रेयस्करीं सीतां नतोहं रामवल्लभां।५। यन्मायावशवर्त्तिविश्व-
मखिलं ब्रह्मादिदेवासुरा यत्सत्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौयथा-
ऽहेर्भ्रमः यत्पादः प्लवमेव भातिहि भवाम्भोधेस्तितीर्षावतां वन्देऽहं
तमशेषकारणपरं रामाख्यमीशं हरिं।६। नानापुराणनिगमागम-
सम्मतं यद्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोपि स्वान्तः सुखाय तुलसी
रघुनाथगाथा भाषानिबन्धमतिमञ्जुलमातनोति।७॥

॥ सोरठा ॥

जेहि सुमिरत सिधि होइ गननायक करिबरबदन।
करौ अनुग्रह सोइ बुद्धिरासि सुभगुनसदन॥
मूक होइ बाचाल पंगु चढ़ै गिरिबर गहन।
जासु कृपा सु दयाल द्रवौ सकल कलिमलदहन॥
नीलसरोरुहस्याम तरुन अरुनबारिजनयन।
करौ सो मम उर धाम सदा छीरसागरसयन॥
कुंदइंदुसमदेह उमारमन करुनाअयन।
जाहि दीन पर नेह करौ कृपा मर्दनमयन॥
बंदौं गुरुपदकंज कृपासिंधु नररूप हरि।
महामोहतमपुंज जासु बचन रबिकरनिकर॥

कहहिं बेद इतिहास पुराना । बिधिप्रपंच गुनअवगुनसाना
दुख सुख पाप पुन्य दिन राती । साधु असाधु सुजाति कुजाती
दानव देव ऊंच अरु नीचू । अमिय सजीवनि माहुर मीचू
माया ब्रह्म जीव जगदीसा । लच्छि अलच्छि रंक अवनीसा
कासी मगह सुरसरि क्रमनासा । मरु मालव महिदेव गवासा
स्वर्ग नर्क अनुराग बिरागा । निगमागम गुन दोष बिभागा

दो० । जड़ चेतन गुन दोष मय बिस्व कीन्ह करतार ।
संत हंस गुन गहहिं पय परिहरि बारि बिकार । ७ ॥

चौ० अस बिबेक जब देहिं बिधाता । तब तजि दोष गुनहिं मन राता
काल सुभाव कर्म बरिआई । भलेउ प्रकृतबस चूक भलाई
सो सुधारि हरिजन जिमि लेहीं । दलि दुख दोष बिमल जस देहीं
खलउ करइ भल पाइ सुसंगू । मिटहि न मलिन सुभाव अभंगू
लखि सुबेष जगबंचक जेऊ । बेषप्रताप पुजियत तेऊ
उघरहिं अंत न होय निबाहू । कालनेमि जिमि रावन राहू ।
किये कुबेष साधुसनमानू । जिमि जग जामवंत हनुमानू
हानि कुसंग सुसंगति लाहू । लोकहु बेद बिदित सब काहू ।
गगन चढ़ै रज पवनप्रसंगा । कीचहि मिलइ नीच जलसंगा ।
साधु असाधु सदन सुक सारी । सुमिरहिं राम देहिं गनि गारी ।
धूम कुसंगति कारिख होई । लिखिय पुरान मंजु मसि सोई ।
सोइ जल अनल अनिल संघाता । होइ जलद जग जीवन दाता ॥

दो० । ग्रह भेषज जल पवन पट पाइ कुजोग सुजोग ।
होइ कुबस्तु सुबस्तु जग लखहिं सुलक्षन लोग । ८ ॥
सम प्रकास तम पाख दुहुं नाम भेद बिधि कीन्ह
ससिपोषक सोषक समुझि जग जस अपजस दीन्ह । ९ ॥
जड़ चेतन जग जीव जे सकल राम मय जानि ।
बंदौं सब के पद कमल सदा जोरि जुग पानि । १० ॥
देव दनुज नर नाग खग प्रेत पितर गंधर्ब ।
बन्दौं किन्नर रजनिचर कृपा करहु अब सर्ब । ११ ॥

चौ० आकर चार लाख चौरासी । जाति जीव नभजलथलबासी ॥
सियाराममय सब जग जानी । करौं प्रनाम जोरि जुग पानी ॥
जानि कृपाकरि किंकर मोहू । सब मिलि करहु छाड़ि छल छोहू ॥
निज बलबुद्धिभरोस मोहि नाहीं । तातें बिनय करौं सब पाहीं ॥
करन चहौं रघुपति गुनगाहा । लघु मति मोरि चरित अवगाहा ॥
सूझ न एकउ अंग उपाऊ । मन मति रंक मनोरथ राऊ ॥
मति अति नीच ऊंचि रुचि आछी । चहिये अमिय जग जुरै न छाछी ॥

कमिहहिं सज्जन मोरि ढिठाई । सुनिहहिं बालबचन मन लाई ॥
जौं बालक कह तोतरि बाता । सुनहिं मुदित मन पितु अरु माता ॥
हंसिहहिं कूर कुटिल कुबिचारी । जे पर दूषन भूषन धारी ॥
निज कबित्त केहि लाग न नीका । सरस होउ अथवा अति फीका ॥
जे पर भनित सुनत हरषाहीं । ते बर पुरुष बहुत जग नाहीं ॥
जग बहु नर सरितासम भाई । जे निज बाढ़ि बढ़हिं जल पाई ॥
सज्जन सुकृतसिंधुसम कोई । देखि पूर बिधु बाढ़हिं जोई ॥

दो० । भाग छोट अभिलाष बड़ करउं एक बिस्वास ।
पैहहिं सुख सुनि सुजन जन खल करिहैं उपहास ॥ १२ ॥

चौ० खलपरिहास होइ हित मोरा । काक कहहिं कलकंठ कठोरा ॥
हंसहिं बक दादुर चातकही । हंसहिं मलिन खल बिमल बतकही ॥
कबितरसिक न रामपद नेहू । तिन्ह कहं सुखद हासरस एहू ॥
भाषाभनित मोरि मति भोरी । हंसिबे योग हंसे नहिं खोरी ॥
प्रभुपदप्रीति न सामुझि नीको । तिन्हहिं कथा सुनि लागिहि फीको ॥
हरिहरपदरति मति न कुतरकी । तिन्ह कहं मधुर कथा रघुबर की ॥
रामभक्तिभूषित जिय जानी । सुनिहहिं सुजन सराहि सुबानी ॥
कबि न होउं नहिं चतुर प्रबीना । सकल कला सब बिद्याहीना ॥
आखर अर्थ अलंकृत नाना । छंदप्रबंध अनेक बिधाना ॥
भावभेद रसभेद अपारा । कबितदोष गुन बिबिध प्रकारा ॥
कबितबिबेक एक नहिं मोरे । सत्य कहौं लिखि कागद कोरे ॥

दो० । भनित मोरि सबगुन रहित बिस्व बिदित गुन एक ।
सो बिचारि सुनिहहिं सुमति जिन्ह के प्रबल बिबेक ॥ १३ ॥

चौ० एहिं मंह रघुपतिनाम उदारा । अति पावन पुरान स्रुतिसारा ॥
मंगलभवन अमंगलहारी । उमासहित जेहि जपु त्रिपुरारी ॥
भनित बिचित्र सुकबिकृत जोऊ । रामनाम बिनु सोह न सोऊ ॥
बिधुबदनी सब भांति संवारी । सोह न बसन बिना बर नारी ॥
सब गुनरहित कुकबिकृत बानी । रामनामजसअंकित जानी ॥
सादर कहहिं सुनहिं बुध ताही । मधुकरसरिस संत गुनग्राही ॥
जदपि कबितगुन एकउ नाहीं । रामप्रताप प्रगट एहि माहीं ॥
सोइ भरोस मोरे मन आवा । केहि न सुसंग बड़प्पन पावा ॥
धूमउ तजै सहज करुआई । अगरप्रसंग सुगंध बसाई ॥
भनित भदेस बस्तु भलि बरनी । रामकथा जगमंगलकरनी ॥

॥ छंद ॥

मंगलकरनि कलिमलहरनि तुलसी कथा रघुनाथ की ।
गति कूर कबितासरित की ज्यों परम पावन पाथ की ॥

प्रभुसुजससंगति भनिति भलि होइहि सुजनमनभावनी ।
भवअंगभूति मसान की सुमिरत सुहावनि पावनी । २ ॥

दो० । प्रिय लागिहि अति सबहिं मम भनिति रामजससंग ।
दारु विचार कि करइ कोउ बंदिय मलयप्रसंग । १४ ॥
स्यामसुरभिपय विसद अति गुनद करहिं सब पान ।
गिराग्राम सियरामजस गावहिं सुनहिं सुजान । १५ ॥

चौ० मनि मानिक मुकुताछवि जैसी । अहि गिरि गजसिर सोह न तैसी
नृपकिरीट तरुनीतनु पाई । लहहिं सकल सोभा अधिकाई
तैसहिं सुकविकवित बुध कहहीं । उपजहिं अनत अनत छवि लहहीं
भगतिहेतु विधिभवन बिहाई । सुमिरत सारद आवति धाई
रामचरितसर बिनु अन्हवायें । सो स्रम जाइ न कोटि उपायें
कवि कोविद अस हृदय बिचारी । गावहिं हरिगुन कलिमलहारी
कीन्हे प्राकृतजनगुनगाना । सिर धुनि गिरा लागि पछिताना
हृदयसिंधु मति सीपसमाना । स्वाती सारद कहहिं सुजाना
जो बरषै बर बारि बिचारू । होहिं कवित मुकुतामनि चारू

दो० । जुगुति बेधि पुनि पोहियहि रामचरित बर ताग ।
पहिरहिं सज्जन बिमल उर सोभा अति अनुराग । १६ ॥

चौ० । जे जनमे कलिकाल कराला । करतब बायस बेष मराला
चलत कुपंथ बेदमग छाड़े । कपटकलेवर कलिमल भाँड़े
बंचक भगत कहाइ राम के । किंकर कंचन कोह काम के
तिन्ह मह प्रथम रेख जग मोरी । धींग धरमध्वज धंधक धोरी
जो अपने अवगुन सब कहऊं । बाढ़ै कथा पार नहि लहऊं
तातें मैं अति अलप बखाने । थोरे महं जानिहहिं सयाने
समुझि बिबिध बिध बिनती मोरी । कोउ न कथा सुनि देइहि खोरी
एतेहु पर करिहहिं जे संका । मोहि ते अधिक ते जड़ मतिरंका
कवि न होउं नहि चतुर कहाऊं । मतिअनरूप रामगुन गाऊं
कहं रघुपति के चरित अपारा । कहं मति मोरि निरत संसारा
जेहि मारुत गिरिमेरु उड़ाहीं । कहहु तूल केहि लेखे माहीं
समुझत अमित रामप्रभुताई । करत कथा मन अति कदराई

दो० । सारद सेस महेस बिधि आगम निगम पुरान ।
नेति नेति कहि जासु गुन करहिं निरंतर गान । १७ ॥

चौ० । सब जानत प्रभुप्रभुता सोई । तदपि कहे बिनु रहा न कोई
तहां बेद अस कारन राखा । भजनप्रभाव भांति बहु भाखा
एक अनीह अरूप अनामा । अज सच्चिदानन्द परधामा
ब्यापक बिस्वरूप भगवाना । तेइ धरि देह चरित कृत नाना

सो केवल भक्तनहित लागी । परम कृपालु प्रनतअनुरागी ॥
जेहि जन पर ममता अरु छोहू । तेहि करुना करि कीन्ह न कोहू ॥
गएबहोरि गरीबनेवाजू । सरल सबल साहिब रघुराजू ॥
बुध बरनहिं हरिजस अस जानी । करहिं पुनीत सुफल निज बानी ॥
तेहि बल मैं रघुपतिगुनगाथा । कहिहौं नाइ रामपद माथा ॥
मुनिन्ह प्रथम हरिकीरति गाई । तेहि मग चलत सुगम मोहि भाई ॥

दो० । अति अपार जे सरित बर जौं नृप सेतु कराहिं ।
चढ़ि पिपीलिका परम लघु बिनुस्रम पारहि जाहिं । १८ ॥

चौ० एहि प्रकार बल मनहिं दृढाई । करिहौं रघुपतिकथा सुहाई ॥
व्यास आदि कविपुंगव नाना । जिन्ह सादर हरिचरित बखाना ॥
चरनकमल बंदौं सब केरे । पुरवहु सकल मनोरथ मेरे ॥
कलि के कबिन करौं परनामा । जिन बरने रघुपतिगुनग्रामा ॥
जे प्राकृत कवि परम सयाने । भाषा जिन्ह हरिचरित बखाने ॥
भये जे अहहिं जे होइहैं आगे । प्रनवौं सबहिं कपट छल त्यागे ॥
होउ प्रसन्न देहु बरदानू । साधुसमाज भनितसनमानू ॥
जो प्रबंध बुध नहिं आदरहीं । सो स्रम बादि बालकवि करहीं ॥
कीरति भनिति भूति भलि सोई । सुरसरिसम सब कहं हित होई ॥
रामसुकीरति भनित भदेसा । असमंजस अस मोहि अंदेसा ॥
तुम्हरी कृपा सुलभ सोउ मोरे । सिअनि सुहावनि पाट पटोरे ॥
करहु अनुग्रह अस जिय जानी । बिमल जसहिं अनुहरइ सुबानी ॥

दो० । सरल कवित कीरति बिमल सोइ आदरहिं सुजान ।
सहज बयर बिसराइ रिपु जो सुनि करहिं बखान ॥
सो न होइ बिनु बिमल मति मोहि मति बल अति थोर ।
करहु कृपा हरिजस कहौं पुनि पुनि करउं निहोर ॥
कवि कोविद रघुवर चरित मानस मंजु मराल ।
बालविनय सुनि सुरुचि लखि मो पर होहु कृपाल । १९ ॥

सो० । बन्दौं मुनिपदकंज रामायन जिन निरमयौ ।
सखर सकोमल मंजु दोष रहित दूषन सहित ॥
बन्दौं चारिउ वेद भववारिधि बोहित सरिस ।
जिनहि न सपनेहुं खेद बरनत रघुपति बिसद जस ॥
बन्दौं बिधिपद रेनु भवसागर जिन कीन्ह यह ॥
संत सुधा ससि धेनु प्रगटे खल बिष बारुनी । २ ।

दो० । बिबुध बिप्र बुध ग्रह चरन बंदि कहौं कर जोरि ।
होइ प्रसन्न पुरवहु सकल मंजु मनोरथ मोरि । २० ॥

चौ० । पुनि बन्दौं सारद सुरसरिता । जुगल पुनीत मनोहर चरिता ॥

मज्जन पान पाप हर एका । कहत सुनत इक हर अबिबेका
गुरु पितु मातु महेस भवानी । प्रनवौं दीनबंधु दिनदानी
सेवक स्वामि सखा सियपी के । हित निरुपधि सब बिधि तुलसी
कलि बिलोकि जगहित हर गिरिजा । सावरमंत्र जाल जिन सिरजा
अनमिल आखर अरथ न जापू । प्रगट प्रभाव महेसप्रतापू
सो महेस मो पर अनुकूला । करौं कथा मुदमंगलमूला
सुमिरि सिवा सिव पाइ पसाऊ । बरनौं रामचरित चितचाऊ
भनिति मोरि सिवकृपा बिभाती । ससिसमाज मिलि मनहुँ सुराती
जो यह कथा सनेहसमेता । कहिहहिं सुनिहहिं समुझि सचेता
होइहहिं रामचरनअनुरागी । कलिमलरहित सुमंगलभागी

दो० । सपनेहुँ साँचेहुँ मोहि पर जो हरगौरि पसाउ ।
तौ फुर होउ जो कहउं सब भाषा भनित प्रभाउ । ११ ॥

चौ० । बन्दौं अवधपुरी अति पावनि । सरजू सरि कलिकलुषनसावनि
प्रनवौं पुरनरनारि बहोरी । ममता जिन पर प्रभुहि न थोरी
सियनिंदकअघओघ नसाये । लोक बिसोक बनाइ बसाये
बंदौं कौसल्या दिसि प्राची । कीरति जासु सकल जग माची
प्रगटेउ जहं रघुपति ससि चारू । बिस्वसुखद खलकमलतुषारू
दसरथ राउ सहित सब रानी । सुकृत सुमंगलमूरति खानी
करौं प्रनाम करम मन बानी । करहु कृपा सुत सेवक जानी
जिनहिं बिरचि बड़ भयउ बिधाता । महिमाअवधि रामपितु माता

सो० । बन्दौं अवधभुआल सत्य प्रेम जेहि रामपद ।
बिछुरत दीनदयाल प्रिय तन तृन इव परिहरेउ । २ ॥

चौ० । प्रनवौं परिजनसहित बिदेहू । जाहि रामपद गूढ़ सनेहू
जोग भोग महं राखेउ गोई । राम बिलोकत प्रगटेउ सोई
प्रनवौं प्रथम भरत के चरना । जासु नेम ब्रत जाइ न बरना
रामचरन पंकज मन जासू । लुब्ध मधुप इव तजै न पासू
बन्दौं लछिमन पद जलजाता । सीतल सुभग भक्त सुखदाता
रघुपतिकीरति बिमल पताका । दंड समान भयौ जस जाका
सेष सहस्रसीस जगकारन । जो अवतरेउ भूमिभयटारन
सदा सो सानुकूल रहु मो पर । कृपासिंधु सौमित्रि गुनाकर
रिपुसूदनपद कमल नमामी । सूर सुसील भरतअनुगामी
महावीर बिनऊं हनुमाना । राम जासु जस आपु बखाना ।

सो० । बंदौ पवनकुमार खलबनपावक ज्ञान घन ।
जासु हृदय आगार बसहिं राम सरचापधर । ४ ॥

चौ० । कपिपति रीछ निसाचरराजा । अंगदादि जे कीससमाजा ॥

बन्दौं सब के चरन सुहाये । अधम सरीर राम जिन पाये ॥
रघुपतिचरन उपासक जेते । खग मृग सुर नर असुर समेते ॥
बन्दौं पदसरोज सब केरे । जे बिनु काम राम के चेरे ॥
सुक सनकादि भगत मुनि नारद । जे मुनि बर बिज्ञानबिसारद ॥
प्रनवउं सबहि धरनि धरि सीसा । करहु कृपा जन जानि मुनीसा ॥
जनकसुता जगजननि जानकी । अतिसय प्रिय करुनानिधान की ॥
ताके युग पद कमल मनाऊं । जासु कृपा निरमल मति पाऊं ॥
पुनि मन बचन करम रघुनायक । चरन कमल बन्दौं सब लायक ॥
राजिवनयन धरे धनु सायक । भक्तबिपतिभंजन सुखदायक ॥

दो० । गिरा अर्थ जल बीचि सम कहियत भिन्न न भिन्न ।
बन्दौं सीतारामपद जिनहिं परम प्रिय खिन्न । २२ ॥

चौ० । बन्दौं रामनाम रघुबर के । हेतु कृसानु भानु हिमकर के ॥
बिधिहरिहरमय बेदप्रान से । अगुन अनूपम गुननिधान से ॥
महामंत्र जोइ जपत महेसू । कासीमुकुतिहेतु उपदेसू ॥
महिमा जासु जान गनराऊ । प्रथम पूजियत नामप्रभाऊ ॥
जान आदि कबि नामप्रतापू । भयउ सुद्ध करि उलटा जापू ॥
सहस नाम सम सुनि सिवबानी । जपि जे पीय सिवसंग भवानी ॥
हरषे हेतु हेरि हर ही को । किय भूषन तियभूषन ती को ॥
नामप्रभाउ जान सिव नीके । कालकूटफल दीन्ह अमी के ॥

दो० । बरषारितु रघुपतिभगति तुलसी सालि सुदास ।
रामनाम बर बरन युग सावन भादौं मास । २३ ॥

चौ० । आखर मधुर मनोहर दोऊ । बरन बिलोचन जन जिय जोऊ ॥
सुमिरत सुलभ सुखद सब काहू । लोक लाहु परलोक निबाहू ॥
कहत सुनत सुमिरत सुठि नीके । राम लखन सम प्रिय तुलसी के ॥
बरनत बरन प्रीति बिलगाती । ब्रह्म जीव सम सहज संघाती ॥
नर नारायन सरिस सुभ्राता । जगपालक बिसेष जनत्राता ॥
भक्ति सुतिय कल करन बिभूषन । जगहित हेतु बिमल बिधुपूषन ॥
स्वाद तोष सम सुगति सुधा के । कमठ सेष सम धर बसुधा के ॥
जनमन मंजु कंज मधुकर से । जीह जसोमति हरि हलधर से ॥

दो० । एक छत्र एक मुकुटमनि सब बरननपर जोउ ।
तुलसी रघुबर नाम के बरन बिराजत दोउ । २४ ॥

चौ० । समुझत सरिस नाम अरु नामी । प्रीति परस्पर प्रभु अनुगामी ॥
नाम रूप दोउ ईस उपाधी । अकथ अनादि सुसामुझि साधी ॥
को बड़ छोट कहत अपराधू । सुनि गुन भेद समुझिहैं साधू ॥

देखिय रूप नाम आधीना । रूपज्ञान नहिं नामविहीना
रूप विशेष नाम विनु जाने । करतलगत न परहिं पहिचाने
सुमिरिय नाम रूप विनु देखे । आवत हृदय सनेह विशेषे
नामरूपगति अकथ कहानी । समुझत सुखद न परत बखानी
अगुन सगुन विच नाम सुसाखी । उभय प्रबोधक चतुर दुभाखी

दो० । रामनाम मनि दीप धरु जीह देहरी द्वार ।
तुलसी भीतर बाहिरौ जो चाहसि उजियार । २५ ॥

चौ० । नाम जीह जपि जागहिं योगी । विरति विचार प्रपंचवियोगी
ब्रह्मसुखहिं अनुभवहिं अनूपा । अकथ अनामय नाम न रूपा
जाना चहहिं गूढ़ गति जेऊ । नाम जीह जपि जानहिं तेऊ
साधक नाम जपहिं लय लाये । होहिं सिद्ध अनिमादिक पाये
जपहिं नाम जन आरत भारी । मिटहिं कुसंकट होहिं सुखारी
रामभक्त जग चारि प्रकारा । सुकृती चारिउ अनघ उदारा
चहूं चतुरन कहं नाम अधारा । ज्ञानी प्रभुहि विशेष पियारा
चहुं युग चहुं श्रुति नामप्रभाऊ । कलि विशेष नहिं आन उपाऊ

दो० । सकल कामनाहीन जे रामभक्तिरस लीन ।
नाम सुप्रेमपियूषह्रद तिनहुं किये मन मीन । २६ ॥

चौ० । अगुन सगुन दोउ ब्रह्मसरूपा । अकथ अगाध अनादि अनूपा
मोरे मत बड़ नाम दुहूं ते । किय जेहि युग निज बस निज बू
प्रौढ़ि सुजन जनि जानहिं जन की । कहउं प्रतीति प्रीति रुचि मन की
एक दारुगत देखिय एकू । पावक युग सम ब्रह्मविवेकू
उभय अगम युग सुगम नाम तें । कहउं नाम बड़ ब्रह्म राम तें
व्यापक एक ब्रह्म अविनाशी । सत चेतन घन आनंदराशी
अस प्रभु हृदय अछत अविकारी । सकल जीव जग दीन दुखारी
नामनिरूपन नामजतन तें । सोउ प्रगटत जिमि मोल रतन तें

दो० । निरगुन तें एहि भांति बड़ नामप्रभाव अपार ।
कहउं नाम बड़ राम तें निज विचार अनुसार । २७ ॥

चौ० । राम भक्तहित नरतनु धारी । सहि संकट किय साधु सुखारी
नाम सप्रेम जपत अनयासा । भक्त होहिं मुदमंगलवासा
राम एक तापसतिय तारी । नाम कोटि खल कुमति सुधारी
ऋषिहित राम सुकेतुसुता की । सहित सेन सुत कीन्ह विवाकी
सहित दोष दुख दास दुरासा । दलइ नाम जिमि रवि निशि न.
भंजेउ राम आपु भवचापू । भवभयभंजन नामप्रतापू
दंडकवन प्रभु कीन्ह सुहावन । जनमन अमित नाम किय पावन
निशिचर निकर दले रघुनंदन । नाम सकल कलिकलुषनिकंदन

दो० । सेवरी गीध सुसेवकनि सुगति दीन्ह रघुनाथ ।
नाम उधारे अमित खल बेदबिदित गुनगाथ । २८ ॥

चौ० । राम सुकंठ बिभीषन दोऊ । राखे सरन जान सब कोऊ ॥
नाम अनेक गरीब निवाजे । लोक बेद बर बिरद बिराजे ॥
राम भालु कपि कटक बटोरा । सेतु हेतु स्रम कीन्ह न थोरा ॥
नाम लेत भवसिंधु सुखाहीं । करहु बिचार सुजन मन माहीं ॥
राम सकुल रन रावन मारा । सीय सहित निज पुर पगु धारा ॥
राजा राम अवध रजधानी । गावत गुन सुर मुनि बर बानी ॥
सेवक सुमिरत नाम सप्रीती । बिनु स्रम प्रबल मोह दल जीती ॥
फिरत सनेह मगन सुख अपने । नामप्रसाद सोच नहिं सपने ॥

दो० । ब्रह्म राम तें नाम बड़ बरदायक बरदानि ।
रामचरित सत कोटि मह लिय महेस जिय जानि । २९ ॥

चौ० । नामप्रसाद संभु अबिनासी । साज अमंगल मंगलरासी ॥
सुक सनकादि सिद्ध मुनि योगी । नाम प्रसाद ब्रह्मसुखभोगी ॥
नारद जानेउ नामप्रतापू । जग प्रिय हरि हर हरिप्रिय आपू ॥
नाम जपत प्रभु कीन्ह प्रसादू । भक्तसिरोमनि भे प्रहलादू ॥
ध्रुव सगलानि जपेउ हरिनामू । पायेउ अचल अनूपम ठामू ॥
सुमिरि पवनसुत पावन नामू । अपने बस करि राखेउ रामू ॥
अपर अजामिल गज गनिकाऊ । भए मुक्त हरिनाम प्रभाऊ ॥
कहउं कहां लगि नाम बड़ाई । राम न सकहिं नामगुन गाई ॥

दो० । रामनाम को कल्पतरु कलिकल्यानिवास ।
जो सुमिरत भये भांग तें तुलसी तुलसीदास । ३० ॥

चौ० । चहुं युग तीनि काल तिहुं लोका । भए नाम जपि जीव बिसोका ॥
बेदपुरानसंतमत एहू । सकल सुकृतफल रामसनेहू ॥
ध्यान प्रथम युग मख युग दूजे । द्वापर परितोषत प्रभु पूजे ॥
कलि केवल मलमूल मलीना । पापपयोनिधि जनमन मीना ॥
नाम कामतरु काल कराला । सुमिरत समन सकल जंजाला ॥
रामनाम कलि अभिमतदाता । हित परलोक लोकपितुमाता ॥
नहिं कलि कर्म न भक्ति बिबेकू । रामनाम अवलंबन एकू ॥
कालनेमि कलिकपटनिधानू । नाम सुमति समरथ हनुमानू ॥

दो० । रामनाम नरकेसरी कनककसिपु कलिकाल ।
जापक जन प्रहलाद जिमि पालिहि दलि सुरसाल । ३१ ॥

चौ० । भाय कुभाय अनख आलसहूं । नाम जपत मंगल दिसि दसहूं ॥
सुमिरि सो नाम रामगुनगाथा । करौं नाइ रघुनाथहिं माथा ॥
मोरि सुधारहिं सो सब भांती । जासु कृपा नहिं कृपा अघाती ॥

राम सुस्वामि कुसेवक मो से । निज दिसि देखि दयानिधि पोसे
लोकहुं बेद सुसाहेब रीती । बिनय सुनत पहिचानत प्रीती
गनी गरीब ग्रामनर नागर । पंडित मूढ़ मलीन उजागर
सुकबि कुकबि निज मतिअनुहारी । न्रपहिं सराहत सब नर नारी
साधु सुजान सुसील न्रपाला । ईस अंसभव परम क्रपाला
सुनि सनमानहिं सबहिं सुबानी । भनित भक्तिनतिगति पहिचानी
यह प्राकृत महिपालसुभाऊ । जानि सिरोमनि कोसलराऊ
रीझत राम सनेहनि सोते । को जग मंद मलिनमति मो ते

दो० । सठ सेवक की प्रीति रुचि रखिहहिं राम क्रपालु ।
उपल किए जलजान जेहि सचिव सुमति कपि भालु । २२ ॥
हौंहु कहावत सब कहत राम सहत उपहास ।
साहेब सीतानाथ से सेवक तुलसी दास । २३ ॥

चौ० । अति बड़ि मोरि ढिठाई खोरी । सुनि अघ नरकहुं नाक सिकोरी
समुझि सहमि मोहि अपडर अपने । सो सुधि राम कीन्ह नहिं सपने
सुनि अवलोकि सुचित चखु चाही । भक्ति मोरि मति स्वामि सराही
कहत नसाइ होइ अति नीकी । रीझत राम जानि जन जी की
रहत न प्रभुचित चूक किये की । करत सुरति सै बार हिये की
जेहि अघ बधेउ ब्याध जिमि बाली । फिरि सुकंठ सोइ कीन्ह कुचाली
सोइ करतूति बिभीषन केरी । सपने हु सो न राम हिय हेरी
ते भरतहि भेंटत सनमाने । राजसभा रघुबीर बखाने

दो० । प्रभु तरुतर कपि डार पर ते किय आपु समान ।
तुलसी कहुं न राम से साहेब सीलनिधान । २४ ॥
रामनिकाई रावरी है सबही को नीक ।
जो यह सांची है सदा तौ नीको तुलसी क । २५ ॥
एहिं बिधि निज गुन दोष कहि सबहि बहुरि सिर नाइ ।
बरनौं रघुबर बिसद जस सुनि कलिकलुष नसाइ । २६ ॥

चौ० । याज्ञवल्क्य जो कथा सुहाई । भरद्वाज मुनिबरहिं सुनाई
कहिहौं सोइ संबाद बखानी । सुनहु सकल सज्जन सुख मानी
संभु कीन्ह यह चरित सुहावा । बहुरि क्रपा करि उमहिं सुनावा
सो सिव काकभुसुंडिहि दीन्हा । रामभक्ति अधिकारी चीन्हा
तेहि सन याज्ञवल्क्य पुनि पावा । तिन्ह पुनि भरद्वाज प्रति गावा
ते श्रोता बकता समसीला । समदरसी जानहिं हरि लीला
जानहिं तीनि काल निज ज्ञाना । करतलगत आमलक समाना
औरो जे हरि भक्त सुजाना । कहहिं सुनहिं समुझहिं बिधि नाना

दो० । मैं पुनि निज गुरु सन सुनी कथा सो सूकरखेत ।
समुझि नहीं तसि बालपन तब अति रहेउं अचेत । २७ ॥
श्रोता बकता ज्ञाननिधि कथा राम की गूढ़ ।
किमि समुझौं यह जीव जड़ कलिमलग्रसित बिमूढ़ । २८ ॥

चौ० । तदपि कही गुरु बारहि बारा । समुझि परी कछु मति अनुसारा ॥
भाषाबंध करब मैं सोई । मोरे मन प्रबोध जेहि होई ॥
जस कछु बुधि बिबेक बल मोरे । तस कहिहौं हिय हरि के प्रेरे ॥
निज संदेह मोह भ्रम हरनी । करौं कथा भवसरिता तरनी ॥
बुध बिस्राम सकलजनरंजनि । रामकथा कलिकलुषबिभंजनि ॥
रामकथा कलिपन्नग भरनी । पुनि बिबेक पावक कहं अरनी ॥
रामकथा कलिकामद गाई । सुजन सजीवन मूरि सुहाई ॥
सोइ बसुधा तल सुधातरंगिनि । भवभंजनि भ्रमभेकभुअंगिनि ॥
असुरसेनसम नरकनिकंदिनि । साधुबिबुधकुलहित गिरिनंदिनि ॥
संतसमाजपयोधि रमा सी । बिस्वभारधर अचल छमा सी ॥
यमगनमुहमसि जग यमुना सी । जीवनमुक्तिहेतु जनु कासी ॥
रामहि प्रिय पावनि तुलसी सी । तुलसिदासहित हिय हुलसी सी ॥
सिवप्रिय मेकल सैलसुता सी । सकल सिद्धिसुख संपतिरासी ॥
सद्गुन सुरगन अंबअदिति सी । रघुबरभक्तिप्रेमपरिमिति सी ॥

दो० । रामकथा मंदाकिनी चित्रकूट चित चारु ।
तुलसी सुभग सनेह बन सियरघुबीरबिहारु । २९ ॥

चौ० । रामचरित चिंतामनि चारू । संतसुमति तिय सुभग सिंगारू ॥
जगमंगल गुनग्राम राम के । दानि मुक्ति धन धर्म धाम के ॥
सद्गुरु ज्ञान बिराग योग के । बिबुधबैद्य भव भीम रोग के ॥
जननि जनक सियरामप्रेम के । बीज सकल ब्रत धर्म नेम के ॥
समन पाप संताप सोक के । प्रिय पालक परलोक लोक के ॥
सचिव सुभट भूपति बिचार के । कुंभज लोभउदधि अपार के ॥
काम कोह कलिमल करिगन के । केहरिसावक जनमनबन के ॥
अतिथि पूज्य प्रियतम पुरारि के । कामद घन दारिद दवारि के ॥
मंत्र महामनि बिषयब्याल के । मेटत कठिन कुअंक भाल के ॥
हरन मोहतम दिनकरकर से । सेवक सालिपाल जलधर से ॥
अभिमतदानि देवतरुवर से । सेवत सुलभ सुखद हरि हर से ॥
सुकबि सरदनभ मन उडुगन से । रामभक्त जनजीवन धन से ॥
सकल सुकृतफल भूरि भोग से । जगहित निरुपधि साधु लोग से ॥
सेवक मनमानस मराल से । पावन गंगतरंगमाल से ॥

दो० । कुपथ कुतर्क कुचालि कलि कपट दंभ पाषंड ।

दहन रामगुनग्राम जिमि इंधन अनल प्रचंड । ४० ॥
रामचरित राकेसकर सरिस सुखद सब काहु ।
सज्जन कुमुद चकोर चित हित बिसेष बड़ लाहु । ४१ ॥

चौ० । कीन्ह प्रश्न जेहि भांति भवानी । जेहि बिधि संकर कहा बखानी
सो सब हेतु कहब मैं गाई । कथाप्रबंध बिचित्र बनाई
जिन यह कथा सुनी नहिं होई । जनि आचरज करै सुनि सोई
कथा अलौकिक सुनहिं जे ज्ञानी । नहिं आचरज करहिं अस जानी
रामकथा की मिति जग नाहीं । अस प्रतीति तिन के मन माहीं
नाना भांति रामअवतारा । रामायन सतकोटि अपारा
कलपभेद हरिचरित सुहाये । भांति अनेक मुनीसन गाये
करिय न संसय अस उर आनी । सुनिय कथा सादर रति मानी

दो० । राम अनंत अनंत गुन अमित कथाबिस्तार ।
सुनि आचरज न मानिहहिं जिन के बिमल बिचार । ४२ ॥

चौ० । एहि बिधि सब संसय करि दूरी । सिर धरि गुरुपदपंकजधूरी
पुनि सबही बिनवौं कर जोरी । करत कथा जेहि लाग न खोरी
सादर सिवहि नाइ अब माथा । बरनौं बिसद रामगुनगाथा
संबत सोरह सै इकतीसा । करौं कथा हरिपद धरि सीसा
नौमी भौमवार मधुमासा । अवधपुरी यह चरित प्रकासा
जेहि दिन रामजनम श्रुति गावहिं । तीरथ सकल तहां चलि आवहिं
असुर नाग खग नर मुनि देवा । आय करहिं रघुनायकसेवा
जन्ममहोत्सव रचहिं सुजाना । करहिं रामकलकीरति गाना

दो० । मज्जहिं सज्जनबृन्द बहु पावन सरजूनीर ।
जपहिं राम धरि ध्यान उर सुंदर स्याम सरीर । ४३ ॥

चौ० । दरस परस मज्जन अरु पाना । हरै पाप कह बेद पुराना
नदी पुनीत अमित महिमा अति । कहि न सकै सारदा बिमलमति
रामधामदा पुरी सुहावनि । लोक समस्त बिदित अतिपावनि
चारि खानि जग जीव अपारा । अवध तजे तनु नहिं संसारा
सब बिधि पुरी मनोहर जानी । सकल सिद्धिप्रद मंगलखानी
बिमल कथा कर कीन्ह अरंभा । सुनत नसाहिं काम मद दंभा
रामचरितमानस यह नामा । सुनत स्रवन पाइय बिस्रामा
मन करि बिषय अनल बन जरहीं । होइ सुखी जो एहिं सर परहीं
रामचरितमानस मुनिभावन । बिरचेउ संभु सुहावन पावन
त्रिबिध दोष दुख दारिद दावन । कलिकुचालि कलिकलुष नसावन
रचि महेस निज मानस राखा । पाइ सुसमउ सिवासन भाखा

तातें रामचरितमानस बर । धरेउ नाम हिय हेरि हरषि हर ॥
कहौं कथा सोइ सुखद सुहाई । सादर सुनहु सुजन मन लाई ॥

दो० । जस मानस जेहि बिधि भयौ जग प्रचार जेहि हेतु ।
अब सोइ कहौं प्रसंग सब सुमिरि उमा बृषकेतु । ४४ ॥

चौ० । संभुप्रसाद सुमति हिय हुलसी । रामचरितमानस कवि तुलसी ॥
करउं मनोहर मति अनुहारी । सुजन सुचित सुनि लेहु सुधारी ॥
सुमति भूमि थल हृदय अगाधू । बेद पुरान उदधि घन साधू ॥
बरषहिं रामसुयस बर बारी । मधुर मनोहर मंगलकारी ॥
लीला सगुन जो कहहिं बखानी । सोइ स्वच्छता करै मलहानी ॥
प्रेम भक्ति जो बरनि न जाई । सोइ मधुरता सुसीतलताई ॥
सो जल सुकृत सालि हित होई । रामभगतजनजीवन सोई ॥
मेधा महिगत सो जल पावन । सिमिटि स्रवनमग चलेउ सुहावन ॥
भरेउ सुमानस सुथल थिराना । सुखद सीत रुचि चारु चिराना ॥

दो० । सुठि सुंदर संबाद बर बिरचेउ बुद्धि बिचारि ।
तेइ यहि पावन सुभग सर घाट मनोहर चारि । ४५ ॥

चौ० । सप्त प्रबंध सुभग सोपाना । ज्ञाननयन निरखत मन माना ॥
रघुपतिमहिमा अगुन अबाधा । बरनब सोइ बर बारि अगाधा ॥
रामसीयजस सलिल सुधा सम । उपमा बीचि बिलास मनोरम ॥
पुरइनि सघन चारु चौपाई । युक्ति मंजु मनि सीप सुहाई ॥
छंद सोरठा सुन्दर दोहा । सोइ बहु रंग कमल कुल सोहा ॥
अरथ अनूप सुभाव सुभासा । सोइ पराग मकरंद सुबासा ॥
सुकृत पुंज मंजुल अलिमाला । ज्ञान बिराग बिचार मराला ॥
धुनि अवरेब कबितगुन जाती । मीन मनोहर ते बहु भांती ॥
अर्थ धर्म कामादिक चारी । कहब ज्ञान बिज्ञान बिचारी ॥
नव रस जप तप योग बिरागा । ते सब जलचर चारु तड़ागा ॥
सुकृती साधु नाम गुनगाना । ते बिचित्र जलबिहंग समाना ॥
संतसभा चहुं दिसि अंबराई । स्रद्धा रितु बसंत सम गाई ॥
भक्तिनिरूपन बिबिध बिधाना । छमा दया द्रुम लता बिताना ॥
संयम नियम फूल फल ज्ञाना । हरिपदरति रस बेद बखाना ॥
औरौ कथा अनेक प्रसंगा । तेइ सुक पिक बहु बरन बिहंगा ॥

दो० । पुलकबाटिका बाग बन सुख सुबिहंग बिहार ।
माली सुमन सनेह जल सींचत लोचन चारु । ४६ ॥

चौ० । जे गावहिं यह चरित संभारे । ते एहि ताल चतुर रखवारे ॥
सदा सुनहिं सादर नर नारी । तेइ सुर बर मानसअधिकारी ॥

अति खल जे बिषयी बक कागा । एहिं सर निकट न जाहिं अभागा
संबुक भेक सिवार समाना । इहां न बिषयकथा रस नाना
तेहि कारन आवत हिय हारे । कामी काक बलाक बिचारे
आवत एहि सर अति कठिनाई । रामकृपा बिनु आइ न जाई
कठिन कुसंग कुपंथ कराला । तिन्ह के बचन बाघ हरि ब्याल
ग्रहकारज नाना जंजाला । ते अति दुर्गम सैल बिसाला
बन बहु बिषम मोह मद माना । नदी कुतर्क भयंकर नाना

दो० । जे श्रद्धासंबल रहित नहिं संतन कर साथ ।
तिन कहं मानस अगम अति जिनहिं न प्रिय रघुनाथ । ४७ ॥

चौ० । जौ करि कष्ट जाइ पुनि कोई । जातहि नींद जुड़ाई होई
जड़ता जाड़ बिषम उर लागा । गयहु न मज्जन पाव अभागा
करि न जाइ सर मज्जन पाना । फिरि आवै समेत अभिमाना
जौ बहोरि कोउ पूछन आवा । सरनिंदा करि ताहि सुनावा
सकल बिघ्न ब्यापहिं नहि तेही । रामकृपा करि चितवहिं जेही
सोइ सादर सर मज्जन करहीं । महा घोर त्रयताप न जरहीं
ते नर यह सर तजहिं न काऊ । जिनके रामचरित भल भाऊ
जो नहाइ चह एहि सर भाई । सो सतसंग करौ मन लाई
अस मानस मानसचख चाही । भइ कबिबुद्धि बिमल अवगाही
भयौ हृदय आनंद उछाहू । उमगेउ प्रेम प्रमोद प्रवाहू
चली सुभग कविता सरिता सो । राम बिमल जस जल भरि ता
सरजू नाम सुमंगलमूला । लोक बेद मत मंजुल कूला
नदी पुनीत सुमानसनंदिनि । कलिमल तटतरुमूलनिकंदिनि

दो० । स्रोता त्रिबिध समाज पुर ग्राम नगर दुहुं कूल ।
संतसभा अनुपम अवध सकल सुमंगलमूल । ४८ ॥

चौ० । रामभक्ति सुरसरितहि जाई । मिली सुकीरति सरजु सुहाई
सानुज रामसमरजस पावन । मिलेउ महा नद सोन सुहावन
युग बिच भक्ति देवधुनिधारा । सोहति सहित सुबिरति बिचार
त्रिबिध ताप त्रासक तिमुहानी । रामसरूप सिंधु समुहानी
मानसमूल मिली सुरसरिहीं । सुनत सुजनमन पावनकरहीं
बिच बिच कथा बिचित्र बिभागा । जनु सरितीर तीर बन बागा
उमामहेस बिबाह बराती । ते जलचर अगनित बहु भांती
रघुबरजनमअनंदबधाई । भंवर तरंग मनोहरताई

दो० । बालचरित चहुं बंधु के बनज बिपुल बहु रंग ।
नृप रानी परिजन सुकृत मधुकर बारिबिहंग । ४९ ॥

चौ० । सीयस्वयंबरकथा सुहाई । सरित सुहावनि सो छबि छाई

तापस सम दम दया निधाना । परमारथ पथ परम सुजाना
माघ मकरगत रबि जब होई । तीरथपतिहिं आव सब कोई
देव दनुज किंनर नरश्रेनी । सादर मज्जहिं सकल त्रिबेनी
पूजहिं माधवपद जलजाता । परसि अषयबट हरषहिं गाता
भरद्वाज आश्रम अति पावन । परम रम्य मुनिबरमनभावन
तहाँ होइ मुनिरिषयसमाजा । जाहिं जे मज्जन तीरथराजा
मज्जहिं प्रात समेत उछाहा । कहहिं परस्पर हरिगुनगाहा

दो० । ब्रह्मनिरूपन धर्मबिधि बरनहिं तत्त्वबिभाग ।
कहहिं भक्ति भगवंत की संयुत ज्ञान बिराग । ५५ ॥

चौ० । एहिं प्रकार भरि मकर नहाहीं । पुनि सब निज निज आस्रम जा
प्रति संबत अस होइ अनंदा । मकर मज्जि गवनहिं मुनिबृन्दा
एक बार भरि मकर नहाये । सब मुनीस आस्रम निज धाये
याज्ञवल्क्य मुनि परमबिबेकी । भरद्वाज राखेउ पद टेकी
सादर चरन सरोज पखारे । अति पुनीत आसन बैठारे
करि पूजा मुनि सुजस बखानी । बोले अति पुनीत मृदुबानी
नाथ एक संसय बड़ मोरे । करतल बेदतत्त्व सब तोरे
कहत मोहि लागत भय लाजा । जो न कहौं बड़ होइ अकाजा

दो० । संत कहहिं अस नीति प्रभु स्रुति पुरान जो गाव ।
होइ न बिमल बिबेक उर गुरु सन किये दुराव । ५६ ॥

चौ० । अस बिचारि प्रगटौं निज मोहू । हरहु नाथ करि जन पर छोहू
रामनाम कर अमित प्रभावा । संत पुरान उपनिषद ग[illegible]
संतत जपत संभु अबिनासी । सिव भगवान ज्ञान [illegible] रासी
आकर चारि जीव जग अहहीं । कासी मरत परम पद लहहीं
सोपि राममहिमा मुनिराया । सिव उपदेस करत करि दाया
राम कवन प्रभु पूछौं तोही । कहहु बुझाइ कृपानिधि मोही
एक राम अवधेसकुमारा । तिन कर चरित बिदित संसारा
नारि बिरह दुख लहेउ अपारा । भयउ रोष रन रावन मारा

दो० । प्रभु सोइ राम कि अपर कोउ जाहि जपत त्रिपुरारि ।
सत्यधाम सर्बज्ञ तुम कहहु बिबेक बिचारि । ५७ ॥

चौ० । जैसे मिटै मोर भ्रम भारी । कहहु सो कथा नाथ बिस्तारी
जागबलिक बोले मुसुकाई । तुमहिं बिदित रघुपतिप्रभुताई
रामभक्त तुम मन क्रम बानी । चतुराई तुम्हारि मैं जानी
चाहहु सुनै रामगुन गूढा । कीन्हेउ प्रस्न मनहुं अति मूढा
तात सुनहु सादर मन लाई । कहउं राम की कथा [illegible]

महा मोह महिषेस बिसाला । रामकथा कालिका कराला ॥
रामकथा ससि किरन समाना । संत चकोर करहिं जेहि पाना ॥
ऐसेइ संसय कीन्ह भवानी । महादेव तब कहा बखानी ॥

दो० । कहौं सो मति अनुहारि अब उमा संभु संबाद ।
भयउ समय जेहि हेतु जेहि सुनु मुनि मिटिहि बिषाद ॥ ५७ ॥

चौ० । एक बार त्रेता जुग माहीं । संभु गये कुंभज ऋषि पाहीं ॥
संग सती जगजननि भवानी । पूजे ऋषि अखिलेश्वर जानी ॥
रामकथा मुनिबर्य बखानी । सुनी महेस परम सुख मानी ॥
ऋषि पूछा हरिभक्ति सुहाई । कही संभु अधिकारी पाई ॥
कहत सुनत रघुपतिगुनगाथा । कछु दिन तहाँ रहे गिरिनाथा ॥
मुनि सन बिदा माँगि त्रिपुरारी । चले भवन संग दच्छकुमारी ॥
तेहि अवसर भंजन महिभारा । हरि रघुबंस लीन्ह अवतारा ॥
पितावचन तजि राजु उदासी । दंडकबन बिचरत अबिनासी ॥

दो० । हृदय बिचारत जात हर केहि बिधि दरसन होइ ।
गुप्त रूप अवतरेउ प्रभु गये जान सब कोइ । ५८ ॥

सो० । संकरउर अति छोभ सती न जानहिं मर्म सोइ ।
तुलसी दरसन लोभ मन डर लोचन लालची । ५ ॥

चौ० । रावनमरन मनुजकर जाचा । प्रभु बिधिबचन कीन्ह चह साँचा ॥
जौ नहिं जाउं रहै पछतावा । करत बिचार न बनत बनावा ॥
इहि बिधि भये सोच बस ईसा । ताही समय जाइ दससीसा ॥
लीन्ह नीच मारीचहि संगा । भयेउ तुरत सोइ कपट कुरंगा ॥
करि छल मूढ हरी बैदेही । प्रभुप्रताप उर बिदित न तेही ॥
मृग बधि बंधु सहित हरि आये । आस्रम देखि नयन जल छाये ॥
बिरहबिकल नर इव रघुराई । खोजत बिपिन फिरत दोउ भाई ॥
कबहूं जोग बियोग न जाके । देखा प्रगट बिरह दुख ताके ॥

दो० । अति बिचित्र रघुपतिचरित जानहिं परम सुजान ।
जे मतिमंद बिमोहबस हृदय धरहिं कछु आन । ६० ॥

चौ० । संभु समय तेहि रामहिं देखा । उपजा हिय अति हर्ष बिसेषा ॥
भरि लोचन छबि सिंधु निहारी । कुसमय जानि न कीन्ह चिन्हारी ॥
जयसच्चिदानंद जगपावन । अस कहि चलेउ मनोजनसावन ॥
चले जात सिव सतीसमेता । पुनि पुनि पुलकित कृपानिकेता ॥
सती सो दसा संभु की देखी । उर उपजा संदेह बिसेषी ॥
संकर जगतबंद्य जगदीसा । सुर नर मुनि सब नावत सीसा ॥

तिन नृपसुतहिं कीन्ह परनामा । कहि सच्चिदानंद परधामा
भये मगन छबि तासु बिलोकी । अजहुं प्रीति उर रहति न रो[illegible]

दो० । ब्रह्म जो व्यापक बिरज अज अकल अनीह अभेद ।
सो कि देह धरि होइ नर जाहि न जानत बेद । ६१ ॥

चौ० । बिष्णु जो सुरहित नरतनुधारी । सोउ सर्बज्ञ यथा त्रिपुरारी
खोजत सो कि अज्ञ इव नारी । ज्ञानधाम श्रीपति असुरारी
संभुगिरा पुनि मृषा न होई । सिव सर्बज्ञ जान सब कोई
अस संसय मन भयउ अपारा । होइ न हृदय प्रबोधप्रचारा
यद्यपि प्रगट न कहेउ भवानी । हर अंतरजामी सब जानी
सुनहु सती तव नारिसुभाऊ । संसय अस न धरिय उर काऊ
जासु कथा कुम्भज ऋषि गाई । भक्ति जासु मैं मुनिहिं सुनाई
सोइ मम इष्ट देव रघुबीरा । सेवत जाहि सदा मुनि धीरा

छं० । मुनि धीर योगी सिद्ध संतत बिमल मन जेहि ध्यावहीं ।
कहि नेति निगम पुरान आगम जासु कीरति गावहीं ॥
सोइ राम व्यापक ब्रह्म भुवननिकायपति मायाधनी ।
अवतरेउ अपने भक्तहित निजतंत्र नित रघुकुलमनी । २ ॥

सो० । लाग न उर उपदेस यदपि कहेउ सिव बार बहु
बोले बिहसि महेस हरिमायाबल जानि जिय । ६

चौ० । जो तुम्हरे मन अति संदेहू । तो कि न जाइ परीछा लेहू
तब लगि बैठि रहौं बटछाहीं । जब लगि तुम ऐहहु मोहि प[illegible]
जैसे जाइ मोह भ्रम भारी । करहु सो जतन बिबेक बिचा[illegible]
चली सती सिव आयसु पाई । करहिं बिचार करौं का भाई
उहां संभु अस मन अनुमाना । दच्छसुता कहं नहिं कल्याना
मोरेहु कहे न संसय जाहीं । बिधि बिपरीत भलाई नाहीं
होइहि सोइ जो राम रचि राखा । को करि तर्क बढ़ावइ साखा
अस कहि लगे जपन हरिनामा । गईं सती जहं प्रभु सुखधामा

दो० । पुनि पुनि हृदय बिचार करि धरि सीता कर रूप ।
आगे होइ चली पंथ तेहि जेहि आवत नरभूप । ६२ ॥

चौ० । लछिमन दीख उमा कृतबेषा । चकित हृदय भ्रम भयउ बिसे[illegible]
कहि न सकत कछु अति गंभीरा । प्रभुप्रभाव जानत मतिधीरा
सतीकपट जानेउ सुरस्वामी । समदरसी सब अन्तरजामी
सुमिरत जाहि मिटै अज्ञाना । सोइ सर्बज्ञ राम भगवाना
सती कीन्ह चह तहउं दुराऊ । देखहु नारिसुभावप्रभाऊ
[illegible]

दो० । परम प्रेम नहिं जाइ तजि किये प्रेम बड़ पाप ।
प्रगट न कहत महेस कछु हृदय अधिक संताप । ६६ ॥

चौ० । तबहिं संभु प्रभुपद सिर नावा । सुमिरत राम हृदय अस आवा
इहि तनु सतिहि भेट मोहि नाहीं । सिव संकल्प कीन्ह मन माहीं
अस बिचारि संकर मतिधीरा । चले भवन सुमिरत रघुबीरा
चलत गगन भइ गिरा सुहाई । जय महेस भलि भक्ति दृढ़ाई
अस प्रन तुम बिनु करै को आना । रामभक्त समरथ भगवाना
सुनि नभगिरा सती उर सोचू । पूछा सिवहिं समेत सकोचू
कीन्ह कवन प्रन कहहु कृपाला । सत्यधाम प्रभु दीनदयाला
यदपि सती पूछा बहु भांती । तदपि न कहेउ त्रिपुरआराती

दो० । सती हृदय अनुमान किय सब जाना सर्बज्ञ ।
कीन्ह कपट मैं संभु सन नारि सहज जड अज्ञ । ६७ ॥

सो० । जल पय सरिस बिकाइ देखहु प्रीति कि रीति भलि ।
बिलग होइ रस जाइ कपट खटाई परतही । ७ ॥

चौ० । हृदय सोच समुझत निज करनी । चिंता अमित जाइ नहिं बरनी
कृपासिंधु सिव परम अगाधा । प्रगट न कहेउ मोर अपराधा
संकर रुख अवलोकि भवानी । प्रभु मोहि तजेउ हृदय अकुलानी
निज अघ समुझि न कछु कहि जाई । तपै अवां इव उर अधिकाई
सतिहि ससोच जानि वृषकेतू । कहेउ कथा सुंदर सुख हेतू
बरनत पंथ बिबिध इतिहासा । बिस्वनाथ पहुंचे कैलासा
तहं पुनि संभु समुझि प्रन आपन । बैठे बट तर करि कमलासन
संकर सहज सरूप संभारा । लागि समाधि अखंड अपारा

दो० । सती बसहिं कैलास तब अधिक सोच मन माहिं ।
मर्म न कोऊ जान कछु युग सम दिवस सिराहिं । ६८ ॥

चौ० । नित नव सोच सती उर भारा । कब जैहौं दुखसागर पारा
मैं जो कीन्ह रघुपति अपमाना । पुनि पतिबचन मृषा करि जाना
सो फल मोहि बिधाता दीन्हा । जो कछु उचित रहा सो कीन्हा
अब बिधि अस बूझिय नहिं तोहीं । संकर बिमुख जिआवहु मोहीं
कहि न जाइ कछु हृदय गलानी । मन महं रामहिं सुमिरि सयानी
जो प्रभु दीनदयालु कहावा । आरतिहरन बेद जस गावा
तौ मैं बिनय करौं कर जोरी । छूटौ बेगि देह यह मोरी
जौं मोरे सिवचरन सनेहू । मन क्रम बचन सत्य ब्रत एहू

दो० । जौ समदर्सी सुनिय प्रभु करौ सो बेगि उपाइ ।
होइ मरन जेहि बिनहि स्रम दुसह बिपत्ति बिहाइ । ६९ ॥

चौ० । एहि बिधि दुखित प्रजेसकुमारी । अकथनीय दारुन दुख भारी ॥
बीते संबत सहस सतासी । तजी समाधि संभु अबिनासी ॥
रामनाम सिव सुमिरन लागे । जानेउ सती जगतपति जागे ॥
जाइ संभुपद बंदन कीन्हा । सनमुख संकर आसन दीन्हा ॥
लगे कहन हरिकथा रसाला । दच्छ प्रजेस भये तेहि काला ॥
देखा बिधि बिचारि सब लायक । दच्छहि कीन्ह प्रजापतिनायक ॥
बड़ अधिकार दच्छ जब पावा । अति अभिमान हृदय तब आवा ॥
नहिं कोउ अस जनमेउ जग माहीं । प्रभुता पाइ जाहि मद नाहीं ॥

दो० । दच्छ लिये मुनि बोलि सब करन लगे बड़ याग ।
नेवते सादर सकल सुर जे पावत मख भाग । ७० ॥

चौ० । किन्नर नाग सिद्ध गंधर्बा । बधुन समेत चले सुर सर्बा ॥
बिस्नु बिरंचि महेस बिहाई । चले सकल सुर जान बनाई ॥
सती बिलोके गगन बिमाना । जात चले सुंदर बिधि नाना ॥
सुरसुंदरी करहिं कल गाना । सुनत स्रवन छूटहिं मुनिध्याना ॥
पूछेउ कछु सिव कहेउ बखानी । पितायज्ञ सुनि के हरषानी ॥
जौं महेस मोहि आयसु देही । कछुदिन जाइ रहौं मिस एही ॥
पतिपरित्याग हृदय दुख भारी । कहै न निज अपराध बिचारी ॥
बोली सती मनोहर बानी । भय संकोच प्रेमरस सानी ॥

दो० । पिताभवन उत्सव परम जौं प्रभु आयसु होइ ।
तौ मैं जाउं कृपायतन सादर देखन सोइ । ७१ ॥

चौ० । कहेउ नीक मोरे मन भावा । यह अनुचित नहिं नेवत पठावा ॥
दच्छ सकल निज सुता बुलाई । हमरे बयर तुमहुं बिसराई ॥
ब्रह्मसभा हम सन दुख माना । तेहि तें अजहुं करहिं अपमाना ॥
जो बिनु बोले जाहु भवानी । रहै न सील सनेह न कानी ॥
जदपि मित्र प्रभु पितु गुरु गेहा । जाइय बिनु बोलेहु न संदेहा ॥
तदपि बिरोध मान जहं कोई । तहां गये कल्यान न होई ॥
भांति अनेक संभु समुझावा । भावीबस न ग्यान उर आवा ॥
कह प्रभु जाहु जो बिनहिं बुलाये । नहिं भलि बात हमारे भाये ॥

दो० । कहि देखा हर जतन बहु रहै न दच्छकुमारि ।
दिये मुख्य गन संग तब बिदा किये त्रिपुरारि । ७२ ॥

चौ० । पिताभवन जब गयी भवानी । दच्छत्रास काहु न सनमानी ॥

सादर भलेहि मिली इक माता । भगिनी मिलीं बहुत मुसुकाता
दच्छ न कछु पूछी कुसलाता । सतिहि बिलोकि जरे सब गाता
सती जाइ देखेउ तब यागा । कतहुं न दीख संभु कर भागा
तब चित चढेउ जो संकर कहेऊ । प्रभुअपमान समुझि उर दहेऊ
पाछिल दुख न हृदय अस ब्यापा । जस यह भयउ महा परितापा
यद्यपि जग दारुन दुख नाना । सब तें कठिन जातिअपमाना
समुझि सो सतिहि भौ अति क्रोधा । बहु बिधि जननी कीन्ह प्रबोधा

दो० । सिवअपमान न जाइ सहि हृदय न होत प्रबोध ।
सकल सभहि हठि हटकि तब बोली बचन सक्रोध । ७३ ॥

चौ० । सुनहु सभासद सकल मुनिंदा । कही सुनी जिन्ह संकर निंदा
सो फल तुरत लहब सब काहू । भली भांति पछिताब पिताहू
संत संभु स्रीपति अपवादा । सुनिय जहां तहं असि मर्य्यादा
काटिय तासु जीभ जु बसाई । स्रवन मूंदि नहिं चलिय पराई
जगदातमा महेस पुरारी । जगतजनक सब के हितकारी
पिता मंदमति निंदत तेही । दच्छ सुक्रसंभव यह देही
तजिहौं तुरत देह तेहि हेतू । उर धरि चंद्रमौलि बृषकेतू
अस कहि योगअगिनि तनु जारा । भयउ सकल मख हाहाकारा

दो० । सती मरन सुनि संभु गन लगे करन मख खीस ।
यज्ञविध्वंस बिलोकि भृगु रच्छा कीन्ह मुनीस । ७४ ॥

चौ० ॥ समाचार जब संकर पाये । बीरभद्र करि कोप पठाये
यज्ञविध्वंस जाइ तिन्ह कीन्हा । सकल सुरन्ह बिधिवत फल दीन्हा
भइ जग बिदित दच्छगति सोई । जस कछु संभुबिमुख की होई
यह इतिहास सकल जग जानी । तातें मैं संछेप बखानी
सती मरत हरि सन बर मागा । जन्म जन्म सिवपद अनुरागा
तेहि कारन हिमगिरिगृह जाई । सोइ जन्मी पार्बती तनु पाई
जबतें उमा सैलगृह आई । सकल सिद्धि संपति तहं छाई
जहं तहं मुनिन सुआस्रम कीन्हे । उचित बास हिमभूधर दीन्हे

दो० । सदा सुमन फल सहित सब द्रुम नव नाना जाति ।
प्रगटी सुंदर सैल पर मनिआकर बहु भांति । ७५ ॥

चौ० । सरिता सब पुनीत जल बहहीं । खग मृग मधुप सुखी सब रहहीं
सहज बयर सब जीवन त्यागा । गिरि पर सकल करहिं अनुरागा
सोह सैल गिरिजा गृह आये । जिमि जन रामभक्ति के पाये
नित नूतन मंगल गृह तासू । ब्रह्मादिक गावहिं जस जासू
नारद समाचार सब पाये । कौतुक हिमगिरिगेह सिधाये
सैलराज बड़ आदर कीन्हा । पद पखारि बर आसन दीन्हा

नारि सहित मुनिपद सिर नावा । चरनसलिल सब भवन सिंचावा ॥
निज सौभाग्य बहुत गिरि बरना । सुता बोलि मेली मुनिचरना ॥

दो० । त्रिकालज्ञ सर्वज्ञ तुम गति सर्बत्र तुम्हारि ।
कहहु सुता के दोष गुन मुनिवर हृदय बिचारि । ७६ ॥

चौ० । कहमुनि बिहसि गूढ़ मृदु बानी । सुता तुम्हारि सकल गुनखानी ॥
सुंदरि सहज सुसील सयानी । नाम उमा अंबिका भवानी ॥
सब लच्छन संपन्न कुमारी । होइहि संतत पियहि पियारी ॥
सदा अचल एहि कर अहिवाता । एहि तें जस पैहहिं पितु माता ॥
होइहि पूज्य सकल जग माहीं । एहि सेवत कछु दुर्लभ नाहीं ॥
एहि कर नाम सुमिरि संसारा । तिय चढ़िहहिं पतिव्रत असिधारा ॥
सैल सुलच्छनि सुता तुम्हारी । सुनहु जे अब अवगुन दुइ चारी ॥
अगुन अमान मातुपितुहीना । उदासीन सब संसय छीना ॥

दो० । योगी जटिल अकाम मन नगन अमंगलभेष ।
अस स्वामी एहि कहं मिलिहि परी हस्त असि रेख । ७७ ॥

चौ० । सुनि मुनिगिरा सत्य जिय जानी । दुख दंपतिहि उमा हरषानी ॥
नारदहु यह भेद न जाना । दसा एक समुझत बिलगाना ॥
सकल सखी गिरिजा गिरि मयना । पुलक सरीर भरे जल नयना ॥
होइ न मृषा देवरिषिभाखा । उमा सो बचन हृदय धरि राखा ॥
उपजेउ सिवपद कमल सनेहू । मिलन कठिन मन यह संदेहू ॥
जानि कुअवसर प्रीति दुराई । सखीउछंग बैठि पुनि जाई ॥
झूठि न होइ देवरिषिबानी । सोचहिं दंपति सखी सयानी ॥
उर धरि धीर कहेउ गिरिराऊ । कहहु नाथ का करिय उपाऊ ॥

दो० । कह मुनीस हिमवंत सुनु जो बिधि लिखा लिलार ।
देव दनुज नर नाग मुनि कोउ न मेटनिहार । ७८ ॥

चौ० । तदपि एक मैं कहौं उपाई । होइ करै जौं दैव सहाई ॥
जस बर मैं बरनेउं तुम पाहीं । मिलिहि उमहिं कछु संसय नाहीं ॥
जे जे बर के दोष बखाने । ते सब सिव पहं मैं अनुमाने ॥
जौं बिबाह संकर सन होई । दोषौ गुन सम कह सब कोई ॥
जो अहिसेज सयन हरि करहीं । बुध कछु तिन कहं दोष न धरहीं ॥
भानु कृसानु सर्ब रस खाहीं । तिन कहं मंद कहत कोउ नाहीं ॥
सुभ अरु असुभ सलिल सब बहहीं । सुरसरि कोउ न अपावन कहहीं ॥
समरथ कहं नहिं दोष गुसाईं । रबि पावक सुरसरि की नाईं ॥

दो० । जो अस हिसिषा करहिं नर जड़ बिबेक अभिमान ।
परहिं कलप भरि नर्क महं जीव कि ईस समान । ७९ ॥

चौ० । सुरसरिजलक्रतबारुनि जाना । कबहु न संत करहिं तिहि पाना
सुरसरि मिलें सु पावन जैसे । ईस अनीसहिं अंतर तैसे
संभु सहज समरथ भगवाना । इहिं बिबाह सब बिधि कल्यान
दुराराध्य पै अहहिं महेसू । आसु तोष पुनि किये कलेसू
जौं तप करै कुमारि तुम्हारी । भाविउ मेटि सकैं त्रिपुरारी
यद्यपि बर अनेक जग माहीं । इहिं कहं सिव तजि दूसर नाहीं
बरदायक प्रनतारतिभंजन । कृपासिंधु सेवक मनरंजन
इच्छित फल बिनु सिव आराधें । लहइ न कोटि योग जप साधें

दो० । अस कहि नारद सुमिरि हरि गिरिजहिं दीन्ह असीस ।
होइहि यहि कल्यान अब संसय तजहु गिरीस । ७० ॥

चौ० । कहि अस ब्रह्मभवन मुनि गयऊ । आगिल चरित सुनहु जस भयऊ
पतिहिं एकांत पाय कह मयना । नाथ न मैं समुझे मुनिबयना
जौं घर बर कुल होइ अनूपा । करिय बिबाह सुता अनुरूपा
नतु कन्या बरु रहौ कुमारी । कंत उमा मम प्रान पियारी
जौं न मिलिहि बर गिरिजहिं योगू । गिरि जड़ सहज कहिहिं सब लोगू
सो बिचारि पति करहु बिबाहू । जेहि न बहोरि होइ उर दाहू
अस कहि परी चरन धरि सीसा । बोले सहित सनेह गिरीसा
बरु पावक प्रगटै ससि माहीं । नारदबचन अन्यथा नाहीं

दो० । प्रिया सोच परिहरहु सब सुमिरहु श्रीभगवान ।
पारबती जिन निर्मयउ सोइ करिहहिं कल्यान । ७१ ॥

चौ० । अब जौं तुमहिं सुता पर नेहू । तौ अस जाइ सिखावन देहू
करै सो तप जेहि मिलहिं महेसू । आन उपाय न मिटिहि कलेसू
नारद बचन सगर्भ सहेतू । सुंदर सब गुननिधि वृषकेतू
अस बिचारि तुम तजि सब संका । सबहि भांति संकर अकलंका
सुनि पतिबचन हर्ष मन माहीं । गयी तुरत उठि गिरिजा पाहीं
उमहिं बिलोकि नयन भरि बारी । सहित सनेह गोद बैठारी
बारहि बार लेति उर लाई । गद्गद कंठ न कछु कहि जाई
जगतमातु सर्वज्ञ भवानी । मातुसुखद बोली मृदु बानी

दो० । सुनहु मातु मैं दीख अस सपन सुनाउं तोहि ।
सुंदर गौर सुबिप्र बर अस उपदेसेउ मोहि । ७२ ॥

चौ० । करहु जाइ तप सैलकुमारी । नारद कहा सो सत्य बिचारी
मातु पितहिं पुनि यह मत भावा । तप सुखप्रद दुख दोष नसावा
तपबल रचै प्रपंच बिधाता । तपबल बिष्नु सकल जगत्राता
तपबल संभु करहिं संहारा । तपबल सेष धरहिं महिभारा

तपअधार सब सृष्टि भवानी । करहु जाइ तप अस जिय जानी ॥
सुनत बचन बिस्मित महतारी । सपन सुनायेउ गिरिहि हंकारी ॥
मातु पितहि बहु बिधि समुझाई । चली उमा तप हित हरषाई ॥
प्रिय परिवार पिता अरु माता । भये बिकल मुख आव न बाता ॥

दो० । बेदसिरा मुनि आइ तब सबहिं कहा समुझाइ
पारबतीमहिमा सुनत रहे प्रबोधहि पाइ । ८३ ॥

चौ० । उरधरि उमा प्रानपतिचरना । जाइ बिपिन लागी तप करना ॥
अति सुकुमारि न तनु तपयोगू । पतिपद सुमिरि तजेउ सब भोगू ॥
नित नव चरन उपज अनुरागा । बिसरी देह तपहि मन लागा ॥
संबत सहस मूल फल खाये । साक खाइ सत बर्ष गंवाये ॥
कछु दिन भोजन बारि बतासा । किये कठिन कछु दिन उपबासा ॥
बेलपात महि परै सुखाई । तीनि सहस संबत सो खाई ॥
पुनि परिहरेउ सुखानेउ पर्ना । उमानाम तब भयउ अपर्ना ॥
देखि उमहि तपखीनसरीरा । ब्रह्मगिरा भइ गगन गंभीरा ॥

दो० । भयउ मनोरथ सुफल तव सुनु गिरिराजकुमारि
परिहरु दुसह कलेस सब अब मिलिहहिं त्रिपुरारि । ८४ ॥

चौ० । अस तप काहु न कीन्ह भवानी । भये अनेक धीर मुनि ज्ञानी ॥
अब उर धरहु ब्रह्मबरबानी । सत्य सदा संतत सुचि जानी ॥
आवै पिता बुलावन जबहीं । हठ परिहरि घर जायहु तबहीं ॥
मिलहिं तुमहिं जब सप्त रिषीसा । जानेहु तब प्रमान बागीसा ॥
सुनत गिरा बिधि गगन बखानी । पुलक गात गिरिजा हरषानी ॥
उमाचरित मैं सुंदर गावा । सुनहु संभु कर चरित सुहावा ॥
जब तें सती जाइ तनु त्यागा । तब ते सिव मन भयेउ बिरागा ॥
जपहिं सदा रघुनायकनामा । जहं तहं सुनहिं रामगुनग्रामा ॥

दो० । चिदानंद सुखधाम सिव बिगतमोहमदकाम ।
बिचरहिं महि धरि हृदय हरि सकल लोकअभिराम ८५ ॥

चौ० । कतहुं मुनिन उपदेसहिं ज्ञाना । कतहुं रामगुन करहिं बखाना ॥
जदपि अकाम तदपि भगवाना । भक्तबिरहदुखदुखित सुजाना ॥
इहि बिधि गयेउ काल बहु बीती । नित नव होइ रामपद प्रीती ॥
नेम प्रेम संकर कर देखा । अबिचल हृदय भक्ति की रेखा ॥
प्रगटे राम कृतज्ञ कृपाला । रूपसीलनिधि तेज बिसाला ॥
बहु प्रकार संकरहि सराहा । तुम बिनु अस ब्रत को निरबाहा ॥
बहु बिधि राम सिवहिं समुझावा । पारबती कर जन्म सुनावा ॥
अति पुनीत गिरिजा की करनी । बिस्तर सहित कृपानिधि बरनी ॥

दो० । अब बिनती मम सुनहु सिव जो मो पर निज नेहु ।
जाइ बियाहहु सैलजहिं यह मोहि मांगे देहु । ८६ ॥

चौ० । कह सिव यदपि उचित अस नाहीं । नाथबचन पुनि मेटि न जाहीं
सिर धरि आयसु करिय तुम्हारा । परम धरम यह नाथ हमारा
मातु पिता गुर प्रभु कै बानी । बिनहिं बिचार करिय सुभ जानी
तुम सब भांति परम हितकारी । आज्ञा सिर पर नाथ तुम्हारी
प्रभु तोषेउ सुनि संकरबचना । भक्तिबिबेकधर्मजुत रचना
कह प्रभु हर तुम्हार प्रन रहेऊ । अब उर राखेहु जो हम कहेऊ
अंतर्धान भये अस भाखी । संकर सोइ मूरति उर राखी
तबहिं सप्त रिषि सिव पहं आये । बोले प्रभु अस बचन सुहाये

दो० । पारबती पहं जाइ तुम प्रेमपरीछा लेहु ।
गिरिहि प्रेरि पठयेहु भवन दूरि करेहु संदेहु । ८७ ॥

चौ० । रिषिन गौरि देखी तहं कैसी । मूरतिवंत तपस्या जैसी
बोले मुनि सुनु सैलकुमारी । करहु कवन कारन तप भारी
केहि आराधहु का तुम चहहू । हम सन सत्य मर्म सब कहहू
सुनत रिषिन के बचन भवानी । बोली गूढ़ मनोहर बानी
कहत मर्म मन अति सकुचाई । हंसिहहु सुनि हमारि जड़ताई
मन हठ परा न सुनै सिखावा । चहत बारि पर भीति उठावा
नारद कहा सत्य सोइ जाना । बिनु पंखन हम चहहिं उड़ाना
देखिय मुनि अबिबेक हमारा । चाहत पति संकर अबिकारा

दो० । सुनत बचन बिहसे रिषय गिरिसंभव तव देह ।
नारद कर उपदेस सुनि कहहु बसे को गेह । ८८ ॥

चौ० । दच्छसुतन्ह उपदेसि न जाई । तिन फिरि भवन न देखा आई
चित्रकेतु कर घर उन घाला । कनककसिपु कर पुनि अस हाला
नारदसिख जे सुनहिं नर नारी । अवसि भवन तजि होहिं भिखारी
मन कपटी तन सज्जन चीन्हा । आप सरिस सबही चह कीन्हा
तेहि के बचन मानि बिस्वासा । तुम चाहहु पति सहज उदासा
निर्गुन निलज कुबेष कपाली । अकुल अगेह दिगंबर ब्याली
कहहु कवन सुख अस बर पाये । भल भूलिहु ठग के बौराये
पंच कहें सिव सती बिबाही । पुनि अवडेरि मराइनि ताही

दो० । अब सुख सोवत सोच नहिं भीख मांगि भव खाहिं ।
सहज एकाकिन के भवन कबहुं कि नारि खटांहिं । ८९ ॥

चौ० । अजहूं मानहु कहा हमारा । हम तुम कहं बर नीक बिचारा
अति सुंदर सुचि सुखद सुसीला । गावहिं बेद जासु जस लीला

दूषनरहित सकल गुनरासी । स्रीपति पुर बैकुंठनिवासी ॥
अस बर तुमहिं मिलाउब आनी । सुनत बिहसि कह बचन भवानी ॥
सत्य कहेहु गिरिभव तन एहा । हठ न छूट छूटै बरु देहा ॥
कनकौ पुनि पखान तें होई । जारेहु सहज न परिहर सोई ॥
नारदबचन न मैं परिहरऊं । बसौ भवन उजरौ नहिं डरऊं ॥
गुरु के बचन प्रतीति न जेही । सपनेहु सुगम न सुख सिधि तेही ॥

दो० । महादेव अवगुनभवन बिष्नु सकल गुनधाम ।
जेहि कर मन रम जाहि सन ताहि ताहि सन काम । ८० ॥

चौ० । जौं तुम मिलितेउ प्रथम मुनीसा । सुनतिउं सिख तुम्हारि धरि सीसा ॥
अब मैं जन्म संभु हित हारा । को गुन दोषहिं करै बिचारा ॥
जौं तुम्हरे हठ हृदय बिसेषी । रहि न जाइ बिनु किये बरेषी ॥
तौ कौतुकिअन्ह आलस नाहीं । बर कन्या अनेक जग माहीं ॥
जन्म कोटि लगि रगर हमारी । बरौं संभु नतु रहौं कुमारी ॥
तजौं न नारद कर उपदेसू । आपु कहहिं सत बार महेसू ॥
मैं पा परौं कहै जगदंबा । तुम ग्रह गवनहु भयउ बिलंबा ॥
देखि प्रेम बोले मुनिज्ञानी । जय जय जय जगदंब भवानी ॥

दो० । तुम माया भगवान सिव सकल जगतपितु मात ।
नाइ चरन सिर मुनि चले पुनि पुनि हरषितगात । ८१ ॥

चौ० । जाइ मुनिन्ह हिमवंत पठाये । करि बिनती गिरिजहिं ग्रह ल्याये ॥
बहुरि सप्तरिषि सिव पहं जाई । कथा उमा की सकल सुनाई ॥
भये मगन सिव सुनत सनेहा । हरषि सप्तरिषि गवने गेहा ॥
मन थिर करि तब संभु सुजाना । लगे करन रघुनायकध्याना ॥
तारक असुर भयेउ तेहि काला । भुजप्रताप बल तेज बिसाला ॥
तेइ सब लोक लोकपति जीते । भये देव सुखसंपति रीते ॥
अजर अमर सो जीति न जाई । हारे सुर करि बिबिध लराई ॥
तब बिरंचि सन जाइ पुकारे । देखे बिधि सब देव दुखारे ॥

दो० । सब सन कहा बुझाय बिधि दनुजनिधन तब होइ ।
संभुसुक्रसंभूत सुत इहि जीतै रन सोइ । ८२ ॥

चौ० । मोर कहा सुनि करहु उपाई । होइहि ईस्वर करिहि सहाई ॥
सती जो तजी दच्छमख देहा । जनमी जाइ हिमाचलगेहा ॥
तेइ तप कीन्ह संभुपति लागी । सिव समाधि बैठे सब त्यागी ॥
यदपि अहै असमंजस भारी । तदपि बात इक सुनहु हमारी ॥
पठवहु काम जाइ सिव पाहीं । करै छोभ संकरमन माहीं ॥
तब हम जाइ सिवहिं सिर नाई । करवाउब बिवाह बरिआई ॥

एहि बिधि भलेहि देवहित होई । मत अति नीक कहै सब कोई
अस्तुति सुरन कीन्ह अति हेतू । प्रगटेउ बिषमबान झषकेतू

दो० । सुरन कही निज बिपति सब सुनि मन कीन्ह बिचार ।
संभुबिरोध न कुसल मोहिं बिहसि कहेउ अस मार । ८३॥

चौ० । तदपि करब मैं काज तुम्हारा । श्रुति कह परम धर्म उपकारा
परहित लागि तजै जो देही । संतत संत प्रसंसहिं तेही
अस कहि चलेउ सबहिं सिर नाई । सुमनधनुष कर सहित सहाई
चलत मार अस हृदय बिचारा । सिवबिरोध ध्रुव मरन हमारा
तब आपन प्रभाव बिस्तारा । निज बस कीन सकल संसारा
कोपेउ जबहिं बारिचरकेतू । छन महँ मिटे सकल श्रुतिसेतू
ब्रह्मचर्य व्रत संयम नाना । धीरज धर्म ज्ञान बिज्ञाना
सदाचार जप योग बिरागा । सभय बिवेककटक सब भागा

छं० । भागे बिबेक सहाइ सहित सो सुभट संयुग महि मुरे ।
सदग्रंथ पर्वतकंदरन महँ जाइ तेहि अवसर दुरे ॥
होनिहार का करतार को रखवार जग खरभर परा ।
दुइ माथ केहि रतिनाथ जेहि कहँ कोपि धनु सर कर धरा ।१॥

दो० । जे सजीव जग अचर चर नारि पुरुष अस नाम ।
ते निज निज मर्याद तजि भये सकल बस काम । ८४ ॥

चौ० । सब के हृदय मदनअभिलाखा । लता निहारि नवहिं तरुशाखा
नदी उमगि अंबुधि कहँ धाईं । संगम करहिं तलाव तलाईं
जहँ असि दसा जड़न की बरनी । को कहि सकै सचेतन करनी
पसु पच्छी नभजलथलचारी । भये कामबस समय बिसारी
मदनअंध ब्याकुल सब लोका । निसि दिन नहिं अवलोकहिं कोका
देव दनुज नर किंनर ब्याला । प्रेत पिसाच भूत बेताला
इन की दसा न कहेउं बखानी । सदा काम के चेरे जानी
सिद्ध बिरक्त महा मुनि योगी । तेपि कामबस भये बियोगी

छं० । भये कामबस योगीस तापस पामरन की को कहै ।
देखहिं चराचर नारिमय जे ब्रह्ममय देखत रहै ॥
अबला बिलोकहिं पुरुषमय जग पुरुष सब अबलामयं ।
दुइ दंड भरि ब्रह्मांड भीतर कामकृत कौतुक अयं । २ ॥

दो० । धरा न काहू धीर सब के मन मनसिज हरे ।
जे राखे रघुबीर ते उबरे तेहि काल महँ । ८५ ॥

चौ० । उभय घरी अस कौतुक भयऊ । जब लगि काम संभु पहँ गयऊ
सिवहि बिलोकि ससंकेउ मारू । भयउ यथाथित सब संसारू

भये तुरत सब जीव सुखारे । जिमि मद उतरि गये मतवारे ॥
रुद्रहिं देखि मदन भय माना । दुराधर्ष दुर्गम भगवाना ॥
फिरत लाज कछु करि नहिं जाई । मरन ठानि मन रचेसि उपाई ॥
प्रगटेसि तुरत रुचिर ऋतुराजा । कुसुमित नव तरुराजि बिराजा ॥
बन उपबन बापिका तड़ागा । परम सुभग सब दिसा बिभागा ॥
जहं तहं जनु उमगत अनुरागा । देखि मुयेहु मन मनसिज जागा ॥

छं० । जागेउ मनोभव मुयेहु मन बन सुभगता न परै कही ।
सीतल सुगंध सुमंद मारुत मदन अनलसखा सही ॥
बिकसे सरन्हि बहु कंज गुंजत पुंज मंजुल मधुकरा ।
कलहंस पिक सुक सरस रव करि गान नाचहिं अपछरा । ५ ॥

दो० । सकल कला करि कोटि बिधि हारेउ सेन समेत ।
चली न अचल समाधि सिव कोपेउ हृदयनिकेत । ८५ ॥

चौ० । देखि रसाल बिटपबर साखा । तेहि पर चढ़ेउ मदन मन माखा ॥
सुमनचाप निज सर संधाने । अति रिस ताकि स्रवन लगि ताने ॥
छाड़े बिषम बिसिख उर लागे । छूटि समाधि संभु तब जागे ॥
भयउ ईसमन छोभ बिसेखी । नयन उघारि सकल दिसि देखी ॥
सौरभपल्लव मदन बिलोका । भयउ कोप कंपेउ चयलोका ॥
तब सिव तीसर नयन उघारा । चितवत काम भयउ जरि छारा ॥
हाहाकार भयउ जग भारी । डरपे सुर भये असुर सुखारी ॥
समुझि कामसुख सोचहिं भोगी । भये अकंटक साधक जोगी ॥

छं० । जोगी अकंटक भयेउ पतिगति सुनति रति मूर्छित भयी ।
रोदति बदति बहु भांति करुना करति संकर पहं गयी ॥
अति प्रेम करि बिनती बिबिध बिधि जोरि कर सन्मुख रही ।
प्रभु आसुतोष कृपालु सिव अबला निरखि बोले सही । ६ ॥

दो० । अब तें रति तव नाथकर होइहि नाम अनंग ।
बिनु बपु ब्यापिहि सबहिं पुनि सुनु निज मिलन प्रसंग ८६ ॥

चौ० । जब यदुबंस कृष्ण अवतारा । होइहि हरन महा महिभारा ॥
कृष्णतनय होइहि पति तोरा । बचन अन्यथा होइ न मोरा ॥
रति गवनी सुनि संकरबानी । कथा अपर अब कहौं बखानी ॥
देवन समाचार सब पाये । ब्रह्मादिक बैकुंठ सिधाये ॥
सब सुर बिष्णु बिरंचि समेता । गये जहां सिव कृपानिकेता ॥
पृथक पृथक तिन कीन्ह प्रसंसा । भये प्रसन्न चंद्र अवतंसा ॥
बोले कृपासिंधु बृषकेतू । कहहु अमर आयेहु केहि हेतू ॥
कह बिधि तुम प्रभु अंतरजामी । तदपि भक्तिबस बिनवौं स्वामी ॥

दो० । सकल सुरन के हृदय अस संकर परम उछाह ।
निज नयननि देखा चहहिं नाथ तुम्हार बिवाह । ८७ ॥

चौ० । यह उत्सव देखिय भरि लोचन । सो कछु करिय मदनमदमोचन
काम जारि रति कहं बर दीन्हा । कृपासिंधु यह अति भल कीन्हा
सासति करि पुनि करहिं पसाऊ । नाथ प्रभुन कर सहज सुभाऊ
पारवती तप कीन्ह अपारा । करहु तासु अब अंगीकारा
सुनि बिधिबचन समुझि प्रभुबानी । ऐसेइ होउ कहा सुख मानी
तब देवन दुंदुभी बजाईं । बरषि सुमन जय जय सुरसाईं
अवसर जानि सप्तरिषि आये । तुरतहि बिधि गिरिभवन पठा
प्रथम गये जहं रही भवानी । बोले बचन मधुर छलसानी

दो० । कहा हमार न सुनेहु तब नारद कर उपदेस ।
अब भा झूठ तुम्हार प्रन जारेउ काम महेस । ८८ ॥

चौ० । सुनि बोली मुसुकाइ भवानी । उचित कहेहु मुनिबर बिज्ञानी
तुम्हरे जान काम हर जारा । अब लगि संभु रहे सबिकारा
हमरे जान सदा सिव योगी । अज अनवद्य अकाम अभोगी
जौं मैं सिव सेयेउं अस जानी । प्रीति समेत कर्म मन बानी
तौ हमार प्रन सुनहु मुनीसा । करिहहिं सत्य कृपानिधि ईसा
तुम जो कहा हर जारेउ मारा । सो अति बड़ अबिबेक तुम्हारा
तात अनल कर सहज सुभाऊ । हिम तेहि निकट जाइ नहिं का
गये समीप सो अवसि नसाई । जिमि संपाति निज पच्छ गंवाई

दो० । हिय हरषे मुनिबचन सुनि देखि प्रीति बिस्वास ।
चले भवानिहि नाइ सिर गये हिमाचल पास । ८९ ॥

चौ० । सब प्रसंग गिरिपतिहि सुनावा । मदनदहन सुनि अति दुख पावा
बहुरि कहेउ रति कर बरदाना । सुनि हिमवंत बहुत सुख माना
हृदय बिचारि संभुप्रभुताई । सादर मुनिबर लिये बुलाई
सुदिन सुनखत सुघरी सुहाई । बेगि बेदबिधि लगन धराई
पत्री सप्तरिषिन सोइ दीन्ही । गहिपद बिनय हिमाचल कीन्ही
जाइ बिधिहिं तिन दीन्ह सो पाती । बांचत प्रीति न हृदय समाती
लगन बांचि अज सबहिं सुनाई । हरषे मुनि सब सुरसमुदाई
सुमनबृष्टि नभ बाजन बाजे । मंगलकलस दसहुं दिसि साजे

दो० । लगे संवारन सकल सुर बाहन बिबिध बिमान ।
होहिं सगुन मंगल सुभग करहिं अपछरा गान । १०० ॥

चौ० । सिवहिं संभुगन करहिं सिंगारा । जटा मुकुट अहि मौर संवारा
कुंडल कंकन पहिरे ब्याला । तनबिभूति पट केहरिछाला

दो० । जगदंबा जहँ अवतरी सो पुर बरनि न जाइ ।
रिद्धि सिद्धि संपति सकल नित नूतन अधिकाइ । १०२ ॥

चौ० । नगर निकट बरात सुनि आई । पुर खरभर सोभा अधिकाई
करि बनाव सजि बाहन नाना । चले लेन सादर अगवाना
हिय हरषे सुरसेन निहारी । हरिहि देखि अति भये सुखारी
सिवसमाज जब देखन लागे । बिडरि चले बाहन सब भागे
धरि धीरज तहँ रहे सयाने । बालक सब लै जीव पराने
गये भवन पूछहिं पितु माता । कहहिं बचन भयकंपित गाता
कहिय कहा कहि जाइ न बाता । जमकरधार किधौं बरियाता
बर बौराह बसह असवारा । ब्याल कपाल बिभूषन छारा

छं० । तन छार ब्याल कपाल भूषन नगन जटिल भयंकरा ।
सँग भूत प्रेत पिसाच जोगिनि बिकट मुख रजनीचरा ॥
जो जियत रहिहि बरात देखत पुन्य बड़ तिहि कर सही ।
देखिहि सो उमा बिबाह घर घर बात असि लरिकन कही ८॥

दो० । समुझि महेससमाज सब जननि जनक मुसुकाहिं ।
बाल बुझाये बिबिध बिधि निडर होउ डर नाहिं । १०३ ॥

चौ० । लै अगवान बरातहिं आये । दिये सबहिं जनवास सुहाये
मैना सुभ आरती सँवारी । संग सुमंगल गावहिं नारी
कंचनथार सोह बर पानी । परिछन चली हरहिं हरषानी
बिकट भेष जब रुद्रहिं देखा । अबलनि उर भय भयेउ बिसेषा
भागि भवन पैठी अति त्रासा । गये महेस जहाँ जनवासा
मयना हृदय भयेउ दुख भारी । लीन्ही बोलि गिरीसकुमारी
अधिक सनेह गोद बैठारी । स्याम सरोजनयन भरि बारी
जेहि बिधि तुम्हहिं रूप अस दीन्हा । तेहि जड़ बर बाउर कस कीन्हा

छं० । कस कीन्ह बर बौराह बिधि जेहि तुम्हहि सुंदरता दई ।
जो फल चहिय सुरतरुहिं सो बरबस बबूरहिं लागई ॥
तुम सहित गिरि तें गिरौं पावक जरौं जलनिधि महँ परौं ।
घर जाउ अपजस होउ जग जीवत बिबाह न हौं करौं १०॥

दो० । भईं बिकल अबला सकल दुखित देखि गिरिनारि ।
करि बिलाप रोदति बदति सुतासनेह सँभारि । १०४ ॥

चौ० । नारद कर मैं काह बिगारा । भवन मोर जिन बसत उजारा
अस उपदेस उमहिं जिन दीन्हा । बौरे बरहिं लागि तप कीन्हा
साँचेहु उन के मोह न माया । उदासीन धन धाम न जाया
पर घरघालक लाज न भीरा । बाँझ कि जान प्रसव कै पीरा
जननिहिं बिकल बिलोकि भवानी । बोली जुतबिबेक मृदु बानी
अस बिचारि सोचहु मति माता । सो न टरै जो रचै बिधाता

करम लिखा जो बाउर नाहू । सो कस दोष लगाइय काहू ॥
तुम सन मिटहिं कि बिधि के अंका । मातु ब्यर्थ जनि लेहु कलंका ॥

छं० । जनि लेहु मातु कलंक करुना परिहरहु अवसर नहीं ।
दुख सुख जो लिखा लिलार हमरे जाब जहं पाउब नहीं ॥
सुनि उमा बचन बिनीत कोमल सकल अबला सोचहीं ।
बहु भांति बिधिहिं लगाइ दूषन नयन बारि बिमोचहीं ॥११॥

दो० । तेहि अवसर नारद सहित औ रिषि सप्त समेत ।
समाचार सुनि तुहिनगिरि गवने तुरत निकेत ॥१०५॥

चौ० । तब नारद सबही समुझावा । पूरब कथा प्रसंग सुनावा ॥
मयना सत्य सुनहु मम बानी । जगदंबा तव सुता भवानी ॥
अजा अनादि सक्ति अबिनासिनि । सदा संभुअरधंगनिवासिनि ॥
जगसंभवपालनलयकारिनि । निज इच्छा लीलाबपुधारिनि ॥
जनमी प्रथम दच्छगृह जाई । नाम सती सुंदर तनु पाई ॥
तहउं सती संकरहि बिबाहीं । कथा प्रसिद्ध सकल जग माहीं ॥
एक बार आवति सिव संगा । देखेउ रघुकुलकमलपतंगा ॥
भयउ मोह सिवकहा न कीन्हा । भ्रमबस बेष सीय कर लीन्हा ॥

छं० । सियबेष सती जो कीन्ह तेहिं अपराध संकर परिहरी ।
हरबिरह जाइ बहोरि पितु के यज्ञ योगानल जरी ॥
अब जनमि तुम्हरे भवन निज पति लागि दारुन तप किया ।
अस जानि संसय तजहु गिरिजा सर्बदा संकरप्रिया ॥१२॥

दो० । सुनि नारद के बचन तब सब कर मिटा बिषाद ।
छन महं ब्यापेउ सकल पुर घर घर यह संबाद ॥१०६॥

चौ० । तब मयना हिमवंत अनंदे । पुनि पुनि पारबतीपद बंदे ॥
नारि पुरुष सिसु जुबा सयाने । नगरलोग सब अति हरषाने ॥
लगे होन पुर मंगल गाना । सजे सबहिं हाटकघट नाना ॥
भांति अनेक भई जेंवनारा । सूपसास्त्र जस कछु ब्यवहारा ॥
सो जेंवनार कि जाइ बखानी । बसहिं भवन जेहि मातु भवानी ॥
सादर बोले सकल बराती । बिष्नु बिरंचि देव सब जाती ॥
बिबिध पांति बैठी जेंवनारा । लगे परोसन निपुन सुआरा ॥
नारिबृन्द सुर जेंवत जानी । लागीं देन गारि मृदु बानी ॥

छं० । गारीं मधुर स्वर देहिं सुंदरि बिंग बचन सुनावहीं ।
भोजन करहिं सुर अति बिलंब बिनोद सुनि सचु पावहीं ॥
जेंवत जो बढ्यौ अनंद सो मुख कोटिहूं न परै कह्यौं ।
अंचवाइ दीन्हे पान गवने बास जहं जाको रह्यौ ॥१३॥

चौ० । मैं जाना तुम्हार गुन सीला । कहौं सुनहु अब रघुपति लीला
सुनु मुनि आजु समागम तोरे । कहि न जाय जस सुख मन मोरे
रामचरित अति अमित मुनीसा । कहि न सकहिं सत कोटि अहीसा
तदपि यथाश्रुत कहौं बखानी । सुमिरि गिरापति प्रभु धनुपानी
सारद दारुनारि सम स्वामी । राम सूत्रधर अंतरजामी
जेहि पर कृपा करहिं जन जानी । कबिउर अजिर नचावहिं बानी
प्रनउं सोइ कृपालु रघुनाथा । बरनउं बिसद तासु गुनगाथा
परम रम्य गिरिवर कैलासू । सदा जहाँ सिव उमा निवासू

दो० । सिद्ध तपोधन जोगि जन सुर किंनर मुनिवृन्द ।
बसहिं तहां सुकृती सकल सेवहिं सिव सुखकन्द । [illegible] प्रसंग ॥

चौ० । हरिहरबिमुख धर्म रत नाहीं । ते नर तहां सपनेहुं नहिं जाहीं
तेहि गिरि पर बट बिटप बिसाला । नित नूतन सुंदर सब काला
त्रिबिध समीर सुसीतल छाया । सिवबिश्राम बिटप श्रुति गाया
एक बार तेहि तर प्रभु गयऊ । तरु बिलोकि उर अति सुख भयऊ
निज कर डासि नाग रिपु छाला । बैठे सहजहिं संभु कृपाला
कुंद इंदु दर गौर सरीरा । भुज प्रलंब परिधन मुनिचीरा
तरुन अरुन अंबुज सम चरना । नखदुति भगतहृदयतमहरना
भुजगभूतिभूषन त्रिपुरारी । आनन सरदचंद्रछबिहारी

दो० । जटा मुकुट सुरसरित सिर लोचन नलिन बिसाल ।
नीलकंठ लावन्यनिधि सोह बाल बिधु भाल । ११४ ॥

चौ० । बैठे सोह कामरिपु कैसे । धरे सरीर सान्त रस जैसे
पारबती भलि अवसर जानी । गई संभु पहं मातु भवानी
जानि प्रिया आदर अति कीन्हा । बाम भाग आसन हर दीन्हा
बैठी सिव समीप हरषाई । पूरबजन्मकथा चित आई
पतिहिय हेतु अधिक अनुमानी । बिहसि उमा बोलीं प्रिय बानी
कथा जो सकल लोकहितकारी । सोइ पूछन चह सैलकुमारी
बिस्वनाथ मम नाथ पुरारी । त्रिभुवन महिमा बिदित तुम्हारी
चर अरु अचर नाग नर देवा । सकल करहिं पदपंकजसेवा

दो० । प्रभु समर्थ सर्वज्ञ सिव सकल कला गुनधाम ।
योगज्ञानवैराग्यनिधि प्रनतकल्पतरुनाम । ११५ ॥

चौ० । जो मो पर प्रसन्न सुखरासी । जानिय सत्य मोहि निज दासी
तौ प्रभु हरहु मोर अज्ञाना । कहि रघुनाथकथा बिधि नाना
जासु भवन सुरतरु तर होई । सह कि दरिद्रजनितदुख सोई

श्रीरघुनाथरूप उर आवा । परमानंद अमित सुख पावा ॥

दो० । मगन ध्यानरस दंड जुग पुनि मन बाहिर कीन्ह ।
रघुपतिचरित महेस तब हरषित बरनै लीन्ह । ११९ ॥

चौ० । झूठौ सत्य जाहि बिनु जाने । जिमि भुजंग बिनु रजु पहिचाने
जेहि जाने जग जाइ हेराई । जागे जथा सपन भ्रम जाई
बंदौ बालरूप सोइ रामू । सब सिधि सुलभ जपत जसु ना
मंगलभवन अमंगलहारी । द्रवौ सो दसरथअजिरबिहारी
करि प्रनाम रामहिं त्रिपुरारी । हरषि सुधा सम गिरा उचारी
धन्य धन्य गिरिराज कुमारी । तुम समान नहिं कोउ उपकारी
पूछेहु रघुपतिकथाप्रसंगा । सकल लोक जग पावनि गंगा
तुम रघुबीर चरन अनुरागी । कीन्हेहु प्रस्न जगतहित लागी

दो० । रामकृपा तें पारबती सपनेहु तव मन माहिं ।
सोक मोह संदेह भ्रम मम बिचार कछु नाहिं । १२० ॥

चौ० । तदपि असंका कीन्हेहु सोई । कहत सुनत सब कर हित होई
जिन हरिकथा सुनी नहिं काना । स्रवनरंध्र अहिभवन समाना
नयनन संतदरस नहिं देखा । लोचन मोरपंख कर लेखा
ते सिर कटु तुंबरि सम तूला । जे न नमत हरिगुरुपदमूला
जिन हरिभक्ति हृदै नहिं आनी । जीवत सव समान ते प्रानी
जो नहिं करहि रामगुन गाना । जीह सो दादुरजीह समाना
कुलिस कठोर निठुर सोइ छाती । सुनि हरिचरित न जो हरषाती
गिरिजा सुनहु राम कर लीला । सुरहित दनुजबिमोहनसीला

दो० । रामकथा सुरधेनु सम सेवत सब सुखदानि ।
संतसभा सुरलोक सब को न सुनै अस जानि । १२१ ॥

चौ० । रामकथा सुंदर करतारी । संसय बिहग उड़ावनिहारी
रामकथा कलि बिटप कुठारी । सादर सुनु गिरिराजकुमारी
रामनामगुनचरित सुहाये । जन्म कर्म अगनित स्रुति गाये
जथा अनंत राम भगवाना । तथा कथा कीरति गुन नाना
तदपि जथाश्रुत जस मति मोरी । कहिहौं देखि प्रीति अति तोरी
उमा प्रस्न तव सहज सुहाई । सुखद संत संमत मुहि भाई
एक बात नहिं मोहिं सोहानी । जदपि मोह बस कहेहु भवानी
तुम जो कहा राम कोउ आना । जेहि स्रुति गाव धरहिं मुनि ध्याना

दो० । कहहिं सुनहिं अस अधम नर ग्रसे जे मोह पिसाच ।
पाषंडी हरिपदबिमुख जानहिं झूठ न साँच । १२२ ॥

चौ० । अग्य अकोबिद अंध अभागी । काई बिषय मुकुर मन लागी ॥
लंपट कपटी कुटिल बिसेषी । सपनेहु संतसभा नहिं देखी ॥
कहहिं ते बेद असंमत बानी । जिनहिं न सूझ लाभ नहिं हानी ॥
मुकुर मलिन अरु नयन बिहीना । रामरूप देखहिं किमि दीना ॥
जिन के अगुन न सगुन बिबेका । जल्पहिं कल्पित बचन अनेका ॥
हरिमायाबस जगत भ्रमाहीं । तिनहिं कहत कछु अघटित नाहीं ॥
बातुल भूतबिबस मतवारे । ते नहिं बोलहिं बचन संभारे ॥
जिन कृत महा मोह मदपाना । तिन कर कहा करिय नहिं काना ॥

सो० । अस निज हृदय बिचारि तजि संसय भजु रामपद ।
सुनु गिरिराजकुमारि भ्रम तम रबिकर बचन मम । १० ॥

चौ० । सगुनहिं अगुनहिं नहिं कछु भेदा । गावहिं मुनि पुरान बुध बेदा ॥
अगुन अरूप अलख अज जोई । भक्त प्रेमबस सगुन सो होई ॥
जो गुनरहित सगुन सो कैसें । जल हिमउपल बिलग नहिं जैसें ॥
जासु नाम भ्रम तिमिर पतंगा । तिहि किमि कहिय बिमोहप्रसंगा ॥
राम सच्चिदानंद दिनेसा । नहिं तहं मोहनिसा लवलेसा ॥
सहज प्रकास रूप भगवाना । नहिं तहं पुनि बिग्यानबिहाना ॥
हरष बिषाद ग्यान अग्याना । जीवधर्म अहमिति अभिमाना ॥
राम ब्रह्म ब्यापक जग जाना । परमानंद परेस पुराना ॥

दो० । पुरुष प्रसिद्ध प्रकासनिधि प्रगट परावरनाथ ।
रघुकुलमनि मम स्वामि सोइ कहि सिव नायउ माथ ।१२३॥

चौ० । निज भ्रम नहिं समुझहिं अग्यानी । प्रभु पर मोह धरहिं जड प्रानी ॥
यथा गगन घनपटल निहारी । झांपेउ भानु कहहिं कुबिचारी ॥
चितव जो लोचन अंगुलि लायें । प्रगट युगल ससि तेहि कं भायें ॥
उमा रामबिषयक अस मोहा । नभ तम धूम धूरि जिमि सोहा ॥
बिषय करन सुर जीव समेता । सकल एक तें एक सचेता ॥
सब कर परम प्रकासक जोई । राम अनादि अवधपति सोई ॥
जगत प्रकास्य प्रकासक रामू । मायाधीस ग्यानगुनधामू ॥
जासु सत्यता तें जड माया । भास सत्य इव मोहसहाया ॥

दो० । रजत सीप महं भास जिमि यथा भानुकरबारि ।
यदपि मृषा तिहुं काल सोइ भ्रम न सकै कोउ टारि ।१२४॥

चौ० । इहि बिधि जग हरिआस्रित रहई । यदपि असत्य देत दुख अहई ॥
ज्यों सपने सिर काटै कोई । बिनु जागें दुख दूरि न होई ॥
जासु कृपा अस भ्रम मिटि जाई । गिरिजा सोइ कृपालु रघुराई ॥
आदि अंत कोउ जासु न पावा । मतिअनुमान निगम अस गावा ॥
बिनु पद चलै सुनै बिनु काना । कर बिनु कर्म करै बिधि नाना ॥

आननरहित सकल रसभोगी । बिनु बानी बक्ता बड़ योगी
तनु बिनु परस नयन बिनु देखा । ग्रहै घ्रान बिनु बास असेषा
असि सब भांति अलौकिक करनी । महिमा जासु जाइ नहिं बरनी

दो० । जेहि इमि गावहिं बेद बुध जाहि धरहिं मुनि ध्यान ।
सोइ दसरथसुत भक्तहित कोसलपति भगवान । १२५ ॥

चौ० । कासी मरत जन्तु अवलोकी । जासु नाम बल करौं बिसोकी
सोइ प्रभु मोर चराचरस्वामी । रघुबर सब उरअंतरजामी
बिबसहु जासु नाम नर कहहीं । जन्म अनेक संचित अघ दहहीं ।
सादर सुमिरन जो नर करहीं । भव बारिधि गोपद इव तरहीं ।
राम सो परमातमा भवानी । तहं भ्रम अति अविहित तव बानी ।
अस संसय आनत उरमाहीं । ज्ञान बिराग सकल गुन जाहीं ।
सुनि सिव के भ्रमभंजन बचना । मिटि गइ सब कुतर्क की रचना ।
भइ रघुपतिपद प्रीति प्रतीती । दारुन असंभावना बीती ॥

दो० । पुनि पुनि प्रभुपद कमल गहि जोरि पंकरुह पानि ।
बोली गिरिजा बचन बर मनहु प्रेमरस सानि । १२६ ॥

चौ० । ससिकर सम सुनि गिरा तुम्हारी । मिटा मोह सरदातप भारी ॥
तुम कृपालु सब संसय हरेऊ । रामस्वरूप जानि मोहि परेऊ ॥
नाथकृपा अब गयेउ बिषादा । सुखी भइउं प्रभुचरनप्रसादा ॥
अब मोहि आपनि किंकरि जानी । यदपि सहज जड़ नारि अयानी ॥
प्रथम जो मैं पूछा सोइ कहहू । जो मो पर प्रसन्न प्रभु अहहू ॥
राम ब्रह्म चिन्मय अबिनासी । सर्बरहित सबउरपुरबासी ॥
नाथ धरेउ नरतनु केहि हेतू । मोहि समुझाइ कहहु बृषकेतू ॥
उमाबचन सुनि परम बिनीता । रामकथा पर प्रीति पुनीता ॥

दो० । हिय हरषे कामारि तब संकर सहज सुजान ।
बहु बिधि उमहि प्रसंसि पुनि बोले कृपा निधान । १२७ ॥

सो० । सुनु सुभ कथा भवानि रामचरित मानस बिमल ।
कहा भुसुंडि बखानि सुना बिहगनायक गरुड़ । ११ ॥
सोइ संबाद उदार जिहिं बिधि भा आगे कहब ।
सुनहु रामअवतार चरित परम सुंदर अनघ । १२ ॥
हरिगुननाम अपार कथा रूप अगनित अमित ।
मैं निज मति अनुसार कहौं उमा सादर सुनहु । १३ ॥

चौ० । सुनु गिरिजा हरिचरित सुहाये । बिपुल बिसद निगमागम गाये ॥
हरिअवतार हेतु जेहि होई । इदमित्थं कहि जाइ न सोई ॥
राम अतर्क्य बुद्धि मन बानी । मत हमार अस सुनहु भवानी ॥

तदपि संत मुनि वेद पुराना । जस कछु कहहिं स्वमतिअनुमाना ॥
तस मैं सुमुखि सुनावउं तोही । समुझि परै जस कारन मोही ॥
जब जब होइ धर्म की हानी । बाढहिं असुर अधम अभिमानी ॥
करहिं अनीति जाइ नहिं बरनी । सीदहिं विप्र धेनु सुर धरनी ॥
तब तब प्रभु धरि विविध सरीरा । हरहिं कृपानिधि सज्जनपीरा ॥

दो० । असुर मारि थापहिं सुरन्ह राखहिं निज श्रुतिसेतु ।
जग विस्तारहिं विशद जस रामजन्म कर हेतु । १२८ ॥

चौ० । सोइ जस गाइ भक्त भव तरहीं । कृपासिंधु जनहित तनु धरहीं ॥
राम जन्म के हेतु अनेका । परम विचित्र एक तें एका ॥
जन्म एक दुइ कहौं बखानी । सावधान सुनु सुमति भवानी ॥
द्वारपाल हरि के प्रिय दोऊ । जय अरु विजय जान सब कोऊ ॥
विप्रस्राप ते दूनौं भाई । तामस असुरदेह तिन पाई ॥
कनककशिपु अरु हाटकलोचन । जगत विदित सुरपतिमदमोचन ॥
विजयी समर वीर विख्याता । धरि वराहवपु एक निपाता ॥
होइ नरहरि पुनि दूसर मारा । जन प्रह्लादसुजस विस्तारा ॥

दो० । भये निशाचर जाइ ते महावीर बलवान ।
कुंभकर्न रावन सुभट सुरविजयी जग जान । १२९ ॥

चौ० । मुक्त न भयेउ हते भगवाना । तीनि जन्म द्विजबचनप्रमाना ॥
एक बार तिन के हित लागी । धरेउ शरीर भक्तअनुरागी ॥
कश्यप अदिति तहां पितु माता । दशरथ कौशल्या विख्याता ॥
एक कल्प इहि विधि अवतारा । चरित पवित्र किये संसारा ॥
एक कल्प सुर देखि दुखारे । समर जलंधर सन सब हारे ॥
संभु कीन्ह संग्राम अपारा । दनुज महाबल मरै न मारा ॥
परम सती असुराधिपनारी । तेहि बल ताहि न जीत पुरारी ॥

दो० । छल करि टारेउ तासु ब्रत प्रभु सुरकारज कीन्ह ।
जब तेइ जानेउ मरम तब स्राप कोप करि दीन्ह । १३० ॥

चौ० । तासु स्राप हरि कीन्ह प्रमाना । कौतुकनिधि कृपालु भगवाना ॥
तहां जलंधर रावन भयऊ । रन हति राम परम पद दयऊ ॥
एक जन्म कर कारन एहा । जेहि लगि राम धरी नर देहा ॥
प्रति अवतार कथा प्रभु केरी । सुनि मुनि बरनी कविन घनेरी ॥
नारदस्राप दीन्ह इक बारा । कल्प एक तेहि लगि अवतारा ॥
गिरिजा चकित भई सुनि बानी । नारद विष्णुभक्त पुनि ज्ञानी ॥
कारन कवन स्राप मुनि दीन्हा । का अपराध रमापति कीन्हा ॥
यह प्रसंग मोहि कहहु पुरारी । मुनिमन मोह आचरज भारी ॥

दो० । बोले बिहसि महेस तब ज्ञानी मूढ न कोइ ।
जेहि जस रघुपति करहिं जब सो तस तेहि छन होइ ।१२१॥

सो० । कहौं रामगुनगाथ भरद्वाज सादर सुनहु ।
भवभंजन रघुनाथ भजु तुलसी तजि मान मद । १४ ॥

चौ० । हिमगिरिगुहा एक अति पावनि । बह समीप सुरसरित सुहावनि ॥
आस्रम परम पुनीत सुहावा । देखि देवरिषि मन अति भावा ॥
निरखि सैल सरि बिपिनबिभागा । भयेउ रमापतिपद अनुरागा ॥
सुमिरत हरिहिं स्रापगति बाधी । सहज बिमल मन लागि समाधी ॥
मुनिगति देखि सुरेस डेराना । कामहिं बोलि कीन्ह सनमाना ॥
सहित सहाय जाहु मम हेतू । चलेउ हरषि हिय जलचरकेतू ॥
सुनासीर मन महं अति त्रासा । चहत देवरिषि मम पुरबासा ॥
जे कामी लोलुप जग माहीं । कुटिल काक इव सबहिं डेराहीं ॥

दो० । सूख हाड़ ले भाग सठ स्वान निरखि मृगराज ।
छीनि लेइ जनि जानि जड़ तिमि सुरपतिहि न लाज । १२२ ॥

चौ० । तेहि आस्रमहिं मदन जब गयेऊ । निज माया बसंत निर्मयऊ ॥
कुसुमित बिबिध बिटप बहुरंगा । कूजहिं कोकिल गुंजहिं भृंगा ॥
चली सुहावनि त्रिबिध बयारी । कामक्रसानु बढ़ावनिहारी ॥
रंभादिक सुरनारि नबीना । सकल असमसरकलाप्रबीना ॥
करहिं गान बहु तान तरंगा । बहु बिधि क्रीडहिं पानिपतंगा ॥
देखि सहाय मदन हरषाना । कीन्हेसि पुनि प्रपंच बिधि नाना ॥
कामकला कछु मुनिहि न ब्यापी । निज भय डरेउ मनोभव पापी ॥
सीम कि चापि सकै कोउ तासु । बड़ रखवार रमापति जासु ॥

दो० । सहित सहाय सभीत अति मानि हारि मन मैन ।
गहेसि जाइ मुनिबरचरन कहि सुठि आरत बैन । १२३ ॥

चौ० । भयेउ न नारदमन कछु रोषा । कहि प्रिय बचन काम परितोषा ॥
नाइ चरन सिर आयसु पाई । गयेउ मदन तब सहित सहाई ॥
मुनि सुसीलता आपनि करनी । सुरपतिसभा जाइ सब बरनी ॥
सुनि सब के मन अचरज आवा । मुनिहिं प्रसंसि हरिहिं सिर नावा ॥
तब नारद गवने सिव पाहीं । जीति काम अहमिति मन माहीं ॥
मारचरित संकरहिं सुनावा । अति प्रिय जानि महेस सिखावा ॥
बार बार बिनवउं मुनि तोही । जिमि यह कथा सुनायहु मोही ॥
तिमि जनि हरिहि सुनायहु कबहूं । चलेहु प्रसंग दुरायहु तबहूं ॥

दो० । संभु दीन्ह उपदेस हित नहिं नारदहि सुहान ।
भरद्वाज कौतुक सुनहु हरिइच्छा बलवान । १२४ ॥

चौ० । राम कीन्ह चाहैं सोइ होई । करै अन्यथा अस नहिं कोई ॥
संभुबचन मुनिमनहिं न भाये । तब बिरंचि के लोक सिधाये ॥
एक बार करतल बर बीना । गावत हरिगुन गानप्रबीना ॥
छीरसिंधु गवने मुनिनाथा । जहं बस श्रीनिवास श्रुतिमाथा ॥
हरषि मिले उठि रमानिकेता । बैठे आसन रिषिहि समेता ॥
बोले बिहसि चराचरराया । बहुत दिनहिं कीन्ही मुनि दाया ॥
कामचरित नारद सब भाषे । जद्यपि प्रथम बरजि सिव राखे ॥
अति प्रचंड रघुपति की माया । जेहि न मोह अस को जग जाया ॥

दो० । रूख बदन करि बचन मृदु बोले श्रीभगवान ।
तुम्हरे सुमिरन ते मिटहिं मोह मार मद मान । १२५ ॥

चौ० । सुनु मुनि मोह होइ मन ताके । ज्ञान बिराग हृदय नहिं जाके ॥
ब्रह्मचर्य्यब्रतरत मतिधीरा । तुमहिं कि करै मनोभव पीरा ॥
नारद कहेउ सहित अभिमाना । कृपा तुम्हारि सकल भगवाना ॥
करुनानिधि मन दीख बिचारी । उर अंकुरेउ गर्बतरु भारी ॥
बेगि सो मैं डारिहौं उपारी । पन हमार सेवकहितकारी ॥
मुनि कर हित मम कौतुक होई । अवसि उपाय करब मैं सोई ॥
तब नारद हरिपद सिर नाई । चले हृदय अहमितिअधिकाई ॥
श्रीपति निज माया तब प्रेरी । सुनहु कठिन करनी तेहि केरी ॥

दो० । बिरचेउ मग महं नगर तेहि सत योजन बिस्तार ।
श्रीनिवासपुर तें अधिक रचना बिबिध प्रकार । १२६ ॥

चौ० । बसहिं नगर सुंदर नर नारी । जनु बहु मनसिज रति तनुधारी ॥
तेहि पुर बसै सीलनिधि राजा । अगनित हय गज सेन समाजा ॥
सत सुरेस सम बिभवबिलासा । रूपतेजबलनीतिनिवासा ॥
बिस्वमोहनी तासु कुमारी । श्री बिमोह जेहि रूप निहारी ॥
सो हरिमाया सब गुनखानी । सोभा तासु कि जाइ बखानी ॥
करै स्वयंबर सो नृपबाला । आये तहं अगनित महिपाला ॥
मुनि कौतुकी नगर तेहि गयऊ । पुरबासिन सन पूछत भयऊ ॥
सुनि सब चरित भूपगृह आये । करि पूजा नृप मुनि बैठाये ॥

दो० । आनि देखाई नारदहिं भूपति राजकुमारि ।
कहहु नाथ गुन दोष सब एहि कर हृदय बिचारि । १२७ ॥

चौ० । देखि रूप मुनि बिरति बिसारी । बड़ी बार लगि रहे निहारी ॥
लच्छन तासु बिलोकि भुलाने । हृदय हरष नहिं प्रगट बखाने ॥
जो एहि बरै अमर सो होई । समरभूमि तेहि जीत न कोई ॥

सेवहिं सकल चराचर ताही । बरै सीलनिधि कन्या जाही ॥
लच्छन सब बिचारि उर राखे । कछुक बनाइ भूप सन भाखे ॥
सुता सुलच्छनि कहि नृप पाहीं । नारद चले सोच मन माहीं ॥
करौं जाइ सोइ यतन बिचारी । जेहि प्रकार मोहि बरै कुमारी ॥
जप तप कछु न होइ इहि काला । हे बिधि मिलै कवन बिधि बाला ॥

दो० । इहि अवसर चाहिय परम सोभा रूप बिसाल ।
जो बिलोकि रीझै कुंवरि तब मेलै जयमाल । १३८ ॥

चौ० । हरि सन मांगौं सुंदरताई । होइहि जात गहरु अति भाई ॥
मोरे हित हरि सम नहिं कोऊ । इहि अवसर सहाय सो होऊ ॥
बहु बिधि बिनय कीन्ह तेहि काला । प्रगटेउ प्रभु कौतुकी कृपाला ॥
प्रभु बिलोकि मुनिनयन जुड़ाने । होइहि काज हिये हरषाने ॥
अति आरत कहि कथा सुनाई । करहु कृपा प्रभु होहु सहाई ॥
आपन रूप देहु प्रभु मोही । आन भांति नहिं पावउं ओही ॥
जेहि बिधि नाथ होइ हित मोरा । करो सो बेगि दास मैं तोरा ॥
निज मायाबल देखि बिसाला । हिय हंसि बोले दीनदयाला ॥

दो० । जेहि बिधि होइहि परम हित नारद सुनहु तुम्हार ।
सोइ हम करब न आन कछु बचन न मृषा हमार । १३९ ॥

चौ० । कुपथ मांग रुजब्याकुल रोगी । बैद न देइ सुनहु मुनियोगी ॥
इहि बिधि हित तुम्हार मैं ठयऊ । कहि अस अंतरहित प्रभु भयऊ ॥
मायाबिबस भये मुनि मूढ़ा । समुझी नहिं हरिगिरा निगूढ़ा ॥
गवने तुरत तहां रिषिराई । जहां स्वयंबरभूमि बनाई ॥
निज निज आसन बैठे राजा । बहु बनाव करि सहित समाजा ॥
मुनिमन हर्ष रूप अति मोरे । मोहि तजि आन बरिहि न भोरे ॥
मुनिहितकारन कृपानिधाना । दीन्ह कुरूप न जाइ बखाना ॥
सो चरित्र लखि काहु न पावा । नारद जानि सबहि सिर नावा ॥

दो० । रहे तहां दुइ रुद्रगन ते जानहिं सब भेउ ।
बिप्रभेष देखत फिरहिं परम कौतुकी तेउ । १४० ॥

चौ० । जेहि समाज बैठे मुनि जाई । हृदय रूप अहमिति अधिकाई ॥
तहं बैठे महेसगन दोऊ । बिप्रभेषगति लखै न कोऊ ॥
करहिं कूट नारदहिं सुनाई । नीकि दीन्ह हरि सुंदरताई ॥
रीझिहि राजकुंवरि छबि देखी । इनहिं बरिहि हरि जानि बिसेषी ॥
मुनिहि मोह मन हाथ पराये । हंसहिं संभुगन अति सचु पाये ॥
जदपि सुनहिं मुनि अटपटि बानी । समुझि न परै बुद्धि भ्रमसानी ॥
काहु न लखा सो चरित बिसेषी । सो सरूप नृपकन्या देखी ॥

मर्कटबदन भयंकर देही । देखत हृदय क्रोध भा तेही ॥

दो० । सखी संग लै कुंवरि तब चलि जनु राजमराल ।
देखति फिरै महीप सब कर सरोज जयमाल । १४१ ॥

चौ० । जेहि दिसि बैठे नारद फूली । सो दिसि तेइ न बिलोकी भूली ॥
पुनि पुनि मुनि उकसहिं अकुलाहीं । देखि दसा हरगन मुसुकाहीं ॥
धरि नृपतनु तहं गयउ कृपाला । कुंवरि हरषि मेलेउ जयमाला ॥
दुलहिनि लै गे लच्छिनिवासा । नृपसमाज सब भयेउ निरासा ॥
मुनि अति बिकल मोह मति नाठी । मनि गिरि गई छूटि जनु गांठी ॥
तब हरगन बोले मुसुकाई । निज मुख मुकुर बिलोकहु जाई ॥
अस कहि दोउ भागे भय भारी । बदन दीख मुनि बारि निहारी ॥
भेष बिलोकि क्रोध अति बाढ़ा । तिनहिं स्राप दीन्हा अति गाढ़ा ॥

दो० । होहु निसाचर जाइ तुम कपटी पापी दोउ ।
हँसेहु हमहिं सो लेहु फल बहुरि हँसेउ मुनि कोउ ।१४२॥

चौ० । पुनि जल दीख रूप निज पावा । तदपि हृदय संतोष न आवा ॥
फरकत अधर कोप मन माहीं । सपदि चले कमलापति पाहीं ॥
देहौं स्राप कि मरिहौं जाई । जगत मोरि उपहास कराई ॥
बीचहिं पंथ मिले दनुजारी । संग रमा सोइ राजकुमारी ॥
बोले मधुर बचन सुरसाईं । मुनि कहं चले बिकल की नाईं ॥
सुनत बचन उपजा अति क्रोधा । माया बस न रहा मन बोधा ॥
पर संपदा सकहु नहिं देखी । तुमरे ईर्ष्या कपट बिसेषी ॥
मथत सिंधु रुद्रहिं बौरायेहु । सुरन प्रेरि बिष पान करायेहु ॥

दो० । असुर सुरा बिष संकरहिं आपु रमा मनि चारु ।
स्वारथसाधक कुटिल तुम सदा कपट ब्यवहारु । १४३ ॥

चौ० । परम स्वतंत्र न सिर पर कोई । भावै मनहिं करहु तुम सोई ॥
भलेहि मंद मंदहि भल करहू । बिस्मय हर्ष न हिय कछु धरहू ॥
डहकि डहकि परिचेहु सब काहू । अति असंक मन सदा उछाहू ॥
कर्म सुभासुभ तुमहिं न बाधा । अब लगि तुमहि न काहू साधा ॥
भले भवन अब बायन दीन्हा । पावहुगे फल आपन कीन्हा ॥
बंचेहु मोहि जवन धरि देहा । सोइ तनु धरहु स्राप मम एहा ॥
कपिआकृति तुम कीन्ह हमारी । करिहहिं कीस सहाय तुम्हारी ॥
मम अपकार कीन्ह तुम भारी । नारिबिरह तुम होब दुखारी ॥

दो० । स्राप सीस धरि हरषि हिय प्रभु सुरकारज कीन्ह ।
निज माया की प्रबलता करषि कृपानिधि कीन्ह । १४४ ॥

चौ० । जब हरि माया दूरि निवारी । नहिं तहं रमा न राजकुमारी ॥

तब मुनि अति सभीत हरिचरना । गहे पाहि प्रनतारति हरना ॥
मृषा होउ मम स्राप कृपाला । मम इच्छा कह दीन दयाला ॥
मैं दुर्बचन कहेउं बहुतेरे । कह मुनि पाप मिटहिं किमि मेरे ॥
जपहु जाइ संकर सतनामा । होइहि हृदय तुरत बिस्रामा ॥
कोउ नहिं सिव समान प्रिय मोरे । अस प्रतीति त्यागेहु जनि भोरे ॥
जेहि पर कृपा न करहिं पुरारी । सो न पाव मुनि भक्ति हमारी ॥
अस उर धरि महि बिचरहु जाई । अब न तुमहिं माया नियराई ॥

दो० । बहु बिधि मुनिहिं प्रबोधि प्रभु तब भये अंतर्धान ।
सत्यलोक नारद चले करत रामगुन गान । १४५ ॥

चौ० । हरगन मुनिहिं जात पथ देखी । बिगतमोह मन हर्ष बिसेषी ॥
अति सभीत नारद पहं आये । गहि पद आरत बचन सुनाये ॥
हरगन हम न बिप्र मुनिराया । बड़ अपराध कीन्ह फल पाया ॥
स्राप अनुग्रह करहु कृपाला । बोले नारद दीनदयाला ॥
निसिचर जाय होहु तुम दोऊ । बैभव बिपुल तेज बल होऊ ॥
भुजबल बिस्व जितब तुम जहिआ । धरिहहिं बिष्नु मनुजतनु तहिआ ॥
समर मरन हरिहाथ तुम्हारा । होइहहु मुक्त न पुनि संसारा ॥
चले जुगल मुनिपद सिर नाई । भये निसाचर कालहिं पाई ॥

दो० । एक कल्प एहि हेतु प्रभु लीन्ह मनुजअवतार ।
सुररंजन सज्जनसुखद हरि भंजन भुभार । १४६ ॥

चौ० । एहि बिधि जन्म कर्म हरि केरे । सुंदर सुखद बिचित्र घनेरे ॥
कल्प कल्प प्रति प्रभु अवतरहीं । चारु चरित नाना बिध करहीं ॥
तब तब कथा मुनीसन गाई । परम पुनीत बिचित्र सुहाई ॥
बिबिध प्रसंग अनूप बखाने । करहिं न सुनि आचरज सयाने ॥
हरि अनंत हरिकथा अनंता । कहहिं सुनहिं बहु बिधि स्रुति संता ॥
रामचन्द्र के चरित सुहाये । कल्प कोटि लगि जाहिं न गाये ॥
यह प्रसंग मैं कहा भवानी । हरिमाया मोहहिं मुनि ग्यानी ॥
प्रभु कौतुकी प्रनतहितकारी । सेवत सुलभ सकल दुखहारी ॥

सो० । सुर नर मुनि कोउ नाहिं जेहि न मोह माया प्रबल ।
अस बिचारि मन माहिं भजिय महामायापतिहिं । १५ ॥

चौ० । अपर हेतु सुनु सैलकुमारी । कहौं बिचित्र कथा बिस्तारी ॥
जेहि कारन अज अगुन अरूपा । ब्रह्म भये कोसलपुरभूपा ॥
जो प्रभु बिपिन फिरत तुम देखा । बंधु समेत किये मुनिभेसा ॥
जासु चरित अवलोकि भवानी । सतीसरीर रहिहु बौरानी ॥

अजहुं न छाया मिटति तुम्हारी । तासु चरित सुनु भ्रमरुजहारी ॥
लीला कीन्ह जो तेहि अवतारा । सो सब कहिहौं मति अनुसारा ॥
भरद्वाज सुनि संकरबानी । सकुचि सप्रेम उमा मुसुकानी ॥
लगे बहुरि बरनै वृषकेतू । सो अवतार भयउ जेहि हेतू ॥

दो० । सो मैं तुम सन कहौं सब सुनु मुनीस मन लाइ ।
रामकथा कलिमलहरनि मंगलकरनि सुहाइ । १४० ॥

चौ० । स्वायंभू मनु अरु सतरूपा । जिन ते भइ नरसृष्टि अनूपा ॥
दंपतिधर्म आचरन नीका । अजहुं गाव श्रुति जिन की लीका ॥
नृप उत्तानपाद सुत तासू । ध्रुव हरिभक्त भये सुत जासू ॥
लघुसुतनाम प्रियव्रत ताही । वेद पुरान प्रसंसत जाही ॥
देवहूति पुनि तासु कुमारी । जो मुनि कर्दम की प्रिय नारी ॥
आदि देव प्रभु दीनदयाला । जठर धरेउ जेहि कपिल कृपाला ॥
सांख्यसास्त्र जिन प्रगट बखाना । तत्त्वबिचारनिपुन भगवाना ॥
तेइ मनु राज कीन्ह बहु काला । प्रभुआयसु सब बिधि प्रतिपाला ॥

सो० । होइ न बिषय बिराग भवन बसत भा चौथपन ।
हृदय बहुत दुख लाग जनम गयउ हरिभक्ति बिन । १९ ॥

चौ० । बरबस राज सुतहिं तब दीन्हा । नारि समेत गवन बन कीन्हा ॥
तीरथ बर नैमिष बिख्याता । अति पुनीत साधकसिधिदाता ॥
बसहिं जहां मुनि सिद्धसमाजा । तहं हिय हरषि चले मनु राजा ॥
पंथ जात सोहहिं मतिधीरा । ज्ञान भक्ति जनु धरे सरीरा ॥
पहुंचे जाइ धेनुमतितीरा । हरषि नहाने निर्मल नीरा ॥
आये मिलन सिद्ध मुनि ज्ञानी । धर्मधुरंधर नृप ऋषि जानी ॥
जहं जहं तीरथ रहे सुहाये । मुनिन सकल सादर करवाये ॥
कृससरीर मुनिपटपरिधाना । संतसभा नित सुनहिं पुराना ॥

दो० । द्वादस अच्छर मंत्र बर जपहिं सहित अनुराग ।
बासुदेवपद्‌ पंकरुह दंपतिमन अति लाग । १४८ ॥

चौ० । करहिं अहार साक फल कंदा । सुमिरहिं ब्रह्म सच्चिदानंदा ॥
पुनि हरि हेतु करन तप लागे । बारिअधार मूल फल त्यागे ॥
उर अभिलाष निरंतर होई । देखिय नयन परम प्रभु सोई ॥
अगुन अखंड अनंत अनादी । जेहि चिंतहिं परमारथबादी ॥
नेति नेति जेहि बेद निरूपा । चिदानंद निरुपाधि अनूपा ॥
संभु बिरंचि बिष्णु भगवाना । उपजहिं जासु अंस ते नाना ॥
ऐसे प्रभु सेवकबस अहहीं । भक्तहेतु लीलातनु गहहीं ॥
जौं यह बचन सत्य श्रुति भाषा । तौ हमार पूजिहि अभिलाषा ॥

दो० । इहि बिधि बीते बर्ष षट सहस बारि आहार ।<br>
संमत सप्त सहस्र पुनि रहे समीरअधार । १४९ ॥

चौ० । बरष सहस दस त्यागेउ सोऊ । ठाढ़े रहे एक पद दोऊ ॥<br>
बिधि हरि हर तप देखि अपारा । मनु समीप आये बहु बारा ॥<br>
मांगहु बर बहु भांति लुभाये । परम धीर नहिं चलहिं चलाये ॥<br>
अस्थिमात्र होइ रहे सरीरा । तदपि मनागपि नहिं मन पीरा ॥<br>
प्रभु सर्बज्ञ दास निज जानी । गतिअनन्य तापस नृप रानी ॥<br>
मांगु मांगु बर भइ नभ बानी । परम गंभीर कृपाम्रृतसानी ॥<br>
मृतकजिआवनि गिरा सुहाई । स्रवनरंध्र होइ उर जब आई ॥<br>
हृष्ट पुष्ट तन भयेउ सुहाये । मानहुं अबहिं भवन ते आये ॥

दो० । स्रवन सुधा सम बचन सुनि पुलक प्रफुल्लित गात ।<br>
बोले मनु करि दंडवत प्रेम न हृदय समात । १५० ॥

चौ० । सुनु सेवक सुरतरु सुरधेनू । बिधि हरि हर बंदित पदरेनू ॥<br>
सेवत सुलभ सकलसुखदायक । प्रनतपाल सचराचरनायक ॥<br>
जौं अनाथहित हम पर नेहू । तौ प्रसन्न होय यह बर देहू ॥<br>
जो सरूप बस सिव मन माहीं । जेहि कारन मुनि जतन कराहीं ॥<br>
जो भुसुंडिमनमानसहंसा । सगुन अगुन जेहि निगम प्रसंसा ॥<br>
देखहिं हम सो रूप भरि लोचन । कृपा करहु प्रनतारतिमोचन ॥<br>
दंपतिबचन परमप्रिय लागे । मृदुल बिनीत प्रेमरसपागे ॥<br>
भक्तबछल प्रभु कृपानिधाना । बिस्वबास प्रगटे भगवाना ॥

दो० । नीलसरोरुह नीलमनि नील नीरधर स्याम ।<br>
लाजहिं तनु सोभा निरखि कोटि कोटि सत काम । १५१ ॥

चौ० । सरदमयंकबदन छबिसींवां । चारु कपोल चिबुक दर ग्रीवां ॥<br>
अधर अरुन रद सुंदर नासा । बिधुकर निकरबिनिंदक हासा ॥<br>
नव अंबुज अंबकछबि नीकी । चितवनि ललित भावती जी की ॥<br>
भृकुटि मनोजचापछबिहारी । तिलक ललाट पटल दुतिकारी ॥<br>
कुंडल मकर मुकुट सिर भ्राजा । कुटिल केस जनु मधुपसमाजा ॥<br>
उर श्रीबत्स रुचिर बनमाला । पदिकहार भूषन मनिजाला ॥<br>
केहरिकंधर चारु जनेऊ । बाहुबिभूषन सुंदर तेऊ ॥<br>
करिकर सरिस सुभग भुजदंडा । कटि निषंग कर सर कोदंडा ॥

दो० । तड़ितबिनिंदक पीत पट उदर रेख बर तीनि ।<br>
नाभि मनोहर लेति जनु जमुनभंवरछबि छीनि । १५२ ॥

चौ० । पदराजीव बरनि नहिं जाहीं । मुनिमन मधुप बसहिं जेहि माहीं ॥<br>
बामभाग सोभति अनुकूला । आदिसक्ति छबिनिधि जगमूला ॥

जासु अंस उपजहिं गुनखानी । अगनित उमा रमा ब्रह्मानी ॥
भृकुटिबिलास जासु जग होई । रामबामदिसि सीता सोई ॥
छबिसमुद्र हरिरूप बिलोकी । एकटकरहे नयनपट रोकी ॥
चितवहिं सादर रूप अनूपा । तृप्ति न मानहिं मनु सतरूपा ॥
हर्षबिबस तनदशा भुलानी । परे दंड इव गहि पद पानी ॥
सिर परसे प्रभु निज करकंजा । तुरत उठाये करुनापुंजा ॥

दो० । बोले कृपानिधान पुनि अति प्रसन्न मोहि जानि ।
मांगहु बर जोइ भाव मन महादानि अनुमानि । १५३ ॥

चौ० । सुनि प्रभु बचन जोरि युग पानी । धरि धीरज बोले मृदुबानी ॥
नाथ देखि पद कमल तुम्हारे । अब पूजे सब काम हमारे ॥
एक लालसा बड़ि मन माहीं । सुगम अगम कहि जात सो नाहीं ॥
तुमहिं देत अति सुगम गुसाईं । अगम लाग मोहि निज कृपिनाई ॥
यथा दरिद्र बिबुधतरु पाई । बहु संपति मांगत सकुचाई ॥
तासु प्रभाव न जानै सोई । तथा हृदय मम संशय होई ॥
सो तुम जानहु अन्तरजामी । पुरवहु मोर मनोरथ स्वामी ॥
सकुच बिहाइ मांगु नृप मोहीं । मोरे नहिं अदेय कछु तोहीं ॥

दो० । दानि सिरोमनि कृपानिधि नाथ कहौं सतभाव ।
चाहौं तुमहिं समान सुत प्रभु सन कवन दुराव । १५४ ॥

चौ० । देखि प्रीति सुनि बचन अमोले । एवमस्तु करुनानिधि बोले ॥
आप सरिस खोजौं कहं जाई । नृप तव तनय होब मैं आई ॥
सतरूपहिं बिलोकि कर जोरे । देवि मांगु बर जो रुचि तोरे ॥
जो बर नाथ चतुर नृप मांगा । सोइ कृपालु मोहि अति प्रिय लागा ॥
प्रभु परंतु सुठि होति ढिठाई । यदपि भक्तहित तुमहि सुहाई ॥
तुम ब्रह्मादिजनक जगस्वामी । ब्रह्म सकल उर अंतर जामी ॥
अस समुझत मन संशय होई । कहा जो प्रभु प्रमान पुनि सोई ॥
जे निज भक्त नाथ तव अहहीं । जो सुख पावहिं जो गति लहहीं ॥

दो० । सोइ सुख सोइ गति सोइ भगति सोइ निज चरन सनेहु ।
सोइ बिबेक सोइ रहनि प्रभु मोहि कृपा करि देहु ।१५५॥

चौ० । सुनि मृदु गूढ़ रुचिर बर रचना । कृपासिंधु बोले मृदु बचना ॥
जो कछु रुचि तुम्हरे मन माहीं । मैं सो दीन्ह सब संशय नाहीं ॥
मातु बिबेक अलौकिक तोरे । कबहुं न मिटिहि अनुग्रह मोरे ॥
बंदि चरन मनु कहेउ बहोरी । अवर एक बिनती प्रभु मोरी ॥
सुतविषयक तव पद रति होऊ । मोहि बड़ मूढ़ कहै किन कोऊ ॥

मनि बिनु फनि जिमि जल बिनु मीना । मम जीवन तिमि तुमहिं अधीना ॥
अस बर मांगि चरन गहि रहेऊ । एवमस्तु करुनानिधि कहेऊ ॥
अब तुम मम अनुसासन मानी । बसहु जाइ सुरपतिरजधानी ॥

सो० । तहं करि भोग बिसाल तात गये कछु काल पुनि ।
होइहहु अवधभुआल तब मैं होब तुम्हार सुत । १८ ॥

चौ० । इच्छामय नरबेष संवारे । होइहौं प्रगट निकेत तुम्हारे ॥
अंसन सहित देह धरि ताता । करिहौं चरित भगत सुखदाता ॥
जे सुनि सादर नर बड़भागी । भव तरिहहिं ममता मद त्यागी ॥
आदिसक्ति जेहि जग उपजाया । सोउ अवतरहि मोरि यह माया ॥
पुरउब मैं अभिलाष तुम्हारा । सत्य सत्य पन सत्य हमारा ॥
पुनि पुनि अस कहि कृपानिधाना । अन्तर्धान भये भगवाना ॥
दंपति उर धरि भक्त कृपाला । तेहि आश्रम निवसे कछु काला ॥
समय पाइ तनु तजि अनयासा । जाइ कीन्ह अमरावति बासा ॥

दो० । यह इतिहास पुनीत अति उमहिं कहेउ बृषकेतु ।
भरद्वाज सुनु अपर पुनि रामजन्म कर हेतु । १५६ ॥

चौ० । सुनु मुनि कथा पुनीत पुरानी । जो गिरिजा प्रति संभु बखानी ॥
बिस्व बिदित इक केकयदेसू । सत्यकेतु तहं बसै नरेसू ॥
धर्मधुरंधर नीतिनिधाना । तेज प्रताप सील बलवाना ॥
तेहि के भये जुगलसुत बीरा । सबगुनधाम महारनधीरा ॥
राजधानी जेठे सुत आही । नाम प्रतापभानु अस ताही ॥
अपर सुतहिं अरिमर्दन नामा । भुजबल अतुल अचल संग्रामा ॥
भारहि भार परस्पर प्रीती । सकल दोष छल बर्जित रीती ॥
जेठे सुतहिं राज नृप दीन्हा । हरिहित आपु गवन बन कीन्हा ॥

दो० । जब प्रतापरबि भयउ नृप फिरी दोहाई देस ।
प्रजापाल अति बेदबिधि कतहुं नहीं अघलेस । १५७ ॥

चौ० । नृपहित कारक सचिव सुजाना । नाम धर्मरुचि सुक्रसमाना ॥
सचिव सयान बंधुबल बीरा । आपु प्रतापपुंज रनधीरा ॥
सेन संग चतुरंग अपारा । अमित सुभट सब समर जुझारा ॥
सेन बिलोकि राउ हरषाना । अरु बाजे गहगहे निसाना ॥
बिजय हेतु कटकाइ बनाई । सुदिन साधि नृप चलेउ बजाई ॥
जहं तहं परी अनेक लराई । जीते सकल भूप बरिआई ॥
सप्त दीप भुजबल बस कीन्हा । लै लै दंड छाड़ि नृप दीन्हा ॥
सकल अवनिमंडल तेहि काला । एक प्रतापभानु महिपाला ॥

दो० । स्वबस बिस्व करि बाहुबल निज पुर कीन्ह प्रबेस ।

गयेउ न गृह मन बहुत गलानी । मिला न राजहिं नृप अभिमानी ॥
रिस उर मारि रंक जिमि राजा । बिपिन बसै तापस के साजा ॥
तासु समीप गवन नृप कीन्हा । यह प्रतापरबि तेइ तब चीन्हा ॥
राउ तृषित नहिं सो पहिचाना । देखि सुबेष महामुनि जाना ॥
उतरि तुरग तें कीन्ह प्रनामा । परम चतुर न कहेउ निज नामा ॥

दो० । भूपति तृषित बिलोकि तेइ सर बर दीन्ह देखाइ ।
मज्जन पान समेत हय कीन्ह नृपति हरषाइ । १६२ ॥

चौ० । गै स्रम सकल सुखी नृप भयऊ । निज आस्रम तापस लै गयऊ ॥
आसन दीन्ह अस्त रबि जानी । पुनि तापस बोला मृदु बानी ॥
को तुम कस बन फिरहु अकेले । सुंदर जुबा जीव परहेले ॥
चक्रबर्ति के लच्छन तोरे । देखत दया लागि अति मोरे ॥
नाम प्रतापभानु अवनीसा । तासु सचिव मैं सुनहु मुनीसा ॥
फिरत अहेरहिं परेउं भुलाई । बड़े भाग्य देखेउं पद आई ॥
हम कहं दुर्लभ दरस तुम्हारा । जानत हौं कछु भल होनिहारा ॥
कह मुनि तात भयेउ अंधियारा । योजन सत्तर नगर तुम्हारा ॥

दो० । निसा घोर गंभीर बन पंथ न सुनहु सुजान ।
बसहु आजु अस जानि तुम जायेहु होत बिहान । १६३ ॥
तुलसी जसि भवितव्यता तैसे मिलै सहाय ।
आपु न आवै ताहि पै ताहि तहां लेजाय । १६४ ॥

चौ० । भलेहि नाथ आयसु धरि सीसा । बांधि तुरग तरु बैठ महीसा ॥
नृप बहु भांति प्रसंसेउ ताही । चरन बंदि निज भाग्य सराही ॥
पुनि बोलेउ मृदु गिरा सुहाई । जानि पिता प्रभु करौं ढिठाई ॥
मोहि मुनीस सुत सेवक जानी । नाथ नाम निज कहहु बखानी ॥
तेहि न जान नृप नृपहिं सो जाना । भूप सुहृदय सो कपट सयाना ॥
बैरी पुनि छत्री पुनि राजा । छलबल कीन्ह चहै निज काजा ॥
समुझि राजसुख दुखित अराती । अवां अनल इव सुलगै छाती ॥
सरल बचन नृप के सुनि काना । बयर संभारि हृदय हरषाना ॥

दो० । कपट बोरि बानी मृदुल बोलेउ जुगुति समेत ।
नाम हमार भिखारि अब निर्धन रहित निकेत । १६५ ॥

चौ० । कह नृप जे बिज्ञाननिधाना । तुम सारिखे गलित अभिमाना ॥
सदा अपनपौ रहहिं दुरायें । सब बिधि कुसल कुबेष बनायें ॥
तेहिं ते कहहिं संत स्रुति टेरे । परम अकिंचन प्रिय हरि केरे ॥
तुम सम अधन भिखारि अगेहा । होत बिरंचि सिवहिं संदेहा ॥
जोसि सोसि तव चरन नमामी । मो पर कृपा करिय अब स्वामी ॥

सहज प्रीति भूपति की देखी । आप बिषै बिस्वास बिसेषी ॥
सब प्रकार राजहिं अपनाई । बोलेउ अधिक सनेह जनाई ॥
सुन सति भाव कहौं महिपाला । इहां बसत बीते बहु काला ॥

दो० । अब लगि मोहि न मिलेउ कोउ मैं न जनावेउं काहु ।
लोकमान्यता अनल सम कर तप कानन दाहु । १६६ ॥

सो० । तुलसी देखि सुबेष भूलहिं मूढ़ न चतुर नर ।
सुंदर केकिहिं पेखि बचन सुधा सम असन अहि । १८ ॥

चौ० । तात गुप्त रहौं जग माहीं । हरि तजि किमपि प्रयोजन नाहीं ॥
प्रभु जानत सब बिनहिं जनायें । कहहु कवन सिधि लोक रिझायें ॥
तुम सुचि सुमति परम प्रिय मोरे । प्रीति प्रतीति मोहि पर तोरे ॥
अब जो तात दुरावौं तोही । दारुन दोष बढ़ै अति मोही ॥
जिमि जिमि तापस कथै उदासा । तिमि तिमि नृपहि उपज बिस्वासा ॥
देखा स्वबस कर्म मन बानी । तब बोला तापस बगध्यानी ॥
नाम हमार एकतनु भाई । सुनि नृप बोलेउ पुनि सिर नाई ॥
कहहु नाम कर अर्थ बखानी । मोहि सेवक अति आपन जानी ॥

दो० । आदि सृष्टि उपजी जबै तब उतपति भइ मोरि ।
नाम एकतनु हेतु तेहि देह न धरी बहोरि । १६७ ॥

चौ० । जनि आचरज करहु मन माहीं । सुत तप तें दुर्लभ कछु नाहीं ॥
तपबल तें जग सृजै बिधाता । तपबल बिष्णु भये परित्राता ॥
तपबल संभु करहिं संहारा । तप तें अगम न कछु संसारा ॥
भयउ नृपहिं सुनि अति अनुरागा । कथा पुरातन कहै सो लागा ॥
कर्म धर्म इतिहास अनेका । करै निरूपन बिरति बिबेका ॥
उद्भव पालन प्रलय कहानी । कहेसि अमित आचरज बखानी ॥
सुनि महीप तापसबस भयऊ । आपन नाम कहन तब लयऊ ॥
कह तापस नृप जानौं तोही । कीन्हेउ कपट लागु भल मोही ॥

सो० । सुनु महीस असि नीति जहं तहं नाम न कहहिं नृप ।
मोहि तोहि पर अति प्रीति परम चतुरता निरखि तव । १० ॥

चौ० । नाम तुम्हार प्रतापदिनेसा । सत्यकेतु तव पिता नरेसा ॥
गुरुप्रसाद सब जानिय राजा । कहिय न आपनि जानि अकाजा ॥
देखि तात तव सहज सुधाई । प्रीति प्रतीति नीति निपुनाई ॥
उपजि परी ममता मन मोरे । कहेउं कथा निज पूछे तोरे ॥
अब प्रसन्न मैं संसय नाहीं । मांगु जो भूप भाव मन माहीं ॥
सुनि सुबचन भूपति हरषाना । गहि पद बिनय कीन्ह बिधि नाना ॥
कृपासिंधु मुनि दरसन तोरे । चारि पदारथ करतल मोरे ॥

प्रभुहिं तथापि प्रसन्न बिलोकी । मांगि अगम बर होउं असोकी ॥

दो० । जरामरनदुखरहित तनु समर न जीतै कोउ ।
एकछत्र रिपुहीन महि राज कल्पसत होउ । १६८ ॥

चौ० । कह तापस नृप ऐसइ होऊ । कारन एक कठिन सुनु सोऊ ॥
कालौ तव पद नाइहि सीसा । एक बिप्रकुल छाड़ि महीसा ॥
तपबल बिप्र सदा बरिआरा । तिन के कोप न कोउ रखवारा ॥
जौ बिप्रन बस करहु नरेसा । तौ तव बस बिधि बिष्नु महेसा ॥
चल न ब्रह्मकुल सें बरिआई । सत्य कहौं दोउ भुजा उठाई ॥
बिप्रस्राप बिनु सुनु महिपाला । तोर नास नहिं कवनेहु काला ॥
हरषेउ राउ बचन सुनि तासू । नाथ न होइ मोर अब नासू ॥
तव प्रसाद प्रभु क्रपानिधाना । मो कहं सर्बकाल कल्याना ॥

दो० । एवमस्तु कहि कपटमुनि बोला कुटिल बहोरि ।
मिलब हमार भुलाब निज कहहु तो मोहि न खोरि ।१६९ ॥

चौ० । तातें मैं तोहि बरजौं राजा । कहे कथा तव परम अकाजा ॥
छठे स्रवन यह परत कहानी । नास तुम्हार सत्य मम बानी ॥
यह प्रगटे अथवा द्विजस्रापा । नास तोर सुनु भानुप्रतापा ॥
आन उपाय निधन तव नाहीं । जौं हरि हर कोपहिं मन माहीं ॥
सत्य नाथ पद गहि नृप भाषा । द्विजगुरुकोप कहहु को राखा ॥
राखै गुरु जौ कोप बिधाता । गुरु बिरोध नहिं कोउ जग त्राता ॥
जौं न चलब हम कहे तुम्हारे । होउ नास नहिं सोच हमारे ॥
एकहि डर डरपत मन मोरा । प्रभु महिदेवस्राप अति घोरा ॥

दो० । होहिं बिप्र बस कवन बिधि कहहु क्रपा करि सोउ ।
तुम तजि दीनदयाल निज हितू न देखौं कोउ । १७० ॥

चौ० । सुनु नृप बिबिध जतन जग माहीं । कष्टसाध्य पुनि होहिं कि नाहीं ॥
अहै एक अति सुगम उपाई । तहां परन्तु एक कठिनाई ॥
मम आधीन जुक्ति नृप सोई । मोर जाब तव नगर न होई ॥
आजु लगे अरु जब तें भयऊं । काहू के ग्रह ग्राम न गयऊं ॥
जो न जाव तव होइ अकाजू । बना आइ असमंजस आजू ॥
सुनि महीप बोले म्रदु बानी । नाथ निगम असि नीति बखानी ॥
बड़े सनेह लघुन पर करहीं । गिरि निज सिरन सदा त्रन धरहीं ॥
जलधि अगाध मौलि बह फेनू । संतत धरनि धरत सिर रेनू ॥

दो० । अस कहि गहे नरेस पद स्वामी होउ क्रपालु ।
मोहि लागि दुख सहिय प्रभु सज्जन दीनदयालु । १७१ ॥

चौ० । जानि नृपहिं आपन आधीना । बोला तापस कपटप्रबीना ॥
सत्य कहौं भूपति सुनु तोही । जग महं नहिं दुर्लभ कछु मोहीं ॥
अवसि काज मैं करिहौं तोरा । मन क्रम बचन भक्त तैं मोरा ॥
जोग जुक्ति तप मंत्रप्रभाऊ । फलै तबहिं जब करिय दुराऊ ॥
जौ नरेस मैं करउं रसोई । तुम परसहु मोहि जान न कोई ॥
अन्न सो जोइ जोइ भोजन करई । सोइ सोइ तव आयसु अनुसरई ॥
पुनि तिन के गृह जेवँ जोई । तव बस होइ भूप सुनु सोई ॥
जाइ उपाय रचहु नृप एहू । संवत भरि संकल्प करेहू ॥

दो० । नित नूतन द्विज सहस सत बरेहु सहित परिवार ।
मैं तुम्हरे संकल्प लगि दिनहिं करब जेवनार । १७० ॥

चौ० । इहि बिधि भूप कष्ट अति थोरे । होइहहिं सकल बिप्र बस तोरे ॥
करिहहिं बिप्र होममख सेवा । तेहि प्रसंग सहजहि बस देवा ॥
और एक तोहि कहौं लखाऊ । मैं यहि बेष न आउब काऊ ॥
तुम्हरे उपरोहित कहं राया । हरि आनब मैं करि निज माया ॥
तपबल तेहि करि आपु समाना । रखिहौं इहां बरष परमाना ॥
मैं धरि तासु बेष सुनु राजा । सब बिधि तोर संवारब काजा ॥
गै निसि बहुत सयन अब कीजे । मोहि तोहि भूप भेंट दिन तीजे ॥
मैं तपबल तोहि तुरग समेता । पहुंचैहौं सोवतहि निकेता ॥

दो० । मैं आउब सोइ भेष धरि पहिचानेहु तब मोहि ।
जब एकांत बुलाइ सब कथा सुनाऊं तोहि । १७१ ॥

चौ० । सयन कीन्ह नृप आयसु मानी । आसन जाइ बैठ छलज्ञानी ॥
स्रमित भूप निद्रा अति आई । सो किमि सोव सोच अधिकाई ॥
कालकेतु निसिचर तहं आवा । जेहि सूकर होइ नृपहिं भुलावा ॥
परम मित्र तापस नृप केरा । जानै सो अति कपट घनेरा ॥
तेहि के सत सुत अरु दस भाई । खल अति अजय देवदुखदाई ॥
प्रथमहिं भूप समर सब मारे । बिप्र संत सुर देखि दुखारे ॥
तेहि खल पाछिल बयर संभारा । तापस नृप मिलि मंत्र बिचारा ॥
जेहि रिपुक्षय सोइ रचेहि उपाऊ । भावीबस न जान कछु राऊ ॥

दो० । रिपु तेजसी अकेल अपि लघु करि गनिय न ताहु ।
अजहुं देत दुख रबि ससिहि सिरअवसेषित राहु । १७२ ॥

चौ० । तापस नृप निज सखहि निहारी । हरषि मिलेउ उठि भयउ सुखारी ॥
मित्रहि कहि सब कथा सुनाई । जातुधान बोला सुख पाई ॥
अब साधउं रिपु सुनहु नरेसा । जौ तुम कीन्ह मोर उपदेसा ॥
परिहरि सोच रहहु तुम सोई । बिनु औषधहिं ब्याधि बिधि खोई ॥

कुल समेत रिपु मूल बहाई । चौथे दिवस मिलब मैं आई ॥
तापस नृपहिं बहुत परितोषी । चला महाकपटी अति रोषी ॥
भानुप्रतापहिं बाजि समेता । पहुंचायेसि छोनतहि निकेता ॥
नृपहिं नारि पहं सयन कराई । हयग्रह बांधेसि बाजि बनाई ॥

दो० । राजा के उपरोहितहिं हरि लैगयउ बहोरि ।
लै राखेसि गिरिखोह महं माया करि मति भोरि । १७५ ॥

चौ० । आपु बिरचि उपरोहित रूपा । परा आइ तेहि सेज अनूपा ॥
जागेउ नृप अनभयउ बिहाना । देखि भवन अति अचरज माना ॥
मुनिमहिमा मन महं अनुमानी । उठे गवहिं जेहि जान न रानी ॥
कानन गयउ बाजि चढ़ि तेही । पुरनरनारि न जानेउ केही ॥
गये याम युग भूपति आवा । घर घर उत्सव बाज बधावा ॥
उपरोहितहिं देख जब राजा । चकित बिलोकि सुमिरि सोइ काजा ॥
युग सम नृपहि गए दिन तीनी । कपटीमुनिपद रह मति लीनी ॥
समय जानि उपरोहित आवा । नृपहि मतो सब कहि समुझावा ॥

दो० । नृप हर्षे पहिचानि गुरु भ्रमबस रहा न चेत ।
बरे तुरत सत सहस बर बिप्र कुटुंब समेत । १७६ ॥

चौ० । उपरोहित जेंवनार बनाई । छ रस चारि बिधि जस स्रुति गाई ॥
मायामय तेहि कीन रसोई । बिंजन बहु गनि सकै न कोई ॥
बिबिध मृगन कर आमिष रांधा । तेहि महं बिप्रमांसु खल सांधा ॥
भोजन कहं सब बिप्र बुलाये । पद पखारि सादर बैठाये ॥
परसन लागु जबहिं महिपाला । भइ अकासबानी तेहि काला ॥
बिप्रबृन्द उठि उठि गृह जाहू । है बड़ि हानि अन्न जनि खाहू ॥
भयउ रसोईं भूसुरमांसू । सब द्विज उठे मानि बिस्वासू ॥
भूप बिकल मति मोह भुलानी । भावीबस न आव मुख बानी ॥

दो० । बोले बिप्र सकोप तब नहिं कछु कीन्ह बिचार ।
जाइ निसाचर होहु नृप मूढ़ सहित परिवार । १७७ ॥

चौ० । छत्रबंधु तैं बिप्र बोलाई । घालै लिये सहित समुदाई ॥
ईस्वर राखा धर्म हमारा । जैहसि तैं समेत परिवारा ॥
संबत मध्य नास तव होऊ । जलदाता न रहिहि कुल कोऊ ॥
नृप सुनि स्राप बिकल अति त्रासा । भइ बहोरि बर गिरा अकासा ॥
बिप्रन्ह स्राप बिचारि न दीन्हा । नहिं अपराध भूप कछु कीन्हा ॥
चकित बिप्र सब सुनि नभबानी । भूप गये जहं भोजनखानी ॥
तहं न असन नहिं बिप्र सुआरा । फिरेउ राउ मन सोच अपारा ॥
सब प्रसंग महिसुरन सुनाई । त्रसित परेउ अवनी अकुलाई ॥

दो० । भूपति भावी मिटै नहिं यद्यपि न दूषन तोर ।
किये अन्यथा होइ नहिं बिप्रस्राप अति घोर । १७८ ॥

चौ० । अस कहि सब महिदेव सिधाये । समाचार पुरलोगन पाये ॥
सोचहिं दूषन दैवहिं देहीं । बिरचत हंस काक किय जेहीं ॥
उपरोहितहिं भवन पहुंचाई । असुर तापसहिं खबरि जनाई ॥
तेहि खल जहं तहं पत्र पठाये । सजि सजि सेन भूप सब धाये ॥
घेरेन्हि नगर निसान बजाई । बिबिध भांति नित होति लराई ॥
जूझे सकल सुभट कै करनी । बंधु समेत परेउ नृप धरनी ॥
सत्यकेतुकुल कोइ न बांचा । बिप्रस्राप किमि होइ असांचा ॥
रिपुहिं जीति नृप नगर बसाई । निज निज पुर गये जयजस पाई ॥

दो० । भरद्वाज सुनु जाहि जब होत बिधाता बाम ।
धूरि मेरु सम जनक यम ताहि ब्याल सम दाम । १७९ ॥

चौ० । काल पाइ मुनि सुनु सोइ राजा । भयउ निसाचर सहित समाजा ॥
दस सिर ताहि बीस भुजदंडा । रावन नाम बीर बरिबंडा ॥
भूप अनुज अरिमर्दन नामा । भयउ सो कुंभकरन बलधामा ॥
सचिव जो रहा धर्मरुचि जासू । भयउ बिमात्र बंधु लघु तासू ॥
नाम बिभीषन जेहि जग जाना । बिष्णुभक्त बिज्ञाननिधाना ॥
रहे जे सुत सेवक नृप केरे । भये निसाचर घोर घनेरे ॥
कामरूप खल जिनिस अनेका । कुटिल भयंकर बिगत बिबेका ॥
कृपा रहित हिंसक सब पापी । बरनि न जाइ बिस्वपरितापी ॥

दो० । उपजे यदपि पुलस्त्यकुल पावन अमल अनूप ।
तदपि महीसुरस्रापबस भये सकल अघरूप । १८० ॥

चौ० । कीन्ह बिबिध तप तीनिउ भाई । परम उग्र सो बरनि न जाई ॥
गयउ निकट तप देखि बिधाता । मांगहु बर प्रसन्न मैं ताता ॥
करि बिनती पद गहि दससीसा । बोलेउ बचन सुनहु जगदीसा ॥
हम काहू के मरहिं न मारे । बानर मनुज जाति दुइ बारे ॥
एवमस्तु तुम बड़ तप कीन्हा । मैं ब्रह्मा मिलि तेहि बर दीन्हा ॥
पुनि प्रभु कुंभकरन पहं गयऊ । तेहि बिलोकि मन बिसमय भयऊ ॥
जौ यह खल नित करब अहारा । होइहि सब उजारि संसारा ॥
सारद प्रेरि तासु मति फेरी । मांगेसि नींद मास षट केरी ॥

दो० । गयेउ बिभीषन पास तब कहा पुत्र बर मांगु ।
तेहि मांगेउ भगवंतपद कमल अमल अनुरागु । १८१ ॥

चौ० । तिन्हहिं देइ बर ब्रह्म सिधाये । हर्षित ते अपने गृह आये ॥
मयतनुजा मंदोदरि नामा । परम सुंदरी नारि ललामा ॥

और अब दीन्ह रावनहि आनी । कहि जो जातुधानपतिरानी ॥
हरषित भयउ नारि भलि पाई । पुनि दोउ बंधु बिआहेसि जाई ॥
गिरि त्रिकूट एक सिंधु मझारी । बिधिनिर्मित दुर्गम अति भारी ॥
और मयदानव बहुरि संवारा । कनकरचित मनिभवन अपारा ॥
भोगवती जस अहिकुलबासा । अमरावति जस सक्रनिवासा ॥
तिन तें अधिक रम्य अति बंका । जगबिख्यात नाम तेहि लंका ॥

दो० । खाईं सिंधु गंभीर अति चारिउ दिसि फिरि आव ।
कनककोट मनिखचित दृढ़ बरनि न जाइ बनाव । १८२ ॥
हरिप्रेरित जिहि कल्प जोइ जातुधानपति होय ।
सूर प्रतापी अतुलबल दल समेत बस सोय । १८३ ॥

चौ० । रहे तहां निसिचर भट भारे । ते सब सुरन समर संहारे ॥
अब तहं रहहिं सक्र के प्रेरे । रच्छक कोटि यच्छपति केरे ॥
दसमुख कतहुं खबरि असि पाई । सेन साजि गढ़ घेरेसि जाई ॥
देखि बिकट भट बड़ि कटकाई । यच्छ जीव लै भये पराई ॥
फिरि सब नगर दसानन देखा । गयउ सोच सुख भयउ बिसेषा ॥
सुंदर सहज अगम अनुमानी । कीन्ह तहां रावन रजधानी ॥
जेहि जस जोग बांटि गृह दीन्हे । सुखी सकल रजनीचर कीन्हे ॥
एक बार कुबेर पर धावा । पुष्पक यान जीति लै आवा ॥

दो० । कौतुकही कैलास पुनि लीन्हेसि जाइ उठाइ ।
मनहुं तौलि भट बाहुबल चला अधिक सुख पाइ । १८४ ॥

चौ० । सुख संपति सुत सेन सहाई । जय प्रताप बल बुद्धि बड़ाई ॥
नित नूतन सब बाढ़त जाई । जिमि प्रति लाभ लोभ अधिकाई ॥
अतिबल कुंभकरन अस भ्राता । जेहि कहं नहिं प्रतिभट जग जाता ॥
करइ पान सोवइ षट मासा । जागत होइ तिहूं पुर त्रासा ॥
जौं दिन प्रति अहार कर सोई । बिस्व बेगि सब चौपट होई ॥
समरधीर नहिं जाइ बखाना । तेहि सम अधिक न कोउ बलवाना ॥
बारिदनाद जेठ सुत तासू । भट महं प्रथम लीक जग जासू ॥
जेहि न होइ रन सनमुख कोई । सुरपुर नितहि परावन होई ॥

दो० । कुमुख अकंपन कुलिसरद धूमकेतु अतिकाय ।
एक एक जग जीति सक ऐसे सुभटनिकाय । १८५ ॥

चौ० । कामरूप जानहिं सब माया । सपनेहु जिन के धर्म न दाया ॥
दसमुख बैठ सभा एक बारा । देखि अमित आपन परिवारा ॥
सुतसमूह जन परिजन नाती । गनै को पार निसाचरजाती ॥
सेन बिलोकि सहज अभिमानी । बोला बचन क्रोधमदसानी ॥

सुनहु सकल रजनीचरजूथा । हमरे बैरी बिबुधबरूथा ॥
तेसनमुख नहिं करहिं लराई । देखि सबल रिपु जाहिं पराई ॥
तिन कर मरन एक बिधि होई । कहौं बुझाइ सुनहु अब सोई ॥
द्विजभोजन मख होम सराधा । सब कहं जाइ करहु तुम बाधा ॥

दो० । छुधाछीन बलहीन सुर सहजहिं मिलिहहिं आइ ।
तब मारिहौं कि छाड़िहौं भली भांति अपनाइ । १८६ ॥

चौ० । मेघनाद कहं पुनि हंकरावा । दीन्ह सीख बल बयर बढ़ावा ॥
जे सुर समरधीर बलवाना । जिन के लरिबे को अभिमाना ॥
तिनहिं जीति रन आनसि बांधी । उठि सुत पितुअनुशासन कांधी ॥
इहि बिधि सबही अज्ञा दीन्हा । आपुन चलेउ गदा कर लीन्हा ॥
चलत दशानन डोलत अवनी । गर्जत गर्भ स्रवत सुररवनी ॥
रावन आवत सुनेउ सकोहा । देवन तकेउ मेरुगिरिखोहा ॥
दिगपालन के लोक सिधाये । सूने सकल दशानन पाये ॥
पुनि पुनि सिंहनाद करि भारी । देइ देवतन्हि गारि प्रचारी ॥
रनमदमत्त फिरै जग धावा । प्रतिभट खोजत कतहुं न पावा ॥

॥ ० । यहां से छेपक । ० ॥

नारद मिले कहेसि मुसुकाई । देव कहां मुनि देहु दिखाई ॥
सुनत वचन नारदहिं न भावा । श्वेतदीप तिहि तुरत पठावा ॥
सागर उतरि पार सो गयऊ । नारिवृन्द तहं देखत भयऊ ॥
तिन्ह सन कहा पतिन्ह पहं जाहू । कहेउ कि आव निसाचरनाहू ॥
तब मैं तिनहिं जीति संग्रामा । लै जैहौं तुम कहं निज धामा ॥
सुनत वचन एक जरठ रिसानी । धाइ चरन गहि गगन उड़ानी ॥
गई दूरि धरि धरि झकझोरा । डारिसि सिंधु मध्य अति घोरा ॥

दो० । गयो पताल अचेत ह्वै मरै न विप्रप्रसाद ।
सावधान उठि गयो पुनि हिये न हरष विषाद । १८७ ॥

चौ० । जीतेसि नाग नगर सब भारी । गयो बहुरि बलिलोक सुरारी ॥
बावन रावन आवत जाना । किये देवऋषि तब अपमाना ॥
खेलत रहे नगर शिशु नाना । निज बल तिनहिं दीन्ह भगवाना ॥
धाइ धरा तिन पर लै आवे । नगर नारिनर देखन धावे ॥
बोलबाउ दशकन्धर भाई । बिधि बस गड़नि कहां को खाई ॥
राखिनि बांधि खिलावहिं भारी । नाम न कहै मरै बरु मारी ॥
बावन होय बहुत सकुचाना । तब छुड़ाय दिय कृपानिधाना ॥
चला तुरन्त निसाचरनाहां । लाज संक कछु नहिं मन माहां ॥

दो० । अति निर्लज दशाननहिं हिंसा पर अति प्रीति ।

रामबिमुख दसकन्ध सठ ता पर चाहत जीति । १८८ ॥
भरद्वाज सुनु जाहि जब होइ बिधाता बाम ।
मनिउं कांच होइ जाइ तब कहै न कौड़ी दाम । १८९ ॥

चौ० । जहं कहुं फिरत देव द्विज पावै । दंड लेइ बहु नाच दिखावै ॥
इहि आचरन फिरै दिन राती । महा मलिन मन खलउतपाती ॥
बहुरि तुरत पंपापुर आवा । बालि नाम कपिपति जिहि ठांवा ॥
अवलोकसि इक सरवरसोभा । जिहिं मन महा मुनिन्ह कर छोभा ॥
तहां कपीस करै निज ध्याना । दसकंधरहिं देखि मुसुकाना ॥
तब रावन बोला करि क्रोधा । बकध्यानी कपि सठ बिन बोधा ॥
नाम तोर सुनि आयउं धाई । दे कपि युद्ध छाड़ि कदराई ॥

दो० । मोंहि जीते बिनु समर सुनु वृथा ध्यान तव कीस ।
कटकटाइ कह रजनिचर रदन तोरि मैं बीस । १९० ॥

चौ० । बालि कहा उठि धरिय न रारी । दसकंधर घर जाहु बिचारी ॥
बल तुम्हार ऐसोइ है भाई । अजय चारि दिसि मैं सुनि पाई ॥
इहि बिधि बालि बहुत समझावा । कवनिउं भांति बोध नहिं आवा ॥
तब सकोप उठि झपटि कपीसा । दृढ़ गहि कांख चापि दससीसा ॥
बालिहि बिसरि गई सुधि तासु । इहि बिधि बिगत भए षट मासु ॥
एक दिवस रविअंजुलि साजा । कांख ते निसरि दसानन भाजा ॥
निलज अवंक आव पुनि तहवां । कर जलकेलि सहसभुज जहवां ॥

दो० । छोभेउ जल भुजबीसबल बूड़न लगी समाज ।
सहसबाहु अति क्रोध मन मोहिं सम आन को आज । १९१ ॥

चौ० । जाइ दीख तहं रावन ठाढ़ा । जासु बिपुल भुजबल जस बाढ़ा ॥
मायाप्रबल महाबल भारी । लंकेस्वर कहं धरिसि प्रचारी ॥
निरखि तिनन आचरज बिसाला । बांधि राख कछु दिन नयसाला ॥
लज्जित दुष्ट मष्ट करि रहई । सिर उर मारि कष्ट बहु सहई ॥
सकल आइ देखहिं नर नारी । मारहिं लात हसैं दै तारी ॥
नाम न कहै रहै सकुचाना । बहु बिधि पूंछहिं नृपति सुजाना ॥
नृत्य करैं रंभादिक नारी । दसहु माथ रख दीपक बारी ॥
मुनि पुलस्ति तब आइ छुड़ावा । पुनि नभमार्ग आइ तिहिं पावा ॥

दो० । मारग जात दीख अति अनुपम सुंदरि नारि ।
चंदन पुष्प धरे कर पूजन चलि त्रिपुरारि । १९२ ॥

चौ० । देखि उर्बसी मन सकुचानी । तब रावन बोला मृदु बानी ॥
को तुम नारि गमन कहं कीन्हा । लज्जाबस तिहिं उतर न दीन्हा ॥
मनमदमत्त बिचार न करेऊ । धनपतिपुत्रबधूकर धरेऊ ॥

चीन्हि ताहि पुनि लंका आई । आटि कर्म कीन्ह पछिताई ॥
मन पछिताइ सोच उर भयऊ । अलकेश्वर लंका कहं गयेउ ॥
विकल उर्वसी अलकहिं आई । नलकूबर सन सब सुनाई ॥
दीन्ह शाप तिन क्रोध अपारा । रावन बंश होउ क्षयकारा ॥
चली शाप लंका कहं आई । दसकंधर बैठा जिहिं ठाईं ॥
आगे आइ ठाढ़ि भइ शापा । निरखि दशानन अति भय कांपा ॥

दो० । शापहि अंगीकार करि मन महं कीन्ह विचार ।
दंड ऋषिन्ह से लीन्ह नहिं रोपेउ लंकभुआर । १८३ ॥

चौ० । दूत चार पठए ऋषि आश्रम । निरखि विचरि गए मुनिअधिआतम ॥
तिन सन तब पूछहिं मुनि हाला । कहहु कुशल लंकेशभुआला ॥
कुशल तासु यह सुनहु मुनीशा । कर तुम सन आहव दससीसा ॥
मुनि सो बचन सहा भव पाई । करइं विचार बिरति बिसराई ॥
जिहि दरबार नीति नहिं भाई । खलमंडली जुरी तहं आई ॥
कछु बिन दिये नहीं अति आछी । घट भरि रुधिर दिये मन पाछी ॥
दूतन्ह सौंपि कहा मुनि ज्ञानी । भूपहिं कहेउ जाइ यह बानी ॥

दो० । घट उघरत क्षय होइहहु सहित सकल परिवार ।
दूत तुरत घट लेगये लंकापतिदरबार । १८४ ॥

चौ० । रावन घट लखि परम हुलासा । तब दूतन मुनि बचन प्रकासा ॥
सुनि मुनिशाप उपज उर दाहू । बोला घट लइ उत्तर जाहू ॥
यतन समेत धरनि धरि एहू । आनि न पाव बात यह केहू ॥
लेइ घट जनक देश ते गये । गाड़ल खेत मध्य तहं भये ॥
जनक यज्ञरचना तहं ठयऊ । चामीकरहल करषन भयऊ ॥
प्रगटि अवनि तें अयनकुमारी । कन्या कहि लीन्ही उरगारी ॥
नाम जानकी परम पुनीता । नारद आइ कहा पुनि सीता ॥
कहि सु कथा ऋषिराउ सिधाये । बहुरि दूत लंकापुर आये ॥
चारि ठावं द्वारा लंकेशा । देवन को बहु देत कलेशा ॥

॥ ० । इहां तक । ० ॥

रवि शशि पवन वरुन धनुधारी । अग्नि काल यम सब अधिकारी ॥
किन्नर सिद्ध मनुज सुर नाना । छुटि सबही के पंथहि जाना ॥
ब्रह्मसृष्टि जहं लगि तनु धारी । दसमुखवशवर्ती नर नारी ॥
आयसु करहिं सकल भयभीता । नवहिं आइ नित चरन बिनीता ॥

दो० । भुजबल विश्व वश करि राखेसि कोउ न स्वतंत्र ।
मंडलीक महिरावन राज करै निज मंच । १८५ ॥
देव यक्ष गंधर्व नर किन्नरनागकुमारि

जीति बरी निज बाहुबल बहु सुंदरि बर नारि । १८६ ॥

चौ० । इंद्रजीत सन जो कछु कहेऊ । सो सब जनु पहिलेहि करि रहेऊ ॥
प्रथमहिं जिन कहं आयसु दीन्हा । तिन्ह कर चरित सुनहु जो कीन्हा ॥
देखत भीम रूप सब पापी । निसिचर निकर देव परितापी ॥
करहिं उपद्रव असुरनिकाया । नाना रूप धरहिं करि माया ॥
जेहि बिधि होइ धर्म निर्मूला । सो सब करहिं बेद प्रतिकूला ॥
जेहि जेहि देस धेनु द्विज पावहिं । नगर ग्राम पुर आगि लगावहिं ॥
सुभ आचरन कतहुं नहिं होई । देव बिप्र गुरु मान न कोई ॥
नहिं हरिभक्ति यज्ञ जप दाना । सपनेहुं सुनिय न बेद पुराना ॥

छं० । जप जोग बिरागा तप मखभागा स्रवन सुनै दससीसा ।
आपुन उठि धावै रहै न पावै धरि सब घालै खीसा ॥
अस भ्रष्ट अचारा भा संसारा धर्म सुनिय नहिं काना ।
तेहि बहु बिधि त्रासै देस निकासै जो कह बेद पुराना ।१८॥

सो० । बरनि न जाइ अनीति घोर निसाचर जो करहिं ।
हिंसा पर अति प्रीति तिन के पापहि कवन मिति । २१ ॥

चौ० । बाढ़े बहु खल चोर जुआरी । जे लंपट परधन परनारी ॥
मानहिं मातु पिता नहिं देवा । साधुन सों करवावहिं सेवा ॥
जिन के यह आचरन भवानी । ते जानहु निसिचर सम प्रानी ॥
अतिसय देखि धर्म की हानी । परम सभीत धरा अकुलानी ॥
गिरि सरि सिंधु भार नहिं मोही । जस मोहि गरुअ एक परद्रोही ॥
सकल धर्म देखहिं बिपरीता । कहि न सकै रावनभयभीता ॥
धेनुरूप धरि हृदय बिचारी । गई तहां जहं सुर मुनि झारी ॥
निज संताप सुनायेसि रोई । काहू ते कछु काज न होई ॥

छं० । सुर मुनि गंधर्बा मिलि करि सर्बा गये बिरंचि के लोका ।
संग गोतनुधारी भूमि बिचारी परम बिकल भय सोका ॥
ब्रह्मा सब जाना मन अनुमाना मोरो कछु न बसाई ।
जाकरि तैं दासी सो अबिनासी हमरो तोर सहाई ।१८ ॥

सो० । धरनि धरहु मन धीर कह बिरंचि हरिपद सुमिरि ।
जानत जन की पीर प्रभु भंजिहि दारुन बिपति । २२ ॥

चौ० । बैठे सुर सब करहिं बिचारा । कहं पाइय प्रभु करिय पुकारा ॥
पुर बैकुंठ जान कह कोई । कोइ कह पयनिधि महं बस सोई ॥
जाके हृदय भक्ति जस प्रीती । प्रभु तेहि प्रगट सदा तेहि रीती ॥
तेहि समाज गिरिजा मैं रहेऊं । अवसर पाइ बचन एक कहेऊं ॥
हरि ब्यापक सर्बत्र समाना । प्रेम तें प्रगट होहिं मैं जाना ॥

देस काल दिसि बिदिसिहु माहीं । कहहु सो कहां जहां प्रभु नाहीं ॥
अगजगमय सब रहित बिरागी । प्रेम ते प्रगट होहिं जिमि आगी ॥
मोर बचन सब के मन माना । साधु साधु करि ब्रह्म बखाना ॥

दो० । सुनि बिरंचि मन हर्ष तनु पुलक नयन बह नीर ।
अस्तुति कर अज जोरि कर सावधान मतिधीर ।१८७॥

छं० । जय जय सुरनायक जनसुखदायक प्रनतपाल भगवंता ।
गोद्विजहितकारी जय असुरारी सिंधुसुताप्रियकंता ॥
पालनसुरधरनी अद्भुतकरनी मर्म न जानै कोई ।
जो सहज कृपाला दीनदयाला करो अनुग्रह सोई ।२० ॥
जय जय अबिनासी सबघटबासी ब्यापक परमानन्दा ।
अबिगतिगोतीता चरितपुनीता मायारहित मुकुन्दा ॥
जेहि लागि बिरागी अति अनुरागी बिगतमोह मुनिबृन्दा ।
निसिबासर ध्यावहिं हरिगुन गावहिं जयति सच्चिदानन्दा ।२१॥
जेहि सृष्टि उपाई त्रिबिध बनाई संग सहाय न दूजा ।
सो करहु अघारी चिन्त हमारी जानिय भक्ति न पूजा ॥
जो भवभयभंजन जनमनरंजन गंजन बिपतिबरूथा ।
मन बच क्रम बानी छाड़ि सयानी सरन सकल सुरयूथा ।२२॥
सारद श्रुति सेषा रिषय असेषा जाकहुं कोउ नहिं जाना ।
जेहि दीन पियारे बेद पुकारे द्रवो सो श्रीभगवाना ॥
भववारिधिमंदर सब बिधि सुंदर गुनमंदिर सुखपुंजा ।
मुनि सिद्ध सकल सुर परम भयातुर नमत नाथ पदकंजा ।२३॥

दो० । जानि सभय सुर भूमि सुनि बचन समेत सनेह ।
गगनगिरा गंभीर भइ हरनि सोक संदेह ।१८८ ॥

चौ० । जनि डरपहु मुनि सिद्ध सुरेसा । तुमहिं लागि धरिहौं नरभेसा ॥
अंसन सहित मनुज अवतारा । लैहौं दिनकरबंस उदारा ॥
कस्यप अदिति महा तप कीन्हा । तिन कहं मैं पूरब बर दीन्हा ॥
ते दसरथकौसल्यारूपा । कोसल पुरी प्रगट नरभूपा ॥
तिन के गृह अवतरिहौं जाई । रघुकुलतिलक सो चारिउ भाई ॥
नारद बचन सत्य सब करिहौं । परम सक्ति समेत अवतरिहौं ॥
हरिहौं सकल भूमिगरुआई । निर्भय होहु देवसमुदाई ॥
गगनब्रह्मबानी सुनि काना । तुरत फिरे सुर हृदय जुड़ाना ॥
तब ब्रह्मा धरनिहि समुझावा । अभय भई भरोस जिय आवा ॥

दो० । निज लोकहिं बिरंचि गये देवन इहै सिखाइ ।
बानरतनु धरि धरनि महं हरिपद सेवहु जाइ ।१८९ ॥

चौ० । गये देव सब निज निज धामा । भूमि सहित पायेउ बिश्रामा ॥
जो कछु आयसु ब्रह्मै दीन्हा । हर्षे देव बिलंब न कीन्हा ॥
बनचरदेह धरी छिति माहीं । अतुलित बल प्रताप तिन पाहीं ॥
गिरि तरु नख आयुध सब बीरा । हरिमारग चितवहिं रनधीरा ॥
गिरि कानन जहं तहं भरिपूरी । रहे निज निज अनीक रचि रूरी ॥
यह सब रुचिर चरित मैं भाषा । अब सो सुनहु जो बीचहि राखा ॥
अवधपुरी रघुकुलमनि राऊ । वेदबिदित तेहि दशरथ नाऊ ॥
धर्मधुरंधर गुननिधि ज्ञानी । हृदय भक्ति मति सारंगपानी ॥

दो० । कौसल्यादि नारि प्रिय सब आचरन पुनीत ।
पति अनुकूल प्रेम दृढ़ हरिपद कमल बिनीत । २०० ॥

चौ० । एक बार भूपति मन माहीं । भइ गलानि मोरे सुत नाहीं ॥
गुरुगृह गये तुरत महिपाला । चरन लागि करि बिनय बिसाला ॥
निज दुख सुख नृप गुरुहि सुनायउ । कहि बसिष्ठ बहु बिधि समुझायउ ॥
धरहु धीर होइहहिं सुत चारी । त्रिभुवनबिदित भक्तभयहारी ॥
सृंगी ऋषिहि बसिष्ठ बुलावा । पुत्र लागि सुभ यज्ञ करावा ॥
भक्ति सहित मुनि आहुति दीन्हे । प्रगटे अगिनि चरू कर लीन्हे ॥
बोले अनल प्रेम युत बानी । अति प्रसन्न नहिं परै बखानी ॥
जो बसिष्ठ कछु हृदय बिचारा । सकल काज भा सिद्ध तुम्हारा ॥
यह हबि बांटि देहु नृप जाई । यथायोग जेहि भाग बनाई ॥

दो० । तब अदृश्य पावक भये सकल सभहि समुझाइ ।
परमानंद मगन नृप हर्ष न हृदय समाइ । २०१ ॥

चौ० । तबहिं राउ प्रिय नारि बुलाईं । कौसल्यादि तहां चलि आईं ॥
अर्द्धभाग कौसल्यहिं दीन्हा । उभय भाग आधे कर कीन्हा ॥
कैकयि कहं नृप सो दयऊ । रहेउ सो उभय भाग पुनि भयऊ ॥
कौसल्या कैकयी हाथ धरि । दीन्ह सुमित्रहि मन प्रसन्न करि ॥
इहि बिधि गर्भ सहित सब नारी । भईं हृदय हर्षित सुख भारी ॥
जा दिन ते हरि गर्भहि आये । सकल लोक सुख संपति छाये ॥
मंदिर महं सब राजहिं रानी । सोभा सील तेज की खानी ॥
सुखयुत कछुक काल चलि गयऊ । जेहि प्रभु प्रगट सो अवसर भयऊ ॥

दो० । जोग लग्न ग्रह बार तिथि सकल भये अनुकूल ।
चर अरु अचर हर्षयुत रामजन्म सुखमूल । २०२ ॥

चौ० । नवमी तिथि मधुमास पुनीता । सुक्ल पक्ष अभिजित हरिप्रीता ॥
मध्य दिवस अति सीत न घामा । पावन काल लोकबिश्रामा ॥
सीतल मंद सुरभि बह बाऊ । हर्षित सुर संतनमन चाऊ ॥
बन कुसुमित गिरिगन मनिआरा । स्रवहिं सकल सरितामृतधारा ॥

चौ० । सो अवसर बिरंचि जब जाना । चले सकल सुर साजि बिमाना ॥
गगन बिमल संकुल सुरजूथा । गावहिं गुन गंधर्व बरूथा ॥
बर्षहिं सुमन सुअंजलि साजी । गहगह गगन दुंदुभी बाजी ॥
अस्तुति करहिं नाग मुनि देवा । बहु बिधि लावहिं निज निज सेवा ॥

दो० । सुरसमूह बिनती करि पहुंचे निज निज धाम ।
जगनिवास प्रभु परगटे अखिल लोकबिश्राम । १०३ ॥

छं० । भये प्रगट कृपाला दीनदयाला कौसल्याहितकारी ।
हर्षित महतारी मुनिमनहारी अद्भुत रूप निहारी ॥
लोचनअभिरामा तनु घनश्यामा निज आयुध भुज चारी ।
भूषन बनमाला नयन बिसाला सोभासिंधु खरारी । २४ ॥
कह दुइ कर जोरी अस्तुति तोरी केहि बिधि करौं अनंता ।
मायागुनज्ञानातीत अमाना वेदपुरान भनंता ॥
करुनासुखसागर सब गुनआगर जेहि गावहिं श्रुति संता ।
सो मम हित लागी जनअनुरागी प्रगट भये श्रीकंता । २५ ॥
ब्रह्मांडनिकाया निर्मित माया रोम रोम प्रति वेद कहै ।
मम उर सो बासी यह उपहासी सुनत धीर मति थिर न रहै ॥
उपजा जब ज्ञाना प्रभु मुसुकाना चरित बहुत बिधि कीन्ह चहै ।
कहि कथा सुनाई मातु बुझाई जेहि प्रकार सुतप्रेम लहै । २६ ॥
माता पुनि बोली सो मति डोली तजहु तात यह रूपा ।
कीजै सिसुलीला अति प्रिय सीला यह सुख परम अनूपा ॥
सुनि बचन सुजाना रोदन ठाना होइ बालक सुर भूपा ।
यह चरित जे गावहिं हरिपद पावहिं ते न परहिं भवकूपा । २७ ॥

दो० । विप्र धेनु सुर संतहित लीन्ह मनुजअवतार ।
निज इच्छा निर्मित तनु मायागुनगोपार । १०४ ॥

चौ० । सुनि सिसुरुदन परम प्रिय बानी । संभ्रम चलि आईं सब रानी ॥
हर्षित जहं तहं धाईं दासी । आनंदमगन सकल पुरबासी ॥
दसरथ पुत्रजन्म सुनि काना । मानहुं ब्रह्मानंद समाना ॥
परम प्रेममन पुलक सरीरा । चाहत उठन करत मतिधीरा ॥
जाकर नाम सुनत सुभ होई । मोरे गृह आवा प्रभु सोई ॥
परमानंद पूरि मन राजा । कहा बुलाइ बजावहु बाजा ॥
गुरु बसिष्ठ कहं गयउ हंकारा । आये द्विजन सहित नृपद्वारा ॥
अनुपम बालक देखिन जाई । रूपरासि गुन कहि न सिराई ॥

दो० । नंदीमुख स्राद्ध करि जातकर्म सब कीन्ह ।
हाटक धेनु बसन मनि नृप बिप्रन कहं दीन्ह । १०५ ॥

चौ० । ध्वज पताक तोरन पुर छावा । कहि न जाइ जेहि भांति बनावा ॥
सुमनवृष्टि आकाश तें होई । ब्रह्मानंदमगन सब कोई ॥
वृन्द वृन्द मिलि चलीं लुगाई । सहज सिंगार किये उठि धाई ॥
कनक कलश मंगल भरि थारा । गावत पैठहिं भूपदुआरा ॥
करि आरती निछावर करहीं । बार बार सिसुचरनन परहीं ॥
मागध सूत बंदिगन गायक । पावन गुन गावहिं रघुनायक ॥
सर्बस दान दीन्ह सब काहू । जेहि पावा राखा नहिं ताहू ॥
मृगमद चंदन कुंकुम कीचा । मची सकल बीथिन बिच बीचा ॥

दो० । गृह गृह बाज बधाव सुभ प्रगट भये सुखकन्द ।
हरषवंत सब जहं तहं नगरनारिनरवृन्द । २०६ ॥

चौ० । कैकयसुता सुमित्रा दोऊ । सुंदर सुत जनमत भईं ओऊ ॥
वह सुख संपति समय समाजा । कहि न सकै सारद अहिराजा ॥
अवधपुरी सोहै इहि भांती । प्रभुहि मिलन आई जनु राती ॥
देखि भानु जनु मन सकुचानी । तदपि बनी संध्या अनुमानी ॥
अगरधूप जनु बहु अंधियारी । उड़ै अबीर मनहु अरुनारी ॥
मंदिर मनिसमूह जनु तारा । नृपगृहकलस सो इंदु उदारा ॥
भवन वेदधुनि अति मृदु बानी । जनु खग मुखर समय सुखसानी ॥
कौतुक देखि पतंग भुलाना । एक मास तेहि जात न जाना ॥

दो० । मासदिवस का दिवस भा मरम न जानै कोइ ।
रथ समेत रवि थाकेउ निसा कवन बिधि होइ । २०७ ॥

चौ० । यह रहस्य काहू नहिं जाना । दिनमनि चले करत गुनगाना ॥
देखि महोत्सव सुर मुनि नागा । चले भवन बरनत निज भागा ॥
औरौ एक कहौं निज चोरी । सुनु गिरिजा अति दृढ़ मति तोरी ॥
काकभुसुंडि संग हम दोऊ । मनुजरूप जानै नहिं कोऊ ॥
परमानंद प्रेम सुख फूले । बीथिन फिरहिं मगन मनभूले ॥
यह सब चरित जान पै सोई । कृपा राम की जा पर होई ॥
तेहि अवसर जो जेहि बिधि आवा । दीन्ह भूप जो जेहि मन भावा ॥
गज रथ तुरग हेम गौ हीरा । दीन्हे नृप नाना बिध चीरा ॥

दो० । मन संतोष सबनि के जहं तहं देहिं असीस ।
सकल तनय चिर जीवहु तुलसिदास के ईस । २०८ ॥

चौ० । कछुक दिवस बीते इहि भांती । जात न जानहिं दिन अरु राती ॥
नामकरन कर अवसर जानी । भूप बोलि पठये मुनि ज्ञानी ॥
करि पूजा भूपति अस भाषा । धरिय नाम जो मुनि गुनि राखा ॥
इन के नाम अनेक अनूपा । मैं नृप कहब स्वमति अनुरूपा ॥

जो आनंदसिंधु सुखरासी । सीकर तें त्रैलोक सुपासी ॥
सो सुखधाम राम अस नामा । अखिल लोक दायक बिस्रामा ॥
बिस्वभरन पोषन कर जोई । ता कर नाम भरत अस होई ॥
जा के सुमिरन तें रिपुनासा । नाम सत्रुहन बेद प्रकासा ॥

दो० । लच्छनधाम रामप्रिय सकल जगतआधार ।
गुरु बसिष्ठ तेहि राखेउ लछिमन नाम उदार । २०९ ॥

चौ० । धरे नाम गुरु हृदय बिचारी । बेदतत्व नृप तव सुत चारी ॥
मुनिजनधन सर्बस सिवप्राना । बालकेलिरस तेहि सुख माना ॥
बारेहि तें निज हित पति जानी । लछिमन राम चरनरति मानी ॥
भरत सत्रुहन दूनौं भाई । प्रभुसेवक जसि प्रीति बड़ाई ॥
स्याम गौर सुंदर दोउ जोरी । निरखहिं छबि जननी तृन तोरी ॥
चारिउ सीलरूपगुनधामा । तदपि अधिक सुखसागर रामा ॥
हृदयअनुग्रह इंदुप्रकासा । सूचत किरन मनोहर हासा ॥
कबहुँ उछंग कबहुँ बर पालन । मातु दुलारहिं कहि प्रिय लालन ॥

दो० । ब्यापक ब्रह्म निरंजन निर्गुन बिगतबिनोद ।
सो अज प्रेमभगतिबस कौसल्या की गोद । २१० ॥

चौ० । कामकोटिछबि स्यामसरीरा । नील कंज बारिद गंभीरा ॥
अरुन चरन पंकज नखजोती । कमलदलन्ह बैठे जनु मोती ॥
रेख कुलिस ध्वज अंकुस सोहैं । नूपुर धुनि सुनि मुनिमन मोहैं ॥
कटि किंकिनी उदर त्रय रेखा । नाभि गंभीर जान जेहि देखा ॥
भुज बिसाल भूषनयुत भूरी । हिय हरिनखसोभा अति रूरी ॥
उर मनिहार पदिक की सोभा । बिप्रचरन देखत मन लोभा ॥
कंबु कंठ अति चिबुक सुहाई । आनन अमित मदनछबि छाई ॥
दुइ दुइ दसन अधर अरुनारे । नासा तिलक को बरनै पारे ॥
सुंदर स्रवन सुचारु कपोला । अति प्रिय मधुर सुतोतरि बोला ॥
नील कमल दोउ नयन बिसाला । बिकट भृकुटि लटकनि बर भाला ॥
चिक्कन कच कुंचित गभुआरे । बहु प्रकार रचि मातु सँवारे ॥
पीत झिंगुलिया तन पहिराये । जानुपानि बिचरत मनहि भाये ॥
रूप सकहिं नहिं कहि स्रुति सेषा । सो जानै सपनेहु जिन्ह देखा ॥

दो० । सुखसंदोह मोहपर ग्यानगिरागोतीत ।
दंपति परम प्रेमबस कर सिसु चरित पुनीत । २११ ॥

चौ० । इहि बिधि राम जगतपितुमाता । कोसलपुरबासिन सुखदाता ॥
जिन रघुनाथ चरन रति मानी । तिन की यह गति प्रगट भवानी ॥
रघुपतिबिमुख जतन कर कोरी । कवन सकै भवबंधन छोरी ॥

जीव चराचर बस करि राखे । सो माया प्रभु सों भय भाखे ॥
भृकुटिबिलास नचावैं ताही । अस प्रभु छाँड़ि भजिय कहु काही ॥
मन क्रम बचन छाड़ि चतुराई । भजतहिं कृपा करैं रघुराई ॥
इहि बिधि सिसुबिनोद प्रभु कीन्हा । सकल नगरबासिन सुख दीन्हा ॥
लै उछंग कबहुं हलरावै । कबहुं पालने घालि झुलावै ॥

दो० । प्रेममगन कौसल्या निसिदिन जात न जान ।
सुतसनेहबस माता बालचरित करि गान । २१२ ॥

चौ० । एक बार जननी अन्हवाये । करि सिंगार पलना पौढ़ाये ॥
निज कुलइष्टदेव भगवाना । पूजा हेतु कीन्ह पकवाना ॥
करि पूजा नैवेद्य चढ़ावा । आपु गई जहँ पाक बनावा ॥
बहुरि मातु तहँवां चलि आई । भोजन करत दीख रघुराई ॥
गइ जननी सिसु पहं भयभीता । देखा बाल तहां पुनि सूता ॥
बहुरि आइ देखा सुत सोई । हृदय कंप मन धीर न होई ॥
इहां उहां दुइ बालक देखा । मति भ्रम मोरि कि आन बिसेखा ॥
देखि राम जननी अकुलानी । प्रभु हंसि दीन्ह मधुर मुसुकानी ॥

दो० । दिखरावा मातहि निज अद्भुत रूप अखंड ।
रोम रोम प्रति राजहिं कोटि कोटि ब्रह्मंड । २१३ ॥

चौ० । अगनित रबि ससि सिव चतुरानन । बहु गिरि सरित सिंधु महि कानन ॥
काल कर्म गुन दोष सुभाऊ । सो देखा जो सुना न काऊ ॥
देखी माया सब बिधि गाढ़ी । अति सभीत जोरे कर ठाढ़ी ॥
देखा जीव नचावै जाही । देखी भक्ति जो छोरै ताही ॥
तनु पुलकित मुख बचन न आवा । नयन मूंदि चरनन सिर नावा ॥
बिस्मयवन्ति देखि महतारी । भये बहुरि सिसुरूप खरारी ॥
अस्तुति करि न जाइ भयमाना । जगतपिता मैं सुत करि जाना ॥
हरि जननिहि बहु बिधि समुझाई । यह जनि कतहुं कहसि सुनु माई ॥

दो० । बार बार कौसल्या बिनय करै कर जोरि ।
अब जनि कबहुं ब्यापै प्रभु मोहि माया तोरि । २१४ ॥

चौ० । बालचरित हरि बहु बिधि कीन्हा । अति अनंद दासन कहं दीन्हा ॥
कछुक काल बीते सब भाई । बड़े भये परिजनसुखदाई ॥
चूड़ाकरन कीन्ह गुरु आई । बिप्र दच्छिना पुनि बहु पाई ॥
परम मनोहर चरित अपारा । करत फिरत चारिउ सुकुमारा ॥
मन क्रम बचन अगोचर जोई । दसरथअजिर बिचर प्रभु सोई ॥
भोजन करत बुलावत राजा । नहिं आवहिं तजि बालसमाजा ॥
कौसल्या जब बोलन जाई । ठुमुकि ठुमुकि प्रभु चलहिं पराई ॥

निगम नेति सिव अंत न पावा । ताहि धरै जननी हठि धावा ॥
धूसर धूर भरे तन आये । भूपति बिहंसि गोद बैठाये ॥

दो० । भोजन करत चपल चित इत उत अवसर पाइ ।
भाजि चलें किलकात बदन दधि ओदन लपटाइ । २१५ ॥

चौ० । बालचरित अति सरल सुहाये । सारद सेष संभु स्रुति गाये ॥
जिन कर मन इन सन नहिं राता । ते जनबंचित किये बिधाता ॥
भये कुमार जबहिं सब भ्राता । दीन्ह जनेऊ गुरु पितु माता ॥
गुरुग्टह गये पढ़न रघुराई । अलप काल बिद्या सब पाई ॥
जाकी सहज स्वास स्रुति चारी । सो हरि पढ़ यह कौतुक भारी ॥
बिद्याबिनयनिपुन गुनसीला । खेलहिं खेल सकल नृपलीला ॥
कर तल बान धनुष अति सोहा । देखत रूप चराचर मोहा ॥
जिन बीथिन बिहरहिं सब भाई । थकित होहिं सब लोग लुगाई ॥

दो० । कोसलपुरबासी नर नारि ब्टड्ढ अरु बाल ।
प्रानहु तें प्रिय लागहिं सब कहं राम क्टपाल । २१६ ॥

चौ० । बंधु सखा संग लेहिं बुलाई । बन म्टगया नित खेलहिं जाई ॥
पावन म्टग मारहिं जिय जानी । दिन प्रति नृपहिं देखावहिं आनी ॥
जे म्टग रामबान के मारे । ते तनु तजि सुरलोक सिधारे ॥
अनुज सखा संग भोजन करहीं । मातुपिताआज्ञा अनुसरहीं ॥
जेहि बिधि सुखी होहिं पुरलोगा । करहिं क्टपानिधि सोइ संयोगा ॥
बेद पुरान सुनहिं मन लाई । आपु कहहिं अनुजहि समुझाई ॥
प्रातकाल उठि कै रघुनाथा । मातु पिता गुरु नावहिं माथा ॥
आयसु मांगि करहिं पुर काजा । देखि चरित हरषहिं मन राजा ॥

दो० । ब्यापक अकल अनीह अज निर्गुन नामन रूप ।
भक्त हेतु नाना बिधिहिं करत चरित्र अनूप । २१७ ॥

चौ० । यह सब चरित कहा मैं गाई । आगिलि कथा सुनहु मन लाई ॥
बिस्वामित्र महामुनि ज्ञानी । बसहिं बिपिन सुभ आस्रम जानी ॥
तहं जप जज्ञ जोग मुनि करहीं । अति मारीच सुबाहुहि डरहीं ॥
देखत जज्ञ निसाचर धावहिं । करहिं उपद्रव मुनि दुख पावहिं ॥
गाधितनयमन चिंता ब्यापी । हरि बिनु मरहिं न निसिचर पापी ॥
तब मुनिबर मन कीन्ह बिचारा । प्रभु अवतरेउ हरन महिभारा ॥
इहि मिस देखौं प्रभुपद जाई । करि बिनती आनौं दौ भाई ॥
ज्ञान बिराग सकल गुनअयना । सो प्रभु मैं देखब भरि नयना ॥

दो० । बहु बिधि करत मनोरथ जात न लागी बार ।
करि मज्जन सरजू जलहि गये भूपदरबार । २१८ ॥

चौ० । मुनि आगमन सुना जब राजा । मिलन गयउ लै बिप्रसमाजा ॥
करि दंडवत मुनिहि सनमानी । निज आसन बैठारेन्हि आनी ॥
चरन पखारि कीन्ह अति पूजा । मो सम आजु धन्य नहिं दूजा ॥
बिबिध भांति भोजन करवावा । मुनिबर हृदय हर्ष अति पावा ॥
पुनि चरनन मेले सुत चारी । राम देखि मुनि बिरति बिसारी ॥
भये मगन देखत मुखसोभा । जनु चकोर पूरन ससि लोभा ॥
तब मन हर्षि बचन कह राऊ । मुनि अस कृपा कीन्ह नहिं काऊ ॥
केहि कारन आगमन तुम्हारा । कहहु सो करत न लावउं बारा ॥
असुरसमूह सतावहिं मोही । मैं याचन आयउं नृप तोही ॥
अनुज समेत देहु रघुनाथा । निसिचर बध मैं होब सनाथा ॥

दो० । देहु भूप मन हर्षित तजहु मोह अज्ञान ।
धर्म सुयश नृप तुम कहं इन कहं अति कल्यान । २१८ ॥

चौ० । सुनि राजा अति अप्रिय बानी । हृदयकंप मुखदुति कुंभिलानी ॥
चौथेपन पायेउं सुत चारी । बिप्र बचन नहिं कहेहु बिचारी ॥
मांगहु भूमि धेनु धन कोषा । सर्बस देउं आजु सह रोषा ॥
देह प्रान तें प्रिय कछु नाहीं । सोउ मुनि देउं निमिष एक माहीं ॥
सब सुत प्रिय मोहि प्रान कि नाईं । राम देत नहिं बनै गोसाईं ॥
कहं निसिचर अति घोर कठोरा । कहं सुंदर सुत परम किसोरा ॥
सुनि नृपगिरा प्रेमरससानी । हृदय हर्ष माना मुनि ज्ञानी ॥
तब बसिष्ठ बहु बिधि समुझावा । नृपसंदेह नास कहं पावा ॥
अति आदर दौ तनय बुलाये । हृदय लाइ बहु भांति सिखाये ॥
मेरे प्राननाथ सुत दोऊ । तुम मुनि पिता आन नहिं कोऊ ॥

दो० । सौंपे भूपति ऋषिहि सुत बहु बिधि देइ असीस ।
जननीभवन गये प्रभु चले नाइ पद सीस । २२० ॥

सो० । पुरुषसिंह दौ बीर हर्षि चले मुनिभयहरन ।
कृपासिंधु मतिधीर अखिल बिस्वकारनकरन । २१ ॥

चौ० । अरुन नयन उर बाहु बिसाला । नील जलज तन स्याम तमाला ॥
कटि पट पीत कसे बर भाथा । रुचिर चाप सायक दुहुं हाथा ॥
स्याम गौर सुंदर दौ भाई । बिस्वामित्र महानिधि पाई ॥
प्रभु ब्रह्मन्यदेव मैं जाना । मोहि हित पिता तजेउ भगवाना ॥
चले जात मुनि दीन्ह दिखाई । सुनि ताड़का क्रोध करि धाई ॥
एकहि बान प्रान हरि लीन्हा । दीन जानि तेहि निज पद दीन्हा ॥
तब ऋषि निज नाथहिं जिय चीन्ही । बिद्यानिधि कहं बिद्या दीन्ही ॥
जाते लाग न छुधा पिपासा । अतुलितबल तन तेज प्रकासा ॥

दो० । आयुध सर्व समर्पि करि प्रभु निज आस्रम आनि ।
कंद मूल फल भोजन दिये भक्त हित जानि । २११ ॥

चौ० । प्रात कहा मुनि सन रघुराई । निर्भय जग्य करहु तुम जाई ॥
होम करन लागे मुनि झारी । आपु रहे मख की रखवारी ॥
सुनि मारीच निसाचर क्रोही । लै सहाय धावा मुनिद्रोही ॥
बिनु फर बान राम तेहि मारा । सत जोजन गा सागर पारा ॥
पावकसर सुबाहु पुनि मारा । अनुज निसाचर कटक संघारा ॥
मारि असुर द्विजनिर्भयकारी । अस्तुति करहिं देव मुनि झारी ॥
तहं पुनि कछुक दिवस रघुराया । रहे कीन्ह बिप्रन पर दाया ॥
भक्ति हेतु बहु कथा पुराना । कहा बिप्र जद्यपि प्रभु जाना ॥
तब मुनि सादर कहा बुझाई । चरित एक देखिय प्रभु जाई ॥
धनुषयज्ञ सुनि रघुकुलनाथा । हरषि चले मुनि बर के साथा ॥
आस्रम एक दीख मग माहीं । खग मृग जीव जन्तु तहं नाहीं ॥
पूछा मुनिहि सिला प्रभु देखी । सकल कथा रिषि कही बिसेखी ॥

दो० । गौतम नारि स्रापबस उपल देह धरि धीर ।
चरन कमलरज चाहती कृपा करहु रघुबीर । २१२ ॥

छंद ।

परसत पद पावन सोकनसावन प्रगट भई तपपुंज सही ।
देखत रघुनायक जनसुखदायक सन्मुख होइ कर जोरि रही ॥
अति प्रेम अधीरा पुलक सरीरा मुख नहिं आवै बचन कही ।
अतिसय बड़भागी चरनन लागी जुगल नयन जलधार बही । १८ ॥

धीरज मन कीन्हा प्रभु कहं चीन्हा रघुपति कृपा भगति पाई ।
अति निर्मल बानी अस्तुति ठानी ज्ञानगम्य जय रघुराई ॥
मैं नारि अपावन प्रभु जगपावन रावनरिपु जनसुखदाई ।
राजिवलोचन भवभयमोचन पाहि पाहि सरनहिं आई । १९ ॥

मुनि स्राप जो दीन्हा अति भल कीन्हा परम अनुग्रह मैं माना ।
देखिउं भरि लोचन हरि भवमोचन इहै लाभ संकर जाना ॥
बिनती प्रभु मोरी मैं मति भोरी नाथ न बर मागौं आना ।
पदकमलपरागारस अनुरागा मम मन मधुप करै पाना । २० ॥

जेहि पद सुरसरिता परमपुनीता प्रगट भई सिव सीस धरी ।
सोइ पदपंकज जेहि पूजत अज मम सिर धरेउ कृपाल हरी ॥
इहि भांति सिधारी गौतमनारी बारबार हरिचरन परी ।
जो अति मन भावा सो बर पावा गै पतिलोक अनंदभरी । २१ ॥

दो० । अस प्रभु दीनबंधु हरि कारनरहित कृपाल ।

तुलसिदास सठ ताहि भजु छाड़ि कपट जंजाल । २२३ ॥

चौ० । चले राम लछिमन मुनि संगा । गये जहां जगपावनि गंगा ॥
अनुज सहित प्रभु कीन्ह प्रनामा । बहु प्रकार सुख पायउ रामा ॥
गाधिसुवन सब कथा सुनाई । जेहि प्रकार सुरसरि महि आई ॥
तब प्रभु ऋषिन समेत अन्हाये । बिबिध दान महिदेवन पाये ॥
हर्षि चले मुनि वृन्दसहाया । बेगि बिदेहनगर नियराया ॥
पुररम्यता राम जब देखी । हरषे अनुज समेत बिसेषी ॥
वापी कूप सरित सर नाना । सलिल सुधा सम मनिसोपाना ॥
गुंजत मंजु मत्तरस भृंगा । कूजत कल बहु बरन बिहंगा ॥
बरन बरन बिकसे बनजाता । त्रिबिध समीर सदा सुखदाता ॥

दो० । सुमनवाटिका बाग बन बिपुल बिहंगनिवास ।
फूलत फलत सुपल्लवित सोहत पुर चहुं पास । २२४ ॥

चौ० । बनै न बरनत नगरनिकाई । जहां जाइ मन तहां लुभाई ॥
चारु बजार बिचित्र अटारी । मनिमय बिधि जनु स्वकर संवारी ॥
धनिक बनिक बर धनद समाना । बैठे सकल बस्तु लै नाना ॥
चौहट सुंदर गली सुहाई । सन्तत रहहिं सुगंध सिंचाई ॥
मंगलमय मंदिर सब केरे । चित्रित जनु रतिनाथ चितेरे ॥
पुरनरनारि सुभग सुचि सन्ता । धर्मशील ज्ञानी गुनवन्ता ॥
अति अनूप जहं जनकनिवासू । बिथकहिं बिबुध बिलोकि बिलासू ॥
होत चकित चित कोट बिलोकी । सकल भुवनशोभा जनु रोकी ॥

दो० । धवल धाम मनि पुरट पट सुघटित नाना भांति ।
सियनिवास सुंदर सदन शोभा किमि कहि जाति । २२५ ॥

चौ० । सुभग द्वार सब कुलिशकपाटा । भूपभीर नट मागध भाटा ॥
बनी बिसाल बाजिगजशाला । हय गज रथ संकुल सब काला ॥
सूर सचिव सेनप बहुतेरे । नृपगृह सरिस सदन सब केरे ॥
पुरबाहिर सर सरित समीपा । उतरे जहं तहं बिपुल महीपा ॥
देखि अनूप एक अंवराई । सब सुपास सब भांति सुहाई ॥
कौशिक कहेउ मोर मन माना । इहां रहिय रघुबीर सुजाना ॥
भलेहि नाथ कहि कृपानिकेता । उतरे तहं मुनिवृन्द समेता ॥
विश्वामित्र महामुनि आये । समाचार मिथिलापति पाये ॥

दो० । संग सचिव सुचि भूरि भट भूसुर बर गुरु ज्ञाति ।
चले मिलन मुनिनायकहि मुदित राउ एहि भांति । २२६ ॥

चौ० । कीन्ह प्रनाम धरनि धरि माथा । दीन्ह असीस मुदित मुनि नाथा ॥
बिप्रबृन्द सब सादर बंदे । जानि भाग्य बड़ राउ अनंदे ॥

कुसल प्रस्न कहि बारहिं बारा । बिस्वामित्र नृपहि बैठारा ॥
तेहि अवसर आये दौ भाई । गये रहे देखन फुलवाई ॥
स्याम गौर मृदु बयसकिसोरा । लोचनसुखद बिस्वचितचोरा ॥
उठे सकल जब रघुपति आये । बिस्वामित्र निकट बैठाये ॥
भये सब सुखी देखि दौ भ्राता । बारि बिलोचन पुलकित गाता ॥
मूरति मधुर मनोहर देखी । भयउ बिदेह बिदेह बिसेषी ॥

दो० । प्रेम मगन मन जानि नृप करि विवेक धरि धीर ।
बोलेउ मुनिपद नाइ सिर गद्गद गिरा गंभीर । २२७ ॥

चौ० । कहहु नाथ सुंदर दौ बालक । मुनिकुलतिलक कि नृपकुलपालक ॥
ब्रह्म जो निगम नेति कहि गावा । उभय भेष धरि सोइ कि आवा ॥
सहज विरागरूप मन मोरा । थकित होत जिमि चंद्र चकोरा ॥
तातें प्रभु पूछौं सह भाऊ । कहहु नाथ जनि करहु दुराऊ ॥
इनहि बिलोकत अति अनुरागा । बरबस ब्रह्मसुखहिं मन त्यागा ॥
कह मुनि बिहसि कहेउ नृप नीका । बचन तुम्हार न होइ अलीका ॥
ये प्रिय सबहिं जहाँ लगि प्रानी । मन मुसुकाहिं राम सुनि बानी ॥
रघुकुलमनि दसरथ के जाये । मम हित लागि नरेस पठाये ॥

दो० । राम लषन दौ बंधु बर रूपसील बलधाम ।
मख राखेउ सब साखि जग जीति असुर संग्राम । २२८ ॥

चौ० । मुनि तव चरन देखि कह राऊ । कहि न सकौं निज पुन्यप्रभाऊ ॥
सुंदर स्याम गौर दौ भ्राता । आनंदहू के आनंददाता ॥
इन की प्रीति परसपर पावनि । कहि न जाइ मन भाव सुहावनि ॥
सुनहु नाथ कह मुदित बिदेहू । ब्रह्म जीव इव सहज सनेहू ॥
पुनि पुनि प्रभुहि चितव नरनाहू । पुलक गात उर अधिक उछाहू ॥
मुनिहिं प्रसंसि नाइ पद सीसा । चलेउ लिवाइ नगर अवनीसा ॥
सुन्दर सदन सुखद सब काला । तहाँ बास लै दीन्ह भुआला ॥
करि पूजा सब बिधि सेवकाई । गयउ राउ गृह बिदा कराई ॥

दो० । रिषय संग रघुबंसमनि करि भोजन बिश्राम ।
बैठे प्रभु भ्राता सहित दिवस रहा भरि जाम । २२९ ॥

चौ० । लखनहृदय लालसा बिसेषी । जाइ जनकपुर आइय देखी ॥
प्रभुभय बहुरि मुनिहि सकुचाहीं । प्रगट न कहहिं मनहिं मुसुकाहीं ॥
राम अनुजमन की गति जानी । भक्तबछलता हिय हुलसानी ॥
परम बिनीत सकुचि मुसुकाई । बोले गुरुअनुसासन पाई ॥
नाथ लखन पुर देखन चहहीं । प्रभुसकोच डर प्रगट न कहहीं ॥
जौं राउर आयसु मैं पाऊं । नगर देखाइ तुरत लै आऊं ॥

सुनि मुनीस कहं बचन सप्रीती । कस न राम राखहु तुम नीती ॥
धर्मसेतुपालक तुम ताता । प्रेमबिबस सेवक सुखदाता ॥

दो० । जाइ देखि आवहु नगर सुखनिधान दो भाइ ।
करहु सुफल सब के नयन सुंदर बदन दिखाइ । २३० ॥

चौ० । मुनिपद कमल बंदि दो भ्राता । चले लोकलोचन सुखदाता ॥
बालकवृन्द देखि अति सोभा । लगे संग लोचन मन लोभा ॥
पीत बसन परिकर कटि भाथा । चारु चाप सर सोहत हाथा ॥
तनु अनुहरत सुचंदनखोरी । स्यामल गौर मनोहर जोरी ॥
केहरिकंधर बाहु बिसाला । उर अति रुचिर नागमनिमाला ॥
सुभग सोन सरसीरुहलोचन । बदनमयंक तापत्रय मोचन ॥
कानन्ह कनकफूलछबि देहीं । चितवत चितहि चोरि जनु लेहीं ॥
चितवनि चारु भृकुटि बर बांकी । तिलकरेख सोभा जनु चांकी ॥

दो० । रुचिर चौतनी सुभग सिर मेचक कुंचित केस ।
नखसिख सुंदर बंधु दोउ सोभा सकल सुदेस । २३१ ॥

चौ० । देखन नगर भूपसुत आये । समाचार पुरबासिन पाये ॥
धाये धामकाम सब त्यागे । मनहुं रंक निधि लूटन लागे ॥
निरखि सहज सुन्दर दो भाई । होहिं सुखी लोचनफल पाई ॥
युवती भवनझरोखनि लागी । निरखहिं राम रूप अनरागी ॥
कहहिं परस्पर बचन सप्रीती । सखि इन कोटिकामछबि जीती ॥
सुर नर असुर नाग मनि माहीं । सोभा असि कहुं सुनियत नाहीं ॥
बिस्नु चारि भुज बिधि मुख चारी । बिकटभेष मुखपंच पुरारी ॥
अपर देव अस को जग आही । दहि छबि सखि पटतारिं जाही ॥

दो० । बयकिसोर सुखमासदन स्याम गौर सुखधाम ।
अंग अंग पर वारियै कोटि कोटि सत काम । २३२ ॥

चौ० । कहहु सखी अस को तनुधारी । जो न मोह यह रूप निहारी ॥
कोउ सप्रेम बोली मृदु बानी । जो मैं सुना सो सुनहु सयानी ॥
ये दो सुत दसरथ के ढोटा । बाल मरालनि के कल जोटा ॥
मुनि कौसिकमख के रखवारे । जिन रन अजय निसाचर मारे ॥
स्यामगात कल कंजबिलोचन । जो मारीच सुभुजमदमोचन ॥
कौसल्यासुत सो सुखखानी । नाम राम धनुसायकपानी ॥
गौर किसोर भेस बर काछें । कर सर चाप राम के पाछें ॥
लछिमन नाम राम लघुभ्राता । सुनु सखि तासु सुमित्रा माता ॥

दो० । बिप्रकाज करि बंधु दोउ मग मुनिबधू उधारि ।
आये देखन चापमख सुनि हरषीं सब नारि । २३३ ॥

चौ०। देखि रामछबि कोउ एक कहई। जोग्य जानकिहि यह बर अहई॥
जौं सखि इन्हहि देख नरनाहू। पन परिहरि हठि करै बिबाहू॥
कोउ कह इन्ह भूपति पहिचाने। मुनि समेत सादर सनमाने॥
सखि परन्तु पन राउ न तजई। बिधिबस हठि अबिबेकहि भजई॥
कोउ कह जौं भल अहै बिधाता। सब कहं सुनिय उचित फलदाता॥
तौ जानकिहि मिलिहि बर एहू। नाहिन आली यह संदेहू॥
जौं बिधिबस अस बनै संयोगू। तौ कृतकृत्य होइ सब लोगू॥
सखि हमरे अति आरति ताते। कबहुंक ये आवहिं एहि नाते॥

दो०। नाहित हम कहं सुनहु सखि इन्ह कर दरसन दूरि।
यह संघट तब होइ जब पुन्य पुराकृत भूरि।२२४॥

चौ०। बोली अपर कहेउ सखि नीका। यहि बिबाह अति हित सबही का॥
कोउ कह संकर चाप कठोरा। ये स्यामल मृदु गात किसोरा॥
सब असमंजस अहै सयानी। यह सुनि अपर कहै मृदु बानी॥
सखि इन कहं कोउ कोउ अस कहहीं। बड़ प्रभाव देखत लघु अहहीं॥
परसि जासु पदपंकजधूरी। तरी अहल्या कृत अघ भूरी॥
सो कि रहै बिनु सिवधनु तोरे। यह प्रतीति परिहरिय न भोरे॥
जेहि बिरंचि रचि सीय संवारी। तेइ स्यामल बर रचेउ बिचारी॥
तासु बचन सुनि सब हरषानी। ऐसइ होउ कहहिं मृदु बानी॥

दो०। हिय हरषहिं बरषहिं सुमन सुमुखि सुलोचनि बृन्द।
जाहिं जहां जहं बंधु दोउ तहं तहं परमानन्द।२२५॥

चौ०। पुरपूरबदिसि गे दौ भाई। जहां धनुषमखभूमि बनाई॥
अति बिस्तार चारु गच ढारी। बिमल बेदिका रुचिर संवारी॥
चहुं दिसि कंचनमंच बिसाला। रचे जहां बैठहिं महिपाला॥
तेहि पाछें समीप चहुं पासा। अपर मंच मंडली बिलासा॥
कछुक ऊंच सब भांति सुहाई। बैठहिं नगर लोग जहं जाई॥
तिन के निकट बिसाल सुहाये। धवल धाम बहु बरन बनाये॥
जहं बैठी देखहिं पुरनारी। यथायोग्य निज कुल अनुहारी॥
पुरबालक कहि कहि मृदु बचना। सादर प्रभुहिं देखावहिं रचना॥

दो०। सब सिसु एहि मिस प्रेमबस परसि मनोहर गात।
तनु पुलकहिं अति हर्ष हिय देखि देखि दौ भ्रात।२२६॥

चौ०। सिसु सब राम प्रेमबस जाने। प्रीति समेत निकेत बखाने॥
निज निज रुचि सब लेहिं बुलाई। सहित सनेह जाहिं दौ भाई॥
राम देखावहिं अनुजहि रचना। कहि मृदु मधुर मनोहर बचना॥
लवनिमेष महं भुवननिकाया। रचै जासु अनुसासन माया॥

भक्त हेतु सोइ दीनदयाला । चितवत चकित धनुषमखशाला ॥
कौतुक देखि चले गुरु पाहीं । जानि बिलंब त्रास मन माहीं ॥
जासु त्रास डर कहुं डर होई । भजनप्रभाव देखावत सोई ॥
कहि बातें मृदु मधुर सुहाईं । किये बिदा बालक बरिआईं ॥
दो० । सभय सप्रेम बिनीत अति सकुच सहित दोउ भाइ ।
गुरुपदपंकज नाइ सिर बैठे आयसु पाइ । २२७ ॥
चौ० । निशिप्रवेश मुनि आयसु दीन्हा । सबही संध्यावंदन कीन्हा ॥
कहत कथा इतिहास पुरानी । रुचिर रजनि युग याम सिरानी ॥
मुनिवर शयन कीन्ह तब जाई । लगे चरन चापन दोउ भाई ॥
जिन के चरन सरोरुह लागी । करत बिबिध जप योग बिरागी ॥
ते दोउ बंधु प्रेम जनु जीते । गुरुपदकमल पलोटत प्रीते ॥
बार बार मुनि आज्ञा दीन्हा । रघुवर जाइ शयन तब कीन्हा ॥
चापत चरन लखन उर लाये । सभय सप्रेम परम सुख पाये ॥
पुनि पुनि प्रभु कह सोवहु ताता । पौढ़े धरि उर पदजलजाता ॥
दो० । उठे लखन निशिबिगत सुनि अरुनशिखाधुनि कान ।
गुरु तें पहिले जगतपति जागे राम सुजान । २२८ ॥
चौ० । सकल शौच करि जाइ नहाये । नित्य निबाहि गुरुहि सिर नाये ॥
समय जानि गुरुआयसु पाई । लेन प्रसून चले दोउ भाई ॥
भूपबाग बर देखेउ जाई । जहं बसन्त ऋतु रही लुभाई ॥
लागे बिटप मनोहर नाना । बरन बरन बर बेलिबिताना ॥
नव पल्लव फल सुमन सुहाये । निज संपति सुरतरुहि लजाये ॥
चातक कोकिल कीर चकोरा । कूजत बिहंग नचत कल मोरा ॥
मध्य बाग सर सोह सुहावा । मनिसोपान बिचित्र बनावा ॥
बिमल सलिल सरसिज बहुरंगा । जलखग कूजत गुंजत भृंगा ॥
दो० । बाग तड़ाग बिलोकि प्रभु हरषे बंधु समेत ।
परम रम्य आराम यह जो रामहि सुख देत । २२९ ॥
चौ० । चहुं दिशि चितै पूछि मालीगन । लगे लेन दल फूल मुदित मन ॥
तेहि अवसर सीता तहं आई । गिरिजा पूजन जननि पठाई ॥
संग सखी सब सुभग सयानी । गावहिं गीत मनोहर बानी ॥
सर समीप गिरिजागृह सोहा । बरनि न जाइ देखि मन मोहा ॥
मज्जन करि सर सखी समेता । गई मुदित मन गौरिनिकेता ॥
पूजा कीन्ह अधिक अनुरागा । निज अनुरूप सुभग बर मांगा ॥
एक सखी सिय संग बिहाई । गई रही देखन फुलवाई ॥
तेइ दोउ बंधु बिलोकेउ जाई । प्रेमबिबश सीता पहं आई ॥

दो० । तासु दसा देखी सखिन पुलक गात जलनैन ।
कहु कारन निज हरष कर पूछहिं सब मृदु बैन । २४० ॥

चौ० । देखन बाग कुंवर दो आये । वयकिसोर सब भांति सुहाये ॥
स्याम गौर किमि कहौं बखानी । गिरा अनयन नयन बिनु बानी ॥
सुनि हरषीं सब सखी सयानी । सियहिय अति उतकंठा जानी ॥
एक कहहिं नृप सुत ते आली । सुने जे मुनि संग आए काली ॥
जिन निज रूप मोहनी डारी । कीन्हे स्ववस नगरनरनारी ॥
बरनत छवि जहं तहं सब लोगू । अवसि देखिये देखन जोगू ॥
तासु बचन अति सियहि सुहाने । दरस लागि लोचन अकुलाने ॥
चली अग्र करि प्रिय सखि सोई । प्रीति पुरातनि लखै न कोई ॥

दो० । सुमिरि सीय नारदबचन उपजी प्रीति पुनीत ।
चकित बिलोकति सकल दिसि जनु सिसु मृगी सभीत २४१ ॥

चौ० । कंकनकिंकिनिनूपुरधुनि सुनि । कहत लखन सन राम हृदय गुनि ॥
मानहु मदन दुन्दुभी दीन्ही । मनसा विस्वविजय कहं कीन्ही ॥
अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा । सियमुख ससि भये नयन चकोरा ॥
भये विलोचन चारु अचंचल । मनहुं सकुचि निमि तजेउ दृगंचल ॥
देखि सीयसोभा सुख पावा । हृदय सराहत बचन न आवा ॥
जनु बिरंचि सब निज निपुनाई । विरचि विस्व कहं प्रगट दिखाई ॥
सुंदरता कहं सुंदर करई । छविगृह दीपसिखा जनु बरई ॥
सब उपमा कवि रहे जुठारी । केहि पटतरिय विदेहकुमारी ॥

दो० । सियसोभा हिय बरनि प्रभु आपनि दसा बिचारि ।
बोले सुचिमन अनुज सन बचन समय अनुहारि । २४२ ॥

चौ० । तात जनकतनया यह सोई । धनुषयज्ञ जेहि कारन होई ॥
पूजन गौरि सखी ले आई । करति प्रकास फिरति फुलवाई ॥
जासु बिलोकि अलौकिक सोभा । सहज पुनीत मोर मन छोभा ॥
सो सब कारन जान बिधाता । फरकहिं सुभग अंग सुनु भ्राता ॥
रघुबंसिन कर सहज सुभाऊ । मन कुपंथ पग धरै न काऊ ॥
मोहि अतिसय प्रतीति जिय केरी । जेहि सपनेहु परनारि न हेरी ॥
जिन की लहहिं न रिपु रन पीठी । नहि लावहिं पर तिय मन डीठी ॥
मंगन लहहिं न जिन के नाहीं । ते नर बर थोरे जग माहीं ॥

दो० । करत बतकही अनुज सन मन सियरूप लोभान ।
मुखसरोजमकरंदछवि करत मधुप इव पान । २४३ ॥

चौ० । चितवति चकित चहूं दिसि सीता । कहं गये नृपकिसोर मनचीता ॥
जहं बिलोकि मृगसावकनैनी । जनु तहं बरस कमलसितसेनी ॥

लता ओट तब सखिन लखाये । स्यामल गौर किसोर सुहाये ॥
देखि रूप लोचन ललचाने । हरषे जनु निज निधि पहिचाने ॥
थके नयन रघुपतिछबि देखी । पलकनहूं परिहरी निमेषी ॥
अधिक सनेह देह भइ भोरी । सरद ससिहि जनु चितव चकोरी ॥
लोचन मग रामहिं उर आनी । दीन्हे पलक कपाट सयानी ॥
जब सिय सखिन प्रेमबस जानी । कहि न सकहिं कछु मन सकुचानी ॥

दो० । लताभवन तें प्रगट भे तेहि अवसर दो भाइ ।
निकसे जनु जुग बिमल बिधु जलदपटल बिलगाइ । २४४ ॥

चौ० । सोभासींव सुभग दो बीरा । नील पीत जलजाभ सरीरा ॥
काकपच्छ सिर सोहत नीके । गुच्छा बिच बिच कुसुमकली के ॥
भाल तिलक स्रमबिंदु सुहाये । स्रवन सुभग भूषन छबि छाये ॥
बिकट भ्रकुटि कच घूंघरवारे । नव सरोजलोचन रतनारे ॥
चारु चिबुक नासिका कपोला । हासबिलास लेत मनु मोला ॥
मुखछबि कहि न जाइ मोहि पाहीं । जो बिलोकि बहु काम लजाहीं ॥
उर मनिमाल कंबु कल गीवां । कामकलभकर भुज बल सींवां ॥
सुमन समेत बाम कर दोना । सांवर कुंवर सखी सुठि लोना ॥

दो० । केहरिकटि पट पीत धर सुखमासीलनिधान ।
देखि भानुकुलभूषनहिं बिसरा सखिन अपान । २४५ ॥

चौ० । धरि धीरज इक सखी सयानी । सीता सन बोली गहि पानी ॥
बहुरि गौरि कर ध्यान करेहू । भूप किसोर देखि किन लेहू ॥
सकुचि सीय तब नयन उघारे । सन्मुख दो रघुसिंघ निहारे ॥
नखसिख देखि राम की सोभा । सुमिरि पिताप्रन मन अति छोभा ॥
परबस सखिन लखी जब सीता । भये गहरु सब कहहिं सभीता ॥
पुनि आउब एहि बिरिया काली । अस कहि मन बिहंसी इक आली ॥
गूढ़ गिरा सुनि सिय सकुचानी । भये बिलंब मातुभय मानी ॥
धरि बड़ धीर राम उर आनी । फिरि अपन प्रन पितु बस जानी ॥

दो० । देखनमिस मृग बिहंग तरु फिरै बहोरि बहोरि ।
निरखि निरखि रघुबीरछबि बाढ़ी प्रीति न थोरि । २४६ ॥

चौ० । जानि कठिन सिवचाप बिसूरति । चली राखि उर स्यामल मूरति ॥
प्रभु जब जात जानकी जानी । सुखसनेह सोभागुनखानी ॥
परमप्रेममय मृदु मसि कीन्ही । चारु चित्त भीतर लिखि लीन्ही ॥
गई भवानी भवन बहोरी । बंदि चरन बोली कर जोरी ॥
जय जय जय गिरिराजकिसोरी । जय महेस मुखचंदचकोरी ॥
जय गजबदन षडाननमाता । जगतजननि दामिनिदुतिगाता ॥

नहिं तव आदि मध्य अवसाना । अमित प्रभाउ बेद नहिं जाना ॥
भवभवबिभवपराभवकारिनि । बिस्वबिमोहनि स्वबस बिहारिनि ॥

दो० । पतिदेवता सुतीय महँ मातु प्रथम तव रेख ।
महिमा अमित न सकहिं कहि सहस सारदा सेष । २४७ ॥

चौ० । सेवत तोहि सुलभ फल चारी । बरदायिनि त्रिपुरारिपियारी ॥
देबि पूजि पदकमल तुम्हारे । सुर नर मुनि सब होहिं सुखारे ॥
मोर मनोरथ जानहु नीके । बसहु सदा उरपुर सबही के ॥
कीन्हेउं प्रगट न कारन तेही । अस कहि चरन गहे बैदेही ॥
बिनयप्रेमबस भई भवानी । खसी माल मूरति मुसुकानी ॥
सादर सिय प्रसाद उर धरेऊ । बोली गौरि हर्ष हिय भरेऊ ॥
सुनु सिय सत्य असीस हमारी । पूजिहि मनकामना तुम्हारी ॥
नारदबचन सदा सुचि सांचा । सो बर मिलिहि जाहि मन राचा ॥

छं० । मन जाहि राच्यो मिलिहि सो बर सहज सुंदर सांवरो ।
करुनानिधान सुजान सील सनेह जानत रावरो ॥
एहि भांति गौरि असीस सुनि सिय सहित हिय हरषित अली ।
तुलसी भवानिहिं पूजि पुनि पुनि मुदितमन मंदिर चली । २२ ॥

सो० । जानि गौरि अनुकूल सियहिय हर्ष न जाय कहि ।
मंजुल मंगलमूल बाम अंग फरकन लगे । २४ ॥

चौ० । हृदय सराहत सीयलुनाई । गुरु समीप गवने दोउ भाई ॥
राम कहा सब कौसिक पाहीं । सरल सुभाव छुआ छल नाहीं ॥
सुमन पाइ मुनि पूजा कीन्ही । पुनि असीस दोउ भाइन्ह दीन्ही ॥
सुफल मनोरथ होंइ तुम्हारे । राम लषन सुनि भये सुखारे ॥
करि भोजन मुनिबर बिज्ञानी । लगे कहन कछु कथा पुरानी ॥
बिगतदिवस मुनि आयसु पाई । संध्या करन चले दोउ भाई ॥
प्राची दिसि ससि उगेउ सुहावा । सियमुख सरिस देखि सुख पावा ॥
बहुरि बिचार कीन्ह मन माहीं । सीयबदन सम हिमकर नाहीं ॥

दो० । जनम सिंधु पुनि बंधु बिष दिन मलीन सकलंक ।
सियमुखसमता पाव किमि चंद्र बापुरो रंक । २४८ ॥

चौ० । घटै बढै बिरहिनिदुखदाई । ग्रसै राहु निज संधिहि पाई ॥
कोकसोकप्रद पंकजद्रोही । अवगुन बहुत चंद्रमा तोही ॥
बैदेहीमुखपटतर दीन्हे । होइ दोष बड़ अनुचित कीन्हे ॥
सियमुखछबि बिधुब्याज बखानी । गुरु पहं चले निसा बड़ि जानी ॥
करि मुनिचरनसरोज प्रनामा । आयसु पाइ कीन्ह बिस्रामा ॥

बिगतनिसा रघुनायकजागे । बंधु बिलोकि कहन अस लागे ॥
उयेउ अरुन अवलोकहु ताता । पंकजकोकलोकसुखदाता ॥
बोले लषन जोरि जुग पानी । प्रभुप्रभावसूचक मृदु बानी ॥

दो० । अरुनोदय सकुचे कुमुद उडुगनजोति मलीन ।
जिमि तुम्हार आगमन सुनि भये नृपति बलहीन । २४९ ॥

चौ० । नृप सब नखत करहिं उजियारी । टारि न सकहिं चाप तम भारी ॥
कमल कोक मधुकर खग नाना । हरषे सकल निसाअवसाना ॥
ऐसेहिं प्रभु सब भक्त तुम्हारे । होइहहिं टूटे धनुष सुखारे ॥
उदय भानु बिनु स्रम तमनासा । दुरे नखत जगतेजप्रकासा ॥
रबि निज उदयब्याज रघुराया । प्रभुप्रताप सब नृपन दिखाया ॥
तव भुजबलमहिमाउदघाटी । प्रगट धनुर्बिघटनपरिपाटी ॥
बंधुबचन सुनि प्रभु मुसुकाने । होइ सुचि सहज पुनीत अन्हाने ॥
नित्यक्रिया करि गुरु पहं आये । चरनसरोज सुभग सिर नाये ॥
सतानंद तब जनक बुलाये । कौसिक मुनि पहं तुरत पठाये ॥
जनकबिनय तिन आय सुनाई । हरषे बोलि लिये दौ भाई ॥

दो० । सतानंदपद बंदि प्रभु बैठे गुरु पहं जाइ ।
चलहु तात मुनि कहेउ तब पठवा जनक बुलाइ । २५० ॥

चौ० । सीयस्वयंबर देखिय जाई । ईस काहि धौं देहिं बड़ाई ॥
लषन कहा जसभाजन सोई । नाथ कृपा तव जापर होई ॥
हरषे सुनि सब मुनिबरबानी । दीन्ह असीस सबहि सुख मानी ॥
पुनि मुनिबृन्द समेत कृपाला । देखन चले धनुषमखसाला ॥
रंगभूमि आये दौ भाई । असि सुधि सब पुरबासिन्ह पाई ॥
चले सकल गृहकाज बिसारी । बालक जुबा जरठ नर नारी ॥
देखी जनक भीरि भइ भारी । सुचि सेवक सब लिये हंकारी ॥
तुरत सकल लोगन्ह पहं जाहू । आसन उचित देहु सब काहू ॥

दो० । कहि मृदु बचन बिनीत तिन बैठारे नर नारि ।
उत्तम मध्यम नीच लघु निज निज थल अनुहारि । २५१ ॥

चौ० । राजकुंवर तेहि अवसर आये । मनहुं मनोहरता छबि छाये ॥
गुनसागर नागर बर बीरा । सुंदर स्यामल गौर सरीरा ॥
राजसमाज बिराजत रूरे । उडुगन महं जनु जुग बिधु पूरे ॥
जिन के रही भावना जैसी । प्रभुमूरति देखी तिन तैसी ॥
देखहिं भूप महा रनधीरा । मनहुं बीररस धरें सरीरा ॥
डरे कुटिल नृप प्रभुहिं निहारी । मनहुं भयानक मूरति भारी ॥
रहे असुर छल छो नृपबेषा । तिन प्रभु प्रगट काल सम देखा ॥

पुरबासिन देखे दौ भाई । नरभूषन लोचनसुखदाई ॥

दो० । नारि बिलोकहिं हरषि हिय निज निज रुचि अनुरूप ।
जनु सोहत संगार धरि मूरति परम अनूप । २५२ ॥

चौ० । बिदुषन प्रभु बिराटमय दीसा । बहु मुख कर पग लोचन सीसा ॥
जनकजाति अवलोकहिं कैसे । सजन सगे प्रिय लागहिं जैसे ॥
सहित बिदेह बिलोकहिं रानी । सिसु सम प्रीति न जाति बखानी ॥
योगिन परम तत्त्वमय भासा । सांत सुद्ध मन सहजप्रकासा ॥
हरिभक्तन देखेउ दौ भ्राता । इष्टदेव इव सबसुखदाता ॥
रामहिं चितव भाव जेहि सीया । सो सनेह सुख नहिं कथनीया ॥
उर अनुभवति न कहि सक सोऊ । कवन प्रकार कहै कबि कोऊ ॥
इहि बिधि रहा जाहि जस भाऊ । तेहि तस देखेउ कोसलराऊ ॥

दो० । राजत राजसमाज महँ कोसलराजकिसोर ।
सुंदर स्यामल गौर तनु बिस्वबिलोचनचोर । २५३ ॥

चौ० । सहज मनोहर मूरति दोऊ । कोटि काम उपमा लघु सोऊ ॥
सरदचंदनिंदक मुख नीके । नीरजनयन भावते जी के ॥
चितवनि चारु मारमदहरनी । भावति हृदय जाय नहिं बरनी ॥
कल कपोल स्रुति कुंडल लोला । चिबुक अधर सुंदर मृदु बोला ॥
कुमुदबंधु कर निंदक हासा । भृकुटी बिकट मनोहर नासा ॥
भाल बिसाल तिलक झलकाहीं । कच बिलोकि अलिअवलि लजाहीं ॥
पीत चौतनी सिरन सुहाई । कुसुमकली बिच बीच बनाई ॥
रेखा रुचिर कंबु कल गीवां । जनु त्रिभुवनसुखमा की सीवां ॥

दो० । कुंजरमनिकंठाकलित उर तुलसी की माल ।
वृषभकंध केहरिठवनि बलनिधि बाहु बिसाल । २५४ ॥

चौ० । कटि तूनीर पीत पट बांधे । कर सर धनुष बाम बर कांधे ॥
पीत यज्ञउपबीत सुहाई । नखसिख मंजु महा छबि छाई ॥
देखि लोग सब भये सुखारे । इकटक लोचन टरहिं न टारे ॥
हरषे जनक देखि दौ भाई । मुनिपदकमल गहे तब जाई ॥
करि बिनती निज कथा सुनाई । रंगअवनि सब मुनिहि दिखाई ॥
जहं जहं जाहिं कुंअर बर दोऊ । तहं तहं चकित चितव सब कोऊ ॥
निज निज रुचि रामहिं सब देखा । कोउ न जान कछु मर्म बिसेषा ॥
भलि रचना नृप सन मुनि कहेऊ । राजा मुदित महा सुख लहेऊ ॥

दो० । सब मंचन तें मंच इक सुंदर बिसद बिसाल ।
मुनि समेत दौ बंधु तहं बैठारे महिपाल । २५५ ॥

चौ० । प्रभुहि देखि सब नृप हिय हारे । जनु राकेसउदय भये तारे ॥
असि प्रतीति तिन्ह के मन माहीं । राम चाप तोरब सक नाहीं ॥
बिनु भंजेहु भवधनुष बिसाला । मेलिहि सीय रामउर माला ॥
अस बिचारि गवनहु घर भाई । जस प्रताप बल तेज गंवाई ॥
बिहसे अपर भूप सुनि बानी । जे अबिबेक अंध अभिमानी ॥
तोरेहुं धनुष ब्याह अवगाहा । बिनु तोरे को कुंवरि बिआहा ॥
एक बार कालहु किन होई । सिय हित समर जितब हम सोई ॥
यह सुनि अपर भूप मुसुकाने । धर्मसील हरिभक्त सयाने ॥

सो० । सीय बिआहब राम गर्ब दूरि करि नृपन कर ।
जीति को सक संग्राम दसरथ के रनबांकुरे । २४५ ॥

चौ० । ब्यथा मरहु जनि गाल बजाई । मनमोदक नहिं भूख बुताई ॥
सिख हमारि सुनु परम पुनीता । जगदंबा जानहु जिय सीता ॥
जगतपिता रघुपतिहिं बिचारी । भरि लोचन छबि लेहु निहारी ॥
सुंदर सुखद सकल गुन रासी । ये दौ बंधु संभु उर बासी ॥
सुधा समुद्र समीप बिहाई । मृगजल निरखि मरहु कत धाई ॥
करहु जाइ जा कहं जोइ भावा । हम तो आजु जन्मफल पावा ॥
अस कहि भले भूप अनुरागे । रूप अनूप बिलोकन लागे ॥
देखहिं सुर नभ चढ़े बिमाना । बरषहिं सुमन करहिं कल गाना ॥

दो० । जानि सुअवसर सीय तब पठवा जनक बुलाइ ।
चतुर सखी सुंदरि सकल सादर चलीं लिवाइ । २४६ ॥

चौ० । सियसोभा नहिं जाइ बखानी । जगदंबिका रूपगुनखानी ॥
उपमा सकल मोहि लघु लागी । प्राकृत नारि अंगअनुरागी ॥
सीय बरनि तेहि उपमा देई । को कबि कहै अजस को लेई ॥
जौं पटतरिय तीय सम सीया । जग अस युवति कहां कमनीया ॥
गिरा मुखर तनुअर्द्ध भवानी । रति अति दुखित अतनु पति जानी ॥
बिष बारुनी बंधु प्रिय जेही । कहिय रमा सम किमि बैदेही ॥
जौं छबिसुधापयोनिधि होई । परम रूपमय कच्छप सोई ॥
सोभा रजु मंदर सिंगारू । मथै पानिपंकज निज मारू ॥

दो० । इहि बिधि उपजै लच्छि जब सुंदरतासुखमूल ।
तदपि सकोच समेत कबि कहहिं सीय सम तूल । २४७ ॥

चौ० । चलीं संग लै सखी सयानी । गावति गीत मनोहर बानी ॥
सोह नवल तनु सुंदरि सारी । जगतजननि अतुलित छबि भारी ॥
भूषन सकल सुदेस सुहाये । अंग अंग रचि सखिन बनाये ॥
रंगभूमि जब सिय पगु धारी । देखि रूप मोहे नर नारी ॥

बरषि सुमन दुंदुभी बजाई । [illegible] ॥
पानिसरोज सोह जयमाला । [illegible] सकल महिपाला ॥
सीय चकित चित रामहि चाहा । भये मोहबस सब नरनाहा ॥
मुनि समीप बैठे दोउ भाई । लगे ललकि लोचन निधि पाई ॥

दो० । गुरजनलाज समाज बड़ि देखि सीय सकुचानि ।
लगी बिलोकन सखिन तन रघुबीरहि उर आनि । २५७ ॥

चौ० । रामरूप अरु सियछबि देखी । नर नारिन परिहरी निमेषी ॥
सोचहिं सकल कहत सकुचाहीं । बिधि सन बिनय करहिं मन माहीं ॥
हरु बिधि बेगि जनक जड़ताई । मति हमारि अस देहु सुहाई ॥
बिनु बिचार प्रन तजि नरनाहू । सीय राम कर करै बिबाहू ॥
जग भल कहहिं भाव सब काहू । हठ कीन्हे अंतहु उर दाहू ॥
यह लालसा मगन सब लोगू । बर साँवरो जानकी जोगू ॥
तब बंदीजन जनक बुलाये । बिरदावली कहत चलि आये ॥
कह नृप जाइ कहहु प्रन मोरा । चले भाट हिय हर्ष न थोरा ॥

दो० । बोले बंदी बचन बर सुनहु सकल महिपाल ।
प्रन बिदेह कर कहहिं हम भुजा उठाइ बिसाल । २५८ ॥

चौ० । नृपभुजबल बिधु सिवधनु राहू । गरुअ कठोर बिदित सब काहू ॥
रावन बान महाभट भारे । देखि सरासन गवहिं सिधारे ॥
सोइ पुरारिकोदंड कठोरा । राजसमाज आजु जेइ तोरा ॥
त्रिभुवनजय समेत बैदेही । बिनहि बिचार बरै हठि तेही ॥
सुनि प्रन सकल भूप अभिलाषे । भट मानी अतिशय मन माखे ॥
परिकर बाँधि उठे अकुलाई । चले इष्टदेवन सिर नाई ॥
तमकि ताकि तकि सिवधनु धरहीं । उठइ न कोटि भाँति बल करहीं ॥
जिन के कछु बिचार मन माहीं । चाप समीप महीप न जाहीं ॥

दो० । तमकि धरहिं धनु मूढ़ नृप उठइ न चलहिं लजाइ ।
मनहुँ पाइ भटबाहुबल अधिक अधिक गरुआइ । २६० ॥

चौ० । भूप सहस दस एकहि बारा । लगे उठावन टरइ न टारा ॥
डगै न संभुसरासन कैसें । कामीबचन सतीमन जैसें ॥
सब नृप भये जोग उपहासी । जैसें बिनु बिराग संन्यासी ॥
कीरति बिजय बीरता भारी । चले चापकर बरबस हारी ॥
श्रीहत भये हारि हिय राजा । बैठे निज निज जाइ समाजा ॥
नृपन बिलोकि जनक अकुलाने । बोले बचन रोष जनु साने ॥
दीप दीप के भूपति नाना । आये सुनि हम जो प्रन ठाना ॥

देव दनुज धरि मनुज सरीरा । बिपुल बीर आये रनधीरा ॥

दो० । कुंवरि मनोहरि बिजय बड़ि कीरति अति कमनीय ।
पावनहार बिरंचि जनु रचेउ न धनुदमनीय । २६१ ॥

चौ० । कहहु काहि यह लाभ न भावा । काहु न संकर चाप चढ़ावा ॥
रहौ चढ़ाउब तोरब भाई । तिल भरि भूमि न सकेउ छुड़ाई ॥
अब जनि कोउ माखै भट मानी । बीर बिहीन मही मैं जानी ॥
तजहु आस निज निज ग्रह जाहू । लिखा न बिधि बैदेहि बिबाहू ॥
सुकृत जाइ जौं प्रन परिहरऊं । कुंवरि कुंवारि रहौ का करऊं ॥
जौं जनितौं बिनु भट भुंइ भाई । तौ प्रन करि होतौं न हंसाई ॥
जनकबचन सुनि सब नर नारी । देखि जानकिहि भये दुखारी ॥
माखे लषन कुटिल भइं भौंहैं । रदपुट फरकत नयन रिसौंहैं ॥

दो० । कहि न सकत रघुबीरडर लगे बचन जनु बान ।
नाइ रामपदकमल सिर बोले गिरा प्रमान । २६२ ॥

चौ० । रघुबंसिन महं जहं कोउ होई । तेहि समाज अस कहइ न कोई ॥
कही जनक जसि अनुचित बानी । बिद्यमान रघुकुलमनि जानी ॥
सुनहु भानुकुलपंकजभानू । कहौं सुभाव न कछु अभिमानू ॥
जौं राउर अनुसासन पाऊं । कंदुक इव ब्रह्मांड उठाऊं ॥
कांचे घट जिमि डारौं फोरी । सकौं मेरु मूलक इव तोरी ॥
तव प्रतापमहिमा भगवाना । का बापुरो पिनाक पुराना ॥
नाथ जानि अस आयसु होऊ । कौतुक करौं बिलोकिय सोऊ ॥
कमलनाल जिमि चाप चढ़ावौं । सतयोजन प्रमान लै धावौं ॥

दो० । तोरौं छत्रकदंड जिमि तव प्रतापबल नाथ ।
जौं न करौं प्रभुपदसपथ पुनि न धरौं धनु हाथ । २६३ ॥

चौ० । लषन सकोप बचन जब बोले । डगमगानि महि दिग्गज डोले ॥
सकल लोक सब भूप डेराने । सियहिय हर्ष जनक सकुचाने ॥
गुरु रघुपति सब मुनि मन माहीं । मुदित भये पुनि पुनि पुलकाहीं ॥
सैनहिं रघुपति लषन निवारे । प्रेम समेत निकट बैठारे ॥
बिस्वामित्र समय सुभ जानी । बोले अति सनेह मृदु बानी ॥
उठहु राम भंजहु भवचापू । मेटहु तात जनकपरितापू ॥
सुनि गुरुबचन चरन सिर नावा । हर्ष बिषाद न कछु उर आवा ॥
ठाढ़ भये उठि सहज सुभाये । ठवनि जुबा मृगराज लजाये ॥

दो० । उदित उदयगिरिमंच पर रघुबर बालपतंग ।
बिकसे संत सरोजबन हरषे लोचन भृंग । २६४ ॥

चौ० । नृपन केरि आसा निसि नासी । बचन नखत अवलीन प्रकासी ॥
मानी महिप कुमुद सकुचाने । कपटी भूप उलूक लुकाने ॥
भये बिसोक कोक मुनि देवा । बरषहिं सुमन जनावहिं सेवा ॥
गुरुपद बंदि सहित अनुरागा । राम मुनिन सन आयसु मांगा ॥
सहजहिं चले सकल जगस्वामी । मत्त मंजु कुंजर बर गामी ॥
चलत राम सब पुरनरनारी । पुलक पूरितनु भये सुखारी ॥
बंदि पितर सुर सुकृत संभारे । जौ कछु पुन्यप्रभाव हमारे ॥
तौ सिवधनुष मृनाल कि नाईं । तोरहिं राम गनेस गुसाईं ॥

दो० । रामहि प्रेम समेत लखि सखिन समीप बुलाइ ।
सीतामातु सनेहबस बचन कहै बिलखाइ । २५५ ॥

चौ० । सखि सब कौतुक देखनहारे । जोउ कहावत हितू हमारे ॥
कोउ न बुझाइ कहइ नृप पाहीं । ये बालक असि हठ भल नाहीं ॥
रावन बान छुआ नहिं चापा । हारे सकल भूप करि दापा ॥
सो धनु राजकुंअरकर देहीं । बाल मराल कि मंदर लेहीं ॥
भूपसयानप सकल सिरानी । सखि बिधिगति कछु जाय न जानी ॥
बोली चतुर सखी मृदु बानी । तेजवन्त लघु गनिय न रानी ॥
कहं कुंभज कहं सिंधु अपारा । सोषेउ सुयस सकल संसारा ॥
रबिमंडल देखत लघु लागा । उदय तासु त्रिभुवनतम भागा ॥

दो० । मंत्र परम लघु जासु बस बिधि हरि हर सुर सर्ब ।
महा मत्त गजराज कहं बस कर अंकुस खर्ब । २५६ ॥

चौ० । काम कुसुमधनुसायक लीन्हे । सकल भुवन अपने बस कीन्हे ॥
देवि तजिय संसय अस जानी । भंजब धनुष राम सुनु रानी ॥
सखीबचन सुनि भइ परतीती । मिटा बिषाद बढ़ी अति प्रीती ॥
तब रामहिं बिलोकि बैदेही । सभय हृदय बिनवति जेहि तेही ॥
मनही मन मनाव अकुलानी । होउ प्रसन्न महेस भवानी ॥
करहु सुफल आपनि सेवकाई । करि हित हरहु चापगरुआई ॥
गननायक बरदायक देवा । आजु लगे कीन्ही तव सेवा ॥
बार बार बिनती सुनि मोरी । करहु चापगुरुता अति थोरी ॥

दो० । देखि देखि रघुबीर तन सुर मनाव धरि धीर ।
भरे बिलोचन प्रेमजल पुलकावली सरीर । २५७ ॥

चौ० । नीके निरखि नयन भरि सोभा । पितुपन सुमिरि बहुरि मन छोभा ॥
अहह तात दारुन हठ ठानी । समुझत नहिं कछु लाभ न हानी ॥
सचिव सभय सिख देइ न कोई । बुधसमाज बड़ अनुचित होई ॥
कहं धनु कुलिसहु चाहि कठोरा । कहं स्यामल मृदु गात किसोरा ॥

बिधि केहि भाँति धरौं उर धीरा । सिरिससुमन किमि बेधिय हीरा ॥
सकल सभा की मति भइ भोरी । अब मोहि संभु चाप गति तोरी ॥
निज जड़ता लोगन पर डारी । होउ हरुअ रघुपतिहि निहारी ॥
अति परिताप सीय मन माहीं । लवनिमेष जुग सत सम जाहीं ॥

दो० । प्रभुहि चितै पुनि चितै महि राजत लोचन लोल ।
खेलत मनसिजमीन जुग जनु बिधुमंडल डोल । २५८ ॥

चौ० । गिरा अलिनि मुखपंकज रोकी । प्रगट न लाज निसा अवलोकी ॥
लोचनजल रह लोचनकोना । जैसे परम कृपनकर सोना ॥
सकुची ब्याकुलता बड़ि जानी । धरि धीरज प्रतीति उर आनी ॥
तन मन बचन मोर पन सांचा । रघुपतिपदसरोज मन रांचा ॥
तौ भगवान सकल उरवासी । करिहहिं मुहि रघुपति की दासी ॥
जेहि के जेहि पर सत्य सनेहू । सो तेहि मिलत न कछु संदेहू ॥
प्रभुतन चितै प्रेम प्रन ठाना । कृपानिधान राम सब जाना ॥
सियहि बिलोकि तकेउ धनु कैसे । चितव गरुड़ लघु ब्यालहि जैसे ॥

दो० । लखन लखेउ रघुबंसमनि ताकेउ हरकोदंड ।
पुलकि गात बोले बचन चरन चापि ब्रह्मांड । २५९ ॥

चौ० । दिसकुंजरहु कमठ अहि कोला । धरहु धरनि धरि धीर न डोला ॥
राम चहहिं संकरधनु तोरा । होहु सजग सुनि आयसु मोरा ॥
चाप समीप राम जब आये । नर नारिन सुर सुकृत मनाये ॥
सब कर संसय अरु अज्ञानू । मंद महीपन कर अभिमानू ॥
भृगुपति केरि गर्ब गरुआई । सुरमुनिबरन केरि कदराई ॥
सिय कर सोच जनकपछितावा । रानिन कर दारुन दुखदावा ॥
संभुचाप बड़ बोहित पाई । चढ़े जाइ सब संग बनाई ॥
रामबाहुबल सिंधु अपारा । चहत पार नहिं कोउ कनहारा ॥

दो० । राम बिलोके लोग सब चित्र लिखे से देखि ।
चितई सीय कृपायतन जानी बिकल बिसेषि । २६० ॥

चौ० । देखी बिपुल बिकल बैदेही । निमिष बिहात कल्प सम तेही ॥
तृषित बारि बिनु जौं तन त्यागा । मुये करै का सुधातड़ागा ॥
का बर्षा जब कृषी सुखाने । समय चूक पुनि का पछिताने ॥
अस जिय जानि जानकी देखी । प्रभु पुलके लखि प्रीति बिसेषी ॥
गुरहि प्रनाम मनहि मन कीन्हा । अति लाघव उठाइ धनु लीन्हा ॥
दमकेउ दामिनि जिमि जब लयऊ । पुनि धनु नभमंडल सम भयऊ ॥
लेत चढ़ावत खैंचत गाढ़े । काहु न लखा देख सब ठाढ़े ॥
तेहि छन मध्य राम धनु तोरा । भरेउ भुवन धुनि घोर कठोरा ॥

छं० । भरि भुवन घोर कठोररव रबिबाजि तजि मारग चले ।
चिक्करहिं दिग्गज डोल महि अहि कोल कूरम कलमले ॥
सुर असुर मुनि कर कान दीन्हे सकल बिकल बिचारहीं ।
कोदंड भंजेउ राम तुलसी जयति बचन उचारहीं । २२ ॥

दो० । संकरचाप जहाज सागर रघुबरबाहुबल ।
बूड़े सकल समाज चढ़े जे प्रथमहि मोहबस । २६ ॥

चौ० । प्रभु दोउ खंड चाप महि डारे । देखि लोग सब भये सुखारे ॥
कौसिकरूप पयोनिधि पावन । प्रेमबारि अवगाह सुहावन ॥
रामरूप राकेस निहारी । बढ़ी बीचि पुलकावलि भारी ॥
बाजे नभ गहगहे निसाना । देवबधू नाचहिं करि गाना ॥
ब्रह्मादिक सुर सिद्ध मुनीसा । प्रभुहि प्रसंसहिं देहिं असीसा ॥
बरषहिं सुमन रंग बहु माला । गावहिं किंनर गीत रसाला ॥
रही भुवन भरि जय जय बानी । धनुषभंगधुनि जात न जानी ॥
मुदित कहहिं जहं तहं नर नारी । भंजेउ राम संभुधनु भारी ॥

दो० । बंदी मागध सूतगन बिरद बदहिं मतिधीर ।
करहिं निछावरि लोग सब हय गज धन मनि चीर । २७१ ॥

चौ० । झांझ मृदंग संख सहनाई । भेरि ढोल दुन्दुभी सुहाई ॥
बाजहिं बहु बाजने सुहाये । जहं तहं युबतिन मंगल गाये ॥
सखिन सहित हर्षित अति रानी । सूखत धान परा जनु पानी ॥
जनक लहेउ सुख सोच बिहाई । पैरत थके थाह जनु पाई ॥
स्रीहत भये भूप धनुटूटे । जैसे दिवस दीपछबि छूटे ॥
सियहियसुख बरनिय केहि भांती । जनु चातकी पाइ जल स्वाती ॥
रामहिं लखन बिलोकत कैसे । ससिहि चकोरकिसोरक जैसे ॥
सतानंद तब आयसु दीन्हा । सीता गमन राम पहं कीन्हा ॥

दो० । संग सखी सुंदरि चतुरि गावहिं मंगल चार ।
गवनी बालमरालगति सुखमा अंग अपार । २७२ ॥

चौ० । सखिन मध्य सिय सोहति कैसी । छबिगन मध्य महाछबि जैसी ॥
कर सरोज जयमाल सुहाई । बिस्वबिजयसोभा जनु छाई ॥
तनु सकोच मन परम उछाहू । गूढ़ प्रेम लखि परै न काहू ॥
जाइ समीप रामछबि देखी । रहि जनु कुंवरि चित्र अवरेखी ॥
चतुर सखी लखि कहा बुझाई । पहिरावहु जयमाल सुहाई ॥
सुनत युगल कर माल उठाई । प्रेमबिबस पहिराइ न जाई ॥
सोहत जनु युग जलज सनाला । ससिहि सभीत देत जयमाला ॥

गावहिं छबि अवलोकि सहेली । सिय जयमाल राम उर मेली ॥

सो० । रघुबरउर जयमाल देखि देव बरषहिं सुमन ।
सकुचे सकल भुआल जनु बिलोकि रबि कुमुदगन । २७ ॥

चौ० । पुर अरु ब्योम बाजने बाजे । खल भये मलिन साधु सब राजे ॥
सुर किंनर नर नाग मुनीसा । जय जय जय कहि देहिं असीसा ॥
नाचहिं गावहिं बिबुधबधूटी । बार बार कुसुमावलि छूटी ॥
जहं तहं बिप्र बेदधुनि करहीं । बंदी बिरदावलि उच्चरहीं ॥
महि पाताल नाक जस ब्यापा । राम बरी सिय भंजेउ चापा ॥
करहिं आरती पुरनरनारी । देहिं निछावरि बित्त बिसारी ॥
सोहत सीय राम की जोरी । छबि संगार मनहुं इक ठोरी ॥
सखी कहहिं प्रभुपद गहु सीता । करति न चरनपरस अति भीता ॥

दो० । गौतमतियगति सुरति करि नहिं परसति पद पानि ।
मन बिहसे रघुबंसमनि प्रीति अलौकिक जानि । २७३ ॥

चौ० । तब सिय देखि भूप अभिलाषे । कूर कपूत मूढ़ मन माखे ॥
उठि उठि पहिरि सनाह अभागे । जहं तहं गाल बजावन लागे ॥
लेहु छुड़ाइ सीय कह कोऊ । धरि बांधहु नृपबालक दोऊ ॥
तोरे धनुष चाड़ नहिं सरई । जीवत हमहिं कुंवरि को बरई ॥
जौ बिदेह कछु करै सहाई । जीतहु समर सहित दौ भाई ॥
साधु भूप बोले सुनि बानी । राजसमाजहिं लाज लजानी ॥
बल प्रताप बीरता बड़ाई । नाक पिनाकहि संग सिधाई ॥
सोइ सूरता कि अब कहुं पाई । अस बुधि तौ बिधिमुंह मसि लाई ॥

दो० । देखहु रामहिं नयन भरि तजि इरषा मद मोहु ।
लषनरोष पावक प्रबल जानि सलभ जनि होहु । २७४ ॥

चौ० । बैनतेयबलि जिमि चह कागू । जिमि सस चहहिं नागअरिभागू ॥
जिमि चह कुसल अकारन कोही । सुख संपदा चहहिं सिवद्रोही ॥
लोभी लोलुप कीरति चहई । अकलंकता कि कामी लहई ॥
हरिपदबिमुख परम गति चाहा । तस तुम्हार लालच नरनाहा ॥
कोलाहल सुनि सीय सकानी । सखी लिवाइ गईं जहं रानी ॥
राम सुभाय चले गुरु पाहीं । सियसनेह बरनत मन माहीं ॥
रानिन सहित सोचबस सीया । अबधौं बिधिहि काह करनीया ॥
भूपबचन सुनि इत उत तकहीं । लषन रामडर बोलि न सकहीं ॥

दो० । अरुन नयन भृकुटी कुटिल चितवत नृपन सकोप ।
मनहुं मत्त गजगन निरखि सिंहकिसोरहि चोप । २७५ ॥

चौ० । खरभर देखि बिकल नरनारी । सब मिलि देहिं महीपन गारी ॥
तेहि अवसर सुनि सिवधनुभंगा । आये भृगुकुलकमलपतंगा ॥
देखि महीप सकल सकुचाने । बाज झपट जनु लवा लुकाने ॥
गौर सरीर भूति भलि भ्राजा । भाल बिसाल त्रिपुण्ड बिराजा ॥
सीस जटा ससि बदन सुहावा । रिसबस कछुक अरुन ह्वै आवा ॥
भृकुटी कुटिल नयन रिस राते । सहजहिं चितवत मनहुं रिसाते ॥
बृषभ कंध उर बाहु बिसाला । चारु जनेउ माल मृगछाला ॥
कटि मुनिबसन तून दुइ बांधे । धनु सर कर कुठार कल कांधे ॥

दो० । सान्तभेष करनी कठिन बरनि न जाइ सरूप ।
धरि मुनि तनु जनु बीररस आये जहं सब भूप । २७६ ॥

चौ० । देखत भृगुपतिभेष कराला । उठे सकल भय बिकल भुआला ॥
पितु समेत कहि कहि निज नामा । लगे करन सब दंडप्रनामा ॥
जेहि सुभाय चितवहिं हित जानी । सो जानै जनु आयु खुटानी ॥
जनक बहोरि आय सिर नावा । सीय बुलाय प्रनाम करावा ॥
आसिष दीन्ह सखी हरषानी । निज समाज लैगई सयानी ॥
बिस्वामित्र मिले पुनि आई । पदसरोज मेले दौ भाई ॥
राम लखन दसरथ के ढोटा । दीन्ह असीस आनि भल जोटा ॥
रामहि चितय रहे थकि लोचन । रूप अपार मारमदमोचन ॥

दो० । बहुरि बिलोकि बिदेह सन कहहु कहा अति भीर ।
पूछत जान अजान जिमि ब्यापेउ कोप सरीर । २७७ ॥

चौ० । समाचार कहि जनक सुनाये । जेहि कारन महीप सब आये ॥
सुनत बचन फिरि अनत निहारे । देखे चापखंड महि डारे ॥
अति रिस बोले बचन कठोरा । कहु जड़ जनक धनुष केइ तोरा ॥
बेगि देखाउ मूढ़ नतु आजू । उलटौं महि जहं लगि तव राजू ॥
अति डर उतर देत नृप नाहीं । कुटिल भूप हरषे मन माहीं ॥
सुर मुनि नाग नगर नरनारी । सोचहिं सकल त्रास उर भारी ॥
मन पछिताति सीय महतारी । बिधि संवारि सब बात बिगारी ॥
भृगुपति कर सुभाव सुनि सीता । अर्द्ध निमेष कलप सम बीता ॥

दो० । सभय बिलोके लोग सब जानि जानकी भीर ।
हृदय न हर्ष बिषाद कछु बोले श्रीरघुबीर । २७८ ॥

चौ० ॥ नाथ संभुधनुभंजनिहारा । होइहि कोउ एक दास तुम्हारा
आयसु कहा कहिय किन मोही । सुनि रिसाय बोले मुनि कोही ॥
सेवक सोइ जो करै सेवकाई । अरिकरनी करि करिय लराई ॥

सुनहु राम जेइ सिवधनु तोरा । सहसबाहु सम सो रिपु मोरा ॥
सो बिलगाउ बिहाइ समाजा । नतु मारे जैहैं सब राजा ॥
सुनि मुनिबचन लखन मुसुकाने । बोले परसुधरहिं अपमाने ॥
बहु धनुहीं तोरेउं लरिकाईं । कबहुं न असि रिस कीन्ह गोसाईं ॥
इहि धनु पर ममता केहि हेतू । सुनि रिसाय कह भृगुकुलकेतू ॥

दो० । रे नृपबालक कालबस बोलत तोहि न संभार ।
धनुहीं सम त्रिपुरारिधनु बिदित सकल संसार । २७९ ॥

चौ० । लखन कहा हँसि हमरे जाना । सुनहु देव सब धनुष समाना ॥
का छति लाभ जीर्न धनु तोरे । देखा राम नये के भोरे ॥
छुवत टूट रघुपतिहि न दोषू । मुनि बिनु काज करिय कत रोषू ॥
बोले चितय परसु की ओरा । रे सठ सुनेसि सुभाव न मोरा ॥
बालक बोलि बधौं नहिं तोही । केवल मुनि जड़ जानेसि मोही ॥
बालब्रह्मचारी अति कोही । बिस्वबिदित छत्रीकुलद्रोही ॥
भुजबल भूमि भूप बिनु कीन्ही । बिपुल बार महिदेवन दीन्ही ॥
सहसबाहुभुजछेदनहारा । परसु बिलोकु महीपकुमारा ॥

दो० । मातु पितहि जनि सोचबस करसि महीपकिसोर ।
गर्भन के अर्भकदलन परसु मोर अति घोर । २८० ॥

चौ० । बिहसि लखन बोले मृदु बानी । अहो मुनीस महा भट मानी ॥
पुनि पुनि मोहि देखाव कुठारा । चहत उड़ावन फूंकि पहारा ॥
इहां कुम्हड़बतिया कोउ नाहीं । जो तर्जनि देखत मरि जाहीं ॥
देखि कुठार सरासन बाना । मैं कछु कहा सहित अभिमाना ॥
भृगुकुल समुझि जनेउ बिलोकी । जो कछु कहहु सहौं रिस रोकी ॥
सुर महिसुर हरिजन अरु गाई । हमरे कुल इन पर न सुराई ॥
बधे पाप अपकीरति हारे । मारतहूं पां परिय तुम्हारे ॥
कोटि कुलिस सम बचन तुम्हारा । ब्यथा धरहु धनु बान कुठारा ॥

दो० । जो बिलोकि अनुचित कहेउं छमहु महा मुनि धीर ।
सुनि सरोष भृगुबंसमनि बोले गिरा गंभीर । २८१ ॥

चौ० । कौसिक सुनहु मंद यह बालक । कुटिल कालबस निज कुलघालक ॥
भानुबंसराकेसकलंकू । निपट निरंकुस अबुध असंकू ॥
कालकवर होइहि छन माहीं । कहौं पुकारि खोरि मोहि नाहीं ॥
तुम हटकहु जो चहहु उबारा । कहि प्रताप बल रोष हमारा ॥
लखन कहेउ मुनिसुयस तुम्हारा । तुमहि अछत को बरनै पारा ॥
अपने मुख तुम आपनि करनी । बार अनेक भांति बहु बरनी ॥

नहिं संतोष तौ पुनि कछु कहहू । जनि रिस रोकि दुसह दुख सहहू ॥
बीरब्रती तुम धीर अछोभा । गारी देत न पावहु सोभा ॥

दो० । सूर समर करनी करहिं कहि न जनावहिं आपु ।
बिद्यमान रन पाइ रिपु कायर कथहिं प्रतापु ।२८२॥

चौ० । तुम तौ काल हाँकि जनु लावा । बार बार मोहि लागि बुलावा ॥
सुनत लखन के बचन कठोरा । परसु सुधारि धरेउ कर घोरा ॥
अब जनि देइ दोष मोहि लोगू । कटुबादी बालक बधजोगू ॥
बाल बिलोकि बहुत मैं बाँचा । अब यह मरनहार भा साँचा ॥
कौसिक कहा छमिय अपराधू । बालदोषगुन गनहिं न साधू ॥
कर कुठार मैं अकरुन कोही । आगे अपराधी गुरुद्रोही ॥
उत्तर देत छाड़ौं बिनु मारे । केवल कौसिक सील तुम्हारे ॥
नत इहि काटि कुठार कठोरे । गुरहि उरिन होतेउँ स्रम थोरे ॥

दो० । गाधिसुवन कह हृदय हँसि मुनिहिं हरियरै सूझ ।
अजगव खंडेउ ऊख जिमि अजहुँ न बूझ अबूझ ।२८३॥

चौ० । कहेउ लखन मुनि सील तुम्हारा । को नहिं जान बिदित संसारा ॥
मातहिं पितहिं उरिन भये नीके । गुरुरिन रहा सोच बड़ जी के ॥
सो जनु हमरे माथे काढ़ा । दिन चलि गयेउ ब्याज बड़ बाढ़ा ॥
अब आनिय ब्यवहरिया बोली । तुरत देउँ मैं थैली खोली ॥
सुनि कटु बचन कुठार सुधारा । हाय हाय सब लोग पुकारा ॥
भृगुबर परसु देखावहु मोही । बिप्र बिचारि बचौं नृपद्रोही ॥
मिले न कबहुँ सुभट रन गाढ़े । द्विज देवता घरहि के बाढ़े ॥
अनुचित कहि सब लोग पुकारे । रघुपति सैनहि लखन निवारे ॥

दो० । लखनउतर आहुति सरिस भृगुपतिकोप कृसानु ।
बढ़त देखि जल सम बचन बोले रघुकुलभानु ।२८४॥

चौ० । नाथ करहु बालक पर छोहू । सूध दूधमुख करिय न कोहू ॥
जौ पै प्रभुप्रभाव कछु जाना । तौ कि बराबरि करत अयाना ॥
जौं लरिका कछु अनुचित करहीं । गुरु पितु मातु मोद मन भरहीं ॥
करिय कृपा सिसु सेवक जानी । तुम सम सील धीर मुनि ज्ञानी ॥
रामबचन सुनि कछुक जुड़ाने । कहि कछु लखन बहुरि मुसुकाने ॥
हँसत देखि नखसिख रिस ब्यापी । राम तोर भ्राता बड़ पापी ॥
गौर सरीर स्याम मन माहीं । कालकूटमुख पयमुख नाहीं ॥
सहज टेढ़ अनुहरै न तोहीं । नीच मीच सम लखै न मोहीं ॥

दो० । लखन कहेउ हँसि सुनहु मुनि क्रोध पाप कर मूल ।

जेहि बस जन अनुचित करहिं चलहिं बिस्व प्रतिकूल २८५ ॥

चौ० । मैं तुम्हार अनुचर मुनिराया । परिहरि कोप करिय अब दाया ॥
टूट चाप नहिं जुरहिं रिसाने । बैठिय होइहहिं पाय पिराने ॥
जौ अति प्रिय तौ करिय उपाई । जोरिय कोउ बड़ गुनिय बुलाई ॥
बोलत लषनहि जनक डेराहीं । मष्ट करहु अनुचित भल नाहीं ॥
थरथर कांपहिं पुरनरनारी । छोट कुमार खोट अति भारी ॥
भृगुपति सुनि सुनि निर्भय बानी । रिस तनु जरै होइ बलहानी ॥
बोले रामहिं देइ निहोरा । बंचौ बिचारि बंधु लघु तोरा ॥
मन मलीन तनु सुंदर कैसे । बिषरसभरा कनकघट जैसे ॥

दो० । सुनि लछिमन बिहसे बहुरि नयन तरेरे राम ।
गुरु समीप गवने सकुचि परिहरि बानी बाम । २८६ ॥

चौ० । अति बिनीत मृदु सीतल बानी । बोले राम जोरि जुग पानी ॥
सुनहु नाथ तुम सहज सुजाना । बालकबचन करिय नहिं काना ॥
बररे बालक एक सुभाऊ । इनहिं न सन्त बिदूषहिं काऊ ॥
तिन नाहीं कछु काज बिगारा । अपराधी मैं नाथ तुम्हारा ॥
कृपा कोप बध बंध गुसाईं । मो पर करिय दास की नाईं ॥
कहिय बेगि जेहि बिधि रिस जाई । मुनिनायक सोइ करिय उपाई ॥
कह मुनि राम जाइ रिस कैसे । अजहुं अनुज तव चितव अनैसे ॥
इहि के कंठ कुठार न दीन्हा । तौ मैं कहा कोप करि कीन्हा ॥

दो० । गर्भ स्रवहिं अवनिपरवनि सुनि कुठारगति घोर ।
परसु अछत देखौं जियत बैरी भूपकिसोर । २८७ ॥

चौ० । बहै न हाथ दहै रिस छाती । भा कुठार कुंठित नृपघाती ॥
भयउ बाम बिधि फिरेउ सुभाऊ । मोरे हृदय कृपा कसि काऊ ॥
आजु दैव दुख दुसह सहावा । सुनि सौमित्रि बिहसि सिर नावा ॥
बाउ कृपामूरति अनुकूला । बोलत बचन झरत जनु फूला ॥
जौ पै कृपा जरै मुनिगाता । क्रोध भये तनु राखु बिधाता ॥
देखु जनक हठि बालक एहू । कीन्ह चहत जड़ जमपुर गेहू ॥
बेगि करहु किन आंखिन ओटा । देखत छोट खोट नृपढोटा ॥
बिहंसे लषन कहा मुनि पाहीं । मूंदिय आंखि कतहुं कोउ नाहीं ॥

दो० । परसुराम तब राम प्रति बोले बचन सक्रोध ।
संभु सरासन तोरि सठ करसि हमार प्रबोध । २८८ ॥

चौ० । बंधु कहै कटु संमत तोरे । तूं छल बिनय करसि कर जोरे ॥
करु परितोष मोर संग्रामा । नाहिंत छाडु कहाउब रामा ॥

छल तजि करहु समर शिवद्रोही । बंधु सहित नतु मारौं तोही ॥
भृगुपति बकहिं कुठार उठाये । मन मुसुकाहिं राम सिर नाये ॥
गुनहु लषन कर हम पर रोषू । कतहुं सुधाइहु ते बड़ दोषू ॥
टेढ़ जानि शंका सब काहू । बक्र चंद्रमहिं ग्रसै न राहू ॥
राम कहेउ रिस तजिय मुनीशा । कर कुठार आगे यह सीसा ॥
जेहि रिस जाइ करिय सोइ स्वामी । मोहि जानि आपन अनुगामी ॥

दो० । प्रभु सेवकहि समर कस तजहु बिप्र बर रोष ।
भेष बिलोकि कहेसि कछु बालकहूं नहिं दोष । २८८ ॥

चौ० । देखि कुठार बानधनुधारी । भै लरिकहि रिस बीर बिचारी ॥
नाम जान पै तुमहि न चीन्हा । बंस सुभाव उतर तेहि दीन्हा ॥
जौ तुम अवतेहु मुनि की नाईं । पदरज सिर सिसु धरत गुसाईं ॥
छमहु चूक अनजानत केरी । चहिय बिप्रउर कृपा घनेरी ॥
हमहिं तुमहिं सरबरि कस नाथा । कहहु तो कहां चरन कहं माथा ॥
राममात्र लघु नाम हमारा । परसु सहित बड़ नाम तुम्हारा ॥
देव एक गुन धनुष हमारे । नव गुन परम पुनीत तुम्हारे ॥
सब प्रकार हम तुम सन हारे । छमहु बिप्र अपराध हमारे ॥

दो० । बार बार मुनि बिप्रबर कहा राम सन राम ।
बोले भृगुपति सरुष होइ तुहूं बंधु सम बाम । २८९ ॥

चौ० । निपटहि द्विज करि जानेहु मोही । मैं अस बिप्र सुनाऊं तोही ॥
चाप स्रुवा सर आहुति जानू । कोप मोर अति घोर कृशानू ॥
समिध सेन चतुरंग सुहाई । महा महीप भये पसु आई ॥
मैं इहि परसु काटि बलि दीन्हा । समरयज्ञ जप कोटिन कीन्हा ॥
मोर प्रभाव बिदित नहिं तोरे । बोलसि निदरि बिप्र के भोरे ॥
भंजेउ चाप दाप बड़ बाढ़ा । अहमिति मनहुं जीति जग ठाढ़ा ॥
राम कहा मुनि कहहु बिचारी । रिस अति बड़ि लघु चूक हमारी ॥
छुअतहि टूट पिनाक पुराना । मैं केहि हेतु करौं अभिमाना ॥

दो० । जौ हम निदरहिं बिप्र बदि सत्य सुनहु भृगुनाथ ।
तौ अस को जग सुभट जेहि भयबस नावहिं माथ २९१ ॥

चौ० । देव दनुज भूपति भट नाना । समबल अधिक होउ बलवाना ॥
जौ रन हमहिं प्रचारय कोऊ । लरहिं सुखेन काल किन होऊ ॥
छत्रिय तनु धरि समर सकाना । कुलकलंक तेहि पांवर जाना ॥
कहौं सुभाव न कुलहि प्रसंसी । कालहु डरहिं न रन रघुबंसी ॥
बिप्रबंस की असि प्रभुताई । अभय होइ जो तुमहि डेराई ॥
सुनि मृदु गूढ़ बचन रघुपति के । उघरे पटल परसुधरमति के ॥

राम रमापति कर धनु लेहू । खैंचहु मोर मिटै संदेहू ॥
देत चाप आपुहि चढ़ि गयऊ । परसुराममन बिस्मय भयऊ ॥

दो० । जाना रामप्रभाव तब पुलक प्रफुल्लित गात ।
जोरि पानि बोले बचन प्रेम न हृदय समात । २९२ ॥

चौ० । जय रघुबंसबनजबनभानू । गहनदनुजकुलदहनकृसानू ॥
जय सुरबिप्रधेनुहितकारी । जय मदमोहकोहभ्रमहारी ॥
बिनयसीलकरुनागुनसागर । जयति बचनरचना अति आगर ॥
सेवकसुखद सुभग सब अंगा । जय सरीरछबि कोटिअनंगा ॥
करौं कहा मुख एक प्रसंसा । जय महेसमन मानसहंसा ॥
अनुचित बहुत कहेउं अज्ञाता । छमहु छमामंदिर दो भ्राता ॥
कहि जय जय जय रघुकुलकेतू । भृगुपति गये बनहि तप हेतू ॥
अपभय कुटिल महीप डेराने । जहं तहं कायर गवहि पराने ॥

दो० । देवन दीन्ही दुन्दभी प्रभु पर बरषहिं फूल ।
हरषे पुरनरनारि सब मिटा मोह भय सूल । [illegible] ॥

चौ० । अति गहगहे बाजने बाजे । सबहि मनोहर [illegible]न साजे ॥
यूथ यूथ मिलि सुमुखि सुनयनी । करहिं गान कल[illegible] किलबयनी ॥
सुख बिदेह कर बरनि न जाई । जन्मदरिद्र मनहुं [illegible]धि पाई ॥
बिगत त्रास भइ सीय सुखारी । जनु बिधुउदय च[illegible]रकुमारी ॥
जनक कीन्ह कौसिकहि प्रनामा । प्रभुप्रसाद धनु भंजेउ रामा ॥
मोहि कृतकृत्य कीन्ह दुहुं भाई । अब जो उचित सो कहिय गुसांई ॥
कह मुनि सुनु नरनाह प्रबीना । रहा बिबाह चाप आधीना ॥
टूटतही धनु भयउ बिबाहू । सुर नर नागबिदित सब काहू ॥

दो० । तदपि जाइ तुम करहु अब यथा बंस ब्यवहार ।
बूझिबिप्रकुलबृद्धिगुरु बेद बिदित आचार । २९४ ॥

चौ० । दूत अवधपुर पठवहु जाई । आनै नृप दसरथहिं बुलाई ॥
मुदित राउ कहि भलेहि कृपाला । पठये दूत अवध तेहि काला ॥
बहुरि महाजन सकल बुलाये । आइ सबनि सादर सिरनाये ॥
हाट बाट मंदिर सुरबासा । नगर संवारहु चारिहु पासा ॥
हरषि चले निज निज गृह आये । पुनि परिचारक बोलि पठाये ॥
रचहु बिचित्र बितान बनाई । सिर धरि बचन चले सचु पाई ॥
पठये बोलि गुनी तिन्ह नाना । जे बितानबिधिकुसल सुजाना ॥
बिधिहि बंदि तिन्ह कीन्ह अरंभा । बिरचे कनककेदलीथंभा ॥

दो० । हरित मनिन के पत्र फल पद्म राग के फूल ।

रचना देखि बिचित्र अति मन बिरंचि के भूल । २८५ ॥

चौ० । बेनु हरित मनिमय सब कीन्हे । सरल सपर्ब परहिं नहिं चीन्हे ॥
कनक कलित अहिबेलि बनाई । लखि नहिं परै सपर्न सुहाई ॥
तेहि के रचि पचि बंध बनाये । बिच बिच मुकुतादाम सुहाये ॥
मानिक मरकत कुलिस पिरोजा । चीरि कोरि पचि रचे सरोजा ॥
किये भृंग बहु रंग बिहंगा । गुंजहिं कूजहिं पवनप्रसंगा ॥
सुरप्रतिमा खंभन गढ़ि काढ़ी । मंगलद्रव्य लिये सब ठाढ़ी ॥
चौकें भांति अनेक पुराईं । सिंदुर मनिमय सहज सुहाईं ॥

दो० । सौरभपल्लव सुभग सुठि किये नीलमनि कोरि ।
हेमबौर मरकतघवरि लसत पाटमयडोरि । २८६ ॥

चौ० । रचे रुचिर बर बंदनवारे । मनहुं मनोभव फंद संवारे ॥
मंगलकलस अनेक बनाये । ध्वजपताकपट चमर सुहाये ॥
दीप मनोहर मनिमय नाना । जाइ न बरनि बिचित्र बिताना ॥
जेहि मंडप दुलहिनि बैदेही । सो बरनै असि मति कबि केही ॥
दूलह राम रूपगुनसागर । सो बितान तिहुं लोक उजागर ॥
जनकभवन की सोभा जैसी । गृह गृह प्रति पुर देखिय तैसी ॥
जेहिं तिरहुति तेहि समय निहारी । तेहि लघु लगे भुवन दसचारी ॥
जो संपदा नीचगृह सोहा । सो बिलोकि सुरनायक मोहा ॥

दो० । बसै नगर जेहि लच्छि करि कपट नारि बर भेष ।
तेहि पुर की सोभा कहत सकुचहि सारद सेष । २८७ ॥

चौ० । पहुंचे दूत रामपुर पावन । हरषे नगर बिलोकि सुहावन ॥
भूपद्वार तिन्ह खबरि जनाई । दसरथ नृप सुनि लिये बुलाई ॥
करि प्रनाम तिन्ह पाती दीन्ही । मुदित महीप आप उठि लीन्ही ॥
बारि बिलोचन बांचत पाती । पुलक गात आई भरि छाती ॥
राम लषन उर कर बर चीठी । रहि गये कहत न खाटी मीठी ॥
पुनि धरि धीर पत्रिका बांची । हरषी सभा बात सुनि सांची ॥
खेलत रहे तहां सुधि पाई । आये भरत सहित हित भाई ॥
पूछत अति सनेह सकुचाई । तात कहां तें पाती आई ॥

दो० । कुसल प्रानप्रिय बंधु दोउ अहहिं कहहु केहि देस ।
सुनि सनेहसाने बचन बांची बहुरि नरेस । २८८ ॥

चौ० । सुनि पाती पुलके दोउ भ्राता । अधिक सनेह समात न गाता ॥
प्रीति पुनीत भरत की देखी । सकल सभा सुख लहेउ बिसेखी ॥
तब नृप दूत निकट बैठारे । मधुर मनोहर बचन उचारे ॥
भैया कहहु कुसल दोउ बारे । तुम नीके निज नयन निहारे ॥

स्यामल गौर धरे धनुभाथा । बय किसोर कौसिक मुनि साथा ॥
पहिचानेहु तो कहहु सुभाऊ । प्रेम बिबस पुनि पुनि कह राऊ ॥
जा दिन ते मुनि गये लिवाई । तब तें आजु सांचि सुधि पाई ॥
कहहु बिदेह कवन बिधि जाने । सुनि प्रिय बचन दूत मुसुकाने ॥

दो० । सुनहु महीपतिमुकुटमनि तुम सम धन्य न कोउ ।
राम लषन जिन के तनय बिस्वबिभूषन दोउ । २९९ ॥

चौ० । पूछनयोग न तनय तुम्हारे । पुरुषसिंह तिहुं पुर उजियारे ॥
जिन के जस प्रताप के आगे । ससि मलीन रबि सीतल लागे ॥
तिन कहं कहिय नाथ किमि चीन्हे । देखिय रबि कि दीप कर लीन्हे ॥
सीयस्वयंबर भूप अनेका । सिमिटे सुभट एक तें एका ॥
संभुसरासन काहु न टारा । हारे सकल भूप बरियारा ॥
तीनि लोक महं जे भट मानी । सब की सक्ति संभुधनु भानी ॥
सकै उठाइ सुरासुर मेरू । सोउ हिय हारि गयउ कर फेरू ॥
जेहिं कौतुक सिवसैल उठावा । सोउ तेहि सभा पराभव पावा ॥

दो० । तहां राम रघुबंसमनि सुनिय महा महिपाल ।
भंजेउ चाप प्रयास बिन जिमि गज पंकजनाल । ३०० ॥

चौ० । सुनि सरोष भृगुनायक आये । बहुत भांति तिन आंखि देखाये ॥
देखि रामबल निज धनु दीन्हा । करि बहु बिनय गवन बन कीन्हा ॥
राजत राम अतुलबल जैसे । तेजनिधान लषन पुनि तैसे ॥
कंपहिं भूप बिलोकत जाके । जिमि गज हरिकिसोर के ताके ॥
देव देखि तव बालक दोऊ । अब न आंखि तर आव न कोऊ ॥
दूतबचनरचना प्रिय लागी । प्रेमप्रतापबीररसपागी ॥
सभा समेत राउ अनुरागे । दूतन्ह देन निछावर लागे ॥
कहि अनीति ते मूंदेउ काना । धर्म बिचारि सबहि सुख माना ॥

दो० । तब उठि भूप बसिष्ठ कहं दीन्ह पत्रिका जाइ ।
कथा सुनाई गुरहि सब सादर दूत बुलाइ । ३०१ ॥

चौ० । सुनि बोले मुनि अति सुख पाई । पुन्य पुरुष कहं महि सुख छाई ॥
जिमि सरिता सागर महं जाहीं । यद्यपि ताहि कामना नाहीं ॥
तिमि सुख संपति बिनहिं बुलाये । धर्मसील पहं जाहिं सुभाये ॥
तुम गुरबिप्रधेनुसुरसेवी । तसि पुनीत कौसल्या देवी ॥
सुकृती तुम समान जग माहीं । भयउ न है कोउ होनेउ नाहीं ॥
तुम ते अधिक पुन्य बड़ काके । राजन राम सरिस सुत जाके ॥
बीर बिनीत धर्मब्रतधारी । गुनसागर बालक बर चारी ॥

तुम कहं सर्ब काज कल्याना । सजेहु बरात बजाइ निसाना ॥

दो० । चलेउ बेगि सुनि गुरुबचन भले हि नाथ सिर नाइ ।
भूपति गवने भवन तब दूतहि बास दिवाइ । ३०२ ॥

चौ० । राजा सब रनिवास बुलाई । जनकपत्रिका बांचि सुनाई ॥
सुनि संदेस सकल हरषानी । अपर कथा सब भूप बखानी ॥
प्रेम प्रफुल्लित राजा रानी । मनहुं सिखिन सुनि बारिद्बानी ॥
मुदित असीस देहिं गुरुनारी । अति आनंदमगन महंतारी ॥
लेहिं परस्पर अति प्रिय पाती । हृदय लगाइ जुड़ावहिं छाती ॥
राम लषन की कीरति करनी । बारहिं बार भूपबर बरनी ॥
मुनिप्रसाद कहि द्वार सिधाये । रानिन्ह तब महिदेव बुलाये ॥
दिये दान आनंद समेता । चले बिप्रबर आसिष देता ॥

सो० । याचक लिये हंकारि दीन्ह निछावरि कोटि बिधि ।
चिरजीवहु सुत चारि चक्रबर्ति दसरत्थ के । २८ ॥

चौ० । कहत चले पहिरें पट नाना । हरषि हने गहगहे निसाना ॥
समाचार सब लोगन पाये । लागे घर घर होन बधाये ॥
भुवन चारिदस भरेउ उछाहू । जनकसुतारघुबीरबिबाहू ॥
सुनि सुभ कथा लोग अनुरागे । मग गृह गली संवारन लागे ॥
यद्यपि अवध सदैव सुहावनि । रामपुरी मंगलमय पावनि ॥
तदपि प्रीति की रीति सुहाई । मंगलरचना रची बनाई ॥
ध्वज पताक पट चामर चारू । छावा परम बिचित्र बजारू ॥
कनक कलस तोरनमनिजाला । हरद दूब दधि अच्छत माला ॥

दो० । मंगलमय निज निज भवन लोगन रचे बनाइ ।
बीथी सींची चतुर सब चौके चारु पुराइ । ३०३ ॥

चौ० । जहं तहं यूथ यूथ मिलि भामिनि । सजि नवसप्त सकल द्युतिदामिनि ॥
बिधुबदनी मृगसावकलोचनि । निज स्वरूप रतिमानबिमोचनि ॥
गावहिं मंगल मंजुल बानी । सुनि कल रव कलकंठ लजानी ॥
भूपभवन किमि जाइ बखाना । बिस्वबिमोहन रचेउ बिताना ॥
मंगल द्रब्य मनोहर नाना । राजत बाजत बिपुल निसाना ॥
कतहुं बिरद बंदी उच्चरहीं । कतहुं बेदधुनि भूसुर करहीं ॥
गावहिं सुंदरि मंगल गीता । लै लै नाम राम अरु सीता ॥
बहुत उछाह भवन अति थोरा । मानहुं उमगि चला चहुं ओरा ॥

दो० । सोभा दसरथभवन की को कबि बरनै पार ।
जहां सकल सुरसीसमनि राम लीन्ह अवतार । ३०४ ॥

चौ० । भूप भरत पुनि लिये बुलाई । हय गज स्यंदन साजहु जाई ॥
चलहु बेगि रघुबीरबराता । सुनत पुलक पूरे दौ भ्राता ॥
भरत सकल साहनी बुलाये । आयसु दीन्ह मुदित उठि धाये ॥
रचि रुचि जीन तुरग तिन साजे । बर्न बर्न बर बाजि बिराजे ॥
सुभग सकल सुठि चंचल करनी । अय जिमि जरत [illegible] पग धरनी ॥
नाना भांति न जाहिं बखाने । निदरि पवन [illegible] चहत उड़ाने ॥
तिन सब छयल भये असवारा । भरत सरिस सब राज कुमारा ॥
सब सुंदर सब भूषनधारी । कर सर चाप तून कटि भारी ॥

दो० । छरे छबीले छयल सब सूर सुजान नबीन ।
युग पदचर असवार प्रति जे असिकलाप्रवीन । ३०५ ॥

चौ० । बांधे बिरद बीर रन गाढे । निकसि भये पुरबाहिर ठाढे ॥
फेरहिं चतुर तुरग गति नाना । हरषहिं धुनि सुनि पनव निसाना ॥
रथ सारथिन बिचित्र बनाये । ध्वज पताक मनि भूषन छाये ॥
चंवर चारु किंकिनिधुनि करहीं । भानुयानसोभा अपहरहीं ॥
स्यामकर्न अगनित हय होते । ते तिन्ह रथन सारथिन जोते ॥
सुंदर सकल अलंकृत सोहैं । जिनहि बिलोकत मुनिमन मोहैं ॥
जे जल चलहिं थलहिं की नाईं । टाप न बूड़ बेग अधिकाई ॥
अस्त्र सस्त्र सब साज सजाई । रथी सारथिन लिये बुलाई ॥

दो० । चढ़ि चढ़ि रथ बाहिर नगर लागी जुरन बरात ।
होत सगुन सुंदर सबहि जो जेहि कारज जात । ३०६ ॥

चौ० । कलित करिबरन्ह परीं अंबारी । कहि न जाइ जेहि भांति संवारी ॥
चले मत्त गज घंट बिराजे । मनहुं सुभग सावनघन गाजे ॥
बाहन अपर अनेक बिधाना । सिबिका सुभग सुखासन याना ॥
तिन चढ़ि चले बिप्रबरबृंदा । जनु तनधरे सकल स्रुति छंदा ॥
मागध सूत बंदि गुनगायक । चले यान चढ़ि जो जेहि लायक ॥
बेसर ऊंट बृषभ बहु जाती । चले बस्तु भरि अगनित भांती ॥
कोटिन कांवरि चले कहारा । बिबिध बस्तु को बरनै पारा ॥
चले सकल सेवकसमुदाई । निज निज साज समाज बनाई ॥

दो० । सब के उर निर्भर हरष पूरित पुलक सरीर ।
कबहिं देखिहैं नयन भरि राम लषन दौ बीर । ३०७ ॥

चौ० । गरजहिं गजघंटाधुनि घोरा । रथरव बाजि हींस चहुं ओरा ॥
निदरि घनहि घुमरहि निसाना । निज पराय कछु सुनिय न काना ॥
महा भीर भूपति के द्वारे । रज होइ जाइ पखान पबारे ॥

चढ़ी अटारिन देखहिं नारी । लिये आरती मंगल थारी ॥
गावहिं गीत मनोहर नाना । अति अनंद नहिं जाइ बखाना ॥
तब सुमंत दुइ स्यंदन साजी । जोते रविहयनिंदक बाजी ॥
दो रथ रुचिर भूप पहं आने । नहिं सारद प्रति जाहिं बखाने ॥
राजसमाज एक रथ साजा । दूसर तेजपुंज अति राजा ॥

दो० । तेहि रथ रुचिर बसिष्ट कहं हरषि चढ़ाइ नरेस ।
आपु चढ़ेउ स्यंदन सुमिरि हर गुरु गौरि गनेस । ३०८ ॥

चौ० । सहित बसिष्ट सोह नृप कैसे । सुरगुरु संग पुरंदर जैसे ॥
करि कुलरीति बेदविधि राऊ । देखि सबहिं सब भांति बनाऊ ॥
सुमिरि राम गुरुआयसु पाई । चले महीपति संख बजाई ॥
हरषे बिबुध बिलोकि बराता । बरषहिं सुमन सुमंगलदाता ॥
भयउ कोलाहल हय गज गाजे । ब्योम बरात बाजने बाजे ॥
सुरनरनारि सुमंगल गाई । सरस राग बाजहिं सहनाई ॥
घंटघंटिधनि बरनि न जाई । सरौं करैं पायक फहराई ॥
करहिं बिदूषक कौतुक नाना । हासकुसल कलगानसुजाना ॥

दो० । तुरग नचावहिं कुंवर बर अकनि मृदंग निसान ।
नागर नट चितवहिं चकित डिगहिं न तालबिधान । ३०९ ॥

चौ० । बनैं न बरनत बनी बराता । होइं सगुन सुंदर सुभदाता ॥
चारा चाखु बाम दिसि लेई । मनहुं सकल मंगल कहि देई ॥
दाहिन काग सुखेत सुहावा । नकुलदरस सब काहुन पावा ॥
सानुकूल बह त्रिबिध बयारी । सघट सबाल आव बर नारी ॥
लोवा फिरि फिरि दरस दिखावा । सुरभी सन्मुख सिसुहि पिआवा ॥
मृगमाला दाहिन दिसि आई । मंगलगन जनु दीन्ह दिखाई ॥
छेमकरी कह छेम बिसेषी । स्यामा बाम सुतरु पर देषी ॥
सन्मुख आयउ दधि अरु मीना । कर पुस्तक दुइ बिप्र प्रबीना ॥

दो० । मंगलमय कल्यानमय अभिमत फल दातार ।
जनु सब सांचे होन हित भये सगुन एक बार । ३१० ॥

चौ० । मंगल सगुन सुगम सब ताके । सगुन ब्रह्म सुंदर सुत जाके ॥
राम सरिस बर दुलहिनि सीता । समधी दसरथ जनक पुनीता ॥
सुनि अस ब्याह सगुन सब नाचे । अब कीन्हे बिरंचि हम सांचे ॥
एहि बिधि कीन्ह बरात पयाना । हय गज गाजहिं हनहिं निसाना ॥
आवत जानि भानुकुलकेतू । सरितन जनक बंधाये सेतू ॥
बीच बीच बर बास बनाये । सुरपुर सरिस संपदा छाये ॥
असन सयन बर बसन सुहाये । पावहिं सब निज निज मन भाये ॥

सिय सुतन सुख लखि अनुकूला । सकल बरातिन मंदिर भूला ।

दो० । आवत जानि बरात बर सुनि गहगहे निसान ।
सजि गज रथ पद चर तुरग लेन चले अगवान । ३११ ॥

चौ० । कनककलस कल कोपर थारा । भोजन ललित अनेक प्रकारा ।
भरे सुधा सम सब पकवाना । भांति भांति नहिं जाहिं बखाना ।
फल अनेक बर बस्तु सुहाई । हरषि भेंट हित भूप पठाई ।
भूषन बसन महामनि नाना । खग मृग हय गज बहु बिध याना ॥
मंगल सगुन सुगंध सुहाये । बहुत भांति महिपाल पठाये ॥
दधि चिउरा उपहार अपारा । भरि भरि कांवरि चले कहारा ॥
अगवानन्ह जब दीख बराता । उर आनंद पुलक भर गाता ॥
देखि बनाव सहित अगवाना । मुदित बरातिन्ह हने निसाना ॥

दो० । हरषि परस्पर मिलन हित कछुक चले बगमेल ।
जनु आनंद समुद्र दुइ मिलत बिहाइ सुबेल । ३१२ ॥

चौ० । बरषि सुमन सुरसुंदरि गावहिं । मुदित देव दुन्दुभी बजावहिं ॥
बस्तु सकल राखी नृप आगे । बिनय कीन्ह तिन्ह अति अनुरागे ॥
प्रेम समेत राउ सब लीन्हा । भै बकसीस याचकन दीन्हा ॥
करि पूजा बहु मान बड़ाई । जनवासे कहं चले लवाई ॥
बसन बिचित्र पांवड़े परहीं । नृपदसरथ ता पर पग धरहीं ॥
देखि धनद धनमद परिहरहीं । बरषि सुमन सुर जय जय करहीं ॥
अति सुंदर दीन्हेउ जनवासा । जहं सब कहं सब भांति सुपासा ॥
जानी सिय बरात पुर आई । कछु निज महिमा प्र[illegible] जनाई ॥
हृदय सुमिरि सब सिद्धि बुलाई । भूप पहुनई करन [illegible] ॥

दो० । सियआयसु सिर सिद्धि धरि गईं जहां जनवास ।
लिये संपदा सकल सुख सुरपुरभोगबिलास । ३१३ ॥

चौ० । निज निज बास बिलोकि बराती । सुरसुख सकल सुलभ सब भांती ॥
बिभवभेद कछु काहु न जाना । सकल जनक कर करहिं बखाना ॥
सियमहिमा रघुनायक जानी । हरषे हृदय हेतु पहिचानी ॥
पितुआगमन सुनत दौ भाई । हृदय न अति आनंद समाई ॥
सकुचत कहि न सकत गुरुपाहीं । पितुदरसन लालच मन माहीं ॥
बिस्वामित्र बिनय बड़ि देखी । उपजा उर सन्तोष बिसेषी ॥
हरषि बंधु दौ हृदय लगाये । पुलक अंग लोचन जल छाये ॥
चले जहां दसरथ जनवासे । मनहुं सरोबर तके पियासे ॥

दो० । भूप बिलोके जबहि मुनि आवत सुतन समेत ।
उठेउ हरषि सुख सिंधु महं चले थाह सी लेत । ३१४ ॥

ौ० । मुनिहि दंडवत कीन्ह महीसा । बार बार पदरज धरि सीसा ॥
कौशिक राउ लिये उर लाई । कहि असीस पूछी कुसलाई ॥
पुनि दंडवत करत दो भाई । देखि नृपतिउर सुख न समाई ॥
सुत हिय लाइ दुसह दुख मेटे । मृतक शरीर प्रान जनु भेंटे ॥
पुनि वशिष्ठ पद सिर तिन नाये । प्रेममुदित मुनिवर उर लाये ॥
विप्रवृन्द बंदे दुहुं भाई । मनभावति असीस तिन्ह पाई ॥
भरत सहानुज कीन्ह प्रनामा । लिये उठाइ लाइ उर रामा ॥
हरषे लषन देखि दो भ्राता । मिले प्रेमपरिपूरित गाता ॥

ो० । पुरजन परिजन जातिजन याचक मंत्री मीत ।
मिले यथाबिधि सबहि प्रभु परम कृपालु बिनीत । ३१५ ॥

ौ० । रामहिं देखि बरात जुड़ानी । प्रीति की रीति न जाइ बखानी ॥
नृप समीप सोहहिं सुत चारी । जनु धन धर्मादिक तनुधारी ॥
सुतन्ह सहित दसरथ कहं देखी । मुदित नगरनरनारि बिसेषी ॥
सुमन बरषि सुर हनहिं निसाना । नाकनटी नाचहिं करि गाना ॥
सतानंद अरु बिप्रसचिवगन । मागध सूत बिदुष बंदीजन ॥
सहित बरात राउ सनमाना । आयसु मांगि फिरे अगवाना ॥
प्रथम बरात लगन तें आई । तातें पुर प्रमोद अधिकाई ॥
ब्रह्मानंद लोग सब लहहीं । बढ़हु दिवस निसि बिधि सन कहहीं ॥

ो० । रामसीयसोभाअवधि सुकृतअवधि दो राज ।
जहं तहं पुरजन कहहिं अस मिलि नरनारिसमाज । ३१६ ॥

ौ० । जनकसुकृतमूरति बैदेही । दसरथसुकृत राम धरि देही ॥
इन सम काहु न सिव अवराधे । काहु न इन समान फल साधे ॥
इन्ह सम कोउ न भयेउ जग माहीं । है नहिं कतहूं होनेउ नाहीं ॥
हम सब सकल सुकृत की रासी । भये जग जन्मि जनकपुरवासी ॥
जिन जानकीरामछबि देखी । को सुकृती हम सरिस बिसेषी ॥
पुनि देखब रघुबीर बिवाहू । लेब भली बिधि लोचनलाहू ॥
कहहिं परस्पर कोकिलबयनी । येहि बिवाह बड़ लाहु सुनयनी ॥
बड़े भाग बिधि बात बनाई । नयनअतिथि होइहैं दो भाई ॥

ो० । बारहिं बार सनेहबस जनक बोलाउब सीय ।
लेन आइहहिं बंधु दोउ कोटि काम कमनीय । ३१७ ॥

ौ० । बिबिध भांति होइहि पहुनाई । प्रिय न काहि अस सासुर माई ॥
तब तब राम लषनहिं निहारी । होइहहिं सब पुरलोग सुखारी ॥
सखि जस राम लषन कर जोटा । तैसेइ भूप संग दुइ ढोटा ॥

स्याम गौर सब अंग सुहाये । ते सब कहहिं देखि जे आये ॥
कहा एक मैं आजु निहारे । जनु बिरंचि निज हाथ सँवारे ॥
भरत राम एकहि अनुहारी । सहसा लखि न सकहिं नर नारी ॥
लषन सत्रुसूदन इक रूपा । नखसिख ते सब अंग अनूपा ॥
मन भावहिं मुख बरनि न जाहीं । उपमा कहुं त्रिभुवन कोउ नाहीं ॥

छं० । उपमा न कोउ कहं दासतुलसी कतहुं कबि कोबिद कहैं ।
बलबिनयविद्यासीलसोभासिंधु इन सम ये लहैं ॥
पुरनारि सकल पसारि अंचल बिधिहि बचन सुनावहीं ।
ब्याहिय चारिउ भाइ इहिं पुर हम सुमंगल गावहीं । ३४॥

सो० । कहहिं परस्पर नारि बारि बिलोचन पुलक तनु ।
सखि सब करब पुरारि पुन्यपयोनिधि भूप दोउ । २८ ॥

चौ० । इहि बिधि सकल मनोरथ करहीं । आनंद उमगि उमगि उर भरहीं ॥
जे नृप सीयस्वयंबर आये । देखि बंधु सब तिन सुख पाये ॥
कहत रामजस बिसद बिसाला । निज निज भवन गये महिपाला ॥
गये बीति कछु दिन इहि भांती । प्रमुदित पुरजन सकल बराती ॥
मंगलमूल लगनदिन आवा । हिमरितु अगहनमास सुहावा ॥
ग्रह तिथि नखत योग बर बारू । लगन सोधि बिधि कीन्ह बिचारू ॥
पठै दीन्ह नारद सन सोई । गनी जनक के गनकन जोई ॥
सुनी सकल लोगन यह बाता । कहहिं योतिषी अहहि बिधाता ॥

दो० । धेनुधूलि बेला बिमल सकल सुमंगलमूल ।
बिप्रन कहेउ बिदेह सन जानि समय अनुकूल । ३१८ ॥

चौ० । उपरोहितहि कहेउ नरनाहा । अब बिलंब कर कारन [illegible]हा ॥
सतानंद तब सचिव बुलाये । मंगल कलस साजि सब ल्याये ॥
संख निसान पनव बहु बाजे । मंगल कलस सगुन सब साजे ॥
सुभग सुआसिनि गावहिं गीता । करहिं बेदधुनि बिप्र पुनीता ॥
लेन चले सादर इहि भांती । गये जहां जनवास बराती ॥
कोसलपति कर देखि समाजू । अति लघु लगे तिनहि सुरराजू ॥
भयेउ समय अब धारिय पाऊ । यह सुनि परा निसानन घाऊ ॥
गुरहि पूछि करि कुलबिधि राजा । चले संग मुनि साजि समाजा ॥

दो० । भाग्यबिभव अवधेस कर देखि देव ब्रह्मादि ।
लगे सराहन सहस मुख जानि जनम निज बादि । ३१९ ॥

चौ० । सुरन सुमंगल अवसर जाना । बरषहिं सुमन बजाइ निसाना ॥
सिव ब्रह्मादिक बिबधबरूथा । चढ़े बिमानन्ह नाना यूथा ॥

प्रेम पुलक तन हृदय उछाहू । चले बिलोकन रामबिआहू ॥
देखि जनकपुर सुर अनुरागे । निज निज लोक सबहि लघु लागे ॥
चितवहिं चकित बिचित्र बिताना । रचना सकल अलौकिक नाना ॥
नगरनारिनर रूपनिधाना । सुघर सुधर्म सुसील सुजाना ॥
तिनहिं देखि सब सुर सुरनारी । भये नखत जनु बिधुउजियारी ॥
बिधिहि भयउ आचरज बिसेषी । निज करनी कछु कतहुं न देषी ॥

दो० । सिव समुझाये देव सब जनि आचरज भुलाहु ।
हृदय बिचारहु धीर धरि सियरघुबीरबिबाहु । ३२० ॥

चौ० । जिन कर नाम लेत जग माहीं । सकल अमंगलमूल नसाहीं ॥
कर तल होहिं पदारथ चारी । ते सिय राम कहेउ कामारी ॥
एहि बिधि संभु सुरन समुझावा । पुनि आगे बर बसह चलावा ॥
देवन देखे दसरथ जाता । महा मोद मन पुलकित गाता ॥
साधुसमाज संग महिदेवा । जनु तनु धरे करहिं सुख सेवा ॥
सोहत साथ सुभग सुत चारी । जनु अपबर्ग सकल तनुधारी ॥
मरकतकनकबरन बर जोरी । देखि सुरन भइ प्रीति न थोरी ॥
पुनि रामहिं बिलोकि हिय हरषे । नृपहि सराहि सुमन तिन्ह बरषे ॥

दो० । रामरूप नखसिख सुभग बारहिं बार निहारि ।
पुलक गात लोचन सजल उमा समेत पुरारि । ३२१ ॥

चौ० । केकिकंठद्युतिस्यामल अंगा । तड़ित बिनिंदक बसन सुरंगा ॥
ब्याहबिभूषन बिबिध बनाये । मंगलमय सब भांति सुहाये ॥
सरदबिमलबिधुबदन सुहावन । नयन नवलराजीवलजावन ॥
सकल अलौकिक सुंदरताई । कहि न जाइ मनही मन भाई ॥
बंधु मनोहर सोहहिं संगा । जात नचावत चपल तुरंगा ॥
राजकुंवर बर बाजि नचावहिं । बंसप्रसंसक बिरद सुनावहिं ॥
जेहि तुरंग पर राम बिराजे । गति बिलोकि खगनायक लाजे ॥
कहि न जाइ सब भांति सुहावा । बाजिबेष जनु काम नचावा ॥

छं० । जनु बाजिबेष बनाइ मनसिज राम हित अति सोहई ।
आपने बय बल रूप गुन गति सकल भुवन बिमोहई ॥
जगमगित जीन जड़ाव जोति सुमोति मानिक तेहि लगे ।
किंकिनि ललाम लगाम ललित बिलोकि सुर नर मुनि ठगे । १५ ॥

दो० । प्रभुमनसहिं लयलीन मन चलत बाजि छबि पाव ।
भूषित उडुगन तड़ित घन जनु बर बरहि नचाव । ३२२ ॥

चौ० । जेहि बर बाजि राम असवारा । तेहि सारदउ न बरनै पारा ॥
संकर रामरूप अनुरागे । नयन पंचदस अति प्रिय लागे ॥

हरि हित सहित राम जब जोहे । रमा समेत रमापति मोहे ॥
निरखि रामछबि बिधि हरषाने । आठै नयन जानि पछिताने ॥
सुरसेनपउर बहुत उछाहू । बिधि ते डेवढ़ लोचनलाहू ॥
रामहिं चितव सुरेस सुजाना । गौतमस्राप परम हित माना ॥
देव सकल सुरपतिहि सिहाहीं । आजु पुरंदर सम कोउ नाहीं ॥
मुदित देवगन रामहिं देखी । नृपसमाज दुहुं हरष बिसेषी ॥

छं० । अति हर्ष राजसमाज दुहुं दिसि दुन्दुभी बाजहिं घनी ।
बरषहिं सुमन सुर हरषि कहि जय जयति जय रघुकुलमनी ॥
इहि भांति जानि बरात आवत बाजने बहु बाजहीं ।
रानी सुआसिनि बोलि परिछन हेतु मंगल साजहीं । ३३ ॥

दो० । सजि आरती अनेक बिधि मंगल सकल संवारि ।
चलीं मुदित परिछन करन गजगामिनि बर नारि । ३२३ ॥

चौ० । बिधुबदनी मृगसावकलोचनि । सब निज तनुछबि रतिमदमोचनि ॥
पहिरे बरन बरन बर चीरा । सकल बिभूषन सजे सरीरा ॥
सकल सुमंगल अंग बनाये । करहिं गान कलकंठ लजाये ॥
कंकन किंकिनि नूपुर बाजहिं । चाल बिलोकि कामगज लाजहिं ॥
बाजहिं बाजन बिबिध प्रकारा । नभ अरु नगर सुमंगलचारा ॥
सची सारदा रमा भवानी । जे सुरतिय सुचि सहज सयानी ॥
कपटनारिबर भेष बनाई । मिलीं सकल रनिवासहि आई ॥
करहिं गान कल मंगल बानी । हरषबिबस सब काहु न जानी ॥

छं० । को जान केहि आनंदबस सब ब्रह्म बर परिछन चली ।
कल गान मधुर निसान बरषहिं सुमन सुर सोभा भली ॥
आनंदकंद बिलोकि दूलह सकल हिय हरषित भई ।
अंभोजअंबक अंबु उमगि सुअंग पुलकावलि छई । ३७ ॥

दो० । जो सुख भा सियमातुमन देखि रामबरभेष ।
सो न सकहिं कहि कल्प सत सहस सारदा सेष ॥

चौ० । नयननीर हटि मंगल जानी । परिछन करहिं मुदित मन रानी ॥
बेदबिहित अरु कुलव्यवहारू । कीन्ह भली बिधि सब परिचारू ॥
पंचसब्दधुनि मंगल गाना । पटपांवड़े परहिं बिधि नाना ॥
करि आरती अर्घ तिन दीन्हा । राम गवन मंडप तब कीन्हा ॥
दसरथ सहित समाज बिराजे । बिभव बिलोकि लोकपति लाजे ॥
समय समय सुर बरषहिं फूला । सांति पढ़हिं महिसुर अनुकूला ॥
नभ अरु नगर कोलाहल होई । आपन पर कछु सुनै न कोई ॥
इहि बिधि राम मंडपहिं आये । अर्घ देइ आसन बैठाये ॥

छं० । बैठारि आसन आरती करि निरखि बर सुख पावहीं ।
मनि बसन भूषन भरि वारहिं नारि मंगल गावहीं ॥
ब्रह्मादि सुर बर बिप्रभेष बनाइ कौतुक देखहीं ।
अवलोकि रघुकुलकमलरबिछबि सुफल जीवन लेखहीं । ३८ ॥

दो० । नाऊ बारी भाट नट रामनिछावरि पाइ ।
मुदित असीसहिं नाइ सिर हर्ष न हृदय समाइ । ३२५ ॥

चौ० । मिले जनक दसरथ अति प्रीती । करि बैदिक लौकिक सब रीती ॥
मिलत महा दोउ राज बिराजे । उपमा खोजि खोजि कबि लाजे ॥
लही न कतहुं हारि हिय मानी । इन सम ये उपमा उर आनी ॥
समधी देखि देव अनुरागे । सुमन बरषि जस गावन लागे ॥
जग बिरंचि उपजावा जब तें । देखे सुने ब्याह बहु तब तें ॥
सकल भांति सम साज समाजू । सम समधी देखे हम आजू ॥
देवगिरा सुनि सुंदरि सांची । प्रीति अलौकिक दुहुं दिसि माची ॥
देत पांवड़े अर्घ सुहाये । सादर जनक मंडपहिं ल्याये ॥

छं० । मंडप बिलोकि बिचित्र रचना रुचिरता मुनिमन हरे ।
निज पानि जनक सुजान सब कहं आनि सिंहासन धरे ॥
कुलइष्ट सरिस बसिष्ठ पूजे बिनय करि आसिष लही ।
कौसिकहिं पूजत परम प्रीति कि रीति तौ न परै कही । ३९ ॥

दो० । बामदेव आदिक ऋषय पूजे मुदित महीस ।
दिये दिव्य आसन सबहि सब सन लही असीस । ३२६ ॥

चौ० । बहुरि कीन्ह कोसलपतिपूजा । जानि ईस सम भाव न दूजा ॥
कीन्ह जोरि कर बिनय बड़ाई । कहि निजभाग्य बिभवबहुताई ॥
पूजे भूपति सकल बराती । सम समधी सादर सब भांती ॥
आसन उचित दिये सब काहू । कहौं काह मुख एक उछाहू ॥
सकल बरात जनक सनमानी । दान मान बिनती बर बानी ॥
बिधि हरि हर दिसिपति दिनराऊ । जे जानहिं रघुबीर प्रभाऊ ॥
कपटबिप्रबरभेष बनाये । कौतुक देखहिं अति सचु पाये ॥
पूजे जनक देव सम जाने । दिये सुआसन बिन पहिचाने ॥

छं० । पहिचान को केहि जान सबहि अपान सुधि भोरी भई ।
आनंदकंद बिलोकि दूलह उभय दिसि आनंदमई ॥
सुर लखे राम सुजान पूजे मानसिक आसन दये ।
अवलोकि सर सब भाव प्रभु को बिबुध मन प्रमुदित भये ॥ ४० ॥

दो० । रामचन्द्रमुखचन्द्रछबि लोचन चारु चकोर ।
करत पान सादर सकल प्रेम प्रमोद न थोर । ३२७ ॥

चौ० । समय बिलोकि बसिष्ठ बुलाये । सादर सतानंद सुनि आये ॥
बेगि कुंवरि अब आनहु जाई । चले मुदित मुनि आयसु पाई ॥
रानी सुनि उपरोहितबानी । प्रमुदित सखिन समेत सयानी ॥
बिप्रबधू कुलवृद्ध बुलाई । करि कुलरीति सुमंगल गाई ॥
नारिभेष जे सुरबरबामा । सकल सुभाय सुंदरी स्यामा ॥
तिनहिं देखि सुख पावहिं नारी । बिनु पहिचानि प्रान ते प्यारी ॥
बार बार सनमानहिं रानी । उमा रमा सारद सम जानी ॥
सीय संवारि समाज बनाई । मुदित मंडपहिं चलीं लिवाई ॥

छं० । चलि ल्याइ सीतहिं सखी सादर सजि सुमंगल भामिनी ।
नवसप्त साजे सुंदरी सब मत्तकुंजरगामिनी ॥
कल गान सुनि मुनि ध्यान त्यागहिं कामकोकिल लाजहीं ।
मंजीर नूपुर कलित कंकन ताल गति बर बाजहीं । ४१ ॥

दो० । सोहति बनिताबृन्द महं सहज सुहावनि सीय ।
छबि ललनागन मध्य जनु सुखमा तिय कमनीय । ३२८ ॥

चौ० । सियसुंदरता बरनि न जाई । लघु मति बहुत मनोहरताई ॥
आवत देखि बरातिन सीता । रूपरासि सब भांति पुनीता ॥
सबहिं मनहिं मन कीन्ह प्रनामा । देखि राम भये पूरन कामा ॥
हरषे दसरथ सुतन समेता । कहि न जाइ उर आनंद जेता ॥
सुर प्रनाम करि बर्षहिं फूला । मुनि असीसधुनि मंगलमूला ॥
गान निसान कुलाहल भारी । प्रेम प्रमोद नगर नरनारी ॥
एहि बिधि सीय मंडपहिं आई । प्रमुदित सांति पढ़हिं मुनिराई ॥
तेहि अवसर करि बिधि व्यवहारू । दुहु कुलगुरु सब कीन्ह अचारू ॥

छं० । आचार करि गुरु गौरिगनपति मुदित बिप्र पुजावहीं ।
सुर प्रगट पूजा लेहिं देहिं असीस सुनि सुख पावहीं ॥
मधुपर्क मंगलद्रव्य जो जेहिं समय मुनिमन महं चहैं ।
भरे कनक कोपर कलस सब कर लिये परिचारक रहैं । ४२ ॥
कुलरीति प्रीति समेत रवि कहि देत सब सादर कियो ।
एहि भांति देव पुजाइ सीतहि सुभग सिंहासन दियो ॥
सियराम अवलोकनि परस्पर प्रेम काहु न लखि परै ।
मनबुद्धिबरबानीअगोचर प्रगट कवि कैसे करै । ४३ ॥

दो० । होमसमय तनु धरि अनल अति हित आहुति लेहिं ।
बिप्रभेष धरि बेद सब कहि बिवाह बिधि देहिं । ३२९ ॥

चौ० । जनकपाटमहिषी जग जानी । सीयमातु किमि जाइ बखानी ॥
सुयस सुकृत सुख सुंदरताई । सब समेटि बिधि रची बनाई ॥

समय जानि मुनिबरन बुलाई । सुनत सुआसिनि सादर आई ॥
जनकबामदिसि सोह सुनयना । हिमगिरि संग बनी जनु मयना ॥
कनककलस मनिकोपर रूरे । सुचि सुगंध मंगलजल पूरे ॥
निज कर मुदित राउ अरु रानी । धरे राम के आगे आनी ॥
पढ़हिं बेद मुनि मंगल बानी । गगन सुमन झरि अवसर जानी ॥
बर बिलोकि दंपति अनुरागे । पाय पुनीत पखारन लागे ॥

छं० । लागे पखारन पाय पंकज प्रेम तनु पुलकावली ।
नभ नगर गाननिसानजयधुनि उमगि जनु चहुं दिसि चली ॥
जे पदसरोज मनोजअरि उर सर सदैव बिराजहीं ।
जे सुकृत सुमिरत बिमलता मन सकल कलिमल भाजहीं ।४४॥
जे परसि मुनिबनिता लही गति रही जो पातकमई ।
मकरंद जिन को संभुसिर सुचिताअवधि सुर बरनई ॥
करि मधुप मुनि मन योगिजन जे सेइ अभिमत गति लहैं ।
ते पद पखारत भाग्यभाजन जनक जय जय सब कहैं । ४५ ॥
बर कुंवरि करतल जोरि साखोचार दो कुलगुरु करैं ।
भयो पानिग्रहन बिलोकि बिधि सुर मनुज मुनि आनंद भरैं॥
सुखमूल दूलह देखि दंपति पुलकतन हुलस्यो हियो ।
करि लोकबेदबिधान कन्यादान नृपभूषन दियो । ४६ ॥
हिमवंत जिमि गिरिजा महेसहिं हरिहिं श्रीसागर दई ।
तिमि जनक रामहिं सिय समर्पी बिस्व कल कीरति नई ॥
क्यों करै बिनय बिदेह कियो बिदेह मूरति सांवरी ।
करि होम बिधिवत गांठि जोरी होन लागी भांवरी । ४७ ॥

दो० । जयधुनि बंदी बेदधुनि मंगल गान निसान ।
सुनि हरषहिं बरषहिं बिबुध सुरतरुसुमन सुजान । ३२० ॥

चौ० । कुंवरि कुंवर कल भांवरि देहीं । नयनलाभ सब सादर लेहीं ॥
जाइ न बरनि मनोहर जोरी । जो उपमा कछु कहिय सो थोरी ॥
राम सीय सुंदर परिछाहीं । जगमगाहिं मनिखंभन माहीं ॥
मनहुं मदनरति धरि बहु रूपा । देखहिं राम बिवाह अनूपा ॥
दरसलालसा सकुच न थोरी । प्रगटत दुरत बहोरि बहोरी ॥
भये मगन सब देखनिहारे । जनक समान अपान बिसारे ॥
प्रमुदित मुनिन भांवरी फेरी । नेग सहित सब रीति निबेरी ॥
राम सीयसिर सिंदुर देहीं । सोभा कहि न जात बिधि केहीं ॥
अरुन पराग जलज भरि नीके । ससिहि भूष अहि लोभ अमी के ॥
बहुरि बसिष्ट दीन्ह अनुसासन । बर दुलहिनि बैठे इक आसन ॥

छं॰ । बैठे बरासन राम जानकि मुदित मन दसरथ भये ।
तन पुलक पुनि पुनि देखि अपने सुकृतसुरतरुफल नये ॥
भरि भुवन रहा उछाह रामबिबाह भा सबही कहा ।
केहि भांति बरनि सिरात रसना एक सुख मंगल महा । ४८ ॥
तब जनक पाइ बसिष्टआयसु ब्याहसाज संवारिकै ।
मांडवी स्रुतिकीरति उरमिला कुंवरि लई हंकारि कै ॥
कुसकेतुकन्या प्रथम जो गुनसीलसुखसोभामयी ।
सब रीति प्रीति समेत करि सो ब्याहि नृप भरतहि दयी ।४९॥
जानकी लघुभगिनी परम सुंदरि सिरोमनि जानि कै ।
सो जनक दीन्ही ब्याहि लषनहि सकल बिधि सनमानि कै ॥
जेहि नाम स्रुतिकीरति सुलोचनि सुमुखि सबगुनआगरी ।
सो दई रिपुसूदनहिं भूपति रूपसीलउजागरी । ५० ॥
अनुरूप बर दुलहिनि परस्पर लखि सकुचि हिय हरषहीं ।
सब मुदित सुंदरता सराहहिं सुमन सुरगन बरषहीं ॥
सुंदरी सुंदर बरन बर सब एक मंडप राजहीं ।
जनु जीवउर चारिउ अवस्था बिभुन सहित बिराजहीं ।५१ ॥

दो॰ । मुदित अवधपति सकल सुत बधुन समेत निहारि ।
जनु पाये महिपालमनि क्रियन सहित फल चारि । ३३१ ॥

चौ॰ । जस रघुबीरब्याह बिधि बरनी । सकल कुंवर ब्याहे तहि करनी ॥
कहि न जाइ कछु दाइज भूरी । रहा कनक मनि मंडप पूरी ॥
कंबल बसन बिचित्र पटोरे । भांति भांति बहुमोल न थोरे ॥
गज रथ तुरग दास अरु दासी । धेनु अलंकृत कामदुहा सी ॥
बस्तु अनेक करिय किमि लेखा । कहि न जाइ जानहिं जिन देखा ॥
लोकपाल अवलोकि सिहाने । लीन्ह अवधपति सब सुख माने ॥
दीन्ह याचकन्ह जो जेहि भावा । उबरा सो जनवासहि आवा ॥
तब कर जोरि जनक मृदु बानी । बोले सब बरात सनमानी ॥

छं॰ । सनमानि सकल बरात आदर दान बिनय बड़ाइ कै ।
प्रमुदित महामुनिवृन्द बंदे पूजि प्रेम लड़ाइ कै ॥
सिर नाइ देव मनाइ सब सन कहत कर संपुट किये ।
सुर साधु चाहत भाव सिंधु कि तोष जल अंजलि दिये । ५२ ॥
कर जोरि जनक बहोरि बंधु समेत कोसलराय सों ।
बोले मनोहर बचन सानि सनेह सील सुभाय सों ॥
संबंध राजन रावरे हम बड़े अब सब बिधि भये ।
यह राज साज समेत सेवक जानिबी बिनु गथ लये । ५३ ॥

ये दारिका परिचारिका करि पालबी करुनामयी ।
अपराध छमिबो बोलि पठये बहुत हौं ढीठो दयी ॥
पुनि भानुकुलभूषन सकल सनमान बिधि समधी किये ।
कहि जात नहिं बिनती परस्पर प्रेम परिपूरन हिये । ५४ ॥
बृन्दारकागन सुमन बरषहिं राउ जनवांसहि चले ।
दुन्दुभीधुनि अरु वेद धुनि नभ नगर कौतूहल भले ॥
तब सखी मंगल गान करति मुनीसआयसु पाइ कै ।
दूलह दुलहिनिन सहित सुन्दरि चली कोहबर ल्याइ कै । ५५ ।

दो० । पुनि पुनि रामहिं चितव सिय सकुचति मन सकुचय न ।
हरत मनोहर मीनछबि प्रेमपियासे नयन । ३३२ ॥

चौ० । स्याम सरीर सुभाय सुहावन । सोभा कोटिमनोजलजावन ॥
यावकयुत पदकमल सुहाये । मुनिमन मधुप रहत जहं छाये ॥
पीत पुनीत मनोहर धोती । हरत बालरबि दामिनिजोती ॥
कल किंकिनि कटिसूत्र मनोहर । बाहु बिसाल बिभूषन सोहर ॥
पीत जनेउ महाछबि देई । करमुद्रिका चोरि चित लेई ॥
सोहत ब्याहसाज सब साजे । उर आयत उरभूषन राजे ॥
पीत उपरना कांखा सोती । दुहुं आंचरन्ह लग मनि मोती ॥
नयन कमल कल कुंडल काना । बदन सकल सौंदर्य निधाना ॥
सुंदर भृकुटि मनोहर नासा । भाल तिलक सुचि रुचिर निबासा ॥
सोहत मौर मनोहर माथे । मंगलमय मुकता मनि गांथे ॥

छं० । गांथे महामनि मौर मंजुल अंग सब चित चोरहीं ।
पुरनारि सुंदर बर बिलोकहिं निरखि छबि तृन तोरहीं ॥
मनि बसन भूषन वारि आरति करहिं मंगल गावहीं ।
सुर सुमन बरषहिं सूत मागध बंदि सुयस सुनावहीं । ५६ ॥
कोहबरहिं आने कुंवर कुंवरि सुआसिनिन्ह सुख पाइ कै ।
अति प्रीति लौकिक रीति लागीं करन मंगल गाइ कै ॥
लहकौरि गौरि सिखाव रामहिं सीय सन सारद कहैं ।
रनिवास हासबिलासरसबस जनम को फल सब लहैं । ५७ ॥
निजपानि मनि महं देखि प्रतिमूरति सरूपनिधान की ।
चालति न भुजबल्ली बिलोकनि बिरहबस भइ जानकी ॥
कौतुक बिनोद प्रमोद प्रेम न जाइ कहि जानहिं अली ।
बर कुंवरि सुंदर सकल सखिन लवाइ जनवासहिं चलीं । ५८ ॥
तेहि समय सुनिय असीस जहं तहं नगर नभ आनंद महा ।
चिर जियहु जोरी चारु चारिउ मुदित मन सबही कहा ॥

योगींद्र सिद्ध मुनीस देव बिलोकि प्रभु दुन्दुभि हनी ।
चले हरषि बरषि प्रसून निज निज लोक जय जय जय भनी ।५८॥

दो० । सहित बधूटिन कुंवर सब तब आये पितु पास ।
सोभा मंगल मोद भरि उमगेउ जनु जनवास । ३३३ ॥

चौ० । पुनि जेंवनार भयउ बहु भांती । पठये जनक बुलाइ बराती ॥
परत पांवड़े बसन अनूपा । सुतन समेत गवन किय भूपा ॥
सादर सब के पांव पखारे । यथा योग पीढ़न [illegible] ॥
धोये जनक अवधपतिचरना । सील सनेह जाइ नहिं बरना ॥
बहुरि रामपद पंकज धोये । जे हर हृदय कमल महं गोये ॥
तीनौ भाइ राम सम जानी । धोये चरन जनक निज पानी ॥
आसन उचित सबहिं नृप दीन्हे । बोलि सुपकारी सब लीन्हे ॥
सादर लगे परन पनवारे । कनककील मनिपरन संवारे ॥

दो० । सूपोदन सुरभीसरपि सुंदर स्वादु पुनीत ।
छन महं सब के परुसि गे चतुर सुआर बिनीत । ३३४ ॥

चौ० । पंचकौर करि जेंवन लागे । गारि गान सुनि अति अनुरागे ॥
भांति अनेक परे पकवाना । सुधा सरिस नहिं जाहिं बखाना ॥
परुसन लगे सुआर सुजाना । ब्यंजन बिबिध नाम को जाना ॥
चारि भांति भोजन बिधि गाई । एक एक बिधि बरनि न जाई ॥
छ रस रुचिर ब्यंजन बहु जाती । एक एक रस अगनित भांती ॥
जेंवत देहिं मधुर धुनि गारी । लै लै नाम पुरुष अरु नारी ॥
समय सुहावन गारि बिराजा । हंसत राउ सुनि सहित समाजा ॥
इहि बिधि सबही भोजन कीन्हा । आदर सहित आचमन लीन्हा ॥

दो० । देइ पान पूजे जनक दसरथ सहित समाज ।
जनवासे गवने मुदित सकलभूपसिरताज । ३३५ ॥

चौ० । नित नूतन मंगल पुर माहीं । निमिष सरिस दिन यामिनि जाहीं ॥
बड़े भोर भूपतिमनि जागे । याचक गुन गन गावन लागे ॥
देखि बर कुंवर बधुन समेता । किमि कहि जात मोद मन जेता ॥
प्रातक्रिया करि गे गुरु पाहीं । महा प्रमोद प्रेम मन माहीं ॥
करि प्रनाम पूजा कर जोरी । बोले गिरा अमिय जनु बोरी ॥
तुम्हरी कृपा सुनिय मुनिराजा । भयउ आजु मम पूरन काजा ॥
अब सब बिप्र बुलाइ गुसाईं । देहु धेनु सब भांति बनाईं ॥
सुनि गुरु करि महिपाल बड़ाई । पुनि पठये मुनिबृन्द बुलाई ॥

दो० । बामदेव अरु देवऋषि बालमीक जाबालि ।
आये मुनिबरनिकर तब कौसिकादि तपसालि । ३३६ ॥

चौ० । दंडप्रनाम सबहिं नृप कीन्हा । पूजि सप्रेम बरासन दीन्हा ॥
चारि लच्छ बर धेनु मंगाई । कामसुरभि सम सील सुहाई ॥
सब बिधि सकल अलंकृत कीन्ही । मुदित महीप महिदेवन कहं दीन्ही ॥
करत बिनय बहु बिधि नरनाहू । लहेउं आजु जग जीवन लाहू ॥
पाइ असीस महीस अनंदा । लिये बोलि पुनि जाचकबृंदा ॥
कनक बसन मनि हय गज स्यंदन । दिये बूझि रुचि रबिकुलनंदन ॥
चले पढ़त गावत गुनगाथा । जय जय जय दिनकरकुलनाथा ॥
इहि बिधि रामबिबाहउछाहू । सकै न बरनि सहस मुख जाहू ॥

दो० । बार बार कौसिकचरन सीस नाइ कह राउ ।
यह सब सुख मुनिराज तव कृपाकटाछप्रभाउ । ३२७ ॥

चौ० । जनकसनेहसीलकरतूती । नृप सब भांति सराह बिभूती ॥
दिन उठि बिदा अवधपति मांगा । राखहिं सहित जनक अनुरागा ॥
नित नूतन आदर अधिकाई । दिन प्रति सहस भांति पहुनाई ॥
नित नव नगर अनंद उछाहू । दसरथगवन सुहाइ न काहू ।
बहुत दिवस बीते इहि भांती । जनु सनेहरजु बंधे बराती ॥
कौसिक सतानंद तब जाई । कहा बिदेह नृपहिं समुझाई ॥
अब दसरथ कहं आयसु देहू । जद्यपि छाड़ि न सकहु सनेहू ॥
भलेहि नाथ कहि सचिव बुलाये । कहि जयजीव सीस तिन नाये ॥

दो० । अवधनाथ चाहत चलन भीतर करहु जनाउ ।
भये प्रेमबस सचिव सुनि बिप्र सभासद राउ । ३२८ ॥

चौ० । पुरबासी सुनि चली बराता । बूझत बिकल परस्पर बाता ॥
सत्य गवन सुनि सब बिलषाने । मनहुं सांझ सरसिज सकुचाने ॥
जहं जहं आवत बसे बराती । तहं तहं सीध चला बहु भांती ॥
बिबिध भांति मेवा पकवाना । भोजन साज न जाइ बषाना ॥
भरि भरि बसह अपार कहारा । पठये जनक अनेक सुआरा ॥
तुरग लाष रथ सहस पचीसा । सकल संवारे नष अरु सीसा ॥
मत्त सहस दस सिंधुर साजे । जिनहिं देषि दिसिकुंजर लाजे ॥
कनक बसन मनि भरि भरि जाना । महिषी धेनु बस्तु बिधि नाना ।

दो० । दाइज अमित न सकिय कहि दीन्ह बिदेह बहोरि ।
जो अवलोकत लोकपति लोकसंपदा थोरि । ३२९ ॥

चौ० । सब समाज इहि भांति बनाई । जनक अवधपुर दीन्ह पठाई ॥
चलिहि बरात सुनत सब रानी । बिकल मीनगन जनु लघु पानी ॥
पुनि पुनि सीय गोद करि लेहीं । देइ असीस सिषावन देहीं
होएहु संतत पियहि पियारी । चिर अहिवात असीस हमारी ॥

सासु ससुर गुर सेवा करेहु । पतिरुख लखि आयसु अनुसरेहु ॥
अति सनेह बस सखी सयानी । नारिधर्म सिखवहिं मृदु बानी ॥
सादर सकल कुंवरि समुझाईं । रानिन बार बार उर लाईं ॥
बहुरि बहुरि भेंटहिं महतारी । कहहिं बिरंचि रची कत नारी ॥

दो० । तेहि अवसर भाइन सहित राम भानुकुलकेतु ।
चले जनकमंदिर मुदित बिदा करावन हेतु । ३४० ॥

चौ० । चारिउ भाइ सुभाय सुहाये । नगरनारिनर देखन धाये ॥
कोउ कह चलन चहत हहिं आजू । कीन्ह बिदेह बिदा कर साजू ॥
लेहु नयन भरि रूप निहारी । प्रीय पाहुने भूसुत चारी ॥
को जानै केहि सुकृत सयानी । नयनअतिथि कीन्ह बिधि आनी ॥
मरनसील जिमि पाव पियूखा । सुरतरु लहै जन्म कर भूखा ॥
पाव नारकी हरिपद जैसे । इन कर दरसन हम कहं तैसे ॥
निरखि रामसोभा उर धरहु । निज मन फनि मूरति मनि करहु ॥
एहि बिधि सबहि नयन फल देता । गये कुंवर सब राजनिकेता ॥

दो० । रूपसिंधु सब बंधु लखि हरखि उठी रनिवासु ।
करहिं निछावरि आरती महा मुदित मन सासु । ३४१ ॥

चौ० । देखि रामछबि अति अनुरागी । प्रेमबिबस पुनि पुनि पद लागी ॥
रही न लाज प्रीति उर छाई । सहज सनेह बरनि किमि जाई ॥
भाइन सहित उबटि अन्हवाये । छ रस असन अति हेतु जेंवाये ॥
बोले राम सुअवसर जानी । सीलसनेहसकुचमय बानी ॥
राउ अवधपुर चहत सिधाये । बिदा होन हित हमहिं पठाये ॥
मातु मुदित मन आयसु देहु । बालक जानि करब नित नेहु ॥
सुनत बचन बिलखेउ रनिवासु । बोलि न सकहिं प्रेमबस सासु ॥
हृदय लगाइ कुंवरि सब लीन्ही । पतिन सौंपि बिनती अति कीन्ही ॥

छं० । करि बिनय सिय रामहिं समर्पी जोरि कर पुनि पुनि कहै ।
बलिजाउं तात सुजान तुम कहं बिदित गति सब की अहै ॥
परिवार पुरजन मोहि राजहि प्रानप्रिय सिय जानिबी ।
तुलसी सुसीलसनेह लखि निज किंकरी करि मानिबी । ६० ॥

सो० । तुम परिपूरनकाम जानसिरोमनि भावप्रिय ।
जनगुनगाहक राम दोखदलन करुनायतन । १० ॥

चौ० । अस कहि रही चरन गहि रानी । प्रेमपंक जनु गिरा समानी ॥
सुनि सनेहसानी बर बानी । बहु बिधि राम सासु सनमानी ॥
राम बिदा मांगत कर जोरी । कीन्ह प्रनाम बहोरि बहोरी ॥
पाइ असीस बहुरि सिर नाई । भाइन सहित चले रघुराई ॥

मंजु मधुर मूरति उर आनी । भईं सनेहसिथिल सब रानी ॥
पुनि धीरज धरि कुंअरि हँकारी । बार बार भेंटहिं महतारी ॥
पहुंचावहिं फिरि मिलहिं बहोरी । बढ़ी परस्पर प्रीति न थोरी ॥
पुनि पुनि मिलति सखिन बिलगाई । बालबच्छ जनु धेनु लवाई ॥

दो० । प्रेमबिबस नर नारि सब सखिन सहित रनिवास ।
मानहुं कीन्ह बिदेहपुर करुना बिरह निवास । ३४२ ॥

चौ० । सुक सारिका जानकी ज्याये । कनकपिंजरन्ह राखि पढ़ाये ॥
ब्याकुल कहहिं कहां बैदेही । सुनि धीरज परिहरै न केही ॥
भये बिकल खग मृग एहि भांती । मनुजदसा कैसे कहि जाती ॥
बंधु समेत जनक तब आये । प्रेम उमगि लोचन जल छाये ॥
सीय बिलोकि धीरता भागी । रहे कहावत परम बिरागी ॥
लीन्ह राउ उर लाइ जानकी । मिटी महा मर्याद ग्यान की ॥
समुझावत सब सचिव सयाने । कीन्ह बिचार न अवसर जाने ॥
बारहिं बार सुता उर लाई । सजि सुंदरि पालकी मंगाई ॥

दो० । प्रेमबिबस परिवार सब जानि सुलगन नरेस ।
कुंवरि चढ़ाई पालकी सुमिरे सिद्धि गनेस । ३४३ ॥

चौ० । बहु बिधि भूप सुता समुझाई । नारिधर्म कुलरीति सिखाई ॥
दासी दास दिये बहुतेरे । सुचि सेवक जे प्रिय सिय केरे ॥
सीय चलत ब्याकुल पुरबासी । होहिं सगुन सुभ मंगलरासी ॥
भूसुर सचिव समेत समाजा । संग चले पहुंचावन राजा ॥
रथ गज बाजि बरातिन साजे । सुनि गहगहे बाजने बाजे ॥
दसरथ बिप्र बोलि सब लीन्हे । दान मान परिपूरन कीन्हे ॥
चरन सरोज धूरि धरि सीसा । मुदित महीपति पाइ असीसा ॥
सुमिरि गजानन कीन्ह पयाना । मंगलमूल सगुन भये नाना ॥

दो० । सुर प्रसून बरषहिं हरषि करहिं अपछरा गान ।
चले अवधपति अवधपुर मुदित बजाइ निसान । ३४४ ॥

चौ० । नृप करि बिनय महाजन फेरे । सादर सकल मांगने टेरे ॥
भूषन बसन बाजि गज दीन्हे । प्रेम पोषि ठाढ़े सब कीन्हे ॥
बार बार बिरदावलि भाषी । फिरे सकल रामहिं उर राखी ॥
बहुरि बहुरि कोसलपति कहहीं । जनक प्रेमबस फिरा न चहहीं ॥
पुनि कह भूपति बचन सुहाये । फिरिय महीस दूरि बड़ि आये ॥
राउ बहोरि उतरि भये ठाढ़े । प्रेम प्रवाह बिलोचन बाढ़े ॥
तब बिदेह बोले कर जोरी । बचन सनेहसुधा जनु बोरी ॥
करौं कवन बिधि बिनय बनाई । महाराज मोहि दीन्ह बड़ाई ॥

दो० । कोसलपति समधी सजन सनमाने सब भाँति ।
मिलनि परसपर बिनय अति प्रीति न हृदय समाति । ३४५ ॥

चौ० । मुनिमंडलिहि जनक सिर नावा । आसिरबाद सबहि सन पावा ॥
सादर पुनि भेंटे जामाता । रूपसीलगुननिधि सब भ्राता ॥
जोरि पंकरुह पानि सुहाये । बोले बचन प्रेम जनु जाये ॥
राम करौं केहि भाँति प्रसंसा । मुनिमहेसमनमानसहंसा ॥
करहिं जोग जोगी जेहि लागी । कोह मोह ममता मद त्यागी ॥
ब्यापक ब्रह्म अलख अबिनासी । चिदानंद निर्गुन गुनरासी ॥
मन समेत जेहि जान न बानी । तरकि न सकहिं सकल अनुमानी ॥
महिमा निगम नेति करि कहहीं । जो तिहुं काल एकरस रहहीं ॥

दो० । नयनबिषय मो कहं भयउ सो समस्तसुखमूल ।
सबहिं सुलभ जगजीव कहं भये ईस अनुकूल । ३४६ ॥

चौ० । सबहि भाँति मोहि दीन्ह बड़ाई । निज जन जानि लीन्ह अपनाई ॥
होहिं सहस दस सारद सेषा । करहिं कल्पकोटिक भरि लेखा ॥
मोर भाग्य राउर गुनगाथा । कहि न सिराहिं सुनिय रघुनाथा ॥
मैं कछु कहौं एक बल मोरे । तुम रीझहु सनेह सुठि थोरे ॥
बार बार माँगौं कर जोरे । मन परिहरै चरन जनि भोरे ॥
सुनि बर बचन प्रेम जनु पोषे । पूरनकाम राम परितोषे ॥
करि बर बिनय ससुर सनमाने । पितु कौसिक बसिष्ठ सम जाने ॥
बिनती बहुरि भरत सन कीन्ही । मिलि सप्रेम पुनि आसिष दीन्ही ॥

दो० । मिले लखन रिपुसूदनहिं दीन्ह असीस महीस ।
भये परस्पर प्रेमबस फिरि फिरि नावहिं सीस । ३४७ ॥

चौ० । बार बार करि बिनय बड़ाई । रघुपति चले संग सब भाई ॥
जनक गहे कौसिकपद जाई । चरनरेनु सिर नयनन लाई ॥
सुनु मुनीस बर दरसन तोरे । अगम न कछु प्रतीति मन मोरे ॥
जो सुख सुजस लोकपति चहहीं । करत मनोरथ सकुचत अहहीं ॥
सो सुख सुजस सुलभ मोहि स्वामी । सब सिधि तव दरसन अनुगामी ॥
कीन्ह बिनय पुनि पुनि सिर नाई । फिरे महीपति आसिष पाई ॥
चली बरात निसान बजाई । मुदित छोट बड़ सब समुदाई ॥
रामहिं निरखि ग्रामनरनारी । पाइ नयनफल होहिं सुखारी ॥

दो० । बीच बीच बर बास करि मगलोगन सुख देत ।
अवध समीप पुनीत दिन पहुंची आय जनेत । ३४८ ॥

चौ० । हने निसान पनव बर बाजे । भेरिसंखधुनि हय गय गाजे ॥
झांझ बिरव डिमडिमी सुहाई । सरस राग बाजै सहनाई ॥

पुरजन आवत अकनि बराता । मुदित सकल पुलकावलि गाता ॥
निज निज सुंदर सदन सँवारे । हाट बाट चौहट पुरद्वारे ॥
गली सकल अरगजा सिंचाई । जहँ तहँ चौकें चारु पुराई ॥
बना बजार न जाइ बखाना । तोरन केतु पताक बिताना ॥
सुफल पूगिफल कदलि रसाला । रोपे बकुल कदंब तमाला ॥
लगे सुभग तरु परसत धरनी । मनिमय आलबाल की करनी ॥

दो० । बिबिध भाँति मंगल कलस गृह गृह रचे सँवारि ।
सुर ब्रह्मादि सिहाहिं सब रघुबरपुरी निहारि । १४९ ॥

चौ० । भूपभवन तेहि अवसर सोहा । रचना देखि मदनमन मोहा ॥
मंगल सगुन मनोहरताई । रिधि सिधि सुख संपदा सुहाई ॥
जनु उछाह सब सहज सुहाये । तनु धरि धरि दसरथगृह आये ॥
देखन हेतु राम बैदेही । कहहु लालसा होइ न केही ॥
जूथ जूथ मिलि चलीं सुआसिनि । निज छबि निदरहिं मदनबिलासिनि ॥
सकल सुमंगल सजी आरती । गावहिं जनु बहु भेष भारती ॥
भूपतिभवन कुलाहल होई । जाइ न बरनि समय सुख सोई ॥
कौसल्यादि राममहतारी । प्रेम बिबस तनुदसा बिसारी ॥

दो० । दिये दान बिप्रन बिपुल पूजि गनेस पुरारि ।
प्रमुदित परम दरिद्र जनु पाइ पदारथ चारि । १५० ॥

चौ० । प्रेमप्रमोदबिबस सब माता । चलहिं न चरन सिथिल सब गाता ॥
रामदरस हित अति अनुरागीं । परिछनसाज सजन सब लागीं ॥
बिबिध बिधान बाजने बाजे । मंगल मुदित सुमित्रा साजे ॥
हरद दूब दधि पल्लव फूला । पान पूगिफल मंगल मूला ॥
अछत अंकुर रोचन लाजा । मंजुल मंजरि तुलसि बिराजा ॥
छुहे पुरटघट सहज सुहाये । मदनसकुनि जनु नीड़ बनाये ॥
सगुन सुगंध न जाहिं बखानी । मंगल सकल सजहिं सब रानी ॥
रची आरती बिबिध बिधाना । मुदित करहिं कल मंगल गाना ॥

दो० । कनकथार भरि मंगलन्हि कमलकरनि लिये मात ।
चलीं मुदित परिछन करन पुलकपल्लवित गात । १५१ ॥

चौ० । धूपधूम नभ मेचक भयऊ । सावनघनघमंड जनु ठयऊ ॥
सुरतरुसुमनमाल सुर बरषहिं । मनहुँ बलाकअवलि मन करषहिं ॥
मंजुल मनिमय बंदनवारा । मनहुँ पाकरिपुचाप सँवारा ॥
प्रगटहिं दुरहिं अटन्ह पर भामिनि । चारु चपल जनु दमकहिं दामिनि ॥
दुन्दुभिधुनि घन गरजनि घोरा । जाचक चातक दादुर मोरा ॥
सुचि सुगंध जल बरषहिं बारी । सुखी सकल ससि पुरनरनारी ॥

समय जानि गुर आयसु दीन्हा । पुरप्रबेस रघुकुलमनि कीन्हा ॥
सुमिरि संभु गिरिजा गनराजा । मुदित महीपति सहित समाजा ॥

दो० । होहिं सगुन बरषहिं सुमन सुर दुन्दुभी बजाइ ।
बिबुधबधू नाचहिं मुदित मंजुल मंगल गाइ । २५२ ॥

चौ० । मागध सूत बंदि नट नागर । गावहिं जस तिहुं लोक उजागर ॥
जयधुनि बिमल बेद बरबानी । दस दिसि सुनिय सुमंगलसानी ॥
बिपुल बाजने बाजन लागे । नभ सुर नगर लोग अनुरागे ॥
बने बराती बरनि न जाहीं । महा मुदित मन सुख न समाहीं ॥
पुरबासिन तब राउ जुहारे । देखत रामहिं भये सुखारे ॥
करहिं निछावरि मनिगन चीरा । बारि बिलोचन पुलक सरीरा ॥
आरति करहिं मुदित पुरनारी । हरषहिं निरखि कुंवर बर चारी ॥
सिबिका सुभग ओहार उघारी । देखि दुलहिनिन्ह होहिं सुखारी ॥

दो० । इहि बिधि सबही देत सुख आये राजदुआर ।
मुदित मातु परिछन करहिं बधुन समेत कुमार । २५३ ॥

चौ० । करहिं आरती बारहिं बारा । प्रेम प्रमोद कहै को पारा ॥
भूषन मनि पट नाना जाती । करहिं निछावरि अगनित भांती ॥
बधुन समेत देखि सुत चारी । परमानंद मगन महतारी ॥
पुनि पुनि सीय रामछबि देखी । मुदित सुफल जग जीवन लेखी ॥
सखी सीयमुख पुनि पुनि चाही । गान करहिं निज सुकृत सराही ॥
बरषहिं सुमन छनहिं छन देवा । नाचहिं गावहिं लावहिं सेवा ॥
देखि मनोहर चारिउ जोरी । सारद उपमा सकल ढंढोरी ॥
देत न बनहिं निपट लघु लागी । इकटक रहीं रूप अनुरागी ॥

दो० । निगमनीति कुलरीति करि अरघ पांवड़े देत ।
बधुन सहित सुत परिछि सब चलीं लिवाइ निकेत । २५४ ॥

चौ० । चारि सिंघासन सहज सुहाये । जनु मनोज निज हाथ बनाये ॥
तिन पर कुंवरि कुंवर बैठारे । सादर पाय पुनीत पखारे ॥
धूप दीप नैबेद बेदबिधि । पूजे बर दुलहिनि मंगलनिधि ॥
बारहिंबार आरती करहीं । ब्यजन चारु चामर सिर ढरहीं ॥
बस्तु अनेक निछावरि होहीं । भरीं प्रमोद मातु सब सोहीं ॥
पावा परम तत्व जनु जोगी । अमृत लहो जनु सन्ततरोगी ॥
जनमरंक जनु पारस पावा । अंधहि लोचनलाभ सुहावा ॥
मूकबदन जनु सारद छाई । मानहुं समर सूर जय पाई ॥

दो० । इहि सुख तें सतकोटिगुन पावहिं मातु अनंद ।
भाइन सहित बिआहि घर आये रघुकुलचंद । २५५ ॥

लिये गोद करि मोद समेता। । को कहि सकै भयउ सुख जेता ॥
बधू सप्रेम गोद बैठारी । बार बार हिय हरषि दुलारी ॥
देखि समाज मुदित रनिवासू । सब के उर आनंद निवासू ॥
कहेउ भूप जिमि भयेउ बिबाहू । सुनि सुनि हरष होत सब काहू ॥
जनकराज गुन सील बड़ाई । प्रीति रीति संपदा सुहाई ॥
बहु बिधि भूप भाट जिमि बरनी । रानी सब प्रमुदित सुनि करनी ॥

दो० । । सुतन समेत नहाइ नृप बोलि बिप्र गुरु ज्ञाति ।
भोजन कीन्ह अनेक बिधि घरी पांच गइ राति । ३६० ॥

चौ० । मंगलगान करहिं बर भामिनि । भइ सुखमूल मनोहर जामिनि ॥
अंचै पान सब काहूं पाये । स्रगसुगंधभूषित छबि छाये ॥
रामहिं देखि रजायसु पाई । निज निज भवन चले सिर नाई ।
प्रेम प्रमोद बिनोद बड़ाई । समय समाज मनोहरताई ॥
कहि न सकहिं सत सारद सेसू । बेद बिरंचि महेस गनेसू ॥
सो मैं कहौं कवनि बिधि बरनी । भूमिनाग सिर धरै कि धरनी ॥
नृप सब भांति सबहिं सनमानी । कहि मृदु बचन बुलाई रानी ॥
बधू लरिकिनी पर घर आईं । राखेहु नयनपलक की नाईं ॥

दो० । लरिका स्रमित उनींदबस सयन करावहु जाइ ॥
अस कहि गे बिश्रामगृह रामचरन चित लाइ । ३६१ ॥

चौ० । भूपबचन सुनि सहज सुहाये । जरित कनक मनि पलंग डसाये ॥
सुभग सुरभिपयफेन समाना । कोमल कलित सुपेती नाना ॥
उपबरहन बर बरनि न जाहीं । स्रग सुगंध मनिमंदिर माहीं ॥
रतनदीप सुठि चारु चंदोवा । कहत न बनै जान जेहि जोवा ॥
सेज रुचिर रचि राम उठाये । प्रेम समेत पलंग पौढ़ाये ॥
आज्ञा पुनि पुनि भाइन दीन्ही । निज निज सेज सयन तिन कीन्ही ॥
देखि स्याम मृदु मंजुल गाता । कहहिं सप्रेम बचन सब माता ॥
मारग जात भयावनि भारी । केहि बिधि तात ताड़का मारी ॥

दो० । घोर निसाचर बिकट भट समर गनै नहिं काहु ।
मारे सहित सहाय किमि खल मारीच सुबाहु । ३६२ ॥

चौ० । मुनिप्रसाद बलि तात तुम्हारे । ईस अनेक करवरे टारे ।
मखरखवारी करि दुहुं भाई । गुरुप्रसाद सब बिद्या पाई ।
मुनितिय तरी लगत पगधूरी । कीरति रही भुवन भरि पूरी ।
कमठपीठ पबिकूट कठोरा । नृपसमाज महं सिवधनु तोरा ।
बिस्वबिजय जस जानकि पाई । आये भवन ब्याहि सब भाई ।
सकल अमानुष कर्म तुम्हारे । केवल कौसिक कृपा सुधारे ।

आजु सुफल जग जनम हमारे । देखि तात बिधुबदन तुम्हारे ॥
जे दिन गये तुमहिं बिनु देखे । ते बिरंचि जनि पारहिं लेखे ॥

दो० । राम प्रतोषी मातु सब कहि बिनीत बर बचन ।
सुमिरि संभु गुरु बिप्रपद किये नींदबस नयन । ३६३ ॥

चौ० । नींदहुं बदन सोह सुठि लोना । मनहुं सांझ सरसीरुह सोना ॥
घर घर करहिं जागरन नारी । देहिं परसपर मंगल गारी ॥
पुरी बिराजति राजति रजनी । रानी कहहिं बिलोकहु सजनी ॥
सुंदरि बधुन सासु लै सोईं । फनिपति जनु सिरमनि उर गोईं ॥
प्रात पुनीत काल प्रभु जागे । अरुनचूड़ बर बोलन लागे ॥
बंदी मागध गुनगन गाये । पुरजन द्वार जोहारन आये ॥
बंदि बिप्र सुर गुरु पितु माता । पाइ असीस मुदित सब भ्राता ॥
जननिन्ह सादर बदन निहारे । भूपति संग द्वार पगु धारे ॥

दो० । कीन्ह सौच सब सहज सुचि सरित पुनीत नहाइ ।
प्रातक्रिया करि तात पहं आये चारिउ भाइ । ३६४ ॥

चौ० । भूप बिलोकि लिये उर लाई । बैठे हरषि रजायसु पाई ॥
देखि राम सब सभा जुड़ानी । लोचनलाभअवधि अनुमानी ॥
पुनि बसिष्ठ मुनि कौसिक आये । सुभग आसनन्ह मुनि बैठाये ॥
सुतन समेत पूजि पद लागे । निरखि राम दोउ गुर अनुरागे ॥
कहहिं बसिष्ठ धर्म इतिहासा । सुनहिं महीप सहित रनिवासा ॥
मुनिमनअगम गाधिसुतकरनी । मुदित बसिष्ठ बिपुलबिधि बरनी ॥
बोले बामदेव सब सांची । कीरति कलित लोक तिहुं माची ॥
सुनि आनंद भयउ सब काहू । रामलखनउर अधिक उछाहू ॥

दो० । मंगल मोद उछाह नित जाहिं दिवस इहि भांति ।
उमगी अवध अनंद भरि अधिक अधिक अधिकाति । ३६५ ॥

चौ० । सुदिन सोधि करकंकन छोरे । मंगल मोद बिनोद न थोरे ॥
नित नव सुख सुर देखि सिहाहीं । अवधजन्म जाचहिं बिधि पाहीं ॥
बिस्वामित्र चलन नित चहहीं । रामसप्रेमबिनयबस रहहीं ॥
दिन दिन सयगुन भूपतिभाऊ । देखि सराह महामुनि राऊ ॥
मांगत बिदा राउ अनुरागे । सुतन समेत ठाढ़ भये आगे ॥
नाथ सकल संपदा तुम्हारी । मैं सेवक समेत सुत नारी ॥
करब सदा लरिकन पर छोहू । दरसन देत रहब मुनि मोहू ॥
अस कहि राउ सहित सुत रानी । परेउ चरन मुख आव न बानी ॥
दीन्ह असीस बिप्र बहु भांती । चले न प्रीति रीति कहि जाती ॥
राम सप्रेम संग सब भाई । आयसु पाइ फिरे पहुंचाई ॥

दो० । रामरूप भूपतिभगति ब्याहउछाहअनन्द ।
जात सराहत मनहिं मन मुदित गाधिकुलचन्द । ३५९ ॥

चौ० । बामदेव रघुकुलगुरु ग्यानी । बहुरि गाधिसुतकथा बखानी ॥
सुनि मुनि सुजस मनहिं मन राऊ । बरनत आपन पुन्यप्रभाऊ ॥
बहुरे लोग रजायसु भयऊ । सुतन समेत नृपति गृह गयऊ ॥
जहं तहं रामब्याहजस गावा । सुजस पुनीत लोक तिहुं छावा ॥
आये ब्याहि राम घर जब तें । बसे अनंद अवध सब तब तें ॥
प्रभुबिबाह जस भयऊ उछाहा । सकहिं न बरनि गिरा अहिनाहा ॥
कविकुलजीवन पावन जानी । रामसीयजस मंगलखानी ॥
तेहि ते मैं कछु कहा बखानी । करन पुनीत हेतु निज बानी ॥

छं० । निज गिरा पावन करन कारन रामजस तुलसी कह्यौ ।
रघुबीरचरित अपार बारिधि पार कवि कवनै लह्यौ ॥
उपबीतब्याहउछाह मंगल सुनहिं सादर गावहीं ।
बैदेहिरामप्रसाद ते जन सर्बदा सुख पावहीं । ६१ ॥
सुनि गाथ कहौं गिरीशकन्या धन्य अधिकारी सही ।
नित प्रीति नूतन सुनत हरिगुन भक्ति अनुपम ते लही ॥
रघुबीरपद अनुराग जल लोभागि बेगि बुझावई ।
यह जानि तुलसीदास मन क्रम बचन हरिगुन गावई । ६२ ॥

दो० । कठिन काल मलपुंजित तनु साधन कछु न होर ।
यह बिचारि बिस्वास करि हरि सुमिरैं बुध सोर । ३६० ॥

सो० । मन हरिपद अनुराग करहु त्यागि नाना कपट ।
महामोहनिसि जात सोवत बीते काल बहु । ३१ ॥
सियरघुबीरबिबाह जे सप्रेम आदर सुनहिं ।
तिन कहं सदा उछाह मंगलायतन रामजस । ३२ । ॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषबिध्वंसने ।
बिमलबिग्यानबैराग्यसंतोषसम्पादनो नाम तुलसीकृत ॥
बालकाण्ड: प्रथम: सोपान: समाप्त: ॥ * ॥



# अथ अयोध्याकाण्ड ॥

श्लोक ॥

वामाङ्के च विभाति भूधरसुता देवापगा मस्तके ।
भाले बालविधुर्गले च गरलं यस्योरसि व्यालराट् ॥
सो ऽयं भूतिविभूषणः सुरवरः सर्वाधिपः सर्वदा ।
शर्वः सर्वगतः शिवः शशिनिभः श्रीशङ्करः पातु माम् । १ ॥
प्रसन्नताम् यो न गतो भिषेकतस्तथा न मम्लौ वनवासदुःखतः
मुखाम्बुजश्रीरघुनन्दनस्य मे सदास्तु तन्मञ्जुलमङ्गलप्रदम् । २ ॥
नीलाम्बुजश्यामलकोमलाङ्गम् सीता समारोपितवामभागम् ।
पाणौ महासायकचारुचापम् नमामि रामम् रघुवंशनाथम् । ३ ॥

दो० । श्रीगुरुचरनसरोजरज निजमनमुकुर सुधारि ।
बरनौं रघुबरजस बिमल जो दायक फल चारि । १ ॥

चौ० । जब तें राम ब्याहि घर आये । नित नव मंगल मोद बधाये ॥
भुवन चारि दस भूधर भारी । सुकृत मेघ बरषहिं सुख बारी ॥
रिधि सिधि संपति नदी सुहाई । उमगि अवध अंबुधि कहं आई ॥
मनिगन पुरनरनारिसुजाती । सुचि अमोल सुंदर सब भाँती ॥
कहि न जाइ कछु नगरबिभूती । जनु इतनी बिरंचिकरतूती ॥
सब बिधि सब पुरलोग सुखारी । रामचन्द्रमुख चन्द्र निहारी ॥
मुदित मातु सब सखी सहेली । फलित बिलोकि मनोरथबेली ॥
रामरूप गुन सील सुभाऊ । प्रमुदित होहिं देखि सुनि राऊ ॥

दो० । सब के उर अभिलाष अस कहहिं मनाइ महेस ।
आपु अछत जुबराजपद रामहिं देहिं नरेस । २ ॥

चौ० । एक समय सब सहित समाजा । राजसभा रघुराज बिराजा
सकल सुकृतमूरति नरनाहू । रामसुजस सुनि अतिहि उछाहू ॥
नृप सब रहहिं कृपा अभिलाषे । लोकप करहिं प्रीतिरुख राखे ॥
त्रिभुवन तीनि काल जग माहीं । भूरिभाग दसरथ सम नाहीं ॥

मंगलमूल रामसुत जासू । जो कछु कहिय थोर सब तासू ॥
राउ सुभाव मुकुर कर लीन्हा । बदन बिलोकि मुकुट सम कीन्हा ॥
स्रवन समीप भये सित केसा । मनहुं चौथपन अस उपदेसा ॥
नृप जुबराज राम कहं देहू । जीवन जन्म सुफल करि लेहू ॥

दो० । अस बिचारि उर आनि नृप सुदिन सुअवसर पाई ।
तन पुलकित मन मुदित अति गुरहि सुनायउ जाई । ३ ॥

चौ० । कहेउ भुआल सुनिय मुनिनायक । भये राम सब बिधि सब लायक ॥
सेवक सचिव सकल पुरबासी । जे हमार अरि मित्र उदासी ॥
सबहि राम प्रिय जेहि बिधि मोही । प्रभुअसीस जनु तनु धरि सोही ॥
बिप्र सहित परिवार गुसाईं । करहिं छोह सब रौरेहि नाईं ॥
जे गुरुचरन रेनु सिर धरहीं । ते जनु सकल बिभव बस करहीं ॥
मोहि समान अस भयउ न दूजे । सब पायउं प्रभुपदरज पूजे ॥
अब अभिलाष एक मन मोरे । पूजिहि नाथ अनुग्रह तोरे ॥
मुनि प्रसन्न लखि सहज सनेहू । कहेउ नरेस रजायसु देहू ॥

दो० । राजन राउर नाम जस सब अभिमतदातार ।
फलअनुगामी महिपमनि मन अभिलाष तुम्हार । ४ ॥

चौ० । सब बिधि गुरु प्रसन्न जिय जानी । बोलेउ राउ बिहंसि मृदु बानी ॥
नाथ राम करिये जुबराजू । कहिय कृपा करि करिय समाजू ॥
मोहि अछत यह होउ उछाहू । लहहिं लोग सब लोचनलाहू ॥
प्रभुप्रसाद सिव सबै निबाही । यह लालसा एक मन माही ॥
पुनि न सोच तनु रहै कि जाऊ । जेहि न होय पाछे पछिताऊ ॥
सुनि मुनि दसरथबचन सुहाये । मंगलमूल मोद अति पाये ॥
सुनु नृप जासु बिमुख पछिताहीं । जासु भजन बिनु जरनि न जाहीं ॥
भये तुम्हार तनय सो स्वामी । राम पुनीत प्रेमअनुगामी ॥

दो० । बेगि बिलंब न करिय नृप साजिय सबै समाज ।
सुदिन सुमंगल तबहि जब राम होहिं जुबराज । ५ ॥

चौ० । मुदित महीपति मंदिर आये । सेवक सचिव सुमन्त्र बुलाये ॥
कहि जयजीव सीस तिन नाये । भूप सुमंगलबचन सुनाये ॥
प्रमुदित मोहि कहेउ गुरु आजू । रामहि राज देहु जुबराजू ॥
जो पांचहि मत लागै नीका । करहु हरषि हिय रामहि टीका ॥
मंत्री मुदित सुनत प्रिय बानी । अभिमतबिरव परेउ जनु पानी ॥
बिनती सचिव करहिं कर जोरी । जियहु जगतपति बरस करोरी ॥
जगमंगल भल काज बिचारा । बेगहिं नाथ न लाइय बारा ॥
नृपहि मोद सुनि सचिवसुभाखा । बढ़त बिटप जनु लही सुसाखा ॥

दो०। कहेउ भूप मुनिराज कर जो जो आयसु होइ ।
रामराजअभिषेक हित बेगि करहु सोइ सोइ । ६ ॥

चौ०। हरषि मुनीस कहेउ मृदु बानी । आनहु सकल सुतीरथ पानी ॥
औषध मूल फूल फल पाना । कहे नाम गनि मंगल नाना ॥
चामरचर्म बसन बहु भांती । रोमपाटपट अगनित जाती ॥
मनिगन मंगलबस्तु अनेका । जो जग जोग भूपअभिषेका ॥
वेदविदित कहि सकल विधाना । कहेउ रचहु पुर विविध विताना ॥
पनस रसाल पुंगिफल केरा । रोपहु बीथिन पुर चहुं फेरा ॥
रचहु मंजु मनिचौकें चारू । कहहु बनावन बेगि बजारू ॥
पूजहु गनपति गुरु कुलदेवा । सब विधि करहु भूमिसुरसेवा ॥

दो०। ध्वज पताक तोरन कलस सजहु तुरग रथ नाग ।
सिर धरि मुनिबरबचन सब निज निज काजहिं लाग । ७ ॥

चौ०। जेहि मुनीस जो आयसु दीन्हा । सो जनु काज प्रथम तेइ कीन्हा ॥
विप्र साधु सुर पूजत राजा । करत राम हित मंगल काजा ॥
सुनत रामअभिषेक सुहावा । बाज गहागह अवध बधावा ॥
रामसीयतनु सगुन जनाये । फरकहिं मंगल अंग सुहाये ॥
पुलकि सप्रेम परस्पर कहहीं । भरतआगमनसूचक अहहीं ॥
भये बहुत दिन अति अवसेरी । सगुन प्रतीति भेंट प्रिय केरी ॥
भरत सरिस प्रिय को जग माहीं । यहै सगुनफल दूसर नाहीं ॥
रामहिं बंधु सोच दिन राती । अंडन्ह कमठहृदय जेहि भांती ॥

दो०। तेहि अवसर मंगल परम सुनि रहसेउ रनिवास ।
सोभित लखि बिधु बढ़त जनु बारिधिबीचिबिलास । ८ ॥

चौ०। प्रथम जाइ जिन्ह खबरि जनाये । भूषन बसन भूरि तिन पाये ॥
प्रेम पुलकतनु मन अनुरागीं । मंगलकलस सजन सब लागीं ॥
चौकें चारु सुमित्रा पूरी । मनिमय विविध भांति अति रूरी ॥
आनंदमगन राममहतारी । दिये दान बहु विप्र हंकारी ॥
पूजेउ ग्रामदेव सुर नागा । कहेउ बहोरि देन बलिभागा ॥
जेहि विधि होइ रामकल्याना । देहु दया करि सो बरदाना ॥
गावहिं मंगल कोकिलबयनी । विधुबदनी मृगशावकनयनी ॥

दो०। रामराजअभिषेक सुनि हियहरषीं नर नारि ।
लगीं सुमंगल सजन सब बिधिअनुकूल बिचारि । ८ ॥

चौ०। तब नरनाह बसिष्ठ बुलाये । रामधाम सिख देन पठाये ॥
गुरुआगमन सुनत रघुनाथा । द्वार आइ नायेउ पद माथा ॥
सादर अर्घ देइ घर आने । सोरह भांति पूजि सनमाने ॥

गहे चरन सिय सहित बहोरी । बोले राम कमलकर जोरी ॥
सेवकसदन स्वामिआगमनू । मंगलमूल अमंगलदमनू ॥
तदपि उचित जन बोलि सप्रीती । पठइय नाथ काज अस नीती ॥
प्रभुता तजि प्रभु कीन्ह सनेहू । भयउ पुनीत आजु मम गेहू ॥
आयसु होइ सो करिय गुसाईं । सेवक लहै स्वामिसेवकाई ॥

दो० । सुनि सनेहसाने बचन मुनि रघुबरहिं प्रसंस ।
राम कस न तुम कहहु अस हंसबंसअवतंस । १० ॥

चौ० । बरनि रामगुनसीलसुभाऊ । बोले प्रेमपुलकि मुनिराऊ ॥
भूप सजेउ अभिषेकसमाजू । चाहत देन तुमहिं जुवराजू ॥
राम करहु सब संयम आजू । जौं बिधि कुसल निबाहै काजू ॥
गुरु सिख देइ राउ पहं गयऊ । रामहृदय अस बिसमय भयऊ ॥
जनमे एक संग सब भाई । भोजन सयन केलि लरिकाई ॥
कर्नबेध उपबीत बिवाहा । संग संग सब भयउ उछाहा ॥
बिमलबंस यह अनुचित एका । अनुज बिहाइ बड़ेहि अभिषेका ॥
प्रभुसप्रेमपछितानि सुहाई । हरउ भगतमन की कुटिलाई ॥

दो० । तेहि अवसर आये लषन मगन प्रेम आनंद ।
सनमाने प्रिय बचन कहि रविकुल कैरव चंद । ११ ॥

चौ० । बाजहिं बाजन बिबिध बिधाना । पुरप्रमोद नहिं जाइ बखाना ॥
भरतआगमन सकल मनावहिं । आवहिं बेगि नयनफल पावहिं ॥
हाट बाट घर गली अथाई । कहहिं परस्पर लोग लोगाई ॥
कालि लगन भलि केतिक बारा । पूजिहि बिधि अभिलाष हमारा ॥
कनकसिंहासन सीय समेता । बैठहिं राम होइ चित चेता ॥
सकल कहहिं कब होइहि काली । बिघ्न मनावहिं देव कुचाली ॥
तिनहिं सोहात न अवध बधावा । चोरहिं चांदनि राति न भावा ॥
सारद बोलि बिनय सुर करहीं । बारहिं बार पाय लै परहीं ॥

दो० । बिपति हमारि बिलोकि बड़ि मातु करिय सोइ आजु ।
राम जाहिं बन राज तजि होइ सकल सुरकाजु । १२ ॥

चौ० । सुनि सुरबिनय ठाढ़ि पछिताती । भयिउं सरोजबिपिन हिमराती ॥
देखि देव पुनि कहहिं निहोरी । मातु तोहिं नहिं थोरिउ खोरी ॥
बिसमय हर्ष रहित रघुराऊ । तुम जानहु रघुबीरसुभाऊ ॥
जीव कर्मबस दुखसुखभागी । जाइय अवध देवहित लागी ॥
बार बार गहि चरन सकोची । चली बिचारि बिबुधमति पोची ॥
ऊंच निवास नीच करतूती । देखि न सकहिं पराइ बिभूती ॥
आगिल काज बिचारि बहोरी । करिहैं चाह कुसल कबि मोरी ॥

हरषि हृदय दसरथपुर आई । जनु ग्रहदसा दुसहदुखदाई ॥

दो० । नाम मंथरा मंदमति चेरि केकयी केरि ।
अजसपिटारी ताहि करि गई गिरा मति फेरि । १३ ॥

चौ० । देखि मंथरा नगर बनावा । मंगल मंजुल बाजु बधावा ॥
पूछिसि लोगन्ह काह उछाहू । रामतिलक सुनि भा उर दाहू ॥
करै बिचार कुबुद्धि कुजाती । होइ अकाज कवन बिधि राती ॥
देखि लाग मधु कुटिल किराती । जिमि गंव तकै लेउं केहि भांती ॥
भरतमातु पहं गइ बिलखानी । का अनमनि हंसि हंसि कह रानी ॥
उतर न देइ सो लेइ उसांसू । नारिचरित करि ढारति आंसू ॥
हंसि कह रानि गाल बड़ तोरे । दीन्ह लखन सिख अस मन मोरे ॥
तबहुं न बोलि चेरि बड़ि पापिनि । छाड़ै स्वास कारि जनु सांपिनि ॥

दो० । सभय रानि कह कहसि किन कुशल राम महिपाल ।
भरत लखन रिपुदमन सुनि भा कुबरी उर साल । १४ ॥

चौ० । कत सिख देइ हमहिं कोउ माई । गाल करब केहि कर बल पाई ॥
रामहिं छाड़ि कुसल केहि आजू । जाहि नरेस देत जुबराजू ॥
भा कौसल्यहि बिधि अति दाहिन । देखत गर्ब रहत उर नाहिन ॥
देखहु कस न जाइ सब सोभा । जो अवलोकि मोर मन छोभा ॥
पूत बिदेस न सोच तुम्हारे । जानति हौ बस नाह हमारे ॥
नींद बहुत प्रिय सेज तुराई । लखहु न भूपकपटचतुराई ॥
सुनि प्रिय बचन कुटिल मन जानी । झुकी रानि अरज अरगानी ॥
पुनि अस कबहुं कहसि घरफोरी । तौ धरि जीभ कढ़ावौं तोरी ॥

दो० । काने खोरे कूबरे कुटिल कुचाली जानि ।
तियबिसेष पुनि चेरि कहि भरतमातु मुसुकानि । १५ ॥

चौ० । प्रियबादिनि सिख दीन्हेउं तोही । सपनेहु तो पर कोप न मोही ॥
सुदिन सुमंगलदायक सोई । तोर कहा फुर जा दिन होई ॥
जेठ स्वामि सेवक लघु भाई । यह दिनकरकुलरीति सुहाई ॥
रामतिलक जौ सांचेहुं काली । मांगु देउं मन भावत आली ॥
कौसल्या सम सब महतारी । रामहिं सहज सुभाव पियारी ॥
मो पर करहिं सनेह बिसेषी । मैं करि प्रीतिपरीछा देखी ॥
जौ बिधि जन्म देइ करि छोहू । होहिं राम सिय पूत पतोहू ॥
प्रान तें अधिक राम प्रिय मोरे । तिन के तिलक छोभ कस तोरे ॥

दो० । भरतसपथ तोहि सत्य कहु परिहरि कपट दुराव ।
हर्षसमय बिसमय करसि कारन मोहि सुनाव । १६ ॥

चौ० । एकहि बार आस सब पूजी । अब कछु कहब जीभ करि दूजी ॥

फोरै योग कपार अभागा । भलौ कहत दुख रौरेउ लागा ॥
कहहि झूठ फुर बात बनाई । ते प्रिय तुमहिं करुइ मैं माई ॥
हमहुं कहब अब ठकुर सुहाती । नाहिं तो मौन रहब दिनराती ॥
करि कुरूप विधि परबस कीन्हा । बवा सो लुनिय लहिय जो दीन्हा ॥
कोउ नृप होउ हमैं का हानी । चेरि छांड़ि अब होब कि रानी ॥
जारै योग सुभाव हमारा । अनभल देखि न जाइ तुम्हारा ॥
तातें कछुक बात अनुसारी । छमब देबि बड़ि चूक हमारी ॥

दो० । गूढ़ कपट प्रिय बचन सुनि तीय अधरबुधि रानि ।
सुरमायाबस बैरिनिहि सुहृद जानि पतिआनि । १७ ॥

चौ० । सादर पुनि पुनि पूछति ओही । सबरीगान मृगी जनु मोही ॥
तसि मति फिरी अहै जसि भावी । रहसी चेरि घात भलि फावी ॥
तुम पूछहु मैं कहत डेराऊं । धरेहु मोर घरफोरी नाऊं ॥
सजि प्रतीति गढ़ि बहु बिधि छोली । अवध साढ़साती जनु बोली ॥
प्रिय सिय राम कहा तुम रानी । रामहिं तुम प्रिय सो फुर बानी ॥
रहे प्रथम अब सो दिन बीते । समय पाइ रिपु होहिं पिरीते ॥
भानु कमलकुलपोषनिहारा । बिनु जल जारि करै सोई छारा ॥
जर तुम्हारि चह सवति उपारी । रूंधहु करि उपाइ बर बारी ॥

दो० । तुमहि न सोच सुहागबल निज बस जानहु राव ।
मन मलीन मुंह मीठ नृप राउर सरल सुभाव । १८ ॥

चौ० । चतुर गंभीर राममहतारी । बीच पाइ निज काज संवारी ॥
पठये भरत भूप ननिऔरे । राममातुमत जानब रौरे ॥
सेवहिं सकल सवति मोहि नीके । गर्बित भरतमातु बल पी के ॥
साल तुम्हार कौसिल्यहिं माई । चतुर कपट नहिं परत लखाई ॥
राजहि तुम पर प्रीति बिसेखी । सवतिसुभाव सकै नहिं देखी ॥
रचि प्रपंच भूपहिं अपनाई । राम तिलक हित लगन धराई ॥
यहि कुल उचित राम कहं टीका । सबहि सुहाइ मोहि सुठि नीका ॥
आगिलि बात समुझि डर मोही । देउ दैव फिरि सो फल ओही ॥

दो० । रचि पचि कोटिक कुटिलपन कीन्हेसि कपटप्रबोध ।
कहेसि कथा सत सौति कर जा तें बढ़ै बिरोध । १९ ॥

चौ० । भावीबस प्रतीति उर आई । पूछि रानि निज सपथ दिवाई ॥
का पूछहु तुम अजहुं न जाना । निज हित अनहित पसु पहिचाना ॥
भये पाखदिन सजत समाजू । तुम सुधि पायेहु मो सन आजू ॥
खाइय पहिरिय राज तुम्हारे । सत्य कहे नहिं दोष हमारे ॥
जौं असत्य कछु कहब बनाई । तौ बिधि देइहि मोहि सजाई

रामहिं तिलक कालि जौं भयऊ । तुम कहं बिपतिबीज बिधि बयऊ ॥
रेखा खैंचि कहौं बल भाषी । भामिनि भइहु दूध की माखी ॥
जौं सुत सहित करहु सेवकाई । तौ घर रहहु न आन उपाई ॥

दो० । कद्रू बिनतहि दीन्ह दुख तुमहि कौसिला देब ।
भरत बंदिग्टह सेइहैं रामलखन कर नेब । २० ॥

चौ० । केकयसुता सुनत कटु बानी । कहि न सकै कछु सहमि सुखानी ॥
तन पसेव कदली जिमि कांपी । कुबरी दसन जीभ तब चांपी ॥
कहि कहि कोटिक कपटकहानी । धीरज धरहु प्रबोधिसि रानी ॥
कीन्हेसि कठिन पढ़ाइ कुपाठू । जिमि न नवै फिरि उकठि कुकाठू ॥
फिरा कर्म प्रिय लागि कुचाली । बकिहि सराहति मानि मराली ॥
सुनु मंथरा बात फुरि तोरी । दहिनि आंखि नित फरकति मोरी ॥
दिन प्रति देखौं राति कुसपना । कहौं न तोहि मोहबस अपना ॥
काह करौं सखि सूध सुभाऊ । दहिन बाम जानौं नहिं काऊ ॥

दो० । अपने चलत न आजु लगि अनभल काहुक कीन्ह ।
केहि अघ एकहि बार मोहि दैव दुसह दुख दीन्ह । २१ ॥

चौ० । नैहर जन्म भरब बरु जाई । जियत न करब सवतिसेवकाई ॥
अरिबस दैव जिआवै जाही । मरन नीक तेहि जियब न चाही ॥
दीन बचन कह बहु बिधि रानी । सुनि कुबरी तियमाया ठानी ॥
अस कस कहहु मानि मन ऊना । सुख सोहाग तुम कहं दिन दूना ॥
जो राउर अस अनभल ताका । सो पाइहि यह फल परिपाका ॥
जब तें कुमति सुना मैं स्वामिनि । भूख न बासर नींद न जामिनि ॥
पूछा गुनिन्ह रेख तिन खांची । भरत भुआल होब यह सांची ॥
भामिनि करहु तो कहौं उपाऊ । है तुम्हरे सेवाबस राऊ ॥

दो० । परौं कूप तव बचन लगि सकौं पूत पति त्यागि ।
कहसि मोर दुख देखि बड़ कस न करब हित लागि । २२ ॥

चौ० । कुबरी करि कबुली कैकेई । कपटछुरी उरपाहन टेई ॥
लखै न रानि निकट दुख कैसे । चरै हरित तृन बलि पसु जैसे ॥
सुनत बात मृदु अंत कठोरी । देति मनहुं मधु माहुर घोरी ॥
कहै चेरि सुधि अहै कि नाहीं । स्वामिनि कहेहु कथा मोहि पाहीं ॥
दुइ बर दान भूप सन थाती । मांगहु आजु जुड़ावहु छाती ॥
सुतहि राज रामहिं बनबासू । देहु लेहु सब सवति हुलासू ॥
भूपति रामसपथ जब करई । तब मांगहु जेहि बचन न टरई ॥
होइ अकाज आजु निसि बीते । बचन मोर प्रिय मानहु जी ते ॥

ब

दो० । बड़ कुघात करि पातकिनि कहेसि कोपगृह जाहु ।
काज सँवारहु सजग सब सहसा जनि पतिआहु ॥ २३ ॥

चौ० । कुबरिहिं रानि प्रानप्रिय जानी । बार बार बड़ि बुद्धि बखानी ॥
तोहि सम हित न मोर संसारा । बहे जात कर भइसि अधारा ॥
जो बिधि पुरव मनोरथ काली । करौं तोहि चखपूतरि आली ॥
बहु बिधि चेरिहिं आदर देई । कोप भवन गवनी कैकेई ॥
बिपति बीज बर्षा ऋतु चेरी । भुंइ भइ कुमति कैकयी केरी ॥
पाइ कपट जल अंकुर जामा । बर दो दल फल दुख परिनामा ॥
कोपसमाज साज सजि सोई । राज करत निज कुमति बिगोई ॥
राउनगर कोलाहल होई । यह कुचाल कछु जान न कोई ॥

दो० । प्रमुदित पुरनरनारि सब साजि सुमंगल चार ।
इक प्रबिसहिं इक निकसहीं भीर भूपदरबार । २४ ॥

चौ० । बालसखा सुनि हिय हरषाहीं । मिलि दस पांच राम पहं जाहीं ॥
प्रभु आदरहिं प्रेम पहिचानी । पूछहिं कुशल क्षेम मृदु बानी ॥
फिरहिं भवन प्रभुआयसु पाई । करत परस्पर रामबड़ाई ॥
को रघुबीर सरिस संसारा । सील सनेह निबाहनिहारा ॥
जेहि जेहि जोनि कर्मबस भ्रमहीं । तहं तहं ईस देहिं यह हमहीं ॥
सेवक हम स्वामी सियनाहू । होउ नाथ यह ओर निबाहू ॥
अस अभिलाष नगर सब काहू । कैकयसुताहृदय अति दाहू ॥
को न कुसंगति पाइ नसाई । रहै न नीचमते चतुराई ॥

दो० । सांझसमय सानन्द नृप गये कैकयीगेह ।
गवन निठुरता निकट किय जनु धरि देह सनेह । २५

चौ० । कोपभवन सुनि सकुचे राऊ । भयबस अगुमग परै न पाऊ ॥
सुरपति बसै बाहुबल जाके । नरपति रहहिं सकल रुख ताके ॥
सो सुनि तियरिस गये सुखाई । देखहु कामप्रताप बड़ाई ॥
सूल कुलिस असि अंगवनिहारे । ते रतिनाथ सुमनसर मारे ॥
सभय नरेस प्रिया पहं गयऊ । देखि दसा दुख दारुन भयऊ ॥
भूमि सयन पट मोट पुराना । दिये डारि तनभूषन नाना ॥
कुमतिहि कस कुबेषता फाबी । अनअहिवात सोच जनु भावी ॥
जाइ निकट नृप कह मृदु बानी । प्रानप्रिया केहि हेतु रिसानी ॥

छं० । केहि हेतु रानि रिसानि परसत पानि पतिहि निवारई ।
मानहुं सरोष भुअंगभामिनि बिषम भांति निहारई ॥
दुइ बासना रसना दसन बर मर्म ठाहर देखई ।
तुलसी नृपति भवितब्यताबस कामकौतुक लेखई । १ ॥

दो० । बार बार कह राउ सुमुखि सुलोचनि पिकबचनि ।

कारन मोहि सुनाउ गजगामिनि निजकोप कर । २५ ॥

चौ० । अनहित तोर प्रिया केइ कीन्हा । केहि दुइ सिर केहि जम चह लीन्हा ॥

कहु केहि रंकहिं करौं नरेसू । कहु केहि नृपहिं निकासौं देसू ॥

सकौं तोर अरि अमरउ मारी । कहा कीट बपुरे नर नारी ॥

जानसि मोर सुभाव बरोरू । तव मुख मम दृग चन्द चकोरू ॥

प्रिया प्रान सुत सरबस मोरे । परिजन प्रजा सकल बस तोरे ॥

जौं कछु कहौं कपट करि तोही । भामिनि रामसपथ सत मोही ॥

बिहसि मांगु मनभावति बाता । भूषन साजु मनोहर गाता ॥

घरी कुघरी समुझि जिय देखू । बेगि प्रिया परिहरहु कुबेषू ॥

दो० । यह सुनि मन गुनि सपथ बड़ि बिहसि उठी मतिमंद ।

भूषन सजति बिलोकि मृग मनहुं किरातिनि फंद । २६ ॥

चौ० । पुनि कह राउ सुहृद जिय जानी । प्रेमपुलकि मृदु मंजुल बानी ॥

भामिनि भयउ तोर मन भावा । घर घर नगर अनंद बधावा ॥

रामहिं देउं कालि जुबराजू । सजहु सुलोचनि मंगलसाजू ॥

दलकि उठी सुनि बचन कठोरा । जनु छुइ गयउ पाक बरतोरा ॥

ऐसी पीर बिहसि उर गोई । चोरनारि जिमि प्रगट न रोई ॥

लखी न भूप कपट चतुराई । कोटि कुटिल गुन गुरू पढ़ाई ॥

जद्यपि नीतिनिपुन नरनाहू । नारिचरित जलनिधि अवगाहू ॥

कपट सनेह बढ़ाइ बहोरी । बोली बिहसि नयन मुख मोरी ॥

दो० । मांगु मांगु पै कहहु पिय कबहुं देहु न लेहु ।

देन कहेउ बरदान दुइ तेउ पावत संदेहु । २७ ॥

चौ० । जानेउं मर्म राउ हँसि कहई । तुमहि कोहाब परम प्रिय अहई ॥

थाती राखि न मागेउ काऊ । बिसरि गयो मम भोर सुभाऊ ॥

झूठहु दोष हमहिं जनि देहू । दुइ के चारि मांगि किन लेहू ॥

रघुकुल रीति सदा चलि आई । प्रान जाइ बरु बचन न जाई ॥

नहिं असत्य सम पातकपुंजा । गिरि सम होहिं कि कोटिक गुंजा ॥

सत्य मूल सब सुकृत सुहाई । बेद पुरान बिदित मनि गाई ॥

तेहि पर रामसपथ करि आई । सुकृतसनेहअवधि रघुराई ॥

बात दृढ़ाइ कुमति हँसि बोली । कुमति बिहंगकुलह जनु खोली ॥

दो० । भूपमनोरथ सुभग बन सुख सुबिहंगसमाज ।

भिल्लिनि जनु छाड़न चहति बचन भयंकर बाज । २८ ॥

चौ० । सुनहु प्रानपति भावत जी का । देहु एक बर भरतहिं टीका ॥

दूसर बर मांगौं कर जोरे । नाथ मनोरथ पुरवहु मोरे ॥

तापसभेष बिसेष उदासी । चौदह बरष राम बनबासी ॥
सुनि तियबचन भूपउर सोकू । ससिकर छुवत बिकल जिमि कोकू ॥
गये सहमि कछु कहि नहिं आवा । जनु सचान बन झपटेउ लावा ॥
बिबरन भयउ निपट महिपालू । दामिनि हनेउ मनहुं तरु तालू ॥
माथे हाथ मूंदि दोउ लोचन । तनु धरि सोच लाग जनु सोचन ॥
मोर मनोरथ सुरतरुफूला । फरत करिनि जनु हतेउ समूला ॥
अवध उजारि कीन्ह कैकेई । दीन्हेसि अचल बिपति कै नेई ॥

दो० । कवने अवसर का भयउ गयउं नारिबिस्वास ।
योग सिद्ध फलसमय जिमि यतिहि अविद्यानास । २८ ॥

चौ० । इहि बिधि राउ मनहिं मन दहई । देखि कुभांति कुमति अस कहई ॥
भरत कि राउर पूत न होहीं । आनेहु मोल बेसाहि कि मोहीं ॥
जो सुनि सर अस लाग तुम्हारे । काहे न बोलेहु बचन संभारे ॥
देहु उतर अस कहहु कि नाहीं । सत्यसिंधु तुम रघुकुल माहीं ॥
देन कहेहु बर अब जनि देहू । तजहु सत्य जग अपजस लेहू ॥
सत्य सराहि कहेउ बर देना । जानेहु लेइहि मांगि चबेना ॥
सिबि दधीचि बलि जो कछु भाषा । तनु धन तजेउ बचनपन राखा ॥
अति कटु बचन कहति कैकेई । मानहुं लोन जरे पर देई ॥

दो० । धर्मधुरंधर धीर धरि नयन उघारि राउ ।
सिर धुनि लीन्ह उसास अति मारेसि मोहि कुठाउ । ३० ॥

चौ० । आगे देखि जरति रिसि भारी । मनहुं रोषतरवारि उघारी ॥
मूठ कुबुद्धि धार निठुराई । धरि कूबरी सान बनाई ॥
लखेउ महीप कराल कठोरा । सत्य कि जीवन लेइहि मोरा ॥
बोले राउ कठिन करि छाती । बानी बिनय न ताहि सोहाती ॥
मोरे भरत राम दो आंखी । सत्य कहौं करि संकर साखी ॥
प्रिया बचन कस कहसि कुभांती । रीति प्रतीति प्रीति करि घाती ॥
अवसि दूत मैं पठउब प्राता । ऐहैं बेगि सुनत दो भ्राता ॥
सुदिन सोधि सब साज सजाई । देहौं भरतहिं राज बजाई ॥

दो० । लोभ न रामहिं राज कर बहुत भरत पर प्रीति ।
मैं बड़ छोट बिचारि करि करत रहेउं नृपनीति । ३१ ॥

चौ० । रामसपथ सत कहौं सुभाऊ । राममातु मोहि कहा न काऊ ॥
मैं सब कीन्ह तोहि बिनु पूछे । तातें परेउ मनोरथ छूछे ॥
रिस परिहरु अब मंगल साजू । कछु दिन गये भरत जुबराजू ॥
एकहि बात मोहि दुख लागा । बर दूसर असमंजस मांगा ॥
अजहूं हृदय दहत तेहि आंचा । रिस परिहास कि सांचहु सांचा ॥

कहु तजि रोष रामअपराधू । सब कोउ कहत राम सुठि साधू ॥
तुम्हं सराहसि करसि सनेहू । अब सुनि मोहि परम संदेहू ॥
जासु सुभाव अरिहु अनुकूला । सो किमि करहिं मातु प्रतिकूला ॥

दो० । प्रिया हास रिस परिहरहु मांगु बिचारि बिबेक ।
जेहि देखौं अब नयन भरि भरतराजअभिषेक । ३२ ॥

चौ० । जियै मीन बरु बारि बिहीना । मनि बिनु फनिक जियै दुखदीना ॥
कहौं सुभाव न छल मन माहीं । जीवन मोर राम बिनु नाहीं ॥
समुझि देखु तैं प्रिया प्रबीना । जीवन रामदरसआधीना ॥
सुनि मृदु बचन कुमति अति जरई । मनहुं अनल आहुति घृत परई ॥
कहइ करहु किन कोटि उपाया । इहां न लागिहि राउरि माया ॥
देहु कि लेहु अजस करि नाहीं । मोहि न बहु परिपंच सोहाहीं ॥
राम साधु तुम साधु सुजाना । राममातु भलि तुम पहिचाना ॥
जस कौसिला मोर भल ताका । तस फल देउं उन्हैं करि साका ॥

दो० । होत प्रात मुनिभेष धरि जौं न राम बन जाहिं ।
मोर मरन राउर अजस नृप समुझहु मन माहिं । ३३ ॥

चौ० । अस कहि कुटिल भई उठि ठाढ़ी । मानहुं रोषतरंगिनि बाढ़ी ॥
पापपहार प्रगट भई सोई । भरी क्रोधजल जाइ न जोई ॥
दोउ बर कूल कठिन हठधारा । भंवर कूबरी बचन प्रचारा ॥
ढाहति भूपरूपतरुमूला । चली बिपति बारिधि अनुकूला ॥
लखी नरेस बात सब सांची । तियमिस मीचु सीस पर नाची ॥
गहि पद बिनय कीन्ह बैठारी । जनि दिनकरकुल होसि कुठारी ॥
मांगु माथ अबहीं देउं तोही । रामबिरह जनि मारसि मोही ॥
राखु राम कहं जेहि तेहि भांती । नाहिं त जरिहि जनम भरि छाती ॥

दो० । देखी ब्याधि असाध नृप परेउ धरनि धुनि माथ ।
कहत परम आरत बचन राम राम रघुनाथ । ३४ ॥

चौ० । ब्याकुल राउ सिथिल सब गाता । करिनि कलपतरु मनहुं निपाता ॥
कंठ सूख मुख आव न बानी । जिमि पाठीन दीन बिनु पानी ॥
पुनि कह कटु कठोर कैकेई । मनहुं घाय महं माहुर देई ॥
जौं अंतहु अस करतब रहेऊ । मांगु मांगु केहि कै बल कहेऊ ॥
दुइ कि होइ एक समय भुआलू । हंसब ठठाइ फुलाउब गालू ॥
दानि कहाउब अरु कृपनाई । चाहिय खेमकुसल रौताई ॥
छाड़हु बचन कि धीरज धरहू । जनि अबला इव करुना करहू ॥
तनु तिय तनय धाम धन धरनी । सत्यसिंधु कहं तृनसम बरनी ॥

दो० । मर्मबचन सुनि राउ कह कछुक दोष नहिं तोर ।
लागेउ तोहिपिसाच जनु काल कहावत मोर । ३५ ॥

चौ० । चहत न भरत भूपपद भोरे । बिधिबस कुमति बसी उर तोरे ॥
सो सब मोर पापपरिनामू । कछु न बसाइ भयो बिधि बामू ॥
सुबस बसिहि फिरि अवध सुहाई । सब गुनधाम रामप्रभुताई ॥
करिहैं भाइ सकल सेवकाई । होइहै तिहुं पुर रामबड़ाई ॥
तोर कलंक मोर पछिताऊ । मुयेहु न मिटिहि न जाइहि काऊ ॥
अब तोहि नीक लाग कर सोई । लोचनओट बैठु मुख गोई ॥
जौलौं जियौं कहौं कर जोरी । तौलौं जनि कछु कहसि बहोरी ॥
फिरि पछितैहसि अंत अभागी । मारेसि गाय नाहरु लागी ॥

दो० । परेउ राउ कहि कोटि बिधि काहे करसि निदान ।
कपटसयानि न कहति कछु जागति मनहुं मसान । ३६ ॥

चौ० । राम राम रटि बिकल भुआलू । जनु बिनु पंख बिहंग बिहालू ॥
हृदय मनाव भोर जनि होई । रामहिं जाइ कहै जनि कोई ॥
उदय करहु जनि रबिकुलगुरा । अवध बिलोकि सूल होइ ऊरा ॥
भूपप्रीति कैकयिनिठुराई । उभय अवधि बिधि रची बनाई ॥
बिलपत नृपहिं भयउ भिनुसारा । बीनाबेनुसंखधुनि द्वारा ॥
पढ़हिं भाट गुन गावहिं गायक । सुनत नृपहि जानहिं जनु सायक ॥
मंगल सकल सुहाइ न कैसे । सहगामिनिहि बिभूषन जैसे ॥
तेहि निसि नींद परी नहिं काहू । रामदरसलालसा उछाहू ॥

दो० । द्वार भीर सेवक सचिव कहहिं उदय रबि देखि ।
जागे अजहुं न अवधपति कारन कवन बिसेखि । ३७ ॥

चौ० । पिछिले पहर भूप नित जागा । आजु हमहि बड़ अचरज लागा ॥
जाहु सुमंत जगावहु जाई । कीजिय काज रजायसु पाई ॥
गे सुमंत तब मन्दिर माहीं । देखि भयावन जात डेराहीं ॥
धाइ खाइ जनु जात न हेरा । मानहुं बिपतिबिषादबसेरा ॥
पूछत कोउ न उत्तर कछु देई । गे जेहि भवन भूप कैकेई ॥
कहि जयजीव बैठि सिर नाई । देखि भूपगति गयउ सुखाई ॥
सोचबिकल बिबरन महि परेऊ । मानहुं कमलमूल परिहरेऊ ॥
सचिव सभीत सकै नहिं पूछी । बोली असुभ भरी सुभ छूछी ॥

दो० । परी न राजहि नींद निसि मर्म जानु जगदीस ।
राम राम रटि भोर किय हेतु न कहेउ महीस । ३८ ॥

चौ० । आनहु रामहिं बेगि बुलाई । समाचार तब पूछहु आई ॥
चलेउ सुमंत रायरुख जानी । लखी कुचाल कीन्ह कछु रानी ॥

सोचबिकल मग परै न पाऊ । रामहिं बोलि कहहिं का राऊ ॥
उर धरि धीरज गयउ दुआरे । पूछहिं सकल देखि मन मारे ॥
समाधान मन करि सबही का । गये जहां दिनकरकुलटीका ॥
राम सुमंतहिं आवत देखा । आदर कीन्ह पिता सम लेखा ॥
निरखि बदन कहि भूपरजाई । रघुकुलदीपहिं चले लेवाई ॥
राम कुभांति सचिव संग जाहीं । देखि लोग जहं तहं बिलखाहीं ॥

दो० । जाइ दीख रघुबंसमनि नरपति निपट कुसाज ।
सहमि परेउ लखि सिंहिनिहि मनहुं बृद्ध गजराज । ३९ ॥

चौ० । सूखे अधर जरे सब अंगा । मनहुं दीन मनिहीन भुअंगा ॥
सरुख समीप देखि कैकेई । मानहुं मृत्यु घरी गनि लेई ॥
करुनामय रघुनाथसुभाऊ । प्रथम दीख दुख सुना न काऊ ॥
तदपि धीर धरि समय बिचारी । पूछी मधुर बचन महतारी ॥
मोहि कहु मातु तात दुखकारन । करिय जतन जेहि होइ निवारन ॥
सुनहु राम सब कारन एहू । राजहिं तुम पर बहुत सनेहू ॥
देन कहेउ मोहि दुइ बरदाना । मांगेउं जो कछु मोहि सोहाना ॥
सो सुनि भयेउ भूप उर सोचू । छाड़ि न सकहिं तुम्हार सकोचू ॥

दो० । सुतसनेह इत बचन उत संकट परेउ नरेस ।
सकहु तो आयसु सीस धरि मेटहु कठिन कलेस । ४० ॥

चौ० । निधरक बैठि कहति कटु बानी । सुनत कठिनता अति अकुलानी ॥
जीभ कमान बचन सर नाना । मनहुं भूप मृदु लक्ष समाना ॥
जनु कठोरपन धरे सरीरा । सीख धनुषविद्या बर बीरा ॥
सब प्रसंग रघुपतिहिं सुनाई । बैठी जनु तनु धरि निठुराई ॥
मन मुसुकाहिं भानुकुलभानू । राम सहजआनंदनिधानू ॥
बोले बचन बिगत सब दूषन । मृदु मंजुल जनु बागबिभूषन ॥
सुनु जननी सोइ सुत बड़ भागी । जो पितुमातुबचनअनुरागी ॥
तनय मातुपितुतोषनिहारा । दुर्लभ जननी यहि संसारा ॥

दो० । मुनिगनमिलन बिसेष बन सबहि भांति हित मोर ।
तेहि महं पितुआयसु बहुरि संमत जननी तोर । ४१ ॥

चौ० । भरत प्रानप्रिय पावहिं राजू । बिधि सब बिधि मोहि सनमुख आजू ॥
जौं न जाउं बन ऐसेहु काजा । प्रथम गनिय मोहिं मूढ़ समाजा ॥
सेवहि अरंड कलपतरु त्यागी । परिहरि अमिय लेहिं बिष मांगी ॥
तेउ न पाइ अस समय चुकाहीं । देखु बिचारि मातु मन माहीं ॥
अंब एक दुख मोहिं बिसेषी । निपट बिकल नरनायक देखी ॥
थोरिहि बात पितहिं दुख भारी । होत प्रतीति न मोहिं महतारी ॥

राउ धीर गुनउदधि अगाधू । भा मोतेँ कछु बड़ अपराधू ॥
जा तें मोहि न कहत कछु राऊ । मोर सपथ तोहिं कहु सति भाऊ ॥

दो० । सहज सरल रघुबरबचन कुमति कुटिल करि जान ।
चलै जोंक जिमि बक्र गति यद्यपि सलिल समान । ४१ ॥

चौ० । रहसी रानि रामरुख पाई । बोली कपट सनेह जनाई ॥
सपथ तुम्हार भरत कै आना । हेतु न दूसर मैं कछु जाना ॥
तुम अपराध योग नहिं ताता । जननी जनक बंधु सुखदाता ॥
राम सत्य तुम जो कछु कहहू । तुम पितुमातुबचनरत अहहू ॥
पितहिं बुझाइ कहो बलि सोई । चौथेपन अघ अयश न होई ॥
तुम सम सुवन सुकृत जेहि दीन्हे । उचित न तासु निरादर कीन्हे ॥
लागहिं कुमुखि बचन सुभ कैसे । मगह गयादिक तीरथ जैसे ॥
रामहिं मातुबचन सब भाये । जिमि सुरसरिगति सलिल सुहाये ॥

दो० । गै मूर्छा रामहिं सुमिरि नृप फिरि करवट लीन्ह ।
सचिव रामआगमन कहि बिनय समय सम कीन्ह । ४२ ॥

चौ० । अवनिप अकनि राम पगु धारे । धरि धीरज तब नयन उघारे ॥
सचिव सँभारि राउ बैठारे । चरन परत नृप राम निहारे ॥
लिये सनेह बिकल उर लाई । गइ मनि फनिक बहुरि जिमि पाई ॥
रामहिं चितै रहे नरनाहू । चला बिलोचन बारिप्रबाहू ॥
सोकबिकल कछु कहै न पारा । हृदय लगावत बारहि बारा ॥
बिधिहिं मनाउ राउ मन माहीं । जेहिं रघुनाथ न कानन जाहीं ॥
सुमिरि महेसहिं कहहिं निहोरी । बिनती सुनहु सदा सिव मोरी ॥
आसु तोष तुम औढरदानी । आरति हरहु दीन जन जानी ॥

दो० । तुम प्रेरक सब के हृदय सो मति रामहि देहु ।
बचन मोर तजि रहहिं घर परिहरि सील सनेहु । ३४ ॥

चौ० । अयश होउ बरु सुयश नसाऊ । नरक परौं बरु सुरपुर जाऊ ॥
सब दुख दुसह सहावहु मोहीं । लोचनओट राम जनि होंहीं ॥
अस मन गुनत राउ नहिं बोला । पीपरपात सरिस मन डोला ॥
रघुपति पितहिं प्रेमबस जानी । पुनि कछु कहिहि मातु अनुमानी ॥
देश काल अवसर अनुसारी । बोले बचन बिनीत बिचारी ॥
तात कहौं कछु करौं ढिठाई । अनुचित छमब जानि लरिकाई ॥
अति लघु बात लागि दुख पावा । काहु न कहि मोहि प्रथम जनावा ॥
देखि गुसाइँहिं पूछेउँ माता । सुनि प्रसंग भौ सीतल गाता ॥

दो० । मंगलसमय सनेहबस सोच परिहरिय तात ।
आयसु देइय हरषि हिय कहि पुलक प्रभुगात । ४५ ॥

चौ० । धन्य जनम जगतीतल तासू । पितहि प्रमोद चरित सुनि जासू ॥
चारि पदारथ करतल ताकें । प्रिय पितु मातु प्रान सम जाकें ॥
आयसु पालि जनमफल पाई । ऐहौं बेगहि होउ रजाई ॥
बिदा मातु सन आवौं मांगी । चलिहौं बनहिं बहुरि पग लागी ॥
अस कहि राम गवन तब कीन्हा । भूप सोकबस उतर न दीन्हा ॥
नगर ब्यापि गइ बात सुतीछी । छुअत चढ़ी जनु सब तन बीछी ॥
सुनि भये बिकल सकल नर नारी । बेलि बिटप जनु लाग दवारी ॥
जो जहं सुनै धुनै सिर सोई । बड़ बिषाद नहिं धीरज होई ॥

दो० मुख सुखहिं लोचन स्रवहिं सोक न हृदय समाइ ।
मानहुं करुनारस कटक उतरा अवध बजाइ । ४६ ॥

चौ० । मिलि बनाइ बिधि बात बिगारी । जहं तहं देहिं कैकयिहि गारी ॥
एहि पापिनिहि बूझि का परेऊ । छाय भवन पर पावक धरेऊ ॥
निज कर नयन काढ़ि चह दीखा । डारि सुधा बिष चाहत चीखा ॥
कुटिल कठोर कुबुद्धि अभागी । भइ रघुबंस बेनुबन आगी ॥
पालव बैठि पेड़ इन काटा । सुख महं सोकठाट इहिं ठाटा ॥
सदा राम इहि प्रान समाना । कारन कवन कुटिल पन ठाना ॥
सत्य कहहिं कबि नारिसुभाऊ । सब बिधि अगम अगाध दुराऊ ॥
निज प्रतिबिंब मुकुर गहि जाई । जानि न जाइ नारिगति भाई ॥

दो० । का नहि पावक जरि सकै का न समुद्र समाइ ।
का न करै अबला प्रबल केहि जग काल न खाइ । ४७ ॥

चौ० । का सुनाइ बिधि काह सुनावा । का दिखाइ चह काह देखावा ॥
एक कहहिं भल भूप न कीन्हा । बर बिचारि नहिं कुमतिहि दीन्हा ॥
जो हठि भयउ सकलदुखभाजनु । अबलाबिबस ग्यान गुन गा जनु ॥
एक धर्मपरमिति पहिचाने । नृपहि दोष नहिं देहिं सयाने ॥
सिबिदधीचिहरिचंदकहानी । एक एक सन कहहिं बखानी ॥
एक भरत कर सम्मत कहहीं । एक उदासभाव सुनि रहहीं ॥
कान मूंदि कर रद गहि जीहा । एक कहहिं यह बात अलीहा ॥
सुकृत जाइ अस कहत तुम्हारे । भरत राम कहं प्रानपियारे ॥

दो० । चंद्र स्रवै बरु अनलकन सुधा होइ बिष तूल ।
सपनेहु कबहु न करहिं कछु भरत राम प्रतिकूल । ४८ ॥

चौ० । एक बिधातहि दूषन देहीं । सुधा दिखाइ दीन्ह बिष जेहीं ॥
खरभर नगर सोच सब काहू । दुसह दाह उर मिटा उछाहू ॥
बिप्रबधू कुलमान्य जठेरी । जे प्रिय परम कैकयी केरी ॥
लगी देन सिख सील सराही । बचन बान सम लागहिं ताही ॥

भरत न प्रिय मोहि राम समाना । सदा कहहु यह सब जग जाना ॥
करहु राम पर सहज सनेहू । केहि अपराध आजु बन देहू ॥
कबहु न कीन्ह सवतिअवरेहू । प्रीति प्रतीति जान सब देहू ॥
कौसल्या अब काह बिगारा । तुम जेहि लागि बज्र पुर पारा ॥

दो० । सीय कि पिय संग परिहरिहि लखन कि रहिहहिं धाम ।
भरत कि भुजब राज पुर नृप कि जियहिं बिनु राम । ४९ ॥

चौ० । अस बिचारि जिय छाड़हु कोहू । सोककलंककोठि जनि होहू ॥
भरतहि अवसि देहु जुबराजू । कानन कवन राम कर काजू ॥
नाहिन राम राज कर भूखे । धर्मधरीन बिषयरसरूखे ॥
गुरुगृह बसहिं राम तजि गेहू । नृप सन अस बर दूसर लेहू ॥
राम सरिस सुत कानन योगू । कहा कहहिं मुनि तुम कहं लोगू ॥
जौ न मानिहौ कहे हमारे । नहिं लागिहि कछु हाथ तुम्हारे ॥
जौ परिहास कीन्ह कछु होई । तौ कहि प्रगट जनावहु सोई ॥
उठहु बेगि सोइ करहु उपाई । जेहि बिधि सोक कलंक नसाई ॥

छं० । जेहि भांति सोक कलंक जाइ उपाइ करि कुल पालहू ।
हठि फेरु रामहिं जात बन जनि बात दूसरि चालहू ॥
जिमि भानु बिन दिन प्रान बिनु तनु चंद बिनु जिमि यामिनी ।
तिमि अवध तुलसीदास प्रभु बिनु समुझि धौं मन भामिनी । २ ॥

सो० । सखिन्ह सिखावन दीन्ह सुनत मधुर परिनाम हित ।
तेइ कछु कान न कीन्ह कुटिल प्रबोधी कूबरी । २ ॥

चौ० । उतरु न देइ दुसहरस रूखी । मृगिहि चितव जनु बाघिनि भूखी ॥
ब्याधि असाधि जानि तिन त्यागी । चलीं कहति मतिमन्द अभागी ॥
राज करत इहि दैव बिगोई । कीन्हेसि अस जस करै न कोई ॥
इहि बिधि बिलपहिं पुरनरनारी । देहिं कुचालिहि कोटिक गारी ॥
जरहिं बिषम ज्वर लेहिं उसासा । कवन राम बिनु जीवन आसा ॥
बिकल बियोग प्रजा अकुलानी । जिमि जलचरगन सूखत पानी ॥
अति बिषाद बस लोग लुगाई । गये मातु पहं राम गुसाईं ॥
मुख प्रसन्न चित चौगुन चाऊ । इहै सोच जनि राखहिं राऊ ॥

दो० । नव गयंद रघुबंसमनि राज अलान समान ।
छूट जानि बनगवन सुनि उर आनंद अधिकान । ५० ॥

चौ० । रघुकुलतिलक जोरि दौ हाथा । मुदित मातुपद नायउ माथा ॥
दीन्ह असीस लाइ उर लीन्हे । भूषन बसन निछावरि कीन्हे ॥
बार बार मुख चूमति माता । नयननेहजल पुलकित गाता ॥
गोद राखि पुनि हृदय लगाई । स्रवत प्रेमरस पयद सुहाई ॥

प्रेमप्रमोद न कछु कहि जाई । रंक धनदपदवी जनु पाई ॥
सादर सुन्दर बदन निहारी । बोली मधुर बचन महतारी ॥
कहहु तात जननी बलिहारी । कबहिं लगन मुदमंगलकारी ॥
सुकृतसीलसुखसींव सुहाई । जन्मलाभ कहि अवधि अघाई ॥

दो० । जेहि चाहत नर नारि सब अति आरत एहि भांति ।
जिमि चातकि चातक तृषित बृष्टि सरद रितु स्वाति । ५१ ॥

चौ० । तात जाउं बलि बेगि नहाहू । जो मन भाव मधुर कछु खाहू ॥
पितु समीप तब जायेहु भैआ । भइ बड़ि बार जाइ बलि मैआ ॥
मातुबचन सुनि अति अनुकूला । जनु सनेहसुरतरु के फूला ॥
सुखमकरन्दभरे स्रीमूला । निरखि राम मन भंवर न भूला ॥
धर्मधुरीन धर्मगति जानी । कहेउ मातु सन अति मृदु बानी ॥
पिता दीन्ह मोहि काननराजू । जहं सब भांति मोर बड़ काजू ॥
आयसु देहु मुदित मन माता । जेहि मुद मंगल कानन जाता ॥
जनि सनेहबस डरपसि भोरें । आनंद मातु अनुग्रह तोरें ॥

दो० । बर्ष चारिदस बिपिन बसि करि पितुबचन प्रमान ।
आय पाय पुनि देखिहौं मन जनि करसि मलान । ५२ ॥

चौ० । बचन बिनीत मधुर रघुबर के । सर सम लगे मातुउर करके ॥
सहमि सूखि सुनि सीतल बानी । जिमि जवास पर पावस पानी ॥
कहि न जाइ कछु हृदय बिषादू । जनु सहमे करि केहरिनादू ॥
नयन सलिल तनु थरथर कांपी । मांजा मनहुं मीन कहं ब्यापी ॥
धरि धीरज सुतबदन निहारी । गद्गद बचन कहति महतारी ॥
तात पितहि तुम प्रानपिआरे । देखि मुदित नित चरित तुम्हारे ॥
राज देन कहं सुभ दिन साधा । कहेउ जान बन केहि अपराधा ॥
तात सुनावहु मोहि निदानू । को दिनकरकुल भयउ कृसानू ॥

दो० । निरखि रामरुख सचिवसुत कारन कहेउ बुझाइ ।
सुनि प्रसंग रहि मूकगति दसा बरनि नहिं जाइ । ५३ ॥

चौ० । राखि न सकहिं न कहि सक जाहू । दुहं भांति उर दारुन दाहू ॥
लिखत सुधाकर लिखि गा राहू । बिधिगति बाम सदा सब काहू ॥
धर्मसनेह उभय मति घेरी । भइ गति सांप छुछुंदरि केरी ॥
राखौं सुतहि करौं अनुरोधू । धर्म जाइ अरु बंधुबिरोधू ॥
कहौं जान बन तौ बड़ि हानी । संकट सोच बिबस भइ रानी ॥
बहुरि समुझि तियधर्म सयानी । राम भरत दोउ सुत सम जानी ॥
सरल सुभाव राममहतारी । बोली बचन धीर धरि भारी ॥
तात जाउं बलि कीन्हेहु नीका । पितुआयसु सब धर्मं के टीका ॥

दो० । राज देन कहँ दीन्ह बन मुहि न सोच दुखलेस ।
तुम बिनु भरतहि भूपतिहि प्रजहि प्रचंड कलेस । ५४ ॥

चौ० । जौ केवल पितु आयसु ताता । तौ जनि जाहु जाइ बलि माता ॥
जौ पितु मातु कहेउ बन जाना । तौ कानन सत अवध समाना ॥
पितु बनदेव मातु बनदेवी । खग मृग चरन सरोरुह सेवी ॥
अंतहु उचित नृपहि बनबासू । बय बिलोकि हिय होत हरासू ॥
बड़ भागी बन अवध अभागी । जो रघुबंसतिलक तुम त्यागी ॥
जौ सुत कहौं संग मोहि लेहू । तुम्हरे हृदय होइ संदेहू ॥
पूत परम प्रिय तुम सबही के । प्रान प्रान के जीवन जी के ॥
ते तुम कहहु मातु बन जाऊं । मैं सुनि बचन बैठि पछिताऊं ॥

दो० । यह बिचारि नहिं करउं हठ झूठ सनेह बढ़ाइ ।
मानि मातु के नात बलि सुरति बिसरि जनि जाइ । ५५ ॥

चौ० । देव पितर सब तुमहि गुसाईं । राखहु पलक नयन की नाईं ॥
अवधि अंबु प्रिय परिजन मीना । तुम करुनाकर धर्मधुरीना ॥
अस बिचारि सोइ करहु उपाई । सबहि जियत जेहि भेंटहु आई ॥
जाहु सुखेन बनहिं बलि जाऊं । करि अनाथ जन परिजन गाऊं ॥
सब कर आजु सुकृतफल बीता । भयो कराल काल बिपरीता ॥
बहु बिधि बिलपि चरन लपटानी । परम अभागिनि आपुहि जानी ॥
दारुन दुसह दाह उर ब्यापा । बरनि न जाइ बिलापकलापा ॥
राम उठाइ मातु उर लाई । कहि मृदु बचन बहुत समुझाई ॥

दो० । समाचार तेहि समय सुनि सीय उठी अकुलाइ ।
जाइ सासुपगकमलयुग बंदि बैठि सिर नाइ । ५६ ॥

चौ० । दीन्ह असीस सासु मृदु बानी । अति सुकुमारि देखि अकुलानी ॥
बैठि नमित मुख सोचति सीता । रूपरासि पतिप्रेमपुनीता ॥
चलन चहत बन जीवननाथा । कवन सुकृत सन होइहि साथा ॥
की तनु प्रान कि केवल प्राना । बिधि करतब कछु जात न जाना ॥
चारु चरननख लेखति धरनी । नूपुर मुखर मधुर कबि बरनी ॥
मनहुं प्रेमबस बिनती करहीं । हमहि सीयपद जनि परिहरहीं ॥
मंजु बिलोचन मोचति बारी । बोली देखि राममहतारी ॥
तात सुनहु सिय अति सुकुमारी । सासु ससुर परिजनहिं पियारी ॥

दो० । पिता जनक भूपालमनि ससुर भानुकुलभानु ।
पति रबिकुलकैरवबिपिन बिधु गुनरूपनिधान । ५७ ॥

चौ० । मैं पुनि पुत्रबधू प्रिय पाई । रूपरासि गुनसील सुहाई ॥
नयनपुतरि इव प्रीति बढ़ाई । राखेउं प्रान जानकिहि लाई ॥

कल्पबेलि जिमि बहु बिधि लाली । सींचि सनेहसलिल प्रतिपाली ॥
फूलत फलत भये बिधि बामा । जानि न जाइ काह परिनामा ॥
पलगपीठ तजि गोद हिंडोरा । सिय न दीन पग अवनि कठोरा ॥
जीवनमूरि जिमि जुगवति रहेऊं । दीपबाति नहिं टारन कहेऊं ॥
सो सिय चलन चहति बन साथा । आयसु कहा होइ रघुनाथा ॥
चन्द्रकिरनरसरसिक चकोरी । रबिरुख नयन सकै किमि जोरी ॥

दो० । करि केहरि निसिचर चरहिं दुष्ट जंतु बन भूरि ।
बिषबाटिका कि सोह सुत सुभग सजीवनमूरि । ५८ ॥

चौ० । बन हित कोल किरातकिशोरी । रची बिरंचि बिषयरसभोरी ॥
पाहनक्रमि जिमि कठिन सुभाऊ । तिनहिं कलेस न कानन काऊ ॥
कै तापसतिय कानन योगू । जिन तप हेतु तजा सब भोगू ॥
सिय बन बसिहि तात केहि भांती । चित्रलिखित कपि देखि डेराती ॥
सुरसर सुभग बनजबनचारी । डाबरजोग कि हंसकुमारी ॥
अस बिचारि जस आयसु होई । मैं सिख देउं जानकिहि सोई ॥
जौ सिय भवन रहै कह अंबा । मो कहं होइ प्रानअवलंबा ॥
सुनि रघुबीर मातुप्रियबानी । सील सनेह सुधा जनु सानी ॥

दो० । कहि प्रिय बचन बिबेकमय कीन्ह मातुपरितोष ।
लगे प्रबोधन जानकिहि प्रगटि बिपिनगुनदोष । ५९ ॥

चौ० । मातु समीप कहत सकुचाहीं । बोले समय समुझि मन माहीं ॥
राजकुमारि सिखावन सुनहू । आन भांति जिय जनि कछु गुनहू ॥
आपन मोर नीक जौ चहहू । बचन हमार मानि घर रहहू ॥
आयसु मोर सासुसेवकाई । सब बिधि भामिनि भवन भलाई ॥
इहि ते अधिक धर्म नहिं दूजा । सादर सासुससुर पदपूजा ॥
जब जब मातु करिहि सुधि मोरी । होइहि प्रेमबिकल मति भोरी ॥
तब तब तुम कहि कथा पुरानी । सुंदरि समुझायेउ मृदु बानी ॥
कहौं सुभाव सपथ सत मोहीं । सुमुखि मातु हित राखौं तोहीं ॥

दो० । गुरुश्रुतिसम्मत धर्मफल पाइय बिनहिं कलेस ।
हठबस सब संकट सहे गालव नहुष नरेस । ६० ॥

चौ० । मैं पुनि करि प्रमान पितुबानी । बेगि फिरब सुनु सुमुखि सयानी ॥
दिवस जात नहिं लागहिं बारा । सुंदरि सिखवन सुनहु हमारा ॥
जौ हठ करहु प्रेमबस बामा । तौ तुम दुख पाउब परिनामा ॥
कानन कठिन भयंकर भारी । घोर घाम हिम बारि बयारी ॥
कुस कंटक मग कांकर नाना । चलब पयादेहि बिनु पदत्राना ॥
चरनकमल मृदु मंजु तुम्हारे । मारग अगम भूमिधर भारे ॥

कंदर खोह नदी नद नारे । अगम अगाध न जाहिं निहारे ॥
भालु बाघ बृक केहरि नागा । करहिं नाद सुनि धीरज भागा ॥

दो० । भूमिसयन बलकल बसन असन कंद फल मूल ।
ते कि सदा सब दिन मिलहिं समय समय अनुकूल । ६१ ॥

चौ० । नरअहार रजनीचर करहीं । कपटभेष बिधि कोटिन धरहीं ॥
लागै अति पहार कर पानी । बिपिनबिपति नहिं जाइ बखानी ॥
ब्याल कराल बिहग बन घोरा । निसिचरनिकर नारिनरचोरा ॥
डरपहिं धीर गहनसुधि आये । मृगलोचनि तुम भीरु सुभाये ॥
हंसगवनि तुम नहिं बनयोगू । सुनि अपजस देहहिं मोहि लोगू ॥
मानससलिल सुधाप्रतिपाली । जियइ कि लवनपयोधि मराली ॥
नवरसालबन बिहरनसीला । सोह कि कोकिल बिपिन करीला ॥
रहहु भवन अस हृदय बिचारी । चन्द्रबदनि दुख कानन भारी ॥

दो० । सहज सुहृद गुरु स्वामिसिख जो न करै सिर मानि ।
सो पछिताइ अघाइ उर अवसि होइ हितहानि । ६२ ॥

चौ० । सुनि मृदु बचन मनोहर पी के । लोचनललित भरे जल सी के ॥
सीतल सिख दाहक भइ कैसे । चकइहि सरदचंद निसि जैसे ॥
उतर न आव बिकल बैदेही । तजन चहत मोहि परम सनेही ॥
बरबस रोकि बिलोचनबारी । धरि धीरज उर अवनि कुमारी ॥
लागि सासुपद कह कर जोरी । छमब देवि बड़ि अबिनय मोरी ॥
दीन्ह प्रानपति मोहि सिख सोई । जेहि बिधि मोर परम हित होई ॥
मैं पुनि समुझि दीख मन माहीं । पियबियोग सम दुख जग नाहीं ॥

दो० । प्राननाथ करुनायतन सुंदर सुखद सुजान ।
तुम बिनु रघुकुल कुमुदबिधु सुरपुर नरक समान । ६३ ॥

चौ० । मातु पिता भगिनी प्रिय भाई । प्रिय परिवार सुहृदसमुदाई ॥
सासु ससुर गुरु सुजन सहाई । सुत सुंदर सुसील सुखदाई ॥
जहँ लगि नाथ नेह अरु नाते । पिय बिनु तियहि तरनि ते ताते ॥
तन धन धाम धरनि पुर राजू । पतिबिहीन सब सोकसमाजू ॥
भोग रोग सम भूषन भारू । जमयातना सरिस संसारू ॥
प्राननाथ तुम बिनु जगमाहीं । मो कहँ सुखद कतहुँ कोउ नाहीं ॥
जिय बिनु देह नदी बिनु बारी । तैसहिं नाथ पुरुष बिनु नारी ॥
नाथ सकल सुख साथ तुम्हारे । सरदबिमलबिधु बदन निहारे ॥

दो० । खग मृग परिजन नगर बन बलकल बिमल दुकूल ।
नाथ साथ सुरसदन सम परनसाल सुख मूल । ६४ ॥

चौ० । बन देवी बनदेव उदारा । करिहैं सासु ससुर सम सारा ॥

कुस किसलय साथरी सुहाई । प्रभु सँग मंजु मनोज तुराई ॥
कंद मूल फल अमिय अहारू । अवध सौध सत सरिस पहारू ॥
छिन छिन प्रभुपदकमल बिलोकी । रहिहौं मुदित दिवस जिमि कोकी ॥
बनदुख नाथ कहे बहुतेरे । भय बिषाद परिताप घनेरे ॥
प्रभुबियोगलवलेस समाना । सब मिलि होहिं न कृपानिधाना ॥
अस जिय जानि सुजानसिरोमनि । लेइय संग मोहि छाड़िय जनि ॥
बिनती बहुत करौं का स्वामी । करुनामय उरअंतरजामी ॥

दो० । राखिय अवध जो अवधि लगि रहत जो जानिय प्रान ।
दीनबंधु सुंदर सुखद सीलसनेहनिधान । ६५ ॥

चौ० । मोहि मग चलत न होइहि हारी । छिन छिन चरनसरोज निहारी ॥
सबहि भाँति पियसेवा करिहौं । मारगजनित सकल स्रम हरिहौं ॥
पाँव पखारि बैठि तरुछाहीं । करिहौं बायु मुदित मन माहीं ॥
स्रमकनसहित स्याम तनु देखे । का दुख समय प्रानपति पेखे ॥
सम महि पर तृनपल्लव डासी । पाय पलोटिहि सब निसि दासी ॥
बार बार मृदु मूरति जोही । लागिहि ताप बयारि न मोही ॥
को प्रभु संग मोहि चितवनि हारा । सिंहबधुहि जिमि ससक सियारा ॥
मैं सुकुमारि नाथ बनयोगू । तुमहिं उचित तप मो कहँ भोगू ॥

दो० । ऐसेउ बचन कठोर सुनि जौं न हृदय बिलगान ।
तौ प्रभु बिषम बियोगदुख सहिहैं पाँवर प्रान । ६६ ॥

चौ० । अस कहि सीय बिकल भइ भारी । बचनबियोग न सकी सँभारी ॥
देखि दसा रघुपति जिय जाना । हठि राखे राखिहि नहिं प्राना ॥
कहेउ कृपाल भानुकुलनाथा । परिहरि सोच चलहु बन साथा ॥
नहिं बिषाद कर अवसर आजू । बेगि करहु बनगवनसमाजू ॥
कहि प्रिय बचन प्रियहि समुझाई । लगे मातुपद आसिष पाई ॥
बेगि प्रजादुख मेटब आई । जननी निठुर बिसरि जनि जाई ॥
फिरिहि दसा बिधि बहुरि कि मोरी । देखिहौं नैन मनोहर जोरी ॥
सुदिन सुघरी तात कब होई । जननी जियत बदनबिधु जोई ॥

दो० । बहुरि बच्छ कहि लाल कहि रघुपति रघुबर तात ।
कबहिं बुलाइ लगाइ उर हरषि निरखिहौं गात । ६७ ॥

चौ० । लखि सनेह कातरि महतारी । बचन न आव बिकल भइ भारी ॥
राम प्रबोध कीन्ह बिधि नाना । समय सनेह न जाइ बखाना ॥
तब जानकी सासुपग लागी । सुनिय माय मैं परम अभागी ॥
सेवासमय दैव बन दीन्हा । मोर मनोरथ सुफल न कीन्हा ॥
तजब छोभ जनि छाड़िय छोहू । कर्म कठिन कछु दोष न मोहू ॥

सुनि सियबचन सासु अकुलानी । दसा कवनि बिधि कहौं बखानी ॥
बारहि बार लाइ उर लीन्ही । धरि धीरज सिख आसिष दीन्ही ॥
अचल होउ अहिवात तुम्हारा । जब लगि गंगयमुनजलधारा ॥

दो० । सीतहिं सासु असीस सिख दीन्ह अनेक प्रकार ।
चली नाइ पदपदुम सिर अति हित बारहिबार । ६८ ॥

चौ० । समाचार जब लछिमन पाये । व्याकुल बिलखि बदन उठि धाये ॥
कंप पुलक तनु नयन सनीरा । गहे चरन अति प्रेम अधीरा ॥
कहि न सकत कछु चितवत ठाढ़े । मीन दीन जनु जल तें काढ़े ॥
सोच हृदय बिधि का होनिहारा । सब सुख सुकृत सिरान हमारा ॥
मो कहं काह कहब रघुनाथा । रखिहैं भवन कि लैहहिं साथा ॥
राम बिलोकि बंधु कर जोरे । देह गेह सब सन तृन तोरे ॥
बोले बचन राम नयनागर । सीलसनेहसरलसुखसागर ॥
तात प्रेमबस जनि कदराहू । समुझि हृदय परिनाम उछाहू ॥

दो० । मातु पितागुरुस्वामिसिख सिर धरि करहिं सुभाय ।
लहेउ लाभ तिन जन्म के नतरु जन्म जग जाय । ६९ ॥

चौ० । अस जिय जानि सुनहु सिख भाई । करौ मातुपितुपदसेवकाई ॥
भवन भरत रिपुसूदन नाहीं । राउ बृद्ध मम दुख मन माहीं ॥
मैं बन जाउं तुमहि लै साथा । होइहि सब बिधि अवध अनाथा ॥
गुरु पितु मातु प्रजा परिवारू । सब कहं परै दुसहदुख भारू ॥
रहहु करहु सब कर परितोषू । नतरु तात होइहि बड़ दोषू ॥
जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी । सो नृप अवसि नरक अधिकारी ॥
रहहु तात असि नीति बिचारी । सुनत लषन भये ब्याकुल भारी ॥
सियरे बदन सूखि गे कैसे । परसत तुहिन तामरस जैसे ॥

दो० । उतरु न आवत प्रेमबस गहे चरन अकुलाइ ।
नाथ दास मैं स्वामि तुम तजहु तौ काह बसाइ । ७० ॥

चौ० । दीन्ह मोहि सिख नीकि गुसाईं । लागत अगम अपनि कदराईं ॥
नरबर धीर धरमधुरधारी । निगम नीति कै ते अधिकारी ॥
मैं सिसु प्रभु सनेह प्रतिपाला । मंदरमेरु कि लेहि मराला ॥
गुरु पितु मातु न जानौं काहू । कहौं सुभाव नाथ पतियाहू ॥
जहं लगि जगत सनेह सगाई । प्रीति प्रतीति नीति निपुनाई ॥
मोरे सबै एक तुम स्वामी । दीनबंधु उरअंतरजामी ॥
धर्म नीति उपदेसिय ताही । कीरति भूति सुगति प्रिय जाही ॥
मन क्रम बचन चरनरत होई । कृपासिंधु परिहरिय कि सोई ॥

दो० । करुनासिंधु सुबंधु के सुनि मृदु बचन बिनीत ।
समुझाये उर लाइ प्रभु जानि सनेह सभीत । ७१ ॥

चौ० । मांगहु बिदा मातु सन जाई । आवहु बेगि चलहु बन भाई ॥
मुदित भये सुनि रघुबरबानी । भयेउ लाभ बड़ गिड़ी हानी ॥
हरषितहृदय मातु पहं आये । मनहुं अंध फिरि लोचन पाये ॥
जाइ जननिपग नायेउ माथा । मन रघुनंदन जानकि साथा ॥
पूछेउ मातु मलिनमन देखी । लखन कहेउ सब कथा बिसेखी ॥
गई सहमि सुनि बचन कठोरा । मृगी देखि दव जनु चहुं ओरा ॥
लखन लखेउ भा अनरथ आजू । एन सनेहबस करब अकाजू ॥
मांगत बिदा सभय सकुचाहीं । जाउ संग बिधि कहिहि कि नाहीं ॥

दो० । समुझि सुमित्रा रामसियरूपसुसीलसुभाव ।
नृपसनेह लखि धुनेउ सिर पापिनि दीन्ह कुदाव । ७२ ॥

चौ० । धीरज धरेउ कुअवसर जानी । सहज सुहृद बोली मृदु बानी ॥
तात तुम्हारि मातु बैदेही । पिता राम सब भांति सनेही ॥
अवध तहां जहं रामनिवासू । तहां दिवस जहं भानुप्रकासू ॥
जौपै सीय राम बन जाहीं । अवध तुम्हार काज कछु नाहीं ॥
गुरु पितु मातु बंधु सुर सांईं । सेइय सकल प्रान की नांईं ॥
राम प्रानप्रिय जीवन जी के । स्वारथरहित सखा सबही के ॥
पूजनीय प्रिय परम जहांते । मानियं सबहि राम के नाते ॥
अस जिय जानि संग बन जाहू । लेहु तात जग जीवनलाहू ॥

दो० । भूरिभागभाजन भयेहु मोहि समेत बलि जाउं ।
जौं तुम्हार मन छाड़ि छल कीन्ह रामपद ठाउं । ७३ ॥

चौ० । पुत्रवती युवती जग सोई । रघुबरभक्त जासु सुत होई ॥
नतरु बांझ भलि बादि बियानी । रामबिमुख सुत तें हितहानी ॥
तुम्हरेहि भाग राम बन जाहीं । दूसर हेतु तात कछु नाहीं ॥
सकल सुकृत कर फल सुत येहू । रामसीयपद सहज सनेहू ॥
राग रोष इरषा मद मोहू । जनि सपनेहु इन के बस होहू ॥
सकल प्रकार बिकार बिहाई । मन क्रम बचन करेहु सेवकाई ॥
तुम कहं बन सब भांति सुपासू । संग पितु मातु राम सिय जासू ॥
जेहि न राम बन लहहिं कलेसू । सुत सोइ करेहु इहै उपदेसू ॥

छं० । उपदेस यह जेहि तात तुम्ह तें राम सिय सुख पावहीं ।
पितु मातु प्रिय परिवार पुरसुख सुरति बन बिसरावहीं ॥
तुलसी सुतहि सिख देइ आयसु देइ पुनि आसिष दई ।
रति होउ अबिरल अमल सियरघुबीरपद नित नित नई । ३ ॥

सो० । मातुचरन सिर नाइ लषन चले संकितहिये ।
बागुइ विषम तुराइ मनहुं भाग म्टग भागबस । २ ॥

चौ० । गये लषन जहं जानकिनाथा । भये मन मुदित पाइ प्रिय साथा ॥
बंदि रामसियचरन सुहाये । चले संग नृपमंदिर आये ॥
कहहिं परस्पर पुरनरनारी । भलि बनाइ बिधि बात बिगारी ॥
तनु क्रस मन दुख बदन मलीना । बिकल मनहुं माखी मधु छीना ॥
कर मींजहिं सिर धुन पछिताहीं । जनु बिनु पंख बिहग अकुलाहीं ॥
भइ बड़ि भीर भूपदरबारा । बरनि न जाइ बिषाद अपारा ॥
सचिव उठाइ राउ बैठारे । कहि प्रिय बचन राम पगु धारे ॥
सिय समेत दौ तनय निहारी । व्याकुल भये भूमिपति भारी ॥

दो० । सीय सहित सुत सुभग दोउ देखि देखि अकुलाइ ।
बारहिं बार सनेहबस राउ लिये उर लाइ । ७४ ॥

चौ० । सके न बोलि बिकल नरनाह्न । सोकबिबस उर दारुन दाह्न ॥
नाइ सीस पद अति अनुरागा । उठि रघुनाथ बिदा तब मांगा ॥
पितु असीस आयसु मोहि दीजे । हर्षसमय बिस्मय कत कीजे ॥
तात किये प्रिय प्रेमप्रमादू । जस जग जाइ होइ अपवादू ॥
सुनि सनेहबस उठि नरनाह्न । बैठारे रघुपति गहि बाह्न ॥
सुनहु तात तुम कहं मुनि कहहीं । राम चराचरनायक अहहीं ॥
सुभ अरु असुभ कर्म अनुहारी । ईस देइ फल हृदय बिचारी ॥
करै जो कर्म पाव फल सोई । निगम नीति अस कह सब कोई ॥

दो० । और करै अपराध कोइ और पाव फलभोग ।
अति बिचित्र भगवंतगति को जग जानै योग । ७५ ॥

चौ० । राउ राम राखन हितलागी । बहुत उपाय कीन्ह छल त्यागी ॥
लखेउ रामरुख रहत न जाने । धर्मधुरन्धर धीर सयाने ॥
तब नृप सीय लाइ उर लीनी । अति हित बहुत भांति सिख दीनी ॥
कहि बन के दुख दुसह सुनाये । सासुससुरपितुसुख समुझाये ॥
सियमन रामचरन अनुरागा । घर न सुगम बन बिषम न लागा ॥
औरौ सबहि सीय समुझाई । कहि कहि बिपिनबिपतिअधिकाई ॥
सचिवनारि गुरुनारि सयानी । सहित सनेह कहहिं म्टदु बानी ॥
तुम कहं तौ न दीन्ह बनबासू । करहु जो कहहिं ससुर गुरु सासू ॥

दो० । सिख सीतल हित मधुर म्टदु सुनि सीतहिं न सुहानि ।
सरदचंदचांदनी लगत जनु चकई अकुलानि । ७६ ॥

चौ० । सीय सकुचबस उतर न देई । सो सुनि तमकि उठी कैकेई ॥
मनिपट भूषन भाजन आनी । आगे धरि बोली म्टदु बानी ॥

नृपहि प्रानप्रिय तुम रघुबीरा । सील सनेह न छाड़हिं धीरा ॥
सुकृत सुयस परलोक नसाऊ । तुमहि जान बन कहहिं न राऊ ॥
अस बिचारि सोइ करौ जु भावा । राम जनकनिदिनि सुनि सुख पावा ॥
भूपहि बचन बान सम लागे । करहिं न प्रान पयान अभागे ॥
सोकबिकल मूर्छित नरनाहू । काह करिय कछु सूझ न काहू ॥
राम तुरत मुनिभेष बनाई । चले जनक जननी सिर नाई ॥

दो० । सजि बनसाज समाज सब बनिता बंधु समेत ।
बंदि बिप्रगुरचरन प्रभु चले करि सबहि अचेत । ७७ ॥

चौ० । निकसि बसिष्टद्वार भये ठाढ़े । देखे लोग बिरहदवदाढ़े ॥
कहि प्रिय बचन सबहिं समुझाये । बिप्रबृन्द रघुबीर बुलाये ॥
गुरु सन कहि बरषासन दीन्हे । आदर दान बिनय बस कीन्हे ॥
याचक दान मान सन्तोषे । मीत पुनीत प्रेम परितोषे ॥
दासी दास बुलाइ बहोरी । गुरहि सौंपि बोले कर जोरी ॥
सब कर सार संभार गुसांईं । करब जनक जननी की नाईं ॥
बारहिंबार जोरि युग पानी । कहत राम सब सन मृदु बानी ॥
सोइ सब भांति मोर हितकारी । जेहि तें रह नरनाह सुखारी ॥

दो० । मातु सकल मोरे बिरह जेहि न होहिं दुखदीन ।
सो उपाय तुम करब सब पुरजन परम प्रबीन । ७८ ॥

चौ० । इहि बिधि राम सबहिं समुझावा । गुरुपदपद्म हरषि सिर नावा ॥
गनपति गौरि गिरीस मनाई । चले असीस पाइ रघुराई ॥
राम चलत अति भयेउ बिषादू । सुनि न जाइ पुर आरत नादू ॥
कुसगुन लंक अवध अति सोकू । हर्षबिषादबिबस सुरलोकू ॥
गै मूर्छा तब भूपति जागे । बोलि सुमंत कहन अस लागे ॥
राम चले बन प्रान न जाहीं । केहि सुख लागि रहत तनु माहीं ॥
इहि तें कवनि ब्यथा बलवाना । जो दुख पाइ तजहि तनु प्राना ॥
पुनि धरि धीर कहहिं नरनाहू । लै रथ संग सखा तुम जाहू ॥

दो० । सुठि सुकुमार कुमार दोउ जनकसुता सुकुमारि ।
रथ चढ़ाइ दिखराइ बन फिरेहु गये दिनचारि । ७८ ॥

चौ० । जौ नहिं फिरहिं धीर दोउ भाई । सत्यसिंधु दृढ़ब्रत रघुराई ॥
तौ तुम बिनय करेहु कर जोरी । फेरिय प्रभु मिथिलेसकिसोरी ॥
जब सिय कानन देखि डेराई । कहेहु मोरि सिख अवसर पाई ॥
सासु ससुर अस कहेउ संदेसू । पुत्रि फिरिय बन बहुत कलेसू ॥
पितुगृह कबहुं कबहुं ससुरारी । रहेहु जहां रुचि होइ तुम्हारी ॥
इहि बिधि करेहु उपायकदंबा । फिरइ तो होइ प्रानअवलंबा ॥

लै रघुनाथहिं ठाम बतावा । कहेउ राम सब भांति सुहावा ॥
पुरजन करि जुहार घर आये । रघुबर संध्या करन सिधाये ॥
गुह संवारि सांथरी बनाई । कुस किसलय मृदु परम सुहाई ॥
सुचि फल मूल मधुर मृदु जानी । दोना भरि भरि राखेसि आनी ॥

दो० । सिय सुमंत भ्राता सहित कन्द मूल फल खाइ ।
सयन कीन्ह रघुबंसमनि पाय पलोटत भाइ । ८७ ॥

चौ० । उठे लषन प्रभु सोवत जानी । कहि सचिवहिं सोवन मृदु बानी ॥
कछुक दूरि सजि बान सरासन । जागन लगे बैठि बीरासन ॥
गुह बुलाइ पहरुआ प्रतीती । ठांव ठांव राखे अति प्रीती ॥
आपु लषन पहं बैठेउ जाई । कटि भाथा सर चाप चढ़ाई ॥
सोवत प्रभुहि निहारि निषादा । भयेउ प्रेमबस हृदय बिषादा ॥
तन पुलकित लोचन जल बहई । बचन सप्रेम लषन सन कहई ॥
भूपतिभवन सुभाय सुहावा । सुरपति सदन न पटतर पावा ॥
मनिमय रचित चारु चौबारे । जनु रतिपति निज हाथ संवारे ॥

दो० । सुचि सुबिचित्र सुभोगमय सुमन सुगंध सुबास ।
पलंग मंजु मनि दीप जहं सब बिधि सकल सुपास । ८८ ॥

चौ० । बिबिध बसन उपधान तुराई । छीर फेन मृदु बिसद सुहाई ॥
तहं सिय राम सयन निसि करहीं । निज छबि रति मनोजमद हरहीं ॥
ते सिय राम साथरी सोये । स्रमित बसन बिन जांहि न जोये ॥
मातु पिता परिजन पुरबासी । सखा सुसील दास अरु दासी ॥
जुगवहिं जिनहिं प्रान की नांईं । महि सोवत सो राम गुसांईं ॥
पिता जनक जग बिदित प्रभाऊ । ससुर सुरेस सखा रघुराऊ ॥
रामचन्द्र पति सो बैदेही । महि सोवति बिधि बाम न केही ॥
सिय रघुबीर कि कानन योगू । कर्म प्रधान सत्य कह लोगू ॥

दो० । केकयनन्दिनि मंदमति कठिन कुटिलपन कीन्ह ।
जेहि रघुनंदन जानकिहि सुखअवसर दुख दीन्ह । ८९ ॥

चौ० । भइ दिनकरकुलबिटपकुठारी । कुमति कीन्ह सब बिस्व दुखारी ॥
राससीयमहिसयन निहारी । भयेउ बिषाद निषादहि भारी ॥
बोले लषन मधुर मृदु बानी । ज्ञानबिरागभक्तिरसबानी ॥
कोउ न काहु दुख सुख कर दाता । निजकृतकर्मभोग सब भ्राता ॥
योग बियोग भोग भल मंदा । हित अनहित मध्यम भ्रमफंदा ॥
जनम मरन जहं लगि जग जालू । संपति बिपति कर्म अरु कालू ॥
धरनि धाम धन पुर परिवारू । र्ग नरक जहं लगि ब्यवहारू ॥
देखिय सुनिय गुनिय मन माहीं । मोहमूल परमारथ नाहीं ॥

दो० । सपने होइ भिखारि नृप रंक नाकपति होइ ।
जागे लाभ न हानि कछु तिमि प्रपंच जिय जोइ । ८० ॥

चौ० । अस बिचारि नहिं कीजिय रोषू । बादि काहु नहिं दीजिय दोषू ॥
मोहनिसा सब सोवनिहारा । देखहिं सप्न अनेक प्रकारा ॥
इहि जगयामिनि जागहिं जोगी । परमारथ परिपंचबियोगी ॥
जानिय तबहिं जीव जग जागा । जब सब बिषय बिलास बिरागा ॥
होइ बिबेक मोह भ्रम भागा । तब रघुबीरचरन अनुरागा ॥
सखा परम परमारथ एहू । मन क्रम बचन रामपद नेहू ॥
राम ब्रह्म परमारथरूपा । अबिगति अलख अनादि अनूपा ॥
सकल बिकाररहित गतभेदा । कहि नित नेति निरूपहिं बेदा ॥

दो० । भक्त भूमि भूसुर सुरभि सुर हित लागि कृपालु ।
करत चरित धरि मनुजतनु सुनत मिटै जगजालु । ८१ ॥

चौ० । सखा समुझि अस परिहरि मोहू । सियरघुबीरचरन रत होहू ॥
कहत रामगुन भा भिनुसारा । जागे जग मंगलदातारा ॥
सकल सौच करि राम अन्हाये । सुचि सुजान बटछीर मंगाये ॥
अनुज सहित सिर जटा बनाये । देखि सुमंत नयन जल छाये ॥
हृदय दाह अति बदन मलीना । कह कर जोरि बचन अति दीना ॥
नाथ कहेउ अस कोसलनाथा । लै रथ जाहु राम के साथा ॥
बन दिखाइ सुरसरि अन्हवाई । आनेहु बेगि फेरि दोउ भाई ॥
लषन राम सिय आनेहु फेरी । संसय सकल सकोच निबेरी ॥

दो० । नृप अस कहेउ गुसाइं जस कहिय करौं बलि सोइ ।
करि बिनती पायन परेउ दीन बाल जिमि रोइ । ८२ ॥

चौ० । तात कृपा करि कीजिय सोई । जा तें अवध अनाथ न होई ॥
मंत्रिहि राम उठाइ प्रबोधा । तात धर्ममग तुम सब सोधा ॥
सिबि दधीचि हरिचन्द नरेसा । सहे धर्म हित कोटि कलेसा ॥
रंतिदेव बलि भूप सुजाना । धर्म धरेउ सहि संकट नाना ॥
धर्म न दूसर सत्य समाना । आगम निगम पुरान बखाना ॥
मैं सोइ धर्म सुलभ करि पावा । तजे तौ तिहुं पुर अपयस छावा ॥
संभावित कहं अपयसलाहू । मरनकोटि सम दारुन दाहू ॥
तुम सन तात बहुत का कहऊं । दिये उतर फिरि पातक लहऊं ॥

दो० । पितुपद गहि कहि कोटि बिधि बिनय करब कर जोरि ।
चिन्ता कवनिहु बात की तात करिय जनि मोरि । ८३ ॥

चौ० । तुम पुनि पितु समान हित मोरे । बिनती करौं तात कर जोरे ॥
सब बिधि सोइ करतब्य तुम्हारे । दुख न पाव नृप सोच हमारे ॥

सुनि रघुनाथसचिवसंबादू । भयेउ सपरिजन बिकल निषादू ॥
पुनि कछु लषन कहेउ कटु बानी । प्रभु बरजेउ बड़ अनुचित जानी ॥
सकुचि राम निज सपथ दिवाई । लषन संदेसु कहब जनि जाई ॥
कह सुमंत पुनि भूपसंदेसू । सहि न सकिहि सिय बिपिनकलेसू ॥
जेहि बिधि अवध आव फिरि सीया । सोइ रघुनाथहि तुमहि करनीया ॥
नतरु निपट अवलंबबिहीना । मैं न जियब जिमि जल बिनु मीना ॥

दो० । मैके ससुरे सकल सुख जबहिं जहां मन मान ।
तब तहं रहब सुखेन सिय जब लगि बिपतिबिहान । ९४ ॥

चौ० । बिनती कीन्ह भूप जेहि भांती । आरति प्रीति न सो कहि जाती ॥
पितुसंदेस सुनि कृपानिधाना । सियहि दीन्ह सिख कोटि बिधाना ॥
सासु ससुर गुरु प्रिय परिवारू । फिरहु तो सब कर मिटै खभारू ॥
सुनि पतिबचन कहति बैदेही । सुनहु प्रानपति परम सनेही ॥
प्रभु करुनामय परम बिबेकी । तनु तजि छांह रहति किमि छेकी ॥
प्रभा जाइ कहं भानु बिहाई । कहं चंद्रिका चंद्र तजि जाई ॥
पतिहि प्रेममय बिनय सुनाई । कहति सचिव सन गिरा सुहाई ॥
तुम पितु ससुर सरिस हितकारी । उतर देउं फिरि अनुचित भारी ॥

दो० । आरतबस सन्मुख भइउं बिलग न मानब तात ।
आरजसुतपदकमल बिनु बादि जहां लग नात । ९५ ॥

चौ० । पितबैभवबिलास मैं दीठा । नृपमनिमुकुट मिलत पदपीठा ॥
सुखनिधान अस पितु गृह मोरे । पतिबिहीन मन भावन भोरे ॥
ससुर चक्रवय कोसलराऊ । भुवनचारदस प्रगट प्रभाऊ ॥
आगे होइ जेहि सुरपति लेई । अर्द्धसिंहासन आसन देई ॥
ससुर एतादृस अवधनिवासू । प्रिय परिवार मातु सम सासू ॥
बिन रघुपतिपदपदुमपरागा । मोहि कोउ सपनेहुं सुखद न लागा ॥
अगम पंथ बन भूमि पहारा । करि केहरि सर सरित अपारा ॥
कोल किरात कुरंग बिहंगा । मोहि सब सुखद प्रानपति संगा ॥

दो० । सासु ससुर सन मोरि हुति बिनय करब परि पाय ।
मोर सोच जनि करिय कछु मैं बन सुखी सुभाय । ९६ ॥

चौ० । प्राननाथ प्रिय देवर साथा । बीर धुरीनधरे धनु भाथा ॥
नहिं मगु स्रम भ्रम दुख मन मोरे । मोहि लगि सोच करिय जनि भोरे ॥
सुनु सुमंत सियसीतलबानी । भये बिकल जनु फनि मनिहानी ॥
नयन न सूझ सुनै नहिं काना । कहि न सकै कछु अति अकुलाना ॥
राम प्रबोध कीन्ह बहु भांती । तदपि होइ नहिं सीतल छाती ॥
जतन अनेक साथ हित कीन्हा । उचित उतर रघुनंदन दीन्हा ॥

भेटि जाइ नहिं रामरजाई । कठिन करमगति कछु न बसाई ॥
रामलषनसियपद सिर नाई । फिरे बनिक जिमि मूर गंवाई ॥

दो० । रथ हांकि हय रामतन हेरि हेरि हिहिनाहिं ।
देखि निषाद विषादबस सिर धुनि धुनि पछिताहिं । ८७ ॥

चौ० । जासु वियोग विकल पसु ऐसे । प्रजा मातु पितु जीवहिं कैसे ॥
बरबस राम सुमंत पठाये । सुरसरितीर आपु चलि आये ॥
मांगी नाव न केवट आना । कहै तुम्हार मरम मैं जाना ॥
चरनकमलरज कहं सब कहई । मानुषकरनि मूरि कछु अहई ॥
छुवत सिला भइ नारि सुहाई । पाहन तें न काठकठिनाई ॥
तरनिउ मुनिघरनी होइ जाई । बाटपरै मोरि नाव उड़ाई ॥
यह प्रतिपालौं सब परिवारू । नहिं जानौं कछु और कबारू ॥
जौ प्रभु अवसि पार गा चहहू । तौ पदपदुम पखारन कहहू ॥

छं० । पदकमल धोइ चढ़ाइ नाव न नाथ उतराई चहौं ।
मोहि राम राउरि आनि दसरथसपथ सब सांची कहौं ॥
बरु तीर मारहिं लषन पै जब लगि न पांव पखारिहौं ।
तौ लगि न तुलसीदास नाथ कृपालु पार उतारिहौं । ४ ॥

सो० । सुनि केवट के बैन प्रेमलपेटे अटपटे ।
बिहसे करुनाऐन चितै जानकीलषन तन । ४ ॥

चौ० । कृपासिंधु बोले मुसुकाई । सोइ करहु जेहि नाव न जाई ॥
बेगि आनि जल पांव पखारू । होत बिलंब उतारहु पारू ॥
जासु नाम सुमिरत एक बारा । उतरहिं नर भव सिंधु अपारा ॥
सो कृपालु केवटहि निहोरा । जे किये जग तिहुं पगहु तें थोरा ॥
पदनख निरखि देवसरि हरषी । सुनि प्रभुबचन मोहमति करषी ॥
केवट रामरजायसु पावा । पानि कठवताभरि लै आवा ॥
अति आनंद उमगि अनुरागा । चरनसरोज पखारन लागा ॥
बरषि सुमन सुर सकल सिहाहीं । एहि सम पुन्यपुंज कोउ नाहीं ॥

दो० । पद पखारि जल पान करि आपु सहित परिवार ।
पितर पार करि प्रभुहि पुनि मुदित गयेउ लै पार । ८८ ॥

चौ० । उतरि ठाढ़ भये सुरसरिरेता । सीय राम गुह लषन समेता ॥
केवट उतरि दंडवत कीन्हा । प्रभु सकुच एहि कछु नहिं दीन्हा ॥
पियहिय की सिय जाननहारी । मनिमुंदरी मन मुदित उतारी ॥
कहेउ कृपालु लेहु उतराई । केवट चरन गहेउ अकुलाई ॥
नाथ आजु हम काह न पावा । मिटे दोष दुख दारिददावा ॥
अमित काल मैं कीन्ह मजूरी । आजु दीन्ह बिधि सब भरिपूरी ॥

अब कछु नाथ न चाहिय मोरे । दीनदयाल अनुग्रह तोरे ॥
फिरति बार जो कछु मोहि देवा । सो प्रसाद मैं सिर धरि लेवा ॥

दो० । बहुत कीन्ह हठ लखन प्रभु नहिं कछु केवट लेइ ।
बिदा कीन्ह करुनायतन भक्ति बिमल बर देइ । ९९ ॥

चौ० । तब मज्जन करि रघुकुलनाथा । पूजि पारथी नायउ माथा ॥
सिय सुरसरिहि कहा कर जोरी । मातु मनोरथ पुरउब मोरी ॥
पति देवर संग कुसल बहोरी । आइ करौं जेहि पूजा तोरी ॥
सुनि सियबिनय प्रेमरसबानी । भइ तब बिमल बारि बर बानी ॥
सुनु रघुबीरप्रिया बैदेही । तव प्रभाव जग बिदित न केही ॥
लोकप होहिं बिलोकत तोरे । तोहि सेवहिं सब सिधि कर जोरे ॥
तुम जो हमहिं बड़ि बिनय सुनाई । कृपा कीन्ह मोहि दीन्ह बड़ाई ॥
तदपि देवि मैं देब असीसा । सुफल होन हित निज बागीसा ॥

दो० । प्राननाथ देवर सहित कुसल कोसला आइ ।
पूरिहि सब मनकामना सुजस रहिहि जग छाइ । १०० ॥

चौ० । गंगबचन सुनि मंगलमूला । मुदित सीय सुरसरि अनुकूला ॥
तब प्रभु गुहहि कहा घर जाहू । सुनत सूख मुख भा उर दाहू ॥
दीन बचन गुह कह कर जोरी । बिनय सुनिय रघुकुलमनि मोरी ॥
नाथ साथ रहि पंथ दिखाई । करि दिन चारि चरनसेवकाई ॥
जेहि बन जाइ रहब रघुराई । पर्नकुटी मैं करब सुहाई ॥
तब मो कहँ जस देव रजाई । सो करिहौं रघुबीरदुहाई ॥
सहज सनेह राम लखि तासू । संग लीन्ह गुह हृदयहुलासू ॥
पुनि गुह ज्ञाति बोलि सब लीन्हा । करि परितोष बिदा तब कीन्हा ॥

दो० । तब गनपति सिव सुमिरि प्रभु नाइ सुरसरिहि माथ ।
सखा अनुज सिय सहित बन गवन कीन्ह रघुनाथ । १०१ ।

चौ० । तेहि दिन भयउ बिटप तर बासू । लषन सखा सब कीन्ह सुपासू ॥
प्रात प्रातकृत करि रघुराई । तीरथराज दीख प्रभु जाई ॥
सचिव सत्य श्रद्धा प्रिय नारी । माधव सरिस मीत हितकारी ॥
चारि पदारथ भरा भँडारू । पुन्यप्रदेस देस अति चारू ॥
छेत्र अगम गढ़ गाढ़ सुहावा । सपनेहु जिन्ह प्रतिपच्छ न पावा ॥
सेन सकल तीरथ बर बीरा । कलुष अनीकदलन रनधीरा ॥
संगम सिंहासन सुठि सोहा । छत्र अछयबट मुनिमन मोहा ॥
चंवर जमुनजल गंगतरंगा । देखि होहिं दुखदारिदभंगा ॥

दो० । सेवहिं सुकृती साधु सुचि पावहिं सब मनकाम ।
बंदी बेद पुरानगन कहहिं बिमल गुनग्राम । १०२ ॥

चौ० । को कहि सकै प्रयागप्रभाऊ । कलुषपुंजकुंजरमृगराऊ ॥
अस तीरथपति देखि सुहावा । सुखसागर रघुबर सुख पावा ॥
कहि सिय लषनहिं सषहिं सुनाई । स्रीमुख तीरथराजबड़ाई ॥
करि प्रनाम देखत बनबागा । कहत महातम अति अनुरागा ॥
एहि बिधि आइ बिलोकेउ बेनी । सुमिरत सकलसुमंगलदेनी ॥
मुदित नहाइ कीन्ह सिवसेवा । पूजि जथाबिधि तीरथदेवा ॥
तब प्रभु भरद्वाज पहं आये । करत दंडवत मुनि उर लाये ॥
मुनिमन मोद न कछु कहि जाई । ब्रह्मानंदरासि जनु पाई ॥

दो० । दीन्ह असीस मुनीस उर अति अनंद अस जानि ।
लोचनगोचर सुकृतफल मनहुं किये बिधि आनि । १०३ ॥

चौ० । कुसलप्रस्न करि आसन दीन्हा । पूजि प्रेम परिपूरन कीन्हा ॥
कंद मूल फल अंकुर नीके । दिये आनि मुनि मनहुं अमी के ॥
सीय लषन जन सहित सुहाये । अति रुचि राम मूल फल षाये ॥
भये बिगतस्रम राम सुषारे । भरद्वाज मृदु बचन उचारे ॥
आजु सुफल तप तीरथ त्यागू । आजु सुफल जप जोग बिरागू ॥
सुफल सकल सुभ साधनसाजू । राम तुम्हहिं अवलोकत आजू ॥
लाभअवधि सुखअवधि न दूजी । तुम्हरे दरस आस सब पूजी ॥
अब करि कृपा देहु बर एहू । निज पदसरसिज सहज सनेहू ॥

दो० । कर्म बचन मन छाड़ि छल जब लगि जन न तुम्हार ।
तब लगि सुख सपनेहु नहीं किये कोटि उपचार । १०४ ॥

चौ० । सुनि मुनिबचन राम सकुचाने । भाव भक्ति आनंद अघाने ॥
तब रघुबर मुनिसुजस सुहावा । कोटि भांति कहि सबहि सुनावा ॥
सो बड़ सो सबगुनगनगेहू । जेहि मुनीस तुम आदर देहू ॥
मुनि रघुबीर परस्पर नवहीं । बचन अगोचर सुख अनुभवहीं ॥
यह सुधि पाइ प्रयागनिवासी । बटु तापस मुनि सिद्ध उदासी ॥
भरद्वाजआस्रम सब आये । देषन दसरथसुवन सुहाये ॥
राम प्रनाम कीन्ह सब काहू । मुदित भये लहि लोचनलाहू ॥
देहिं असीस परम सुख पाई । फिरे सराहत सुंदरताई ॥

दो० । राम कीन्ह बिस्राम निसि प्रात प्रयाग नहाइ ।
चले सहित सिय लषन जन मुदित मुनिहि सिर नाइ । १०५ ॥

चौ० । राम सप्रेम कहेउ मुनि पाहीं । नाथ कहिय हम केहि मग जाहीं ॥
मुनि मन बिहसि राम सन कहहीं । सुगम सकल मग तुम कहं अहहीं ॥
साथ लागि मुनि सिष्य बुलाये । सुनि मन मुदित पचासक आये ॥
सबहिं रामपद प्रेम अपारा । सबहिं कहहिं मग दीष हमारा ॥

मुनि बटु चारि संग तब दीन्हे । जिन्ह बहु जनम सुकृत सब कीन्हे ॥
करि प्रनाम मुनिआयसु पाई । प्रमुदितहृदय चले रघुराई ॥
ग्राम निकट जब निसरहिं जाई । देखहिं दरस नारि नर धाई ॥
होहिं सनाथ जन्मफल पाई । फिरहिं दुखित मन संग पठाई ॥

दो० । बिदा कीन्ह बटु बिनय करि फिरे पाइ मनकाम ।
उतरि अन्हाने जमुनजल जो सरीर सम स्याम । १०६ ॥

चौ० । सुनत तीरबासी नर नारी । धाये निज निज काज बिसारी ॥
लखनरामसियसुंदरताई । देखि करहिं निज भाग्यबड़ाई ॥
अति लालसा सबहिं मन माहीं । नांव गांव पूछत सकुचाहीं ॥
जे तिन महं बयबृद्ध सयाने । तिन्ह करि युक्ति राम पहिचाने ॥
सकल कथा कहि तिनहिं सुनाई । बनहिं चले पितुआयसु पाई ॥
सुनि सबिषाद सकल पछिताहीं । रानी राय कीन्ह भल नाहीं ॥
रामलखनसियरूप निहारी । सोचसनेहबिकल नर नारी ॥
ते पितु मातु कहो सखि कैसे । जिन पठये बन बालक ऐसे ॥

दो० । तब रघुबीर अनेक बिधि सखहि सिखावन दीन्ह ।
रामरजायसु सीस धरि गवन भवन तिन्ह कीन्ह । १०७ ॥

चौ० । पुनि सिय राम लखन कर जोरी । जमुनहिं कीन्ह प्रनाम बहोरी ॥
गवने सीय सहित दो भाई । रबितनया करि करत बड़ाई ॥
पथिक अनेक मिलहिं मगु जाता । कहहिं सप्रेम देखि दो भ्राता ॥
राजलखन सब अंग तुम्हारे । देखि सोच हिय होत हमारे ॥
मारग चलहु पयादेहि पाये । जोतिष झूठ हमारे भाये ॥
अगम पंथ गिरि कानन भारी । तेहि महं साथ नारि सुकुमारी ॥
करि केहरि बन जाइ न जोई । हम संग चलहिं जो आयसु होई ॥
जाब जहां लगि तहं पहुंचाई । फिरब बहोरि तुमहिं सिर नाई ॥

दो० । इहि बिधि बूझहिं प्रेमबस पुलकगात जल नैन ।
कृपासिंधु फेरहिं तिनहिं करि बिनती मृदु बैन । १०८ ॥

चौ० । जे पुर गाम बसहिं मगु माहीं । तिनहिं नागसुरनगर सिहाहीं ॥
कहि सुकृती केहि घरी बसाये । धन्य पुन्यमय परम सुहाये ॥
जहं जहं रामचरन चलि जाहीं । तेहि समान अमरावति नाहीं ॥
पुन्यपुंज मगनिकटनिवासी । तिनहिं सराहहिं सुरपुरबासी ॥
जो भरि नयन बिलोकहिं रामहिं । सीता लखन सहित घनस्यामहिं ॥
जेहि सर सरित राम अवगाहहिं । तिनहिं देवसरसरित सराहहिं ॥
जेहि तरु तर प्रभु बैठहिं जाई । करहिं कल्पतरु तासु बड़ाई ॥
परसि रामपदपद्मपरागा । मानति भूमि भूरि निज भागा ॥

दो० । छाँह करहिं घन बिबुधगन बरषहिं सुमन सिहाहिं ।
देखत गिरि बन बिहंग मृग राम चले मग जाहिं । १०९ ॥

चौ० । सीता लषन सहित रघुराई । गांव निकट जब निसरहिं जाई ॥
सुनि सब बाल बृद्ध नर नारी । चलहिं तुरत गृहकाज बिसारी ॥
रामलषन सियरूप निहारी । पाइ नयनफल होहिं सुखारी ॥
सजल नयन अति पुलक सरीरा । सब भये मगन देखि दोउ बीरा ॥
बरनि न जाइ दसा तिन्ह केरी । लही रंक जनु सुरमनि ढेरी ।
एकन्हि एक बोलि सिख देहीं । लोचनलाहु लेहु छन एहीं ॥
रामहिं देखि एक अनुरागे । चितवत चले जात संग लागे ॥
एक नयनमग छबि उर आनी । होहिं सिथिल तन मन बर बानी ॥

दो० । एक देखि बटछाँह भलि डासि मृदुल तृन पात ।
कहहिं गंवाइय छनक स्रम गवनब अबहिं कि प्रात । ११० ॥

चौ० । एक कलस भरि आनहिं पानी । अंचइय नाथ कहहिं मृदु बानी ॥
सुनि प्रिय बचन प्रीति अति देखी । राम कृपालु सुसील बिसेषी ॥
जानी सीय स्रमित मन माहीं । घरिक बिलंब कीन्ह बटछाहीं ॥
मुदित नारि नर देखहिं सोभा । रूप अनूप देखि मन लोभा ॥
एकटक सब सोहहिं चहुं ओरा । राम चंद्र मुख चंद्र चकोरा ॥
तरुनतमालबरन तनु सोहा । देखत कामकोटि मन मोहा ॥
दामिनिबरन लषन सुठि नीके । नख सिख सुभग भावते जी के ॥
मुनिपट कटिन्ह कसे तूनीरा । सोहत करकमलन्ह धनु तीरा ॥

दो० । जटा मुकुट सीसन सुभग उर भुज नयन बिसाल ।
सरदपर्बबिधुबदन बर लसत स्वेदकनजाल । १११ ॥

चौ० । बरनि न जाइ मनोहर जोरी । सोभा बहुत थोरि मति मोरी ॥
रामलषनसियसुंदरताई । सब चितवहिं चित मन मति लाई ॥
थके नारि नर प्रेमपियासे । मनहुं मृगी मृग देखि दियासे ॥
सीय समीप ग्रामतिय जाहीं । पूछत अति सनेह सकुचाहीं ॥
बार बार सब लागहिं पाये । कहहिं बचन मृदु सरल सुभाये ॥
राजकुमारि बिनय हम करहीं । तियसुभाव कछु पूछत डरहीं ॥
स्वामिनि अबिनय छमब हमारी । बिलगु न मानब जानि गंवारी ॥
राजकुंवर दोउ सहज सलोने । इन्ह तें लहि दुति मरकत सोने ॥

दो० । स्यामल गौर किसोर बर सुंदर सुखमाऐन ।
सरदसर्बरीनाथमुख सरदसरोरुहनैन । ११२ ॥

चौ० । कोटिमनोजलजावनिहारे । सुमुखि कहहु को आहिं तुम्हारे ॥
सुनि सनेहमय मंजुल बानी । सकुचि सीय मन महं मुसुकानी ॥

तिनहिं बिलोकि बिलोकेउ धरनी । दुहुं सकोच सकुचति बर बरनी ॥
सकुचि सप्रेम बालमृगनयनी । बोली मधुर बचन पिकबयनी ॥
सहजसुभाव सुभग तनु गोरे । नाम लषन लघु देवर मोरे ॥
स्यामबरन बिसालभुजनैना । अति सुंदर सोभत मृदु बैना ॥
बहुरि बदन बिधु अंचल ढांकी । पिय तन चितै भौंह करि बांकी ॥
खंजन मंजु तिरीछन नयनी । निज पति कहेउ तिनहिं सिय सयनी ॥
भईं मुदित सब ग्रामबधूटी । रंकन्ह रतनरासि जनु लूटी ॥

दो० । अति सप्रेम सिय पाय परि बहु बिधि देहिं असीस ।
सदा सोहागिनि रहहु तुम जब लगि महि अहिसीस । ११३ ॥

चौ० । पारबती सम पति प्रिय होहू । देबि न हम पर छाड़ब छोहू ॥
पुनि पुनि बिनय करहिं कर जोरी । जौं एहि मारग फिरिय बहोरी ॥
दरसन देब जानि निज दासी । लखी सीय सब प्रेमपियासी ॥
मधुर बचन कहि कहि परितोषी । जनु कुमुदिनी कौमुदीपोषी ॥
तबहिं लषन रघुबररुख जानी । पूछेउ मगु लोगन मृदु बानी ॥
सुनत नारि नर भये दुखारी । पुलकित अंग बिलोचन बारी ॥
मिटा मोद मन भये मलीने । बिधि निधि दीन्ह लीन्ह जनु छीने ॥
समुझि कर्मगति धीरज कीन्हा । सोधि सुगम मगु तिन्ह कहि दीन्हा ॥

दो० । लषन जानकी सहित बन गवन कीन्ह रघुनाथ ।
फेरे सब प्रिय बचन कहि लिये लाइ मन साथ । ११४ ॥

चौ० । फिरत नारि नर अति पछिताहीं । दैवहिं दोष देहिं मन माहीं ॥
सहित बिषाद परस्पर कहहीं । बिधिकरतब सब उलटे अहहीं ॥
निपट निरंकुस निठुर निसंकू । जेहिं ससि कीन्ह सरुज सकलंकू ॥
रुख कल्पतरु सागर खारा । तेइ पठये बन राजकुमारा ॥
जौंपै इनहिं दीन्ह बनबासू । कीन्ह बादि बिधि भोगबिलासू ॥
ये बिचरहिं मगु बिनु पदत्राना । रचे बादि बिधि बाहन नाना ॥
ये महि परहिं डासि कुस पाता । सुभग सेज कत कीन्ह बिधाता ॥
तरु तर बास इनहिं बिधि दीन्हा । धवल धाम रचि रचि स्रम कीन्हा ॥

दो० । जौं ये मुनिपटधर जटिल सुंदर सुठि सुकुमार ।
बिबिध भांति भूषन बसन बादि किये करतार । ११५ ॥

चौ० । जौं ये कंद मूल फल खाहीं । बादि सुधादि असन जग माहीं ॥
एक कहहिं ये सहज सुहाये । आपु प्रगट भये बिधि न बनाये ॥
जहं लगि बेद कहेउ बिधि करनी । स्रवन नयन मन गोचर बरनी ॥
देखहु खोजि भुवन दसचारी । कहं अस पुरुष कहां असि नारी ॥
इनहिं देखि बिधि मन अनुरागा । पटतर जोग बनावन लागा ॥

कीन्ह बहुत श्रम एक न आये । तेहि इरषा बन आनि दुराये ॥
एक कहहिं हम बहुत न जानहिं । आपुहि परम धन्य करि मानहिं ॥
ते पुनि पुन्यपुंज हम लेखे । जे देखहिं देखिहहिं जिन्ह देखे ॥

दो० । इहि बिधि कहि कहि बचन प्रिय लेहिं नयन भरि नीर ।
किमि चलिहैं मारग अगम सुठि सुकुमार सरीर । ११६ ॥

चौ० । नारिसनेह बिकल सब होहीं । चकई सांझसमय जिमि सोहीं ॥
मृदु पदकमल कठिन मग जानी । गहबरि हृदय कहहिं मृदु बानी ॥
परसत मृदुल चरन अरुनारे । सकुचति महि जिमि हृदय हमारे ॥
जौं जगदीस इनहिं बन दीन्हा । कस न सुमनमय मारग कीन्हा ॥
जौं मांगे पाइय बिधि पाहीं । राखिय सखि इन्ह आंखिनमाहीं ॥
जे नर नारि न अवसर आये । ते सिय राम न देखन पाये ॥
सुनि सरूप पूछहिं अकुलाई । अब लगि गये कहां लगि भाई ॥
समरथ धाइ बिलोकहिं जाई । प्रमुदित फिरहिं नयनफल पाई ॥

दो० । अबला बालक बृद्ध जन कर मींजहिं पछिताहिं ।
होहिं प्रेमबस लोग इमि राम जहां जहं जाहिं । ११७ ॥

चौ० । गांउं गांउं अस होइ अनंदू । देखि भानुकुलकैरवचंदू ॥
जे कछु समाचार सुनि पावहिं । ते नृप रानिहिं दोष लगावहिं ॥
कहहिं एक अति भल नरनाहू । दीन्ह हमहिं जिन्ह लोचनलाहू ॥
कहहिं परस्पर लोग लुगाई । बातें सरल सनेह सुहाई ॥
ते पितु मातु धन्य जे जाये । धन्य सो नगर जहां तें आये ॥
धन्य सो सैल देस बन गाऊं । जहं जहं जाहिं धन्य सो ठाऊं ॥
सुख पायो बिरंचि रचि तेही । जे इन्ह के सब भांति सनेही ॥
रामलषनसियकथा सुहाई । रही सकल मग कानन छाई ॥

दो० । इहि बिधि रघुकुलकमलरबि मग लोगन सुख देत ।
जाहिं चले देखत बिपिन सिय सौमित्रि समेत । ११८ ॥

चौ० । आगे राम लषन पुनि पाछें । तापसभेष बिराजत काछें ॥
उभय मध्य सिय सोहति कैसी । ब्रह्म जीव बिच माया जैसी ॥
बहुरि कहौं छबि जस मन बसई । जनु मधु मदन मध्य रति लसई ॥
उपमा बहुरि कहौं जिय जोही । जनु बुध बिधु बिच रोहिनि सोही ॥
प्रभुपदरेख बीच बिच सीता । धरहिं चरन मग चलहिं सभीता ॥
सीयरामपदअंक बराये । लषन चलहिं मग दाहिन लाये ॥
रामलषनसियप्रीति सुहाई । बचन अगोचर किमि कहि जाई ॥
खग मृग मगन देखि छबि होहीं । लिये चोरि चित राम बटोहीं ॥

दो० । जिन्ह जिन्ह देखे पथिक प्रिय सीय सहित दौ भाइ ।
भवमग अगम अनंद तें बिनु स्रम रहे सिराइ ।११९ ॥

चौ० । अजहुँ जासु उर सपनेहु काउ । बसहिं राम सिय लषन बटाउ ॥
रामधामपथ पाइहि सोई । जो पथ पाव कबहुं मुनि कोई ॥
तब रघुबीर स्रमित सिय जानी । देखि निकट बट सीतल पानी ॥
तहं बस कंद मूल फल खाई । प्रात अन्हाइ चले रघुराई ॥
देखत बन सर सैल सुहाये । बाल्मीकआस्रम प्रभु आये ॥
राम देखि मुनिबास सुहावन । संदर गिरि कानन जल पावन ॥
सरनि सरोज बिटप बन फूले । गुञ्जत मंजु मधुप मरभूले ॥
खग म्रग बिपुल कुलाहल करहीं । रहित बैर प्रमुदित मन चरहीं ॥

दो० । सुचि संदर आस्रम निरखि हरषे राजिवनैन ।
सुनि रघुबरआगमन मुनि आगे आये लेन । १२० ॥

चौ० । मुनि कहं राम दंडवत कीन्हा । आसिरबाद बिप्रबर दीन्हा ॥
देखि रामछबि नयन जुड़ाने । करि सनमान आस्रमहिं आने ॥
तब मुनि आसन दिये सुहाये । मुनिबर अतिथि प्रानप्रिय पाये ॥
कन्द मूल फल मधुर मंगाये । सिय सौमित्रि राम फल खाये ॥
बाल्मीकिमन आनंद भारी । मंगलमूरति नयन निहारी ॥
तब करकमल जोरि रघुराई । बोले बचन स्रवन सुखदाई ॥
तुम त्रिकालदरसी मुनिनाथा । बिस्व बदरि जिमि तुम्हरे हाथा ॥
अस कहि प्रभु सब कथा बखानी । जेहि जेहि भांति दीन्ह बन रानी ॥

दो० । तातबचन पुनि मातुमत भाइ भरत अस राउ ।
मोकहं दरस तुम्हार प्रभु सब मम पुन्यप्रभाउ । १२१ ॥

चौ० । देखि पाय मुनिराय तुम्हारे । भये सुकृत सब सुफल हमारे ॥
अब जहं राउर आयसु होई । मुनि उद्वेग न पावहिं कोई ।
मुनि तापस जिन तें दुख लहहीं । ते नरेस बिनु पावक दहहीं ॥
मंगलमूल बिप्रपरितोषू । दहै कोटि कुल भूसुररोषू ॥
अस जिय जानि कहिय सोइ ठाऊं । सिय सौमित्रि सहित तहं जाऊं ॥
तहं रचि रुचिर परनतृनसाला । बास करौं कछु काल कृपाला ॥
सहज सरल सुनि रघुबरबानी । साधु साधु बोले मुनिग्यानी ॥
कस न कहहु अस रघुकुलकेतू । तुम पालक संततस्रुतिसेतू ॥

छं० । स्रुतिसेतपालक राम तुम जगदीस माया जानकी ।
जो स्रजति जग पालति हरति रुख पाइ कृपानिधान की ॥
जो सहससीस अहीस महिधर लषन सचराचरधनी ।
सुरकाज धरि नरराजतनु चले दलन खलनिसिचरअनी । ४ ॥

सो० । राम स्वरूप तुम्हार बचनअगोचर बुद्धिपर ॥
अबिगति अकथ अपार नेति नेति नित निगम कह ॥ ॥

चौ० । जग पेखन तुम देखनिहारे । बिधि हरि संभु नचावनहारे ॥
तेउ न जानहिं मर्म तुम्हारा । और तुमहिं को जाननिहारा ॥
सो जानै जेहि देहु जनाई । जानत तुम्हैं तुमहिं होइ जाई ॥
तुम्हरी कृपा तुमहिं रघुनंदन । जानत भक्त भक्तउरचंदन ॥
चिदानंदमय देह तुम्हारी । बिगतबिकार जान अधिकारी ॥
नरतनु धरेहु संत सुर काजा । कहहु करहु जस प्राकृत राजा ॥
राम देखि सुनि चरित तुम्हारे । जड़ मोहहिं बुध होहिं सुखारे ॥
तुम जो कहहु करहु सब सांचा । जस काछिय तस चाहिय नाचा ॥

दो० । पूछेहु मोहि कि रहौं कहां मैं पूछत सकुचाउं ।
जहं न होहु तहं देहु कहि तुमहि दिखावौं ठाउं । १२२ ॥

चौ० । सुनि मुनिबचन प्रेमरससाने । सकुचि राम मन महं मुसुकाने ॥
बालमीक हंसि कहहिं बहोरी । बानी मधुर अमियरसबोरी ॥
सुनहु राम अब कहौं निकेता । बसहु जहां सिय लखन समेता ॥
जिन के स्रवन समुद्र समाना । कथा तुम्हारि सुभग सरि नाना ॥
भरहिं निरन्तर होहिं न पूरे । तिन के हिय सदन तव रूरे ॥
लोचन चातक जिन करि राखे । रहहिं दरस जलधर अभिलाखे ॥
निदरहिं सिंधुसरितसरबारी । रूपबिंदु लहि होहिं सुखारी ॥
तिन के हृदय सदन सुखदायक । बसहु लखन सिय सह रघुनायक ॥

दो० । जस तुम्हार मानस बिमल हंसनि जीहा जासु ।
मुकाहल गुनगन चुनहिं बसहु राम हिय तासु । १२३ ॥

चौ० । प्रभुप्रसाद सुचि सुभग सुबासा । सादर जासु लहै नित नासा ॥
तुमहिं निबेदित भोजन करहीं । प्रभुप्रसाद पट भूषन धरहीं ॥
सीस नवहिं सुर गुरु द्विज देखी । प्रीति सहित करि बिनय बिसेखी ॥
कर नित करहिं रामपदपूजा । रामभरोस हृदय नहिं दूजा ॥
चरन रामतीरथ चलि जाहीं । राम बसहु तिन के मन माहीं ॥
मंत्रराज नित जपहिं तुम्हारा । पूजहिं तुमहिं सहित परिवारा ॥
तर्पन होम करहिं बिधि नाना । बिप्र जेंवाइ देहिं बहु दाना ॥
तुम तें अधिक गुरहि जिय जानी । सकल भाव सेवहिं सनमानी ॥

दो० । सब करि मांगहि एक फल रामचरनरति होउ ।
तिन के मन मंदिर बसहु सिय रघुनंदन दोउ । १२४ ॥

चौ० । काम क्रोध मद मान न मोहा । लोभ न छोभ न राग न द्रोहा ॥
जिन्ह के कपट दंभ नहिं माया । तिन्ह के हृदय बसहु रघुराया ॥

सब के प्रिय सब के हितकारी । दुख सुख सरिस प्रसंसा गारी ॥
कहहिं सत्य प्रिय बचन बिचारी । जागत सोवत सरन तुम्हारी ॥
तुमहिं छाड़ि गति दूसरि नाहीं । राम बसहु तिन्ह के उर माहीं ॥
जननी सम जानहिं पर नारी । धन पराव बिष तें बिष भारी ॥
जे हरषहिं परसंपति देखी । दुखित होहिं परबिपति बिसेषी ॥
जिनहि राम तुम प्रानपियारे । तिन के उर सुभ सदन तुम्हारे ॥

दो० । स्वामि सखा पितु मातु गुरु जिन के सब तुम तात ।
तिन के मन मंदिर बसहु सीय सहित दौ भ्रात । १२५ ॥

चौ० । अवगुन तजि सब के गुन गहहीं । बिप्र धेनु हित संकट सहहीं ॥
नीतिनिपुन जिन की जग लीका । घर तुम्हार तिन के मन नीका ॥
गुन तुम्हार समुझहिं निज दोषू । जेहि सब भांति तुम्हार भरोसू ॥
रामभक्तप्रिय लागहिं जेही । तेहि उर बसहु सहित बैदेही ॥
जाति पांति धन धर्म बड़ाई । प्रिय परिवार सदनसमुदाई ॥
सब तजि तुमहिं रहै लौ लाई । ता के हृदय बसहु रघुराई ॥
स्वर्ग नर्क अपबर्ग समाना । जहं तहं दीख धरे धनुबाना ॥
मन क्रम बचन जो राउर चेरा । राम करहु ता के उर डेरा ॥

दो० । जाहि न चाहिय कबहुं कछु तुम सन सहज सनेह ।
बसहु निरंतर तासु उर सो राउर निज गेह । १२६ ॥

चौ० । इहि बिधि मुनिबर ठाम दिखाए । बचन सप्रेम राममन भाए ॥
कह मुनि सुनहु भानुकुलनायक । आस्रम कहौं समय सुखदायक ॥
चित्रकूटगिरि करहु निवासू । तहं तुम्हार सब भांति सुपासू ॥
सैल सुहावन कानन चारू । करि केहरि मृग बिहंग बिहारू ॥
नदी पुनीत पुरान बखानी । अत्रितीय निज तपबल आनी ॥
सुरसरिधार नाम मंदाकिनि । जो सब पातक पोतक डाकिनि ॥
अत्रि आदि मुनिबर तहं बसहीं । करहिं योग जप तप तनु कसहीं ॥
चलहु सफल स्रम सब कर करहू । राम देहु गौरव गिरिबर हू ॥

दो० । चित्रकूटमहिमा अमित कही महामुनि गाइ ।
आइ नहाने सरित बर सीय सहित दौ भाइ । १२७ ॥

चौ० । रघुबर कहेउ लखन भल घाटू । करहु कतहुं अब ठाहरठाटू ॥
लखन दीख पय उतर करारा । चहुं दिसि फिरौ धनुष जिमि नारा ॥
नदी पनच सर सम दम दाना । सकल कलुष कलि साउज नाना ॥
चित्रकूट जनु अचल अहेरी । चूक न घात मार मुठभेरी ॥
अस कहि लखन ठाम देखरावा । थल बिलोकि रघुपति सुख पावा ॥
रमेउ राममन देवन्ह जाना । चले सहित सुरपति परधाना ॥

कीन्ह किरात भेष धरि आये । रचेउ पर्णतृणसदन सुहाये ॥
बरनि न जाइ मंजु दुइ साला । एक ललित लघु एक बिसाला ॥

दो० । लषन जानकी सहित प्रभु राजत पर्ण निकेत ।
सोह मदन मुनिभेष जनु रति ऋतुराज समेत । १२८ ॥

चौ० । अमर नाग किन्नर दिगपाला । चित्रकूट आये तेहि काला ॥
राम प्रणाम कीन्ह सब काहू । मुदित देव लहि लोचनलाहू ॥
बरषि सुमन कह देवसमाजू । नाथ सनाथ भये हम आजू ॥
करि बिनती दुख दुसह सुनाये । हरषित निज निज गेह सिधाये ॥
चित्रकूट रघुनंदन छाये । समाचार सुनि सुनि मुनि आये ॥
आवत देखि मुदित मुनिवृन्दा । कीन्ह दंडवत रघुकुलचन्दा ॥
मुनि रघुबरहिं लाइ उर लेहीं । सुफल होन हित आसिष देहीं ॥
सियसौमित्रिरामछबि देखहिं । साधन सकल सुफल करि लेखहिं ॥

दो० । यथायोग सनमानि प्रभु बिदा किये मुनिवृन्द ।
करहिं योग जप यज्ञ तप निजआश्रमन स्वछन्द । १२९ ॥

चौ० । यह सुधि कोल्ह किरातन्ह पाई । हरषे जनु नव निधि घर आई ॥
कंद मूल फल भरि भरि दोना । चले रंक जनु लूटन सोना ॥
तिन महं जिन्ह देखे दौ भ्राता । और तिनहिं पूछहिं मग जाता ॥
कहत सुनत रघुबीरनिकाई । आय सबन देखे रघुराई ॥
करहिं जोहारि भेंट धरि आगे । प्रभुहिं बिलोकत अति अनुरागे ॥
चित्र लिखे जनु जहं तहं ठाढ़े । पुलकशरीर नयन जल बाढ़े ॥
राम सनेहमगन सब जाने । कहि प्रिय बचन सकल सनमाने ॥
प्रभुहिं जोहारि बहोरि बहोरी । बचन बिनीत कहहिं कर जोरी ॥

दो० । अब हम नाथ सनाथ सब भये देखि प्रभु पाय ।
भाग्य हमारे आगमन राउर कोसलराय । १३० ॥

चौ० । धन्य भूमि बन पंथ पहारा । जहं जहं नाथ पांव तुम धारा ॥
धन्य बिहग मृग काननचारी । सुफल जन्म भये तुमहिं निहारी ॥
हम सब धन्य सहित परिवारा । देखि नयन भरि दरस तुम्हारा ॥
कीन्ह बास भल ठाम बिचारी । इहां सकल ऋतु रहब सुखारी ॥
हम सब भांति करब सेवकाई । करि केहरि अहि बाघ बराई ॥
बन बीहड़ गिरि कंदर खोहा । सब हमार प्रभु पग पग जोहा ॥
तहं तहं तुमहिं अहेर खेलाउब । सर निर्झर जल ठाम देखाउब ॥
हम सेवक परिवार समेता । नाथ न सकुचब आयसु देता ॥

दो० । वेदबचन मुनिमन अगम ते प्रभु करुनाऐन ।
बचन किरातन्ह के सुनत जिमि पितु बालकबैन । १३१ ॥

चौ० । रामहिं केवल प्रेम पियारा । जानि लेउ जो जाननिहारा ॥
राम सकल बनचर परितोषे । कहि मृदु बचन प्रेम परिपोषे ॥
बिदा किये सिर नाइ सिधाये । प्रभुगुन कहत सुनत घर आये ॥
इहि बिधि सीय सहित दोउ भाई । बसहिं बिपिन सुरमुनिसुखदाई ॥
जब तें आइ रहे रघुनायक । तब तें भो बन मंगलदायक ॥
फूलहिं फलहिं बिटप बिधि नाना । मंजु ललित बर बेलिबिताना ॥
सुरतरु सरिस सुभाव सुहाये । मनहुं बिबुधबन परिहरि आये ॥
गुञ्जत मंजुल मधुकरस्रेनी । त्रिबिध बयारि बहै सुखदेनी ॥

दो० । नीलकंठ कलकंठ सुक चातक चक्क चकोर ।
भांति भांति बोलहिं बिहग स्रवनसुखद चितचोर । १३२ ॥

चौ० । करि केहरि कपि कोल कुरंगा । बिगतबयर बिहरहिं इकसंगा ॥
फिरत अहेर रामछबि देखी । होहिं मुदित मृगबृन्द बिसेषी ॥
बिबुधबिपिन जहं लगि जग माहीं । देखि रामबन सकल सिहाहीं ॥
सुरसरि सरसइ दिनकर कन्या । मेकलसुता गोदावरि धन्या ॥
सब सरि सिंधु नदी नद नाना । मंदाकिनि कर करहिं बखाना ॥
उदयअस्तगिरि अरु कैलासू । मंदर मेरु सकल सुरबासू ॥
सैल हिमाचल आदिक जेते । चित्रकूटयस गावहिं तेते ॥
बिंध मुदित मन सुख न समाई । बिनु स्रम बिपुल बड़ाई पाई ॥

दो० । चित्रकूट के बिहंग मृग बेलि बिटप तृनजाति ।
पुन्यपुञ्ज सब धन्य अस कहहिं देव दिन राति । १३३ ॥

चौ० । नयनवंत रघुपतिहिं बिलोकी । पाइ जन्मफल होहिं बिसोकी ॥
परसि चरनरज अचर सुखारी । भये परम पद के अधिकारी ॥
सो बन सैल सुभाय सोहावन । मंगलमय अतिपावनपावन ॥
महिमा कहौं कवन बिधि तासू । सुखसागर जहं कीन्ह निवासू ॥
पय पयोधि तजि अवध बिहाई । जहं सिय राम लखन रहे आई ॥
कहि न सकहिं सुखमा जस कानन । जौ सत सहस होहिं सहसानन ॥
सो मैं बरनि कहौं बिधि केही । डाबरकमठ कि मंदर लेही ॥
सेवहिं लखन कर्म मन बानी । जाइ न सील सनेह बखानी ॥

दो० । छन छन लखि सियरामपद जानि आपु पर नेह ।
करत न सपनें लखन चित बंधु मातु पितु गेह । १३४ ॥

चौ० । राम संग सिय रहहिं सुखारी । पुरपरिजनगृहसुरति बिसारी ॥
छन छन पियबिधुबदन निहारी । प्रमुदित मनहुं चकोरकुमारी ॥
नाहनेह नित बढ़त बिलोकी । हरषित रहति दिवस जिमि कोकी ॥
सियमन रामचरन अनुरागा । अवध सहस सम बन प्रिय लागा ॥

पर्नकुटी प्रिय प्रीतम संगा । प्रिय परिवार कुरंग बिहंगा ॥
सास ससुर सम मुनितिय मुनिबर । असन अमिय सम कंद मूल फर ॥
नाथ साथ साथरी सुहाई । मयनसयन सत सम सुखदाई ॥
लोकप होहिं बिलोकत जासू । तेहि कि मोह सक बिषय बिलासू ॥

दो० । सुमिरत रामहिं तजहिं जन तृन सम बिषयबिलासु ।
रामप्रिया जगजननि सिय कछु न आचरज तासु । १३५ ॥

चौ० । सीय लषन जेहि बिधि सुख लहहीं । सोइ रघुनाथ करैं सोइ कहहीं ॥
कहहिं पुरातन कथा कहानी । सुनहिं लषन सिय अति सुख मानी ॥
जब जब राम अवध सुधि करहीं । तब तब बारि बिलोचन भरहीं ॥
सुमिरि मातु पितु परिजन भाई । भरतसनेहसीलसेवकाई ॥
कृपासिंधु प्रभु होहिं दुखारी । धीरज धरहिं कुसमय बिचारी ॥
लखि सिय लषन बिकल होइ जाहीं । जिमि पुरुषहिं अनुसर परिछाहीं ॥
प्रियाबंधुगति लखि रघुनंदन । धीर कृपालु भक्तउरचंदन ॥
लगे कहन कछु कथा पुनीता । सुनि सुख लहहिं लषन अरु सीता ॥

दो० । राम लषन सीता सहित सोहत पर्ननिकेत ।
जिमि बासव बस अमरपुर सची जयंत समेत । १३६ ॥

चौ० । जोगवहिं प्रभु सिय लषनहि कैसे । पलक बिलोचनगोलक जैसे ॥
सेवहिं लषन सीय रघुबीरहिं । जिमि अबिबेकी पुरुष सरीरहिं ॥
एहि बिधि प्रभु बन बसहिं सुखारी । खगमृगसुरतापसहितकारी ॥
कहेउँ रामबनगवन सुहावा । सुनहु सुमंत अवध जिमि आवा ॥
फिरेउ निषाद प्रभुहि पहुँचाई । सचिव सहित रथ देखेसि आई ॥
मंत्री बिकल बिलोकि निषादू । कहि न जाइ जस भयउ बिषादू ॥
राम राम सिय लषन पुकारी । परेउ धरनितल ब्याकुल भारी ॥
देखि दखिन दिसि हय हिहिनाहीं । जिमि बिनु पंख बिहग अकुलाहीं ॥

दो० । नहिं तृन चरहिं न पियहिं जल मोचहिं लोचन बारि ।
ब्याकुल भयेउ निषादगन रघुबर बाजि निहारि । १३७ ॥

चौ० । धरि धीरज तब कहहिं निषादू । अब सुमंत परिहरहु बिषादू ॥
तुम पंडित परमारथज्ञाता । धरहु धीर लखि बाम बिधाता ॥
बिबिध कथा कहि कहि मृदु बानी । रथ बैठारेउ बरबस आनी ॥
सोकसिथिल रथ सकहिं न हाँकी । रघुबरबिरहपीर उर बाँकी ॥
चरफराहिं मग चलहिं न घोरे । बन मृग मनहुँ आनि रथ जोरे ॥
अटकि परहिं फिरि चितवहिं पीछे । रामबियोग बिकल दुख तीछे ॥
जो कह राम लषन बैदेही । हिकरि हिकरि हय हेरहिं तेही ॥
बाजिबिरहगति किमि कहि जाती । बिनु मनि फनिक बिकल जेहि भाँती ॥

दो० । भये निषाद विषादबस देखत सचिव तुरंग ।
बोलि ससेवक चारि तब दिये सारथी संग । १३८ ॥

चौ० । गह सारथिहि फिरौ पहुंचाई । विरहबिषाद बरनि नहिं जाई ॥
चले अवध लै रथहि निषादा । होत छनहिं छन मगन बिषादा ॥
सोच सुमंत बिकल दुख दीना । धिक जीवन रघुबीर बिहीना ॥
रहिहि न अंतहु अधम सरीरू । यस न लहेउ बिछुरत रघुबीरू ॥
भये अजस अघभाजन प्राना । कौन हेतु नहिं करत पयाना ॥
अहह मंदमति अवसर चूका । अजहुं न हृदय होत दुइ टूका ॥
मीँजि हाथ सिर धुनि पछिताई । मनहुं कृपन धनरासि गवांई ॥
बिरद बांधि बर बीर कहाई । चले समर जनु सुभट पराई ॥

दो० । बिप्र बिवेकी बेदबिद संमत साधु सजाति ।
जिमि धोखे मद पान करि सचिव सोच तेहि भांति । १३९ ॥

चौ० । जिमि कुलीन तिय साधु सयानी । पतिदेवता कर्म मन बानी ॥
रहै कर्मबस परिहरि नाहू । सचिवहृदय तिमि दारुन दाहू ॥
लोचन सजल दृष्टि भइ थोरी । सुनै न स्रवन बिकलमति भोरी ॥
सूखहिं अधर लागि मुह लाटी । जिय न जाइ उर अवधि कपाटी ॥
बिबरन भयेउ न जाइ निहारी । मारेसि मनहुं पिता महतारी ॥
हानि गलानि बिपुल मन ब्यापी । यमपुर पंथ सोचु जिमि पापी ॥
बचन न आव हृदय पछिताई । अवध काह मैं देखब जाई ॥
रामरहित रथ देखिहि जोई । सकुचिहि मोहि बिलोकत सोई ॥

दो० । धाइ पूछिहहिं मोहि जब बिकल नगरनरनारि ।
उतर देब मैं सबहि तब हृदय बज्र बैठारि । १४० ॥

चौ० । पूछिहहिं दीन दुखित सब माता । कहब काह मैं तिनहिं बिधाता ॥
पूछिहहि जबहिं लषनमहतारी । कहिहौं कवन संदेस सुखारी ॥
रामजननि जब आइहि धाई । सुमिरि बच्छ जिमि धेनु लवाई ॥
पूछत उतर देब मैं तेही । गे बन राम लषन बैदेही ॥
जेइ पूछिहि तेहि उत्तर देवा । जाइ अवध अब यह सुख लेवा ॥
पूछहिं जबहिं राउ दुखदीना । जीवन जासु रामआधीना ॥
देहौं उतर कवन मुह लाई । आयेउं कुसल कुंवर पहुंचाई ॥
सुनत लषनसियरामसंदेसू । तृन इव तनु परिहरब नरेसू ॥

दो० । हृदय न बिदरत पंक जिमि बिछुरत प्रीतम नीर ।
जानत हौं मोहि दीन्ह बिधि यह जातना सरीर १४१ ॥

चौ० । इहि बिधि करत पंथ पछितावा । तमसातीर तुरत रथ आवा ॥
बिदा किये करि बिनय निषादू । फिरे पाय परि बिकल बिषादू ॥

पैठत नगर सचिव सकुचाई । जनु मारेसि गुरु ब्राह्मन गाई ॥
बैठि बिटप तर दिवस गवाँवा । साँझ समय तेंह अवसर पावा ॥
अवध प्रबेस कीन्ह अँधियारे । पैठु भवन रथ राखि दुआरे ॥
जिन्ह जिन्ह समाचार सुनि पाये । भूपद्वार रथ देखन आये ॥
रथ पहिचानि बिकल लखि घोरे । गरहिं गात जिमि आतप ओरे ॥
नगरनारिनर ब्याकुल कैसे । निघटत नीर मीनगन जैसे ॥

दो० । सचिवआगमन सुनत सब बिकल भई रनिवास ।
भवन भयंकर लाग तेहि मानहु प्रेतनिवास । १४२ ॥

चौ० । अति आरत सब पूछहिं रानी । उतर न आव बिकल भइ बानी ॥
सुनै न स्रवन नयन नहिं सूझा । कहहु कहाँ नृप जेहि तेहि बूझा ॥
दासिन्ह दीख सचिवबिकलाई । कौसिल्यागृह गईं लिवाई ॥
जाइ सुमन्त दीख कस राजा । अमियरहित जनु चंद बिराजा ॥
आसन न सयन बिभूषनहीना । परेउ भूमितल निपट मलीना ॥
लेइ उसास सोच एहि भाँती । सुरपुर तें जनु खसेउ जयाती ॥
लेत सोच भरि छनछन छाती । जनु जरि पंख परेउ संपाती ॥
राम राम कह राम सनेही । पुनि कह राम लखन बैदेही ॥

दो० । देखि सचिव जयजीव कहि कीन्हेसि दंडप्रनाम ।
सुनत उठे ब्याकुल नृपति कहु सुमन्त कहँ राम । १४३ ॥

चौ० । भूप सुमन्त लीन्ह उर लाई । बूड़त कछु अधार जनु पाई ॥
सहित सनेह निकट बैठारी । पूछत राउ नयन भरि बारी ॥
राम कुसल कहु सखा सनेही । कहँ रघुनाथ लखन बैदेही ॥
आने फेरि कि बनहिं सिधाये । सुनत सचिव लोचन जल छाये ॥
सोकबिकल पुनि पूछ नरेसू । कहु सियरामलखनसंदेसू ॥
रामरूपगुनसीलसुभाऊ । सुमिरि सुमिरि उर सोचत राऊ ॥
राउ सुनाइ दीन्ह बनबासू । सुनि मन भयेउ न हरषहरासू ॥
सो सुत बिछुरत गये न प्राना । को पापी बड़ मोहि समाना ॥

दो० । सखा राम सिय लखन जहँ तहाँ मोहि पहुँचाउ ।
नाहित चाहत चलन अब प्रान कहौं सतभाउ । १४४ ॥

चौ० । पुनि पुनि पूछत मंत्रिहि राऊ । प्रीतम सुअनसंदेस सुनाऊ ॥
करहु सखा सोइ करिय उपाऊ । राम लखन सिय बेगि दिखाऊ ॥
सचिव धीर धरि कह मृदु बानी । महाराज तुम पंडित ज्ञानी ॥
बीर सुधीर धुरंधर देवा । साधुसमाज सदा तुम सेवा ॥
जन्म मरन सब दुख सुख भोगा । हानि लाभ प्रियमिलनबियोगा ॥
कालकर्मबस होहिं गुसाईं । बरबस राति दिवस की नाईं ॥

सुख पर्वहिं अरु दुख बिलखाहीं । द्दी सम धीर धरहिं मन माहीं ॥
धीरज धरहु बिबेक बिचारी । छांड़िय सोच सकल हितकारी ॥

दो० । प्रथम बास तमसा भयेउ दूसर सुरसरितीर ।
न्हाइ रहे जलपान करि सिय समेत दोउ बीर । १४५ ॥

चौ० । केवट कीन्ह बहुत सेवकाई । सो यामिनि सिंगबेर गवाँई ॥
होत प्रात बटछीर मंगावा । जटा मुकुट निज सीस बनावा ॥
रामसखा तब नाव मंगाई । प्रिया चढ़ाइ चढ़े रघुराई ॥
लषन धरे धनुबान बनाई । आपु चढ़े प्रभुआयसु पाई ॥
बिकल बिलोकि मोहि रघुबीरा । बोले मधुर बचन धरि धीरा ॥
तात प्रनाम तात सन कहेहु । बार बार पद पंकज गहेहु ॥
करबि पाय परि बिनय बहोरी । तात करिय जनि चिंता मोरी ॥
बनमग मंगल कुसल हमारे । कृपा अनुग्रह पुन्य तुम्हारे ॥

छं० । तुम्हरे अनुग्रह तात कानन जात सब सुख पाइहौं ।
प्रतिपालि आयसु कुसल देखन पाय पुनि फिरि आइहौं ॥
जननी सकल परितोषि करि परि पाय करि बिनती घनी ।
तुलसी करेहु सोइ यतन जेहि बिधि कुसल रह कोसलधनी । ५ ॥

सो० । गुरु सन कहब संदेस बार बार पदपद्म गहि ।
करब सोइ उपदेस जेहि न सोच मोहि अवधपति । ५ ॥

चौ० पुरजन परिजन सकल निहोरी । तात सुनायहु बिनती मोरी ॥
सोइ सब भांति मोर हितकारी । जातें रह नरनाह सुखारी ॥
कहब संदेस भरत के आये । नीति न तजब राजपद पाये ॥
पालहु प्रजहि कर्म मन बानी । सेयहु मातु सकल सम जानी ॥
और निबाहब भायप भाई । करि पितुमातुसुजनसेवकाई ॥
तात भांति तेहि राखब राऊ । सोच मोर जेहि करहिं न काऊ ॥
लषन कहे कछु बचन कठोरा । बरजि राम पुनि मोहि निहोरा ॥
बार बार निज सपथ दिवाई । कहबि न तात लषनलरिकाई ॥

दो० । कहि प्रनाम कछु कहन लिय सिय भइ सिथिल सनेह ।
थकित बचन लोचन सजल पुलकपल्लवित देह । १४६ ॥

चौ० । तेहि अवसर रघुबररुख पाई । केवट पारहिं नाव चलाई ॥
रघुकुलतिलक चले इहि भांती । देखेउं ठाढ़ कुलिस करि छाती ॥
मैं आपन किमि कहउं कलेसू । जियत फिरेउं लै रामसंदेसू ॥
अस कहि सचिव बचनरहिगयेऊ । हानिगलानिसोचबस भयेऊ ॥
सुनत सुमंतबचन नरनाहू । परेउ धरनि उर दारुन दाहू ॥
तलफत बिषम मोह मन मांपा । मांजा मनहुं मीन कहं व्यापा ॥

करि बिलाप सब रोवहिं रानी । महा बिपति किमि जाइ बखानी ॥
सुनि बिलाप दुखहूं दुख लागा । धीरजहू कर धीरज भागा ॥

दो० । भयउ कोलाहल अवध अति सुनि नृपराउर सोर ।
बिपुल बिहग बन परेउ निसि मानहुं कुलिस कठोर । १४७ ॥

चौ० । प्रान कंठगत भयेउ भुआलू । मनि बिहीन जिमि ब्याकुल ब्यालू ॥
इंद्रिय सकल बिकल भइं भारी । जनु सर सरसिजबन बिनु बारी ॥
कौसल्या नृप दीख मलीना । रबिकुलरबि अंथये जनु दीना ॥
उर धरि धीर राममहतारी । बोली बचन समय अनुहारी ॥
नाथ समुझि मन करिय बिचारू । रामबियोग पयोधि अपारू ॥
करनधार तुम अवधि जहाजू । चढ़ेउ सकल प्रिय बनिक समाजू ॥
धीरज धरिय तो पाइय पारू । नाहित बूड़िहिं सब परिवारू ॥
जो जिय धरिय बिनय पिय मोरी । राम लखन सिय मिलब बहोरी ॥

दो० । प्रियाबचन मृदु सुनत नृप चितयउ आंखि उघारि ।
तलफत मीन मलीन जनु सींचत सीतल बारि । १४८ ॥

चौ० । धरि धीरज उठि बैठ भुआलू । कहु सुमंत कहं राम कृपालू ॥
कहां लखन कहं राम सनेही । कहं प्रिय पुत्रबधू बैदेही ॥
बिलपत राउ बिकल बहु भांती । भइ युग सरिस सिराति न राती ॥
तापस अंध स्राप सुधि आई । कौसल्यहिं सब कथा सुनाई ॥
भयउ बिकल बरनत इतिहासा । रामरहित धिक जीवन आसा ॥
सो तनु राखि करब मैं काहा । जेइ न प्रेमपन मोर निबाहा ॥
हा रघुनन्दन प्रानपिरीते । तुम बिनु जियत बहुत दिन बीते ॥
हा जानकी लखन हा रघुबर । हा पितु हित चित चातक जलधर ।

दो० । राम राम कहि राम कहि राम राम कहि राम ।
तनु परिहरि रघुबरबिरह राउ गये सुरधाम । १४९ ॥

चौ० । जियनमरनफल दसरथ पावा । अंड अनेक अमल यस छावा ॥
जियत राम बिधुबदन निहारी । रामबिरह करि मरन संवारी ॥
सोकबिकल सब रोवहिं रानी । रूप सील बल तेज बखानी ।
करहिं बिलाप अनेक प्रकारा । परहिं भूमि तल बारहिं बारा ॥
बिलपहिं बिकल दास अरु दासी । घर घर रुदन करहिं पुरबासी ॥
अंथयेउ आजु भानुकुलभानू । धर्मअवधि गुनरूपनिधानू ॥
गारी सकल कैकयिहि देहीं । नयनबिहीन कीन्ह जग जेहीं ॥
इहि बिधि बिलपत रैनि बिहानी । आये सकल महामुनि ज्ञानी ॥

दो० । तब बसिष्ठ मुनि समय सम कहि अनेक इतिहास ।
सोक निवारेउ सबहि कर निज बिज्ञान प्रकास । १५० ॥

चौ० । तेल नाव भरि नृपतनु राखा । दूत बुलाइ बहुरि अस भाखा ॥
धावहु बेगि भरत पहं जाहू । नृपसुधि कतहुं कहहु जनि काहू ॥
इतनै कहेहु भरत सन जाई । गुरु बुलाइ पठये दो भाई ॥
सुनि मुनिआयसु धावन धाये । चले बेगि बर बाजि लजाये ॥
अनरथ अवध अरंभेउ जब तें । कुसगुन होहिं भरत कहं तब तें ॥
देखहिं राति भयानक सपना । जागि करहिं कटु कोटि कलपना ॥
बिप्र जेंवाइ देहिं दिन दाना । सिवअभिषेक करहिं बिधि नाना ॥
मांगहि हृदय महेस मनाई । कुसल मातु पितु परिजन भाई ॥

दो० । एहि बिधि सोचत भरत मन धावन पहुंचे आइ ।
गुरुअनुसासन स्रवन सुनि चले गनेस मनाइ । १५१ ॥

चौ० । चले समीरबेगि हय हांके । नाघत सरित सैल बन बांके ॥
हृदय सोच बड़ कछु न सोहाई । अस जानहिं जिय जाउं उड़ाई ॥
एक निमेष बरष सम जाई । एहि बिधि भरत नगर नियराई ॥
असगुन होहिं नगर पैठारा । रटहिं कुभांति कुखेत करारा ॥
खर सृगाल बोलहिं प्रतिकूला । सुनि सुनि होहिं भरतउर सूला ॥
श्रीहत सर सरिता बन बागा । नगर बिसेष भयावन लागा ॥
खग मृग हय गज जाहिं न जोये । रामबियोग कुरोग बिगोये ॥
नगरनारिनर निपट दुखारी । मनहुं सबनि सब संपति हारी ॥

दो० । पुरजन मिलहिं न कहहिं कछु गंवहि जोहारहिं जाहिं ।
भरत कुसल पूछि न सकहिं भय बिषाद मन माहिं । १५२ ॥

चौ० । हाट बाट नहिं जाइ निहारी । जनु पुर दह दिसि लागि दवारी ॥
आवत सुत सुनि कैकयनंदिनि । हरषी रबिकुलजलरुहचंदिनि ॥
सजि आरती मुदित उठि धाई । द्वारहिं भेंटि भवन लै आई ॥
भरत दुखित परिवार निहारा । मानहुं तुहिन बनज बन मारा ॥
कैकयी हरषित एहि भांती । मनहुं मुदित दव लाइ किराती ॥
सुतहिं ससोच देखि मन मारे । पूछति नैहर कुसल हमारे ॥
सकल कुसल कहि भरत सुनाई । पूछी निज कुलकुसलभलाई ॥
कहु कहं तात कहां सब माता । कहं सिय राम लषन प्रिय भ्राता ॥

दो० । सुनि सुतबचन सनेहमय कपटनीर भरि नैन ।
भरतस्रवन मन सूल सम पापिनि बोली बैन । १५३ ॥

चौ० । तात बात मैं सकल संवारी । भइ मंथरा सहाय बिचारी ॥
कछुक काज बिधि बीच बिगारेउ । भूपति सुरपतिपुर पगु धारेउ ॥
सुनत भरत भये बिकल बिषादा । जनु सहमेउ करि केहरिनादा ॥
तात तात हा तात पुकारी । परे भूमितल ब्याकुल भारी ॥

चलत न देखन पायेउं तोहीं । तात न रामहिं सौंपेहु मोहीं ॥
बहुरि धीर धरि उठे संभारी । कहु पितुमरनहेतु महतारी ॥
सुनि सुतबचन कहति कैकेई । मर्म पांछि जनु माहुर देई ॥
आदिहि तें सब आपनि करनी । कुटिल कठोर मुदित मन बरनी ॥

दो० । भरतहिं बिसरेउ पितुमरन सुनत रामबन गौन ।
हेतु अपनपउ जानि जिय थकित रहे धरि मौन । १५४ ॥

चौ० । बिकल बिलोकि सुतहिं समुझावति । मनहुं जरे पर लोन लगावति ॥
तात राउ नहिं सोचन जोगू । बिढइ सुकृत जस कीन्हेउ भोगू ॥
जीवत सकल जनमफल पाये । अंत अमरपतिसदन सिधाये ॥
अस अनुमानि सोच परिहरहू । सहित समाज राजपुर करहू ॥
सुनि सुठि सहमेउ राजकुमारा । पाके छत जनु लाग अंगारा ॥
धीरज धरि भरि लेहिं उसासा । पापिनि सबहि भांति कुलनासा ॥
जौ पै कुरुचि रही अति तोही । जनमत काहे न मारेसि मोही ॥
पेड़ काटि तैं पालव सींचा । मीनजियन हित बारि उलीचा ॥

दो० । हंसबंस दसरथ जनक राम लखन से भाइ ।
जननी तू जननी भई बिधि तें कहा बसाइ । १५५ ॥

चौ० । जब तैं कुमति कुमत जिय ठयऊ । खंड खंड होइ हृदय न गयऊ ॥
बर मांगत मन भइ नहिं पीरा । गरि न जीह मुंह परेउ न कीरा ॥
भूपप्रतीति तोरि किमि कीन्ही । मरनकाल बिधि मति हरि लीन्ही ॥
बिधिहुं न नारिहृदयगति जानी । सकलकपटअघअवगुनखानी ॥
सरल सुसील धर्मरत राऊ । सो किमि जानहिं तीयसुभाऊ ॥
अस को जीवजंतु जग माहीं । जेहि रघुनाथ प्रानप्रिय नाहीं ॥
भे अति अहित राम तेउ तोहीं । को तू अहसि सत्य कहु मोहीं ॥
जो हसि सो हसि मुंह मसि लाई । आंखि ओट उठि बैठहि जाई ॥

दो० । रामबिरोधी हृदय तें प्रगट कीन्ह बिधि मोहि ।
मो समान को पातकी बादि कहौं कछु तोहि । १५६ ॥

चौ० । सुनि सत्रुघ्न मातुकुटिलाई । जरहिं गात रिस कछु न बसाई ॥
तेहि अवसर कुबरी तहं आई । बसन बिभूषन बिबिध बनाई ॥
लखि रिस भरेउ लखनलघुभाई । बरत अनल घृतआहुति पाई ॥
हुमकि लात तकि कूबर मारा । परि मुंहभरि महि करति पुकारा ॥
कूबर टूटेउ फूट कपारू । दलित दसन मुख रुधिरप्रचारू ॥
आहि दइय मैं काह नसावा । करत नीक फल अनइस पावा ॥
पुनि रिपुहन लखि नख सिख खोटी । लगे घसीटन धरि धरि झोंटी ॥
भरत दयानिधि दीन्ह छुड़ाई । कौसल्या पहिं गे दोउ भाई ॥

दो० । मलिन बसन बिबरन बिकल कृससरीर दुखभार ।
कनककमलबरबेलिबन मानहुं हनी तुषार । १५७ ॥

चौ० । भरतहिं देखि मातु उठि धाई । मुर्छित अवनि परी झंव आई ॥
देखत भरत बिकल भये भारी । परे चरन तनु दसा बिसारी ॥
मातु तात कहं देहि देखाई । कहं सिय राम लषन दौ भाई ॥
कैकयि कत जनमी जग मांझा । जौ जनमी भइ काहे न बांझा ॥
कुलकलंक जेहि जनमेउ मोही । अपयसभाजन प्रियजनद्रोही ॥
को त्रिभुवन मोहि सरिस अभागी । गति असितोरि मातु जेहि लागी ॥
पितु सुरपुर बन रघुकुलकेतू । मैं केवल सब अनरथ हेतू ॥
धिक मोहि भयेउं बेनुबन आगी । दुसह दाह दुखदूषनभागी ॥

दो० । मातु भरत के बचन मृदु सुनि पुनि उठी संभारि ।
लिये उठाइ लगाइ उर लोचन मोचति बारि । १५८ ॥

चौ० । सरल सुभाय माय हिय लाये । अति हित मनहुं राम फिरि आये ॥
भेंटेउ बहुरि लषनलघुभाई । सोक सनेह न हृदय समाई ॥
देखि सुभाव कहत सब कोई । राममातु असि काहे न होई ॥
माता भरत गोद बैठारे । आंसु पोंछि मृदु बचन उचारे ॥
अजहुं बच्छ बलि धीरज धरहू । कुसमय समुझि सोक परिहरहू ॥
जनि मानहु हिय हानि गलानी । कालकर्मगति अघटित जानी ॥
काहुहि दोष देहु जनि ताता । भा मोहि सब बिधि बाम बिधाता ॥
जो ऐसेहु दुख मोहि जिआवा । अजहुं को जानै का तेहि भावा ॥

दो० । पितुआयसु भूषन बसन तात तजे रघुबीर ।
बिस्मय हर्ष न हृदय कछु पहिरे बलकलचीर । १५९ ॥

चौ० । मुख प्रसन्न मन राग न रोषू । सब कर सब बिधि करि परितोषू ॥
चले बिपिन सुनि सिय संग लागी । रही न रामचरनअनुरागी ॥
सुनतहि लषन चले उठि साथा । रहे न यतन किये रघुनाथा ॥
तब रघुपति सबही सिर नाई । चले संग सिय अरु लघु भाई ॥
राम लषन सिय बनहि सिधाये । गई न संग न प्रान पठाये ॥
यह सब भा इन्ह आंखिन्ह आगे । तउ न तजा तनु जीव अभागे ॥
मोहि न लाज निज नेह निहारी । राम सरिस सुत मैं महतारी ॥
जियै मरै भल भूपति जाना । मोर हृदय सत कुलिस समाना ॥

दो० । कौसल्या के बचन सुनि भरत सहित रनिवास ।
व्याकुल बिलपत राजगृह मानहुं सोकनिवास । १६० ॥

चौ० । बिलपहिं बिकल भरत दौ भाई । कौसल्या लिय हृदय लगाई ॥
भांति अनेक भरत समुझाये । कहि बिबेक बर बचन सुनाये ॥

भरतहु मातु सकल समुझाईं । कहि पुरानश्रुतिकथा सुहाईं ॥
छलविहीन सुचि सरल सुबानी । बोले भरत जोरि युग पानी ॥
जे अघ मातु पिता गुरु मारे । गाइगोठ महिसुरपुर जारे ॥
जे अघ तियबालकबध कीन्हे । मीत महीपति माहुर दीन्हे ॥
जे पातक उपपातक अहहीं । कर्मबचनमनभव कबि कहहीं ॥
ते पातक मोहि होउ बिधाता । जौ यह होइ मोर मत माता ॥

दो० । जे परिहरि हरिहरचरन भजहिं भूतगन घोर ।
तिन्ह की गति मोहि देउ बिधि जौ जननी मत मोर । १६१ ॥

चौ० । बेंचहिं बेद धर्म दुहि लेहीं । पिसुन पराय पाप कहि देहीं ॥
कपटी कुटिल कलहप्रिय क्रोधी । बेदबिदूषक बिस्वबिरोधी ॥
लोभी लंपट लोलुपचारा । जे ताकहिं परधन परदारा ॥
पावउं मैं तिन्ह कै गति घोरा । जौ जननी यह संमत मोरा ॥
जे नहि साधु संग अनुरागे । परमारथपथबिमुख अभागे ॥
जे न भजहिं हरि नरतनु पाई । जिन्हहि न हरिहरसुयश सुहाई ॥
तजि श्रुतिपंथ बामपथ चलहीं । बंचक बिरचि भेष जग छलहीं ॥
तिन्ह कै गति मोहि संकर देऊ । जननी जौ यह जानौं भेऊ ॥

छं० । मन बचन कर्म कृपायतन कर दास मैं सुनु मातु री ।
उर बसत राम सुजान जानत प्रीति अरु छल चातुरी ॥
अस कहत लोचन बहत जल तनु पुलक सब सेवत मही ।
हिय लाय लिये बहोरि जननी जानि प्रभुपदरत सही । ६ ॥

दो० । मातु भरत के बचन सुनि सांचे सरल सुभाय ।
कहति रामप्रिय तात तुम सदा बचन मन काय । १६२ ॥

चौ० । राम प्रान तें प्रान तुम्हारे । तुम रघुपतिहि प्रान तें प्यारे ॥
बिधु बिष चुवै स्रवै हिम आगी । होइ बारिचर बारि बिरागी ॥
भये ज्ञान बरु मिटै न मोहू । तुम रामहिं प्रतिकूल न होहू ॥
मत तुम्हार यह जो जग कहहीं । सो सपनेहुं सुख सुगति न लहहीं ॥
अस कहि मातु भरत हिय लाये । थन पय स्रवहिं नयन जल छाये ॥
करत बिलाप बिपुल इहि भांती । बैठे बीति गई सब राती ॥
बामदेव बसिष्ठ मुनि आये । सचिव महाजन सकल बुलाये ॥
मुनि बहु भांति भरत उपदेसे । कहि परमारथ बचन सुदेसे ॥

दो० । तात हृदय धीरज धरहु करहु जो अवसर आजु ।
उठे भरत गुरुबचन सुनि करन कहेउ सब काजु । १६३ ॥

चौ० । नृपतनु बेदबिहित अन्हवावा । परम बिचित्र बिमान बनावा ॥
गहि पद भरत मातु सब राखी । रहीं राम दरसनअभिलाषी ॥

चंदनअगरभार बहु आये । अमित अनेक सुगंध सुहाये ॥
सरजुतीर रचि चिता बनाई । जनु सुरपुरसोपान सुहाई ॥
इहि बिधि दाहक्रिया सब कीन्ही । बिधिवत न्हाइ तिलांजलि दीन्ही ॥
सोधि सम्हृति सब बेद पुराना । कीन्ह भरत दसगात्रबिधाना ॥
जहं जस मुनिबर आयसु दीन्हा । तहं तस सहस भांति सब कीन्हा ॥
भये बिसुद्ध दिये सब दाना । धेनु बाजि गज बाहन नाना ॥

दो० । सिंहासन भूषन बसन अन्न धरनि धन धाम ।
दिय भरत लहि भूमिसुर भे परिपूरनकाम । १६४ ॥

चौ० । पितु हित भरत कीन्ह जसि करनी । सो मुख लाख जाइ नहिं बरनी ॥
सुदिन सोधि मुनिबर तब आये । सकल महाजन सचिव बुलाये ॥
बैठे राज सभा सब जाई । पठये बोलि भरत दो भाई ॥
भरत बसिष्ठ निकट बैठारे । नीतिधर्ममय बचन उचारे ॥
प्रथम कथा सब मुनिबर बरनी । केकयि कठिन कीन्ह जसि करनी ॥
भूपधर्मब्रतसत्य सराहा । जेहि तनु परिहरि प्रेम निबाहा ॥
कहत रामगुनसीलसुभाऊ । सजल नयन पुलके मुनिराऊ ॥
बहुरि लषन सियप्रीति बखानी । सोकसनेहमगन मुनि ग्यानी ॥

दो० । सुनहु भरत भावी प्रबल बिलखि कहेउ मुनि नाथ ।
हानि लाभ जीवन मरन जस अपजस बिधिहाथ । १६५ ॥

चौ० । अस बिचारि केहि दीजिय दोषू । व्यर्थ काहि पर कीजिय रोषू ॥
तात बिचार करहु मन माहीं । सोचयोग दसरथ नृप नाहीं ॥
सोचिय बिप्र जो बेदबिहीना । तजि निज धर्म बिषयलयलीना ॥
सोचिय नृपति जो नीति न जाना । जेहि न प्रजा प्रिय प्रान समाना ॥
सोचिय बैस्य कृपन धनवानू । जो न अतिथिसिवभक्त सुजानू ॥
सोचिय सूद्र बिप्रअपमानी । मुखर मानप्रिय ग्यानगुमा[illegible] ॥
सोचिय पुनि पतिबंचक नारी । कुटिल कलहप्रिय इच्छा[illegible]री ॥
सोचिय बटु निज ब्रत परिहरई । जो नहिं गुरुआयसु अनुसरई ॥

दो० । सोचिय गृही जो मोहबस करै धर्मपथत्याग ।
सोचिय यती प्रपंचरत बिगतबिबेकबिराग । १६६ ॥

चौ० । बैखानस सोइ सोचन योगू । तप बिहाय जेहि भावै भोगू ॥
सोचिय पिसुन अकारन क्रोधी । जननि जनक गुरु बन्धु बिरोधी ॥
सब बिधि सोचिय परअपकारी । निजतनुपोषक निर्दय भारी ॥
सोचनीय सबही बिधि सोई । जो न छांड़ि छल हरिजन होई ॥
सोचनीय नहिं कोसलराऊ । भुवन चारिदस प्रगट प्रभाऊ ॥
भयउ न अहै न अब होनिहारा । भूप भरत जस पिता तुम्हारा ॥
बिधि हरि हर सुरपति दिसिनाथा । बरनहिं सब दसरथगुनगाथा ॥

दो० । कहहु तात केहि भांति कोउ करिहि बड़ाई तासु ।
राम लषन तुम सत्रुहन सरिस सुअन सुचि जासु । १६७ ।

चौ० । सब प्रकार भूपति बड़भागी । बादि बिषाद करिय तेहि लागी ॥
यह सुनि समुझि सोच परिहरहू । सिर धरि राजरजायसु करहू ॥
राय राजपद तुम कहं दीन्हा । पिताबचन फुर चाहिय कीन्हा ॥
तजे राम जेहि बचनहि लागी । तनु परिहरेउ रामबिरहागी ॥
नृपहि बचन प्रिय नहिं प्रिय प्राना । करहु तात पितुबचन प्रमाना ॥
करहु सीस धरि भूपरजाई । है तुम कहं सब भांति भलाई ॥
परसुराम पितुआज्ञा राखी । मारी मातु लोक सब साखी ॥
तनय जजातिहिं जौबन दयऊ । पितुआज्ञा अघ अजस न भयऊ ॥

दो० । अनुचित उचित बिचार तजि जे पालहिं पितुबैन ।
ते भाजन सुखसुजस के बसहिं अमरपतिऐन । १६८ ॥

चौ० । अवसि नरेसबचन फुर करहू । पालहु प्रजा सोक परिहरहू ॥
सुरपुर नृप पाइहि परितोषू । तुम कहं सुकृत सुजस नहिं दोषू ॥
बेदबिदित संमत सबही का । जेहि पितु देइ सो पावै टीका ॥
करहु राज परिहरहु गलानी । मानहु मोर बचन हित जानी ॥
सुनि सुख लहब राम बैदेही । अनुचित कहब न पंडित केही ॥
कौसल्यादि सकल महतारी । तेउ प्रजासुख होहिं सुखारी ॥
परम तुम्हार राम सब जानिहिं । सो सब बिधि तुम सन भल मानिहिं ॥
सौंपेहु राज राम के आये । सेवा करेहु सनेह सुहाये ॥

दो० । कीजिय गुरुआयसु अवसि कहहिं सचिव कर जोरि ।
रघुपति आये उचित जस तस तब करब बहोरि । १६९

चौ० । कौसल्या धरि धीरज कहई । पूत पथ्य गुरुआयसु अहई ॥
सो आदरिय करिय हित मानी । तजिय बिषाद कालगति जानी ॥
बन रघुपति सुरपुर नरनाहू । तुम एहि भांति तात कदराहू ॥
परिजन प्रजा सचिव सब अंबा । तुमहीं सुत सब कहं अवलंबा ॥
लखि बिधि बाम कालकठिनाई । धीरज धरहु मातु बलि जाई ॥
सिर धरि गुरुआयसु अनुसरहू । प्रजा पालि परिजनदुख हरहू ॥
गुरु के बचन सचिव अभिनंदन । सुनत भरतहिय हित जनु चंदन ॥
सुनी बहोरि मातुमृदुबानी । सीलसनेह सरल रससानी ॥

छं० । सानी सरल रस मातुबानी सुनि भरत ब्याकुल भये ।
लोचनसरोरुह स्रवत सींचत बिरह उर अंकुर नये ।
सो दसा देखत समय तेहि बिसरी सबहि सुधि देह की ।
तुलसी सराहत सकल सादर सींव सहज सनेह की । ७ ॥

सो० । भरत कमलकर जोरि धर्मधुरंधर धीर धरि ।
बचनअमिय जनु बोरि देत उचित उत्तर सबहिं । ६ ॥

चौ० । मोहि उपदेस दीन्ह गुरु नीका । प्रजासचिवसंमत सबही का ॥
मातु उचित पुनि आयसु दीन्हा । अवसि सीस धरि चाहिय कीन्हा ॥
गुरु पितु मातु स्वामि हित बानी । सुनि मनमुदित करिय भल जानी ॥
उचित कि अनुचित किये बिचारू । धर्म जाइ सिर पातकभारू ॥
तुम तौ देहु सरल सिख सोई । जो आचरत मोर हित होई ॥
यद्यपि यह समुझत हौं नीके । तदपि होत परितोष न जी के ॥
अब तुम बिनय मोरि सुनि लेहू । मोहि अनुहरत सिखावन देहू ॥
उत्तर देउं छमब अपराधू । दुखित दोषगुन गनहिं न साधू ॥

दो० । पितु सुरपुर सिय राम बन करन कहहु मोहि राज ।
एहि तें जानहु मोर हित कै आपन बड़ काज । १७० ॥

चौ० । हित हमार सियपतिसेवकाई । सो हरि लीन्ह मातुकुटिलाई ॥
मैं अनुमानि दीख मन माहीं । आन उपाय मोर हित नाहीं ॥
सोकसमाज राज केहि लेखे । लषनरामसियपद बिनु देखे ॥
बादि बसन बिनु भूषनभारू । बादि बिरति बिनु ब्रह्मबिचारू ॥
सरुज सरीर बादि बहु भोगा । बिनु हरिभक्ति जांय जप योगा ॥
जाय जीव बिनु देह सुहाई । बादि मोर सब बिनु रघुराई ॥
जाउं राम पहं आयसु देहू । एकहि आंक मोर हित येहू ॥
मोहि नृप करि आपन भल चहहू । सो सनेहजड़तावस कहहू ॥

दो० । कैकेयीसुत कुटिलमति रामबिमुख गतलाज ।
तुम चाहत सुख मोहबस मोहि से अधम के राज । १७१ ॥

चौ० । कहौं सांच सब सुनि पतियाहू । चाहिय धर्मसील नरनाहू ॥
मोहि राज हठि देइहु जबहीं । रसा रसातल जाइहि तबहीं ॥
मोहि समान को पापनिवासी । जेहि लगि सीय राम बनबासी ॥
राय राम कहं कानन दीन्हा । बिछुरत गमन अमरपुर कीन्हा ॥
मैं सठ सब अनरथ कर हेतू । बैठि बात सब सुनउं सचेतू ॥
बिनु रघुबीर बिलोकिय बासू । रहे प्रान सहि जग उपहासू ॥
राम पुनीत बिषयरस रूखे । लोलुप भूप भोग के भूखे ॥
कहं लगि कहउं हृदयकठिनाई । निदरि कुलिस जेहिं लही बड़ाई ॥

दो० । कारन तें कारज कठिन होइ दोष नहिं मोर ।
कुलिस अस्थि तें उपल तें लोह कराल कठोर । १७२ ॥

चौ० । कैकेयीभव तनु अनुरागे । पामर प्रान अघाइ अभागे ॥
जौ प्रिय बिरह प्रान प्रिय लागे । देखब सुनब बहुत अब आगे ॥

बचन राम सिय कहं बन दीन्हा । पठय अमरपुर पति हित कीन्हा ॥
लीन्ह बिधवपन अपयस आपू । दीन्हेउ प्रजहि सोक संतापू ॥
मोहि दीन्ह सुख सुयस सुराजू । कीन्ह ककयी सब कर काजू ॥
इहि तें मोर काह अब नीका । तेहि पर देन कहहु तुम टीका ॥
ककयिजठर जन्मि जग माहीं । यह मोहि कहं कछु अनुचित नाहीं ॥
मोरि बात सब बिधिहि बनाई । प्रजा पंच कत करहु सहाई ॥
दो० । ग्रहग्रहीत पुनि बातबस तेहि पुनि बीछी मार ।
ताहि पिआइय बारुनी कहहु कवन उपचार । १७३ ॥
चौ० । केकयिसुअनयोग जग जोई । चतुर बिरंचि दीन्ह मोहि सोई ॥
दसरथतनय रामलघुभाई । दीन्ह मोहि बिधि बादि बड़ाई ॥
तुम सब कहहु कढ़ावन टीका । राय राज सबही कहं नीका ॥
उतर देउं केहि बिधि केहि केही । कहहु सुखेन यथारुचि जेही ॥
मोहि कुमातु समेत बिहाई । कहहु कहिहि को कीन्ह भलाई ॥
मोहि बिनु को सचराचर माहीं । जेहि सियराम प्रानप्रिय नाहीं ॥
परम हानि सब कहं बड़ लाहू । अदिन मोर नहिं दूषन काहू ॥
संसयसील प्रेमबस अहहू । सबै उचित सब जो कुछ कहहू ॥
दो० । राममातु सुठि सरलचित मो पर प्रेम बिसेषि ।
कहहिं सुभाव सनेह बस मोरि दीनता देषि । १७४ ॥
चौ० । गुरु बिबेकसागर जग जाना । जिन्हहि बिस्व करबदरि समाना ॥
मो कहं तिलकसाज सजि सोऊ । भा बिधि बिमुख बिमुख सब कोऊ ॥
परिहरि राम सीय जग माहीं । कोउ न कहिहि मोर मत नाहीं ॥
सो मैं सुनब सहब सुख मानी । अंतहुं कीच तहां जहं पानी ॥
डर न मोहि जग कहिहि कि पोचू । परलोकहु कर नाहिन सोचू ॥
एकै बड़ि उर दुसह दवारी । मोहि लगि भे सियराम दुखारी ॥
जीवन लाहु लषन भल पावा । सब तजि रामचरन मन लावा ॥
मोर जन्म रघुबरबन लागी । झूठ काह पछिताउं अभागी ॥
दो० । आपनि दारुन दीनता सबहि कहेउं समुझाय ।
देखें बिनु रघुबीरपद जिय की जरनि न जाय । १७५ ॥
चौ० । आन उपाय मोहि नहिं सूझा । को जिय की रघुबर बिनु बूझा ॥
एकहि आंक इहै मन माहीं । प्रातकाल चलिहौं प्रभु पाहीं ॥
यद्यपि मैं अनभल अपराधी । भइ मोहि कारन सकल उपाधी ॥
तदपि सरनसन्मुख मोहि देखी । छमि सब करिहहिं कृपा बिसेषी ॥
सील सकुच सुठि सरल सुभाऊ । कृपासनेहसदन रघुराऊ ॥
अरिहुक अनभल कीन्ह न रामा । मैं सिसु सेवक यद्यपि बामा ॥

तुम्ह पै पांच मोर भल मानी । आयसु आसिष देहु सुबानी ।
जेहि सुनि बिनय मोहि जन जानी । आवहिं बहुरि राम रजधानी ।

दो० । यद्यपि जनम कुमातु तें मैं सठ सदा सदोस ।
आपन जानि न त्यागिहैं मोहि रघुबीरभरोस । १७६ ॥

चौ० । भरतबचन सब कहं प्रिय लागे । रामसनेहसुधा जनु पागे ॥
लोग बियोग बिषमबिष दागे । मंत्र सबीज सुनत जनु जागे ॥
मातु सचिव गुरु पुर नर नारी । सकल सनेह बिकल भे भारी ॥
भरतहि कहहिं सराहि सराही । राम प्रेममूरति तनु आही ॥
तात भरत अस काहे न कहहू । प्रान समान राम प्रिय अहहू ॥
जो पामर आपनि जड़ताई । तुमहि सुगाइ मातु कुटिलाई ॥
सो सठ कोटिक पुरुष समेता । बसहिं कलप सत नरकनिकेता ॥
अहि अघ अवगुन नहि मनि गहई । हरै गरल दुख दारिद दहई ॥

दो० । अवसि चलिय बन राम पहं भरतमंत्र भल कीन्ह ।
सोकसिंधु बूड़त सबहि तुम अवलंबन दीन्ह । १७७ ॥

चौ० । भा सब के मन मोद न थोरा । जनु घनधुनि सुनि चातक मोरा ॥
चलब प्रात लखि निर्नय नीके । भरत प्रान प्रिय भे सबही के ॥
मुनिहि बंदि भरतहि सिर नाई । चले सकल घर बिदा कराई ॥
धन्य भरत जीवन जग माहीं । सीलसनेह सराहत जाहीं ॥
कहहि परस्पर भा बड़ काजू । सकल चलै कर साजहिं साजू ॥
जेहि राखहिं घर रहु रखवारी । सो जानै जनु गरदनि मारी ॥
कोउ कहं रहन कहिय नहिं काहू । को न चहै जग जीवन लाहू ॥

दो० । जरौ सुसंपति सदन सुख सुहृद मातु पितु भाइ ।
सन्मुख होत जो रामपद करै न सहज सहाइ । १७८ ॥

चौ० । घर घर बाहन साजहिं नाना । हर्ष हृदय परभात पयाना ॥
भरत जाइ घर कीन्ह बिचारू । नगर बाजि गज भवन भंडारू ॥
संपति सब रघुपति कै आही । जौं बिनु यतन चलौं तजि ताही ॥
तौ परिनाम न मोरि भलाई । पापसिरोमनि सांइ दोहाई ॥
करहिं स्वामिहित सेवक सोई । दूषन कोटि देइ किन कोई ॥
अस बिचारि सुचि सेवक बोले । जे सपनेहुं निज धर्म न डोले ॥
कहि सब मर्म धर्म सब भाषा । जो जेहि लायक सो तहं राषा ॥
करि सब जतन राखि रखवारे । राममातु पहं भरत सिधारे ॥

दो० । आरत जननी जानि सब भरतसनेह सुजान ।
कहेउ सजावन पालकी सुखद सुखासन जान । १७९ ॥

चौ० । चक चकई इव पुर नरनारी । चहत प्रात उर आरत भारी ॥
जागत सब निसि भयउ बिहाना । भरत बुलाये सचिव सुजाना ॥

कहेउ लेहु सब तिलक समाजू । बनहिं देव मुनि रामहिं राजू ॥
बेगि चलहु मुनि सचिव जोहारे । तुरत तुरग रथ नाग संवारे ॥
अरुंधती अरु अगिनिसमाजू । रथ चढ़ि चले प्रथम मुनिराजू ॥
बिप्रवृन्द चढ़ि बाहन नाना । चले सकल तपतेजनिधाना ॥
नगर लोग सब सजि सजि याना । चित्रकूट कहं कीन्ह पयाना ॥
सिबिका सुभग न जाइ बखानी । चढ़ि चढ़ि चलत भईं सब रानी ॥

दो० । सौंपि नगर सुचि सेवकन्हि सादर सबहिं चलाइ ।
सुमिरि रामसियचरन तब चले भरत दोउ भाइ । १८० ॥

चौ० । रामदरसबसि सब नर नारी । जनु करि करिनि चले तकि बारी ॥
बन सियराम समुझि मन माहीं । सानुज भरत पयादेहि जाहीं ॥
देखि सनेह लोग अनुरागे । उतरि चले हय गज रथ त्यागे ॥
जाइ समीप राखि निज डोली । राममातु मृदु बानी बोली ॥
तात चढ़हु रथ बलि महतारी । होइहि प्रिय परिवार दुखारी ॥
तुम्हरे चलत चलिहि सब लोगू । सकल सोक कृस नहिं मग योगू ॥
सिर धरि बचन चरन सिर नाई । रथ चढ़ि चलत भये दोउ भाई ॥
तमसा प्रथम दिवस करि बासू । दूसर गोमतितीर निवासू

दो० । पयअहार फल असन इक निसि भोजन इक लोग ।
करत रामहित नेम ब्रत परिहरि भूषन भोग । १८१ ॥

चौ० । सईतीर बसि चले बिहाने । शृंगबेरपुर सब नियराने ॥
समाचार सब सुनेउ निषादा । हृदय बिचार करै सबिषादा ॥
कारन कवन भरतबन जाहीं । है कछु कपटभाव मन माहीं ॥
जौं पै जिय न होति कुटिलाई । तौ कत लीन्ह संग कटकाई ॥
जानहिं सानुज रामहिं मारी । करौं अकंटक राज सुखारी ॥
भरत न राजनीति उर आनी । तब कलंक अब जीवनहानी ॥
सकल सुरासुर जुरहिं जुझारा । रामहि समर न जीतनिहारा ॥
का आचर्य भरत अस करहीं । नहिं बिषबेलि अमियफल फरहीं ॥

दो० । अस बिचारि गुह ज्ञाति सन कहेउ सजग सब होहु ।
हथवासहु बोरहु तरनि कीजिय घाटारोहु । १८२ ॥

चौ० । होहु सजोइल रोकहु घाटा । ठाटहु सकल मरन के ठाटा ॥
सन्मुख लोह भरत सन लेहूं । जियत न सुरसरि उतरन देहूं ॥
समर मरन पुनि सुरसरितीरा । रामकाज छनभंग सरीरा ॥
भरत भाइ नृप मैं जन नीचू । बड़े भाग असि पाइय मीचू ॥
स्वामिकाज करिहौं रन रारी । यशधवलहु भुवन दसचारी ॥
तजहुं प्रान रघुनाथनिहोरे । दुहूं हाथ मुद मोदक मोरे ॥
साधुसमाज न जा कर लेखा । रामभक्त महं जासु न रेखा ॥

जाय जियत जग सो महिभारू । जननीयौवनबिटपकुठारू ॥

दो० । बिगतबिषाद निषादपति सबहि बढ़ाय उछाहु ।
सुमिरि राम मांगेउ तुरत तरकस धनुष सनाहु । १८३ ॥

चौ० । बेगिहि भाइ सजहु संजोऊ । सुनि रजाय कदराय न कोऊ ॥
भले नाथ सब कहहिं सहर्षा । एकहि एक बढ़ावहिं कर्षा ॥
चले निषाद जुहारि जुहारी । सूर सकल रन रूचै रारी ॥
सुमिरि रामपदपंकज पनहीं । भाथा बांधि चढ़ावहिं धनुहीं ॥
आंगरि पहिरि कूंड़ि सिर धरहीं । फरसा बांस सेल सम करहीं ॥
एक कुशल अति ओड़न खांड़े । कूदहिं गगन मनहुं छिति छांड़े ॥
निज निज साज समाज बनाई । गुह राउतहिं जुहारे जाई ॥
देखि सुभट सब लायक जाने । लै लै नाम सकल सनमाने ॥

दो० । भाइहु लावहु धोख जनि आजु काज बड़ मोहु ।
सुनि सरोष बोले सुभट बीर अधीर न होहु । १८४ ॥

चौ० । रामप्रताप नाथ बल तोरे । करहिं कटक बिनु भट बिनु घोरे ॥
जियत पांव नहिं पाछे धरहीं । रुंडमुंडमय मेदिनि करहीं ॥
दीख निषाद नाथ भल टोलू । कहेउ बजाउ जुझाऊ ढोलू ॥
एतना कहत छींक भइ बांयें । कहेउ सकुनिअन्ह खेत सुहायें ॥
बूढ़ एक कह सगुन बिचारी । भरतहि मिलिय न होइहि रारी ॥
रामहिं भरत मनावन जाहीं । सगुन कहै अस बिग्रह नाहीं ॥
सुनि गुह कहै नीक कह बूढ़ा । सहसा करि पछिताहिं बिमूढ़ा ॥
भरतसुभावसील बिनु बूझे । बड़ि हितहानि जानि बिनु जूझे ॥

दो० । गहहु घाट भट सिमिटि सब लेउ मर्म मिलि जाय ।
बूझि मित्र अरि मध्यगति तब तस करब उपाय । १८५ ॥

चौ० । लखब सनेह सुभाव सुहाये । बैर प्रीति नहिं दुरत दुराये ॥
अस कहि भेंट संजोवन लागे । कंद मूल फल खग मृग मांगे ॥
मीन पीन पाठीन पुराने । भरि भरि भार कहारन्ह आने ॥
सकल साज सजि मिलन सिधाये । मंगल मूल सगुन सुभ पाये ॥
देखि दूरि तें कहि निज नामू । कीन्ह मुनीसहिं दंडप्रनामू ॥
जानि रामप्रिय दीन्ह असीसा । भरतहि कहेउ बुझाय मुनीसा ॥
रामसखा सुनि स्यंदन त्यागा । चले उतरि उमगत अनुरागा ॥
गांव जातिगुह नांव सुनाई । कीन्ह जुहारि माथ महि लाई ॥

दो० । करत दंडवत देखि तेहि भरत लीन्ह उर लाइ ।
मनहु लषन सन भेंट भइ प्रेम न हृदय समाइ । १८६ ॥

चौ० । भेंटे भरत ताहि अति प्रीती । लोग सिहाहिं प्रेम कै रीती ॥

धन्य धन्य धुनि मंगलमूला । सुर सराहि तेहि बरषहिं फूला ॥
लोक बेद सब भांतिहि नीचा । जासु छांह छुइ लेइय सींचा ॥
तेहि भरि अंक रामलघुभ्राता । मिलत पुलक परिपूरित गाता ॥
राम राम कहि जे जमुहाहीं । तिनहि न पापपुंज समुहाहीं ॥
इहि तौ राम लाय उर लीन्हा । कुल समेत जगपावन कीन्हा ॥
करमनासजल सुरसरि परई । तेहि को कहहु सीस नहिं धरई ॥
उलटा नाम जपत जग जाना । बालमीक भए ब्रह्म समाना ॥

दो० । स्वपच सबर खस जमन जड़ पांवर कोल किरात ।
राम कहत पावन परम होत भुवनविख्यात । १८७ ॥

चौ० । नहिं अचरज जुग जुग चलि आई । केहि न दीन्ह रघुबीर बड़ाई ॥
रामनाममहिमा सुर कहहीं । सुनि सुनि अवधलोग सुख लहहीं ॥
रामसखहि मिलि भरत सप्रेमा । पूछहिं कुसल सुमंगल क्षेमा ॥
देखि भरत कर सील सनेहू । भा निषाद तेहि समय बिदेहू ॥
सकुच सनेह मोद मन बाढ़ा । भरतहि चितवत इकटक ठाढ़ा ॥
धरि धीरज पद बंदि बहोरी । बिनय सप्रेम करत कर जोरी ॥
कुसल मूल पदपंकज पेखी । मैं तिहुं काल कुसल निज लेखी ॥
अब प्रभु परम अनुग्रह तोरे । सहित कोटि कुल मंगल मोरे ॥

दो० । समुझि मोरि करतूति कुल प्रभुमहिमा जिय जोइ ।
जो न भजै रघुबीरपद जग बिधिबंचित सोइ । १८८ ॥

चौ० । कपटी कायर कुमति कुजाती । लोक बेद बाहिर सब भांती ॥
राम कीन्ह आपन जबहीं तें । भयेउं भुवनभूषन तबहीं तें ॥
देखि प्रीति सुनि बिनय सुहाई । मिले बहोरि लखनलघुभाई ॥
कहि निषाद निज नाम सुबानी । सादर सकल जोहारी रानी ॥
जानि लखन सम देहिं असीसा । जियहु सुखी सत लाख बरीसा ॥
निरखि निषाद नगरनरनारी । भये सुखी जनु लखन निहारी ॥
कहहिं लहेउ यह जीवन लाहू । भेंटेउ रामभाइ भरि बाहू ॥
सुनि निषाद निज भागबड़ाई । प्रमुदित मन लइ चलेउ लिवाई ॥

दो० । सनकारे सेवक सकल चले स्वामिरुख पाइ ।
घर तरु तर सर बाग बन बास बनायेउ जाइ । १८९ ॥

चौ० । सृंगबेरपुर भरत दीख जब । भये सनेहबस अंग सिथिल तब ॥
सोहत दिये निषादहिं लागू । जनु तनु धरे बिनय अनुरागू ॥
इहि बिधि भरत सेन सब संगा । दीख जाइ जगपावनि गंगा ॥
रामघाट कहं कीन्ह प्रनामा । भा मन मगन मिले जनु रामा ॥
करहिं प्रनाम नगरनरनारी । मुदित ब्रह्ममय बारि निहारी ॥

करि मज्जन मांगहि कर जोरी । रामचंद्रपद प्रीति न थोरी ॥
भरत कहेउ सुरसरि तव रेनू । सकल सुखद सेवक सुरधेनू ॥
जोरि पानि बर मांगौं एहू । सीयरामपद सहज सनेहू ॥

दो० । इहि बिधि मज्जन भरत करि गुरुअनुसासन पाइ ।
मातु नहानी जानि सब डेरा चले लवाइ । १९० ॥

चौ० । जहं तहं लोगन्ह डेरा कीन्हा । भरत सोध सबही कर लीन्हा ॥
गुरुसेवा करि आयसु पाई । राममातु पहिं गे दौ भाई ॥
चरन चांपि कहि कहि मृदु बानी । जननी सकल भरत सनमानी ॥
भाइहि सौंपि मातुसेवकाई । आपु निषादहिं लीन्ह बुलाई ॥
चले सखा कर सों कर जोरे । सिथिल सरीर सनेह न थोरे ॥
पूछत सखहिं सो ठांव देखाऊ । नेकु नयन मनजरनि जुड़ाऊ ॥
जहं सिय राम लखन निसि सोये । कहत भरे जल लोचनकोये ॥
भरतबचन सुनि भयेउ बिषादू । तुरत तहां लै गयेउ निषादू ॥

दो० । जहं सिंसिपा पुनीत तरु रघुबर किय बिस्राम ।
अति सनेह सादर भरत कीन्हेउ दंड प्रनाम । १९१ ॥

चौ० । कुससाथरी निहारि सुहाई । कीन्ह प्रनाम प्रदछिन जाई ॥
चरनरेखरज आंखिन लाई । बनै न कहत प्रीतिअधिकाई ॥
कनकबिंदु दुइ चारिक देखे । राखे सीस सीय सम लेखे ॥
सजलबिलोचन हृदय गलानी । कहत सखा सन बचन सुबानी ॥
स्रीहत सीयबिरह दुतिहीना । यथा अवधनरनारि मलीना ॥
पिता जनक देउं पटतर केही । करतल भोगयोग जग जेही ॥
ससुर भानुकुलभानु भुआलू । जेहि सिहात अमरावतिपालू ॥
प्राननाथ रघुनाथ गुसांई । जो बड़ होत सो रामबड़ाई ॥

दो० । पतिदेवता सुतीयमनि सीय साथरी देखि ।
बिहरत हृदय न हहरि हर पबि तें कठिन बिसेखि । १९२ ॥

चौ० । लालनयोग लखनलघु लोने । भे न भाइ अस अहहिं न होने ॥
पुरजनप्रिय पितुमातुदुलारे । सियरघुबीरहि प्रानपियारे ॥
मृदुमूरति सुकुमार सुभाऊ । तात बाउ तन लागि न काऊ ॥
ते बन सहहिं बिपति सब भांती । निदरे कोटिकुलिस यह छाती ॥
राम जनमि जग कीन्ह उजागर । रूपसील सुखसबगुनसागर ॥
पुरजन परिजन गुरुपितु माता । रामसुभाव सबहिं सुखदाता ॥
बैरिउ रामबड़ाई करहीं । बोलनि मिलनि बिनय मन हरहीं ॥
सारद कोटि कोटिसत सेषा । करि न सकहिं प्रभुगनगन लेखा ॥

दो० । सुखस्वरूप रघुबंसमनि मंगलमोदनिधान ।
ते सोवत कुस डासि महि बिधिगति अति बलवान । १९३ ॥

चौ० । राम सखा दुख काम न काजा । जीवनतरु जिमि जुगवत राजा ॥
पलक नैन फनि मनि जेहि भांती । जुगवहिं जननि सकल दिन राती ॥
ते अब फिरत बिपिनि पदचारी । कंद मूल फल फूल अहारी ॥
धिक कैकयि अमंगलमूला । भइसि प्रानप्रियतम प्रतिकूला ॥
मैं धिक धिक अघउदधि अभागी । सब उतपात भयउ जेहि लागी ॥
कुलकलंक करि सृजेउ बिधाता । सांइद्रोह मोहि कीन्ह कुमाता ॥
सुनि सप्रेम समुझाव निषादू । नाथ करिय कत बादि बिषादू ॥
राम तुमहिं प्रिय तुम प्रिय रामहिं । यह निरदोष दोष बिधि बामहिं ॥

छं० । बिधि बाम की करनी कठिन जेइ मातु कीन्हीं बावरी ।
तेहि राति पुनि पुनि करहिं प्रभु आदर सराहन रावरी ॥
तुलसी न तुम सो राम प्रीतम कहत हौं सौहैं किये ।
परिनाम मंगल जानि अपने आनिये धीरज हिये । ८ ॥

सो० । अंतरजामी राम सकुच सप्रेम कृपायतन ।
चलिय करिय बिस्राम यह बिचार दृढ़ आनि मन । ० ॥

चौ० । सखावचन सुनि उर धरि धीरा । बास चले सुमिरत रघुबीरा ॥
यह सुधि पाइ नगरनरनारी । चले बिलोकन आरत भारी ॥
परदच्छिन करि करहिं प्रनामा । देहिं कैकयिहि खोरि निकामा ॥
भरि भरि बारि बिलोचन लेहीं । बाम बिधातहिं दूषन देहीं ॥
एक सराहहिं भरतसनेहू । कोउ कह नृपति निबाहेउ नेहू ॥
निंदहिं आपु सराहि निषादहिं । को कहि सकै बिमोह बिषादहिं ॥
एहि बिधि राति लोग सब जागा । भा भिनुसार गुदारा लागा ॥
गुरहिं सुनाव चढ़ाइ सुहाई । नई नाव सब मातु चढ़ाई ॥
दंड चारि महं भा सब पारा । उतरि भरत तब सबहिं संभारा ॥

दो० । प्रातक्रिया करि मातुपद बंदि गुरहि सिर नाइ ।
आगे किये निषादगन दीन्हेउ कटक चलाइ । १८४ ॥

चौ० । कियेउ निषादनाथ अगुआई । मातुपालकी सकल चलाई ॥
साथ बुलाइ भाइ लघु दीन्हा । बिप्रन्ह सहित गवन गुरु कीन्हा ॥
आपु सुरसरिहि कीन्ह प्रनामू । सुमिरे लखन सहित सियरामू ॥
गवने भरत पयादेहि पाये । कोतल संग जाहिं डोरिआये ॥
कहहिं सुसेवक बारहिं बारा । होइय नाथ अस्व असवारा ॥
राम पयादेहिं पांव सिधाये । हम कहं रथ गज बाजि बनाये ॥
सिर भर जाउं उचित अस मोरा । सब तें सेवक धर्म कठोरा ॥
देखि भरतगति सुनि मृदु बानी । सब सेवकगन गरहिं गलानी ॥

दो० । भरत तीसरे पहर कहं कीन्ह प्रबेस प्रयाग ।
कहत रामसिय रामसिय उमगि उमगि अनुराग । १८५ ॥

चौ०। झलका झलकत पायन्ह कैसे । पंकजकोस ओसकन जैसे ॥
भरत पयादेहिं आये आजू । भये दुखित सुनि सकल समाजू ॥
खबरि लीन्ह सब लोग नहाये । कीन्ह प्रनाम त्रिबेनिहिं आये ॥
सबिधि सितासितनीर नहाने । दिये दान महिसुर सनमाने ॥
देखत स्यामल धवल हिलोरे । पुलकसरीर भरत कर जोरे ॥
सकलकामप्रद तीरथराऊ । बेदबिदित जग प्रगट प्रभाऊ ॥
मांगौं भीख त्यागि निजधरम । आरत काह न करहिं कुकरमू ॥
अस जिय जानि सुजानि सुदानी । सफल करौ जगयाचक बानी ॥

दो०। अर्थ न धर्म न काम रुचि गति न चहौं निर्बान ।
जन्म जन्म रति रामपद यह बरदान न आन । १९६ ॥

चौ०। जानहिं राम कुटिल करि मोही । लोग कहौ गुरुसाहिबद्रोही ॥
सीतारामचरनरति मोरे । अनुदिन बढ़ौ अनुग्रह तोरे ॥
जलद जन्म भरि सुरति बिसारे । याचत जल पबि पाहन डारे ॥
चातकरटनि घटंत घटि जाई । बढ़ै प्रेम सब भांति भलाई ॥
कनकहि बान चढ़ै जिमि दाहे । तिमि प्रीतमपद नेम निबाहे ॥
भरतबचन सुनि मांझ त्रिबेनी । भइ मृदु बानि सुमंगलदेनी ॥
तात भरत तुम सब बिधि साधू । रामचरन अनुराग अगाधू ॥
बादि गलानि करहु मन माहीं । तुम सम रामहिं प्रिय कोउ नाहीं ॥

दो०। तनु पुलके हिय हर्ष सुनि बेनिबचन अनुकूल ।
भरत धन्य कहि धन्य कहि नभ सुर बरषहिं फूल । १९७ ॥

चौ०। प्रमुदित तीरथराजनिवासी । बैखानस बटु गृही उदासी ॥
कहहिं परस्पर मिलि दसपांचा । भरत सनेह सील सुचि सांचा ॥
सुनत रामगुनगान सुहाये । भरद्वाज मुनिबर पहं आये ॥
दंड प्रनाम करत मुनि देखे । मूरतिवंत भाग निज लेखे ॥
धाइ उठाइ लाइ उर लीन्हे । दीन्ह असीस कृतारथ कीन्हे ॥
आसन दीन्ह नाइ सिर बैठे । चहत सकुच गृह जनु भजि पैठे ॥
मुनि पूछब कछु यह बड़ सोचू । बोले रिषि लखि सील संकोचू ॥
सुनहु भरत हम सब सुधि पाई । बिधिकरतब पर कछु न बसाई ॥

दो०। तुम गलानि जिय जनि करहु समुझि मातुकरतूति ।
तात कैकयिहि दोष नहिं गई गिरा मति धूति । १९८ ॥

चौ०। यहौ कहत भल कहिहि न कोऊ । लोकबेदबुधसंमत दोऊ ॥
तात तुम्हार बिमल यश गाई । पाइहि लोकहु बेद बड़ाई ॥
लोक बेदसंमत सब कहई । जेहि पितु राज देइ सो लहई ॥
राउ सत्यब्रत तुमहिं बुलाई । देत राज सुख धर्म बड़ाई ॥

रामगवन बन अनरथमूला । जो सुनि सकल बिस्व भइ सूला ॥
सो भावीबस रानि अयानी । करि कुचालि अंतहुँ पछितानी ॥
तहँउँ तुम्हार अलप अपराधू । कहै सो अधम अयान असाधू ॥
करतेहु राज तुम्हहि नहिं दोषू । रामहि होत सुनत संतोषू ॥

दो० । अब अति कीन्हेहु भरत भल तुम्हहिं उचित मत एहु ।
सकलसुमंगलमूल जग रघुबरचरनसनेहु । १९८ ॥

चौ० । सो तुम्हार धन जीवन प्राना । भूरिभाग को तुमहिं समाना ॥
यह तुम्हार आचरज नहिं ताता । दसरथसुअन रामप्रियभ्राता ॥
सुनहु भरत रघुपतिमन माहीं । प्रेमपात्र तुम सम कोउ नाहीं ॥
लखनरामसीतहिं अति प्रीती । निसि सब तुम्हहिं सराहत बीती ॥
जाना मर्म नहात प्रयागा । मगन होहिं तुम्हरे अनुरागा ॥
तुम पर अस सनेह रघुबर के । सुखजीवन जगजस जड़ नर के ॥
यह न अधिक रघुबीरबड़ाई । प्रनतकुटुम्बपाल रघुराई ॥
तुम तौ भरत मोर मत येहू । धरे देह जनु रामसनेहू ॥

दो० । तुम कहं भरत कलंक यह हम सब कहं उपदेस ।
रामभक्तिरससिंधु हित भा यह समय गनेस । २०० ॥

चौ० । नव बिधु बिमल तात जस तोरा । रघुबरकिंकर कुमुद चकोरा ॥
उदै सदा अंथइहि कबहूं ना । घटिहि न जगनभ दिन दिन दूना ॥
कोक तिलोकप्रीति अति करहीं । प्रभुप्रतापरबिछबिहि न हरहीं ॥
निसि दिन सुखद सदा सब काहू । ग्रसहिं न कैकइकरतब राहू ॥
पूरन राम सुप्रेमपियूषा । गुरुअपमानदोष नहिं दूषा ॥
राम भक्ति अब अमिय अघाहू । कीन्हेहु सुलभ सुधा बसुधाहू ॥
भूप भगीरथ सुरसरि आनी । सुमिरत सकलसुमंगलखानी ॥
दसरथगुनगन बरनि न जाहीं । अधिक कहा जेहि सम जग नाहीं ॥

दो० । जासु सनेहसकोचबस राम प्रगट भे आय ।
जे हरहियनयनन्ह कबहुं निरखे नाहिं अघाय । २०१ ॥

चौ० । कीरतिबिधु तुम कीन्ह अनूपा । जहं बस राम प्रेममृगरूपा ॥
तात गलानि करहु जिय जाये । डरहु दरिद्रहि पारस पाये ॥
सुनहु भरत हम झूठ न कहहीं । उदासीन तापस बन रहहीं ॥
सब साधन कर सुफल सुहावा । लखनरामसियदरसन पावा ॥
तेहि फल कर फल दरस तुम्हारा । सहित प्रयाग सुभाग हमारा ॥
भरत धन्य तुम जग जस जयऊ । कहि अस प्रेम मगन मुनि भयऊ ॥
सुनि मुनिबचन सभासद हरषे । साधु सराहि सुमन सुर बरषे ॥
धन्य धन्य धुनि गगन प्रयागा । सुनि सुनि भरत मगन अनुरागा ॥

दो० पुलकगात हिय राम सिय सजल सरोरुह नैन ।
करि प्रनाम मुनिमंडलिहि बोले गदगद बैन । २०२ ॥

चौ० । मुनिसमाज अरु तीरथराजू । सांचिहु सपथ अघाइ अकाजू ॥
इहि थल जौ कछु कहिय बनाई । इहि सम नहिं कछु अघ अधमाई ।
तुम सरबग्य कहौं सतिभाऊ । उरअंतरजामी रघुराऊ ।
मोहि न मातुकरतब कर सोचू । नहिं दुख जिय जग जानहि पोचू ।
नाहिन डर बिगरहि परलोकू । पितहु मरन कर नाहिन सोकू ।
सुक्रत सुयस भरि भुवन सुहाये । लछिमन राम सरिस सुत पाये ।
रामबिरह तजि तनु छनभंगू । भूपसोच कर कवन प्रसंगू ।
राम लषन सिय बिनु पग पनही । करि मुनिबेष फिरहिं बन बनहीं ।

दो० । अजिनबसन फल असन महि सयन डासि कुस पात ।
बसि तरु तर नित सहत दुख हिम तप बरषा बात । २०३ ॥

चौ० । यह दुख दाह दहै नित छाती । भूख न बासर नींद न राती ।
यह कुरोग कर औषध नाहीं । सोधेउं सकल बिस्व मन माहीं ।
मातु कुमत बढ़ई अघमूला । तेहि हमार हित कीन्ह बसूला ।
कलि कुकाठ कर कीन्ह कुयंत्रू । गाड़ि अवधि पढ़ि कठिन कुमंत्रू ।
मोहि लगि यह कुठाट तेहि ठाटा । घालिसि सब जग बारहबाटा ।
मिटै कुयोग राम फिरि आये । बसै अवध नहिं आन उपाये ।
भरतबचन सुनि मुनि सुख पाई । सबहि कीन्ह बहु भांति बड़ाई ।
तात करहु जनि सोच बिसेषी । सब दुख मिटिहि रामपद देषी ।

दो० । करि प्रबोध मुनिबर कहेउ अतिथि प्रानप्रिय होउ ।
कंद मूल फल फूल हम देहिं लेहु करि छोउ । २०४ ॥

चौ० । सुनि मुनिबचन भरतहिय सोचू । भयउ कुअवसर कठिन सकोचू ।
जानि गरुअ गुरुगिरा बहोरी । चरन बंदि बोले कर जोरी ।
सिर धरि आयसु करिय तुम्हारा । परम धर्म यह नाथ हमारा ।
भरतबचन मुनिबरमन भाये । सुचि सेवक सब निकट बुलाये ।
चाहिय कीन्ह भरतपहुनाई । कंद मूल फल आनहु जाई ।
भलेहि नाथ कहि तिन्ह सिर नाये । प्रमुदित निज निज काज सिधाये ।
मुनिहि सोच पाहुन बड़ नेवता । तसि पूजा चाहिय जस देवता ।
सुनि रिधि सिधि अनिमादिक आई । आयसु होइ सो करैं गुसाईं ।

दो० । रामबिरह ब्याकुल भरत सानुज सकल समाज ।
पहुनाई करि हरहु स्रम कहेउ मुदित मुनिराज । २०५ ॥

चौ० । रिधि सिधि सिर धरि मुनिबरबानी । बड़भागिनि आपुहि अनुमानी ।
कहहिं परस्पर सिधिसमुदाई । अतुलित अतिथि रामलघुभाई ।
मुनिपद बंदि करिय सोइ आजू । होइ सुखी सब राजसमाजू ।
अस कहि रचेउ रुचिर गृह नाना । जे बिलोकि बिलषाहिं बिमाना ।

भोगविभूति भूरि भरि राखे । देखत जिन्हहिं अमर अभिलाखे ॥
दासी दास साज सब लीन्हे । जोगवत रहहिं मनहिं मन दीन्हे ॥
सब समाज सजि सिधि पल माहीं । जे सुख सुरपुर सपनेहु नाहीं ॥
प्रथमहिं बास दिये सब केही । सुंदर सुखद जथारुचि जेही ॥

दो० । बहुरि सपरिजन भरत कहं ऋषि आयसु अस दीन्ह ।
विधिविसमयदायक विभव मुनिवर तप बल कीन्ह ।२०६॥

चौ० । मुनिप्रभाव जब भरत बिलोका । सब लघु लगे लोकपतिलोका ॥
सुखसमाज नहिं जाइ बखानी । देखत बिरति बिसारहिं ज्ञानी ॥
आसन सयन सुबसन बिताना । बन बाटिका बिहग मृग नाना ॥
सुरभि फूल फल अमिय समाना । बिमल जलाशय बिबिध बिधाना ॥
असन पान सुचि अमिय अमी से । देखि लोग सकुचात जमी से ॥
सुरसुरभी सुरतरु सबही के । लखि अभिलाष सुरेस सची के ॥
ऋतु बसंत बह त्रिबिध बयारी । सब कहं सुलभ पदारथ चारी ॥
स्रक चंदन बनितादिक भोगा । देखि हर्षबिसमयबस लोगा ॥

दो० । संपति चकई भरत चक मुनिआयसु खेलवार ।
तेहि निसि आश्रम पींजरा राखे भा भिनुसार । २०७ ॥

चौ० । कीन्ह निमज्जन तीरथराजा । नाइ मुनिहिं सिर सहित समाजा ॥
ऋषिआयसु असीस सिर राखी । करि दंडवत बिनय बहु भाषी ॥
पथगति कुशल साथ सब लीन्हे । चले चित्रकूटहि चित दीन्हे ॥
रामसखा कर दीन्हे लागू । चलत देह धरि जनु अनुरागू ॥
नहिं पदत्रान सीस नहिं छाया । प्रेम नेम ब्रत धर्म अमाया ॥
लखनरामसियपंथकहानी । पूछत सखहिं कहत मृदु बानी ॥
रामबासथलबिटप बिलोके । उर अनुराग रहत नहिं रोके ॥
देखिदसा सुर बरषहिं फूला । भइ मृदु महि मगु मंगलमूला ॥

दो० । किये जाहिं छाया जलद सुखद बहै बर बात ।
तस मगु भयउ न राम कहं जस भा भरतहि जात । २०८ ॥

चौ० । जड़ चेतन मग जीव घनेरे । जे चितये प्रभु जिन्ह प्रभु हेरे ॥
ते सब भये परमपदयोगू । भरतदरस मेटा भव रोगू ॥
यह बड़ि बात भरत कै नाहीं । सुमिरत जिनहि राम मन माहीं ॥
बारेक राम कहत जग जेऊ । होत तरनतारन नर तेऊ ॥
भरत रामप्रिय पुनि लघु भ्राता । कस न होइ मगु मंगलदाता ॥
सिद्ध साधु मुनिबर अस कहहीं । भरतहिं निरखि हरष हिय लहहीं ॥
देखि प्रभाव सुरेसहिं सोचू । जग भल भलहिं पोच कहं पोचू ॥
गुरु सन कहेउ करहु प्रभु सोई । रामहिं भरतहिं भेंट न होई ॥

दो० । राम सकोची प्रेमबस भरत सुप्रेमपयोधि ।
बनी बात बिगरन चहत करिय यतन छल सोधि । २०९ ॥

चौ० । बचन सुनत सुरगुरु मुसुकाने । सहसनयन बिनु लोचन जाने ॥
कहु गुरु बारि छोभ छल छांड़ू । इहां कपट करि होइय भांड़ू ॥
मायापतिसेवक सन माया । करिय त उलटि परै सुरराया ॥
तब कछु कीन्ह रामरुख जानी । अब कुचालि करि होइहि हानी ॥
सुनु सुरेस रघुनाथसुभाऊ । निज अपराध रिसाहिं न काऊ ॥
जो अपराध भक्त कर करई । रामरोषपावक सो जरई ॥
लोकहुं वेद बिदित इतिहासा । यह महिमा जानहिं दुरबासा ॥
भरत सरिस को रामसनेही । जेहि जप राम राम जपु जेही ॥

दो० । मनहुं न आनिय अमरपति रघुबरभक्तअकाज ।
अयस लोक परलोक दुख दिन दिन सोकसमाज । २१० ॥

चौ० । सुनु सुरेस उपदेस हमारा । रामहिं सेवक परम पियारा ॥
मानत सुख सेवकसेवकाई । सेवकबैर बैर अधिकाई ॥
यद्यपि सम नहिं राग न रोषू । गहहिं न पाप पुन्य गुन दोषू ॥
कर्म प्रधान बिस्व करि राखा । जो जस करै सो तस फल चाखा ॥
तदपि करहिं सम बिषम बिहारा । भक्तअभक्तहृदय अनुसारा ॥
अगुन अलेप अमान एकरस । राम सगुन भये भक्तप्रेमबस ॥
राम सदा सेवकरुचि राखी । वेद पुरान साधु सुर साखी ॥
अस जिय जानि तजहु कुटिलाई । करहु भरतपदप्रीति सुहाई ॥

दो० । रामभक्त परहितनिरत परदुखदुखी दयाल ।
भक्तसिरोमनि भरत तें जनि डरपहु सुरपाल । २११ ॥

चौ० । सत्यसिंधु प्रभु सुरहितकारी । भरत रामआयसुअनुसारी ॥
स्वारथबिबस बिकल तुम होहू । भरतदोष नहिं राउर मोहू ॥
सुनि सुरबर सुरगुरुबरबानी । भा प्रबोध मन मिटी गलानी ॥
बरषि प्रसून हरषि सुरराऊ । लगे सराहन भरतसुभाऊ ॥
इहि बिधि भरत चले मग जाहीं । दसा देखि मुनिसिद्ध सिहाहीं ॥
जबहि राम कहि लेहिं उसासा । उमगत प्रेम मनहुं चहुं पासा ॥
द्रवहिं बचन सुनि कुलिसपषाना । पुरजनप्रेम न जाइ बखाना ॥
बीच बास करि जमुनहि आये । निरखि नीर लोचन जल छाये ॥

दो० । रघुबरबरन बिलोकि बर बारि समेत समाज ।
होत बिरहबारिधि मगन चढ़े बिवेकजहाज । २१२ ॥

चौ० । जमुनतीर तेहि दिन करि बासू । भयेउ समय सम सबहिं सुपासू ॥
रातिहि घाटघाट की तरनी । आईं अगनित जाइ न बरनी ॥

प्रात पार भे एकहि खेवा । तोषे रामसखा करि सेवा ॥
चले अन्हाइ नदिहि सिर नाई । साथ निषादनाथ लघु भाई ॥
आगे मुनिबर बाहन आछे । राजसमाज जाइ सब पाछे ॥
तेहि पाछे दोउ बंधु पयादे । भूषन बसन बेष सुठि सादे ॥
सेवक सुहृद सचिवसुत साथा । सुमिरत लखन सीय रघुनाथा ॥
जहं जहं रामबासबिश्रामा । तहं तहं करहिं सप्रेम प्रनामा ॥

दो० । मगबासी नर नारि सुनि धाम काम तजि धाइ ।
देखि सरूप सनेहबस मुदित जनमफल पाइ । २१३ ॥

चौ० । कहहिं सप्रेम एक एक पाहीं । राम लखन सखि होहिं कि नाहीं ॥
बय बपु बरन रूप सोइ आली । सील सनेह सरिस सम चाली ॥
बेष न सो सखि सीय न संगा । आगे अनी चली चतुरंगा ॥
नहिं प्रसन्न मुख मानस खेदा । सखि संदेह होत एहि भेदा ॥
तासु तर्क तियगन मन मानी । कहहिं सकल तोहि सम न सयानी ॥
तेहि सराहि बानी फुर पूजी । बोली मधुर बचन तिय दूजी ॥
कहि सप्रेम सब कथाप्रसंगू । जेहि बिधि रामराजरसभंगू ॥
भरतहि बहुरि सराहन लागी । सील सनेह सुभाव सुभागी ॥

दो० । चलत पयादे खात फल पिता दीन्ह तजि राज ।
जात मनावन रघुबरहिं भरत सरिस को आज । २१४ ॥

चौ० । भायप भगति भरत आचरनू । कहत सुनत दुखदूषनहरनू ॥
जो कछु कहिय थोर सखि सोई । रामबंधु अस काहे न होई ॥
हम सब सानुज भरतहि देखे । भये धन्य जुवतीजन लेखे ॥
सुनि गुन देखि दसा पछिताहीं । कैकयिजननिजोग सुत नाहीं ॥
कोउ कह दूषन रानिहि नाहिन । बिधि सब भांति हमहिं जो दाहिन ॥
कहं हम लोकबेदबिधिहीना । लघुकुलतिय करतूति मलीना ॥
बसहिं कुदेस कुगांव कुठामा । कहं यह दरस पुन्यपरिनामा ॥
अस अनंद अचरज प्रति ग्रामा । जनु मरुभूमि कल्पतरु जामा ॥

दो० । भरतदरस देखत खुलेउ मग लोगन्ह कर भाग ।
जनु सिंघलबासिन्ह भयेउ बिधिबस सुलभ प्रयाग । २१५ ॥

चौ० । निज गुन सहित रामगुनगाथा । सुनत जाहिं सुमिरत रघुनाथा ॥
तीरथ मुनिआश्रम सुरधामा । निरखि निमज्जहिं करहिं प्रनामा ॥
मनहीं मन मांगहिं बर एहू । सीयरामपदपदुम सनेहू ॥
मिलहिं किरात कोल बनबासी । बैखानस बटु जती उदासी ॥
करि प्रनाम पूछहिं जेहि तेही । केहि बन लखन राम बैदेही ॥
ते प्रभुसमाचार सब कहहीं । भरतहिं देखि जनमफल लहहीं ॥

जे जन कहहिं कुसल हम देखे । ते प्रिय रामलखन सम लेखे ॥
इहि बिधि बूझत सबहिं सुबानी । सुनत रामबनबासकहानी ॥

दो० । तेहि बासर बसि प्रातहीं चले सुमिरि रघुनाथ ।
रामदरस की लालसा भरत सरिस सब साथ । २१६ ॥

चौ० । मंगल सगुन होहिं सब काहू । फरकहिं सुखद बिलोचन बाहू ॥
भरतहि सहित समाज उछाहू । मिलिहहिं राम मिटिहि दुखदाहू ॥
करत मनोरथ जस जिय जाके । जांहि सनेहसुरा सब छा के ॥
सिथिल अंग मग पग डगि डोलहिं । बिह्वल बचन प्रेमबस बोलहिं ॥
रामसखा तेहि समय देखावा । सैलसिरोमनि सहज सुहावा ॥
जासु समीप सरितपयतीरा । सीय समेत बसहिं दौ बीरा ॥
देखि करहिं सब दंडप्रनामा । कहि जय जानकिजीवन रामा ॥
प्रेममगन अस राजसमाजू । जनु फिरि अवध चले रघुराजू ॥

दो० । भरतप्रेम तेहि समय जस तस कहि सकै न सेषु ।
कबिहि अगम जिमि ब्रह्मसुख अह मम मलिन जनेषु । २१७ ॥

चौ० । सकल सनेह सिथिल रघुबर के । गये कोस दुइ दिनकर ढरके ॥
जल थल देखि बसे निसि बीते । कीन्ह गवन रघुनाथ पिरीते ॥
उहां राम रजनीअवसेखा । जागे सीय सपन अस देखा ॥
सहित समाज भरत जनु आये । नाथबियोग ताप तन ताये ।
सकल मलिनमन दीन दुखारी । देखी सासु आन अनुहारी ।
सुनि सियसपन भरे जल लोचन । भये सोचबस सोचबिमोचन ।
लषन सपन यह नीक न होई । कठिन कुचाह सुनाइहि कोई ।
अस कहि बंधु समेत अन्हाने । पूजि पुरारि साधु सनमाने ।

छं० । सनमानि सुर मुनि बंदि बैठे उतर दिसि देखत भये ।
नभ धूरि खग मृग भूरि भागे बिकल प्रभुआस्रम गये ॥
तुलसी उठे अवलोकि कारन काह चित सचकित रहे ।
सब समाचार किरात कोल्हन आइ तेहि अवसर कहे । ८ ॥

सो० । सुनत सुमंगल बैन मन प्रमोद तनु पुलकभर ।
सरदसरोरुहनैन तुलसी भरे सनेहजल । ८ ॥

चौ० । बहुरि सोचबस भे सियरमनू । कारन कवन भरतआगमनू ।
एक आइ अस कहा बहोरी । सेन संग चतुरंग न थोरी ।
सो सुनि रामहि भा अति सोचू । इत पितुबच उत बंधुसकोचू ।
भरतसुभाव समुझि मन माहीं । प्रभुचित हित थिति पावत नाहीं ।
समाधान तब भा यह जाने । भरत कहे महं साधु सयाने ।
लषन लखेउ प्रभुहृदयखभारू । कहत समय सम नीति बिचारू ।
बिनु पूछें कछु कहउं गोसाईं । सेवक समय न ढीठ ढिठाई ।

तुम सर्वज्ञ शिरोमनि स्वामी । आपनि समुझि कहौं अनुगामी ॥

दो० । नाथ सुहृद सुठि सरलचित सीलसनेहनिधान ।
सब पर प्रीति प्रतीति जिय जानिय आपु समान । २२८ ॥

चौ० । बिषयी जीव पाइ प्रभुताई । मूढ़ मोहबस होहिं जनाई ॥
भरत नीतिरत साधु सुजाना । प्रभुपद प्रेम सकल जग जाना ॥
तेऊ आजु रामपद पाई । चले धर्ममर्याद मिटाई ॥
कुटिल कुबंधु कुअवसर ताकी । जानि राम बन बास एकाकी ॥
करि कुमंत्र मन साजि समाजू । आये करन अकंटक राजू ॥
कोटि प्रकार कलपि कुटिलाई । आये दल बटोरि दो भाई ॥
जो जिय होति न कपट कुचाली । केहि सोहात रथ बाजि गजाली ॥
भरतहि दोष देइ को जाये । जग बौराइ राजपद पाये ॥

दो० । ससि गुरुतियगामी नहुष चढ़ेउ भूमिसुरयान ।
लोक बेद तें बिमुख भा अधम न बेनु समान । २२९ ॥

चौ० । सहसबाहु सुरनाथ त्रिसंकू । केहि न राजमद दीन्ह कलंकू ॥
भरत कीन्ह यह उचित उपाऊ । रिपु रन रंच न राखब काऊ ॥
एक कीन्हि नहिं भरत भलाई । निदरे राम जानि असहाई ॥
समुझि परिहि सो आजु बिसेषी । समर सरोष राममुख पेषी ॥
इतना कहत नीतिरस भूला । रनरसबिटप पुलक जिमि फूला ॥
प्रभुपद बंदि सीस रज राषी । बोले सत्य सहज बल भाषी ॥
अनुचित नाथ न मानब मोरा । भरत हमहिं उपचार न थोरा ॥
कहं लगि सहिय रहिय मन मारे । नाथ साथ धनु हाथ हमारे ॥

दो० । छत्रिजाति रघुकुलजनम रामअनुज जग जान ।
लातहु मारे चढ़त सिर नीच को धूरि समान । २३० ॥

चौ० । उठि कर जोरि रजायसु मांगा । मनहु बीररस सोवत जागा ॥
बांधि जटा सिर कटि कसि भाथा । साजि सरासन सायक हाथा ॥
आजु रामसेवकयस लेऊं । भरतहि समर सिखावन देऊं ॥
रामनिरादर कर फल पाई । सोवहु समरसेज दो भाई ॥
आइ बना भल सकल समाजू । प्रगट करौं रिस पाछिलि आजू ॥
जिमि करिनिकर दलै मृगराजू । लेइ लपेटि लवा जिमि बाजू ॥
तैसहिं भरतहि सेन समेता । सानुज निदरि निपातौं खेता ॥
जो सहाय कर संकर आई । तदपि हतौं रन रामदोहाई ॥

दो० । अति सरोष माखे लखन लखि सुनि सपथप्रमान ।
सभय बिलोकत लोकपति चाहत भभरि भगान । २३१ ॥

चौ० । जग भै मगन गगन भै बानी । लखनबाहुबल बिपुल बखानी ॥

तात प्रताप प्रभाव तुम्हारा । को कहि सक को जाननिहारा ॥
अनुचित उचित काज कछु होई । समुझि करि[illegible] भल कह सब कोई ॥
सहसा करि पाछे पछिताहीं । कहहिं बेद बुध ते बुध नाहीं ॥
सुनि सुरबचन लखन सकुचाने । राम सीय सादर सनमाने ॥
कहो तात तुम नीति सुहाई । सब ते कठिन राजमद भाई ॥
जो अंचवत मातहिं नृप तेई । नाहिन साधुसभा जिन्ह सेई ॥
सुनहु लखन भल भरत सरीखा । बिधिप्रपंच महं सुना न दीखा ॥

दो॰ । भरतहि होइ न राजमद बिधिहरिहरपद पाइ ।
कबहुं कि कांजीसीकरन्हि छीरसिंधु बिनसाइ । २३२ ॥

चौ॰ । तिमिर तरुन तरनिहिं मकु गिलई । गगन मगन मकु मेघहि मिलई ॥
गोपदजल बूड़हिं घटयोनी । सहज छमा बरु छाड़हिं छोनी ॥
मसकफूंक बरु मेरु उड़ाई । होइ न नृपमद भरतहिं भाई ।
लखन तुम्हार सपथ पितुआना । सुचि सुबंधु नहिं भरत समाना ॥
सगुन छीर अवगुन जल ताता । मिलै रचै परपंच बिधाता ॥
भरत हंस रबिबंस तड़ागा । जनमि कीन्ह गुन दोष बिभागा ॥
गहि गुन पय तजि अवगुन बारी । निज यस जगत कीन्हि उजियारी ॥
कहत भरत गुनसीलसुभाऊ । प्रेमपयोधि मगन रघुराऊ ॥

दो॰ । सुनि रघुबरबानी बिबुध देखि भरत पर हेतु ।
सकल सराहत राम सो प्रभु को कृपानिकेतु । २३३ ॥

चौ॰ । जौ न होत जग जनम भरत को । सकल धरमधुर धरनि धरत को ।
कबिकुल अगम भरतगुनगाथा । को जानै तुम बिनु रघुनाथा ।
लखन राम सिय सुनि सुरबानी । अति सुख लहेउ न जाइ बखानी ।
इहां भरत सब सहित सहाये । मंदाकिनी पुनीत नहाये ।
सरित समीप राखि सब लोगा । मांगि मातुगुरसचिवनियोगा ।
चले भरत जहं सिय रघुराई । साथ निषादनाथ लघु भाई ॥
समुझि मातुकरतब सकुचाहीं । करत कुतर्क कोटि मन माहीं ।
राम लखन सिय सुनि मम नाऊं । उठि जनि अनत जाहिं तजि ठाऊं ।

दो॰ । मातुमते महं जानि मोहि जो कछु करहिं सो थोर ।
अघ अवगुन तजि आदरहिं समुझि आपनी ओर । २३४ ॥

चौ॰ । जौ परिहरहिं मलिन मन जानी । जौ सनमानहिं सेवक मानी ।
मोरे सरन राम की पनहीं । राम सुस्वामि दोष सब जनहीं ॥
जग यसभाजन चातक मीना । नेम प्रेम निज निपुन नबीना ॥
अस मन गुनत चले मग जाता । सकुच सनेह सिथिल सब गाता ।

फेरति मनहुं मातुकृत खोरी । चलत भगतिबल धीरजधोरी ॥
जब समुझत रघुनाथसुभाऊ । तब पथ परत उताइल पाऊ ॥
भरतदसा तेहि अवसर कैसी । जलप्रवाह जलअलिगति जैसी ॥
देखि भरत कर सोच सनेहू । भा निषाद तेहि समय बिदेहू ॥

दो० । लगे होन मंगल सगुन सुनि गुनि कहत निषाद ।
मिटिहि सोच होइहि हरष पुनि परिनाम बिषाद । २२५ ॥

चौ० । सेवक बचन सत्य सब जाने । आस्रम निकट जाइ नियराने ॥
भरत दीख बनसैलसमाजू । मुदित छुधित जनु पाइ सुनाजू ॥
ईतिभीति जनु प्रजा दुखारी । त्रिबिधताप पीड़ित ग्रह मारी ॥
जाइ सुराज सुदेस सुखारी । होई भरतगति तेहि अनुहारी ॥
रामबासबन संपति भ्राजा । सुखी प्रजा जनु पाइ सुराजा ॥
सचिव बिराग बिबेक नरेसू । बिपिन सुहावन पावन देसू ॥
भट जमनीय सैल रजधानी । सांति सुमति सुचि सुंदरि रानी ॥
सकल अंग संपन्न सुराऊ । रामचरनआस्रित चित चाऊ ॥

दो० । जीति मोह महिपाल दल सहित बिबेक भुआल ।
करत अकंटक राज पुर सुख संपदा सुकाल । २२६ ॥

चौ० । बनप्रदेस मुनिबास घनेरे । जनु पुर नगर गांव गन खेरे ॥
बिपुल बिचित्र बिहग मृग नाना । प्रजासमाज न जाइ बखाना ॥
खगहा करि हरि बाघ बराहा । देखि महिष बृष साज सराहा ॥
बैर बिहाइ चरहिं एक संगा । जहं तहं मनहुं सेन चतुरंगा ॥
झरना झरहिं मत्त गज गाजहिं । मनहुं निसान बिबिधबिधि बाजहिं ॥
चक चकोर चातक सुक पिकगन । कूजत मंजु मराल मुदितमन ॥
अलिगन गावत नाचत मोरा । जनु सुराज मंगल चहुं ओरा ॥
बेलि बिटप तृन सफल सफूला । सब समाज मुदमंगलमूला ॥

दो० । रामसैलसोभा निरखि भरतहृदय अति प्रेम ।
तापस तपफल पाइ जिमि सुखी सिराने नेम । २२७ ॥

चौ० । तब केवट ऊंचे चढ़ि धाई । कहा भरत सन भुजा उठाई ॥
नाथ देखु यह बिटप बिसाला । पाकरि जंबु रसाल तमाला ॥
जिन्ह तरुबरन्ह मध्य बट सोहा । मंजु बिसाल देखि मन मोहा ॥
नील सघन पल्लव फल लाला । अबिरल छांह सुखद सब काला ॥
मानहुं तिमिरअरुनमयरासी । बिरची बिधि संकेलि सुखमा सी ॥
तेहि तरु सरित समीप गुसांई । रघुबर परनकुटी जहं छाई ॥
तुलसीतरुबर बिबिध सुहाये । कहुं सियपिय कहुं लखन लगाये ॥
बटछाया बेदिका बनाई । सिय निजपानिसरोज बनाई ॥

स

दो० । जहं बैठे मुनिगन सहित नित सियराम सुजान ।
सुनहिं कथा इतिहास सब आगम निगम पुरान । २२८ ॥

चौ० । सखावचन सुनि बिटप निहारी । उमगे भरत बिलोचन बारी ॥
करत प्रनाम चले दौ भाई । कहत प्रीति सारद सकुचाई ॥
हर्षहिं निरखि रामपदअंका । मानहुं पारस पायेउ रंका ॥
रज सिर धरि हिय नैननि लावहिं । रघुबरमिलन सरिस सुख पावहिं ॥
देखि भरतगति अकथ अतीवा । प्रेम मगन मृग खग जड़ जीवा ॥
सखहि सनेहबिबस मग भूला । कहि सुपंथ सुर बरषहिं फूला ॥
निरखि सिद्ध साधक अनुरागे । सहज सनेह सराहन लागे ॥
होत न भूतल भाव भरत को । अचर सचर चर अचर करत को ॥

दो० । प्रेम अमिय मंदर बिरह भरत पयोधि गंभीर ।
मथि प्रगटे सुरसाधु हित कृपासिंधु रघुबीर । २२९ ॥

चौ० । सखा समेत मनोहर जोटा । लखेउ न लखन सघन बन ओटा ॥
भरत दीख प्रभुआस्रम पावन । सकल सुमंगलसदन सुहावन ॥
करत प्रबेस मिटा दुखदावा । जनु जोगी परमारथ पावा ॥
देखे भरत लखन प्रभु आगे । पूछत बचन कहत अनुरागे ॥
सीस जटा कटि मुनिपट बांधे । तून कसे कर [illegible] धनु कांधे ॥
बेदी पर मुनिसाधु समाजू । सीय सहित र[illegible] रघुराजू ॥
बलकलबसन जटिल तनु स्यामा । जनु मुनिबेष क[illegible] रति कामा ॥
करकमलन्ह धनु सायक फेरत । जी की जरनि ह[illegible] हंसि हेरत ॥

दो० । लसत मंजु मुनिमंडली मध्य सीय रघुचंद ।
ज्ञानसभा जनु तनु धरे भक्ति सच्चिदानंद । २३० ॥

चौ० । सानुज सखा समेत मगन मन । बिसरे हर्ष सोक सुखदुखगन ।
पाहि नाथ कहि पाहि गुसाईं । भूतल परे लकुट की नाईं ॥
बचन सप्रेम लखन पहिचाने । करत प्रनाम भरत जिय जाने ॥
बंधुसनेह सरस एहि ओरा । उत साहिबसेवाबरजोरा ॥
मिलि न जाइ नहिं गुदरत बनई । सुकबि लखनमन की गति भनई ॥
रहे राखि सेवा पर भारू । चढ़ी चंग जनु खैंच खेलारू ।
कहत सप्रेम नाइ महि माथा । भरत प्रनाम करत रघुनाथा ॥
उठे राम सुनि प्रेम अधीरा । कहुं पट कहुं निषंग धनु तीरा ।

दो० । बरबस लिये उठाइ उर लाये कृपानिधान ।
भरत राम की मिलनि लखि बिसरेउ सबहि अपान । २३१ ॥

चौ० । मिलनप्रीति किमि जाइ बखानी । कबि कुलअगम कर्म मन बानी ।
परम प्रेमपूरन दौ भाई । मन बुधि चित अहमिति बिसराई ।

प्रथम राम भेंटे कैकेई । सरल सुभाव भक्ति मति भेई ॥
पग परि कीन्ह प्रबोध बहोरी । काल कर्म बिधि सिर धरि खोरी ॥

दो० । भेंटे रघुबर मातु सब करि प्रबोध परितोष ।
अंब ईसआधीन जग काहु न दइय दोष । २३५ ॥

चौ० । गुरतियपद बंदे दो भाई । सहित बिप्र तिय जे संग आई ॥
गंग गौरि सम सब सनमानी । देहिं असीस मुदित मृदु बानी ॥
गहि पद लगे सुमित्रा अंका । जनु भेंटी संपति अति रंका ॥
पुनि जननी चरनन्ह दौ भ्राता । परे प्रेम ब्याकुल सब गाता ॥
अति अनुराग अंब उर लाये । नयन सनेहसलिल अन्हवाये ॥
तेहि अवसर कर हर्ष बिषादू । किमि कबि कहै मूक जिमि स्वादू ॥
मिलि जननिहिं सानुज रघुराऊ । गुरु सन कहेउ कि धारिय पाऊ ॥
पुरजन पाइ मुनीसनियोगू । जल थल तकि तकि उतरे लोगू ॥

दो० । महिसुर मंत्री मातु गुरु गने लोग लिये साथ ।
पावन आस्रम गमन किय भरत लषन रघुनाथ । २३६ ॥

चौ० । सीय आइ मुनिबरपग लागी । उचित असीस लही मन मांगी ॥
गुरपतिनिहि मुनितियन्ह समेता । मिलि सप्रेम कहि जाइ न जेता ॥
बंदि बंदि पग सिय सबही के । असिरबचन लहे प्रिय जी के ॥
सासु सकल जब सीय निहारी । मूंदेउ नयन सहमि सुकुमारी ॥
परी बधिकबस मनहुं मराली । काह कीन्ह करतार कुचाली ॥
तिन्ह सिय निरखि निपट दुख पावा । सो सब सहिय जो दैव सहावा ॥
जनकसुता तब उर धरि धीरा । नीलनलिनलोयन भरि नीरा ॥
मिली सकल सासुन्ह सिय जाई । तेहि अवसर करुना महि छाई ॥

दो० । लागि लागि पग सबनि सिय भेंटति अति अनुराग ।
हृदय असीसहिं प्रेमबस रहिहहु भरी सोहाग । २३७ ॥

चौ० । बिकल सनेह सीय सब रानी । बैठन सबहि कहेउ गुरु ग्यानी ॥
प्रथम कही जगगति मुनिनाथा । कहेउ कछुक परमारथगाथा ॥
नृप कर सुरपुरगमन सुनावा । सुनि रघुनाथ दुसह दुख पावा ॥
मरनहेतु निज नेह बिचारी । भे अति बिकल धीर धुरधारी ॥
कुलिस कठोर सुनत कटु बानी । बिलपत लषन सीय सब रानी ॥
सोक बिकल अति सकल समाजू । मानहुं राज अकाजेउ आजू ॥
मुनिबर बहुरि राम समुझाये । सहित समाज सुसरित नहाये ॥
ब्रत निरंबु तेहि दिन प्रभु कीन्हा । मुनिहु कहे जल काहु न लीन्हा ॥

दो० । भोर भये रघुनंदनहिं जो मुनि आयसु दीन्ह ।
सद्धा भक्ति समेत प्रभु सो सब सादर कीन्ह । २३८ ॥

चौ० । करि पितुक्रिया बेद जसि बरनी । भे पुनीत पातकतमतरनी ॥
जासु नाम पावक अघ तूला । सुमिरत सकल सुमंगलमूला ॥
सुद्ध सो भयेउ साधुसंमत अस । तीरथ आवाहन सुरसरि जस ॥
सुद्ध भये दुइ बासर बीते । बोले गुरु सन राम पिरीते ॥
नाथ लोग सब निपट दुखारी । कंद मूल फल अंबु अहारी ॥
सानुज भरत सचिव सब माता । देखि मोहिं पल जिमि जुग जाता ॥
सब समेत पुर धारिय पाऊ । आपु इहाँ अमरावति राऊ ॥
बहुत कहेउँ सब कियेउँ ढिठाई । उचित होइ तस करिय गुसाईं ॥

दो० । धर्मसेतु करुनायतन कस न कहहु अस राम ।
लोग दुखित दिन दुइ दरस देखि लहहिं बिश्राम ।२३९॥

चौ० । रामबचन सुनि सभय समाजू । जनु जलनिधि महँ बिकल जहाजू ॥
सुनि गुरगिरा सुमंगलमूला । भयेउ मनहुँ मारुत अनुकूला ॥
पावनपय तिहुँ काल नहाहीं । जेहि बिलोकि अघ ओघ नसाहीं ॥
मंगलमूरति लोचन भरि भरि । निरखहिं हरषि दंडवत करि करि ॥
राम सैल बन देखन जाहीं । जहँ सुख सकल सकल दुख नाहीं ॥
झरना झरहिं सुधा सम बारी । त्रिबिध ताप हर त्रिबिध बयारी ॥
बिटप बेलि तृन अगनित जाती । फल प्रसून पल्लव बहु भाँती ॥
सुंदर सिला सुखद तरु छाहीं । जाइ बरनि बनछबि केहि पाहीं ॥

दो० । सरनि सरोरुह जलबिहग कूजत गुंजत भृंग ।
बैर बिगत बिहरत बिपिन मृग बिहंग बहुरंग ।२४०॥

चौ० । कोल्ह किरात भील बनबासी । मधु सुचि सुंदर स्वादु सुधा सी ॥
भरि भरि परन पुटी रचि रूरी । कंद मूल फल अंकुर जूरी ॥
सबहि देहिं करि बिनय प्रनामा । कहि कहि स्वाद भेद गुन नामा ॥
देहिं लोग बहु मोल न लेहीं । फेरत रामदोहाई देहीं ॥
कहहिं सनेहमगन मृदु बानी । मानत साधु प्रेम पहिचानी ॥
तुम सुकृती हम नीच निषादा । पावा दरसन रामप्रसादा ॥
हमहिं अगम अति दरस तुम्हारा । जस मरु धरनि देवसरि धारा ॥
राम कृपाल निषाद नेवाजा । परिजन प्रजा चहिय जस राजा ॥

दो० । यह जिय जानि सकोच तजि करिय छोह लखि नेहु ।
हमहिं कृतारथ करन लगि फल तृन अंकुर लेहु ।२४१॥

चौ० । तुम प्रिय पाहुन बन पगु धारे । सेवाजोग न भाग्य हमारे ॥
देव कहा हम तुमहिं गुसाईं । ईंधन पात किरातमिताई ॥
यह हमारि अति बड़ि सेवकाई । लेहिं न बासन बसन चुराई ॥
हम जड़ जीव जीवगनघाती । कुटिल कुचाली कुमति कुजाती ॥

पाप करत निसि बासर जाहीं । नहिं पट कटि नहिं पेट अघाहीं ।
सपनेहु धर्मबुद्धि कस काऊ । यह रघुनंदनदरसप्रभाऊ
अब तें प्रभुपदपद्म निहारे । मिटे दुसह दुख दोष हमारे
बचन सुनत पुरजन अनुरागे । तिन्ह के भाग सराहन लागे

छं० । लागे सराहन भाग सब अनुरागबचन सुनावहीं ।
बोलनि मिलनि सियरामचरनसनेह लखि सुख पावहीं ॥
नर नारि निदरहिं नेह निज सुनि कोलभिलन्ह की गिरा ।
तुलसी कृपा रघुबंसमनि की लोह लै नौका तरा । १० ॥

सो० । बिहरहिं बन चहुं ओर प्रति दिन प्रमुदित लोग सब ।
जल ज्यौं दादुर मोर भये पीन पावसप्रथम । ८ ॥

चौ० । पुरजननारि मगन अति प्रीती । बासर जाहिं पलक सम बीती
सीय सासुप्रतिबेष बनाई । सादर करहि सरिस सेवकाई
लखा न मर्म राम बिनु काहू । माया सब सिय माया माहू
सीय सासु सेवाबस कीन्ही । तिन्ह लहि सुख सिख आसिष दीन्ही
लखि सिय सहित सरल दोउ भाई । कुटिल रानि पछिताइ अघाई
अव जिय महिं जाचति कैकेई । मोहि न बीच बिधि मीच न देई
लोकहु बेद बिदित कबि कहहीं । रामबिमुख थल नरक न लहहीं
यह संसय सब के मन माहीं । राम गवन बिधि अवध कि नाहीं

दो० । निसि न नींद नहिं भूख दिन भरत बिकल सुठि सोच ।
नीच कीच बिच मगन जस मीनहि सलिलसकोच । २४१ ॥

चौ० । कीन्हि मातुमिस काल कुचाली । ईतिभीति जस पाकत साली
केहि बिधि होइ रामअभिषेकू । मोहि अव करत उपाय न एकू
अवसि फिरहिं गुरआयसु मानी । मुनि पुनि कहब राम रुचि जानी
मातु कहे बहुरहिं रघुराऊ । रामजननि हठ करब कि काऊ
मोहि अनुचर कर केतिक बाता । तेहि महं कुसमय बाम बिधाता
जौ हठ करौं तो निपट कुकरमू । हरगिरि तें गुरुसेवकधरमू
एकौ जुक्ति न मन ठहरानी । सोचत भरतहि रैनि सिरानी
प्रात नहाइ प्रभुहि सिर नाई । बैठत पठय रिषय बुलाई

दो० । गुरुपदकमल प्रनाम करि बैठे आयसु पाइ ।
बिप्र महाजन सचिव सब जुरे सभासद आइ । २४२ ॥

चौ० । बोले मुनिवर समय समाना । सुनहु सभासद भरत सुजाना
धर्मधुरीन भानुकुलभानू । राजा राम स्वबस भगवानू
सत्यसिंधु पालक श्रुतिसेतू । रामजन्म जग मंगलहेतू
गुरु पितु मातु बचनअनुसारी । खलदलदलन देवहितकारी
नीति प्रीति परमारथ स्वारथ । कोउ न राम सम जान यथारथ

बिधि हरि हर ससि रबि दिसिपाला । माया जीव करम कुलि काला ॥
अहिप महिप जहं लगि प्रभुताई । जोग सिद्धि निगमागम गाई ॥
करि बिचार जिय देखहु नीके । राम रजाय सीस सबही के ॥
दो० । राखे राम रजाय रुख हम सब कर हित होइ ।
समुझि सयाने करहु अब सब मिलि संमत सोइ । २५४ ॥
चौ० । सब कहं सुखद रामअभिषेकू । मंगलमूल मोद मग एकू ॥
केहि बिधि अवध चलहिं रघुराई । कहहु समुझि सोइ करैं उपाई ॥
सब सादर सुनि मुनिबरबानी । नय परमारथ स्वारथ सानी ॥
उतर न आव लोग भे भोरे । तब सिर नाइ भरत कर जोरे ॥
भानुबंस भे भूप घनेरे । अधिक एक तें एक बड़ेरे ॥
जन्महेतु सब कहं पितु माता । करम सुभासुभ देइ बिधाता ॥
दलि दुख सजै सकल कल्याना । असि असीस राउरि जग जाना ॥
सो गुसांइ बिधिगति जेइ छेंकी । सकै को टारि टेक जो टेकी ॥
दो० । बूझिय मोहिं उपाय अब सो सब मोर अभाग ।
सुनि सनेहमय बचन गुर उर उमगा अनुराग । २५५ ॥
चौ० । तात बात फुरि रामकृपा ही । रामबिमुख सिध सपनेहु नाही ॥
सकुचौं तात कहत एक बाता । अरध तजहिं बुध सरबस जाता ॥
तुम्ह कानन गवनहु दौ भाई । फिरियहिं लखन सीय रघुराई ॥
सुनि सुभ बचन हर्ष दौ भ्राता । भे प्रमोद परिपूरन गाता ॥
मन प्रसन्न तन तेज बिराजा । जनु जिय राउ राम भे राजा ॥
बहुत लाभ लोगन्ह लघु हानी । सम दुख सुख सब रोवहिं रानी ॥
कहहि भरत मुनि कहा सो कीन्हे । फल जग जीवन अभिमत दीन्हे ॥
कानन करउं जन्म भरि बासू । एहि तें अधिक न मोर सुपासू ॥
दो० । अंतरजामी राम सिय तुम सरबज्ञ सुजान ।
जौं फुर कहहु तो नाथ निज कीजिय बचन प्रमान । २५६ ॥
चौ० । भरतबचन सुनि देखि सनेहू । सभा सहित मुनि भये बिदेहू ॥
भरतमहामहिमा जलरासी । मुनि मति ठाढ़ि तीर अबला सी ॥
गा चह पार जतन हिय हेरा । पावति नाव न बोहित बेरा ॥
और करहिं को भरतबड़ाई । सरसीसीप कि सिंधु समाई ॥
भरत मुनिहि मन भीतर भाये । सहित समाज राम पहं आये ॥
प्रभु प्रनाम करि दीन्ह सुआसन । बैठे सब सुनि मुनिअनुसासन ॥
बोले मुनिबर बचन बिचारी । देस काल अवसर अनुहारी ॥
सुनहु राम सरबज्ञ सुजाना । धर्म नीति गुन ज्ञान निधाना ॥
दो० । सब के उर अंतर बसहु जानहु भाव कुभाव ।
पुरजन जननी भरत हित होइ सो कहिय उपाव । २५७ ।

चौ० । भरत कहहिं बिचारि न काऊ । सूझ जुआरिहि आपन दाऊ
सुनि मुनिबचन कहत रघुराऊ । नाथ तुम्हारेहि हाथ उपाऊ
सब कर हित रुख राउर राखे । आयसु करिय मुदित फुर भाखे
प्रथम जो आयसु मो कहं होई । माथे मानि करौं सिख सोई
पुनि जेहि कहं जस होब रजाई । सो सब भांति करिहि सेवकाई
कह मुनि राम सत्य तुम भाषा । भरत सनेह बिचार न राषा
तेहि ते कहौं बहोरि बहोरी । भरतभक्ति भै मम मति भोरी
मोरे जान भरतरुचि राखी । जो कीजिय सो सुभ सिव साखी

दो० । भरतबिनयसादर सुनिय करिय बिचार बहोरि ।
करब साधुमत लोकमत नृप नय निगम निचोरि । २४८ ॥

चौ० । गुरुअनुराग भरत पर देखी । रामहृदय आनंद बिसेषी
भरतहि धर्मधुरंधर जानी । निज सेवक तन मानस बानी
बोले गुरु आयसु अनुकूला । बचन मंजु मृदु मंगलमूला
नाथसपथ पितुचरनदोहाई । भयेउ न भुवन भरत सम भाई
जे गुरुपद अंबुज अनुरागी । ते लोकहुं बेदहुं बड़ भागी
राउर जा पर अस अनुरागू । को कहि सकै भरत कर भागू
लखि लघु बंधु बुद्धि सकुचाई । करत बदन पर भरत बड़ाई
भरत कहहिं सो किये भलाई । अस कहि राम रहे अरगाई

दो० । तब मुनि बोले भरत सन सब सकोच तजि तात ।
कृपासिंधु प्रिय बंधु सन कहहु हृदय की बात । २४९ ॥

चौ० । सुनि मुनिबचन रामरुख पाई । गुरु साहेब अनुकूल अघाई
लखि अपने सिर सब छरभारू । कहि न सकहिं कछु करैं बिचारू
पुलकसरीर सभा भे ठाढ़े । नीरज नयन नेहजल बाढ़े
कहब मोर मुनिनाथ निबाहा । एहि तें अधिक कहौं मैं काहा
मैं जानौं निजनाथसुभाऊ । अपराधिहु पर कोह न काऊ
मो पर कृपा सनेह बिसेषी । खेलत खुनस कबहुं नहिं देखी
सिसुपन तें परिहरेउ न संगू । कबहुं न कीन्ह मोर मन भंगू
मैं प्रभुकृपारीति जिय जोही । हारेहु खेल जितावहिं मोही

दो० । मैं हूं सनेहसकोचबस सनमुख कहेउं न बैन ।
दरसनतृप्त न आजु लगि प्रेमपियासे नैन । २५० ॥

चौ० । बिधि न सकेउ सहि मोर दुलारा । नीच बीच जननीमिसु पारा ॥
एहौ कहत मोहि आजु न सोभा । आपनि समुझि साधु सुचि को भा ।
मातु मंदि मैं साधु सुचाली । उर अस आनत कोटि कुचाली ।
फरै कि कोदवबालि सुसाली । मुकुता प्रसव कि संबुक ताली ।

सपनेहु दोष कलेस न काहू । मोर अभाग उदधि अवगाहू ॥
बिनु समुझे निज अघपरिपाकू । जारिउ जाय जननि कहि काकू ॥
हृदय हेरि हारेउं सब ओरा । एकहि भांति भलेहि भल मोरा ॥
गुरु गुसाइं साहिब सियरामू । लागत मोहि नीक परिनामू ॥

दो० । साधुसभा प्रभु गुरु निकट कहौं सुथल सतिभाउ ।
प्रेमप्रपंच कि झूठ फुर जानहिं मुनि रघुराउ । २५१ ॥

चौ० । भूपतिमरन प्रेमपन राखी । जननीकुमति जगत सब साखी ॥
देखि न जाहिं बिकल महतारी । जरहिं दुसह जर पुरनरनारी ॥
महीं सकल अनरथ कर मूला । सो सुनि समुझि सहीं सब सूला ॥
सुनि बन गवन कीन्ह रघुनाथा । करि मुनिभेष लखन सिय साथा ॥
बिनु पनही पद प्यादेहि पाये । संकर साखि रहौं इहि घाये ॥
बहुरि निहारि निषादसनेहू । कुलिस कठिन उर भयउ न बेहू ॥
अब सब आंखिन्ह देखेउं आई । जियत जीव जड़ सबै सहाई ॥
जिन्हहि निरखि मग सांपिनि बीछी । तजहिं बिषम बिष तामस तीछी ॥

दो० । तेइ रघुनंदन लखन सिय अनहित लागे जाहि ।
तासु तनय तजि दुसह दुख दैव सहावै काहि । २५२ ॥

चौ० । मुनि अति बिकल भरतबरबानी । आरति प्रीति बिनय नय सानी ॥
सोकमगन सब सभा खभारू । मनहुं कमलबन परौ तुषारू ॥
कहि अनेक बिधि कथा पुरानी । भरत प्रबोध कीन्ह मुनि ज्ञानी ॥
बोले उचित बचन रघुनंदू । दिनकरकुल कैरवबन चंदू ॥
तात जाय जनि करहु गलानी । ईसअधीन जीवगति जानी ॥
तीनि काल त्रिभुवन मत मोरे । पुन्यसलोक तात तर तोरे ॥
उर आनत तुम पर कुटिलाई । जाइ लोक परलोक नसाई ॥
दोष देहिं जननिहिं जड़ तेई । जिन्ह गुरसाधुसभा नहिं सेई ॥

दो० । मिटिहिं पाप परपंच सब अखिलअमंगल भार ।
लोक सुजस परलोक सुख सुमिरत नाम तुम्हार । २५३ ॥

चौ० । कहौं सुभाव सत्य शिव साखी । भरत भूमि रह राउरि राखी ॥
तात कुतर्क करहु जनि जाये । बैर प्रेम नहिं दुरै दुराये ॥
मुनिगन निकट बिहंग मृग जाहीं । बाधक बधिक बिलोकि पराहीं ॥
हित अनहित पसु पंछिउ जाना । मानुषतनु गुनज्ञाननिधाना ॥
तात तुम्हहि मैं जानौं नीके । करौं कहा असमंजस जीके ॥
राखेउ राउ सत्य मोहि त्यागी । तनु परिहरेउ प्रेमपन लागी ॥
तासु बचन मेटत मन सोचू । तेहि ते अधिक तुम्हार सकोचू ॥
तापर गुरु मोहि आयसु दीन्हा । अवसि जो कहहु चहौं सोइ कीन्हा ॥

दो० । मन प्रसन्न करि सकुच तजि कहहु करौं सो आज ।
सत्यसिंधु रघुबरबचन सुनि भा सुखी समाज । २५४ ॥

चौ० । सुरगन सहित सभय सुरराजू । सोचहिं चाहत होन अकाजू
करत बिचार बनत कछु नाहीं । रामसरन सब गे मन माहीं
बहुरि बिचार परस्पर कहहीं । रघुपति भक्तभक्तिबस अहहीं
सुधि करि अंबरीष दुर्बासा । भे सुर सुरपति निपट निरासा
सहे सुरन्ह बहु काल बिषादा । नरहरि किये प्रगट प्रहलादा
लगि लगि कान कहहिं धुनि माथा । अब सुरकाज भरत के हाथा
आन उपाय न देखिय देवा । मानत राम सुसेवकसेवा
हिय सप्रेम सेवहु सब भरतहि । निज गुनसील राम बस करतहि

दो० । सुनि सुर मत सुरगुरु कहेउ भल तुम्हार बड़ भाग ।
सकल सुमंगलमूल जग भरतचरन अनुराग । २५५ ॥

चौ० । सीतापति सेवक सेवकाई । कामधेनु सत सरिस सुहाई
भरतभक्ति तुम्हरे मन आई । तजहु सोच बिधि बात बनाई
देखु देवपति भरतप्रभाऊ । सहजसुभाव बिबस रघुराऊ
मन थिर करहु देव डर नाहीं । भरतहि जानि रामपरिछाहीं
सुनि सुर गुरुसुर संमत सोचू । अंतरजामी प्रभुहि सकोचू
निज सिर भार भरत जिय जाना । करत कोटि बिधि उर अनुमाना
करि बिचार मन दीन्ही ठीका । रामरजायसु आपन नीका
निज पन तजि राखेउ पन मोरा । छोह सनेह कीन्ह नहिं थोरा

दो० । कीन्ह अनुग्रह अमित अति सब बिधि सीतानाथ ।
करि प्रनाम बोले भरत जोरि जलजयुगहाथ । २५६ ॥

चौ० । कहउं कहावउं का अब स्वामी । कृपाअंबुनिधि अंतरजामी
गुरु प्रसन्न साहिब अनुकूला । मिटी मलिन मनकलपित सूला
अपडर डरेउं न सोच समूले । रबिहि न दोष देव दिस भूले
मोर अभाग मातुकुटिलाई । बिधि गति बिषम काल कठिनाई
पांव रोपि सब मिलि मोहि घाला । प्रनतपाल पन आपन पाला
यह नइ रीति न राउरि होई । लोकहु बेद बिदित नहिं गोई
जग अनभल भल एक गुसाईं । कहिय होइ भल कासु भलाई
देव देवतरु सरिस सुभाऊ । सनमुख बिमुख न काहुहि काऊ

दो० । जाइ निकट पहिचानि तरु छांह समनि सब सोच ।
मांगत अभिमत पाव फल राउ रंक भल पोच । २५७ ॥

चौ० । लखि सब बिधि गुरुस्वामिसनेहू । मिटेउ छोभ नहिं मन संदेहू
अब करुनाकर कीजिय सोई । जनहित प्रभुचित छोभ न होई

सो सेवक साहिबसंकोची । निज हित चहै तासु मति पोची ॥
सेवकहित साहिबसेवकाई । करै सकल सुख लोभ बिहाई ॥
स्वारथ नाथ फिरे सबही का । किये रजाइ कोटिबिधि नीका ॥
यह स्वारथपरमारथसारू । सकलसुकृतफल सुगतिसिंगारू ॥
देव एक बिनती सुनि मोरी । उचित होइ तस करब बहोरी ॥
तिलकसमाज साजि सब आना । करिय सुफल प्रभु जौ मन माना ॥

० । सानुज पठइय मोहि बन कीजिय सबहि सनाथ ।
नातरु फेरिय बंधु दोउ नाथ चलौं मैं साथ । २५८ ॥

० । नतरु जाहिं बन तीनिउ भाई । बहुरिय सीय सहित रघुराई ॥
जेहि बिधि प्रभु प्रसन्न मन होई । करुनासागर कीजिय सोई ॥
देव दीन्ह सब मोपर भारू । मोरे नीति न धर्म बिचारू ॥
कहौं बचन सब स्वारथ हेतू । रहत न आरत के चित चेतू ॥
उतर देइ सुनि स्वामिरजाई । सो सेवक लखि लाज लजाई ॥
अस मैं अवगुनउदधि अगाधू । स्वामिसनेह सराहत साधू ॥
अब कृपाल मोहिं सो मत भावा । सकुच स्वामिमन जाइ न पावा ॥
प्रभुपदसपथ कहौं सति भाऊ । जगमंगल हित एक उपाऊ ॥

० । प्रभु प्रसन्नमन सकुच तजि जो जेहि आयसु देब ।
सो सिर धरि धरि करिहि सब मिटिहि अनट अवरेब ।२५९ ॥

० । भरतबचन सुचि सुनि सिय हरषे । साधु सराहि सुमन सुर बरषे ॥
असमंजस बस अवधनिवासी । प्रमुदितमन तापस बनबासी ॥
चुप रहि गे रघुनाथ सकोची । प्रभुगति देखि सभा सब सोची ॥
जनकदूत तेहि अवसर आये । मुनि बसिष्ठ सुनि बेगि बुलाये ॥
करि प्रनाम तिन्ह राम निहारे । बेष देखि भे निपट दुखारे ॥
दूतन्ह मुनिबर पूछी बाता । कहहु बिदेहभूपकुसलाता ॥
सुनि सकुचाइ नाइ महि माथा । बोले चर बर जोरे हाथा ॥
बूझब राउर सादर साईं । कुसलहेतु सो भयेउ गुसाईं ॥

० । नाहित कोसलनाथ के साथ कुसल गइ नाथ ।
मिथिला अवध बिसेष तें जग सब भयउ अनाथ । २६० ॥

० । कोसलपतिगति सुनि जनकौरा । भे सब लोग सोकबस बौरा ॥
जेहि देखा तेहि समय बिदेहू । नाम सत्य अस लाग न केहू ॥
रानिकुचालि सुनत नरपालहिं । सूझ न कछु जस मनि बिनु ब्यालहिं ॥
भरत राज रघुबर बनबासू । भा मिथिलेसहि हृदय हरासू ॥
नृप बूझे बुधसचिवसमाजू । कहहु बिचारि उचित का आजू ॥

समुझि अवध असमंजस दोऊ । चलिय कि रहिय न कह कछु कोऊ ।
नृपति धीर धरि हृदय बिचारी । पठये अवध चतुर चर चारी
बूझि भरतमतभावकुभाऊ । आयेहु बेगि न होइ लखाऊ ।

दो० । गये अवध चर भरतगति बूझि देखि करतूति ।
चले चित्रकूटहि भरत चार चले तिरहूति । २६१ ॥

चौ० । दूतन्ह आइ भरत की करनी । जनकसमाज जथामति बरनी ।
सुनि गुरु परिजन सचिव महीपति । भे सब सोच सनेह बिकलमति ।
धरि धीरज करि भरत बड़ाई । लिये सुभट साहनी बुलाई
घर पुर देस राखि रखवारे । हय गज रथ बहु जान सँवारे ।
दुघरी साधि चले ततकाला । किय बिस्राम न मग महिपाला
भोरहि आजु नहाइ प्रयागा । चले जमुनउतरन सब लागा
खबरि लेन हम पठये नाथा । तिन्ह कहि अस महि नायउ माथा
साथ किरात छसातक दीन्हे । मुनिबर तुरत बिदा चर कीन्हे

दो० । सुनत जनकआगमन सब हरषेउ अवधसमाज ।
रघुनन्दनहिं सकोच बड़ सोचबिबस सुरराज । २६२ ॥

चौ० । गरइ गलानि कुटिल कैकेयी । काहि कहै केहि दूषन देयी
अस मन आनि मुदित नर नारी । भयेउ बहोरि रहब दिन चारी
एहि प्रकार गत बासर सोऊ । प्रात नहान लगे सब कोऊ
करि मज्जन पूजहिं नर नारी । गनपति गौरि पुरारि तमारी
रमारमनपद बंदि बहोरी । बिनवहिं अंजलि अंचल जोरी
राजा राम जानकी रानी । आनंदअवधि अवध रजधानी
सुबस बसै फिरि सहित समाजा । भरतहिं राम करहिं जुबराजा
एहि सुख सुधा सींचि सब काहू । देव देहु जगजीवनलाहू

दो० । गुरुसमाज भाइन्ह सहित रामराज पुर होउ ।
अछत राम राजा अवध मरिय माँग सब कोउ । २६३ ॥

चौ० । सुनि सनेहमय पुरजनबानी । निंदहिं जोग बिरति मुनि ज्ञानी
एहि बिधि नित्यकर्म करि पुरजन । रामहिं करहिं प्रनाम पुलकि तन
ऊँच नीच मध्यम नर नारी । लहहिं दरस निज निज अनुहारी
सावधान सबही सनमानहिं । सकल सराहत कृपानिधानहिं
लरिकाई तें रघुबर बानी । पालत नीति प्रीति पहिचानी
सीलसकोचसिंधु रघुराऊ । सुमुख सुलोचन सरलसुभाऊ
कहत रामगुनगन अनुरागे । सब निज भाग सराहन लागे
हम सम पुन्यपुंज जग थोरे । जिन्हहिं राम जानत करि मोरे

दो० । प्रेममगन तेहि समय सब सुनि आवत मिथिलेस ।
सहित सभा संभ्रम उठे रबिकुलकमलदिनेस । २७४ ॥

चौ० । आगे गवन कीन्ह रघुनाथा । भाइ सचिव गुरु पुरजन साथा ॥
गिरिबर दीख जनकपति जबहीं । करि प्रनाम त्यागा रथ तबहीं ॥
रामदरस लालसा उछाह । पथश्रम लेस कलेस न काहु ॥
मन तहं जहं रघुबर बैदेही । बिनु मन तनदुखसुखसुधि केही ॥
आवत जनक चले एहि भांती । सहित समाज प्रेममइमाती ॥
आये निकट देखि अनुरागे । सादर मिलन परसपर लागे ॥
लगे जनक मुनिजनपद बंदन । रिषिन्ह प्रनाम कीन्ह रघुनंदन ॥
भाइन सहित राम मिलि राजहिं । चले लवाइ समेत समाजहिं ॥

दो० । आश्रम सागर सांतरस पूरन पावन पाथ ।
सेन मनहुं करुनासरित लिये जात रघुनाथ । २७५ ॥

चौ० । बोरति ज्ञान बिराग करारे । बचन ससोक मिलत नद नारे ॥
सोच उसास समीर तरंगा । धीरज तटतरुबर कर भंगा ॥
बिषम बिषाद तुरावति धारा । भय भ्रम भंवर अबर्त अपारा ॥
केवट बुध बिद्या बड़ि नावा । सकहिं न खेइ एक नहिं आवा ॥
बनचर कोल्ह किरात बिचारे । थके बिलोकि पथिक हिय हारे ॥
आश्रम उदधि मिली जब जाई । मनहुं उठेउ अंबुधि अकुलाई ॥
सोक बिकल दौ राजसमाजा । रहा न ज्ञान न धीरज लाजा ॥
भूप रूप गुन सील सराही । रोवहिं सोकसिंधु अवगाही ॥

छं० । अवगाहि सोकसमुद्र सोचहिं नारि नर ब्याकुल महा ।
दै दोष सकल सरोष बोलहिं बाम बिधि कीन्हो कहा ॥
सुर सिद्ध तापस जोगिजन मुनि दसा देखि बिदेह की ।
तुलसी न समरथ कोउ जो तरि सकै सरित सनेह की । ११ ॥

सो० । किये अमित उपदेस जहं तहं लोगन्ह मुनिबरन ।
धीरज धरिय नरेस कहेउ बसिष्ठ बिदेह सन । १० ॥

चौ० । जासु ज्ञानरबि भवनिसिनासा । बचन किरन मुनिकमलबिकासा ॥
तेहि कि मोहममता नियराई । यह सियरामसनेहबड़ाई ॥
बिषयी साधक सिद्ध सयाने । त्रिबिध जीव जग बेद बखाने ॥
रामसनेहसरस मन जासू । साधुसभा बड़ आदर तासू ॥
सोह न राम प्रेम बिनु ज्ञाना । करनधार बिनु जिमि जलयाना ॥
मुनि बहु बिधि बिदेह समुझाये । रामघाट सब लोग नहाये ॥
सकल सोकसंकुल नरनारी । सो बासर बीतेउ बिनु बारी ॥
पसु खग मृगन्ह न कीन्ह अहारा । प्रिय परिजन कर कवन बिचारा ॥

दो० । द्वौ समाज निमिराज रघुराज नहाने प्रात ।
बैठे सब बट बिटप तर मन मलीन कृस गात । २६६ ॥

चौ० । जे महिसुर दसरथपुरबासी । जे मिथिलापति नगरनिवासी ॥
हंसबंसगुरु जनकपुरोधा । जिन्ह जग मगु परमारथ सोधा ॥
लगे कहन उपदेस अनेका । सहित धर्म नय बिरति बिबेका ॥
कौसिक कहि कहि कथा पुरानी । समुझाई सब सभा सुबानी ॥
तब रघुनाथ कौसिकहि कहेउ । नाथ कालि जल बिनु सब रहेउ ॥
मुनि कह उचित कहत रघुराई । गयउ बीति दिन पहर अढ़ाई ॥
ऋषिरुख लखि कह तिरहुतिराजू । इहाँ उचित नहिं असन अनाजू ॥
कहा भूप भल सबहि सोहाना । पाइ रजायसु चले नहाना ॥

दो० । तेहि अवसर फल फूल दल मूल अनेक प्रकार ।
लै आये बनचर बिपुल भरि भरि कांवरि भार । २६७ ॥

चौ० । कामद भे गिरि रामप्रसादा । अवलोकत अपहरत बिषादा ॥
सर सरिता बन भूमिबिभागा । जनु उमगत आनंद अनुरागा ॥
बेलि बिटप सब सफल सफूला । बोलत खग मृग अलि अनुकूला ॥
तेहि अवसर बन अधिक उछाहू । त्रिबिध समीर सुखद सब काहू ॥
जाइ न बरनि मनोहरताई । जनु महि करति जनकपहुनाई ॥
तब सब लोग नहाइ नहाई । राम जनक मुनि आयसु पाई ॥
देखि देखि तरुवर अनुरागे । जहँ तहँ पुरजन उतरन लागे ॥
दल फल फूल कंद बिधि नाना । पावन सुंदर सुधा समाना ॥

दो० । सादर सब कहँ रामगुरु पठये भरि भरि भार ।
पूजि पितर सुर अतिथि गुरु लगे करन फलहार । २६८ ॥

चौ० । एहि बिधि बासर बीते चारी । राम निरखि नर नारि सुखारी ॥
दुहुं समाज अस रुचि मन माहीं । बिनु सिय राम फिरब भल नाहीं ॥
सीता राम संग बनबासू । कोटि अमरपुर सरिस सुपासू ॥
परिहरि लषन राम बैदेही । जेहि घर भाव बाम बिधि तेही ॥
दाहिन दैव होइ जब सबहीं । राम समीप बसिय बन तबहीं ॥
मंदाकिनि मज्जन तिहुं काला । रामदरस मुदमंगलमाला ॥
अटन रामगिरि बन तापसथल । असन अमिय सम कंद मूल फल ॥
सुख समेत संबत दुइ साता । पल सम होहिं न जानिय जाता ॥

दो० । एहि सुख जोग न लोग सब कहहिं कहां अस भाग ।
सहज सुभाव समाज दुहुं रामचरन अनुराग । २६९ ॥

चौ० । एहि बिधि सकल मनोरथ करहीं । बचन सप्रेम सुनत मन हरहीं ॥
सीयमातु तेहि समय पठाईं । दासी देखि सुअवसर आईं ॥

प्रातकाल सुनि सब सियबासू । आइ जनकरानी रनिवासू ॥
कौसल्या सादर सनमानी । आसन दीन्ह समय सम आनी ॥
सील सनेह सकल दुहुं ओरा । द्रवहिं देखि सुनि कुलिस कठोरा ॥
पुलक सिथिल तनु बारि बिलोचन । महि नख लिखन लगीं सब सोचन ॥
सब सियरामप्रेम की मूरति । जनु करुना बहु भेष बिसूरति ॥
सीयमातु कह बिधिबुधि बांकी । जिमि पयफेनु फोर पबिटांकी ॥

दो० । सुनिय सुधा देखिय गरल सब करतूति कराल ।
जहं तहं काक उलूक बक मानस सकृत मराल । २८० ॥

चौ० । सुनि ससोच कह देबि सुमित्रा । बिधिगति अति बिपरीत बिचित्रा ॥
जो सृजि पालै हरै बहोरी । बालकेलि सम बिधिमति भोरी ॥
कौसल्या कह दोष न काहू । कर्मबिबस दुख सुख छति लाहू ॥
कठिन कर्मगति जान बिधाता । जो सुभअसुभकर्मफलदाता ॥
ईस रजाइ सीस सबही के । उतपति थिति लय बिषहु अमी के ॥
देबि मोहबस सोचिय बादी । बिधिप्रपंच अस अचल अनादी ॥
भूपतिजियबमरब उर आनी । सोचिय सखि लखि निज हित हानी ॥
सीयमातु कह सत्य सुबानी । सुकृती अवधि अवधपतिरानी ॥

दो० । लषन राम सिय जाहिं बन भल परिनाम न पोच ।
गहबरि हिय कह कौसिला मोहि भरत कर सोच । २८१ ॥

चौ० । ईसप्रसाद असीस तुम्हारी । सुत सुतबधू बिबुध सरिबारी ॥
रामसपथ मैं कीन्हि न काऊ । सो करि सखी कहौं सति भाऊ ॥
भरतसीलगुनबिनयबड़ाई । भायप भगति भरोस भलाई ॥
कहत सारदहु कै मति हीचे । सागर सीप कि जाहिं उलीचे ॥
जानौं सदा भरत कुलदीपा । बारबार मोहि कहेउ महीपा ॥
कसे कनक मनि पारिख पाये । पुरुष परखिये समय सुभाये ॥
अनुचित आजु कहब अस मोरा । सोक सनेह सयानप थोरा ॥
सुनि सुरसरि सम पावनि बानी । भईं सनेह बिकल सब रानी ॥

दो० । कौसल्या कह धीर धरि सुनहु देबि मिथिलेसि ।
को बिबेकनिधिबल्लभहि तुमहि सकै उपदेसि । २८२ ॥

चौ० । रानि राय सन अवसर पाई । अपनी भांति कहब समुझाई ॥
राखिय लखन भरत गवनहिं बन । जौं यह मत मानै महीपमन ॥
तौ भल जतन करब सुबिचारी । मोरे सोच भरत कर भारी ॥
गूढ़ सनेह भरत मन माहीं । रहे नीक मोहि लागत नाहीं ॥
लखि सुभाव सुनि सरल सुबानी । सब भइं मगन करुनरसबानी ॥

नभ प्रसून झरि धन्य धन्य धुनि । सिथिल सनेह सिद्ध जोगी मुनि ॥
सब रनिवास थकित लखि रहेऊ । तब धरि धीर सुमित्रा कहेऊ ॥
देवि दंड युग यामिनि बीती । राममातु सुनि उठी सप्रीती ॥

दो० । बेगि पाय धारिय थलहि कह सनेह सति भाय ।
हमरे तौ अब ईसगति कै मिथिलेस सहाय । २०३ ॥

चौ० । लखि सनेह सुनि बचन बिनीता । जनकप्रिया गहि पांव पुनीता ॥
देवि उचित अस बिनय तुम्हारी । दसरथ घरनि रामम्हतारी ॥
प्रभु अपने नीचहु आदरहीं । अगिनि धूम गिरि सिर तन धरहीं ॥
सेवक राउ कर्म मन बानी । सदा सहाय महेस भवानी ॥
रौरे अंग योग जग को है । दीप सहाय कि दिनकर सोहै ॥
राम जाइ बन करि सुरकाजू । अचल अवधपुर करिहहिं राजू ।
अमर नाग नर रामबाहुबल । सुख बसिहहिं अपने अपने थल ॥
यह सब यागवल्क्य कहि राखा । देवि न होइ मुधा मुनिभाषा ॥

दो० । अस कहि पगु परि प्रेम अति सिय हित बिनय सुनाइ ।
सिय समेत सियमातु तब चली सुआयसु पाइ । २०४ ॥

चौ० । प्रिय परिजनहिं मिली बैदेही । जो जेहि योग भांति तब तेही ।
तापसभेष जानकिहिं देखी । भे सब बिकल बिषाद बिसेषी ॥
जनक रामगुरु आयसु पाई । चले थलहि सिय देखी आई ।
लीन्हि लाइ उर जनक जानकी । पाहुनि पावन प्रेमप्रान की ।
उर उमगेउ अंबुधि अनुरागू । भयउ भूप मन मनहु प्रयागू ।
सियसनेह बट बाढ़त जोहा । तापर रामप्रेम सिसु सोहा ।
चिरंजीवि मुनि ज्ञानबिकल जनु । बूड़त लहेउ बाल अवलंबनु ।
मोहमगन मति नहिं बिदेह की । महिमा सियरघुबरसनेह की

दो० । सियपितुमातु सनेहबस बिकल न सकी संभारि ।
धरनिसुता धीरज धरेउ समय सुधर्म बिचारि । २०५ ॥

चौ० । तापसभेष जनक सिय देखी । भयउ प्रेम परितोष बिसेषी
पुत्रि पवित्र किये कुल दोऊ । सुयस धवल जग कह सब कोऊ
जिति सुरसरि कीरतिसरि तोरी । गवन कीन्ह बिधिअंड करोरी
गंगअवनिथल तीनि बड़ेरे । इहि किये साधुसमाज घनेरे
पितु कह सत्यसनेह सुबानी । सोय सकुचि मन माहं समानी
पुनि पितु मातु लीन्ह उर लाई । सिख आसिष हित दीन्हि सुहाई
कहति न सीय सकुच मन माहीं । इहां बसब रजनी भल नाहीं
लखि रुख रानि जनायउ राऊ । हृदय सराहत सील सुभाऊ

देव प्रबल कुलकुटिलमति देखी । निरखि बिदेहसनेह बिसेखी ॥
रामभक्तिमय भरत निहारे । सुर स्वारथी हहरि हिय हारे ॥
सब कहं राम प्रेममय पेखा । भये अलेख सोचबस लेखा ॥

दो० । राम सनेहसकोचबस कह ससोच सुरराज ।
रचहु प्रपंचहिं पंच मिलि नाहित भयउ अकाज । २८३ ॥

चौ० । सुरन्ह सुमिरि सारदा सराही । देबि देव सरनागत पाही ॥
फेरि भरतमति करि निज माया । पालु बिबुध कुल करि छलछाया ॥
बिबुधबिनय सुनि देबि सयानी । बोली सुर स्वारथ जड़ जानी ॥
मो सन कहहु भरतमति फेरू । लोचन सहस न सूझ सुमेरू ॥
बिधिहरिहरमाया बड़ि भारी । सो न भरतमति सकै निहारी ॥
सो मति मोहि कहत कहु भोरी । चंदिनिकर कि चंडकर चोरी ॥
भरतहृदय सियरामनिवासू । तहं कि तिमिर जहं तरनिप्रकासू ॥
अस कहि सारद गइ बिधिलोका । बिबुध बिकल निसि मानहुं कोका ॥

दो० । सुर स्वारथी मलीनमन कीन्ह कुमंत्र कुठाट ।
रचि प्रपंच माया प्रबल भय भ्रम अरति उचाट । २८४ ॥

चौ० । करि कुचालि सोचत सुरराजू । भरतहाथ सब काज अकाजू ॥
गये जनक रघुनाथ समीपा । सनमाने सब रबिकुलदीपा ॥
समय समाज धर्म अबिरोधा । बोले तब रघुबंसपुरोधा ॥
जनकभरतसंबाद सुनाई । भरत कहावति कही सुहाई ॥
तात राम जस आयसु देहू । सो सब करै मोर मत एहू ॥
सुनि रघुनाथ जोरि जुग पानी । बोले सत्य सरल मृदु बानी ॥
बिद्यमान आपुन मिथिलेसू । मोर कहब सब भांति भदेसू ॥
राउर रायरजायसु होई । राउरि सपथ सही सिर सोई ॥

दो० । राम सपथ सुनि मुनि जनक सकुचे सभा समेत ।
सकल बिलोकहिं भरतमुख बनै न ऊतर देत । २८५ ॥

चौ० । सभा सकुचबस भरत निहारी । रामबंधु धरि धीरज भारी ॥
कुसमय देखि सनेह संभारा । बढ़त बिंध्य जिमि घटज निवारा ॥
सोक कनकलोचन मति छोनी । हरी बिमलगुनगन जगजोनी ॥
भरतबिबेक बराह बिसाला । अनायास उधरी तेहि काला ॥
करि प्रनाम सब कहं करजोरी । राम राउ गुरु साधु निहोरी ॥
छमब आजु अति अनुचित मोरा । कहउं बदन मृदु बचन कठोरा ॥
हिय सुमिरी सारदा सुहाई । मानस ते मुखपंकज आई ॥
बिमल बिबेक धर्म नयसाली । भरतभारती मंजु मराली ॥

दो० । निरखि बिबेकबिलोचनन्हि सिथिल सनेह समाज ।
करि प्रनाम बोले भरत सुमिरि सीय रघुराज ।२८६ ॥

चौ० । प्रभु पितु मातु सुहृद गुरु स्वामी । पूज्य परम हित अंतरजामी ॥
सरल सुसाहिब सीलनिधानू । प्रनतपाल सरबज्ञ सुजानू ॥
समरथ सरनागतहितकारी । गुनगाहक अवगुन अघहारी ।
स्वामि गुसांइहि सरिस गुसांई । मोहि समान मैं स्वामिद्रोहाई ॥
प्रभु पितुबचन मोहबस पेली । आयउं इहां समाज सकेली ॥
जग भल पोच ऊंच अरु नीचू । अमी अमरपद माहुर मीचू ॥
रामरजाय मेटि मन माहीं । देखा सुना कतहुं कोउ नाहीं ॥
सो मैं सब बिधि कीन्हि ढिठाई । प्रभु मानी सनेह सेवकाई ॥

दो० । कृपा भलाई आपनी नाथ कीन्ह भल मोर ।
दूषन भे भूषन सरिस सुयस चारु चहुं ओर ।२८७ ॥

चौ० । राउरि रीति सुबानिबड़ाई । जगत बिदित निगमागम गाई ॥
क्रूर कुटिल खल कुमति कलंकी । नीच निसील निरीस निसंकी ॥
ते सुनि सरन सामुहे आये । सकृत प्रनाम किये अपनाये ॥
देखि दोष कबहुं न उर आने । सुनि गुन साधु समाज बखाने ॥
को साहिब सेवकहि नेवाजी । आपु समान साज सब साजी ॥
निज करतूति न समुझिय सपने । सेवकसकुच सोच उर अपने ॥
सो गुसांइ नहिं दूसर कोपी । भुजा उठाइ कहौं प्रन रोपी ॥
पसु नाचत सुक पाठप्रबीना । गुनगति नट पाठक आधीना ॥

दो० । सो सुधारि सनमानि जन किये साधुसिरमोर ।
को कृपाल बिनु पालिहै बिरदावलिबरजोर ।२८८ ॥

चौ० । सोक सनेह कि बालसुभायें । आयउं राउरजायसु बायें ॥
तबहुं कृपाल हेरि निज ओरा । सबहि भांति भल मानेहु मोरा ॥
देखेउं पाय सुमंगलमूला । जानेउं स्वामि सहज अनुकूला ॥
बड़े समाज बिलोकेउं भागू । बड़ी चूक साहिबअनुरागू ॥
कृपा अनुग्रह अंग अघाई । कीन्हि कृपानिधि सब अधिकाई ॥
राखा मोर दुलार गुसांई । अपने सील सुभाव भलाई ॥
नाथ निपट मैं कीन्ह ढिठाई । स्वामिसमाज सकोच बिहाई ॥
अबिनय बिनय यथारुचि बानी । छमिय देव अति आरत जानी ॥

दो० । सुहृद सुजान सुसाहिबहि बहुत कहब डि़खोरि ।
आयसु देइय देव अब सबय सुधारिय मोरि ।२८९ ॥

चौ० । प्रभुपदपदुमपराग दुहाई । सत्यसुकृतसुखसीम सुहाई ॥
सो करि कहौं हिये अपने की । रुचि जागत सोवत सपने की ॥

सहजसनेह स्वामिसेवकाई । स्वारथ छल फल चारि बिहाई ॥
आज्ञा सम न सुसाहिबसेवा । सो प्रसाद जन पावै देवा ॥
अस कहि प्रेमबिबस भे भारी । पुलक सरीर बिलोचन बारी ॥
प्रभुपदकमल गहे अकुलाई । समय सनेह न सो कहि जाई ॥
कृपासिंधु सनमानि सुबानी । बैठाये समीप गहि पानी ॥
भरतबिनय सुनि देखि सुभाऊ । सिथिल सनेह सभा रघुराऊ ॥

रघुराउ सिथिल सनेह साधुसमाज मुनि मिथिलाधनी ।
मन महं सराहत भरतभायपभक्ति की महिमा घनी ॥
भरतहि प्रसंसत बिबुध बरषत सुमन मानस मलिन से ।
तुलसी बिकल सब लोग सुनि सकुच निसागम नलिन से । १२ ॥

सो० । देखि दुखारी दीन दुहुं समाज नर नारि सब ।
मघवा महा मलीन मुये मारि मंगल चहत । ११ ॥

चौ० । कपटकुचालिसीम सुरराजू । पर अकाज प्रिय आपन काजू ॥
काक समान पाकरिपुरीती । छली मलीन कहुं न परतीती ॥
प्रथम कुमति करि कपटसकेला । सो उचाट सब के सिर मेला ॥
सुरमाया सब लोग बिमोहे । रामप्रेम अतिसय न बिछोहे ॥
भये उचाट सब मन थिर नाहीं । छन बनरुचि छन सदन सोहाहीं ॥
दुबिध मनोगति प्रजा दुखारी । सरितसिंधुसंगम जिमि बारी ॥
दुचित कतहुं परितोष न लहहीं । एक एक सन मर्म न कहहीं ॥
लखि हिय हंसि कह कृपानिधानू । सरिस स्वान मघवा निज बानू ॥

दो० । भरत जनक मुनिगन सचिव साधु सचेत बिहाइ ।
लगी देवमाया सबहि यथायोग जन पाइ । २८० ॥

चौ० । कृपासिंधु लखि लोग दुखारे । निज सनेह सुरपति छल भारे ॥
सभा राउ गुरु महिसुर मंत्री । भरतभक्ति सब की मति यंत्री ॥
रामहिं चितवत चित्र लिखे से । सकुचत बोलत बचन सिखे से ॥
भरतप्रीति नति बिनय बड़ाई । सुनत सुखद बरनत कठिनाई ॥
जासु बिलोकि भक्तिलवलेसू । प्रेम मगन मुनिगन मिथिलेसू ॥
महिमा तासु कहै किमि तुलसी । भक्तिप्रभाव सुमतिहिय हुलसी ॥
आपु छोट महिमा बड़ि जानी । कबिकुलकानि मानि सकुचानी ॥
कहि न सकत गुनरुचि अधिकाई । मतिगति बालबचन की नाईं ॥

दो० । भरतबिमलजस बिमल बिधु सुमति चकोर कुमारि ।
उदित बिमलजनहृदय नभ एकटक रही निहारि । २८१ ॥

चौ० । भरतसुभाव न सुगम निगमहू । लघुमतिचापलता कबि छमहू ॥
कहत सुनत सतिभाव भरत को । सीयरामपद होइ न रत को ॥

चौ० । कहत धर्म इतिहास सप्रीती । भयेउ भोर निसि सो सुख बीती ॥
निषु निषादहि भरत दोउ भाई । राम अत्रिगुरु आयसु पाई ॥
सहित समाज साज सब सादे । चले रामबन अटन पयादे ॥
कोमल चरन चलत बिनु पनहीं । भै मृदु भूमि सकुचि मनमनहीं ॥
कुस कंटक कांकरी कुराई । कटुक कठोर कुबस्तु दुराई ॥
महि मंजुल मृदु मारग कीन्हे । बहत समीर त्रिबिध सुख लीन्हे ॥
समन बरषि सुर घन करि छाहीं । बिटप फूल फल तृन मृदुलाहीं ॥
मृग बिलोकि खग बोलि सुबानी । सेवहिं सकल राम प्रिय जानी ॥

दो० । सुलभ सिद्धि सब प्राकृतहुं राम कहत जमुहात ।
रामप्रानप्रिय भरत कहं यह न होइ बड़ि बात । २९९ ॥

चौ० । एहि बिधि भरत फिरत बन माहीं । नेम प्रेम लखि मुनि सकुचाहीं ॥
पुन्य जलास्रय भूमिबिभागा । खग मृग तरु तृन गिरि बन बागा ॥
चारु बिचित्र पबित्र बिसेषी । बूझत भरत दिव्य सब देषी ॥
सुनि मन मुदित कहत रिषिराजू । हेतु नाम गुन पुन्यप्रभाजू ॥
कतहुं निमज्जन कतहुं प्रनामा । कतहुं बिलोकत बन अभिरामा ॥
कतहुं बैठि मुनिआयसु पाई । सुमिरत सीय सहित दोउ भाई ॥
देखि सुभाव सनेह सुसेवा । देहिं असीस मुदित बन देवा ॥
फिरहिं गये दिन पहर अढ़ाई । प्रभुपदकमल बिलोकहिं आई ॥

दो० । देखे थल तीरथ सकल भरत पांच दिन मांझ ।
कहत सुनत हरिहरसुयस गयउ दिवस भइ सांझ । ३०० ॥

चौ० । भोर न्हाइ सब जुरा समाजू । भरत भूमिसुर तिरहुतिराजू ॥
भल दिन आजु जानि मन माहीं । राम कृपाल कहत सकुचाहीं ॥
गुरु नृप भरत सभा अवलोकी । सकुचि राम फिरि अवनि बिलोकी ॥
सील सराहि सभा सब सोची । कहुं न राम सम स्वामि सकोची ॥
भरत सुजान राम रुख देषी । उठि सप्रेम धरि धीर बिसेषी ॥
करि दंडवत कहत कर जोरी । राखी नाथ सकल रुचि मोरी ॥
मोहि लगि सबहि सहेउ संतापू । बहुत भांति दुख पावा आपू ॥
अब गुसांइ मोहि देउ रजाई । सेवौं अवध अवधि लगि जाई ॥

दो० । जेहि उपाय पुनि पाय जन देखिय दीनदयाल ।
सो सिख देइय अवधि लगि कोसलपाल कृपाल । ३०१ ॥

चौ० । पुरजन परिजन प्रजा गुसांई । सब सुचि सरस सनेह सगाई ॥
राउर बदि भल भवदुखदाहू । प्रभु बिनु बादि परमपदलाहू ॥
स्वामि सुजान जानि सबही की । रुचि लालसा रहनि जन जी की ॥

प्रनतपाल पालहिं सब काहू । देव दुहूं दिसि ओर निबाहू ॥
अब मोहि सब बिधि भूरि भरोसो । किये बिचार न सोच खरोसो ॥
आरति मोरि नाथ कर छोहू । दुहूं मिलि कीन्ह ढीठ हठि मोहू ॥
यह बड़ दोष दूरि करि स्वामी । तजि सकोच सिखइय अनुगामी ॥
भरतबिनय सुनि सबहिं प्रसंसा । छीर नीर बिबरन गति हंसा ॥

दो० । दीनबंधु सुनि बंधुके बचन दीन छलहीन ।
देस काल अवसर सरिस बोले राम प्रबीन । ३०२ ॥

चौ० । तात तुम्हारि मोरि परिजन की । चिन्ता गुरुहि नृपहि घर बन की ॥
माथे पर गुरु मुनि मिथिलेसू । हमहिं तुमहिं सपनेहुं न कलेसू ॥
मोर तुम्हार परमपुरुषारथ । स्वारथ सुजस धरम परमारथ ॥
पितुआयसु पालिय दुहुं भाई । लोक बेद भल भूपभलाई ॥
गुरु पितु मातु स्वामि सिख पाले । चलत सुमगु पगु परत न खाले ॥
अस बिचारि सब सोच बिहाई । पालहु अवध अवधि भरि जाई ॥
देस कोस परिजन परिवारू । गुरुपदरजहि लाग छरभारू ॥
तुम मुनि मातु सचिव सिख मानी । पालहु पुहुमि प्रजा रजधानी ॥

दो० । मुखिआ मुख सो चाहिये खान पान को एक ।
पालै पोषै सकल अंग तुलसी सहित बिबेक । ३०३ ॥

चौ० । राजधर्म सरबस इतनोई । जिमि मन मांह मनोरथ गोई ॥
बंधुप्रबोध कीन्ह बहु भांती । बिनु अधार मन तोष न सांती ॥
भरतसील गुरु सचिव समाजू । सकुचसनेहबिबस रघुराजू ॥
प्रभु करि कृपा पांवरी दीन्ही । सादर भरत सीस धरि लीन्ही ॥
चरनपीठ करुनानिधान के । जनयुगजामिक प्रजाप्रान के ॥
संपुट भरतसनेहरतन के । आखर युग जनु जीवजतन के ॥
कुलकपाट कर कुसलकरम के । बिमल नयन सेवा सुधर्म के ॥
भरत मुदित अवलंब लहे ते । अस सुख जस सियराम रहे ते ॥

दो० । मांगेउ बिदा प्रनाम करि राम लिये उर लाइ ।
लोग उचाटे अमरपति कुटिल कुअवसर पाइ । ३०४ ॥

चौ० । सो कुचालि सब कहं भइ नीकी । अवधि आस सम जीवन जी की ॥
नतरु लखन सियरामबियोगा । हहरि मरत सब लोग कुरोगा ॥
रामकृपा अवरेब सुधारी । बिबुधधार भइ गुनद गोहारी ॥
भेंटत भुज भरि भाइ भरत सो । रामप्रेमरस कहि न परत सो ॥
तन मन बचन उमगि अनुरागा । धीरधुरंधर धीरज त्यागा ॥
बारिजलोचन मोचत बारी । देखि दसा सुरसभा दुखारी ॥
मुनिगन गुरुजन धीर जनक से । ज्ञानअनल मन कसे कनक से ॥

जे बिरंचि निर्लेप उपाये । पदुमपत्र जिमि जलज जाये ॥

दो० । तेउ बिलोकि रघुबर भरत प्रीति अनूप अपार ।
भये मगन मन तन बचन सहित बिराग बिचार । ३०५ ॥

चौ० । जहां जनक गुरुगति मति भोरी । प्राकृतप्रीति कहत बड़ि खोरी ॥
बरनत रघुबरभरतबियोगू । सुनि कठोर कबि जानिहि लोगू ॥
सो सकोचबस अकथ सुबानी । समय सनेह सुमिरि सकुचानी ॥
भेंटि भरत रघुबर समुझाये । पुनि रिपुदमन हरषि हिय लाये ॥
सेवक सचिव भरतरुख पाई । निज निज काज लगे सब जाई ॥
सुनि दारुन दुख दुहूं समाजा । लगे चलन के साजन साजा ॥
प्रभुपदपद्म बंदि दौ भाई । चले सीस धरि रामरजाई ॥
मुनि तापस बन देव निहोरी । सब सनमानि बहोरि बहोरी ॥

दो० । लखनहि भेंटि प्रनाम करि सिर धरि सियपदधूरि ।
चले सप्रेम असीस सुनि सकलसुमंगलमूरि । ३०६ ॥

चौ० । सानुज राम नृपहि सिर नाई । कीन्हि बहुत बिधि बिनय बड़ाई ॥
देव दयाबस बड़ दुख पायेउ । सहित समाज काननहि आयेउ ॥
पुर पग धारिय देइ असीसा । कीन्ह धीर धरि गमन महीसा ॥
मुनि महिदेव साधु सनमाने । बिदा किये हरि हर सम जाने ॥
सासु समीप गए दौ भाई । फिरे बंदि पद आसिष पाई ॥
कौसिक बामदेव जाबाली । परिजन पुरजन सचिव सुचाली ॥
यथाजोग करि बिनय प्रनामा । बिदा किये सब सानुज रामा ।
नारि पुरुष लघु मध्य बड़ेरे । सब सनमानि कृपानिधि फेरे

दो० । भरतमातुपद बंदि प्रभु सुचि सनेह मिलि भेंटि ।
बिदा कीन सजि पालकी सकुच सोच सब मेटि । ३०७

चौ० । परिजन मातु पितहि मिलि सीता । फिरी प्रानप्रियप्रेमपुनीता
करि प्रनाम भेंटी सब सासू । प्रीति कहत कबि हिय न हुलासू ॥
सुनि सिख अभिमत आसिष पाई । रही सीय दुहुं प्रीति समाई ॥
रघुपति पटु पालकी मंगाई । करि प्रबोध सब मातु चढ़ाई ॥
बार बार हिलि मिलि दौ भाई । सम सनेह जननी पहुंचाई ॥
साजि बाजि गज बाहन नाना । भूप भरत दल कीन्ह पयाना ॥
हृदय राम सिय लखन समेता । चले जाहिं सब लोग अचेता ॥
बसह बाजि गज पसु हिय हारे । चले जाहिं परबस मनमारे ॥

दो० । गुरुगुरुतियपद बंदि प्रभु सीता लखन समेत ।
फिरे हर्ष बिसमय सहित आये परननिकेत । ३०८ ॥

चौ० । बिदा कीन्ह सनमानि निषादू । चलेउ हृदय बड़ बिरह बिषादू ॥

कोल्ह किरात भिल्ल बनबासी । फेरे फिरे जोहारि जुहारी ॥
प्रभु सिय लखन बैठि बटछाहीं । प्रियपरिजनबियोग बिलखाहीं ॥
भरत सनेह सुभाव सुबानी । प्रिया अनुज सन कहत बखानी ॥
प्रीति प्रतीति बचन मन करनी । श्रीमुख राम प्रेमबस बरनी ॥
तेहि अवसर खग मृग जलमीना । चित्रकूट चर अचर मलीना ॥
बिबुधबिलोकि दसा रघुबर की । बरषि सुमन कहि गति घर घर की ॥
प्रभु प्रनाम करि दीन्ह भरोसो । चले मुदित मन डर न खरोसो ॥

दो० । सानुज सीय समेत प्रभु राजत परनकुटीर ।
भक्ति ग्यान बैराग्य जनु सोहत धरे सरीर । ३०९ ॥

चौ० । मुनि महिसुर गुरु भरत भुआलू । रामबिरह सब साज बिहालू ॥
प्रभुगुनग्राम गनत मन माहीं । सब चुपचाप चले मग जाहीं ॥
जमुना उतरि पार सब भयऊ । सो बासर बिनु भोजन गयऊ ॥
उतरि देवसरि दूसर बासू । रामसखा सब कीन्ह सुपासू ॥
सई उतरि गोमती नहाये । चौथे दिवस अवधपुर आये ॥
जनक रहे पुर बासर चारी । राजकाज सब साज सँभारी ॥
सौंपि सचिव गुरु भरतहि राजू । तिरहुति चले साजि सब साजू ॥
नगरनारिनर गुरुसिख मानी । बसे सुखेन रामरजधानी ॥

दो० । रामदरस लगि लोग सब करत नेम उपबास ।
तजि तजि भूषन भोग सुख जिअत अवधि की आस । ३१० ॥

चौ० । सचिव सुसेवक भरत प्रबोधे । निज निज काज पाइ सिख ओधे ॥
पुनि सिख दीन्ह बोलि लघु भाई । सौंपी सकल मातुसेवकाई ॥
भूसुर बोलि भरत कर जोरे । करि प्रनाम बय बिनय निहोरे ॥
ऊंच नीच कारज भल पोचू । आयसु देब न करब सकोचू ॥
परिजन पुरजन प्रजा बुलाये । समाधान करि सुबस बसाये ॥
सानुज गे गुरुगेह बहोरी । करि दंडवत कहत कर जोरी ॥
आयसु होइ तो रहौं सनेमा । बोले मुनि तनु पुलकि सप्रेमा ॥
समुझब कहब करब तुम जोई । धर्मसार जग होइहि सोई ॥

दो० । सुनि सिख पाइ असीस बड़ि गनक बोलि दिन साधि ।
सिंहासन प्रभुपादुका बैठारी निरुपाधि । ३११ ॥

चौ० । राममातुगुरुपद सिर नाई । प्रभुपदपीठरजायसु पाई ॥
नंदिग्राम करि परनकुटीरा । कीन्ह निवास धर्मधुरधीरा ॥
जटाजूट सिर मुनिपटधारी । महि खनि कुससाथरी सँवारी ॥
असन बसन बासन ब्रत नेमा । करत कठिन रिषिधर्म सप्रेमा ॥
भूषन बसन भोग सुख भूरी । मन तन बचन तजे तृन तूरी ॥
अवधराज सुरराज सिहाहीं । दसरथधन सुनि धनद लजाहीं ॥
तेहि पुर बसत भरत बिनु रागा । चंचरीक जिमि चंपक ॥

रमा बिलास रामअनुरागी । तजत बमन जिमि नर बड़भागी ॥

दो० । रामप्रेमभाजन भरत बड़ो न यह करतूति ।
चातक हंस सराहियत टेकबिबेकबिभूति ।३१७॥

चौ० । देह दिनहिं दिन दूबरि होई । घट न तेज बल मुखछबि सोई ॥
नित नव रामप्रेमप्रनपीना । बढ़त धर्मदल मन न मलीना ॥
जिमि जल निघटत सरद प्रकासे । बिलसत बेत सुबनज बिकासे ॥
सम दम संयम नेम उपासा । नखत भरतहिय बिमल अकासा ॥
ध्रुव बिस्वास अवधि राकासी । स्वामिसुरति सुरबीथि बिकासी ॥
रामप्रेम बिधु अचल अदोषा । सहित समाज सोह नित चोखा ॥
भरतरहनि समुझनि करतूती । भक्ति बिरति गुन बिमल बिभूती ॥
बरनत सकल सुकबि सकुचाहीं । सेषगनेसगिरागम नाहीं ॥

दो० । नित पूजत प्रभुपांवरी प्रीति न हृदय समाति ।
मांगि मांगि आयसु करत राजकाज बहु भांति ।३१८॥

चौ० । पुलक गात हिय सिय रघुबीरू । जीह नाम जपु लोचन नीरू ॥
लषन राम सिय कानन बसहीं । भरतभौन बसि तप तनु कसहीं ॥
दोउ दिसि समुझि कहत सब लोगू । सब बिधि भरत सराहनयोगू ॥
सुनि ब्रत नेम साधु सकुचाहीं । देखि दसा मुनिराज लजाहीं ॥
परम पुनीत भरतआचरनू । मधुर मंजु मुदमंगलकरनू ॥
हरन कठिन कलिकलुष कलेसू । महामोह निसि दलन दिनेसू ॥
पापपुंज कुंजर मृगराजू । समन सकल संतापसमाजू ॥
जनरंजन भंजन भवभारू । रामसनेह सुधाकरसारू ॥

छं० । सियरामप्रेमपियूषपूरन होत जन्म न भरत को ।
मुनिमन अगम यम नियम सम दम बिषम ब्रत आचरत को ॥
दुखदाह दारिद दंभ दूषन सुयसमिस अपहरत को ।
कलिकाल तुलसी से सठहि हठि रामसनमुख करत को ।१३॥

सो० । भरतचरित करि नेम तुलसी जे सादर सुनहिं ।
सीयरामपद प्रेम अवसि होइ भवरस बिरति ।१२॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषबिध्वंसने बिमलबिज्ञानबैराग्यसम्पादनो नाम तुलसीकृत अयोध्याकाण्ड द्वितीयः सोपानः समाप्तः ॥

बनारस मेडिकल हाल् के छापे खाने में छापी गई । श्री जे० जे० माइकल प्रिन्टर
सन् १८९१ ईसवी ॥

# अथ अरण्यकाण्ड ॥

श्लोक ॥

मूलं धर्मतरोर्विवेकजलधेः पूर्णेन्दुमानन्ददं ।
वैराग्याम्बुजभास्करं ह्यघहरं ध्वान्तापहं तापहं ॥
मोहाम्भोधरपुञ्जपाटनविधौ खे संभवं शङ्करम् ।
वन्दे ब्रह्मकुलं कलङ्कशमनं श्रीरामभूपप्रियम ॥ १ ॥
सान्द्रानन्दपयोदसौभगतनुम्पीताम्बरं सुन्दरम् ।
पाणौ बाणशरासनं कटिलसत्तूणीरभारं वरम् ॥
राजीवायतलोचनं धृतजटाजूटेन संशोभितम् ।
सीतालक्ष्मणसंयुतं पथिगतं रामाभिरामं भजे ॥ २ ॥

सो० । उमा रामगुन गूढ़ पंडित मुनि पावहिं बिरति ।
पावहिं मोह बिमूढ़ जे हरिबिमुख न धर्मरति । १ ॥

चौ० । पुरनरभरतप्रीति मैं गाई । मति अनुरूप अनूप सुहाई ॥
अब प्रभुचरित सुनहु अति पावन । करत जे बन सुरनरमुनिभावन ॥
एक बार चुनि कुसुम सुहाये । निज कर भूषन राम बनाये ॥
सीतहिं पहिराये प्रभु सादर । बैठे फटिकसिला पर सुंदर ॥
सुरपतिसुत धरि बायसबेषा । सठ चाहत रघुपतिबल देषा ॥
जिमि पिपीलिका सागर थाहा । महामंदमति पावन चाहा ॥
सीताचरन चोंच हति भागा । मूढ़ मंदमतिकारन कागा ॥
चला रुधिर रघुनायक जाना । सींकधनुषसायक संधाना ॥

दो० । अति कृपाल रघुनायक सदा दीन पर नेह ।
ता सन आइ कीन्ह छल मूरख अवगुनगेह । १ ॥

चौ० । प्रेरित मंत्र ब्रह्मसर धावा । चला भाजि बायस भय पावा ॥
धरि निज रूप गयउ पितु पाहीं । राम बिमुख राखा तेहि नाहीं ॥
भा निरास उपजी मन त्रासा । यथा चक्रभय रिषि दुर्बासा ॥
ब्रह्मधाम सिवपुर सब लोका । फिरा स्रमित ब्याकुल भय सोका ॥

काहू बैठन कहा न ओही । राखि को सकै राम कर द्रोही ॥
मातु मृत्यु पितु समन समाना । सुधा होइ बिष सुनु हरिजाना ॥
मित्र करै सत रिपु कै करनी । ता कहँ बिबुधनदी बैतरनी ॥
सब जग ताहि अनल तें ताता । जो रघुबीर बिमुख सुनु भ्राता ॥
नारद देखा बिकल जयंता । लागि दया कोमलचित संता ॥
पठवा तुरत राम पहं ताही । कहेसु पुकारि प्रनतहित पाही ॥
आतुर सभय गहेसि पद जाई । त्राहि त्राहि दयाल रघुराई ॥
अतुलित बल अतुलित प्रभुताई । मैं मतिमंद जानि नहिं पाई ॥
निजकृत कर्मजनित फल पायेउं । अब प्रभु पाहि सरन तकि आयेउं ॥
सुनि कृपालु अति आरतबानी । एकनयन करि तजा भवानी ॥

सो० । कीन्ह मोहबस द्रोह यद्यपि तेहि कर बध उचित ।
प्रभु छाड़ेउ करि छोह को कृपालु रघुबीर सम । २ ॥

चौ० । रघुपति चित्रकूट बसि नाना । चरित किए श्रुति सुधा समाना ॥
बहुरि राम अस मन अनुमाना । होइहि भीर सबहि मोहि जाना ॥
सकल मुनिन्ह सन बिदा कराई । सीता सहित चले दोउ भाई ॥
अत्रि के आस्रम जब प्रभु गयऊ । सुनत महा मुनि हरषित भयऊ ॥
पुलकितगात अत्रि उठि धाये । देखि राम आतुर चलि आये ॥
करत दंडवत मुनि उर लाये । प्रेमबारि दोउ जन अन्हवाये ॥
देखि रामछबि नयन जुड़ाने । सादर निज आस्रम तब आने ॥
करि पूजा कहि बचन सुहाये । दिये मूल फल प्रभुमन भाये ॥

सो० । प्रभु आसन आसीन भरि लोचन सोभा निरखि ।
मुनिबर परम प्रबीन जोरि पानि अस्तुति करत । ३ ॥

छं० । नमामि भक्तवत्सलं कृपालु शीलकोमलं ।
भजामि ते पदाम्बुजं अकामिनां स्वधामदं ॥
निकामश्यामसुंदरं भवाम्बुनाथमंदरं ।
प्रफुल्लकंजलोचनं मदादिदोषमोचनं ॥
प्रलंबबाहुबिक्रमं प्रभोऽप्रमेयवैभवं ।
निषंग चाप सायकं धरं त्रिलोकनायकं ॥
दिनेशवंशमंडनं महेशचापखंडनं ।
मुनींद्रसंतरंजनं सुरारिवृन्दभंजनं ॥
मनोजवैरिवंदितं अजादिदेवसेवितं ।
विशुद्धबोधविग्रहं समस्तदूषणापहं ॥
नमामि इंदिरापतिं सुखाकरं सतां गतिं ।
भजे सशक्तिसानुजं शचीपतिप्रियानुजं ॥

त्वदंघ्रिमूल ये नराः भजंति हीनमत्सराः ।
पतंति नो भवार्णवे वितर्कवीचिसंकुले ॥
विविक्तवासिनः सदा भजंति मुक्तये मुदा ।
निरस्य इंद्रियादिकं प्रयांति ते गतिं स्वकं ॥
त्वमेकमद्भुतं प्रभुं निरीहमीश्वरं विभुं ।
जगद्गुरुं च शाश्वतं तुरीयमेवकेवलं ॥
भजामि भाववल्लभं कुयोगिनां सुदुर्लभं ।
स्वभक्तकल्पपादपं समस्तसेव्यमन्वहं ॥
अनूपरूपभूपतिं नतोऽहमुर्विजापतिं ।
प्रसीद मे नमामि ते पदाब्जभक्ति देहि मे ॥
पठंति ये स्तवं इदं नरादरेण ते पदं ।
व्रजंति नात्र संशयः त्वदीयभक्तिसंयुतः १ ॥

दो० । बिनती करि मुनि नाइ सिर कह कर जोरि बहोरि ।
चरनसरोरुह नाथ जनि कबहुँ तजै मति मोरि । २ ॥

चौ० । अनुसुइया के पद गहि सीता । मिली बहोरि सुसील बिनीता ॥
रिषिपतिनी मन सुख अधिकाई । आसिष देइ निकट बैठाई ॥
दिव्य बसन भूषन पहिराये । जे नित नूतन अमल सुहाये ॥
कह रिषिबधू सरस मृदु बानी । नारि धर्म कछु ब्याज बखानी ॥
मातु पिता भ्राता हितकारी । मितप्रद सब सुनु राजकुमारी ॥
अमितदानि भर्ता बैदेही । अधम सो नारि जो सेव न तेही ॥
धीरज धर्म मित्र अरु नारी । आपदकाल परखिअहि चारी ॥
बृद्ध रोगबस जड धनहीना । अंध बधिर क्रोधी अति दीना ॥
ऐसेहु पति कर किये अपमाना । नारि पाव जमपुर दुख नाना ॥
एकै धर्म एक ब्रत नेमा । काय बचन मन पतिपद प्रेमा ॥
जग पतिब्रता चारि बिधि अहहीं । बेद पुरान संत सब कहहीं ॥
उत्तम के अस बस मन माहीं । सपनेहु आन पुरुष जग नाहीं ॥
मध्यम परपति देखै कैसे । भ्राता पिता पुत्र निज जैसे ॥
धर्म बिचारि समुझि कुल रहई । सो निकिष्ट तिय स्रुति अस कहई ॥
बिनु अवसर भय तें रह जोई । जानेहु अधम नारि जग सोई ॥
पतिबंचक परपति रति करई । रौरव नरक कल्प सत परई ॥
छन सुख लागि जनम सत कोटी । दुख न समुझ तेहि सम को खोटी ॥
बिनु स्रम नारि परम गति लहई । पतिब्रत धर्म छाडि छल गहई ॥
पति प्रतिकूल जनमि जहँ जाई । बिधवा होइ पाइ तरुनाई ॥

चौ० । मुनिहिं राम बहु भांति जगावा । जाग न ध्यानजनित सुख पावा ॥
भूपरूप तब राम दुरावा । हृदय चतुर्भुजरूप दिखावा ॥
मुनि अकुलाइ उठा पुनि कैसे । बिकल हीनमनि फनि बर जैसे ॥
आगे देखि राम तनुस्यामा । सीता अनुज सहित सुखधामा ॥
परेउ लकुट इव चरनन्हि लागी । प्रेममगन मुनिबर बड़भागी ॥
भुज बिसाल गहि लिये उठाई । परम प्रीति राखे उर लाई ॥
मुनिहिं मिलत इमि सोह क्रपाला । कनकतरुहिं जिमि भेंटु तमाला ॥
रामबदन बिलोकि मुनि ठाढ़ा । मानहुं चित्र मांझ लिखि काढ़ा ॥

दो० । तब मुनि हृदय धीर धरि गहि पद बारहिंबार ।
निज आस्रम प्रभु आनि करि पूजा बिबिध प्रकार । ७ ॥

चौ० । कह मुनि प्रभु सुनु बिनती मोरी । अस्तुति करौं कवनि बिधि तोरी ॥
महिमा अमित मोरि मति थोरी । रबिसन्मुख खद्योतअंजोरी ॥
स्याम तामरसदाम सरीरं । जटामुकुट परिधन मुनिचीरं ॥
पानि चाप सर कटि तूनीरं । नौमि निरंतर स्रीरघुबीरं ॥
मोहबिपिन घन दहन क्रसानुं । संत सरोरुहकानन भानुं ॥
निसिचरकरिबरूथ मृगराजं । त्रातु सदा नो भवखग बाजं ॥
अरुननयनराजीव सुवेसं । सीतानयनचकोर निसेसं ॥
हरहृदिमानस राजमरालं । नौमि राम उरबाहुबिसालं ॥
संसयसर्प ग्रसन उरगादं । समन सुकर्कस तर्क बिषादं ॥
भवभंजन रंजन सुरयूथं । त्रातु सदा नो क्रपाबरूथं ॥
निर्गुन सगुन बिषम सम रूपं । ग्यानगिरागोतीतमरूपं ॥
अमल अखिलमनवद्यमपारं । नौमि राम भंजन महिभारं ॥
भक्त कल्पपादपआरामं । तर्जन क्रोधलोभमदकामं ॥
अति नागर भवसागरसेतुं । त्रातु सदा दिनकरकुलकेतुं ॥
अतुलितभुजप्रताप बलधामं । कलिमलबिपुलबिभंजन नामं ॥
धर्मबर्म नर्मद गुनग्रामं । संतत शं तनोतु मम रामं ॥
यदपि बिरज ब्यापक अबिनासी । सब के हृदय निरंतरबासी ॥
तदपि अनुज स्री सहित खरारी । बसतु मनसि मम काननचारी ॥
जे जानहिं ते जानहु स्वामी । सगुन अगुन उरअंतरजामी ॥
जो कोसलपति राजिवनयना । करौ सो राम हृदय मम अयना ॥
अस अभिमान जाइ जनि भोरे । मैं सेवक रघुपति पति मोरे ॥
सुनि मुनिबचन राम मन भाये । बहुरि हरषि मुनिबर उर लाये ॥
परम प्रसन्न जानु मुनि मोही । जो बर मांगु देउं सो तोही ॥
मुनि कह मैं बर कबहुं न जांचा । समुझि न परै झूठ का सांचा ॥

…महिं सोक लागे रघुराई । सो मोहि देहु दाससुखदाई ॥
…बिरल भक्ति बिरति बिज्ञाना । होहु सकलगुनज्ञाननिधाना ॥
…भु जो दीन्ह सो बर मैं पावा । अब सो देहु मोहि जो भावा ॥

…। अनुज जानकी सहित प्रभु चापबानधर राम ।
मम हियगगन इंदु इव बसहु सदानिःकाम । ८ ॥

… । एवमस्तु कहि रमानिवासा । हरषि चले कुंभजऋषि पासा ॥
बहुत दिवस गुरुदरसन पाये । भये मोहिं एहि आस्रम आये ॥
अब प्रभु संग जाउं गुरु पाहीं । तुम कहं नाथ निहोरा नाहीं ॥
देखि कृपानिधि मुनिचतुराई । लिये संग बिहंसे दोउ भाई ॥
पंथ कहत निज भगति अनूपा । मुनिआस्रम पहुंचे सुरभूपा ॥
तुरत सुतीछन गुरु पहं गयऊ । करि दंडवत कहत अस भयऊ ॥
नाथ कोसलाधीस कुमारा । आये मिलन जगतआधारा ॥
राम अनुज समेत बैदेही । निसिदिन देव जपतहहु जेही ॥
सुनत अगस्ति तुरत उठि धाये । हरि बिलोकि लोचन जल छाये ॥
मुनिपदकमल परे दोउ भाई । ऋषि अति प्रीति लिये उर लाई ॥
सादर कुसल पूछि मुनि ज्ञानी । आसन पर बैठारे आनी ॥
पुनि करि बहु प्रकार प्रभुपूजा । मोहि सम भागवंत नहिं दूजा ॥
जहं लगि रहे अपर मुनिवृन्दा । हर्षे सब बिलोकि सुखकन्दा ॥

० । मुनिसमूह महं बैठे सन्मुख सब की ओर ।
सरदइंदु तन चितवत मानहु निकर चकोर । ८ ॥

१० । तब रघुबीर कहा मुनि पाहीं । तुम सन प्रभु दुराउ कछु नाहीं ॥
तुम जानहु जेहि कारन आयेउं । ता तें तात न कहि समुझायेउं ॥
अब सो मंत्र देहु प्रभु मोही । जेहि प्रकार मारौं मुनिद्रोही ॥
मुनि मुसकाने सुनि प्रभुबानी । पूछेहु नाथ मोहि का जानी ॥
तुम्हरे भजन प्रभाव अघारी । जानौं महिमा कछुक तुम्हारी ॥
ऊमरि तरु बिसाल तव माया । फल ब्रह्मांड अनेक निकाया ॥
जीव चराचर जंतु समाना । भीतर बसहिं न जानहिं आना ॥
ते फलभच्छक कठिन कराला । तव भय डरत सदा सोउ काला ॥
ते तुम सकललोकपति साईं । पूछेहु मोहि मनुज की नाईं ॥
यह बर मागौं कृपानिकेता । बसहु हृदय श्री अनुज समेता ॥
अबिरल भक्ति बिरति सतसंगा । चरनसरोरुह प्रीति अभंगा ॥
यद्यपि ब्रह्म अखंड अनंता । अनुभवगम्य भजहिं जेहि संता ॥
अस तव रूप बखानौं जानौं । फिरि फिरि सगुन ब्रह्म रति मानौं ॥
संतत दासन्ह देहु बड़ाई । ता तें मोहि पूछेहु रघुराई ॥

है प्रभु परम मनोहर ठाऊं । पावन पंचवटी तेहि नाऊं ॥
दंडकवन पुनीत प्रभु करहू । उग्र स्राप मुनिबर के हरहू ॥
बास करहु तहं रघुकुलराया । कीजै सकल मुनिन्ह पर दाया ॥
चले राम मुनिआयसु पाई । तुरतहि पंचवटी नियराई ॥

दो० । गीधराज सों भेट भइ बहुबिधि प्रीति बढ़ाइ ।
गोदावरी निकट प्रभु रहे परनगृह छाइ । १० ॥

चौ० । जब तें राम कीन्ह तहं बासा । सुखी भये मुनि बीती त्रासा ॥
गिरि बन नदी ताल छबि छाये । दिन दिन प्रति अति होहिं सुहाये ॥
खगमृगबृन्द अनंदित रहहीं । मधुप मधुर गुंजत छबि लहहीं ॥
सो बन बरनि न सक अहिराजा । जहां प्रगट रघुबीर बिराजा ॥
एकबार प्रभु सुख आसीना । लछिमन बचन कहे छलहीना ॥
सुरनरमुनिसचराचरसाईं । मैं पूछौं निज प्रभु की नाईं ॥
मोहि समुझाइ कहहु सोइ देवा । सब तजि करौं चरनरजसेवा ॥
कहहु ज्ञान बिराग अरु माया । कहहु सो भक्ति करहु जेहि दाया ॥

दो० । ईस्वर जीवहि भेद प्रभु सकल कहहु समुझाइ ।
जा तें होइ चरन रति सोक मोह भ्रम जाइ । ११ ॥

चौ० । थोरे महं सब कहौं बुझाई । सुनहु तात मति मन चित लाई ॥
मैं अरु मोर तोर तैं माया । जेहि बस कीन्हे जीवनिकाया ॥
गो गोचर जहं लगि मन जाई । सो सब माया जानेहु भाई ॥
तेहि कर भेद सुनहु तुम सोऊ । बिद्या अपर अबिद्या दोऊ ॥
एक दुष्ट अतिसय दुखरूपा । जा बस जीव परा भवकूपा ॥
एक रचै जग गुनबस जाके । प्रभु प्रेरित नहिं निज बल ता के ॥
ज्ञान मान जहं एकौ नाहीं । देखत ब्रह्म समान सब माहीं ॥
कहिय तात सो परम बिरागी । तृन सम सिद्धि तीनि गुन त्यागी ॥

दो० । माया ईस न आपु कहं जान कहिय सो जीव ।
बंधमोच्छप्रद सर्बपर मायाप्रेरक सीव । १२ ॥

चौ० । धर्म तें बिरति योग तें ज्ञाना । ज्ञान मोच्छप्रद बेद बखाना ॥
जा तें बेगि द्रवौं मैं भाई । सो मम भक्ति भक्तसुखदाई ॥
सो स्वतंत्र अवलंब न आना । तेहि आधीन ज्ञान बिज्ञाना ॥
भक्ति तात अनुपम सुखमूला । मिलै जो संत होहिं अनुकूला ॥
भक्ति के साधन कहौं बखानी । सुगम पंथ मोहि पावहिं प्रानी ॥
प्रथमहिं बिप्रचरन अति प्रीती । निज निज कर्म निरत स्रुतिरीती ॥
यह कर फल पुनि बिषयबिरागा । तब मम धरम उपज अनुरागा ॥

श्रवनादिक नव भक्ति दिढ़ाहीं । मम लीला रति अति मन माहीं ॥
संतचरनपंकज अति प्रेमा । मन क्रम बचन भजन दृढ़नेमा ॥
गुरु पितु मातु बंधु पति देवा । सब मोहि कहं जानै दृढ़ सेवा ॥
मम गुन गावत पुलक सरीरा । गदगदगिरा नयन बह नीरा ॥
काम आदि मद दंभ न जा के । तात निरंतर बस मैं ता के ॥

दो० । बचन कर्म मन मोरि गति भजन करहिं निःकाम ।
तिन्ह के हृदयकमल महं करौं सदा बिस्राम । १३ ॥

चौ० । भक्ति योग सुनि अति सुख पावा । लछिमन प्रभु चरनन्हि सिर नावा ॥
एहि बिधि गये कछुक दिन बीती । कहत बिराग ज्ञान गुन नीती ॥
सूपनखा रावन कै बहिनी । दुष्टहृदय दारुन जस अहिनी ॥
पंचबटी सो गइ एकबारा । देखि बिकल भइ युगल कुमारा ॥
भ्राता पिता पुत्र उरगारी । पुरुष मनोहर निरखति नारी ॥
होइ बिकल सक मन नहिं रोकी । जिमि रबिमनि द्रव रबिहिं बिलोकी ॥
रुचिर रूप धरि प्रभु पहं जाई । बोली बचन बहुत मुसुकाई ॥
तुम सम पुरुष न मो सम नारी । यह संयोग बिधि रचा बिचारी ॥
मम अनुरूप पुरुष जग माहीं । देखेउं खोजि लोक तिहुं नाहीं ॥
ता तें अब लगि रहिउं कुमारी । मन माना कछु तुमहिं निहारी ॥
सीतहिं चितइ कही प्रभु बाता । अहै कुआर मोर लघु भ्राता ॥
गइ लछिमन रिपुभगिनी जानी । प्रभु बिलोकि बोले मृदु बानी ॥
सुंदरि सुनु मैं उन्ह कर दासा । पराधीन नहिं तोर सुपासा ॥
प्रभु समरथ कोसलपुरराजा । जो कछु करहिं उन्हैं सब छाजा ॥
सेवक सुख चह मान भिखारी । ब्यसनी धन सुभ गति ब्यभिचारी ॥
लोभी जस चह चार गुमानी । नभ दुहि दूध चहत ये प्रानी ॥
पुनि फिरि राम निकट सो आई । प्रभु लछिमन पहं बहुरि पठाई ॥
लछिमन कहा तोहि सो बरई । जो तृन तोरि लाज परिहरई ॥
तब खिसिआनि राम पहं गई । रूप भयंकर प्रगटति भई ॥
सीतहिं सभय देखि रघुराई । कहा अनुज सन सैन बुझाई ॥

दो० । लछिमन अति लाघव सो नाक कान बिनु कीन्ह ।
ता के कर रावन कहं मनहुं चुनौती दीन्ह । १४ ॥

चौ० । नाक कान बिनु भइ बिकरारा । जनु स्रव सैल गेरु कै धारा ॥
खर दूषन पहं गइ बिलपाता । धिक धिक तव पौरुष बल भ्राता ॥
तेहि पूछा सब कहेसि बुझाई । यातुधान सुनि सेन बनाई ॥
धाये निसिचरनिकरबरूथा । जनु सपच्छकज्जलगिरियूथा ॥
नाना बाहन नानाकारा । नानायुधधर घोर अपारा ॥
सूपनखा आगे करि लीनी । असुभरूप स्रुतिनासाहीनी ॥

असगुन अमित होहिं भयकारी । गनहिं न मृत्यु बिबस सब झारी ॥
गर्जहिं तर्जहिं गगन उड़ाहीं । देखि कटक भट अति हरषाहीं ॥
कोउ कह जियत धरहु दोउ भाई । धरि मारहु तिय लेहु छड़ाई ॥
धूरि पूरि नभमंडल रहा । राम बोलाइ अनुज सन कहा ॥
लै जानकिहि जाहु गिरिकंदर । आवा निसिचरकटक भयंकर ॥
रहेहु सजग सुनि प्रभु कै बानी । चले सहित स्त्री सरधनुपानी ॥
देखि राम रिपुदल चलि आवा । बिहँसि कठिन कोदंड चढ़ावा ॥

छं० । कोदंड कठिन चढ़ाइ सिर जट जूट बांधत सोह क्यों ।
मरकतसैल पर लसत दामिनि कोटि सों युग भुजंग ज्यों ॥
कटि कसि निषंग बिसाल भुज गहि चाप बिसिख सुधारि कै ।
चितवत मनहुं मृगराज प्रभु गजराजघटा निहारि कै । ३ ॥

सो० । आइ गये बगमेल धरहु धरहु धावत सुभट ।
यथा बिलोकि अकेल बालरबिहिं घेरत दनुज । ६ ॥

चौ० । प्रभु बिलोकि सर सकहिं न डारी । थकित भई रजनीचर धारी ॥
सचिव बोलि बोले खर दूषन । यह कोउ नृपबालक नरभूषन ॥
नाग असुर सुर नर मुनि जेते । देखे जिते हते हम केते ॥
हम भरि जनम सुनहु सब भाई । देखी नहिं असि सुंदरताई ॥
यद्यपि भगिनी कीन्ह कुरूपा । बध लायक नहिं पुरुष अनूपा ॥
तुरत देहु निज नारि दुराई । जीवत भवन जाहु दोउ भाई ॥
मोर कहा तुम ताहि सुनावहु । तासु बचन सुनि आतुर आवहु ॥
दूतन्ह कहा राम सन जाई । सुनत राम बोले मुसुकाई ॥
हम छत्री मृगया बन करहीं । तुम से खल मृग खोजत फिरहीं ॥
रिपु बलवंत देखि नहिं डरहीं । एकबार कालहु सन लरहीं ॥
यद्यपि मनुज दनुजकुलघालक । मुनिपालक खलसालक बालक ॥
जो न होइ बल घर फिरि जाहू । समर बिमुख मैं हतौं न काहू ॥
रन चढ़ि करिय कपट चतुराई । रिपु पर कृपा परम कदराई ॥
दूतन्ह जाइ तुरत सब कहेऊ । सुनि खर दूषन उर अति दहेऊ ॥

छं० । उर दहेउ कहेउ कि धरहु धाये बिकट भट रजनीचरा ।
सर चाप तोमर सक्ति सूल कृपान परिघ परसु धरा ॥
प्रभु कीन्ह धनुषटकोर प्रथम कठोर घोर भयावहा ।
भये बधिर ब्याकुल यातुधान न ज्ञान तेहि अवसर रहा । ४ ॥

दो० । सावधान होइ धाये जानि सबल आराति ।
लागे बरषन राम पर अस्त्र सस्त्र बहु भांति ॥

तिन्ह के आयुध तिल सम करि काटे रघुबीर ।
तानि सरासन स्रवन लगि पुनि छाड़े निज तीर । १५ ॥

तब चले बान कराल । फुंकरत जनु बहु ब्याल ।
कोपेउ समर स्रीराम । चले बिसिख निसित निकाम ॥
अवलोकि खरतर तीर । मुरि चले निसिचर बीर ।
भयं क्रुद्ध तीनौ भाइ । जो भागि रन तें जाइ ।
तेहि बधब हम निज पानि । फिरे मरन मन महं ठानि ।५ ॥
आयुध अनेक प्रकार । सनमुख ते करहिं प्रहार ।
रिपु परम कोपे जानि । प्रभु धनुष सर संधानि ॥
छाड़े बिपुल नाराच । लगे कटन बिकट पिसाच ।
उर सीस भुज कर चरन । जहं तहं लगे महि परन ॥
चिक्करत लागत बान । धर परत कुधर समान ।
भट कटत तनु सत खंड । पुनि उठत करि पाषंड ॥
नभ उड़त बहु भुज मुण्ड । बिनु मौलि धावत रुंड ।
खग कंक काग सृगाल । कटकटहिं कठिन कराल । ६ ॥

कटकटहिं जंबुक भूत प्रेत पिसाच खप्पर संचहीं ।
बेताल बीर कपालताल बजाइ योगिनि नंचहीं ॥
रघुबीरबान प्रचंड खंडहिं भटन के उर भुज सिरा ।
जहं तहं परहिं उठि लरहिं धरु धरु करहिं भयंकर गिरा ॥
अंतावरी गहि उड़हिं गीध पिसाच कर गहि धावहीं ।
संग्रामपुरबासी मनहुं बहु बाल गुड़ी उड़ावहीं ॥
मारे पछारे उर बिदारे बिपुल भट कंहरत परे ।
अवलोकि निज दल बिकल भट तिसिरादि खर दूषन फिरे ॥
सर सक्ति तोमर परसु सूल कृपान एकहि बारहीं ।
करि कोप स्रीरघुबीर पर अगनित निसाचर डारहीं ॥
प्रभु निमिष महं रिपुसर निवारि पचारि डारे सायका ।
दस दस बिसिख उर मांझ मारे सकल निसिचरनायका ॥
महि परत उठि भट भिरत मरत न करत माया अति घनी ।
सुर डरत चौदह सहस प्रेत बिलोकि एक अवधधनी ॥
सुर मुनि सभय प्रभु देखि मायानाथ अति कौतुक कर्‌यो ।
देखहिं परस्पर राम करि संग्राम रिपुदल लरि मर्‌यो । ७ ॥

१० । राम राम कहि तनु तजहिं पावहिं पद निर्बान ।
करि उपाय रिपु मारेउ छन महं कृपानिधान ॥
हरषित बरषहिं सुमन सुर बाजहिं गगन निसान ।
अस्तुति करि करि सब चले सोभित बिबिध बिमान । १८ ॥

चौ० । जब रघुनाथ समर रिपु जीते । सुर नर मुनि सब के भय बीते ॥
तब लछिमन सीतहिं लै आये । प्रभुपद परत हरषि उर लाये ॥
सीता चितव स्याम मृदु गाता । परम प्रेम लोचन न अघाता ॥
पंचबटी बसि श्रीरघुनायक । करत चरित सुरमुनिसुखदायक ॥
धुआं देखि खर दूखन केरा । जाइ सुपनखा रावन प्रेरा ॥
बोली बचन क्रोध करि भारी । देस कोस कै सुरति बिसारी ॥
करसि पान सोवसि दिन राती । सुधि नहिं तव सिर पर आराती ॥
राज नीति बिनु धन बिनु धर्मा । हरिहिं समर्पे बिनु सतकर्मा ॥
बिद्या बिनु बिबेक उपजाये । स्रम फल पढ़े किये अरु पाये ॥
संग तें जती कुमंत्र तें राजा । मान तें ज्ञान पान तें लाजा ॥
प्रीति प्रनय बिनु मद तें गुनी । नासहिं बेगि नीति अस सुनी ॥

सो० । रिपु रुज पावक पाप प्रभु अहि गनिय न छोट करि ।
अस कहि बिबिध बिलाप करि लागी रोदन करन । १ ॥

दो० । सभा मांझ परि ब्याकुल बहु प्रकार कह रोइ ।
तोहि जियत दसकंधर मोरि कि असि गति होइ । १७ ॥

चौ० । सुनत सभासद उठे अकुलाई । समुझाई गहि बांह उठाई ॥
कह लंकेस कहसि किन बाता । केहि तव नासा कान निपाता ॥
अवधनृपति दसरथ के जाये । पुरुषसिंह बन खेलन आये ॥
समुझि परी मोहि उन्ह कै करनी । रहित निसाचर करिहहिं धरनी ॥
जिन्ह कर भुजबल पाइ दसानन । अभय भये बिचरत मुनि कानन ॥
देखत बालक काल समाना । परम धीर धन्वी गुननाना ॥
अतुलितबलप्रताप दोउ भ्राता । खलबधरत सुरमुनिसुखदाता ॥
सोभाधाम राम अस नामा । तिन्ह के संग नारि एक स्यामा ॥
रूपरासि बिधि नारि सवारी । रति सत कोटि तासु बलिहारी ॥
तासु अनुज काटे स्रुति नासा । सुनि तव भगिनि करहिं परिहासा ॥
खर दूखन सुनि लगे पुकारा । छन महं सकल कटक उन्ह मारा ॥
खर दूखन तिसिरा कर घाता । सुनि दससीस जरे सब गाता ॥

दो० । सुपनखहिं समुझाइ करि बल बोलेसि बहु भांति ।
गयेउ भवन अति सोचबस नींद परी नहिं राति । १८ ॥

चौ० । सुर नर असुर नाग खग मांहीं । मोरे अनुचर कहं कोउ नाहीं ॥
खर दूषन मोहिं सम बलवंता । तिन्है को मारै बिनु भगवंता ॥
सुररंजन भंजनमहिभारा । जौ भगवंत लीन्ह अवतारा ॥
तौ मैं जाइ बैर हठि करऊं । प्रभुसर प्रान तजे भव तरऊं ॥
होइहि भजन न तामसदेहा । मन क्रम बचन मंत्र दृढ़ एहा ॥

। नररूप भूप सुत कोऊ । हरिहौं नारि जीति रन दोऊ ॥
ला अकेल यान चढ़ि तहवां । बस मारीच सिंधु तट जहवां ॥
हां राम जसि जुगुति बनाई । सुनहु उमा सो कथा सुहाई ॥

लछिमन गये बनहिं जब लेन मूल फल कंद ।
जनकसुता सन बोले बिहंसि कृपा सुखवृन्द । १८ ॥

। सुनहु प्रियाव्रत रुचिर सुसीला । मैं कछु करब ललित नरलीला ॥
ह पावक महं करहु निवासा । जब लगि करौं निसाचर नासा ॥
बहिं राम सब कहा बखानी । प्रभुपद धरि हिय अनल समानी ॥
नज प्रतिबिंब राखि तहं सीता । तैसइ रूप सुसील बिनीता ॥
छिमनहूं यह मरम न जाना । जो कछु चरित रचा भगवाना ॥
समुख गयउ जहां मारीचा । नाइ माथ स्वारथरत नीचा ॥
वनि नीच कै अति दुखदाई । जिमि अंकुस धनु उरग बिलाई ॥
यदायक खल कै प्रिय बानी । जिमि अकाल के कुसुम भवानी ॥

करि पूजा मारीच तब सादर पूछी बात ।
कवन हेतु मन ब्यग्र अति अकसर आयेहु तात । २० ॥

दससुख सकल कथा तेहि आगे । कही सहित अभिमान अभागे ॥
हु कपटमृग तुम छलकारी । जेहि बिधि हरि आनौं नृपनारी ॥
हिं पुनि कहा सुनहु दससीसा । ते नररूप चराचरईसा ॥
। सों तात बैर नहिं कीजे । मारे मरिय जियाये जीजे ॥
निमख राखन गयउ कुमारा । बिन फर सर रघुपति मोहि मारा ॥
त योजन आयउं छन माहीं । तिन्ह सन बैर किये भल नाहीं ॥
भइ गति कीट भृङ्ग की नाई । जहं तहं मैं देखौं दोउ भाई ॥
जौं नर तात तदपि अति सूरा । तिनहिं बिरोध न आइहि पूरा ॥

। जेहि ताड़िका सुबाहु हति खंडेउ हरकोदंड ।
खर दूषन त्रिसिरा बधेउ मनुज कि अस बरिबंड । २१ ॥

। जाहु भवन कुलकुसल बिचारी । सुनत जरा दीन्हिसि बहु गारी ॥
गुरु जिमि मूढ़ करसि मम बोधा । कहु जग मोहि समान को योधा ॥
तब मारीच हृदय अनुमाना । नवहि बिरोधे नहिं कल्याना ॥
सस्त्री मर्मी प्रभु सठ धनी । बैद्य बंदि कवि भान सगुनी ॥
उभय भांति देखा निज मरना । तब ताकेसि रघुनायक सरना ॥
उतर देत मोहि बधब अभागे । कस न मरौं रघुपतिसर लागे ॥
अस जिय जानि दसानन संगा । चला रामपदप्रेमअभंगा ॥
मन अति हर्ष जनाव न तेही । आज देखिहौं परम सनेही ॥

छं० । निज परम प्रीतम देखि लोचन सुफल करि सुख पाइहौं ।
सौमित्र अनुज समेत कृपानिकेतपद मन लाइहौं ॥
निर्बानदायक क्रोध जा कर भक्त ऐसेहि बस करी ।
निज पानि सर संधानि सो मोहि बधहिं सुखसागर हरी । ८ ॥

दो० । मम पाछे धर धावत धरे सरासन बान ।
फिरि फिरि प्रभुहिं बिलोकिहौं धन्य न मो सम आन । २२ ॥

चौ० । तेहि बन निकट दसानन गयऊ । तब मारीच कपट[illegible] भयऊ
अति बिचित्र कछु बरनि न जाई । कनकदेह मनि[illegible] बनाई
सीता परम रुचिर मृग देखा । अंग अंग सुमनोहर बेखा ।
सुनहु देव रघुबीर कृपाला । एहि मृग कर अति सुंदर छाला ॥
सत्यसंध प्रभु बध करि एही । आनहु चर्म कहति बैदेही ॥
तब रघुपति जानत सब कारन । उठे हरषि सुरकाजसंवारन ॥
मृग बिलोकि कटि परिकर बांधा । कर तल चाप रुचिर सर साधा ॥
प्रभु लछिमनहिं कहा समुझाई । फिरत बिपिन निसिचर बहु भाई ।
सीता केरि करेहु रखवारी । बुधि बिबेक बल समय बिचारी ॥
प्रभुहि बिलोकि चला मृग भाजी । धाये राम सरासन साजी ।
निगम नेति सिव ध्यान न पावा । मायामृग पाछे सोइ धावा ॥
कबहुं निकट पुनि दूरि पराई । कबहुंक प्रगटै कबहुं छपाई ॥
प्रगटत दुरत करत छल भूरी । एहि बिधि प्रभुहिं गयो लै दूरी ॥
तब तकि राम कठिन सर मारा । धरनि परेउ करि घोर पुकारा ॥
लछिमन कै प्रथमहिं लै नामा । पाछे सुमिरेसि मन महं रामा ॥
प्रान तजत प्रगटेसि निज देहा । सुमिरेसि राम समेत सनेहा ॥
अंतर प्रेम तासु पहिचाना । मुनि दुर्लभगति दीन्ह सुजाना ॥

दो० । बिपुल सुमन सुर बर्षहिं गावहिं प्रभुगुनगाथ ।
निज पद दीन्ह असुर कहं दीनबंधु रघुनाथ । २३ ॥

चौ० । खल बधि तुरत फिरे रघुबीरा । सोह चाप कर कटि तूनीरा ॥
आरतगिरा सुनी जब सीता । कह लछिमन सन परम सभीता ॥
जाहु बेगि संकट अति भ्राता । लछिमन बिहंसि कहा सुनु माता ॥
भृकुटिबिलास सृष्टि लय होई । सपनेहु संकट परै कि सोई ॥
मरमबचन जब सीता बोला । हरि प्रेरित लछिमनमन डोला ॥
बनदिसि देव सौंपि सब काहू । चले जहां रावनससिराहू ॥
सून बीच दसकंधर देखा । आवा निकट जती के भेखा ॥
जाके डर सुर असुर डेराहीं । निसि न नींद दिन अन्न न खाहीं ॥
सो दससीस स्वान की नाईं । इत उत चितै चला भड़िहाईं ॥

मि कुपंथ पग देत खगेसा । रह न तेज बुधि बल लेसा ॥
ना बिधि करि कथा सुनाई । राजनीति भय प्रीति देखाई ॥
ह सीता सुनु जती गुसाईं । बोलेहु बचन दुष्ट की नाईं ॥
ब रावन निज रूप देखावा । भई सभय जब नाम सुनावा ॥
ह सीता धरि धीरज गाढ़ा । आइ गये प्रभु रहु खल ठाढ़ा ॥
जमि हरिबधुहिं छुद्र सस चाहा । भयेसि कालबस निसिचरनाहा ॥
नत बचन दससीस रिसाना । मन मंह चरन बंदि सुख माना ॥

क्रोधवंत तब रावन लीन्हेसि रथ बैठाइ ।
चला गगन पथ आतुर भय रथ हांकि न जाइ । २४ ॥

हा जगदेक बीर रघुराया । केहि अपराध बिसारेहु दाया ॥
आरतिहरन सरन सुखदायक । हा रघुकुलसरोज दिननायक ॥
हा लछिमन तुम्हार नहिं दोसा । सो फल पायेउं कीन्हेउं रोसा ॥
बिबिध बिलाप करति बैदेही । भूरिकृपा प्रभु दूरि सनेही ॥
बिपति मोरि को प्रभुहिं सुनावा । पुरोडास चह रासभ खावा ॥
सीता कै बिलाप सुनि भारी । भये चराचर जीव दुखारी ॥
गीधराज सुनि आरतबानी । रघुकुलतिलकनारि पहिचानी ॥
अधम निसाचर लीन्हे जाई । जिमि मलेछ बस कपिला गाई ॥
सीते पुत्रि करसि जनि त्रासा । करिहौं जातुधान कै नासा ॥
धावा क्रोधवंत खग कैसे । छूटै पबि पर्बत पर जैसे ॥
रे रे दुष्ट ठाढ़ किन होही । निर्भय चलेसि न जानेहि मोही ॥
आवत देखि कृतांत समाना । फिरि दसकंधर कर अनुमाना ॥
की मैनाक कि खगपति होई । मम बल जान सहित पति सोई ॥
जाना जरठ जटायू एहा । मम कर तीरथ छाड़िहि देहा ॥
सुनत गीध क्रोधातुर धावा । कह सुनु रावन मोर सिखावा ॥
तजि जानकिहिं कुसल गृह जाहू । नाहिं त अस होइहि बहुबाहू ॥
राम रोष पावक अति घोरा । होइहि सकल सलभ कुल तोरा ॥
उतर न देत दसानन जोधा । तबहिं गीध धावा करि क्रोधा ॥
धरि कच बिरथ कीन्ह महि गिरा । सीतहि राखि गीध पुनि फिरा ॥
चोचन्ह मारि बिदारेसि देही । दंड एक भइ मुरछा तेही ॥
तब सक्रोध निसिचर खिसियाना । काढ़ेसि परम कराल कृपाना ॥
काटेसि पंख परा खग धरनी । सुमिरि राम करि अद्भुत करनी ॥
सीतहिं यान चढ़ाइ बहोरी । चला उताइल त्रास न थोरी ॥
करति बिलाप जाति नभ सीता । ब्याधबिबस जनु मृगी सभीता ॥
गिरि पर बैठे कपिन्ह निहारी । कहि हरिनाम दीन्ह पट डारी ॥
एहि बिधि सीतहिं सो लै गयऊ । बनअसोक महं राखत भयऊ ॥

दो० । हारि परा खल बहु बिधि भय अरु प्रीति दिखाइ ।
तब असोकपादप तर राखेसि जतन कराइ ॥
जेहि बिधि कपटकुरंग संग धाइ चले स्रीराम ।
सो छबि सीता राखि उर रटति रहति हरिनाम । २५ ॥

चौ० । रघुपति अनुजहिं आवत देखी । बाहिज चिंता कीन्ह बिसेषी ॥
जनकसुता परिहरेहु अकेली । आयेहु तात बचन मम पेली ॥
निसिचरनिकर फिरहिं बन माहीं । मम मन सीता आस्रम नाहीं ॥
गहि पदकमल अनुज कर जोरी । सुनहु नाथ कछु मोहि न खोरी ॥
अनुज समेत गयउ प्रभु तहवां । गोदावरितट आस्रम जहवां ॥
आस्रम देखि जानकीहीना । भये बिकल जस प्राकृत दीना ॥
हा गुनखानि जानकी सीता । रूप सील ब्रत नेम पुनीता ॥
लछिमन समुझाये बहु भांती । पूछत चले लतातरुपांती ॥
हे खग मृग हे मधुकरस्रेनी । तुम्ह देखी सीता मृगनैनी ॥
खंजन सुक कपोत मृग मीना । मधुपनिकर कोकिला प्रबीना ॥
कुन्दकली दाड़िम दामिनी । कमल सरद ससि अहिभामिनी ॥
बरुनपास मनोजधनु हंसा । गज केहरि निज सुनत प्रसंसा ॥
स्रीफल कनक कदलि हरषाहीं । नेकु न संक सकुच मन माहीं ॥
सुनु जानकी तोहि बिनु आजू । हरषे सकल पाइ जनु राजू ॥
किमि सहि जात अनख तोहि पाहीं । प्रिया बेगि प्रगटसि कस नाहीं ॥
एहि बिधि खोजत बिलपत स्वामी । मनहुं महा बिरही अति कामी ॥
पूरनकाम राम सुखरासी । मनुजचरित कर अज अबिनासी ॥
आगे परा गीधपति देखा । सुमिरत रामचरन जिन्ह रेखा ॥

दो० । करसरोज सिर परसेउ कृपासिंधु रघुबीर ।
निरखि राम छबिधाम मुख बिगत भई सब पीर । २६ ॥

चौ० । तब कह गीध बचन धरि धीरा । सुनहु राम भंजनभवभीरा ॥
नाथ दसानन यह गति कीन्ही । तेहि खल जनकसुता हरि लीन्ही ॥
लै दच्छिन दिसि गयउ गुसाईं । बिलपति अति कुररी की नाईं ॥
दरस लागि प्रभु राखेउं प्राना । चलन चहत अब कृपानिधाना ॥
राम कहा तनु राखहु ताता । मुख मुसुकाइ कही तेहि बाता ॥
जा कर नाम मरत मुख आवा । अधमौ मुक्त होइ स्रुति गावा ॥
सो मम लोचन गोचर आगे । राखौं देह नाथ केहि खांगे ॥
जल भरि नयन कहहिं रघुराई । तात कर्म निज तें गति पाई ॥
परहित बस जिन्ह के मन माहीं । तिन्ह कहं जग दुर्लभ कछु नाहीं ॥
तनु तजि तात जाहु मम धामा । देउं काह तुम्ह पूरनकामा ॥

जय राम रूप अनूप निर्गुन सगुन गुनप्रेरक सही ।
दससीसबाहु प्रचंड खंडन चंड सर मंडन मही ॥
पाथोदगात सरोजमुख राजीव आयत लोचनं ।
नित नौमि राम कृपाल बाहुबिसाल भवभयमोचनं ॥
बलमप्रमेयमनादिमजमव्यक्तमेकमगोचरं ।
गोविंद गोपर द्वंद्वहर बिज्ञानघन धरनीधरं ॥
जे राममंत्र जपंत संत अनंतजनमनरंजनं ।
नित नौमि राम अकामप्रिय कामादिखलदलगंजनं ॥
जेहि स्रुति निरंजन ब्रह्म व्यापक बिरज अज कहि गावहीं ।
करि ज्ञान ध्यान बिराग योग अनेक मुनि जेहि पावहीं ॥
सो प्रगट करुनाकंद सोभाबृन्द अग जग मोहई ।
मम हृदय पंकज भृंग अंग अनंग बहु छबि सोहई ॥
जो अगम सुगम सुभावनिर्मल असम सम सीतल सदा ।
पश्यन्ति यं योगी जतन करि करत मनगोबस यदा ॥
सो राम रमानिवास संतत दासबस त्रिभुवनधनी ।
मम उर बसउ सो समनसंसृति जासु कीरति पावनी । ८ ॥

अबिरल भक्ति मांगि बर गीध गयउ हरिधाम ।
तेहि की क्रिया यथोचित निज कर कीन्ही राम । २७ ॥

० । कोमलचित अति दीनदयाला । कारन बिनु रघुनाथ कृपाला ॥
गीध अधम खग आमिषभोगी । गति दीन्ही जो जाचत योगी ॥
सुनहु उमा ते लोग अभागी । हरि तजि होहिं बिषयअनुरागी ॥
पुनि सीतहि खोजत दोउ भाई । चले बिलोकत बन बहुताई ॥
संकुल लता बिटप घन कानन । बहु खग मृग तहं गज पंचानन ॥
आवत पंथ कबंध निपाता । तेहि सब कही साप की बाता ॥
दुर्वासा मोहि दीन्ही सापा । प्रभुपद देखि मिटा सो पापा ॥
सुनु गंधर्व कहौं मैं तोही । मोहि न सुहाइ ब्रह्मकुलद्रोही ॥

१० । मन क्रम बचन कपट तजि जो कर भूसुरसेव ।
मोहि समेत बिरंचि सिव बस ता के सब देव । २८ ॥

१० । सापत ताड़त परुष कहंता । बिप्र पूज्य अस गावहिं संता ॥
पूजिय बिप्र सीलगुनहीना । सूद्र न गुनगनज्ञानप्रवीना ॥
कहि निज धर्म ताहि समुझावा । निजपदप्रीति देखि मन भावा ॥
रघुपतिचरनकमल सिर नाई । गयउ गगन आपनि गति पाई ॥
ताहि देइ गति राम उदारा । सबरी के आस्रम पगु धारा ॥
सबरी देखि राम ग्रह आये । मुनि के बचन समुझि जिय भाये ॥
सरसिजलोचन बाहुबिसाला । जटामुकुट सिर उर बनमाला ॥

स्याम गौर सुंदर दोउ भाई । सबरी परी चरन लपटाई ॥
प्रेममगन मुख बचन न आवा । पुनि पुनि पदसरोज सिर नावा ॥
सादर जल लै चरन पखारे । पुनि सुंदर आसन बैठारे ॥

दो० । कंद मूल फल सरस अति दिये राम कहुं आनि ।
प्रेम सहित प्रभु खाए बारंबार बखानि । २८ ॥

चौ० । पानि जोरि आगे भइ ठाढ़ी । प्रभुहि बिलोकि प्रीति अति बाढ़ी ॥
केहि बिधि अस्तुति करौं तुम्हारी । अधम जाति मैं जड़मति भारी ॥
अधम तें अधम अधम अति नारी । तिन महं मैं मतिमंद अघारी ॥
कह रघुपति सुनु भामिनि बाता । मानौं एक भक्ति कर नाता ॥
जाति पांति कुल धर्म बड़ाई । धन बल परिजन गुन चतुराई ॥
भक्तिहीन नर सोहै कैसा । बिनु जल बारिद देखिय जैसा ॥
नवधा भक्ति कहौं तोहि पांही । सावधान सुनु धरु मन मांही ॥
प्रथम भक्ति सन्तन्ह कर संगा । दूसरि रति मम कथाप्रसंगा ॥

दो० । गुरुपदपंकजसेवा तीसरि भक्ति अमान ।
चौथि भक्ति मम गुनगन करइ कपट तजि गान । ३० ॥

चौ० । मंत्रजाप मम दृढ़ बिस्वासा । पंचम भजन सो बेद प्रकासा ॥
छठ दम सील बिरति बहु कर्मा । निरत निरन्तर सज्जनधर्मा ॥
सातव सम मोहि मय जग देखा । मो तें सन्त अधिक करि लेखा ॥
आठव यथालाभ सन्तोषा । सपनेहु नहिं देखइ परदोषा ॥
नवम सरल सब सन छलहीना । मम भरोस हिय हरष न दीना ॥
नव महं एको जिन्ह के होई । नारि पुरुष सचराचर [illegible] ॥
सोइ अतिसय प्रिय भामिनि मोरे । सकल प्रकार भक्ति [illegible] तोरे ॥
योगिवृन्द दुर्लभ गति जोई । तो कहं आजु सुलभ भइ सोई ॥
मम दरसनफल परम अनूपा । जीव पाव निज सहज सरूपा ॥
जनकसुता कै सुधि भामिनी । जानहि कहु करिबरगामिनी ॥
पंपासरहि जाहु रघुराई । तहं होइहि सुग्रीवमिताई ॥
सो सब कहिहि देव रघुबीरा । जानतहूं पूछहु मतिधीरा ॥
बारबार प्रभुपद सिर नाई । प्रेम सहित सब कथा सुनाई ॥

छं० । कहि कथा सकल बिलोकि हरिमुख हृदय पदपंकज धरे ।
तजि योगपावक देह हरिपद लीन भइ जहं नहिं फिरे ॥
नर बिबिध कर्म अधर्म बहु मत सोकप्रद सब त्यागहु ।
बिस्वास करि कह दास तुलसी रामपद अनुरागहु । १० ॥

दो० । जातिहीन अघजन्म महि मुक्त कीन्हि असि नारि ।
महामंद मन सुख चहसि ऐसे प्रभुहि बिसारि । ३ ॥

चौ॰ । चले राम त्यागा बन सोऊ । अतुलितबल नरकेहरि दोऊ ॥
बिरही इव प्रभु करत बिषादा । कहत कथा अनेक संबादा ॥
लछिमन देखु बिपिन कै सोभा । देखत केहि कर मन नहिं छोभा ॥
नारि सहित सब खगम्रगबृन्दा । मानहु मोरि करत हहिं निन्दा ॥
हमहिं देखि म्रगनिकर पराहीं । म्रगी कहहिं तुम कहं भय नाहीं ॥
तुम आनंद करहु म्रगजाये । कंचनम्रग खोजन ये आये ॥
संग लाइ करिनी करि लेहीं । मानहु मोहि सिखावन देहीं ॥
सास्त्र सुचिन्तित पुनि पुनि देखिय । भूप सुसेवित बस नहिं लेखिय ॥
राखिय नारि जदपि उर माहीं । जुवती सास्त्र न्रपति बस नाहीं ॥
देखहु तात बसंत सुहावा । प्रियाहीन मोहिं भय उपजावा ॥

दो॰ । बिरहबिकल बलहीन मोहिं जानेसि निपट अकेल ।
सहित बिपिन मधुकर खग मदन कीन्ह बगमेल ॥
देखि गयउ भ्राता सहित तासु दूत सुनि बात ।
डेरा कीन्हेउ मनहु तब कटक हटकि मन जात । ३२ ॥

चौ॰ । बिटप बिसाल लता अरुझानी । बिबिध बितान दिये जनु तानी ॥
कदलि ताल बर ध्वजा पताका । देखि न मोह धीर मन जा का ॥
बिबिध भांति फूले तरु नाना । जनु बानैत बने बहु बाना ॥
कहुं कहुं सुन्दर बिटप सुहाये । जनु भट बिलग बिलग होइ छाये ॥
कूजत पिक मानहुं गज माते । ढेक महोख ऊंट बिसराते ॥
मोर चकोर कीर बर बाजी । पारावत मराल सब ताजी ॥
तीतर लावक पदचरयूथा । बरनि न जाइ मनोजबरूथा ॥
रथ गिरि सिला दुन्दुभी झरना । चातक बंदी गुनगन बरना ॥
मधुकर मुखर भेरि सहनाई । त्रिबिध बयारि बसीठी आई ॥
चतुरंगिनी सेन संग लीन्हे । बिचरत सबहिं चुनौती दीन्हे ॥
लछिमन देखत कामअनीका । रहहिं धीर तिन्ह कै जग लीका ॥
एहि के एक परम बल नारी । तेहि तें उबर सुभट सोइ भारी ॥

दो॰ । तात तीनि अति प्रबल खल काम क्रोध अरु लोभ ।
मुनि बिज्ञानधाममन करहिं निमिष महं छोभ ॥
लोभ के इच्छा दंभ बल काम के केवल नारि ।
क्रोध के परुष बचन बल मुनिबर कहहिं बिचारि । ३३ ॥

चौ॰ । गुनातीत सचराचरस्वामी । राम उमा सब अन्तरजामी ॥
कामिन्ह कै दीनता देखाई । धीरन्ह के मन बिरति दिढाई ॥
क्रोध मनोज लोभ मद माया । छूटहिं सकल राम की दाया ॥
सो नर इंद्रजाल नहिं भूला । जा पर होइ सो नट अनुकूला ॥
उमा कहौं मैं अनुभव अपना । सत हरि भजन जगत सब सपना ॥

सुनु मुनि संतन के गुन कहऊं । जिन्ह ते मैं उन्ह के बस रहऊं ॥
षटबिकारजित अनघ अकामा । अचल अकिंचन सुचि सुखधामा ॥
अमितबोध अनीह मितभोगी । सत्यसंध कबि कोबिद योगी ॥
सावधान मानमदहीना । धीर धर्मगति परम प्रबीना ॥

दो० । गुनागार संसारदुख रहित बिगतसंदेह ।
तजि मम चरनसरोज प्रिय तिन्ह कहं देह न गेह । ४० ॥

चौ० । निजगुन सुनत स्रवन सकुचाहीं । परगुन सुनत अधिक हरषाहीं ॥
सम सीतल नहिं त्यागहिं नीती । सरल सुभाव सबहि सन प्रीती ॥
जप तप ब्रत दम संयम नेमा । गुरु गोबिंद बिप्रपद प्रेमा ॥
सद्धा छमा मयत्री दाया । मुदिता मम पद प्रीति अमाया ॥
बिरति बिबेक बिनय बिज्ञाना । बोध यथारथ बेद पुराना ॥
दंभ मान मद करहिं न काऊ । भूलि न देहिं कुमारग पाऊ ॥
गावहिं सुनहिं सदा मम लीला । हेतुरहित परहितरत सीला ॥
मुनि सुनु साधुन्ह के गुन जेते । कहि न सकहिं सारद स्रुति तेते ॥

छं० । कहि सक न सारद सेष नारद सुनत पदपंकज गहे ।
अस दीनबंधु कृपाल अपने भक्तगुन निज मुख कहे ॥
सिरु नाइ बारहिंबार चरनन्हि ब्रह्मपुर नारद गये ।
ते धन्य तुलसीदास आस बिहाइ जे हरिरंग रये । १ ॥

दो० । रावनारिजस पावन गावहिं सुनहिं जे लोग ।
रामभक्ति दृढ पावहीं बिनु बिराग जप योग ॥
दीप सिखा सम युवतिजन मन जनि होसि पतंग ।
भजहि राम तजि काम मद करहि सदा सतसंग । ४१ ।

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने ।
विमलवैराग्यसम्पादनो नाम तृतीयः सोपानः ॥
समाप्तः शुभमस्तु सिद्धिरस्तु ॥ * ॥

# अथ किसकिंदाकाण्ड ॥

श्लोक ।

कुन्देन्दीवरसुन्दरावतिबलौ विज्ञानधामावुभौ ।
शोभाढ्यौ वरधन्विनौ श्रुतिनुतौ गोविप्रवृन्दप्रियौ ॥
मायामानुषरूपिणौ रघुवरौ सद्धर्मवर्म्मौ हि तौ ।
सीतान्वेषणतत्परौ पथिगतौ भक्तिप्रदौ तौ हि नः ॥ १ ॥
ब्रह्माम्भोधिसमुद्भवं कलिमलप्रध्वंसनं चाव्ययं ।
श्रीमच्छम्भुमुखेन्दुसुन्दरवरं संशोभितं सर्वदा ॥
संसारामयभेषजं सुमधुरं श्रीजानकीजीवनं ।
धन्यास्ते कृतिनः पिबन्ति सततं श्रीरामनामामृतं ॥ २ ॥

सो० । मुक्तिजन्म महि जानि ज्ञानखानि अघहानिकर ।
जहं बस संभु भवानि सो कासी सेइय कस न ॥
जरत सकल सुरवृन्द विषम गरल जेहि पान किय ।
तेहि न भजसि मन मन्द को कृपाल संकर सरिस । १ ॥

चौ० । आगे चले बहुरि रघुराया । रिष्यमूक पर्वत नियराया ॥
तहं रह सचिव सहित सुग्रीवां । आवत देखि अतुलबलसींवां ॥
अति सभीत कह सुनु हनुमाना । पुरुष युगल बलरूपनिधाना ॥
धरि बटुरूप देखु तैं जाई । कहेसु जानि जिय सैन बुझाई ॥
पठये बालि होहिं मन मैला । भागौं तुरत तजौं यह सैला ॥
विप्ररूप धरि कपि तहं गयऊ । माथ नाइ पूछत अस भयऊ ॥
को तुम स्यामलगौरसरीरा । क्षत्रीरूप फिरहु बन बीरा ॥
कठिन भूमि कोमलपदगामी । कवन हेतु बिचरहु बन स्वामी ॥
मृदुल मनोहर सुन्दर गाता । सहत दुसह बन आतप बाता ॥
की तुम तीनि देव महं कोऊ । नरनारायन की तुम दोऊ ॥

दो० । जगकारन तारन भव भंजन धरनीभार ।
की तुम अखिलभुवनपति लीन्ह मनुजअवतार । १ ॥

चौ० । कोशलेस दसरथ के जाये । हम पितुबचन मानि बन आये ॥
नाम राम लछिमन दोउ भाई । संग नारि सुकुमारि सोहाई ॥
इहां हरी निसिचर बैदेही । बिप्र फिरहिं हम खोजत तेही ॥
आपन चरित कहा हम गाई । कहहु बिप्र निज कथा बुझाई ॥
प्रभु पहिचानि परेउ गहि चरना । सो सुख उमा जाइ नहिं बरना ॥
पुलकित तनु मुख आव न बचना । देखत रुचिर बेष कै रचना ॥
पुनि धीरज धरि अस्तुति कीन्ही । हरष हृदय निज नाथहि चीन्ही ॥
मोर न्याव मैं पूछा साईं । तुम पूछहु कस नर [illegible] नाईं ॥
तव माया बस फिरौं भुलाना । तातें मैं नहिं [illegible] पहिचाना ॥

दो० । एक मैं मंद मोहबस कुटिल हृदय अज्ञान ।
पुनि प्रभु मोहि बिसारेउ दीनबंधु भगवान । २ ॥

चौ० । यदपि नाथ बहु अवगुन मोरे । सेवक प्रभुहि परै जनि भोरे ॥
नाथ जीव तव माया मोहा । सो निस्तरै तुम्हारेहि छोहा ॥
ता पर मैं रघुबीर दोहाई । जानौं नहिं कछु भजन उपाई ॥
सेवक सुत पतिमातुभरोसे । रहै असोच बनै प्रभु पोसे ॥
अस कहि परेउ चरन अकुलाई । निज तनु प्रगट प्रीति उर छाई ॥
तब रघुपति उठाइ उर लावा । निज लोचन जल सींचि जुड़ावा ॥
सुनु कपि जिय मानसि जनि ऊना । तैं मम प्रिय लछिमन तें दूना ॥
समदरसी मोहि कह सब कोऊ । सेवक प्रिय अनन्यगति सोऊ ॥

दो० । सो अनन्य जा के असि मति न टरै हनुमन्त ।
मैं सेवक सचराचर रूप स्वामि भगवन्त । ३ ॥

चौ० । देखि पवनसुत पति अनुकूला । हृदय हरष बीती सब सूला ॥
नाथ सैल पर कपिपति रहई । सो सुग्रीव दास तव अहई ॥
तेहि सन नाथ मइत्री कीजै । दीन जानि तेहि अभय करीजै ॥
सो सीता कर खोज कराइहि । जहं तहं मरकट कोटि पठाइहि ॥
एहि बिधि सकल कथा समुझाई । लिये दुओ जन पीठि चढ़ाई ॥
जब सुग्रीव राम कहं देखा । अतिसय जन्म धन्य करि लेखा ॥
सादर मिलेउ नाइ पद माथा । भेंटेउ अनुज सहित रघुनाथा ॥
कपि कर मन बिचार यह रीती । करिहहिं बिधि मो सन ये प्रीती ॥

दो० । तब हनुमन्त उभय दिसि की सब कथा सुनाइ ।
पावक साखी देइ कै जोरी प्रीति दिढाइ । ४ ॥

चौ० । कीन्हि प्रीति कछु बीच न राखा । लछिमन राम चरित सब भाखा ॥
कह सुग्रीव नयन भरि बारी । मिलिहि नाथ मिथिलेसकुमारी ॥
मंत्रिन्ह सहित इहां एक बारा । बैठ रहेउं मैं करत बिचारा ॥
गगनपंथ देखी मैं जाता । परबस परी बहुत बिलपाता ॥

राम राम हा राम पुकारी । हमहि देखि दीन्हेउ पट डारी ॥
मांगा राम तुरत तेहि दीन्हा । पट उर लाइ सोच अति कीन्हा ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुबीरा । तजहु सोच मन आनहु धीरा ॥
सब प्रकार करिहौं सेवकाई । जेहि बिधि मिलिहि जानकी आई ॥

दो० । सखाबचन सुनि हरषे कृपासिंधु बलसींव ।
कारन कवन बसहु बन मोहि कहहु सुग्रीव । ५ ॥

चौ० । नाथ बालि अरु मैं दोउ भाई । प्रीति रही कछु बरनि न जाई ॥
मयसुत मायावी तेहि नाऊं । आवा सो प्रभु हमरे गाऊं ॥
अर्द्धराति पुरद्वार पुकारा । बाली रिपुबल सहै न पारा ॥
धावा बालि देखि सो भागा । मैं पुनि गयउं बंधु संग लागा ॥
गिरिबरगुहा पैठ सो जाई । तबहि बालि मोहि कहा बुझाई ॥
परखेसु मोहि एक पखवारा । नहिं आवौं तौ जानेसु मारा ॥
माससदिवस तहं रहेउं खरारी । निसरी रुधिरधार तहं भारी ॥
बालि हतेसि मोहि मारिहि आई । सिला देइ तहं चलेउं पराई ॥
मंत्रिन्ह देखा पुर बिनु साईं । दीन्हेउ मोहि राज बरिआईं ॥
बाली ताहि मारि गृह आवा । देखि मोहि जिय भेद बढ़ावा ॥
रिपु सम मोहि मारेसि अति भारी । हरि लीन्हेसि सर्बस अरु नारी ॥
ता के भय रघुबीर कृपाला । सकल भुवन मैं फिरेउं बिहाला ॥
इहां सापबस आवत नाहीं । तदपि सभीत रहौं मन माहीं ॥
सुनि सेवकदुख दीनदयाला । फरकि उठे दोउ भुजा बिसाला ॥

दो० । सुनु सुग्रीव मारिहौं बालिहि एकहि बान ।
ब्रह्मरुद्रसरनागत गयेउ न उबरिहि प्रान । ६ ॥

चौ० । जे न मित्र दुख होहिं दुखारी । तिन्हहि बिलोकत पातक भारी ॥
निज दुख गिरि सम रज करि माना । मित्र के दुख रज मेरु समाना ॥
जिन के असि मति सहज न आई । ते सठ कत हठ करत मिताई ॥
कुपथ निवारि सुपंथ चलावा । गुन प्रगटै अवगुनहिं दुरावा ॥
देत लेत मन संक न धरई । बल अनुमान सदा हित करई ॥
बिपतिकाल कर सत गुन नेहा । स्रुति कह संतमित्रगुन एहा ॥
आगे कह मृदु बचन बनाई । पाछे अनहित मन कुटिलाई ॥
जा कर चित अहिगति सम भाई । अस कुमित्र परिहरेहि भलाई ॥
सेवक सठ नृप कृपन कुनारी । कपटी मित्र सूल सम चारी ॥
सखा सोच त्यागहु बल मोरे । सब बिधि घटब काज मैं तोरे ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुबीरा । बालि महाबल अतिरनधीरा ॥
दुंदुभिअस्थिताल दिखराये । बिनु प्रयास रघुबीर ढहाये ॥

देखि अमित बल बाढ़ी प्रीती । बालि बधब इन्ह भइ परतीती ॥
बारबार नावा पद सीसा । प्रभुहि जानि मन हरख कपीसा ॥
उपजा ज्ञान बचन तब बोला । नाथ कृपा मन भयेउ अलोला ॥
सुख संपति परिवार बड़ाई । सब परिहरि करिहौं सेवकाई ॥
ये सब रामभक्ति के बाधक । कहहिं संत तव पद अवराधक ॥
सत्रु मित्र दुख सुख जग माहीं । मायाकृत परमारथ नाहीं ॥
बालि परम हित जासु प्रसादा । मिलेहु राम तुम समन बिषादा ॥
सपने जेहि सन होइ लराई । जागे समुझत मन सकुचाई ॥
अब प्रभु कृपा करहु एहि भांती । सब तजि भजन करौं दिन राती ॥
सुनि बिरागसंयुत कपिबानी । बोले बिहँसि राम धनुपानी ॥
जो कछु कहेउ सत्य सब सोई । सखा बचन मम मृषा न होई ॥
नट मरकट इव सबहि नचावत । राम खगेस बेद अस गावत ॥
लै सुग्रीव संग रघुनाथा । चले चाप सायक गहि हाथा ॥
तब रघुपति सुग्रीव पठावा । गर्जेसि जाइ निकट बल पावा ॥
सुनत बालि क्रोधातुर धावा । गहि कर चरन नारि समुझावा ॥
सुनु पति जिनहि मिलेउ सुग्रीवा । ते दोउ बंधु तेजबलसींवा ॥
कोसलेससुत लछिमन रामा । कालहु जीति सकहिं संग्रामा ॥

दो० । कह बाली सुनु भीरु प्रिय समदरसी रघुनाथ ।
जौ कदापि मोहि मारिहैं तौ पुनि होब सनाथ । ७ ॥

चौ० । अस कहि चला महा अभिमानी । तृन समान सुग्रीवहिं जानी ॥
भिरे उभय बाली अति तरजा । मुठिका मारि महा धुनि गरजा ॥
तब सुग्रीव बिकल होइ भागा । मुष्टिप्रहार बज्र सम लागा ॥
मैं जो कहा रघुबीर कृपाला । बंधु न होइ मोर यह काला ॥
एक रूप तुम भ्राता दोऊ । तेहि भ्रम तें नहिं मारेउं सोऊ ॥
कर परसा सुग्रीव सरीरा । तनु भा कुलिस गई सब पीरा ॥
मेली कंठ सुमन कै माला । पठवा पुनि बल देइ बिसाला ॥
पुनि नाना बिधि भई लराई । बिटप ओट देखहिं रघुराई ॥

दो० । बहु छल बल सुग्रीव करि हिय हारा भय मानि ।
मारा बालिहि राम तब हृदय मांझ सर तानि । ८ ॥

चौ० । परा बिकल महि सर के लागे । पुनि उठि बैठ देखि प्रभु आगे ॥
स्याम गात सिर जटा बनाये । अरुन नयन सर चाप चढ़ाये ॥
पुनि पुनि चितै चरन चित दीन्हा । सुफल जन्म माना प्रभु चीन्हा ॥
हृदय प्रीति मुख बचन कठोरा । बोला चितै राम की ओरा ॥
धर्महेतु अवतरेहु गुसाईं । मारेहु मोहि ब्याध की नाईं ॥
मैं बैरी सुग्रीव पिआरा । अवगुन कवन नाथ मोहि मारा ॥

अनुजबधू भगिनी सुतनारी । सुनु सठ कन्या सम ये चारी ॥
इन्हहि कुदृष्टि बिलोकै जोई । ताहि बधे कछु पाप न होई ॥
मूढ़ तोहि अतिसय अभिमाना । नारि सिखावन करसि न काना ॥
मम भुजबलआश्रित तेहि जानी । मारा चहसि अधम अभिमानी ॥

दो० । सुनहु राम स्वामी सन चलन चातुरी मोरि ।
प्रभु अजहूं मैं पापी अन्त काल गति तोरि । ८ ॥

चौ० । सुनत राम अति कोमल बानी । बालिसीस परसेउ निज पानी ॥
अचल करौं तनु राखहु प्राना । बालि कहा सुनु कृपा निधाना ॥
जन्म जन्म मुनि जतन कराहीं । अन्त राम कहि आवत नाहीं ॥
जासु नामबल संकर कासी । देत सबहि सम गति अबिनासी ॥
मम लोचनगोचर सोइ आवा । बहुरि कि प्रभु अस बनिहि बनावा ॥

छं० । सो नयनगोचर जासु गुन निति नेति कहि स्रुति गावहीं ।
जिति पवन मन गो निरस करि मुनि ध्यान कबहुंक पावहीं ।
मोहि जानि अति अभिमानबस प्रभु कहेउ राखु सरीरहीं ।
अस कवन सठ हठि काटि सुरतरु बारि करिहि बबूरहीं ॥
अब नाथ करि करुना बिलोकहु देहु जो बर मांगऊं ।
जेहि योनि जनमौं कर्मबस तहं रामपद अनुरागऊं ॥
यह तनय मम सम बिनयबलकल्यानप्रद प्रभु लीजिये ।
गहि बांह सुरनरनाह दास आपन अंगद कीजिये । ९ ॥

दो० । रामचरन दृढ़ प्रीति करि बालि कीन्ह तनु त्याग ।
सुमनमाल जिमि कंठ ते गिरत न जानै नाग । १० ॥

चौ० । राम बालि निज धाम पठावा । नगरलोग सब ब्याकुल धावा ॥
नानाबिध बिलाप कर तारा । छूटे केस न देह संभारा ॥
तारा बिकल देखि रघुराया । दीन्ह ज्ञान हरि लीन्ही माया ॥
छिति जल पावक गगन समीरा । पंचरचित अति अधम सरीरा ॥
प्रगट सो तनु तव आगे सोवा । जीव नित्य केहि लगि तुम रोवा ॥
उपजा ज्ञान चरन तब लागी । लीन्हेसि परम भक्ति बर मागी ॥
उमा दारुयोषित की नाईं । सबहि नचावत राम गुसाईं ॥
तब सुग्रीवहिं आयसु दीन्हा । मृतककर्म बिधिवत सब कीन्हा ॥
राम कहा अनुजहिं समुझाई । राज देहु सुग्रीवहिं जाई ॥
रघुपतिचरन नाइ करि माथा । चले सकल प्रेरित रघुनाथा ॥

दो० । लछिमन तुरत बुलाये पुरजन बिप्रसमाज ।
राज दीन्ह सुग्रीव कहं अंगद कहं युवराज । ११ ॥

चौ० । उमा राम सम हित जग माहीं । गुरु पितु मातु बंधु प्रभु नाहीं ॥

सुर नर मुनि सब कै यह रीती । स्वारथ लागि करैं सब प्रीती ॥
बालित्रास ब्याकुल दिन राती । तन बहु ब्रन चिंता जर छाती ॥
सोइ सुग्रीव कीन्ह कपिराऊ । अति कृपाल रघुबीर सुभाऊ ॥
जानतहूं अस प्रभु परिहरहीं । काहे न बिपति जाल नर परहीं ॥
पुनि सुग्रीवहि लीन्ह बुलाई । बहु प्रकार नृपनीति सिखाई ॥
कह प्रभु सुनु सुग्रीव हरीसा । पुर न जाउं दसचारि बरीसा ॥
गत ग्रीषम बरषा ऋतु आई । रहिहौं निकट सैल पर छाई ॥
अंगद सहित करहु तुम राजू । संतत हृदय धरहु मम काजू ॥
तब सुग्रीव भवन फिरि आये । राम प्रबर्षनगिरि पर छाये ॥

दो० । प्रथमहिं देवन गिरि गुहा राखेउ रुचिर बनाइ ।
राम कृपानिधि कछुक दिन बास करहिंगे आइ । १२ ॥

चौ० । सुंदर बन कुसुमित अति सोभा । गुंजत मधुपनिकर मधुलोभा ॥
कंद मूल फल पत्र सुहाये । भये बहुत जब तें प्रभु आये ॥
देखि मनोहर सैल अनूपा । रहे तहं अनुज सहित सुरभूपा ॥
मधुकरखगमृगतनु धरि देवा । करहिं सिद्ध मुनि प्रभु कै सेवा ॥
मंगल रूप भयउ बन तब तें । कीन्ह निवास रमापति जब तें ॥
फटिकसिला अति सुभ्र सुहाई । सुख आसीन तहां दोउ भाई ॥
कहत अनुज सन कथा अनेका । भक्ति बिरति नृपनीति बिबेका ॥
बरषाकाल मेघ नभ छाये । गरजत लागत परम सुहाये ॥

दो० । लछिमन देखु मोरगन नाचत बारिद पेखि ।
गृही बिरति रत हरष जस बिष्नुभक्त कहुं देखि । १३ ॥

चौ० । घनघमंड नभ गरजत घोरा । प्रियाहीन डरपत मन मोरा ॥
दामिनि दमकि रहत घन माहीं । खल कै प्रीति यथा थिर नाहीं ॥
बरषहिं जलद भूमि नियराये । यथा नवहिं बुध बिद्या पाये ॥
बुंदअघात सहैं गिरि कैसे । खल के बचन संत सह जैसे ॥
छुद्र नदी भरि चलि उतराई । जस थोरेहु धन खल इतराई ॥
भूमि परत भा ढाबर पानी । जनु जीवहिं माया लपटानी ॥
सिमिटि सिमिटि जल भरहिं तलावा । जिमि सदगुन सज्जन पहं आवा ॥
सरिताजल जलनिधि महं जाई । होइ अचल जिमि जिव हरि पाई ॥

दो० । हरित भूमि तृनसंकुल समुझि परै नहि पंथ ।
जिमि पाषंड बाद तें गुप्त होहिं सदग्रंथ । १४ ॥

चौ० । दादुरधुनि चहुं ओर सुहाई । बेद पढ़ैं जनु बटुसमुदाई ॥
नवपल्लव भे बिटप अनेका । साधकमन जस मिलें बिबेका ॥
अर्क जवास पात बिनु भयऊ । जस सुराज खलउद्यम गयऊ ॥
खोजत पंथ मिलै नहिं धूरी । करै क्रोध जिमि धर्महि दूरी ॥

ससिसंपन्न सोह महि कैसी । उपकारी के संपति जैसी ॥
निसि तम घन खद्योत बिराजा । जनु दंभिन कर मिला समाजा ॥
महा वृष्टि चलि फूटि किआरी । जिमि सुतंत्र भए बिगरहिं नारी ॥
कृषी निरावहिं चतुर किसाना । जिमि बुध तजहिं मोह मद माना ॥
देखियत चक्रबाक खग नाहीं । कलिहि पाइ जिमि धर्म पराहीं ॥
ऊसर बरसै तृन नहिं जामा । जिमि हरिजन हिय उपज न कामा ॥
बिबिध जंतु संकुल महि भ्राजा । प्रजा बाढ़ जिमि पाइ सुराजा ॥
जहं तहं रहे पथिक थकि नाना । जिमि इन्द्रियगन उपजे ज्ञाना ॥

दो० । कबहुं प्रबल चल मारुत जहं तहं मेघ बिलाहि ।
जिमि कपूत के ऊपजे कुलसद्धर्म नसाहि । १५ ॥

चौ० । बरषा बिगत सरद ऋतु आई । लछिमन देखहु परम सुहाई ॥
फूले कास सकल महि छाई । जनु बरषाकृत प्रगट बुढ़ाई ॥
उदित अगस्ति पंथ जल सोषा । जिमि लोभहि सोषै संतोषा ॥
सरिता सर निर्मल जल सोहा । संत हृदय जस गत मद मोहा ॥
रस रस सूष सरितसरपानी । ममता त्याग करहिं जिमि ज्ञानी ॥
जानि सरद ऋतु खंजन आये । पाइ समय जिमि सुकृत सुहाये ॥
पंक न रेनु सोह असि धरनी । नीति निपुननृप कै जसि करनी ॥
जलसंकोच बिकल भए मीना । अबुध कुटुम्बी जिमि धनहीना ॥
बिनु घन निर्मल सोह अकासा । हरिजन इव परिहरि सब आसा ॥
कहुं कहुं वृष्टि सारदी थोरी । कोउ एक पाव भक्ति जिमि मोरी ॥

दो० । चले हरषि तजि नगर नृप तापस बनिक भिखारि ।
जिमि हरिभक्ति पाइ स्रम तजहिं आस्रमी चारि । १६ ॥

चौ० । सुखी मीन जहं नीर अगाधा । जिमि हरिसरन न एकौ बाधा ॥
फूले कमल सोह सर कैसे । निरगुन ब्रह्म सगुन भये जैसे ॥
गुञ्जत मधुकर मुखर अनूपा । सुंदर खगरव नाना रूपा ॥
चक्रवाकमन दुख निसि पेखी । जिमि दुर्जन परसंपति देखी ॥
चातक रटत तृषा अति ओही । जिमि सुख लहइ न संकर द्रोही ॥
सरदातप निसि ससि अपहरई । संतदरस जिमि पातक टरई ॥
देखि इंदु चकोर समुदाई । चितवहिं जिमि हरिजन हरि पाई ॥
मसकदंस बीते हिमत्रासा । जिमि द्विजद्रोह किये कुलनासा ॥

दो० । भूमि जीवसंकुल रहे गये सरद ऋतु पाइ ।
सतगुरु मिले जाहिं जिमि संसय भ्रम समुदाइ । १७ ॥

चौ० । बरषागत निर्मल ऋतु आई । सुधि न तात सीता कै पाई ॥
एकबार कैसेहु सुधि जानौं । कालहु जीति निमिष महं आनौं ॥

कतहुं रहै जौं जीवति होई । तात जतन करि आनौं सोई ॥
सुग्रीवहु सुधि मोरि बिसारी । पावा राज कोस पुर नारी ॥
जेहि सायक मारा मैं बाली । तेहि सर हतौं मूढ़ कहं काली ॥
जासु कृपा छूटै मद मोहा । ता कहं उमा कि सपने हु कोहा ॥
जानहिं यह चरित्र मुनि ज्ञानी । जिन्ह रघुबीरचरन रति मानी ॥
लछिमन क्रोधवंत प्रभु जाना । धनुष चढ़ाइ गहे कर बाना ॥

दो० । तब अनुजहि समुझावा रघुपति करुनासींव ।
भय देखाइ लै आवहु तात सखा सुग्रीव । १८ ॥

चौ० । इहां पवनसुत हृदय बिचारा । रामकाज सुग्रीव बिसारा ॥
निकट जाइ चरनन्हि सिर नावा । चारिहु बिधि तेहि कहि समुझावा ॥
सुनि सुग्रीव परम भय माना । बिषय मोर हरि लीन्हेउ ज्ञाना ॥
अब मारुतसुत दूत समूहा । पठवहु जहं तहं बानरयूहा ॥
कहहु पाख महं आव न जोई । मोरे कर ता कर बध होई ॥
तब हनुमंत बोलाये दूता । सब कर करि सनमान बहूता ॥
भय अरु प्रीति नीति दिखराई । चले सकल चरनन्हि सिर नाई ॥
तेहि अवसर लछिमन पुर आये । क्रोध देखि जहं तहं कपि धाये ॥

दो० । धनुष चढ़ाइ कहा तब जारि करौं पुर छार ।
ब्याकुल नगर देखि तब आयेउ बालिकुमार । १९ ॥

चौ० । चरन नाइ सिर बिनती कीन्ही । लछिमन अभय बांह तेहि दीन्ही ॥
क्रोधवंत लछिमन सुनि काना । कह कपीस अति भय अकुलाना ॥
सुनु हनुमंत संग लै तारा । करि बिनती समुझाउ कुमारा ॥
तारा सहित जाइ हनुमाना । चरन बंदि प्रभु सुजस बखाना ॥
करि बिनती मंदिर लै आये । चरन पखारि पलंग बैठाये ॥
तब कपीस चरनन्हि सिर नावा । गहि भुज लछिमन कंठ लगावा ॥
नाथ बिषय सम मद कछु नाहीं । मुनिमन मोह करै छन माहीं ॥
सुनत बिनीत बचन सुख पावा । लछिमन तेहि बहु बिधि समुझावा ॥
पवनतनय सब कथा सुनाई । जेहि बिधि गये दूतसमुदाई ॥

दो० । हरषि चले सुग्रीव तब अंगदादि कपि साथ ।
रामानुज आगे करि आये जहं रघुनाथ । २० ॥

चौ० । नाइ चरन सिर कह कर जोरी । नाथ मोहि कछु नाहिन खोरी ॥
अतिसय प्रबल देव तव माया । छूटै राम करहु जौं दाया ॥
बिषयबिबस सुर नर मुनि स्वामी । मैं पावर पसु कपि अति कामी ॥
नारिनयनसर जाहि न लागा । घोर क्रोध तमनिसि जो जागा ॥
लोभ पास जेहि गर न बंधाया । सो नर तुम समान रघुराया ॥

यह गुन साधन तें नहिं होई । तुम्हरी कृपा पाव कोइ कोई ॥
तब रघुपति बोले मुसुकाई । तुम प्रिय मोहि भरत जिमि भाई ॥
अब सोइ जतन करहु मन लाई । जेहि बिधि सीता कै सुधि पाई ॥

दो० । एहि बिधि होत बतकही आये बानरयूथ ।
नानाबरन सकल दिसि देखिय कीसबरूथ । २१ ॥

चौ० । बानर कटक उमा मैं देखा । सो मूरख जो करन चह लेखा ॥
आइ रामपद नावहिं माथा । निरखि बदन सब होहिं सनाथा ॥
अस कपि एक न सेना माहीं । राम कुसल जेहि पूछी नाहीं ॥
यह कछु नहिं प्रभु कै अधिकाई । बिस्वरूप ब्यापक रघुराई ॥
ठाढ़ जहं तहं आयसु पाई । कह सुग्रीव सबहिं समुझाई ॥
रामकाज अरु मोर निहोरा । बानर यूथ जाहु चहुं ओरा ॥
जनकसुता कहं खोजहु जाई । मासदिवस महं आयहु भाई ॥
अवधि मेटि जो बिन सुधि पाये । आवइ बनहिं सो मोहिं मराये ॥

दो० । बचन सुनत सब बानर जहं तहं चले तुरंत ।
तब सुग्रीव बुलाये अंगद नल हनुमंत । २२ ॥

चौ० । सुनहु नील अंगद हनुमाना । जामवंत मतिधीर सुजाना ॥
सकल सुभट मिलि दच्छिन जाहू । सीतासुधि पूछेहु सब काहू ॥
मन क्रम बचन सो जतन बिचारेहु । रामचंद्र कै काज सवारेहु ॥
भानु पीठ सेइय उर आगी । स्वामिहि सर्ब भाव छल त्यागी ॥
तजि माया सेइय परलोका । मिटहिं सकल भवसंभवसोका ॥
देह धरे कर यह फल भाई । भजिय राम सब काम बिहाई ॥
सोइ गुनज्ञ सोई बड़भागी । जो रघुबीर चरनअनुरागी ॥
आयसु मांगि चरन सिर नाई । चले हरषि सुमिरत रघुराई ॥
पाछे पवनतनय सिर नावा । जानि काज प्रभु निकट बुलावा ॥
परसा सीस सरोरुह पानी । कर मुद्रिका दीन्ह जन जानी ॥
बहु प्रकार सीतहिं समुझायेहु । कहि बल बिरह बेगि तुम आयेहु ॥
हनुमत जन्म सुफल करि जाना । चले हृदय धरि कृपानिधाना ॥
यद्यपि प्रभु जानत सब बाता । राजनीति राखत सुरत्राता ॥

दो० । चले सकल बन खोजत सरिता सर गिरिखोह ।
रामकाज लयलीन मन बिसरा तनु कर छोह । २३ ॥

चौ० । कतहुं होइ निसिचर सैं भेंटा । प्रान लेहिं एक एक चपेटा ॥
बहु प्रकार गिरि कानन हेरहिं । कोउ मुनि मिलहि ताहि सब घेरहिं ॥
लागि तृषा अतिसय अकुलाने । मिलै न जल घन गहन भुलाने ॥
मन हनुमान कीन्ह अनुमाना । मरन चहत सब बिनु जलपाना ॥

चढ़ि गिरिसिखर चहुं दिसि देखा । भूमिबिवर एक कौतुक पेखा ॥
चक्रबाक बक हंस उड़ाहीं । बहुतक खग प्रबिसहिं तेहि माहीं ॥
गिरि तें उतरि पवनसुत आवा । सब कहं लै सो बिवर दिखावा ॥
आगे कै हनुमंतहिं लीन्हा । पैठ बिवर बिलंब न कीन्हा ॥

दो० । दीख जाइ उपबन सर बर बिकसित बहु कञ्ज ।
मन्दिर एक रुचिर तहं बैठि नारि तपपुञ्ज । २४ ॥

चौ० । दूरि तें ताहि सबन्हि सिर नावा । पूछे निज वृत्तान्त सुनावा ॥
तेहि तब कहा करहु जलपाना । खाहु सुरस सुंदर फल नाना ॥
मज्जन कीन्ह मधुर फल खाये । तासु निकट पुनि सब चलि आये ॥
ते सब आपनि कथा सुनाई । मैं अब जाब जहां रघुराई ॥
मूंदहु नयन बिवर तजि जाहू । पैहहु सीतहि जनि पछिताहू ॥
नयन मूंदि पुनि देखहिं बीरा । ठाढ़े सकल सिंधु के तीरा ॥
सो पुनि गई जहां रघुनाथा । जाइ कमल पद नायेउ माथा ॥
नाना भांति बिनय तेहि कीन्ही । अनपायिनी भक्ति प्रभु दीन्ही ॥

दो० । बदरी बन कहं सो गई प्रभु अज्ञा धरि सीस ।
उर धरि रामचरनयुग जे बंदत अज ईस । २५ ॥

चौ० । इहां बिचारहिं कपि मन माहीं । बीती अवध काज कछु नाहीं ॥
सब मिलि कहहिं परस्पर बाता । बिनु सुधि लिये करब का भ्राता ॥
कह अंगद लोचन भरि बारी । दुहु प्रकार भइ मृत्यु हमारी ॥
इहां न सुधि सीता कै पाई । उहां गये मारिहि कपिराई ॥
पिता बधे पर मारत मोही । राखा राम निहोर न ओही ॥
पुनि पुनि अंगद कह सब पाहीं । मरन भयेउ कछु संसय नाहीं ॥
अंगदबचन सुनत कपि बीरा । बोलि न सकहिं नयन बह नीरा ॥
छन एक सोचमगन होइ गये । पुनि अस बचन कहत सब भये ॥
हम सीता कै सुधि लीन्हे बिना । नहिं जैहहिं युवराज प्रबीना ॥
अस कहि सबनि सिंधु तट जाई । बैठे कपि सब दर्भ डसाई ॥
जामवन्त अंगददुख देखी । कही कथा उपदेस बिसेषी ॥
तात राम कहं नर जनि मानहु । निर्गुनब्रह्म अजित अज जानहु ॥
हम सब सेवक अति बड़भागी । सन्तत सगुनब्रह्मअनुरागी ॥

दो० । निज इच्छा प्रभु अवतरइ सुर द्विज गो महि लागि ।
सगुन उपासक संग तहं रहहिं मोच्छ सब त्यागि । २६ ॥

चौ० । एहि बिधि कथा कही बहु भांती । गिरिकन्दरा सुनी संपाती ॥
बाहिर होइ देखि बहु कीसा । मोहि अहार दीन्ह जगदीसा ॥
आज सबहि कहं भच्छन करऊं । दिन बहु चलेउ अहार बिन मरऊं ॥
कबहु न मिल भरि उदर अहारा । आजु दीन्ह बिधि एकहि बारा ॥

कबहुं न मिल भरि उदर अहारा । आजु दीन्ह बिधि एकहि बारा ॥
डरपे गीध बचन सुनि काना । अब भा मरन सत्य हम जाना ॥
कपि सब उठे गीध कहं देखी । जामवंत मन सोच बिसेषी ॥
कह अंगद बिचारि मन माहीं । धन्य जटायू सम कोउ नाहीं ॥
रामकाजकारन तनु त्यागी । हरिपुर गयेउ परम बड़ भागी ॥
सुनि खग हरष सोकयुत बानी । आवा निकट कपिन्ह भय मानी ॥
तिन्हहि अभय करि पूछेसि जाई । कथा सकल तिन्ह ताहि सुनाई ॥
सुनि संपाति बंधु कै करनी । रघुपति महिमा बहु बिधि बरनी ॥

दो० । मोहि लै जाहु सिंधु तट देउं तिलांजलि ताहि ।
बचन सहाय करब मैं पैहहु खोजहु जाहि । २७ ॥

चौ० । अनुजक्रिया करि सागरतीरा । कह निज कथा सुनहु कपिबीरा ॥
हम दोउ बंधु प्रथम तरुनाई । गगन गये रबि निकट उड़ाई ॥
तेज न सहि सक सो फिरि आवा । मैं अभिमानी रबि नियरावा ॥
जरे पंख अति तेज अपारा । परे भूमि करि घोर चिकारा ॥
मुनि एक नाम चंद्रमा ओही । लागी दया देखि करि मोही ॥
बहु प्रकार तेहि ज्ञान सुनावा । देहजनित अभिमान छुड़ावा ॥
त्रेता ब्रह्म मनुजतनु धरिहीं । तासु नारि निसिचरपति हरिहीं ॥
तासु खोज पठइहि प्रभु दूता । तिन्हहि मिले तैं होब पुनीता ॥
जमिहहिं पंख करसि जनि चिंता । तिन्हहि देखाइ दिहेसु तैं सीता ॥
मुनि कै गिरा सत्य भइ आजू । सुनि मम बचन करहु प्रभुकाजू ॥
गिरि त्रिकूट ऊपर बस लंका । तहं रह रावन सहज असंका ॥
तहं असोक उपबन जहं रहई । सीता बैठि सोच रत अहई ॥

दो० । मैं देखौं तुम नाहीं गीधहि दृष्टि अपार ।
बूढ़ भयउं न तो करतेउं कछुक सहाय तुम्हार । २८ ॥

चौ० । जो नाघे सत योजन सागर । करै सो रामकाज अति आगर ॥
मोहि बिलोकि धरहु मन धीरा । रामकृपा कस भयउ सरीरा ॥
पापिउ जा कर नाम सुमिरहीं । अति अपार भवसागर तरहीं ॥
तासु दूत तुम्ह तजि कदराई । राम हृदय धरि करहु उपाई ॥
अस कहि गरुड़ गीध जब गयऊ । तिन्ह कें मन अति बिस्मय भयऊ ॥
निज निज बल सब काहूं भाषा । पार जाइ कै संसय राखा ॥
जरठ भयउं अब कहै रिछेसा । नहिं तन रहा प्रथम बललेसा ॥
जबहिं त्रिबिक्रम भयउ खरारी । तब मैं तरुन रहेउं बल भारी ॥

दो० । बलि बांधत प्रभु बाढ़ेउ सो तनु बरनि न जाइ ।
उभय घरी महं दीन्ही सप्त प्रदच्छिन धाइ । २९ ॥

चौ० । अंगद कहइ जांउ मैं पारा । जिय संशय कछु फिरती बारा ॥
जामवन्त कह तुम सब लायक । पठइय किमि सबही कर नायक ॥
कहइ रीछपति सुनु हनुमाना । का चुप साधि रहे बलवाना ॥
पवनतनयबल पवन समाना । बुधि बिबेक बिज्ञाननिधाना ॥
कवन सो काज कठिन जगमाहीं । जो नहिं तात होइ तुम पाहीं ॥
रामकाज लगि तव अवतारा । सुनतहि भयेउ पर्वताकारा ॥
कनकबरन तन तेज बिराजा । मानहुं अपर गिरन्ह कर राजा ॥
सिंहनाद करि बारहिं बारा । लीलहिं नाघउं जलनिधि षारा ॥
सहित सहाय रावनहि मारी । आनउं इहां त्रिकूट उपारी ॥
जामवंत मैं पूछउं तोही । उचित सिषावन दीजहु मोही ॥
एतना करेहु तात तुम जाई । सीतहि देषि कहो सुधि आई ॥
तब निज भुजबल राजिवनयना । कौतुक लागि संग कपिसयना ॥

छं० । कपिसेन संग संघारि निसिचर राम सीतहि आनिहैं ।
त्रयलोकपावन सुजस सुर मुनि नारदादि बषानिहैं ॥
जो सुनत गावत कहत समुझत परम पद नर पावई ।
रघुबीरपद पाथोज मधुकर दास तुलसी गावई । २ ॥

दो० । भवभेषजरघुनाथजस सुनहि जो नर अरु नारि ।
तिन कर सकल मनोरथ सिद्ध करहिं त्रिपुरारि । ३० ॥

सो० । नीलोत्पल तन स्याम काम कोटिसोभा अधिक ।
सुनिय तासु गुन ग्राम जासु नाम अघखगबधिक । १ ॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने ।
विमलवैराग्यसम्पादनो नाम चतुर्थः सोपानः ॥
समाप्तः शुभमस्तु सिद्धिरस्तु ॥ * ॥

# अथ सुन्दरकाण्ड ॥

श्लोक

शान्तं शाश्वतमप्रमेयमनघं गीर्वाणशान्तिप्रदम् ।
ब्रह्माशम्भुफणीन्द्रसेव्यमनिशं वेदान्तवेद्यं प्रभुम् ॥
रामाख्यं जगदीश्वरं सुरगुरुं मायामनुष्यं हरिम् ।
वन्देऽहं करुणाकरं रघुवरं भूपालचूडामणिम् ॥ १ ॥
नाना स्पृहा रघुपते हृदयेऽस्मदीये
सत्यं वदामि च भवानखिलान्तरात्मा ।
भक्तिम्प्रयच्छ रघुपुङ्गव निर्भरां मे
कामादि दोषरहितं कुरु मानसञ्च ॥ २ ॥
अतुलितबलधामं स्वर्णशैलाभदेहं
दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यं ।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशम
रघुपतिवरदूतं वातजातन्नमामि ॥ ३ ॥

चौ० । जामवन्त के बचन सुहाए । सुनि हनुमंत हृदय अति भाए ॥
तब लगि मोहि परिखेहु तुम्ह भाई । सहि दुख कंद मूल फल खाई ॥
जब लगि आवउं सीतहि देखी । होइ काज मोहि हरष बिसेषी ॥
अस कहि नाइ सबन्ह कहं माथा । चलेउ हरषि हिय धरि रघुनाथा ॥
सिंधुतीर एक सुन्दर भूधर । कौतुक कूदि चढ़ेउ ता ऊपर ॥
बार बार रघुबीर संभारी । तरकेउ पवनतनय बल भारी ॥
जेहि गिरि चरन देइ हनुमन्ता । चलेउ सो गा पाताल तुरन्ता ॥
जिमि अमोघ रघुपति कर बाना । तेही भांति चलेउ हनुमाना ॥
जलनिधि रघुपतिदूत बिचारी । तैं मैनाक होहि श्रमहारी ॥

दो० । हनूमान तेहि परसा कर पुनि कीन्ह प्रनाम ।
रामकाज कीन्हे बिनु मोहि कहां बिस्राम ॥ १ ॥

चौ० । जात पवनसुत देवन्ह देखा । जानै कहुं बल बुद्धि बिसेषा ॥
सुरसानाम अहिन की माता । पठइन्हि आइ कही तेहि बाता ॥
आजु सुरन्ह मोहि दीन्ह अहारा । सुनत बचन कह पवनकुमारा ॥
रामकाज करि फिरि मैं आवौं । सीता कै सुधि प्रभुहि सुनावौं ॥
तब तव बदन पइठिहौं आई । सत्य कहौं मोहि जान दे माई ॥
कवनहु जतन देइ नहिं जाना । ग्रससि न मोहि कहेउ हनुमाना ॥
योजन भरि तेहि बदन पसारा । कपि तनु कीन्ह दुगुन बिस्तारा ॥
सोरह योजन मुख तेहि ठयऊ । तुरत पवनसुत बत्तिस भयऊ ॥
जस जस सुरसा बदन बढ़ावा । तासु दून कपि रूप दिखावा ॥
सत योजन तेहि आनन कीन्हा । अति लघु रूप पवनसुत लीन्हा ॥
बदन पैठि पुनि बाहिर आवा । मांगी बिदा ताहि सिर नावा ॥
मोहि सुरन्ह जेहि लागि पठावा । बुधि बल मरम तोर मैं पावा ॥

दो० । रामकाज सब करिहहु तुम्ह बलबुद्धिनिधान ।
आसिष देइ गई सो हरषि चले हनुमान । २ ॥

चौ० । निसिचरि एक सिंधु महं रहई । करि माया नभ के खग गहई ॥
जीव जन्तु जे गगन उड़ाहीं । जल बिलोकि तिन्ह कै परछाहीं ॥
गहइ छांह सक सो न उड़ाई । एहि बिधि सदा गगनचर खाई ॥
सोइ छल हनूमान कह कीन्हा । तासु कपट कपि तुरितहिं चीन्हा ॥
ताहि मारि मारुतसुत बीरा । बारिधि पार गयउ मतिधीरा ॥
तहां जाइ देखी बन सोभा । गुंजत चंचरीक मधुलोभा ॥
नाना तरु फल फूल सुहाये । खगमृगबृन्द देखि मन भाये ॥
सैल बिसाल देखि एक आगे । ता पर कूदि चढ़ेउ भय त्यागे ॥
उमा न कछु कपि कै अधिकाई । प्रभु प्रताप जो कालहि खाई ॥
गिरि पर चढ़ि लंका तेहिं देखी । कहि न जाइ अति दुर्ग बिसेखी ॥
अति उतंग जलनिधि चहुं पासा । कनककोट कर परम प्रकासा ॥

छं० । कनककोट बिचित्र मनिकृत सुंदरायतन अति घना ।
चौहट्ट हट्ट सुबट्ट बीथी चारु पुर बहु बिधि बना ॥
गजबाजिखच्चरनिकर पदचर रथबरूथन्हि को गनै ।
बहुरूप निसिचरयूथ अतिबल सेन बरनत नहिं बनै ॥
बन बाग उपबन बाटिका सर कूप बापी सोहहीं ।
नरनागसुरगंधर्बकन्या देखि मुनिमन मोहहीं ॥
कहुं माल देह बिसाल सैल समान अति बल गर्जहीं ।
नाना अखारेन्ह भिरहिं बहुबिधि एक एकन्ह तर्जहीं ॥

करि जतन भट कोटिन्ह बिकटतन नगर चहुं दिसि रच्छहीं ।
कहुं महिष मानुष धेनु खर अज खल निसाचर भच्छहीं ॥
एहि लागि तुलसीदास इन्ह की कथा कछु एक है कही ।
रघुबीरसर तीरथ सरीरन्हि त्यागि गति पैहहिं सही । १ ॥

दो० । पुररखवारे देखि बहु कपि मन कीन्ह बिचार ।
अति लघु रूप धरौं निसि नगर करौं पैसार । ३ ॥

चौ० । मसक समान रूप कपि धरी । लंकहिं चलेउ सुमिरि नरहरी ॥
नाम लंकिनी एक निसिचरी । सो कह चलेसि मोहि निदरी ॥
जानेहि नहिं मरम सठ मोरा । मोर अहार जहां लगि चोरा ॥
मुठिका एक महा कपि हनी । रुधिर बमत धरनी ढनमनी ॥
पुनि संभारि उठी सो लंका । जोरि पानि कर बिनय ससंका ॥
जब रावनहिं ब्रह्म बर दीन्हा । चलत बिरंचि कहा मोहि चीन्हा ॥
बिकल होसि तैं कपि के मारे । तब जानेसु निसिचर संघारे ॥
तात मोर अतिपुन्य बहूता । देखेउं नयन राम कर दूता ॥

दो० । तात स्वर्गअपवर्गसुख धरिय तुला एक अंग ।
तूल न ताहि सकल मिलि जो सुख लव सतसंग । ४ ॥

चौ० । प्रबिसि नगर कीजे सब काजा । हृदय राखि कोसलपुरराजा ॥
गरल सुधा रिपु करै मिताई । गोपद सिंधु अनल सितलाई ॥
गरुड़ सुमेरु रेनु सम ताही । राम कृपा करि चितवहिं जाही ॥
अति लघु रूप धरेउ हनुमाना । पैठा नगर सुमिरि भगवाना ॥
मंदिर मंदिर प्रति करि सोधा । देखे जहं तहं अगनित जोधा ॥
गयेउ दसाननमंदिर माहीं । अति बिचित्र कहि जात सो नाहीं ॥
सयन किये देखा कपि तेही । मंदिर महुं न दीख बैदेही ॥
भवन एक पुनि दीख सोहावा । हरिमंदिर तहं भिन्न बनावा ॥
रामनामअंकित गृह सोहा । बरनि न जाइ देखि मन मोहा ॥

दो० । रामायुधअंकित गृह सोभा बरनि न जाइ ।
नव तुलसी के बृन्द बहु देखि हरष कपिराइ । ५ ॥

चौ० । लंका निसिचरनिकरनिवासा । इहां कहां सज्जन कर बासा ॥
मन महं तरक करै कपि लागा । तेही समय बिभीषन जागा ॥
राम राम तेहि सुमिरन कीन्हा । हृदय हरष कपि सज्जन चीन्हा ॥
एहि सन हठि करिहौं पहिचानी । साधु ते होइ न कारजहानी ॥
बिप्ररूप धरि बचन सुनाए । सुनत बिभीषन उठि तहं आए ॥
करि प्रनाम पूछी कुसलाई । बिप्र कहहु निज कथा बुझाई ॥

की तुम्ह हरिदासन्ह मह कोई । मोरे हृदय प्रीति अति होई ।
की तुम राम दीन अनुरागी । आयेहु मोहि करन बड़ भागी ॥

दो० । तब हनुमंत कही सब रामकथा निज नाम ।
सुनत युगल तनु पुलक मन मगन सुमिरि गुनग्राम । ६ ॥

चौ० । सुनहु पवनसुत रहनि हमारी । जिमि दसनन्हि महं जीभ बिचारी ॥
तात कबहुं मोहि जानि अनाथा । करिहहिं कृपा भानुकुलनाथा ।
तामस तनु कछु साधन नाहीं । प्रीति न पद सरोज मन माहीं ॥
अब मोहि भा भरोस हनुमंता । बिनु हरिकृपा मिलहिं नहिं संता ॥
जौं रघुबीर अनुग्रह कीन्हा । तौ तुम मोहि दरस हठि दीन्हा ॥
सुनहु बिभीषन प्रभु कै रीती । करहिं सदा सेवक पर प्रीती ॥
कहहु कवन मैं परम कुलीना । कपि चंचल सबही बिधि हीना ॥
प्रात लेइ जो नाम हमारा । तेहि दिन ताहि न मिलै अहारा ॥

दो० । अस मैं अधम सखा सुनु मोहू पर रघुबीर ।
कीन्ही कृपा सुमिरि गुन भरे बिलोचन नीर । ७ ॥

चौ० । जानतहूं अस स्वामि बिसारी । फिरहिं ते काहे न होहिं दुखारी ॥
एहि बिधि कहत राम गुनग्रामा । पावा अनिर्बाच्य बिस्रामा ॥
पुनि सब कथा बिभीषन कही । जेहि बिधि जनकसुता तहं रही ॥
तब हनुमंत कहा सुनु भ्राता । देखा चाहौं जानकी माता ॥
युक्ति बिभीषन सकल सुनाई । चलेउ पवनसुत बिदा कराई ॥
धरि सोइ रूप गयेउ पुनि तहंवा । बन असोक सीता रह जहंवा ॥
देखि मनहिं महं कीन्ह प्रनामा । बैठिहि बीति जात निसि यामा ॥
कृस तनु सीस जटा एक बेनी । जपति हृदय रघुपतिगुनस्रेनी ॥

दो० । निज पद नयन दिये मन रामचरन महं लीन ।
परम दुखी भा पवनसुत देखि जानकी दीन । ८ ॥

चौ० । तरु पल्लव महं रहा लुकाई । करै बिचार करौं का भाई ॥
तेहि अवसर रावन तहं आवा । संग नारि बहु किये बनावा ॥
बहु बिधि खल सीतहिं समुझावा । साम दान भय भेद दिखावा ॥
कह रावन सुनु सुमुखि सयानी । मंदोदरी आदि सब रानी ॥
तव अनुचरी करौं पन मोरा । एक बार बिलोकु मम ओरा ॥
तृन धरि ओट कहति बैदेही । सुमिरि अवधपति परम सनेही ॥
सुनु दसमुख खद्योत प्रकासा । कबहुं कि नलिनी करहिं बिकासा ॥
अस मन समुझु कहति जानकी । खल सुधि नहिं रघुपतिबान की ॥
तव सूने हरि आनेहि मोहीं । अधम निलज्ज लाज नहिं तोहीं ॥

दो० । आपुहि सुनि खद्योत सम रामहिं भानु समान ।
परुष बचन सुनि काढ़ि असि बोला अति खिसिआन । ९ ॥

चौ० । सीता तैं मम कृत अपमाना । काटौं तव सिर कठिन कृपाना ॥
नाहिं त सपदि मानु मम बानी । सुमुखि होत न त जीवनहानी ॥
स्याम सरोजदाम सम सुन्दर । प्रभुभुज करिकर सम दसकंधर ॥
सो भुज कंठ कि तव असि घोरा । सुनु सठ अस प्रमान पन मोरा ॥
चन्द्रहास हर मम परिताप । रघुपतिबिरहअनलसंताप ॥
सीतल निसि तव असि बर धारा । कह सीता हरु मम दुखभारा ॥
सुनत बचन पुनि मारन धावा । मयतनया कहि नीति बुझावा ॥
कहेसि सकल निसिचरिन्ह बोलाई । सीतहि बाय डेरावहु जाई ॥
मास दिवस महुँ कहा न माना । तौ मैं मारबि काढ़ि कृपाना ॥

दो० । भवन गयउ दसकंधर इहां पिसाचिनिबृन्द ।
सीतहि त्रास दिखावहीं धरहिं रूप बहु मन्द । १० ॥

चौ० । त्रिजटानाम राच्छसी एका । रामचरनरत निपुन बिबेका ॥
सबहि बोलि सुनायसि सपना । सीतहि सेइ करौ हित आपना ॥
सपने बानर लंका जारी । यातुधानसेना सब मारी ॥
खर आरूढ नगन दससीसा । मुण्डित सिर खंडित भुज बीसा ॥
एहि बिधि सो दच्छिन दिसि जाई । लंका मनहु बिभीषन पाई ॥
नगर फिरी रघुबीर दोहाई । तब प्रभु सीता बोलि पठाई ॥
यह सपना मैं कहौं बिचारी । होइहि सत्य गये दिन चारी ॥
तासु बचन सुनि ते सब डरी । जनकसुता के चरनन्हि परी ॥

दो० अहं तहं गई सकल मिलि सीता कर मन सोच ।
मास दिवस बीते मोहि मारिहि निसिचर पोच । ११ ॥

चौ० । त्रिजटा सन बोली कर जोरी । मातु बिपतिसंगिनि तैं मोरी ॥
तजौं देह करु बेग उपाई । दुसह बिरह अब नहि सहि जाई ॥
आनि काठ रचु चिता बनाई । मातु अनल पुनि देहु लगाई ॥
सत्य करहि मम प्रीति सयानी । सुनै को स्रवन सूल सम बानी ॥
सुनत बचन पद गहि समुझाएसि । प्रभु प्रतापबलसुजस सुनाएसि ॥
निसि न अनल मिल सुनु सुकुमारी । अस कहि सो निज भवन सिधारी ॥
कह सीता बिधि भा प्रतिकूला । मिलै न पावक मिटहि न सूला ॥
देखियत प्रगट गगन अंगारा । अवनि न आवत एकौ तारा ॥
पावकमय ससि स्रवत न आगी । मानहुं मोहिं जानि हतभागी ॥
सुनहि बिनय मम बिटप असोका । सत्य नाम करु हरु मम सोका ॥
नूतन किसलय अनल समाना । देहि अगिनि तन करहि निदाना ॥
देखि परम बिरहाकुल सीता । सो छन कपिहि कलप सम बीता ॥

सो० । कपि करि हृदय बिचार दीन्ह मुद्रिका डारि तब ।
जनु असोक अंगार दीन्ह हरषि उठि कर गहेउ । १२ ॥

चौ० । तब देखी मुद्रिका मनोहर । रामनाम अंकित अति सुंदर ॥
चकित चितव मुदरी पहिचानी । हरष बिषाद हृदय अकुलानी ॥
जीति को सकै अजय रघुराई । माया तें असि रचो न जाई ॥
सीता मन बिचार कर नाना । मधुर बचन बोलेउ हनुमाना ॥
रामचंद्रगुन बरनइ लागा । सुनतहि सीता कर दुख भागा ॥
लागी सुनै स्रवन मन लाई । आदिहु तें सब कथा सुनाई ॥
स्रवनामृत जेहि कथा सुनाई । कहि सो प्रगट होत किन भाई ॥
तब हनुमंत निकट चलि गयऊ । फिरि बैठीं मन बिस्मय भयऊ ॥
रामदूत मैं मातु जानकी । सत्य सपथ करुनानिधान की ॥
यह मुद्रिका मातु मैं आनी । दीन्ह राम तुम कहँ सहिदानी ॥
नर बानरहि संग कहु कैसे । कही कथा भइ संगति जैसे ॥

दो० । कपि के बचन सप्रेम सुनि उपजा मन बिस्वास ।
जाना मन क्रम बचन यह कृपासिंधु के दास । १३ ॥

चौ० । हरिजन जानि प्रीति अति बाढ़ी । सजल नयन रोमावलि ठाढ़ी ॥
बूड़त बिरहजलधि हनुमाना । भयहु तात मो कहँ जलयाना ॥
अब कहु कुसल जाउँ बलिहारी । अनुज सहित सुखभवन खरारी ॥
कोमलचित कृपालु रघुराई । कपि केहि हेतु धरी निठुराई ॥
सहज बानि सेवकसुखदायक । कबहुँक सुरति करत रघुनायक ॥
कबहुँ नयन मम सीतल ताता । होइहहि निरखि स्याम मृदु गाता ॥
बचन न आव नयन भर बारी । अहह नाथ मोहि निपट बिसारी ॥
देखि परम बिरहाकुल सीता । बोला कपि मृदु बचन बिनीता ॥
मातु कुसल प्रभु अनुज समेता । तव दुख दुखी सो कृपानिकेता ॥
जनि जननी मानहु जिय ऊना । तुम तें प्रेम राम के दूना ॥

दो० । रघुपति कर संदेस अब सुनु जननी धरि धीर ।
अस कहि कपि गदगद भये भरे बिलोचन नीर । १४ ॥

चौ० । कहेउ रामबियोग तव सीता । मो कहँ सकल भयेउ बिपरीता ॥
नवतरुकिसलय मनहुँ कृसानू । कालनिसा सम निसि ससि भानू ॥
कुवलयबिपिन कुंतबन सरिसा । बारिद तपत तेल जनु बरिसा ॥
जेहि तरु रहे करत तेइ पीरा । उरगस्वास सम त्रिबिध समीरा ॥
कहेहू तें कछु दुख घटि होई । काहि कहौं यह जान न कोई ॥
तत्व प्रेम कर मम अरु तोरा । जानत प्रिया एक मन मोरा ॥
सो मनु रहत सदा तोहि पाहीं । जानु प्रीति रस इतनेहि माहीं ॥

प्रभुसंदेस सुनत बैदेही । मगन प्रेम तनसुधि नहिं तेही ॥
कह कपि हृदय धीर धरु माता । सुमिरि राम सेवकसुखदाता ॥
उर आनहु रघुपतिप्रभुताई । सुनि मम बचन तजहु कदराई ॥

दो० । निसिचरनिकर पतंग सम रघुपतिबान कृसानु ।
जननी हृदये धीर धरु जरे निसाचर जानु ।१५॥

चौ० । जौं रघुबीर होत सुधि पाई । करते नहिं बिलंब रघुराई ॥
रामबानरबि उये जानकी । तमबरूथ कहं यातुधान की ॥
अबहिं मातु मैं जाउं लवाई । प्रभुआयसु नहिं रामदोहाई ॥
कछुक दिवस जननी धरु धीरा । कपिन्ह सहित ऐहैं रघुबीरा ॥
निसिचर मारि तोहिं लै जैहैं । तिहुं पुर नारदादि जस गैहैं ॥
हैं सुत कपि सब तुम्हहि समाना । यातुधानभट अति बलवाना ॥
मोरे हृदय परम संदेहा । सुनि कपि प्रगट कीन्ह निज देहा ॥
कनकभूधराकार सरीरा । समरभयंकर अति बलबीरा ॥
सीतामन भरोस तब भयऊ । पुनि लघुरूप पवनसुत लयऊ ॥

दो० सुनु माता साखामृग नहिं बल बुद्धि बिसाल ।
प्रभुप्रताप तें गरुड़हीं खाइ परम लघु ब्याल ।१६॥

चौ० मनसंतोष सुनत कपिबानी । भक्तिप्रतापतेजबलसानी ॥
आसिष दीन्ह रामप्रिय जाना । होहु तात बलसीलनिधाना ॥
अजर अमर गुननिधि सुत होहू । करहु बहुत रघुनायक छोहू ॥
करहु कृपा प्रभु अस सुनि काना । निर्भर प्रेम मगन हनुमाना ॥
बार बार नाएसि पद सीसा । बोला बचन जोरि कर कीसा ॥
अब कृतकृत्य भयेउं मैं माता । आसिख तव अमोघ बिख्याता ॥
सुनहु मातु मोहि अतिसय भूखा । लागि देखि सुंदर फल रूखा ॥
सुनु सुत करैं बिपिन रखवारी । परम सुभट रजनीचर भारी ॥
तिन्ह कर भय माता मोहि नाहीं । जौं तुम सुख मानहु मन माहीं ॥

दो० । देखि बुद्धिबलनिपुन कपि कहेउ जानकी जाहु ।
रघुपतिचरन हृदय धरि तात मधुर फल खाहु ।१७॥

चौ० । चला नाइ सिर पैठेउ बागा । फल खायेसि तरु तोरैं लागा ॥
रहे तहां बहु भट रखवारे । कछु मारेसि कछु जाइ पुकारे ॥
नाथ एक आवा कपि भारी । तेहि असोकबाटिका उजारी ॥
खाएसि फल अरु बिटप उपारे । रच्छक मर्दि मर्दि महि पारे ॥
सुनि रावन पठये भट नाना । तिन्हहि देखि गर्जेउ हनुमाना ॥
सब रजनीचर कपि संघारे । गये पुकारत कछु अधमारे ॥

पुनि पठयउ तेहि अच्छकुमारा । चला संग लै सुभट अपारा ॥
आवत देखि बिटप गहि तरजा । ताहि निपाति महाधुनि गरजा ॥

दो० । कछु मारेसि कछु मर्देसि कछु मिलायेसि धरि धूरि ।
कछु पुनि जाइ पुकारे प्रभु मर्कट बलभूरि । १८ ॥

चौ० । सुनि सुतबध लंकेस रिसाना । पठएसि मेघनाद बलवाना ॥
मारेसि जनि सुत बांधेसु ताही । देखिय कपिहि कहां कर आही ॥
चला इंद्रजित अतुलित योधा । बंधुनिधन सुनि उपजा क्रोधा ॥
कपि देखा दारुन भट आवा । कटकटाइ गरजा अरु धावा ॥
अति बिसाल तरु एक उपारा । बिरथ कीन्ह लंकेस कुमारा ॥
रहे महा भट ता के संगा । गहि गहि कपि मर्दइ निज अंगा ॥
तिन्हहि निपाति ताहि सन बाजा । भिरे युगल मानहुं गजराजा ॥
मुठिका मारि चढ़ा तरु जाई । ताहि एक छन मुरछा आई ॥
उठि बहोरि कीन्हेसि बहु माया । जीति न जाइ प्रभंजनजाया ॥

दो० । ब्रह्मअस्त्र तेहि साधा कपि मन कीन्ह बिचार ।
जौं न ब्रह्मसर मानौं महिमा मिटै अपार । १९ ॥

चौ० । ब्रह्मबान कपि कहं तेहि मारा । परतिहु बार कटक संघारा ॥
तेहि देखा कपि मुरछित भयऊ । नागपास बांधेसि लै गयऊ ॥
जासु नाम जपि सुनहु भवानी । भवबंधन काटहिं नर ज्ञानी ॥
तासु दूत कि बंध तरु आवा । प्रभुकारज लगि कपिहि बंधावा ॥
कपिबंधन सुनि निसिचर धाये । कौतुक लागि सभा सब आये ॥
दसमुख सभा दीख कपि जाई । कहि न जाइ कछु अति प्रभुताई ॥
कर जोरे सुर दिसिप बिनीता । भ्रकुटि बिलोकत सकल सभीता ॥
देखि प्रताप न कपिमन संका । जिमि अहिगन महं गरुड़ असंका ॥

दो० । कपिहि बिलोकि दसानन बिहंसा कहि दुर्बाद ।
सुतबध सुरति कीन्ह पुनि उपजा हृदय बिषाद । २० ॥

चौ० । कह लंकेस कवन तैं कीसा । केहि के बल घालेहि बन खीसा ॥
कीधौं स्रवन सुने नहिं मोहीं । देखौं अति असंक सठ तोहीं ॥
मारे निसिचर केहि अपराधा । कहु सठ तोहि न प्रानकै बाधा ॥
सुनु रावन ब्रह्मांडनिकाया । पाइ जासु बल बिरचति माया ॥
जा के बल बिरंचि हरि ईसा । पालत सृजत हरत दससीसा ॥
जा बल सीस धरत सहसानन । अंडकोस समेत गिरि कानन ॥
धरै जो बिबिध देह सुरत्राता । तुम से सठन सिखावनदाता ॥
हरकोदंड कठिन जेहि भंजा । तेहि समेत नृपदलमद गंजा ॥
खर दूषन त्रिसिरा अरु बाली । बधे सकल अतुलितबलसाली ॥

दो० । जा के बलखवलेस तें जितेहु चराचर झारि
तासु दूत मैं जा करि हरि आनेहु प्रिय नारि । २१ ॥

चौ० । जानौं मैं तुम्हारि प्रभुताई । सहसबाहु सन परी लराई ॥
समर बालि सन करि जस पावा । सुनि कपिबचन बिहँसि बहरावा ॥
खायेउं फल प्रभु लागी भूखा । कपिसुभाव तें तोरेउं रूखा ॥
सब के देह परम प्रिय स्वामी । मारहिं मोहि कुमारगगामी ॥
जिन्ह मोहि मारा ते मैं मारे । तेहि पर बांधेउ तनय तुम्हारे ॥
मोहि न कछु बांधे कर लाजा । कीन्ह चहौं निज प्रभु कर काजा ॥
बिनती करौं जोरि कर रावन । सुनहु मान तजि मोर सिखावन ॥
देखहु तुम निज कुलहि बिचारी । भ्रम तजि भजहु भगतभयहारी ॥
जा के डर अति काल डराई । जो सुर असुर चराचर खाई ॥
ता सों बैर कबहुं नहिं कीजै । मारे कहे जानकी दीजै ॥

दो० । प्रनतपाल रघुनायक करुनासिंधु खरारि ।
गये सरन प्रभु राखिहैं तव अपराध बिसारि । २२ ॥

चौ० । रामचरन पंकज उर धरहू । लंका अचल राज तुम करहू ॥
ऋषिपुलस्ति जस बिमल मयंका । ते हि ससि महं जनि होहु कलंका ॥
रामनाम बिनु गिरा न सोहा । देखु बिचारि त्यागि मद मोहा ॥
बसनहीन नहिं सोह सुरारी । सबभूषनभूषित बर नारी ॥
रामबिमुख संपति प्रभुताई । जाइ रही पाई बिनु पाई ॥
सरितमूल जिन्ह सरितन्ह नाहीं । बरषि गये पुनि तबहिं सुखाहीं ॥
सुनु दसकंठ कहौं पनरोपी । बिमुख राम त्राता नहिं कोपी ॥
संकर सहस बिस्नु अज तोही । सकहिं न राखि राम कर द्रोही ॥

दो० । मोहमूल बहुसूलप्रद त्यागहु तम अभिमान ।
भजहु राम रघुनायक कृपासिंधु भगवान । २३ ॥

चौ० । यदपि कही कपि अति हित बानी । भगति बिबेक बिरति नय सानी ॥
बोला बिहंसि महा अभिमानी । मिला हमहिं कपि गुरु बड ज्ञानी ॥
मृत्यु निकट आई खल तोही । लागसि अधम सिखावन मोही ॥
उलटा होइहि कह हनुमाना । मतिभ्रम तोहि प्रगट मैं जाना ॥
सुनि कपिबचन बहुत खिसियाना । बेगि न हरहु मूढ कर प्राना ॥
सुनत निसाचर मारन धाये । सचिवन्ह सहित बिभीषन आये ॥
नाइ सीस करि बिनय बहूता । नीति बिरोध न मारिय दूता ॥
आन दंड कछु करिय गुसाँई । सबही कहा मंत्र भल भाई ॥
सुनत बिहंसि बोला दसकंधर । अंग भंग करि पठइय बंदर ॥

दो० । कपि कै ममता पूंछ पर सबहि कहौ समुझाइ ।
तेल बोरि पट बांधि पुनि पावक देहु लगाइ । २४ ॥

चौ० । पूंछहीन बानर तहं जाइहि । तब सठ निजनाथहिं लै आइहि ॥
जिन्ह कै कीन्हेसि बहुत बड़ाई । देखौं मैं तिन्ह कै प्रभुताई ॥
बचन सुनत कपि मन मुसुकाना । भइ सहाय सारद मैं जाना ॥
जातुधान सुनि रावनबचना । लागे रचै मूढ़ सोइ रचना ॥
रहा न नगर बसन घृत तेला । बाढ़ी पूंछ कीन्ह कपि खेला ॥
कौतुक कहं आये पुरबासी । मारहिं चरन करहिं बहु हांसी ॥
बाजहिं ढोल देहिं सब तारी । नगर फेरि पुनि पूंछ प्रजारी ॥
पावक जरत देखि हनुमन्ता । भयउ परम लघु रूप तुरन्ता ॥
निबुकि चढ़ेउ कपि कनकअटारी । भईं सभीत निसाचर नारी ॥

दो० । हरिप्रेरित तेहि अवसर चले मरुत उनचास ।
अट्टहास करि गरजा कपि बढ़ि लाग अकास । २५ ॥

चौ० । देह बिसाल परम हरुआई । मंदिर तें मंदिर चढ़ि धाई ॥
जरइ नगर भा लोग बिहाला । झपट लपट बहु कोटि कराला ॥
तात मातु हा सुनिय पुकारा । एहि अवसर को हमहि उबारा ॥
हम जो कहा यह कपि नहिं होई । बानररूप धरे सुर कोई ॥
साधुअवज्ञा कर फल ऐसा । जरै नगर अनाथ कर जैसा ॥
जारा नगर निमिष एक माहीं । एक बिभीषन कर गृह नाहीं ॥
ताकर दूत अनल जेहि सिरिजा । जरा न सो तेहि कारन गिरिजा ॥
उलटि पलटि लंका सब जारी । कूदि परा पुनि सिंधु मझारी ॥

दो० । पूंछ बुझाइ खोइ स्रम धरि लघुरूप बहोरि ।
जनकसुता के आगे ठाढ़ भयउ कर जोरि । २६ ॥

चौ० । मातु मोहि दीजै कछु चीन्हा । जैसे रघुनायक मोहि दीन्हा ॥
चूड़ामनि उतारि तब दयऊ । हरष समेत पवनसुत लयऊ ॥
कहेहु तात अस मोर प्रनामा । सब प्रकार प्रभु पूरनकामा ॥
दीनदयाल बिरद संभारी । हरहु नाथ मम संकट भारी ॥
तात सक्रसुत कथा सुनायेहु । बानप्रताप प्रभुहि समुझायेहु ॥
मासदिवस महं नाथ न आवा । तौ पुनि मोहि जियत नहिं पावा ॥
कहु कपि केहि बिधि राखौं प्राना । तुम्ह हूं तात कहत अब जाना ॥
तोहि देखि सीतल भइ छाती । पुनि मो कहं सोइ दिन सोइ राती ॥

दो० । जनकसुतहिं समुझाइ करि बहु बिधि धीरज दीन्ह ।
चरनकमल सिर नाइ कपि गवन राम पहं कीन्ह । २७ ॥

चौ० । चलत महा धुनि गरजेसि भारी । गर्भ स्रवहिं सुनि निसिचरनारी ॥
नांघि सिंधु एहि पारहिं आवा । सब्द किलकिला कपिन्ह सुनावा ॥
हर्षे सब बिलोकि हनुमाना । नूतन जन्म कपिन्ह तब जाना ॥
मुख प्रसन्न तनु तेज बिराजा । कीन्हेसि रामचंद्र के काजा ॥
मिले सकल अति भये सुखारी । तलफत मीन पाव जिमि बारी ॥
चले हरषि रघुनायक पासा । पूछत कहत नवल इतिहासा ॥
तब मधुबन भीतर सब आये । अंगद संमत मधु फल खाये ॥
रखवारे जब बरजै लागे । मुष्टि प्रहार हनत सब भागे ॥

दो० । जाइ पुकारे ते सब बन उजार युबराज ।
सुनि सुग्रीव हरष कपि करि आये प्रभुकाज । २८ ॥

चौ० । जौं न होति सीतासुधि पाई । मधुबन के फल सकहि कि खाई ॥
एहि बिधि मन बिचार कर राजा । आइ गये कपि सहित समाजा ॥
आइ सबन्हि नावा पद सीसा । मिलेउ सबन्हि अति प्रीति कपीसा ॥
पूछी कुसल कुसल पद देखी । रामकृपा भा काज बिसेषी ॥
नाथ काज कीन्हेउ हनुमाना । राखे सकल कपिन्ह के प्राना ॥
सुनि सुग्रीव बहुरि तेहि मिलेऊ । कपिन्ह सहित रघुपति पहं चलेऊ ॥
राम कपिन्ह जब आवत देखा । किये काज मन हरष बिसेषा ॥
फटिक सिला बैठे दोउ भाई । परे सकल कपिचरनन्हि जाई ॥

दो० । प्रीति सहित सब भेंटे रघुपति करुना पुंज ।
पूछी कुसल नाथ अब कुसल देखि पदकंज । २९ ॥

चौ० । जामवन्त कह सुनु रघुराया । जा पर नाथ करहु तुम दाया ॥
ताहि सदा सब कुसल निरंतर । सुर नर मुनि प्रसन्न ता ऊपर ॥
सोइ बिजयी बिनयी गुनसागर । तासु सुजस त्रयलोक उजागर ॥
प्रभु की कृपा भयउ सब काजू । जन्म हमार सुफल भा आजू ॥
नाथ पवनसुत कीन्ह जो करनी । सहसहु मुख न जाइ सो बरनी ॥
पवनतनय के चरित सुहाये । जामवंत रघुपतिहि सुनाये ॥
सुनत कृपानिधि मन अति भाये । पुनि हनुमान हरषि हिय लाये ॥
कहहु तात केहि भांति जानकी । रहति करति रच्छा स्वप्रान की ॥

दो० । नाम पाहरू राति दिन ध्यान तुम्हार कपाट ।
लोचन निज पदजंत्रित जाहिं प्रान केहि बाट । ३० ॥

चौ० । चलत मोहि चूडामनि दीन्ही । रघुपति हृदय लाइ सोइ लीन्ही ॥
नाथ युगल लोचन भरि बारी । बचन कहे कछु जनककुमारी ॥
अनुज समेत गहेहु प्रभुचरना । दीनबंधु प्रनतारतिहरना ॥
मन क्रम बचन चरनअनुरागी । केहि अपराध नाथ हौं त्यागी ॥

अवगुन एक मोर मैं माना । बिछुरत प्रान न कीन्ह पयाना ॥
नाथ सो नयनन्ह कर अपराधा । निसरत प्रान करहिं हठि बाधा ॥
बिरह अगिनि तनु तूल समीरा । स्वास जरै छनमांह सरीरा ॥
नयन स्रवहिं जल निज हित लागी । जरै न पाव देह बिरहागी ॥
सीता कै अति बिपति बिसाला । बिनहिं कहे भल दीनदयाला ॥

दो० । निमिष निमिष करुना निधि जाहिं कलपसम बीति ।
बेगि चलिय प्रभु आनिये भुजबल खलदल जीति । ३१ ॥

चौ० । सुनि सीतादुख प्रभु सुखअयना । भरि आये जल राजिवनयना ॥
बचन काय मन मम गति जाही । सपनेहुं बिपति कि बूझिय ताही ॥
कह हनुमंत बिपति प्रभु सोई । जब तव सुमिरन भजन न होई ॥
केतिक बात प्रभु यातुधान की । रिपुहि जीति आनिबी जानकी ॥
सुनु कपि तोहि समान उपकारी । नहिं कोउ सुरनरमुनि तनुधारी ॥
प्रतिउपकार करौं का तोरा । सनमुख होइ न सकत मन मोरा ॥
सुनु सुत तोहि उरिन मैं नाहीं । देखेउं करि बिचार मन माहीं ॥
पुनि पुनि कपिहि चितव सुरत्राता । लोचन नीर पुलक अति गाता ॥

दो० । सुनि प्रभुबचन बिलोकि मुख गात हरषि हनुमन्त ।
चरन परेउ प्रेमाकुल त्राहि त्राहि भगवन्त । ३२ ॥

चौ० । बार बार प्रभु चहै उठावा । प्रेममगन तेहि उठव न भावा ॥
प्रभुकर पंकज कपि के सीसा । सुमिरि सो दसा मगन गौरीसा ॥
सावधान मन करि पुनि संकर । लागे कहन कथा अति सुंदर ॥
कपि उठाइ प्रभु हृदय लगावा । कर गहि परम निकट बैठावा ॥
कहु कपि रावनपालित लंका । केहि बिधि दहेउ दुर्ग अति बंका ॥
प्रभु प्रसन्न जाना हनुमाना । बोले बचन बिगत अभिमाना ॥
साखामृग कै बड़ि मनुसाई । साखा तें साखा पर जाई ॥
नांघि सिंधु हाटकपुर जारा । निसिचरगन बधि बिपिन उजारा ॥
सो सब तव प्रताप रघुराई । नाथ न कछू मोरि प्रभुताई ॥

दो० । ता कहं प्रभु कछु अगम नहिं जा पर तुम अनुकूल ।
तव प्रताप बडवानलहिं जारि सकै खलु तूल । ३३ ॥

चौ० । सुनत बचन प्रभु बड़ सुखमाना । मन क्रम बचन दास निज जाना ॥
मांगु बचन सुत बर अनुकूला । देउं आजु तुम कहं सुखमूला ॥
नाथ भगति अति सुखदायिनी । देहु कृपा करि अनपायिनी ॥
सुनि प्रभु परम सरल कपिबानी । एवमस्तु तब कहेउ भवानी ॥
उमा राम सुभाव जेहि जाना । ताहि भजन तजि भाव न आना ॥
यह संबाद जासु उर आवा । रघुपतिचरन भक्ति सोइ पावा ॥

सुनि प्रभुबचन कहहिं कपिबृन्दा । जय जय जय कृपाल सुखकन्दा ॥
तब रघुपति कपिपतिहिं बुलावा । कहा चलैं कर करहु बनावा ॥
अब बिलंब केहि कारन कीजै । तुरत कपिन्ह कहं आयसु दीजै ॥
कौतुक देखि सुमन बहु बरषी । नभ ते भवन चले सुर हरषी ॥

दो० । कपिपति बेगि बुलाये आये यूथपयूथ ।
नाना बरन अतुलबल बानरभालुबरूथ । ३४ ॥

चौ० । प्रभुपदपंकज नावहिं सीसा । गरजहिं भालु महाबल कीसा ॥
देखी राम सकल कपिसेना । चितइ कृपा करि राजिवनयना ॥
रामकृपा बल पाइ कपिंदा । भये पच्छजुत मनहुं गिरिंदा ॥
हरषि राम तब कीन्ह पयाना । सगुन भये सुन्दर सुभ नाना ॥
जासु सकल मंगलमयकीती । तासु पयान सगुन यह नीती ॥
प्रभुपयान जाना बैदेही । फरकि बाम अंग जनु कहि देही ॥
जोइ जोइ सगुन जानकिहिं होई । असगुन भयउ रावनहिं सोई ॥
चला कटक को बरनै पारा । गरजहिं बानर भालु अपारा ॥
नखआयुध गिरिपादपधारी । चले गगन महि इच्छाचारी ॥
केहरिनाद भालु कपि करहीं । डगमग महि दिग्गज चिक्करहीं ॥

छं० चिक्करहिं दिग्गज डोल महि गिरि लोल सागर खरभरे ।
मन हरष दिनकर सोम सुरमुनिनागकिन्नरदुखटरे ॥
कटकटहिं मरकट बिकट भट बहु कोटि कोटिन्ह धावहीं ।
जय राम प्रबलप्रताप कोसलनाथगुनगन गावहीं ॥
सहि सक न भार उदार अहिपति बारबारहि मोहई ।
गहि दसन पुनि पुनि कमठ पृष्ठ कठोर सो किमि सोहई ॥
रघुबीर रुचिर पयान प्रस्थिति जानि परम सोहावनी ।
जनु कमठखर्पर सर्पराज सुलिखत अबिचल पावनी ॥ ९ ॥

दो० । एहि बिधि आइ कृपानिधि उतरे सागरतीर ।
जहं तहं लागे खान फल भालु बिपुल कपिबीर । ३५ ॥

चौ० । उहां निसाचर रहहिं ससंका । जब तें जारि गयउ कपि लंका ॥
निज निज ग्रह सब करहिं बिचारा । नहिं निसिचरकुल केर उबारा ॥
जासु दूत बल बरनि न जाई । तेहि आये पुर कवनि भलाई ॥
दूतिन्ह सन सुनि पुरजनबानी । मन्दोदरी अधिक अकुलानी ॥
रहसि जोरि कर पतिपद लागी । बोली बचन नीतिरसपागी ॥
कन्त करष हरि सन परिहरहू । मोर कहा अति हित हिय धरहू ॥
समुझत जासु दूत कै करनी । स्रवहिं गर्भ रजनीचर धरनी ॥
तासु नारि निज सचिव बुलाई । पठवहु पिय जौ चहहु भलाई ॥

तव कुलकमलबिपिन दुखदाई । सीता सीत निसा सम आई ॥
सुनहु नाथ सीता बिनु दीन्हे । हित न तुम्हार संभु अज कीन्हे ॥

दो० । रामबान अहिगन सरिस निकर निसाचर भेक ।
जब लगि ग्रसत न तब लगि जतन करहु तजि टेक । ३६ ॥

चौ० । स्रवन सुनी सठ ता करि बानी । बिहंसा जगत बिदित अभिमानी ॥
सभय सुभाव नारि कर सांचा । मंगल मांह भै मन अति कांचा ॥
जौं आवै मरकटकटकाई । जियहिं बिचारे निसिचर खाई ॥
कंपहिं लोकप जा के त्रासा । तासु नारि सभीत बड़ि हासा ॥
अस कहि बिहंसि ताहि उरलाई । चलेउ सभा ममता अधिकाई ॥
मन्दोदरी हृदय कर चिंता । भयउ कन्त पर बिधि बिपरीता ॥
बैठेउ सभा खबरि असि पाई । सिंधु पार सेना सब आई ॥
बूझेसि सचिव उचित मत कहहू । ते सब हंसे मष्ट करि रहहू ॥
जितेहु सुरासुर तब स्रम नाहीं । नर बानर केहि लेखे माहीं ॥

दो० । सचिव बैद्य गुरु तीनि जौं प्रिय बोलहिं भय आस ।
राज धर्म तनु तीनि कर होइ बेगेहिं नास । ३७ ॥

चौ० । सोइ रावन कहं बनी सहाई । अस्तुति करहिं सुनाइ सुनाई ॥
अवसर जानि बिभीषन आवा । भ्राता चरन सीस तेहि नावा ॥
पुनि सिरु नाइ बैठ निज आसन । बोला बचन पाइ अनुसासन ॥
जौं कृपाल पूछेहु मोहि बाता । मति अनुरूप कहौं हित ताता ॥
जो आपन चाहइ कल्याना । सुजस सुमति सुभगति सुख नाना ॥
सो परनारिलिलार गुसाईं । तजै चौथ के चंद कि नाईं ॥
चौदह भुवन एक पति होई । भूत द्रोह तिष्ठै नहिं सोई ॥
गुनसागर नागर नर जोऊ । अलपलोभ भल कहै न कोऊ ॥

दो० । काम क्रोध मद लोभ सब नाथ नरक के पंथ ।
तेहि परिहरि रघुबीरहिं भजहु भजहिं जेहि संत । ३८ ॥

चौ० । तात राम नहिं नर भूपाला । भुवनेस्वर कालहु के काला ॥
ब्रह्म अनामय अज भगवन्ता । ब्यापक अजित अनादि अनन्ता ॥
गो द्विज धेनु देव हितकारी । कृपासिन्धु मानुषतनुधारी ॥
जनरञ्जन भञ्जन खलब्राता । बेदधर्मरच्छक सुरत्राता ॥
ताहि बैर तजि नाइय माथा । प्रनतारतिभंजन रघुनाथा ॥
देहु नाथ प्रभु कहं बैदेही । भजहु राम बिनु हेतु सनेही ॥
सरन गये प्रभु ताहु न त्यागा । बिस्वद्रोहकृत अघ जेहि लागा ॥
जासु नाम त्रयतापनसावन । सोइ प्रभु प्रगट समुझु जिय रावन ॥

। बार बार पद लागउं बिनय करउं दससीस ।
परिहरि मान मोह मद भजहु कोसलाधीस । ३९ ॥

चौ० । माल्यवंत अति सचिव सयाना । तासु बचन सुनि अति सुख माना ॥
तात अनुज तव नीतिबिभूषन । सो उर धरहु जो कहत बिभीषन ॥
रिपुउतकर्ष कहत सठ दोऊ । दूरि न करहु इहां है कोऊ ॥
माल्यवंत गृह गयउ बहोरी । कहत बिभीषन पुनि कर जोरी ॥
सुमति कुमति सब के उर रहहीं । नाथ पुरान निगम अस कहहीं ॥
जहां सुमति तहं संपति नाना । जहां कुमति तहं बिपतिनिदाना ॥
तव उर कुमति बसी बिपरीता । हित अनहित मानहु रिपुप्रीता ॥
कालराति निसिचरकुल केरी । तेहि सीता पर प्रीति घनेरी ॥

दो० । तात चरन गहि मागउं राखहु मोर दुलार ।
सीता देहु राम कहं अहित न होइ तुम्हार । ४० ॥

बुधपुरान श्रुति संमत बानी । कही बिभीषन नीति बखानी ।
सुनत दसानन उठा रिसाई । खल तोहि मृत्यु निकट अब आई ॥
जियसि सदा सठ मोर जिआवा । रिपु कर पच्छ मूढ तोहि भावा ॥
कहसि न खल अस को जग माहीं । भुजबल जेहि जीता मैं नाहीं ॥
मम पुर बसि तपसिन्ह पर प्रीती । सठ मिलु जाइ तिन्हहि कहु नीती ॥
अस कहि कीन्हेसि चरनप्रहारा । अनुज गहे पद बारहिं बारा ॥
तुम पितु सरिस भलेहि मोहि मारा । राम भजे हित नाथ तुम्हारा ॥
उमा संत कै इहइ बडाई । मंद करत जो करइ भलाई ॥
सचिव संग लै नभ पथ गयऊ । सबहिं सुनाइ कहत अस भयऊ ॥

दो० । राम सत्यसंकल्प प्रभु सभा कालबस तोरि ।
मैं रघुबीर सरन अब जाउं देहु जनि खोरि । ४१ ॥

चौ० । अस कहि चला बिभीषन जबहीं । आयूहीन भयेउ सब तबहीं ॥
साधुअवज्ञा तुरत भवानी । कर कल्यान अखिल कै हानी ॥
रावन जबहिं बिभीषन त्यागा । भयउ बिभव बिनु तबहिं अभागा ॥
चलेउ हरषि रघुनायक पाहीं । करत मनोरथ बहु मन माहीं ॥
देखिहौं जाइ चरनजलजाता । अरुन मृदुल सेवकसुखदाता ॥
जे पद परसि तरी ऋषिनारी । दंडककानन पावनकारी ॥
जे पद जनकसुता उर लाये । कपटकुरंग संग धर धाये ॥
हर उरसर सरोजपद जेई । अहो भाग्य मैं देखिहौं तेई ॥

दो० । जिन्ह पायन्ह के पादुकन्हि भरत रहे मन लाइ ।
ते पद आजु बिलोकिहौं इन नयनन्हि अब जाइ । ४२ ॥

चौ०। एहि बिधि करत सप्रेम बिचारा। आयेउ सपदि सिन्धु एहि पारा ॥
कपिन्ह बिभीषन आवत देखा। जाना कोउ रिपुदूत बिसेखा ॥
ताहि राखि कपीस पहिं आये। समाचार सब ताहि सुनाये ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुराई। आवा मिलन दसानन भाई ॥
कह प्रभु सखा बूझिये काहा। कहे कपीस सुनहु नरनाहा ॥
जानि न जाइ निसाचरमाया। कामरूप केहि कारन आया ॥
भेद हमार लेन सठ आवा। राखिय बांधि मोहि अस भावा ॥
सखा नीति तुम नीकि बिचारी। मम पन सरनागतभयहारी ॥
सुनि प्रभुबचन हरष हनुमाना। सरनागतबच्छल भगवाना ॥

दो०। सरनागत कहं जे तजहिं निज अनहित अनुमानि।
ते नर पावर पापमय तिन्हहिं बिलोकत हानि। ४३ ॥

चौ०। कोटि बिप्रबध लागहिं जाहू। आये सरन तजौं नहिं ताहू ॥
सन्मुख होइ जीव मोहि जबहीं। जन्मकोटिअघ नासौं तबहीं ॥
पापवन्त कर सहज सुभाऊ। भजन मोर तेहि भाव न काऊ ॥
जो पै दुष्टहृदय सो होई। मोरे सन्मुख आव कि सोई ॥
निर्मलमन जन सो मोहि पावा। मोहि कपट छल छिद्र न भावा ॥
भेद लेन पठवा दससीसा। तबहुं न कछु भय हानि कपीसा ॥
जग महं सखा निसाचर जेते। लछिमन हनहिं निमिष महं तेते ॥
जो सभीत आवा सरनाई। रखिहौं ताहि प्रान की नाई ॥

दो०। उभय भांति तेहि आनहु हंसि कह कृपानिकेत।
जय कृपालु कहि कपि चले अंगद हनू समेत। ४४ ॥

चौ०। सादर तेहि आगे करि बानर। चले जहां रघुपति करुनाकर ॥
दूरिहि ते देखे दोउ भ्राता। नयनानन्द दान के दाता ॥
बहुरि राम छबिधाम बिलोकी। रहेउ ठठुकि एक टक पल रोकी ॥
भुजप्रलंब कंजारुन लोचन। स्यामलगात प्रनतभयमोचन ॥
सिंहकंध आयत उर सोहा। आनन अमित मदनमन मोहा ॥
नयन नीर पुलकित अति गाता। मन धरि धीर कही मृदु बाता ॥
नाथ दसानन कर मैं भ्राता। निसिचरबंस जनम सुरत्राता ॥
सहज पाप प्रिय तामस देहा। यथा उलूकहि तम पर नेहा ॥

दो०। स्रवन सुयस सुनि आयेउं प्रभु भंजन भवभीर।
त्राहि त्राहि आरतिहरन सरनसुखद रघुबीर। ४५ ॥

चौ०। अस कहि करत दंडवत देखा। तुरत उठे प्रभु हरष बिसेखा ॥
दीन बचन सुनि प्रभुमन भावा। भुज बिसाल गहि हृदय लगावा ॥
अनुज सहित मिलि ढिग बैठारी। बोले बचन भगतभयहारी ॥

कहु लंकेस सहित परिवारा । कुसल कुठाहर बास तुम्हारा ॥
खलमंडली बसहु दिनराती । सखा धर्म निबहै केहि भांती ॥
मैं जानौं तुम्हारि सब रीती । अतिनयनिपुन न भाव अनीती ॥
बरु भल बास नरक कर ताता । दुष्टसंग जनि देइ बिधाता ॥
अब पद देखि कुसल रघुराया । जो तुम कीन्हि जानि जन दाया ॥

दो॰ । तब लगि कुसल न जीव कहुं सपनेहु मन बिस्राम ।
जब लगि भजत न राम कहुं सोक धाम तजि काम । ४६ ॥

चौ॰ । तब लगि हृदय बसत खल नाना । लोभ मोह मत्सर मद माना ॥
तब लगि उर न बसत रघुनाथा । धरे चाप सायक कटि भाथा ॥
ममता तरुन तमी अंधियारी । रागद्वेष उलूक सुखकारी ॥
तब लगि बसत जीव मन माहीं । जब लगि प्रभुप्रताप रबि नाहीं ॥
अब मैं कुसल मिटे भय भारे । देखि रामपद कमल तुम्हारे ॥
तुम कृपालु जा पर अनुकूला । ताहि न ब्याप त्रिबिधभवसूला ॥
मैं निसिचर अति अधमसुभाऊ । सुभ आचरन कीन्ह नहिं काऊ ॥
जासु रूप मुनिध्यान न आवा । सो प्रभु हरषि हृदय मोहि लावा ॥

दो॰ । अहो भाग्य मम अमित अति राम कृपा सुखपुंज ।
देखेउं नयन बिरंचिसिव सेब्य युगलपद कंज । ४७ ॥

चौ॰ । सुनहु सखा निज कहउं सुभाऊ । जान भुसुण्डि संभु गिरिजाऊ ॥
जौं नर होइ चराचरद्रोही । आवै सभय सरन तकि मोही ॥
तजि मद मोह कपट छल नाना । करौं सद्य तेहि साधु समाना ॥
जननी जनक बंधु सुत दारा । तन धन भवन सुहृद परिवारा ॥
सब कै ममता ताग बटोरी । मम पद मनहि बांधि बरि डोरी ॥
समदरसी इच्छा कछु नाहीं । हर्ष सोक भय नहिं मन माहीं ॥
अस सज्जन मम उर बस कैसे । लोभी हृदय बसै धन जैसे ॥
तुम सारिखे संत प्रिय मोरे । धरौं देह नहिं आन निहोरे ॥

दो॰ । सगुनउपासक परहित निरत नीति दृढ़ नेम ।
ते नर प्रान समान मम जिन कै द्विजपद प्रेम । ४८ ॥

चौ॰ । सुनु लंकेस सकल गुन तोरे । तातें तुम अतिसय प्रिय मोरे ॥
रामबचन सुनि बानरयूथा । सकल कहहिं जय कृपाबरूथा ॥
सुनत बिभीषन प्रभु कै बानी । नहिं अघात स्रवनामृत जानी ॥
पद अंबुज गहि बारहिंबारा । हृदय समात न प्रेम अपारा ॥
सुनहु देव सचराचरस्वामी । प्रनतपाल उरअंतरजामी ॥
उर कछु प्रथम बासना रही । प्रभुपदप्रीति सरित सो बही ॥
अब कृपाल निजभक्ति पावनी । देहु सदा सिवमनभावनी ॥

एवमस्तु प्रभु कहि रनधीरा । माँगा तुरत सिंधु कर नीरा ॥
जदपि सखा तव इच्छा नाहीं । मोर दरस अमोघ जग माहीं ॥
अस कहि राम तिलक तेहि सारा । सुमनबृष्टि नभ भई अपारा ॥

दो० । रावनक्रोध अनल निज स्वास समीर प्रचंड ।
जरत बिभीषन राखा दीन्हेउ राज अखंड ॥
जो संपति सिव रावनहिं दीन्ह दिये दस माथ ।
सोइ संपदा बिभीषनहिं सकुचि दीन्हि रघुनाथ । ४९ ॥

चौ० । अस प्रभु छाड़ि भजहिं जे आना । ते नर पसु बिनु पूँछ बिषाना ॥
निज जन जानि ताहि अपनावा । प्रभुसुभाव कपिकुल मन भावा ॥
पुनि सरबग्य सर्बउरबासी । सर्बरूप सबरहित उदासी ॥
बोले बचन नीतिप्रतिपालक । कारन मनुज दनुजकुलघालक ॥
सुनु कपीस लंकापति बीरा । केहि बिधि तरिय जलधि गंभीरा ॥
संकुल मकर उरग झषजाती । अति अगाध दुस्तर सब भाँती ॥
कह लंकेस सुनहु रघुनायक । कोटिसिंधुसोषक तव सायक ॥
जद्यपि तदपि नीति असि गाई । बिनय करिय सागर सन जाई ॥

दो० । प्रभु तुम्हार कुलगुरु जलधि कहिहि उपाय बिचारि ।
बिनु प्रयास सागर तरिहिं सकल भालुकपिधारि । ५० ॥

चौ० । सखा कही तुम नीकि उपाई । करिय दैव जौं होइ सहाई ॥
मंत्र न यह लछिमनमन भावा । रामबचन सुनि अति दुख पावा ॥
नाथ दैव कर कवन भरोसा । सोषिय सिंधु करिय मन रोसा ॥
कादरमन कहुँएक अधारा । दैव दैव आलसी पुकारा ॥
सुनत बिहँसि बोले रघुबीरा । ऐसइ करब धरहु मन धीरा ॥
अस कहि लखन सिंधु तटजाई । बैठे पुनि तट दर्भ डसाई ॥
जबहिं बिभीषन प्रभु पहिं आए । पाछे रावन दूत पठाए ॥

दो० । सकल चरित तिन्ह देखेउ धरे कपटकपिदेह ।
प्रभुगुन हृदय सराहहिं सरनागत पर नेह । ५१ ॥

चौ० । प्रगट बखानहिं रामसुभाऊ । अति सप्रेम गा बिसरि दुराऊ ॥
रिपु के दूत कपिन्ह तब जाने । सकल बाँधि कपीस पहिं आने ॥
कह सुग्रीव सुनहु सब बानर । अंग भंग करि पठवहु निसिचर ॥
सुनि सुग्रीवबचन कपि धाये । बाँधि कटक चहुं पास फिराये ॥
बहु प्रकार मारन कपि लागे । दीन पुकारत तदपि न त्यागे ॥
जो हमार हर नासा काना । ताहि कोसलाधीस कै आना ॥
सुनि लछिमन सब निकट बुलाये । दया लागि हँसि तुरत छुड़ाये ॥
रावन कर दीजेहु यह पाती । लछिमन बचन बाँचु कुलघाती ॥

। कहेउ मुखागर मूढ सन मम संदेश उदार ।
सीता देइ मिलहु न त आवा काल तुम्हार । ५२ ॥

चौ० । तुरत नाइ लछिमनपद माथा । चले दूत बरनत गुनगाथा ॥
कहत रामयश लंका आये । रावनचरन शीस तिन्ह नाये ॥
बिहंसि दसानन पूछी बाता । कहसि न शुक आपनि कुशलाता ॥
पुनि कहु खबरि बिभीषन केरी । जाहि मृत्यु आई अति नेरी ॥
करतराज लंका शठ त्यागी । होइहि जव कर कीट अभागी ॥
पुनि कहु भालुकीसकटकाई । कठिन कालप्रेरित चलि आई ॥
तिन्हके जीवन कर रखवारा । भयउ मृदुलचित सिंधु बिचारा ॥
कहु तपसिन्ह करि बात बहोरी । जिन्हके हृदय त्रास अति मोरी ॥

दो० । की भइ भेंट कि फिरि गये श्रवन सुयश सुनि मोर ।
कहसि न रिपुदलतेजबल बहुत चकित चित तोर । ५३ ॥

चौ० । नाथ कृपा करि पूछेहु जैसे । मानहु कहा क्रोध तजि तैसे ॥
मिला जाइ जब अनुज तुम्हारा । जातहि राम तिलक तेहि सारा ॥
रावनदूत हमहि सुनि काना । कपिन्ह बांधि दीन्हे दुख नाना ॥
श्रवननासिका काटन लागे । रामशपथ दीन्हे हम त्यागे ॥
पूछेहु नाथ रामकटकाई । बदन कोटिशत बरनि न जाई ॥
नाना बरन भालुकपिधारी । बिकटानन बिशाल भयकारी ॥
जेहि पुर दहेउ हतेउ सुत तोरा । सकल कपिन्ह महं तेहि बल थोरा ॥
अमित नाम भटकठिन कराला । अमित नागबल बिपुल बिसाला ॥

दो० । द्विविद मयंद नील नल अंगद गद बिकटासि ।
दधिमुख केहरि निशठ शठ जामवन्त बलरासि । ५४ ॥

चौ० । ये कपि सब सुग्रीव समाना । इन्ह सम कोटिन्ह गनै को नाना ॥
रामकृपा अतुलित बल तिनहीं । तृनसमान त्रयलोकहि गिनहीं ॥
अस मैं श्रवन सुना दशकन्धर । पदुमअठारह यूथप बन्दर ॥
नाथ कटक महं सो कपि नाहीं । जो न तुमहिं जीतै रन माहीं ॥
परम क्रोध मीजहिं सब हाथा । आयसु पै न देहिं रघुनाथा ॥
सोषहिं सिंधु सहित झषब्याला । पूरहिं न तरु भरि कुधर बिसाला ॥
मर्दि गर्द मिलवहि दससीसा । ऐसइ बचन कहहिं सब कीसा ॥
गर्जहिं तर्जहिं सहज असंका । मानहुं ग्रसन चहत हहिं लंका ॥

दो० । सहज सूर कपिभालु सब पुनि सिर पर प्रभु राम ।
रावन कालकोटि कहं जीति सकहिं संग्राम । ५५ ॥

चौ० । रामतेजबलबुधिबिपुलाई । सेष सहसशत सकहिं न गाई ॥

# अथ लंकाकाण्ड ॥

श्लोक ॥

रामं कामारिसेव्यं भवभयहरणं कालमत्तेभसिंहं ।
योगीन्द्रं ज्ञानगम्यं गुणनिधिमजितं निर्गुणं निर्विकारम् ॥
मायातीतं सुरेशं खलवधनिरतं ब्रह्मवृन्दैकदेवं ।
वन्दे कन्दावदातं सरसिजनयनं देवमुर्वीशरूपम् ॥ १ ॥
शंखेन्द्वाभमतीवसुन्दरतनुं शार्दूलचर्माम्बरं ।
कालव्यालकरालभूषणधरं गङ्गाशशाङ्कप्रियं ॥
काशीशं कलिकल्मषौघशमनं कल्याणकल्पद्रुमं ।
नौमीड्यं गिरिजापतिं गुणनिधिं श्रीशङ्करं कामहं ॥ २ ॥
यो ददाति सतां शम्भुः कैवल्यमपि दुर्लभं ।
खलानां दण्डकृद् योऽसौ शङ्करः शन्तनोतु मे ॥ ३ ॥

दो॰ । लवनिमेष परमानुजुग बरष कल्प सर चण्ड ।
भजसि न मन तेहि राम कहं काल जासु कोदण्ड । १ ॥

सो॰ । सिन्धु बचन सुनि राम सचिव बोलि प्रभु अस कहेउ ।
अब बिलंब केहि काम करहु सेतु उतरै कटक ॥
सुनहु भानुकुलकेतु जामवन्त कर जोरि कह ।
नाथ नाम तव सेतु नर चढ़ि भवसागर तरहिं । १ ॥

चौ॰ । यह लघु जलधि तरत कति बारा । अस सुनि पुनि कह पवनकुमारा ॥
प्रभुप्रताप बड़वानल भारी । सोषेउ प्रथम पयोनिधि बारी ॥
तव रिपुनारि रुदन जल धारा । भरेउ बहोरि भयउ तेहिं खारा ॥
सुनि अति उक्ति पवनसुत केरी । हरषे कपि रघुपति तन हेरी ॥
जामवन्त बोले दोउ भाई । नल नीलहि सब कथा सुनाई ॥
रामप्रताप सुमिरि मन माहीं । करहु सेतु प्रयास कछु नाहीं ॥
बोलि लिये कपिनिकर बहोरी । सकल सुनहु बिनती इक मोरी ॥

मचरणपंकज उर धरहु । कौतुक एक भलु कपि करहु ॥
नहु मर्कटविकटवरूथा । आनहु विटपगिरिन्ह के जूथा ॥
नि कपि भालु चले करि हूहा । जय रघुबीरप्रतापसमूहा ॥
। अति उतंग गिरि पादप लीलहिं लेहिं उठाइ ।
आनि देहिं नल नीलहिं रचहिं ते सेतु बनाइ । १ ॥
। सैल बिसाल आनि कपि देहीं । कंदुक इव नल नील ते लेहीं ॥
खि सेतु अति सुंदर रचना । बिहँसि कृपानिधि बोले बचना ॥
रम रम्य उत्तम यह धरनी । महिमा अमित जाइ नहिं बरनी ॥
रिहौं इहां संभुथापना । मोरे हृदय परम कलपना ॥
नि कपीस बहु दूत पठाये । मुनिवर सकल बोलि लै आये ॥
लिंग थापि बिधिवत करि पूजा । सिव समान प्रिय मोहि न दूजा ॥
सिवद्रोही मम भक्त कहावा । सो नर सपनेहु मोहि न पावा ॥
संकरबिमुख भक्ति चह मोरी । सो नारकी मूढ मति थोरी ॥
० । संकरप्रिय मम द्रोही सिवद्रोही मम दास ।
ते नर करहिं कलप भरि घोर नरक महं बास । २ ॥
० । जे रामेस्वरदरसन करिहहिं । ते तनु तजि मम लोक सिधरिहहिं ॥
जो गंगाजल आनि चढाइहि । सो सायुज्य मुक्ति नर पाइहि ॥
होइ अकाम जो छल तजि सेइहि । भक्ति मोरि तेहि संकर देइहि ॥
मम कृतसेतु जो दरसन करहीं । सो बिनु स्रम भवसागर तरहीं ॥
रामबचन सब के जिय भाये । मुनिवर निज निज आस्रम आये ॥
गिरिजा रघुपति कै यह रीती । संतत करहिं प्रनत पर प्रीती ॥
बांधेउ सेतु नील नल नागर । रामकृपा जस भयेउ उजागर ॥
बूडहिं आनहिं बोरहिं जेई । भयेउ उपल बोहित सम तेई ॥
महिमा यह न जलधि कै बरनी । पाहन गुन न कपिन्ह कै करनी ॥
१० । श्रीरघुबीरप्रताप तें सिन्धु तरे पाषान ।
ते मतिमंद जे राम तजि भजहिं जाइ प्रभु आन । ३ ॥
१० । बांधि सेतु अति सुदृढ बनावा । देखि कृपानिधि के मन भावा ॥
चली सेन कछु बरनि न जाई । गर्जहिं मरकटभटसमुदाई ॥
सेतुबन्ध ढिग चढि रघुराई । चितव कृपाल सिन्धुबहुताई ॥
देखन कहं प्रभुकरुनाकंदा । प्रगट भये सब जलचरबृन्दा ॥
नाना मकर नक्र झष ब्याला । सतजोजनतन परमबिसाला ॥
ऐसेउ एक तिन्हहि जे खाहीं । एकन्ह के डर तेपि डेराहीं ॥
प्रभुहि बिलोकत टरत न टारे । मन हरषित सब भये सुखारे ॥
तिनकी ओट न देखिय बारी । मगन भये हरिरूप निहारी ॥

चले कटक प्रभु आयसु पाई । को कहि सक कपि दल बिपुलाई ॥

दो० । सेतुबंध भइ भीर अति कपि नभ पंथ उड़ाहिं ।
अपर जलचरन्हि ऊपर चढ़ि चढ़ि पारहि जाहिं । ५ ॥

चौ० । अस कौतुक बिलोकि द्वौ भाई । बिहंसि चले कृपालु रघुराई ॥
सेन सहित उतरे रघुबीरा । कहि न जाइ कपि जूथप भीरा ॥
सिन्धुपार प्रभु डेरा कीन्हा । सकल कपिन्ह कहं आयसु दीन्हा ॥
खाहु जाइ फल मूल सुहाये । सुनत भालु कपि जहं तहं धाये ॥
सब तरु फरे रामहित लागी । रितु अरु कुरितुहिं कालगति त्यागी ॥
खाहिं मधुर फल बिटप हिलावहिं । लंका सन्मुख सिखर चलावहिं ॥
जहं कहुं फिरत निसाचर पावहिं । घेरि सकल बहु नाच नचावहिं ॥
दसनन काटि नासिका काना । कहि प्रभुसुजस देहिं तब जाना ॥
जिन्ह कर नासा कान निपाता । तिन्ह रावनहिं कही सब बाता ॥
सुनत श्रवन बारिधिबंधाना । दसमुख बोलि उठा अकुलाना ॥

दो० । बांधेउ बननिधि नीरनिधि जलधि सिन्धु बारीस ।
सत्य तोयनिधि कंपती उदधि पयोधि नदीस । ६ ॥

चौ० । व्याकुलता निज समुझि बहोरी । बिहंसि चला गृह करि मति भोरी ॥
मन्दोदरी सुन्यौ प्रभु आयौ । कौतुकही पाथोधि बंधायौ ॥
कर गहि पतिहि भवन निज आनी । बोली अति बिनीतमृदु बानी ॥
चरन नाइ सिर अंचल रोपा । सुनहु बचन पिय परिहरि कोपा ॥
नाथ बैर कीजै ताही सों । बुधि बल सकिय जीति जाही सों ॥
तुम्हहिं रघुपतिहिं अंतर कैसा । खलु खद्योत दिवाकर जैसा ॥
अतिबल मधुकैटभ जिन मारे । महाबीर दितिसुत संघारे ॥
जेइ बलि बाँधि सहस भुज मारा । सोइ अवतरेउ हरन महि भारा ॥
तासु बिरोध न कीजिय नाथा । काल कर्म जिव जिन के हाथा ॥

दो० । रामहिं सौंपहु जानकिहि नाइ कमल पद माथ ।
सुत कहं राज समर्पि बन भजिय जाइ रघुनाथ । ७ ॥

चौ० । नाथ दीनदयाल रघुराई । बाघौ सन्मुख गये न खाई ॥
चाहिय करन सो सब करि बीते । तुम सुर असुर चराचर जीते ॥
संत कहहिं अस नीति दसानन । चौथेपन जाइहि नृप कानन ॥
तासु भजन कीजै तहं भर्ता । जो कर्ता पालक संहर्ता ॥
सोइ रघुबीर प्रनतअनुरागी । भजहु नाथ ममता मद त्यागी ॥
मुनिबर जतन करहिं जेहि लागी । भूप राज तजि होहिं बिरागी ॥
सोइ कोसलाधीस रघुराया । आयेउ करन तोहि पर दाया ॥

बाजहिं ताल पखाउज बीना । नृत्य करहिं अपछरा प्रबीना ॥

दो० । सुनासीर सतसरिस सो संतत करै बिलास ।
परम प्रबल रिपु सीस पर तदपि सोच नहिं त्रास । ११ ॥

चौ० । इहां सुबेलसैल रघुबीरा । उतरे सेनसहित अति भीरा ॥
सिखर एक उतंग अति देखी । परम रम्य सम सुभ्र बिसेखी ॥
तहं तरुकिसलयसुमन सुहाये । लछिमन रचि निज हाथ डसाये ॥
ता पर रुचिर मृदुल मृगछाला । तेहि आसन आसीन कृपाला ॥
प्रभुकृत सीस कपीस उछंगा । बाम दछिन दिसि चाप निखंगा ॥
दुहुं कर कमल सुधारत बाना । कह लंकेस मंत्र लगि काना ॥
बड़भागी अंगद हनुमाना । चरनकमल चापत बिधि नाना ॥
प्रभु पाछें लछिमन बीरासन । कटि निखंग कर बान सरासन ॥

दो० । एहि बिधि कृपारूपगुनधाम राम आसीन ।
ते नर धन्य जे ध्यान एहि रहत सदा लयलीन ॥
पूरब दिसा बिलोकि प्रभु देखा उदित मयंक ।
कहत सबहिं देखहु ससिहि मृगपति सरिस असंक । १२ ॥

चौ० । पूरब दिसि गिरिगुहा निवासी । परम प्रतापतेजबलरासी ॥
मत्तनागतम कुंभ बिदारी । ससि केसरी गगनबनचारी ॥
बिथुरे नभ मुकुताहलतारा । निसि सुंदरी केर सिंगारा ॥
कह प्रभु ससि महं मेचकताई । कहहु काह निज निज मति भाई ॥
कह सुग्रीव सुनहु रघुराई । ससि महं प्रगट भूमि कै झांई ॥
मारेउ राहु ससिहि कह कोई । उर महं परी स्यामता सोई ॥
कोउ कह जब बिधि रति मुख कीन्हा । सारभाग ससि कर हरि लीन्हा ॥
छिद्र सो प्रगट इंदुउर मांहीं । तेहि मग देखिय नभ परिछांहीं ॥
प्रभु कह गरल बंधु ससि केरा । अति प्रिय निज उर दीन्ह बसेरा ॥
बिष संजुत कर निकर पसारी । जारत बिरहवंत नर नारी ॥

दो० । कह हनुमंत सुनहु प्रभु ससि तुम्हार प्रिय दास ।
तव मूरति बिधुउर बसति सोइ स्यामता आभास ॥
पवनतनय के बचन सुनि बिहंसे राम सुजान ।
दच्छिन दिसि अवलोकि प्रभु बोले कृपानिधान । १३ ॥

चौ० । देखु बिभीखन दच्छिन आसा । घनघमंड दामिनीबिलासा ॥
मधुर मधुर गरजत घनघोरा । होइ बृष्टि जनि उपल कठोरा ॥
कहत बिभीखन सुनहु कृपाला । होइ न तड़ित न बारिदमाला ॥
लंका सिखर उपर आगारा । तहं दसकंधर देखु अखारा ॥

। मेघडंबर सिर धारी । सोइ जनु जलद घटा अतिकारी ॥
मंदोदरी श्रवन ताटंका । सोइ प्रभु जनु दामिनी दमंका ॥
बाजहिं ताल मृदंग अनूपा । सोइ रव मधुर सुनहु सुरभूपा ॥
प्रभु मुसुकान समुझि अभिमाना । चाप चढ़ाइ बान संधाना ॥

। छत्र मुकुट ताटंक तब हते एकही बान ।
सब के देखत महि परे मर्म न कोऊ जान ॥
अस कौतुक करि रामशर प्रबिशे आइ निषंग ।
रावन सभा ससंक सब देखि महा रसभंग । १४ ॥

। कंप न भूमि न मरुत बिसेषा । अस्त्र शस्त्र कछु नयन न देखा ॥
सोचहिं सब निज हृदय मझारी । असगुन भयउ भयंकर भारी ॥
दसमुख देखि सभा भय पाई । बिहंसि बचन कह जुगुति बनाई ॥
सिरउ गिरे सन्तत सुभ जाही । मुकुट परे कस असगुन ताही ॥
सयन करहु निज निज गृह जाई । गवने भवन सकल सिर नाई ॥
मन्दोदरी सोच उर बसेऊ । जब तें श्रवन पूर महि खसेऊ ॥
सजल नयन कह जुग कर जोरी । सुनहु प्रानपति बिनती मोरी ॥
कंत राम बिरोध परिहरहू । जानि मनुज जनि हठ मन धरहू ॥

। बिस्वरूप रघुबंसमनि करहु बचन बिस्वासु ।
लोककल्पना बेद कर अंग अंग प्रति जासु । १५ ॥

। पद पाताल सीस अजधामा । अपर लोक अंग अंग बिश्रामा ॥
भृकुटिबिलास भयंकर काला । नयन दिवाकर कचघनमाला ॥
जासु घ्रान अस्विनीकुमारा । निसि अरु दिवस निमेष अपारा ॥
श्रवन दिसा दस बेद बखानी । मारुत स्वास निगम निज बानी ॥
अधर लोभ जम दसन कराला । माया हास बाहु दिगपाला ॥
आनन अनल अंबुपति जीहा । उतपति पालन प्रलय समीहा ॥
रोम राजि अष्टादस भारा । अस्थि सैल सरिता नस जारा ॥
उदर उदधि अधगो जातना । जग मय प्रभु का बहु कलपना ॥

०। अहंकार सिवबुद्धि अजमन ससिचित्त महान ।
मनुज बास सचराचर रूपराशि भगवान ॥
अस बिचारि सुनु प्रानपति प्रभु सन बैर बिहाइ ।
प्रीति करहु रघुबीरपद मम अहिवात न जाइ । १६ ॥

०। बिहंसा नारिबचन सुनि काना । अहो मोहमहिमा बलवाना ॥
नारि सुभाव सत्य कवि कहहीं । अवगुन आठ सदा उर रहहीं ॥
साहस अनृत चपलता माया । भय अबिबेक असौच अदाया ॥
रिपु कर रूप सकल तैं गावा । अति बिशाल भय मोहि सुनावा ॥

।न बिहँसि बोला दससीसा । आनहु बोलि कहां कर कीसा ॥
यसु पाइ दूत बहु धाये । कपि कुंजरहि बोलि लेइ आये ॥
गद दीख दसानन बैसा । सहित प्रान कज्जलगिरि जैसा ॥
जा बिटप सिर सृंग समाना । रोमावली लता जनु नाना ॥
ख नासिका नयन अरु काना । गिरि कंदरा खोह अनुमाना ॥
यउ सभा मन नेकु न मुरा । बालितनय अति बलबांकुरा ॥
ठे सभासद कपि कहं देखी । रावन उर भा क्रोध बिसेषी ॥

। जथा मत्त गजजूथ महं पंचानन चलि जाइ ।
रामप्रताप सुमिरि मन बैठ सभा सिर नाइ । १९ ॥

। कह दसकंठ कवन तैं बंदर । मैं रघुबीरदूत दसकंधर ॥
म जनकहि तोहि रही मिताई । तव हितकारन आयेउं भाई ॥
त्तम कुल पुलस्त कर नाती । सिव बिरंचि पूजेहु बहु भांती ॥
र पायेहु कीन्हेहु सब काजा । जीतेहु लोकपाल सब राजा ॥
ृप अभिमान मोह बस [illegible]बा । हरि आनेहु सीता जगदंबा ॥
ब सुभ कहा सुनहु तुम मोरा । सब अपराध छमिहिं प्रभु तोरा ॥
सन गहहु तृन कंठ कुठारी । परिजन सहित संग निज नारी ॥
सादर जनकसुता करि आगे । एहि बिधि चलहु सकल भय त्यागे ॥

० । प्रनतपाल रघुबंसमनि त्राहि त्राहि अब मोहिं ।
आरत गिरा सुनत प्रभु अभय करहिंगे तोहिं । २० ॥

० । रे कपि पोत न बोलु संभारी । मूढ़ न जानहि मोहि सुरारी ॥
कहु निज नाम जनक कर भाई । केहि नाते मानिय मिताई ॥
अंगद नाम बालि कर बेटा । तासों कबहुं भई रहि भेंटा ॥
अंगद बचन सुनत सकुचाना । रहा बालि बानर मैं जाना ॥
अंगद ताही बालि कर बालक । उपजेहु बंस अनल कुलघालक ॥
गर्भ न गयेहु ब्यर्थ तुम जायेहु । निज मुख तापसदूत कहायेहु ॥
अब कहु कुसल बालि कहं अहई । बिहँसि बचन तब अंगद कहई ॥
दिन दस गये बालि पंह जाई । बूझेहु कुसल सखा उर लाई ॥
राम बिरोध कुसल जस होई । सो सब तोहि सुनाइहि सोई ॥
सुनु सठ भेद होइ मन ताके । श्रीरघुबीर हृदय नहिं जाके ॥

१० । हम कुलघालक सत्य तुम कुलपालक दससीस ।
अंधौ बधिर न अस कहहिं नयन कान तव बीस । २१ ॥

१० । सिव बिरंचि सुर मुनि समुदाई । चाहत जासु चरन सेवकाई ॥
तासु दूत होइ हम कुल बोरा । ऐसेहु मति उर बिहर न तोरा ॥

सुनि कठोर बानी कपि केरी । कहत दसानन नयन तरेरी ॥
खल तव कठिन बचन सब सहऊं । नीति धर्म मैं जानत अहऊं ॥
कह कपि धर्मसीलता तोरी । हमहुं सुनी कृत परतिय चोरी ॥
देखी नयन दूत रखवारी । बूड़ि न मरहु धर्मब्रतधारी ॥
कान नाक बिनु भगिनि निहारी । छमा कीन्ह तुम धर्म बिचारी ॥
धर्मसीलता तव जग जागी । पावा दरस हमहुं बड़ भागी ॥

दो० । जनि जल्पसि जड़ जन्तु कपि सठ बिलोकु मम बाहु ।
लोकपाल बल बिपुल ससि ग्रसन हेतु सब राहु ॥
पुनि नभसर मम करनिकर कमलन्हि पर करि बास ।
सोभत भयेउ मराल इव सम्भु सहित कैलास । २८ ॥

चौ० । तुम्हरे कटक माझ सुनु अंगद । मो सन भिरिहि कवन जोधा बद ॥
तव प्रभु नारिबिरह बलहीना । अनुज तासु दुख दुखित मलीना ॥
तुम सुग्रीव कूलद्रुम दोऊ । अनुज हमार भीरु अति सोऊ ॥
जामवन्त मन्त्री अति बूढ़ा । सो कि होइ अब समर अरूढ़ा ॥
सिल्पकर्म जानहिं नलनीला । है कपि एक महाबलसीला ॥
आवा प्रथम नगर जेहि जारा । सुनत बचन कह बालिकुमारा ॥
सत्य बचन कहु निसिचरनाहा । सांचेहुं कीस कीन्ह पुर दाहा ॥
रावननगर अल्प कपि दहई । सुनि अस बचन सत्य को कहई ॥
जो अति सुभट सराहेहु रावन । सो सुग्रीव केर लघु धावन ॥
चलै बहुत सो बीर न होई । पठवा खबरि लेन हम सोई ॥

दो० । सत्य नगर कपि जारेउ बिनु प्रभु आयसु पाइ ।
फिरि न गयउ सुग्रीव पहिं तेहि भय रहा लुकाइ ॥
सत्य कहेहु दसकंठ सब मोहि न सुनि कछु कोह ।
कोउ न हमारे कटक अस तोसन लरत जो सोह ॥
प्रीति बिरोध समान सन करिय नीति असि आहि ।
जौं मृगपति बध मेडुकन्हिं भल कि कहै कोउ ताहि ॥
जद्यपि लघुता राम कहं तोहि बधे बड़ दोष ।
तदपि कठिन दसकंठ सुनु छत्रजाति कर रोष ॥
बक्र उक्ति धनु बचन सर हृदै दहेउ रिपुकीस ।
प्रतिउत्तर संडसिन मनहुं काढ़त भट दससीस ॥
हंसि बोलेउ दसमौलि तब कपि कर बड़ गुन एक ।
जो प्रतिपालै तासु हित करै उपाइ अनेक । २९ ॥

चौ० । धन्य कीस जो निज प्रभुकाजा । जहं तहं नाचहिं परिहरि लाजा ॥

नाचि कूदि कै लोग रिझाई । पतिहित करै धर्म निपुनाई ॥
अंगद स्वामिभक्त तव जाती । प्रभु गुन कस न कहसि एहि भाँती ॥
मैं गुनगाहक परम सुजाना । तव कटु रटनि करौं नहिं काना ॥
कह कपि तव गुन गाहकताई । सत्य पवनसुत मोहि सुनाई ॥
बन बिधंसि सुत बधि पुर जारा । तदपि न तेहि कछु कृत अपकारा ॥
सोइ बिचारि तव प्रकृति सुहाई । दसकंधर मैं कीन्हि ढिठाई ॥
देखेउं आइ जो कछु कपि भाषा । तुम्हरे लाज न रोष न माषा ॥
जौं असि मति पितु खायेउ कीसा । कहि अस बचन हँसा दससीसा ॥
पितहिं खाइ खातेउं पुनि तोही । अबहीं समुझि परा कछु मोही ॥
बालि बिमल जसभाजन जानी । हतौं न तोहि अधम अभिमानी ॥
कहु रावन रावन जग केते । मैं निज स्रवन सुनेउं सुनु जेते ॥
बलिहि जितन एक गयउ पताला । राखेउ बाँधि सिसुन्ह हयसाला ॥
खेलहिं बालक मारहिं जाई । दया लागि बलि दीन्ह छुड़ाई ॥
एक बहोरि सहसभुज देखा । धाइ धरा जिमि जंतु बिसेषा ॥
कौतुक लागि भवन लै आवा । सो पुलस्ति मुनि जाइ छुड़ावा ॥

दो० । एक कहत मोहि सकुच अति रहा बालि की काँख ।
इन महं रावन तैं कवन सत्य बदहि तजि माख । २४ ॥

चौ० । सुनु सठ सोइ रावन बलसीला । हरगिरि जानु जासु भुजलीला ॥
जानु उमापति जासु सुराई । पूजेउ जेहि सिर सुमन चढ़ाई ॥
सिर सरोज निज करन्ह उतारी । पूजेउ अमित बार त्रिपुरारी ॥
भुजबिक्रम जानहिं दिगपाला । सठ अजहूं जिन के उर साला ॥
जानहिं दिग्गज उरकठिनाई । जब जब भिरेउं जाइ बरियाई ॥
जिन के दसन कराल न फूटे । उर लागत मूलक इव टूटे ॥
जासु चलत डोलत इमि धरनी । चढ़त मत्त गज जिमि लघु तरनी ॥
सोइ रावन जग बिदित प्रतापी । सुनेहि न स्रवन अलीक प्रलापी ॥

दो० । तेहि रावन कहं लघु कहसि नर कर करसि बखान ।
रे कपि बर्बर खर्ब खल अब जाना तव ज्ञान । २५ ॥

चौ० । सुनि अंगद सकोप कह बानी । बोलु संभारि अधम अभिमानी ॥
सहसबाहुभुज गहन अपारा । दहन अनल सम जासु कुठारा ॥
जासु परसु सागर खर धारा । बूड़े नृप अगनित बहु बारा ॥
तासु गर्ब जेहि देखत भागा । सो नर क्यों दससीस अभागा ॥
राम मनुज कस रे सठ बंगा । धन्वी काम नदी पुनि गंगा ॥
पसु सुरधेनु कल्पतरु रूखा । अन्नदान अरु रस पीयूषा ॥

७ क

दो० । जरहिं पतंग मोहबस भार बहहिं खरबृंद ।
ते नहिं सूर कहावहीं समुझि देखु मतिमंद । २९ ॥

चौ० । अब जनि बतबढ़ाव खल करही । सुनु मम बचन मान परिहरही ॥
दसमुख मैं न बसीठी आयेउँ । अस बिचारि रघुबीर पठायेउँ ॥
बार बार अस कहइ कृपाला । नहिं गजारि जसु बधे सृकाला ॥
मन महँ समुझि बचन प्रभु केरे । सहेउँ कठोर बचन सठ तेरे ॥
नाहिंत करि मुखभंजन तोरा । लै जातेउँ सीतहि बरजोरा ॥
जानेउँ तव बल अधम सुरारी । सूने हरि आनेहि परनारी ॥
तैं निसिचरपति गर्ब बहूता । मैं रघुपतिसेवक कर दूता ॥
जौं न राम अपमानहि डरउँ । तोहि देखत अस कौतुक करऊँ ॥

दो० । तोहि पटकि महि सेन हति चौपट करि तव गाउँ ।
तव जुबतिन्ह समेत सठ जनकसुतहि लै जाउँ । ३० ॥

चौ० । जौं अस करउँ तदपि न बड़ाई । मुयेहि बधे कछु नहिं मनुसाई ॥
कौल कामबस कृपिन बिमूढ़ा । अति दरिद्र अजसी अति बूढ़ा ॥
सदा रोगबस संतत क्रोधी । बिष्नु बिमुख स्रुतिसंतबिरोधी ॥
तनुपोषक निंदक अघखानी । जीवत सव सम चौदह प्रानी ॥
अस बिचारि खल बधौं न तोही । अब जनि रिस उपजावसि मोही ॥
सुनि सकोप कह निसिचरनाथा । अधर दसन दसि मीजत हाथा ॥
रे कपि अधम मरन अब चहसी । छोटे बदन बात बड़ि कहसी ॥
कटु जल्पसि जड़ कपि बल जाके । बलप्रताप बुधि तेज न ताके ॥

दो० । अगुन अमान जानि तेहि दीन्ह पिता बनबास ।
सो दुख अरु जुबतीबिरह पुनि निसि दिन मम त्रास ॥
जिन्ह के बल कर गर्ब तोहि ऐसे मनुज अनेक ।
खाहिं निसाचर दिवस निसि मूढ़ समुझु तजि टेक । ३१ ॥

चौ० । जब तेहि कीन्ह राम कै निंदा । क्रोधवंत तब भयउ कपिंदा ॥
हरिहरनिंदा सुनहि जो काना । होइ पाप गोघात समाना ॥
कटकटान कपिकुंजर भारी । दोउ भुजदंड तमकि महि मारी ॥
डोलत धरनि सभासद खसे । चले भाजि भय मारुत ग्रसे ॥
गिरत सँभारि उठा दसकंधर । भूतल परे मुकुट अति सुंदर ॥
कछु तेहि लै निज सिरन्हि सँवारे । कछु अंगद प्रभु पास पबारे ॥
आवत मुकुट देखि कपि भागे । दिनहीं लूक परन बिधि लागे ॥
की रावन करि कोप चलाये । कुलिस चारि आवत अति धाये ॥
कह प्रभु हँसि जनि हृदय डेराहू । लूक न असनि केतु नहिं राहू ॥
ये किरीट दसकंधर केरे । आवत बालितनय के प्रेरे ॥

चौ० । जेहिं जलनाथ बंधायो हेला । उतरेउ सेन समेत सुबेला ॥
कारुनीक दिनकर कुलकेतू । दूत पठायेउ तव हित हेतू ॥
सभा मांझ जेइ तव बल मथा । करिबरूथ महं मृगपति जथा ॥
अंगद हनुमत अनुचर जाके । रनबांकुरे बीर अति बांके ॥
तेहि कहं पिय पुनि पुनि नर कहहू । मुधा मान ममता मद बहहू ॥
अहह कंत कृत राम बिरोधा । काल बिबस मन उपज न बोधा ॥
काल दंड गहि काहु न मारा । हरै धर्म बल बुद्धि बिचारा ॥
निकट काल जेहि आवत साईं । तेहि भ्रम होइ तुम्हारिहि नाईं ॥

दो० । दुइ सुत मारेउ दहेउ पुर अजहूं पूर पिय देहु ।
कृपासिंधु रघुनाथ भजि नाथ बिमल जस लेहु । ३६ ॥

चौ० । नारिबचन सुनि बिसिख समाना । सभा गयउ उठि होत बिहाना ॥
बैठेउ जाइ सिंहासन फूली । अति अभिमान त्रास सब भूली ॥
इहां राम अंगदहि बुलावा । आइ चरन पंकज सिर नावा ॥
अति आदर समीप बैठारी । बोले बिहंसि कृपालु खरारी ॥
बालितनय अति कौतुक मोही । तात सत्य कहु पूछौं तोही ॥
रावन यातुधानकुलटीका । भुजबल अतुल जासु जग लीका ॥
तासु मुकुट तुम चारि चलाये । कहहु तात कवनी बिधि पाये ॥
सुनु सर्बज्ञ प्रनत सुखकारी । मुकुट न होइ भूपगुन चारी ॥
साम दान अरु दंड बिभेदा । नृपउर बसहिं नाथ कह बेदा ॥
नीति धर्म के चरन सुहाये । अस जिय जानि नाथ पहं आये ॥

दो० । धर्महीन प्रभुपदबिमुख कालबिबस दससीस ।
तेहि परिहरि गुन आये सुनहु कोसलाधीस ॥
परम चतुरता स्रवन सुनि बिहंसे राम उदार ।
समाचार पुनि सब कहे गढ़ के बालिकुमार । ३७ ॥

चौ० । रिपु के समाचार जब पाये । राम सचिव सब निकट बुलाये ॥
लंका बांके चारि दुआरा । केहि बिधि लागिय करहु बिचारा ॥
तब कपीस रिच्छेस बिभीषन । सुमिरि हृदय दिनकरकुलभूषन ॥
करि बिचार तिन मंत्र दृढ़ावा । चारि अनी कपि कटक बनावा ॥
यथाजोग सेनापति कीन्हे । जूथप सकल बोलि तब लीन्हे ॥
प्रभुप्रताप कहि सब समुझाये । सुनि कपि सिंहनाद करि धाये ॥
हरषित रामचरन सिर नावहिं । गहि गिरिसिखर बीर सब धावहिं ॥
गरजहिं तरजहिं भालु कपीसा । जय रघुबीर कोसलाधीसा ॥

आगत पंथ दुर्ग अति बंका । प्रभुप्रताप कपि चले असंका ॥
घटाटोप करि चहुं दिसि घेरी । मुखहिं निसान बजावहिं भेरी ॥

दो० । जयति राम जय लछिमन जय कपीस सुग्रीवं ।
गर्जहिं सिंघनाद कपि भालु महा बलसींवं । ३८ ॥

चौ० । लंका भयउ कोलाहल भारी । सुना दसानन अति अहंकारी ॥
देखहु बनरन्ह केरि ढिठाई । बिहंसि निसाचरसेन बुलाई ॥
आये कीस काल के प्रेरे । छुधावन्त सब निसिचर मेरे ॥
अस कहि अट्टहास सठ कीन्हा । गृह बैठे अहार बिधि दीन्हा ॥
सुभट सकल चारिहु दिसि जाहू । धरि धरि भालु कीस सब खाहू ॥
उमा रावनहि अस अभिमाना । जिमि टिट्टिभ खग सूत उताना ॥
चले निसाचर आयसु मांगी । गहि कर भिंडिपाल बर सांगी ॥
तोमर मुद्गर परसु प्रचंडा । सूल कृपान परिघ गिरिखंडा ॥
जिमि अरुनोपलनिकर निहारी । धावहिं सठ खग मांसअहारी ॥
चोंच भंग दुख तिनहिं न सूझा । तिमि धाये मनुजाद अबूझा ॥

दो० । नानायुध सर चाप धरि यातुधान बल बीर ।
कोटकंगूरन्हि चढ़ि गये कोटि कोटि रनधीर । ३९ ॥

चौ० । कोटकंगूरन्हि सोहहिं कैसे । मेरु के सृंगनि जनु घन बैसे ॥
बाजहिं ढोल निसान जुझाऊ । सुनि धुनि होइ भटन्हि मन चाऊ ॥
बाजहिं भेरि नफीरि अपारा । सुनि कादर उर जाहिं दरारा ॥
देखिन जाइ कपिन्ह के ठट्टा । अति बिसाल तनु भालु सुभट्टा ॥
धावहिं गनहिं न अवघट घाटा । पर्बत फोरि करहिं गहि बाटा ॥
कटकटाहिं कोटिन भट गर्जहिं । दसन ओठ काटहिं अति तर्जहिं ॥
उत रावन इत राम दोहाई । जयति जयति जय परी लराई ॥
निसिचर सिखरसमूह ढहावहिं । कूदि धरहिं कपि फेरि चलावहिं ॥

छं० । धरि कुधर खंड प्रचंड मर्कट भालु गढ़ पर डारहीं ।
झपटहिं चरन गहि पटकि महि भजि चलत बहुरि पचारहीं ॥
अति तरल तरुन प्रताप तर्जहिं तमकि गढ़ चढ़ि चढ़ि गये ।
कपि भालु चढ़ि मंदिरन्ह जहं तहं रामजस गावत भये । १ ॥

दो० । एक एक गहि निसिचर पुनि कपि चले पराइ ।
ऊपर आपु हेठ भट गिरहिं धरनि पर आइ । ४० ॥

चौ० । रामप्रताप प्रबल कपिजूथा । मर्दहिं निसिचर सुभटबरूथा ॥
चढ़े दुर्ग पुनि जहं तहं बानर । जय रघुबीर प्रतापदिवाकर ॥
चले निसाचरनिकर पराई । प्रबल पवन जिमि घनसमुदाई ॥

हाहाकार भयो पुर भारी । रोवहिं बालक आरत नारी ॥
सब मिलि देहिं रावनहिं गारी । राज करत जेहि मृत्यु हंकारी ।
निज दल बिचल सुना तेहि काना । फेरि सुभट लंकेस रिसाना ॥
जो रन बिमुख फिरा मैं जाना । सो मैं हतब कराल कृपाना ।
सर्बस खाइ भोग करि नाना । समरभूमि भए बल्लभ प्राना ।
उग्र बचन सुनि सकल डेराने । चले क्रोध करि सुभट लजाने ।
सन्मुख मरन बीर कै सोभा । तब तिन्ह तजा प्रान कर लोभा ।

दो० । बहु आयुध धरि सुभट सब भिरहिं प्रचारि प्रचारि ।
ब्याकुल कीन्हे भालुकपि परिघ त्रिसूलन मारि । ४१॥

चौ० । भय आतुर कपि भागन लागे । जद्यपि उमा जीतिहैं आगे ।
कोउ कह कहं अंगद हनुमन्ता । कहं नल नील द्विबिद बलवन्ता ।
निज दल बिकल सुना हनुमाना । पच्छिमद्वार रहा बलवाना ।
मेघनाद तहं करै लराई । टूट न द्वार परम कठिनाई ।
पवनतनय मन भा अति क्रोधा । गरजेउ प्रबल काल सम जोधा ।
कूदि लंक गढ़ ऊपर आवा । गहि गिरि मेघनाद कहं धावा ।
भंजेउ रथ सारथी निपाता । ताहि हृदय महं मारेसि लाता ।
दुसरे सूत बिकल तेहि जाना । स्यंदन घालि तुरत घर आना ।

दो० । अंगद सुना पवनसुत गढ़ पर गयउ अकेल ।
रनबांकुरा बालिसुत तरकि चलेउ कपि खेल । ४२ ॥

चौ० । युद्ध बिरुद्ध क्रुद्ध दोउ बंदर । रामप्रताप सुमिरि उर अंतर ।
रावनभवन चढ़े दोउ धाई । करहिं कोसलाधीस दोहाई ।
कलस सहित गहि भवन ढहावा । देखि निसाचरपति भय पावा ।
नारिबृन्द कर पीटहिं छाती । अब दुइ कपि आये उतपाती ।
कपिलीला करि तिनहिं डेरावहिं । रामचंद्र कर सुजस सुनावहिं ।
पुनि कर गहि कंचन के खंभा । कहेन्हि करिय उतपात अरंभा ।
गर्जि परे रिपुकटक मझारी । लागे मर्दै भुजबल भारी ।
काहुहिं लात चपेटन केहू । भजेउ न रामहिं सो फल लेहू ।

दो० । एक एक सों मर्दहिं तोरि चलावहिं मुण्ड ।
रावन आगे परहिं ते जनु फूटहिं दधिकुण्ड । ४३ ॥

चौ० । महा महा मुखिया जे पावहिं । ते पद गहि प्रभु पास चलावहिं ।
कहहिं बिभीषन तिन्ह के नामा । देहिं राम तिन्ह हूं निज धामा ।
खल मनुजाद द्विजामिषभोगी । पावहिं गति जो जाचत जोगी ।
उमा राम मृदुचित करुनाकर । बैरभाव सुमिरत मोहि निसिचर ।
देहिं परम गति सो जिय जानी । अस कृपालु को कहहु भवानी ॥

अस प्रभु सुनि न भजहिं भ्रम त्यागी । नर मतिमंद ते परम अभागी ॥
अंगद अरु हनुमन्त प्रवेसा । कीन्ह दुर्ग अस कह अवधेसा ॥
लंका दोउ कपि सोहहिं कैसे । मथहिं सिंधु दुइ मंदर जैसे ॥

दो० । भुजबल रिपुदल दलमलि देखि दिवस कर अंत ।
कूदे युगल बिगतस्रम आये जहं भगवंत । ४४ ॥

चौ० । प्रभुपदकमल सीस तिन्ह नाये । देखि सुभट रघुपतिमन भाये ॥
राम कृपा करि युगल निहारे । भये बिगतस्रम परम सुखारे ॥
गये जानि अंगद हनुमाना । फिरे भालुमरकटभट नाना ॥
यातुधान प्रदोषबल पाई । धाये करि दससीस दुहाई ॥
निसिचरअनी देखि कपि फिरे । जहं तहं कटकटाइ भट भिरे ॥
दोउ दल प्रबल पचारि पचारी । लरत सुभट नहिं मानहिं हारी ॥
महा बीर निसिचर सब कारे । नाना बरन बलीमुख भारे ॥
सबल युगल दल सम बल योधा । कौतुक करत लरत करि क्रोधा ॥
प्राबिट सरद पयोद घनेरे । लरत मनहुं मारुत के प्रेरे ॥
अनिप अकंपन अरु अतिकाया । बिचलत सेन कीन्ह इन्ह माया ॥
भयउ निमिष महं अति अंधियारा । वृष्टि होइ रुधिरोपल छारा ॥

दो० । देखि निबिड़ तम दसहुं दिसि कपिदल भयउ खभार ।
एकहि एक न देखहि जहं तहं करहिं पुकार । ४५ ॥

चौ० । सकल मरम रघुनायक जाना । लिये बोलि अंगद हनुमाना ॥
समाचार सब कहि समुझाये । सुनत कोपि कपिकुंजर धाये ॥
पुनि कृपालु हंसि चाप चढ़ावा । पावकसायक सपदि चलावा ॥
भयउ प्रकास कतहुं तम नाहीं । ज्ञानउदय जिमि संशय जाहीं ॥
भालु बलीमुख पाइ प्रकासा । धाये हरषि बिगतस्रमत्रासा ॥
हनूमान अंगद रन गाजे । हांक सुनत रजनीचर भाजे ॥
भागत भट पटकहिं धरि धरनी । करहिं भालु कपि अद्भुत करनी ॥
गहि पद डारहिं सागर माहीं । मकर उरग झष धरि धरि खाहीं ॥

दो० । कछु मारे कछु घायल कछु गढ़ चढ़े पराइ ।
गरजहिं भालु बलीमुख रिपुदलबल बिचलाइ । ४६ ॥

चौ० । निसा जानि कपि चारिउ अनी । आये जहां कोसलधनी ॥
राम कृपा करि चितवा सबहीं । भये बिगतस्रम बानर तबहीं ॥
उहां दसानन सचिव हंकारे । सब सन कहेसि सुभट जे मारे ॥
आधा कटक कपिन संहारा । कहहु बेगि का करिय बिचारा ॥
माल्यवन्त अति जरठ निसाचर । रावनमातुपितामंत्री बर ॥
बोला बचन नीति अति पावन । सुनहु तात कछु मोर सिखावन ॥

जब तें तुम सीता हरि आनी । असगुन होहिं न जाहिं बखानी ॥
बेद पुरान जासु जस गायो । तासु बिमुख काहु न सुख पायो ॥

दो० । हिरन्याक्ष भ्राता सहित मधु कैटभ बलवान ।
जेहि मारेउ सोइ अवतरेउ कृपासिंधु भगवान ॥
कालरूप खलबनदहन गुनागार घनबोध ।
सिव बिरंचि जेहि सेवहिं ता सों कवन बिरोध । ४७ ॥

चौ० । परिहरि बैर देहु बैदेही । भजहु कृपानिधि परम सनेही ॥
ता के बचन बान सम लागे । करिया मुख करि जाहि अभागे ॥
बूढ़ भयेसि न त मरतेउं तोही । अब जनि नयन देखावहि मोही ॥
तेहि अपने मन अस अनुमाना । बध्यो चहत एहि कृपानिधाना ॥
सो उठि गयउ कहत दुर्बादा । तब सकोप बोलेउ घननादा ॥
कौतुक प्रात देखियहु मोरा । करिहौं बहुत कहौं का थोरा ॥
सुनि सुतबचन भरोसा आवा । प्रीति समेत अंक बैठावा ॥
करत बिचार भयउ भिनुसारा । लागे कपि पुनि चहुं दुआरा ॥
कोपि कपिन दुर्घट गढ़ घेरा । नगर कोलाहल भयउ घनेरा ॥
बिबिधायुध धरि निसिचर धाये । गढ़ तें पर्बतसिखर ढहाये ॥

छं० । ढाहे महीधरसिखर कोटिन्ह बिबिध बिधि गोला चले ।
घहरात जिमि पबिपात गर्जत जनु प्रलय के बादले ॥
मर्कट बिकट भट जुटत कटत न लटत तनु जर्जर भये ।
गहि सैल तेहि गढ़ पर चलावहिं जहं सो तहं निसिचर हये१॥

दो० । मेघनाद सुनि स्रवन अस गढ़ पुनि छेंका आइ ।
उतर्यो बीर दुर्ग तें सनमुख चलेउ बजाइ । ४८ ॥

चौ० । कहं कोसलाधीस दोउ भ्राता । धन्वी सकललोकबिख्याता ॥
कहं नल नील द्विबिद सुग्रीवा । अंगद हनुमंत बलसींवा ॥
कहां बिभीषन भ्राताद्रोही । आजु सठहिं हठ मारउं ओही ॥
अस कहि कठिन बान संधाने । अतिसय क्रोध स्रवन लगि ताने ॥
सरसमूह सो छाड़ै लागा । जनु सपच्छ धावहिं बहु नागा ॥
जहं तहं परत देखियहि बानर । सनमुख होइ न सके तेहि अवसर ॥
जहं तहं भागि चले कपि रीछा । बिसरी सबहि युद्ध कै ईछा ॥
सो कपि भालु न रन महं देखा । कीन्हेसि जेहि न प्रानअवसेषा ॥

दो० । दस दस सर सब मारेसि परे भूमि सब बीर ।
सिंहनाद करि गर्जा मेघनाद बलधीर । ४९ ॥

चौ० । देखि पवनसुत कटक बेहाला । क्रोधवन्त जनु धायेउ काला ॥
महा सैल एक तुरित उपारा । अति रिस मेघनाद पर डारा ॥

धावत देखि कहो मन सोई । रथ सारथी तुरग सब खोई ॥
बार बार पचार हनुमाना । निकट न आव मरम सो जाना ॥
रघुपति निकट गयउ घननादा । नाना भांति करै दुर्बादा ॥
अस्त्र सस्त्र आयुध सब डारे । कौतुकहीं प्रभु काटि निवारे ॥
देखि प्रताप मूढ़ खिसियाना । करै लाग माया बिधि नाना ॥
जिमि कोउ करै गरुड़ सों खेला । डरपावहि गहि स्वल्प सपेला ॥

दो० । जासु प्रबलमायावस सिव बिरंचि बड़ छोट ।
ताहि देखावै निसिचर निजमाया मतिखोट । ५० ॥

चौ० । नभ चढ़ि बरष बिपुल अंगारा । महि तें प्रगट होइ जलधारा ॥
नाना भांति पिसाच पिसाची । मारु काटु धुनि बोलहिं नाची ॥
बिष्टा पूय रुधिर कच हाड़ा । बरषै कबहुं उपल बहु छाड़ा ॥
बरषि धूरि कीन्हेसि अंधियारा । सूझ न आपन हाथ पसारा ॥
कपि अकुलाने माया देखे । सब कर मरन बना एहि लेखे ॥
कौतुक देखि राम मुसुकाने । भये सभीत सकल कपि जाने ॥
एक बान काटी सब माया । जिमि दिनकर हर तिमिर निकाया ॥
कृपादृष्टि कपि भालु बिलोके । भये प्रबल रन रहहिं न रोके ॥

दो० । आयसु मांगि राम पहिं अंगदादि कपि साथ ।
लछिमन चले क्रुद्ध ह्वै बान सरासन हाथ । ५१ ॥

चौ० । क्षतजनयन उर बाहु बिसाला । हिमगिरि निभ तनु कछु एक लाला ॥
इहां दसानन सुभट पठाये । नाना अस्त्र सस्त्र गहि धाये ॥
भूधर नख बिटपायुधधारी । धाए कपि जय राम पुकारी ॥
भिरे सकल जोरिहि सन जोरी । इत उत जय इच्छा नहिं थोरी ॥
मुठिकन्ह लातन्ह दांतन्ह काटहिं । कपि जयसील मारि पुनि डांटहिं ॥
मारु मारु धरु धरु धरु मारू । सीस तोरि गहि भुजा उपारू ॥
असि रव पूरि रही नव खंडा । धावहिं जहं तहं रुंड प्रचंडा ॥
देखहिं कौतुक नभ सुरवृन्दा । कबहुंक बिसमय कबहुं अनन्दा ॥

दो० । रुधिर गाड़ भरि भरि जमेउ ऊपर धूरि उड़ाइ ।
जनु अंगार रासिन्ह पर मृतकधूम रह्यो छाइ । ५२ ॥

चौ० । घायल बीर बिराजहिं कैसे । कुसुमित किंसुक के तरु जैसे ॥
लछिमन मेघनाद दोउ जोधा । भिरहिं परस्पर करि अति क्रोधा ॥
एकहि एक सकै नहिं जीती । निसिचर छल बल करै अनीती ॥
क्रोधवंत तब भयउ अनंता । भंजेउ रथ सारथी तुरंता ॥
नाना बिधि प्रहार कर सेषा । राक्षस भयउ प्रानअवसेषा ॥
रावनसुत निजमन अनुमाना । संकट भयउ हरिहि मम प्राना ॥

बीरघातिनी छाड़ेसि साँगी । तेजपुञ्ज लछिमन उर लागी ॥
मुरछा भई सक्ति के लागे । तब चलि गयउ निकट भय त्यागे ॥

दो० । मेघनाद सम कोटिसत जोधा रहे उठाइ ।
जगदाधार सेष किमि उठइ चले खिसिआइ । ५३ ॥

चौ० । सुनु गिरिजा क्रोधानल जासू । जारै भुवन चारिदस आसू ॥
सक संग्राम जीति को ताही । सेवहिं सुर नर अग जग जाही ॥
यह कौतूहल जानै सन सोई । जापर कृपा राम कै होई ॥
संध्या भइ फिरी द्वौ बाहनी । लगे सँभारन निज निज अनी ॥
ब्यापक ब्रह्म अजित भुवनेस्वर । लछिमन कहाँ बूझ करुनाकर ॥
तब लगि लै आयेउ हनुमाना । अनुज देखि प्रभु अति दुख माना ॥
जामवन्त कह बैद सुषेना । लंका रहै को पठइय लेना ॥
धरि लघुरूप गयेउ हनुमन्ता । आनेउ भवन समेत तुरन्ता ॥

दो० । राम पदारबिंद सिर नायउ आइ सुषेन ।
कहा नाम गिरि औषधी जाहु पवनसुत लेन । ५४ ॥

चौ० । रामचरन सरसिज उर राखी । चला प्रभंजनसुत बल भाषी ॥
उहाँ दूत एक मरम जनावा । रावन कालनेमिगृह आवा ॥
दसमुख कहा मरम तेइ सुना । पुनि पुनि कालनेमि सिर धुना ॥
देखत तुमहिं नगर जेहिं जारा । तासु पंथ को रोकनहारा ॥
भजि रघुपतिहि करहु हित अपना । तजौ नाथ सब मृषा कलपना ॥
नील कंज तनु सुंदर स्यामा । हृदय राखु लोचनाभिरामा ॥
अहंकार ममता मद त्यागू । महा मोह निसि सोवत जागू ॥
काल ब्याल कर भच्छक जोई । सपनेहुँ समर कि जीतिय सोई ॥

दो० । सुनि दसकंध रिसान अति तेहि मन कीन्ह बिचार ।
रामदूतकर मरउं बरु यह खल रत मलभार । ५५ ॥

चौ० । अस कहि चला रचेसि मग माया । सर मंदिर बर बाग बनाया ॥
मारुतसुत देखा सुभ आश्रम । मुनिहिं बूझि जल पियउं जाइ स्रम ॥
राक्षस कपटभेष तहँ सोहा । मायापति दूतहिं चह मोहा ॥
जाइ पवनसुत नायउ माथा । लाग सो कहै रामगुनगाथा ॥
होत महारन रावन रामहि । जितिहहिं राम न संसय या महि ॥
इहाँ भये मैं देखौं भाई । ग्यान दृष्टिबल मोहि अधिकाई ॥
मांगा जल तेहिं दीन्ह कमण्डल । कह कपि नहिं अघाउं थोरे जल ॥
सर मज्जन करि आतुर आवहु । दिच्छा देउं ग्यान जेहि पावहु ॥

दो० । सर पैठत कपिपद गहा मकरी तब अकुलान ।
मारी सो धरि दिब्यतनु चली गगन चढ़ि जान । ५६ ॥

चौ० । कपि तव दरस भइउँ निःपापा । मिटा तात मुनिवर कर सापा ॥
मुनि न होइ यह निसिचर घोरा । मानहु सत्य बचन कपि मोरा ॥
अस कहि गई अपछरा जबहीं । निसिचर निकट गयउ कपि तबहीं ॥
कह कपि मुनि गुरदछिना लेहू । पाछे हमहिं मंत्र तुम देहू ॥
सिर लंगूर लपेटि पछारा । निज तनु प्रगटेसि मरती बारा ॥
राम राम कहि छाड़ेसि प्राना । सुनि मन हरषि चले हनुमाना ॥
देखा सैल न औषधि चीन्हा । सहसा कपि उपारि गिरि लीन्हा ॥
गहि गिरि निसि नभ धावत भयऊ । अवधपुरी ऊपर कपि गयऊ ॥

दो० । देखा भरत बिसाल अति निसिचर मन अनुमानि ।
बिनु फर सायक मारेउ चाप स्रवन लगि तानि । ५७ ॥

चौ० । परेउ मुरुछि महि लागत सायक । सुमिरत राम राम रघुनायक ॥
सुनि प्रियबचन भरत तब धाये । कपि समीप अति आतुर आये ॥
बिकल बिलोकि कीस उर लावा । जागत नहिं बहु भाँति जगावा ॥
मुख मलीन मन भयउ दुखारी । कहत बचन भरि लोचन बारी ॥
जेहि बिधि राम बिमुख मोहि कीन्हा । तेहि पुनि यह दारुन दुख दीन्हा ॥
जौं मोरे मन बच अरु काया । प्रीति रामपद कमल अमाया ॥
तौ कपि होउ बिगतस्रम सूला । जौं मो पर रघुपति अनुकूला ॥
सुनत बचन उठि बैठु कपीसा । कहि जयजयति कोसलाधीसा ॥

सो० । लीन्ह कपिहि उर लाइ पुलकित तन लोचन सजल ।
प्रीति न हृदय समाइ सुमिरि राम रघुकुलतिलक । ५ ॥

चौ० । तात कुसल कहु सुखनिधान की । सहित अनुज अरु मातु जानकी ॥
कपि सब चरित समास बखाने । भये दुखी मन महं पछिताने ॥
अहह दैव मैं कत जग जायेउं । प्रभु के एको काज न आयेउं ॥
जानि कुअवसर मन धरि धीरा । पुनि कपि सन बोले बलबीरा ॥
तात गहरु होइहि तोहि जाता । काज नसाइहि होत प्रभाता ॥
चढ़ु मम सायक सैल समेता । पठवौं तोहि जहं कृपानिकेता ॥
सुनि कपिमन उपजा अभिमाना । मोरे भार चलिहि किमि बाना ॥
रामप्रभाउ बिचारि बहोरी । बंदि चरन कह कपि कर जोरी ॥

दो० । तव प्रताप उर राखि प्रभु जैहौं नाथ तुरन्त ।
अस कहि आयसु पाय पद बंदि चले हनुमन्त ॥
भरतबाहुबलसीलगुन प्रभुपदप्रीति अपार ।
मन महुं जात सराहत पुनि पुनि पवनकुमार । ५८ ॥

चौ० । इहां राम लछिमनहि निहारी । बोले बचन मनुज अनुसारी ॥
अर्द्धराति गइ कपि नहिं आयो । राम उठाइ अनुज उर लायो ॥

सकहु न दुखित देखि मोहि काऊ । बंधु सदा तव मृदुल सुभाऊ ॥
मम हित लागि तजेहु पितु माता । सहेहु बिपिन हिम आतप बाता ॥
सो अनुराग कहां अब भाई । उठहु न सुनि मम बचबिकलाई ॥
जौं जनत्यौं बन बंधुबिछोहू । पितावचन मनत्यौं नहिं ओहू ॥
सुत बित नारि भवन परिवारा । होहिं जाहिं जग बारहिं बारा ॥
अस बिचारि जिय जागहु ताता । मिलै न जगत सहोदर भ्राता ॥
यथा पंख बिनु खग अति दीना । मनि बिनु फनि करिबर करहीना ॥
अस मम जिवन बंधु बिनु तोही । जौं जड़ दैव जियावै मोही ॥
जैहौं अवध कवन मुख लाई । नारिहेतु प्रिय भाइ गंवाई ॥
बरु अपजस सहतेउं जग माहीं । नारिहानि बिसेष छति नाहीं ॥
अब अपलोक सोक सुत तोरा । सहिहि कठोर निठुर उर मोरा ॥
निज जननी के एक कुमारा । तात तासु तुम्ह प्रानअधारा ॥
सौंपेसि मोहि तुम्हहि गहि पानी । सब बिधि सुखद परम हित जानी ॥
उतर काह दैहौं तेहि जाई । उठि किन मोहि सिखावहु भाई ॥
बहु बिधि सोचत सोचबिमोचन । स्रवत सलिल राजिवदललोचन ॥
उमा एक अखंड रघुराई । नरगति भगत कृपालु दिखाई ॥

सो० । प्रभु प्रलाप सुनि कान बिकल भये बानरनिकर ।
आइ गयेउ हनुमान जिमि करुना महं बीररस ॥

चौ० । हरषि राम भेंटेउ हनुमाना । अति कृतज्ञ प्रभु परम सुजाना ॥
तुरत बैद्य तब कीन्हि उपाई । उठि बैठे लछिमन हरषाई ॥
हृदय लाइ प्रभु भेंटेउ भ्राता । हरषे सकल भालु कपिब्राता ॥
कपि पुनि बैद्य तहां पहुंचावा । जेहि बिधि तबहि ताहि लेइ आवा ॥
यह बृत्तांत दसानन सुनेऊ । अति बिषाद पुनि पुनि सिर धुनेऊ ॥
ब्याकुल कुम्भकरन पहिं आवा । बिबिध जतन करि ताहि जगावा ॥
जागा निसिचर देखिय कैसा । मानहुं काल देह धरि बैसा ॥
कुम्भकरन बूझा कहु भाई । काहे तव मुख रहे सुखाई ॥
कथा कही सब तेहि अभिमानी । जेहि प्रकार सीता हरि आनी ॥
तात कपिन्ह सब निसिचर मारे । महा महा योधा संहारे ॥
दुरमुख सुररिपु मनुजअहारी । भट अतिकाय अकंपन भारी ॥
अपर महोदर आदिक बीरा । परे समर महि सब रनधीरा ॥

दो० । सुनि दसकंधर बचन तब कुम्भकरन बिलखान ।
जगदंबा हरि आनि सठ अब चाहत कल्यान । ५९ ॥

चौ० । भल न कीन्ह तैं निसिचरनाहा । अब मोहि आइ जगायेहि काहा ॥
अजहूं तात त्यागि अभिमाना । भजहु राम होइहि कल्याना ॥

हे दससीस मनुज रघुनायक । जाके हनूमान से पायक ॥
अहह बंधु तैं कीन्हि षुटाई । प्रथमहिं मोहि न सुनाएहि आई ॥
कीन्हेउ प्रभुबिरोध तेहि देवक । सिव बिरंचि सुर जा के सेवक ॥
नारद मुनि मोहि ग्यान जो कहा । कहतेउं तोहि समय निरबहा ॥
अब भरि अंक भेंटु मोहि भाई । लोचन सुफल करौं मैं जाई ॥
स्याम गात सरसीरुह लोचन । देखौं जाइ तापत्रयमोचन ॥

दो० । राम रूप गुन सुमिरत मगन भयउ छन एक ।
रावन मांगेउ कोटि घट मद अरु महिष अनेक । ६० ॥

चौ० । महिष षाइ करि मदिरा पाना । गरजा बज्राघात समाना ॥
कुंभकरन दुर्मद रन रंगा । चला दुर्ग तजि सेन न संगा ॥
देखि बिभीषन आगे आयउ । परेउ चरन निज नाम सुनायउ ॥
अनुज उठाइ हृदय तेहि लायो । रघुपतिभक्त जानि मन भायो ॥
तात लात रावन मोहि मारा । कहत परम हित मंत्र बिचारा ॥
तेहि गलानि रघुपति पहिं आयेउं । देखि दीन प्रभु के मन भायेउं ॥
सुनु सुत भयेउ कालबस रावन । सो कि मान अब परम सिखावन ॥
धन्य धन्य तैं धन्य बिभीषन । भयेहु तात निसिचरकुलभूषन ॥
बंधुबंस तैं कीन्ह उजागर । भजेहु राम सोभासुखसागर ॥

दो० । बचन कर्म मन कपट तजि भजेहु राम रनधीर ।
जाहु न निज पर सूझ मोहि भयेउं कालबस बीर । ६१ ॥

चौ० । बंधुबचन सुनि फिरा बिभीषन । आयेउ जहं त्रैलोकबिभूषन ॥
नाथ भूधराकारसरीरा । कुंभकरन आवत रनधीरा ॥
एतना कपिन्ह सुना जब काना । किलकिलाइ धाये बलवाना ॥
लिये उठाइ बिटप अरु भूधर । कटकटाइ डारहिं ता ऊपर ॥
कोटि कोटि गिरिसिखरप्रहारा । करहिं भालु कपि एक एक बारा ॥
मुर्‍यौ न मन तनु टर्‍यो न टार्‍यौ । जिमि गज अर्कफलनि को मार्‍यौ ॥
तब मारुतसुत मुठिका हन्यो । परेउ धरनि ब्याकुल सिर धुन्यो ॥
पुनि उठि तेहि मारेउ हनुमन्ता । घुर्मित भूतल परेउ तुरन्ता ॥
पुनि नल नीलहि अवनि पछारेसि । जहं तहं पटकि पटकि भट डारेसि ॥
चली बलीमुखसेन पराई । अति भय त्रसित न कोउ समुहाई ॥

दो० । अंगदादि कपि मूर्छित करि समेत सुग्रीव ।
कांख दाबि कपिराज कहं चला अमितबलसींव । ६२ ॥

चौ० । उमा करत रघुपति नरलीला । खेलत गरुड़ जिमि अहिगन मीला ॥
भृकुटि भङ्ग कालहि जो खाई । ताहि कि सोहै ऐसि लराई ॥
जगपावनि कीरति बिस्तरिहहिं । गाइ गाइ भवनिधि नर तरिहहिं ॥

मुरछा गइ मारुतसुत जागा । सुग्रीवहि तब खोजन लागा ॥
सुग्रीवहु कै मुरछा बीती । निबुकि गयेउ तेहि मृतक प्रतीती ॥
काटेसि दसन नासिका काना । गरजि अकास चलेउ तेहि जाना ॥
गहेउ चरन गहि भूमि पछारा । अति लाघव उठि पुनि तेहि मारा ॥
पुनि आयेउ प्रभु पहिं बलबाना । जयति जयति जय कृपानिधाना ॥
नाक कान काटे जिय जानी । फिरा क्रोध करि भइ मन ग्लानी ॥
सहज भीम पुनि बिनु स्रुति नासा । देखत कपिदल उपजी त्रासा ॥

दो० । जय जय जय रघुबंसमनि धाये कपि दै हूह ।
एकहि बार तासु पर डारेन्हि गिरितरुजूह । ६३ ॥

चौ० । कुम्भकरन रनरंगबिरुद्धा । सनमुख चला काल जनु क्रुद्धा ॥
कोटि कोटि कपि धरि धरि खाई । जनु टीडी गिरिगुहा समाई ॥
कोटिन्ह गहि सरीर सन मर्दा । कोटिन्ह मींजि मिलव महिगर्दा ॥
मुख नासा स्रवनन्हि की बाटा । निसरि पराहिं भालुकपिठाटा ॥
रनमदमत्त निसाचर दर्पा । बिस्व ग्रसिहि जनु एहि बिधि अर्पा ॥
मुरे सुभट सब फिरहिं न फेरे । सूझ न नयन सुनहि नहिं टेरे ॥
कुम्भकरन कपिफौज बिडारी । सुनि धायी रजनीचरधारी ॥
देखी राम बिकल कटकाई । रिपुअनीक नाना बिधि आई ॥

दो० । सुनु सुग्रीव बिभीषन अनुज संभारेहु सैन ।
मैं देखौं खलबलदलहिं बोले राजिव नैन । ६४ ॥

चौ० । कर सारंग साजि कटि भाथा । अरिदलदलन चले रघुनाथा ॥
प्रथम कीन्ह प्रभु धनुटकोरा । रिपुदल बधिर भयेउ सुनि सोरा ॥
सत्यसंध छाड़े सरलच्छा । कालसर्प जनु चले सपच्छा ॥
जहं तहं चले बिपुल नाराचा । लगे कटन भट बिकट पिसाचा ॥
कटहिं चरन उर सिर भुजदंडा । बहुतक बीर होहिं सतखंडा ॥
घुर्मि घुर्मि घायल महि परहीं । उठि संभारि सुभट पुनि लरहीं ॥
लागत बान जलद जिमि गाजहिं । बहुतक देखि कठिन सर भाजहिं ॥
रुंड प्रचंड मुण्ड बिनु धावहिं । धरु धरु मारु मारु धुनि गावहिं ॥

दो० । छन महं प्रभु के सायकन्हि काटे बिकटपिसाच ।
पुनि रघुबीर निषंग महं प्रबिसेउ सब नाराच । ६५ ॥

चौ० । कुम्भकरन मन दीख बिचारी । हति छन माझ निसाचरधारी ॥
भा अति क्रुद्ध महाबल बीरा । कियो मृगनायकनाद गंभीरा ॥
कोपि महीधर लेइ उपारी । डारै जहं मरकटभट भारी ॥
आवत देखि सैल प्रभु भारे । सरन्हि काटि रज सम करि डारे ॥
पुनि धनु तानि कोपि रघुनायक । छाड़े अति कराल बहुसायक ॥

तनु मद प्रबिसि निसरि सर जाहीं । जिमि दामिनि घन माझ समाहीं ॥
सोनित स्रवत सोह तन कारे । जनु कज्जलगिरि गेरुपनारे ॥
बिकल बिलोकि भालु कपि धाये । बिहँसा जबहिं निकट कपि आये ॥

दो० । महा नाद करि गर्जा कोटि कोटि गहि कीस ।
महि पटकै गजराज इव सपथ करै दससीस । ६६ ॥

चौ० । भागे भालु बलीमुखजूथा । वृक बिलोकि जिमि मेषबरूथा ॥
चले भाजि कपि भालु भवानी । बिकल पुकारत आरत बानी ॥
यह निसिचर दुकाल सम अहई । कपिकुलदेस परन अब चहई ॥
कृपावारिधर राम खरारी । पाहि पाहि प्रनतारतिहारी ॥
सकरुन बचन सुनत भगवाना । चले सुधारि सरासन बाना ॥
राम सेन निज पाछैं घाली । चले सकोप महाबलसाली ॥
खैंचि धनुष सर सत संधाने । छूटे तीर सरीर समाने ॥
लागत सर धावा रिसभरा । कुधर डगमगत डोलति धरा ॥
लीन्ह एक तेहि सैल उपाटी । रघुकुलतिलक भुजा सोइ काटी ॥
धावा बामबाहुगिरिधारी । प्रभु सोउ भुजा काटि महि पारी ॥
काटे भुजा सोह खल कैसा । पच्छहीन मंदरगिरि जैसा ॥
उग्र बिलोकनि प्रभुहि बिलोका । ग्रसन चहत मानहुँ त्रयलोका ॥

दो० । करि चिक्कार घोर अति धावा बदन पसारि ।
गगन सिद्ध सुर त्रासित हाहा हेति पुकारि । ६७ ॥

चौ० । सभय देव करुनानिधि जान्यो । स्रवन प्रयंत सरासन तान्यो ॥
बिसिखनिकर निसिचरमुख भरेऊ । तदपि महाबल भूमि न परेऊ ॥
सरन्हि भरा मुख सनमुख धावा । कालत्रोन सजीव जनु आवा ॥
तब प्रभु कोपि तीब्र सर लीन्हा । धर तें भिन्न तासु सिर कीन्हा ॥
सो सिर परेउ दसानन आगे । बिकल भयेउ जिमि फनि मनि त्यागे ॥
धरनि धसै धर धाव प्रचंडा । तब प्रभु काटि कीन्ह दुइ खंडा ॥
परेउ भूमि जिमि नभ तें भूधर । हेठ दाबि कपि भालु निसाचर ॥
तासु तेज प्रभुबदन समाना । सुर मुनि सबहि अचंभव माना ॥
सुर दुन्दुभी बजावहिं हरषहिं । अस्तुति करहिं सुमन बहु बरषहिं ॥
करि बिनती सुर सकल सिधाये । तेही समय देवरिषि आये ॥
गगनोपरि हरिगुनगन गाये । रुचिर बीररस प्रभु मन भाये ॥
बेगि हतहु खल मुनि कहि गये । राम समरमहि सोभत भये ॥

छं० । संग्रामभूमि बिराज रघुपति अतुलबल कोसलधनी ।
स्रमबिंदु मुखराजीवलोचन रुचिर तनु सोनितकनी ॥

कोपि मरुतसुत अंगद धाये । हति त्रिसूल उर धरनि गिराये ॥
प्रभु कहं छांड़ेसि सूल प्रचंडा । सर हति कृत अनंत जुग खंडा ॥
उठि बहोरि मारुति जुबराजा । हतहिं कोपि तेहि घाव न बाजा ॥
फिरे बीर रिपु मरै न मारा । तब धावा करि घोर चिकारा ॥
लछिमनमन अस मंत्र दृढ़ावा । एहि पापिहि मैं बहुत खेलावा ॥
आवत देखि क्रुद्ध जनु काला । लछिमन छाड़े बिसिख कराला ॥
देखेसि आवत पवि सम बाना । तुरत भयो खल अंतरधाना ॥
बिबिध बेष धरि करै लराई । कबहुंक प्रगट कबहुं दुरि जाई ॥
देखि अजय रिपु डरपे कीसा । परम क्रुद्ध तब भयेउ अहीसा ॥
सुमिरि कोसलाधीसप्रतापा । सर संधान कीन्ह करि दापा ॥
छाड़ा बान मांझ उर लागा । मरती बार कपट सब त्यागा ॥

दो० । रामानुज कहं राम कहं अस कहि छांड़ेसि प्रान ।
धन्य धन्य तव जननी कह अंगद हनुमान । ७३ ॥

चौ० । बिनु प्रयास हनुमान उठायो । लंकाद्वार राखि पुनि आयो ॥
तासु मरन सुनि सुर गंधर्बा । चढ़ि बिमान आये नभ सर्बा ॥
बरषि सुमन दुंदुभी बजावहिं । श्रीरघुबीरबिमलजस गावहिं ॥
जय अनंत जय जगदाधारा । तुम्ह प्रभु सब देवन्ह निस्तारा ॥
अस्तुति करि सुरसिद्ध सिधाये । लछिमन कृपासिंधु पहिं आये ॥
सुतबध सुना दसानन जबहीं । मुरछित भयउ परेउ महि तबहीं ॥
मन्दोदरी रुदन कर भारी । उर ताड़ति बहु भांति पुकारी ॥
नगरलोग सब ब्याकुल सोचा । सकल कहहिं दसकंधर पोचा ॥

दो० । तब दसकंठ बिबिधि बिधि समुझाईं सब नारि ।
नस्वररूप जगत सब देखहु हृदय बिचारि । ७४ ॥

चौ० । तिनहिं ज्ञान उपदेसा रावन । आपुन मंद कथा सुभ पावन ॥
पर उपदेस कुसल बहुतेरे । जे आचरहिं ते नर न घनेरे ॥
निसा सिरानि भयउ भिनुसारा । लगे भालु कपि चारिहुं द्वारा ॥
सुभट बुलाइ दसानन बोला । रनसनमुख जा कर मन डोला ॥
सो अबहीं बरु जाउ पराई । संजुग बिमुख भये न भलाई ॥
निज भुजबल मैं बैर बढ़ावा । देहौं उतर जो रिपु चढ़ि आवा ॥
अस कहि मरुतबेग रथ साजा । बाजहिं सकल जुझाऊ बाजा ॥
चले बीर सब अतुलितबली । जनु कज्जल कै आंधी चली ॥
असगुन अमित होहिं तेहि काला । गनइ न भुजबल गर्बबिसाला ॥

छं० । अतिगर्व गनइ न सगुन असगुन स्रवहिं आयुध हाथ तें ।
भट गिरत रथ तें बाजि गज चिक्करत भाजहिं साथ तें ॥
गोमाय गीध कराल खररव स्वान बोलहिं अति घने ।
जनु कालदूत उलूक बोलहिं बचन परम भयावने । ५ ॥

दो० । ताहि कि संपति सगुन सुभ सपनेहु मन बिश्राम ।
भूतद्रोहरत मोहबस रामबिमुख रतकाम । ७५ ॥

चौ० । चलेउ निसाचरकटक अपारा । चतुरंगिनी अनी बहु धारा ॥
बिबिध भाँति बाहन रथ जाना । बिपुल बरन पताक ध्वज नाना ॥
चले मत्त गजयूथ घनेरे । प्राविटजलद मरुत जनु प्रेरे ॥
बरन बरन बिरदैतनिकाया । समरसूर जानहिं बहु माया ॥
अति बिचित्र बाहिनी बिराजी । बीर बसंत सेन जनु साजी ॥
चलत कटक दिगसिंधुर डगहीं । छुभित पयोधि कुधर डगमगहीं ॥
उठी रेनु रबि गयउ छपाई । मरुत थकित बसुधा अकुलाई ॥
पनव निसान घोररव बाजहिं । प्रलयसमय के घन जनु गाजहिं ॥
भेरि नफीरि बाज सहनाई । मारू राग सुभट सुखदाई ॥
केहरिनाद बीर सब करहीं । निज निज बल पौरुष उच्चरहीं ॥
कहै दसानन सुनहु सुभट्टा । मर्दहु भालुकपिन्ह के ठट्टा ॥
हौं मारिहौं भूप दोउ भाई । अस कहि सन्मुख फौज रेंगाई ॥
यह सुधि सकल कपिन्ह जब पाई । धाये करि रघुबीरदुहाई ॥

छं० । धाये बिसाल कराल मर्कट भालु काल समान तें ।
मानहु सपक्ष उड़ाहिं भूधरवृन्द नाना बान तें ॥
नख दसन सैल महाद्रुमायुध सबल संक न मानहीं ।
जय राम रावन मत्तगज मृगराजसुजस बखानहीं । ६ ॥

दो० । दुहु दिसि जय जयकार करि निज निज जोरी जानि ।
भिरे बीर इत रामहीं उत रावनहिं बखानि । ७६ ॥

चौ० । रावन रथी बिरथ रघुबीरा । देखि बिभीषन भयउ अधीरा ॥
अधिक प्रीति मन भा संदेहा । बंदि चरन कह सहित सनेहा ॥
नाथ न रथ नहिं तनु पदत्राना । केहि बिधि जितब बीर बलवाना ॥
सुनहु सखा कह कृपानिधाना । जेहि जय होइ सो संदन आना ॥
सौरज धीरज तेहि रथ चाका । सत्य सील दृढ़ ध्वजा पताका ॥
बल बिबेक दम परहित घोरे । छमा कृपा समता रजु जोरे ॥
ईसभजन सारथी सुजाना । बिरति चर्म संतोष कृपाना ॥
दान परसु बुधि सक्ति प्रचंडा । बर बिज्ञान कठिन कोदंडा ॥

अमल अचल मन त्रोन समाना । सम जम नियम सिलीमुख नाना ॥
कवच अभेद बिप्रगुरपूजा । एहि सम बिजयउपाय न दूजा ॥
सखा धर्ममय अस रथ जाके । जीतन कहं न कतहुं रिपु ताके ॥

दो० । महा अजय संसार रिपु जीति सकै सो बीर ।
जा के अस रथ होइ दृढ सुनहु सखा मतिधीर ॥
सुनि प्रभुबचन बिभीषन हरषि गहे पदकंज ।
एहि मिसि मोहि उपदेसेउ राम कृपासुखपुंज ॥
उत प्रचार दसकंधर इत अंगद हनुमान ।
लरत निसाचर भालु कपि करि निज निज प्रभुआन । ७७ ॥

चौ० । सुर ब्रह्मादि सिद्ध मुनि नाना । देखत रन नभ चढे बिमाना ॥
हम हूं उमा रहे तेहि संगा । देखत रामचरित रनरंगा ॥
सुभट समररस दुहुं दिसि माते । कपि जयसील राम बल ता तें ॥
एक एक सन भिरहिं प्रचारहिं । एकन्ह एक मर्दि महि पारहिं ॥
मारहिं काटहिं धरहिं पछारहिं । सीस तोरि सीसन्ह सन मारहिं ॥
उदर बिदारहिं भुजा उपारहिं । गहि पद अवनि पटकि भट डारहिं ॥
निसिचरभट महि गाडहिं भालू । ऊपर ढारि देहिं बहु बालू ॥
बीरबलीमुख जुद्धबिरुद्धे । देखियत बिपुल काल जनु क्रुद्धे ॥

छं० । क्रुद्धे कृतांत समान कपितनु स्रवत सोनित राजहीं ।
मर्दहिं निसाचरकटकभट बलवंत घन जिमि गाजहीं ॥
मारहिं चपेटन्हि डाटि दांतन्हि काटि लातन्ह मीजहीं ।
चिक्करहिं मर्कट भालु छल बल करहिं जेहि खल छीजहीं ॥
धरि गाल फारहिं उर बिदारहिं गल अंतावरि मेलहीं ।
प्रहलादपति जनु बिबिध तनु धरि समरअंगन खेलहीं ॥
धरु मारु काटु पछारु घोर गिरा गगन महि भरि रही ।
जय राम जो तृन तें कुलिस कर कुलिस तें कर तृन सही । ६ ॥

दो० । निज दल बिचलत देखेसि बीसभुजा दस चाप ।
रथ चढि चलेउ दसानन फिरहु फिरहु करि दाप । ७८ ॥

चौ० । धायउ परम क्रुद्ध दसकंधर । सनमुख चले हूह दै बंदर ॥
गहि कर पादप उपल पहारा । डारेन्हि ता पर एकहिं बारा ॥
लागहिं सैल बज्र तनु तासू । खंड खंड होइ फूटहिं आसू ॥
चला न अचल रहा रथ रोपी । रनदुर्मद रावन अति कोपी ॥
इत उत झपटि दपटि कपि जोधा । मर्दै लाग भयो अति क्रोधा ॥
चले पराइ भालु कपि नाना । त्राहि त्राहि अंगद हनुमाना ॥

पाहि पाहि रघुबीर गुसाईं । यह खल खाइ काल की नाईं ॥
तेहि देखे कपि सकल पराने । दसहु चाप सायक संधाने ॥

छं० । संधानि धनु सरनिकर छाड़ेसि उरग जिमि उड़ि लागहीं ।
रहे पूरि सर धरनी गगन दिसि बिदिसि कहं कपि भागहीं ॥
भयो अति कोलाहल बिकल कपिदल भालु बोलहिं आतुरे ।
रघुबीर करुनासिंधु आरतबंधु जनरच्छक हरे । ७ ॥

दो० । निज दल बिकल देखि कटि कसि निषंग धनु हाथ ।
लछिमन चले क्रुद्ध होइ नाइ रामपद माथ । ८३ ॥

चौ० । रे खल का मारसि कपिभालू । मोहि बिलोकु तोर मैं कालू ॥
खोजत रहेउं तोहि सुतघाती । आजु निपाति जुड़ावौं छाती ॥
अस कहि छाड़ेसि बान प्रचंडा । लछिमन किये सकल सत खंडा ॥
कोटिन्ह आयुध रावन डारे । तिलप्रमान करि काटि निवारे ॥
पुनि निज बानन्ह कीन्ह प्रहारा । स्यंदन भंजि सारथी मारा ॥
सत सत सर मारे दसभाला । गिरिसृंगनि जनु प्रबिसहिं ब्याला ॥
पुनि सत सर मारा उर माहीं । परेउ धरनितल सुधि कछु नाहीं ॥
उठा प्रबल पुनि मुरछा जागी । छाड़ेसि ब्रह्म दीन्ह जो सांगी ॥

छं० । सो ब्रह्मदत्त प्रचंड सक्ति अनंत उर लागी सही ।
पर्‌यो बीर बिकल उठाव दसमुख अतुलबल महिमा रही ॥
ब्रह्मांड भुवन बिराज जाके एकसिर जिमि रजकनी ।
तेहि चह उठावन मूढ़ रावन जान नहिं त्रिभुवनधनी । ८ ॥

दो० । देखि पवनसुत धाएउ बोलत बचन कठोर ।
आवत कपिहिं हनेउ तेहि मुष्टिप्रहार प्रघोर । ८४ ॥

चौ० । जानु टेकि कपि भूमि न गिरा । उठा संभारि बहुत रिस भरा ॥
मुठिका एक ताहि कपि मारा । परेउ सैल जनु बज्रप्रहारा ॥
मुरछा गई बहुरि सो जागा । कपिबल बिपुल सराहन लागा ॥
धिग धिग मम पौरुष धिग मोही । जौं तैं जियत रहेसि सुरद्रोही ॥
अस कहि लछिमन कहं कपि ल्यायो । देखि दसानन बिसमय पायो ॥
कह रघुबीर समुझि जिय भ्राता । तुम कृतांतभच्छक सुरत्राता ॥
सुनत बचन उठि बैठ कृपाला । गई गगन सो सक्ति कराला ॥
पुनि कोदंड बान गहि धाये । रिपु सन्मुख अति आतुर आये ॥

छं० । आतुर बहोरि बिभंजि स्यंदन सूत हति ब्याकुल कियो ।
गिर्‌यो धरनि दसकंधर बिकलतर बान सत बेध्यो हियो ॥

सारथी दूसर घालि रथ तेहि तुरत लंका लै गयौ ।
रघुबीरबंधु प्रतापपुंज बहोरि प्रभुचरनन्हि नयौ ।८ ॥

दो० । उहाँ दसानन जागि करि करै लाग कछु जग्य ।
राम बिरोध बिजय चह सठ हठबस अति अग्य ।८१ ॥

चौ० । इहाँ बिभीषन सब सुधि पाई । सपदि जाइ रघुपतिहि सुनाई ॥
नाथ करै रावन एक जागा । सिद्ध भये नहिं मरिहि अभागा ॥
पठवहु नाथ बेगि भट बंदर । करहिं बिधंस आव दसकंधर ॥
प्रात होत प्रभु सुभट पठाये । हनुमदादि अंगद सब धाये ॥
कौतुक कूदि चढ़े कपि लंका । पैठे रावनभवन असंका ॥
जग्य करत जबहीं सो देखा । सकल कपिन्ह भा क्रोध बिसेषा ॥
रन तें निलज भाजि गृह आवा । इहाँ आइ बकध्यान लगावा ॥
अस कहि अंगद मारा लाता । चितव न सठ स्वारथ मनराता ॥

छं० । नहिं चितव जब करि कोप कपि गहि दसन लातन्ह मारहीं ।
धरि केस नारि निकारि बाहर तेति दीन पुकारहीं ॥
तब उठेउ क्रुद्ध कृतांत सम गहि चरन बानर डारई ।
एहि बीच कपिन्ह बिधंस कृत मख देखि मन महँ हारई ।१० ॥

दो० । जग्य बिधंसि कुसल कपि आये रघुपति पास ।
चलेउ निसाचर क्रुद्ध ह्वै त्यागि जिवन कै आस ।८२ ॥

चौ० । चलत होहिं अति असुभ भयंकर । बैठहिं गीध उड़ाइ सिरन्ह पर ॥
भयउ कालबस काहु न माना । कहेसि बजावहु जुद्ध निसाना ॥
चली तमीचर अनी अपारा । बहु गज रथ पदाति असवारा ॥
प्रभुसन्मुख धाये खल कैसे । सलभसमूह अनल कहँ जैसे ॥
इहाँ देवतन्ह अस्तुति कीन्ही । दारुन बिपति हमहि एहि दीन्ही ॥
अब जनि राम खेलावहु एही । अतिसय दुखित होति बैदेही ॥
देवबचन सुनि प्रभु मुसुकाना । उठि रघुबीर सुधारे बाना ॥
जटाजूट दृढ़ बाँधे माथे । सोहहिं सुमन बीच बिच गाँथे ॥
अरुन नयन बारिद तनु स्यामा । अखिल लोकलोचन अभिरामा ॥
कटितट परिकर कस्यो निषंगा । कर कोदंड कठिन सारंगा ॥

छं० । सारंग कर सुंदर निषंग सिलीमुखाकर कटि कस्यौ ।
भुजदंड पीन मनोहरायत उर धरा सुरपद लस्यौ ॥
कह दास तुलसी जबहिं प्रभु सर चाप कर फेरन लगे ।
ब्रह्मांड दिग्गज कमठ अहि महि सिंधु भूधर डगमगे ।११ ॥

दो० । सोभा देखि हरखि सुर बरखहिं सुमन अपार ।
जय जय जय करुनानिधि छबिबलगुनआगार । ८३ ॥

चौ० । एही बीच निसाचरअनी । कसमसाति आई अति घनी ॥
देखि चले सनमुख कपिभट्टा । प्रलयकाल के जनु घनघट्टा ॥
बहु कृपान तरवारि चमंकहिं । जनु दह दिसि दामिनी दमंकहिं ॥
गज रथ तुरग चिकार कठोरा । गरजहिं मनहुं बलाहक घोरा ॥
कपि लंगूर बिपुल नभ छाये । मनहुं इन्द्रधनु उए सुहाये ॥
उठी धूरि मानहुं जलधारा । बानबुन्द भै बृष्टि अपारा ॥
दुहुं दिसि पर्बत करहिं प्रहारा । बज्रपात जनु बारहिंबारा ॥
रघुपति कोपि बान झरिलाई । घायल भे निसिचरसमुदाई ॥
लागत बान बीर चिक्करहीं । घुर्मि घुर्मि जहं तहं महि परहीं ॥
स्रवहिं सैल जनु निर्झरबारी । सोनितसरि कादरभयकारी ॥

छं० । कादरभयंकर रुधिरसरिता चली परम अपावनी ।
दोउ कूल दल रथ रेत चक्र अबर्त बहति भयावनी ॥
जलजंतु गज पदचर तुरंग खर बिबिध बाहन को गने ।
सर सक्ति तोमर सर्प चाप तरंग चर्म कमठ घने । १२ ॥

दो० । बीर परहिं जनु तीर तरु मज्जा बहु बह फेन ।
कादर देखि डराहिं तहं सुभटन के मन चेन । ८४ ॥

चौ० । मज्जहिं भूत पिसाच बेताला । प्रमथ महा झोटिंग कराला ॥
काक कंक लै भुजा उड़ाहीं । एक ते छीनि एक लै खाहीं ॥
एक कहहिं ऐसिउ सौंघाई । सठहु तुम्हार दरिद्र न जाई ॥
कहरत भट घायल तट गिरे । जहं तहं मनहुं अर्द्धजल परे ॥
खैंचहिं गीध आंत तट भये । जनु बनसी खेलहिं चित दये ॥
बहु भट बहहिं चढ़े खग जाहीं । जिमि नावरि खेलहिं सरि माहीं ॥
योगिनि भरि भरि खप्पर संचहिं । भूत पिसाच बधू नभ नंचहिं ॥
भट कपालकरताल बजावहिं । चामुण्डा नाना बिधि गावहिं ॥
जंबुकनिकर कटक्कट कट्टहिं । खाहिं हुआहिं अघाहिं दपट्टहिं ॥
कोटिन्ह रुण्ड मुण्ड बिनु डोल्लहिं । सीस परे महि जय जय बोल्लहिं ॥

छं० । बोल्लहिं जो जय जय मुण्ड रुण्ड प्रचण्ड सिर बिनु धावहीं ।
खप्परिन्ह खग्ग अलुज्झि जुज्झहिं सुभट भटन्ह ढहावहीं ॥
बानर निसाचरनिकर मर्दहिं रामबल दर्पित भये ।
संग्रामअंगन सुभट सोवहिं रामसरनिकरन्हि हये । १३ ॥

दो० । रावन हृदय बिचारा भा निसिचरसंघार ।
मैं अकेल कपि भालु बहु माया करौं अपार ॥

चौ० । देवन्ह प्रभुहिं पयादे देखा । उपजा उर अति छोभ बिसेषा ॥
सुरपति निज रथ तुरत पठावा । हरष सहित मातलि लै आवा ॥
तेजपुंज रथ दिब्य अनूपा । हरषि चढ़े कोसलपुरभूपा ॥
चंचल तुरंग मनोहर चारी । अजर अमर मन सम गतिकारी ॥
रथारूढ़ रघुनाथहिं देखी । धाये कपि बल पाइ बिसेषी ॥
सही न जाइ कपिन्ह कै मारी । तब रावन माया बिस्तारी ॥
सो माया रघुबीरहिं बाँची । लछिमन कपिन्ह सो मानी साँची ॥
देखी कपिन्ह निसाचरअनी । अनुज सहित बहु कोसलधनी ॥

छं० । बहु राम लछिमन देखि मर्कट भालु मन अति अपडरे ।
जनु चित्रलिखित समेत लछिमन जहँ सो तहँ चितवहिं खरे ॥
निज सेन चकित बिलोकि हँसि सर चाप सजि कोसलधनी ।
माया हरी हरि निमिष महँ हरषी सकल मर्कटअनी । १४ ॥

दो० । बहुरि राम सब तन चितय बोले बचन गंभीर ।
द्वंद युद्ध देखहु सकल स्रमित भये अति बीर । ८६ ॥

चौ० । अस कहि रथ रघुनाथ चलावा । बिप्रचरनपंकज सिर नावा ॥
तब लंकेस क्रोध उर छावा । गर्जत तर्जत सन्मुख धावा ॥
जीतेहु जे भट संयुग माहीं । सुनु तापस मैं तिन्ह सम नाहीं ॥
रावन नाम जगत जस जाना । लोकप जा के बंदीखाना ॥
खर दूषन बिराध तुम्ह मारा । बधेहु ब्याध इव बालि बेचारा ॥
निसिचरनिकरसुभट संघारेहु । कुंभकरन घननादहिं मारेहु ॥
आज बैर सब लेउँ निबाही । जौं रन भूप भाजि नहिं जाही ॥
आजु करौं खलु काल हवाले । परेहु कठिन रावन के पाले ॥
सुनि दुर्बचन कालबस जाना । बिहँसि बचन कह कृपानिधाना ॥
सत्य सत्य सब तव प्रभुताई । जल्पसि जनि देखाउ मनुसाई ॥

छं० । जनि जल्पना करि सुजस नासहि नीति सुनहि करहि छमा ।
संसार महँ पूरुष त्रिबिध पाटल रसाल पनस समा ॥
एक सुमनप्रद एक सुमनफल एक फलइ केवल लागहीं ।
एक कहहिं कहहिं करहिं अपर एक करहिं कहत न बागहीं । १५ ॥

दो० । रामबचन सुनि बिहसा मोहि सिखावत ग्यान ।
बैर करत नहिं तब डरे अब लागे प्रिय प्रान । ८७ ॥

चौ० । कहि दुर्बचन क्रुद्ध दसकंधर । कुलिस समान लाग छाँड़ै सर ॥

नानाकार सिलीमुख धाये । दिसि अरु बिदिसि गगन महि छाये ॥
पावक सर छाड़े रघुबीरा । छन महँ जरे निसाचरतीरा ॥
छाड़िसि तीब्र सक्ति खिसिआई । बान संग प्रभु फेरि चलाई ॥
कोटिन्ह चक्र त्रिसूल पबारइ । बिनु प्रयास प्रभु काटि निवारइ ॥
निफल होहिं रावनसर कैसे । खल के सकल मनोरथ जैसे ॥
तब सत बान सारथी मारेसि । परेउ भूमि जय राम पुकारेसि ॥
राम कृपा करि सूत उठावा । तब प्रभु परम क्रोध कहँ पावा ॥

छं० । भए क्रुद्ध जुद्ध बिरुद्ध रघुपति त्रोन सायक कसमसे ।
कोदंडधुनि अति चंड सुनि मनुजाद सब मारुत ग्रसे ॥
मंदोदरी उर कंप कंपति कमठ भू भूधर त्रसे ।
चिक्करहिं दिग्गज दसन गहि महि देखि कौतुक सुर हँसे । १६ ॥

दो० । तानेउ चाप स्रवन लगि छाड़े बिसिख कराल ।
राम मारगनगन चले लहलहात जनु ब्याल । ८८ ॥

चौ० । चले बान सपच्छ जनु उरगा । प्रथमहिं हतेउ सारथी तुरगा ॥
रथ बिभंजि हति केतु पताका । गर्जा अति अंतर बल थाका ॥
तुरत आन रथ चढ़ि खिसियाना । अस्त्र सस्त्र छाड़ेसि बिधि नाना ॥
निफल होइं सब उद्यम ता के । जिमि परद्रोहनिरत मनसा के ॥
तब रावन दस सूल चलावा । बाजि चारि महि मारि गिरावा ॥
तुरंग उठाइ कोपि रघुनायक । खैंचि सरासन छाड़ेउ सायक ॥
रावनसिर सरोजबनचारी । चलि रघुबीरसिलीमुखधारी ॥
दस दस बान भाल दस मारे । निसरि गये चले रुधिरपनारे ॥
स्रवत रुधिर धायेउ बलवाना । प्रभु पुनि कृत धनु सर संधाना ॥
तीस तीर रघुबीर पबारे । भुजन्हि समेत सीस महि पारे ॥
राम बहोरि भुजा सिर छीने । काटतही पुनि भये नबीने ॥
प्रभु बहु बार बाहु सिर हये । कटत झटिति पुनि नूतन भये ॥
पुनि पुनि प्रभु काटत भुज सीसा । अति कौतुकी कोसलाधीसा ॥
रहे छाइ नभ सिर अरु बाहू । मानहुँ अमित केतु अरु राहू ॥

छं० । जनु राहु केतु अनेक नभपथ स्रवत सोनित धावहीं ।
रघुबीरतीर प्रचंड लागहिं भूमि गिरन न पावहीं ॥
एक एक सर सिरनिकर छेदे नभ उड़त इमि सोहहीं ।
जनु कोपि दिनकर करनिकर जहँ तहँ बिधुंतुद पोहहीं । १७ ॥

दो० । जिमि जिमि प्रभु हर तासु सिर तिमि तिमि होहिं अपार ।
सेवत बिषय बिबर्ध जिमि नित नित नूतन मार । ८९ ॥

चौ० । दसमुख देखि सिरन्ह कै बाढ़ी । बिसरा मरन भई रिस गाढ़ी ॥
गरजेउ मूढ़ महा अभिमानी । धायउ दसहु सरासन तानी ॥
समरभूमि दसकंधर कोप्यो । बरषि बान रघुपतिरथ तोप्यो ॥
दंड एक रथ देखि न परेउ । जनु निहार महं दिनकर दुरेउ ॥
हाहाकार सुरन्ह जब कीन्हा । तब प्रभु कोपि कार्मुक लीन्हा ॥
सर निवारि रिपु के सिर काटे । ते दिसि बिदिसि गगन महि पाटे ॥
काटे सिर नभ मारग धावहिं । जय जय धुनि करि भय उपजावहिं ॥
कहं लछिमन सुग्रीव कपीसा । कहं रघुबीर कोसलाधीसा ॥

छं० । कहं राम कहि सिरनिकर धाये देखि मर्कट भजि चले ।
संधानि धनु रघुबंसमनि हंसि सरन्हि सिर बेधे भले ॥
सिरमालिका कर कालिका गहि छन्द छन्दनि बहु मिली ।
करि रुधिरसरि मज्जन मनहुं संग्रामबट पूजन चली । १८ ॥

दो० । पुनि दसकंठ क्रुद्ध ह्वै छाड़ी सक्ति प्रचंड ।
चली बिभीषन सनमुख मनहुं काल कर दंड । ९० ॥

चौ० । आवत देखि सक्ति अति घोरा । प्रनतारतिभंजन प्रन मोरा ॥
तुरत बिभीषन पाछे मेला । सनमुख राम सहेउ सो सेला ॥
लागि सक्ति मुर्छा कछु भई । प्रभुकृत खेल सुरन्ह बिकलई ॥
देखि बिभीषन प्रभु स्रम पायउ । गहि कर गदा क्रुद्ध ह्वै धायेउ ॥
रे कुभाग्य सठ मंद कुबुद्धे । तैं सुर नर मुनि नाग बिरुद्धे ॥
सादर सिव कहं सीस चढ़ाये । एक एक के कोटिन्ह पाये ॥
तेहि कारन खल अब लगि बांच्यो । अब तव काल सीस पर नाच्यो ॥
रामबिमुख सठ चह संपदा । अस कहि हनेसि मांझ उर गदा ॥

छं० । उर मांझ गदाप्रहार घोर कठोर लागत महि परा ।
दसबदनसोनित स्रवत पुनि संभारि धायो रिसभरा ॥
दोउ भिरे अति बल मल्लयुद्ध बिरुद्ध एकहि एक हने ।
रघुबीर बलदर्पित बिभीषन घालि नहिं ता कहं गने । १८ ॥

दो० । उमा बिभीषन रावनहिं सनमुख चितव कि काउ ।
सो अब भिरत काल ज्यों श्रीरघुबीरप्रभाउ । ९१ ॥

चौ० । देखा स्रमित बिभीषन भारी । धाएउ हनूमान गिरिधारी ॥
रथतुरंग सारथी निपाता । हृदय मांझ मारेसि तेहि लाता ॥
ठाढ़ रहा अतिकंपितगाता । गयउ बिभीषन जहं जनत्राता ॥
पुनि रावन कपि हतेउ पचारी । चलेउ गगन कपि पुच्छ पसारी ॥
गहसि पुच्छ कपि सहित उड़ाना । पुनि फिरि भिरेउ प्रबल हनुमाना ॥

लरत अकास जुगल समजोधा । एकहिं एक हनत करि क्रोधा ॥
सोहहिं नभ छल बल बहु करहीं । कज्जलगिरि सुमेरु जनु लरहीं ॥
बुधिबल निसिचर परै न पार्यो । तब मारुतसुत प्रभु संभार्यो ॥

छं० । संभारि श्रीरघुबीर धीर पचारि कपि रावन हन्यो ।
महि परत पुनि उठि लरत देवन जुगल कहं जय जय भन्यो ॥
हनुमन्तसंकट देखि मर्कट भालु क्रोधातुर चले ।
रनमत्त रावन सकल सुभट प्रचंड भुज बल दलमले । ९० ॥

दो० । तब रघुबीर पचारे धाये कीस प्रचंड ।
कपिदल प्रबल देखि तिहिं कीन्ह प्रगट पाषंड । ८२ ॥

चौ० । अन्तर्ध्यान भयो छन एका । पुनि प्रगटे खल रूप अनेका ॥
रघुबरकटक भालु कपि जेते । जहं तहं प्रगट दसानन तेते ॥
देखे कपिन अमित दससीसा । जहं तहं भजे भालु अरु कीसा ॥
भागे बानर धरहिं न धीरा । त्राहि त्राहि लछिमन रघुबीरा ॥
दहुं दिसि धावहिं कोटिन रावन । गर्जहिं घोर कठोर भयावन ॥
डरे सकल सुर चले पराई । जय कै आस तजहु अब भाई ॥
सब सुर जिते एक दसकंधर । अब बहु भये तकहु गिरिकंदर ॥
रहे बिरंचि संभु मुनि ज्ञानी । जिन जिन प्रभुमहिमा कछु जानी ॥

छं० । जाना प्रताप ते रहे निर्भय कपिन रिपु माने फुरे ।
चले बिचलि मर्कट भालु सकल कृपालु पाहि भयातुरे ॥
हनुमन्त अंगद नील नल अति बल लरत रनबांकुरे ।
मर्दहिं दसानन कोटिकोटिन कपटभूभट अंकुरे । ९१ ॥

दो० । सुर बानर देखे बिकल हंस्यो कोसलाधीस ।
सजि सारंग एक सर हते सकल दससीस । ८३ ॥

चौ० । प्रभु छन महं माया सब काटी । जिमि रबिउये जाहिं तम फाटी ॥
रावन एक देखि सुर हरषे । फिरे सुमन बहु प्रभु पर बरषे ॥
भुज उठाइ रघुपति कपि फेरे । फिरे एक एकनि तब टेरे ॥
प्रभुबल पाइ भालु कपि धाये । तरल तमकि संयुग महिं आये ॥
अस्तुति करत देव तेहि देखे । भयउं एक मैं इन के लेखे ॥
सठहु सदा तुम मोर मरायल । अस कहि कोपि गगन पर धायल ॥
हाहाकार करत सुर भागे । खलहु जाहु कहं मोरे आगे ॥
देखि बिकल सुर अंगद धायो । कूदि चरन गहि भूमि गिरायो ॥

छं० । गहि भूमि पार्यो लात मार्यो बालिसुत प्रभु पहं गयो ।
संभारि उठि दसकंठ घोर कठोर रव गरजत भयो ॥

करि दाप चाप चढ़ाइ दस संधानि सर बहु बरषई ।
किये सकल भट घायल भयाकुल देखि निज बल हरषई । ९९ ॥

दो० । तब रघुपति रावन के सीस भुजा सर चाप ।
काटे बहुत बढ़े पुनि जिमि तीरथ कर पाप । ८८ ॥

चौ० । सिर भुज बाढ़ि देखि रिपु केरी । भालु कपिन्ह रिस भई घनेरी ॥
मरत न मूढ़ कटेहु भुज सीसा । धाये कोपि भालु भट कीसा ॥
बालितनय मारुति नल नीला । बानरराज दुबिद बलसीला ॥
बिटप महीधर करहिं प्रहारा । सोइ गिरि तरु गहि कपिन्ह सो मारा ॥
एक नखन्हि रिपु बपुष बिदारी । भागि चलहिं एक लातन्ह मारी ॥
तब नल नील सिरन्हि चढ़ि गयेऊ । नखन्हि लिलार बिदारत भयेऊ ॥
रुधिर देखि बिषाद उर भारी । तिन्है धरन कहं भुजा पसारी ॥
गहे न जाहिं करन्हि पर फिरहीं । जनु जुग मधुप कमल बन चरहीं ॥
कोपि कूदि दोउ धरेसि बहोरी । महि पटकत भजे भुजा मरोरी ॥
पुनि सकोप दस धनु कर लीन्हे । सरन्हि मारि घायल कपि कीन्हे ॥
हनुमदादि मुरछित करि बंदर । पाइ प्रदोष हरष दसकंधर ॥
मुरछित देखि सकल कपि बीरा । जामवन्त धाएउ रनधीरा ॥
संग भालु भूधर तरु धारी । मारन लगे पचारि पचारी ॥
भयउ क्रुध रावन बलवाना । गहि पद महि पटकै भट नाना ॥
देखि भालुपति निज दल घाता । कोपि मांझ उर मारेसि लाता ॥

छं० । उर लात घात प्रचंड लागत बिकल रथ ते महि परा ।
गहि भालु बीसहु कर मनहुं कमलनि बसे निसि मधुकरा ॥
मुरछित बिलोकि बहोरि पद हति भालुपति प्रभुपहिं गयो ।
निसि जानि स्यंदन घालि तेहि तब सूत जतन करत भयो । ९ ॥

दो० । मुरछा बिगत भालु कपि सब आये प्रभु पास ।
निसिचर सकल रावनहिं घेरि रहे अति त्रास । ८९ ॥

चौ० । तेहि निसि सीता पहं जाई । त्रिजटा कहि सब कथा सुनाई ॥
सिर भुज बाढ़ि सुनत रिपु केरी । सीता उर भइ त्रास घनेरी ॥
मुख मलीन उपजी मन चिंता । त्रिजटा सन बोली तब सीता ॥
होइहि कहा कहसि किन माता । केहि बिधि मरिहि बिस्वदुखदाता ॥
रघुपति सर सिर कटेहु न मरई । बिधि बिपरीत चरित सब करई ॥
मोर अभाग्य जियावत ओही । जेहि हौं हरि पद कमल बिछोही ॥
जेहि कृत कपट कनक मृग झूठा । अजहुं सो दैव मोहि पर रूठा ॥
जेहि बिधि मोहि दुख दुसह सहाए । लछिमन कहं कटु बचन कहाए ॥

रघुपति बिरह सबिष सर भारी । तकि तकि मार बार बहु मारी ॥
ऐसेहु दुख जो राखु मम प्राना । सोइ बिधि ताहि जियाव न आना ॥
बहु बिधि करति बिलाप जानकी । करि करि सुरति कृपानिधान की ॥
कह त्रिजटा सुनु राजकुमारी । उर सर लागत मरै सुरारी ॥
प्रभु तातेँ उर हतहि न तेही । इहि के हृदय बसति बैदेही ॥

छं० । इहि के हृदय बस जानकी जानकी उर मम बास है ।
मम उदर भुवन अनेक लागत बान सब कर नास है ॥
सुनि बचन हरष बिषाद मन अति देखि पुनि त्रिजटा कहा ।
अब मरिहि रिपु इहि बिधि सुनहि सुंदरि तजहि संसय महा ।१४॥

दो० । काटत सिर होइहि बिकल छुटि जाइहि तव ध्यान ।
तब रावनहि के हृदय महु मरिहहिं राम सुजान । ८६ ॥

चौ० । अस कहि बहुत भांति समुझाई । पुनि त्रिजटा निज भवन सिधाई ॥
राम सुभाव सुमिरि बैदेही । उपजी बिरहब्यथा अति तेही ॥
निसिहि ससिहि निंदति बहु भांती । जुग सम भई सिराति न राती ॥
करति बिलाप मनहिं मन भारी । राम बिरह जानकी दुखारी ॥
जब अति भयेउ बिरह उर दाहू । फरकेउ बाम नयन अरु बाहू ॥
सगुन बिचारि धरी मन धीरा । अब मिलिहहिं कृपालु रघुबीरा ॥
इहाँ अर्द्ध निसि रावन जागा । निज सारथि सन खीझन लागा ॥
सठ रनभूमि छड़ाएसि मोही । धिग धिग अधम मंदमति तोही ॥
तेहि पद गहि बहु बिधि समुझावा । भोर भये रथ चढ़ि पुनि धावा ॥
सुनि आगमन दसानन केरा । कपिदल खरभर भयउ घनेरा ॥
जहं तहं भूधर बिटप उपारी । धाये कटकटाइ भट भारी ॥

छं० । धाये जो मर्कट बिकट भालु कराल कर भूधरधरा ।
अति कोप करहिं प्रहार मारत भजि चले रजनीचरा ॥
बिचलाइ दल बलवन्त कीसन घेरि पुनि रावन लियो ।
चहुं दिसि चपेटन्हि मारि नखन्हिं बिदारि तन ब्याकुल कियो । १५ ॥

दो० । देखि महा मरकट प्रबल रावन कीन्ह बिचार ।
अंतर हित होइ निमिष महं कृत मायाबिस्तार । ८७ ॥

छन्द तोमर ।

जब कीन्ह तेहि पाषंड । भये प्रगट जंतु प्रचंड ॥
बैताल भूत पिसाच । कर धरे धनुनाराच ॥
जोगिनि गहे करबाल । इक हाथ मनुज कपाल ॥
करि सद्य सोनित पान । नाचहिं करहिं बहु गान ॥
धरु मारु बोलहिं घोर । रहि पूरि धुनि चहुं ओर ॥
मुख बाइ धावहिं खान । तब लगे कीस परान ॥

जहं जाहिं मर्कट भागि । तहं बरत देखहिं आगि ॥
भये बिकल बानर भालु । पुनि लाग बरषै बालु ॥
जहं तहं थकित करि कीस । गरजेउ बहुरि दससीस ॥
लछिमन कपीस समेत । भये सकल बीर अचेत ॥
हा राम हा रघुनाथ । कहि सुभट मींजहिं हाथ ॥
एहि बिधि सकल बल तोरि । तेहि कीन्ह कपट बहोरि ॥
प्रगटेसि बिपुल हनुमान । धाये गहे पाषान ॥
तिन्ह रामं घेरे जाइ । चहुं दिसि बरूथ बनाइ ॥
मारहु धरहु जनि जाइ । कटकटहिं पूंछ उठाइ ॥
दसदिसि लंगूर बिराज । तेहि मध्य कोसलराज । २६ ॥

छं० । तेहि मध्य कोसलराज सुन्दर स्यामतन सोभा लही ।
जनु इन्द्रधनुष अनेक की बर बारि तुंग तमालही ॥
प्रभु देखि हरष बिषाद उर सुर बदत जय जय जय करी ।
रघुबीर एकहि तीर कोपि निमेष महं माया हरी ॥
मायाबिगत कपि भालु हर्षे बिटप गिरि गहि सब फिरे ।
सरनिकर छाड़े राम रावनबाहुसिर पुनि महि गिरे ॥
श्रीरामरावनसमरचरित अनेक कल्प जो गावहीं ।
सत सेष सारद निगम कबि तेउ तदपि पार न पावहीं । २७ ॥

दो० । ताके गुनगन कछु कहे जड़मति तुलसीदास ।
जिमि निज बल अनुरूप तें माछी उड़ै अकास ॥
काटे सिर भुज बार बहु मरत न भट लंकेस ।
प्रभु क्रीड़त मुनि सिद्ध सुर ब्याकुल देखि कलेस । ९८ ॥

चौ० । काटत बढ़हिं सीससमुदाई । जिमि प्रतिलाभ लोभ अधिकाई ॥
मरै न रिपु स्रम भयउ बिसेषा । राम बिभीषनतन तब देखा ॥
उमा काल मर जाकी ईछा । सो प्रभु जन कर प्रीति परीछा ॥
सुनु सर्बज्ञ चराचरनायक । प्रनतपाल सुर मुनिसुखदायक ॥
नाभिकुंड पियूष बस या के । नाथ जियत रावन बल ता के ॥
सुनत बिभीषनबचन कृपाला । हरषि गहे कर बान कराला ॥
असुभ होन लगे तब नाना । रोवहिं खर सृगाल बहु स्वाना ॥
बोलहिं खग जगआरतिहेतू । प्रगट भये नभ जहं तहं केतू ॥
दसदिसि दाह होन अति लागा । भयउ परब बिनु रबिउपरागा ॥
मंदोदरिउर कंपति भारी । प्रतिमा स्रवहिं नयनमग बारी ॥

छं० । प्रतिमा रुदहिं पबिपात नभ अति बात बह डोलति मही ।
बरषहिं बलाहक रुधिर कच रज असुभ अति सक को कही ॥

[illegible] विलोकि [illegible] सुर विकल [illegible] भये ।
सुर [illegible] जानि कृपालु रघुपति चाप सर जोरत भये । [illegible] ॥

दो० । खैंचि सरासन श्रवन लगि छाड़े सर एकतीस ।
रघुनायकसायक चले मानहुं काल फनीस । ९९ ॥

चौ० । सायक एक नाभिसर सोषा । अपर लगे सिर भुज करि रोषा ॥
लै सिर बाहु चले नाराचा । सिरभुजहीन रुंड महि नाचा ॥
धरनि धसै धर धाव प्रचंडा । तब सर हति प्रभु कृत दुइ खंडा ॥
गर्जेउ मरत घोर रव भारी । कहां राम रन हतौं प्रचारी ॥
डोली भूमि गिरत दसकंधर । छुभित सिंधु सरि दिग्गज भूधर ॥
धरनि परेउ द्वौ खंड बढ़ाई । चापि भालुमर्कटसमुदाई ॥
मंदोदरि आगे भुज सीसा । धरि सर चले जहां जगदीसा ॥
प्रबिसे सब निषंग महं जाई । देखि सुरन्ह दुन्दुभी बजाई ॥
तासु तेज समान प्रभुआनन । हरषे देखि संभु चतुरानन ॥
जय जय धुनि पूरी ब्रह्मंडा । जय रघुबीर प्रबलभुजदंडा ॥
बर्षहिं सुमन देवमुनिबृन्दा । जय कृपालु जय जयति मुकुन्दा ॥

छं० । जय कृपाकंद मुकुन्द द्वंदहरन सरन सुखप्रद प्रभो ।
खलदलबिदारन परमकारन कारुनीक सदा बिभो ॥
सुर सुमन बरषहिं हरष संकुल बाज दुन्दुभि गहगही ।
संग्रामअंगन रामअंग अनंगबहुसोभा लही ॥
सिरजटामुकुट प्रसून बिचबिच अति मनोहर राजहीं ।
जनु नीलगिरि पर तड़ित पटल समेत उडुगन भ्राजहीं ॥
भुजदंड सर कोदंड फेरत रुधिरकन तन अति बने ।
जनुरायमुनी तमाल पर बैठी बिपुल सुख आपने । ११ ॥

दो० । कृपादृष्टि करि बृष्टि प्रभु अभय किये सुरबृन्द ।
भालु कीस सब हरषे जय सुखधाम मुकुन्द । १०० ॥

चौ० । पतिसिर देखत मंदोदरी । मुरछित बिकल धरनि खसि परी ॥
युवतिबृन्द रोवति उठि धाईं । तेहि उठाइ रावन पहिं आईं ॥
पतिगति देखि ते करहिं पुकारा । छूटे कच नहि बपुष संभारा ॥
उर ताड़ना करहिं बिधि नाना । रोवत करहिं प्रतापबखाना ॥
तव बल नाथ डोल नित धरनी । तेजहीन पावक ससि तरनी ॥
सेष कमठ सहि सकहिं न भारा । सो तनु भूमि परे भरि छारा ॥
बरुन कुबेर सुरेस समीरा । रन सन्मुख धर काहु न धीरा ॥
भुजबल जितेउ काल जम साईं । आजु परेउ अनाथ की नाईं ॥

जगत बिदित तुम्हारि प्रभुताई । सुत परिजन बल बरनि न जाई ॥
राम बिमुख अस हाल तुम्हारा । रहा न कुल कोउ रोवनिहारा ॥
तव बस बिधिप्रपंच सब नाथा । सभै दिसिप नित नावहिं माथा ॥
अब तव सिर भुज जंबुक खाहीं । राम बिमुख यह अनुचित नाहीं ॥
कालबिबस पति कहा न माना । अगजगनाथ मनुज करि जाना ॥

छं० । जानेउ मनुज करि दनुजकाननदहनपावक हरि स्वयं ।
जेहि नमत सिवब्रह्मादि सुर पिय भजेहु नहि करुनामयं ॥
आजन्म तें परद्रोहरत पापौघमय तव तनु अयं ।
तुमहूं दियो निज धाम राम नमामि ब्रह्म निरामयं । ४२ ॥

दो० । अहह नाथ रघुनाथ सम कृपासिंधु नहि आन ।
योगिबृंद दुर्लभ गति तोहि दीन्हि भगवान । १०१ ॥

चौ० । मंदोदरीबचन सुनि काना । सुर मुनि सिद्ध सबन्हि सुख माना ॥
अज महेस नारद सनकादी । जे मुनिबर परमारथबादी ॥
भरि लोचन रघुपतिहि निहारी । प्रेममगन सब भये सुखारी ॥
रुदन करत देखी सब नारी । गयेउ बिभीषन मन दुख भारी ॥
बंधुदसा बिलोकि दुख कीन्हा । तब प्रभु अनुजहिं आयसु दीन्हा ॥
लछिमन तेहि बहु बिधि समुझायो । बहुरि बिभीषन प्रभु पहिं आयो ॥
कृपादृष्टि प्रभु ताहि बिलोका । करहु क्रिया परिहरि सब सोका ॥
कीन्हि क्रिया प्रभुआयसु मानी । बिधिवत देसकाल जिय जानी ॥

दो० । मंदोदरी आदि सब देइ तिलाञ्जलि ताहि ।
भवन गईं रघुपति गुनगन बरनति मन माहि । १०२ ॥

चौ० । आइ बिभीषन पुनि सिर नायो । कृपासिंधु तब अनुज बुलायो ॥
तुम कपीस अंगद नल नीला । जामवन्त मारुति नयसीला ॥
सब मिलि जाहु बिभीषन साथा । सारेहु तिलक कहेउ रघुनाथा ॥
पितावचन मैं नगर न आवौं । आपु सरिस कपि अनुज पठावौं ॥
तुरत चले कपि सुनि प्रभुबचना । कीन्ही जाइ तिलक की रचना ॥
सादर सिंहासन बैठारी । तिलक सारि अस्तुति अनुसारी ॥
जोरि पानि सबही सिर नाये । सहित बिभीषन प्रभु पहिं आये ॥
तब रघुबीर बोलि कपि लीन्हे । कहि प्रिय बचन सुखी सब कीन्हे ॥

छं० । किये सुखी कहि बानी सुधा सम बल तुम्हारे रिपु हयो ।
पायो बिभीषन राज तिहुं पुर जस तुम्हारो नित नयो ॥
मोहि सहित सुभ कीरति तुम्हारी परम प्रीति जो गाइहैं ।
संसारसिंधु अपार पार प्रयास बिन नर पाइहैं । ४३ ॥

दो० । प्रभु के बचन श्रवन सुनि नहिं अघाहिं कपिपुंज ।
बार बार सिर नावहिं गहहिं सकल पदकंज । १०३ ॥

चौ० । पुनि प्रभु बोलि लिये हनुमाना । लंका जाहु कहेउ भगवाना ॥
समाचार जानकिहि सुनावहु । तासु कुसल लै तुम चलि आवहु ॥
तब हनुमन्त नगर महं आये । सुनि निसिचरी निसाचर धाये ॥
बहु प्रकार तिन्ह पूजा कीन्ही । जनकसुता दिखाइ पुनि दीन्ही ॥
दूरिहि तें प्रनाम कपि कीन्हा । रघुपतिदूत जानकी चीन्हा ॥
कहहु तात प्रभु कृपानिकेता । कुसल अनुज कपिसेन समेता ॥
सब बिधि कुसल कोसलाधीसा । मातु समर जीत्यो दससीसा ॥
अबिचल राज बिभीषन पायो । सुनि कपिबचन हरख उर छायो ॥

छं० । अति हरख मन तन पुलक लोचन सजल कह पुनि पुनि रमा ।
का देउं तोहि त्रिलोक महं कपि किमपि नहिं बानी समा ॥
सुनु मातु मैं पायो अखिल जगराज आजु न संसयं ।
रन जीति रिपुदल बंधुयुत पस्यामि राम मनामयं । ३४ ॥

दो० । सुनु सुत सद्गुन सकल तव हृदय बसहु हनुमंत ।
सानुकूल कोसलपति रहहु समेत अनंत । १०४ ॥

चौ० । अब सोइ जतन करहु तुम ताता । देखौं नयन स्याम मृदु गाता ॥
तब हनुमान राम पहिं जाई । जनकसुता की कुसल सुनाई ॥
सुनि संदेस भानुकुलभूषन । बोलि लिये जुबराज बिभीषन ॥
मारुतसुत के संग सिधावहु । सादर जनकसुता लै आवहु ॥
तुरतहि सकल गये जहं सीता । सेवहिं सब निसिचरी बिनीता ॥
बेगि बिभीषन तिन्हहिं सिखायो । तिन्ह बहु बिधि मज्जन करवायो ॥
बहु प्रकार भूषन पहिराये । सिबिका रुचिर साजि पुनि ल्याये ॥
ता पर हरखि चढ़ी बैदेही । सुमिरि सुखधाम परम सनेही ॥
बेतपानि रच्छक चहुं पासा । चले सकल मन परम हुलासा ॥
देखन भालु कीस सब आये । रच्छक कोपि निवारन धाये ॥
कह रघुबीर कहा मम मानहु । सीतहि सखा पयादे आनहु ॥
देखहु कपि जननी की नाईं । बिहंसि कहा रघुनाथ गुसाईं ॥
सुनि प्रभुबचन भालु कपि हरखे । नभ तें सुरन्ह सुमन बहु बरखे ॥
सीता प्रथम अनल महं राखी । प्रगट कीन्ह चह अंतर साखी ॥

दो० । तेहि कारन करुनानिधि कहे कछुक दुर्बाद ।
सुनत जातुधानी सब लागीं करन बिखाद । १०५ ॥

चौ० । प्रभु के बचन सीस धरि सीता । बोली मन क्रम बचन पुनीता ॥
लछिमन होहु धर्म के नेगी । पावक प्रगट करहु तुम बेगी ॥
सुनि लछिमन सीता के बानी । बिरह बिबेक धर्मनयसानी ॥
लोचन सजल जोरि कर दोऊ । प्रभु सन कछु कहि सकत न ओऊ ॥
देखि रामरुख लछिमन धाये । पावक प्रगटि काठ बहु लाये ॥
पावक प्रबल देखि बैदेही । हृदय हरष नहिं भय कछु तेही ॥
जौं मन बच क्रम मम उर माहीं । तजि रघुबीर आन गति नाहीं ॥
तौ कृसानु सब कै गति जाना । मो कहं होउ श्रीखंड समाना ॥

छं० । श्रीखंड सम पावक प्रबेस कियो सुमिरि प्रभु मैथिली ।
जय कोसलेस महेसबंदितचरन रति अति निर्मली ॥
प्रतिबिंब अरु लौकिक कलंक प्रचंड पावक महं जरे ।
प्रभुचरित काहु न लखे सुर मुनि सिद्ध सब देखहिं खरे ॥
धरि रूप पावक पानि गहि श्री सत्य श्रुति जग बिदित जो ।
जिमि छीरसागर इंदिरा रामहि समर्पी आनि सो ॥
सो रामबामबिभाग राजति रुचिर अति सोभा भली ।
नव नील नीरज निकट मानहुं कनकपंकज की कली । ३५ ॥

दो० । बरषहिं सुमन हरषि सुर बाजहिं गगन निसान ।
गावहिं किन्नर सुरबधू नाचहिं चढ़ी बिमान ॥
जनकसुता समेत प्रभु सोभा अमित अपार ।
देखि भालु कपि हरषे जय रघुपति सुखसार । १०६ ॥

चौ० । तब रघुपतिअनुसासन पाई । मातलि चलेउ चरन सिर नाई ॥
आये देव सदा स्वारथी । बचन कहहिं जनु परमारथी ॥
दीनबंधु दयाल रघुराया । देव कीन्हि देवन पर दाया ॥
बिस्वद्रोहरत यह खल कामी । निज अघ गयउ कुमारगगामी ॥
तुम समरूप ब्रह्म अबिनासी । सदा एकरस सहज उदासी ॥
अकल अगुन अज अनघ अनामय । अजित अमोघ सक्ति करुनामय ॥
मीन कमठ सूकर नरहरी । बामन परसु रामबपु धरी ॥
जब जब नाथ सुरन्ह दुख पायो । नाना तनु धरि तुम्हहि नसायो ॥
यह खल मलिन सदा सुरद्रोही । कामलोभमदरत अति कोही ॥
अधम सिरोमनि तव पद पावा । यह हमरे मन बिसमय आवा ॥
हम देवता परम अधिकारी । स्वारथरत प्रभुभक्ति बिसारी ॥
भवप्रवाह संतत हम परे । अब प्रभु पाहि सरन अनुसरे ॥

दो० । करि बिनती सुर सिद्ध सब रहे जहं तहं कर जोरि ।
अतिसप्रेम तन पुलकि बिधि अस्तुति करत बहोरि । १०७ ॥

छन्द ।

जय राम सदा सुखधाम हरे । रघुनायक सायक चापधरे ॥
भववारन दारन सिंह प्रभो । गुनसागर नागर नाथ विभो ॥
तन काम अनेक अनूप छबी । गुन गावत सिद्ध मुनिन्द्र कबी ॥
जस पावन रावन नाग महा । खगनाथ जथा करि कोप गहा ॥
जनरंजन भंजन सोकभयं । गतक्रोध सदा प्रभु बोधमयं ॥
अवतार उदार अपारगुनं । महिभारविभंजन ग्यानघनं ॥
अज व्यापकमेकमनादि सदा । करुनाकर राम नमामि मुदा ॥
रघुवंस विभूषन दूषनहा । कृत भूप विभीषन दीन रहा ॥
गुनज्ञाननिधान अमान अजं । नित राम नमामि विभुं विरजं ॥
भुजदंड प्रचंड प्रतापबलं । खलवृन्दनिकंद महाकुसलं ॥
बिनु कारन दीनदयाल हितं । छविधाम नमामि रमासहितं ॥
भवतारन कारनकाजपरं । मनसंभव दारुनदोषहरं ॥
सर चाप मनोहर त्रोन धरं । जलजारुनलोचन भूपवरं ॥
सुखमंदिर सुंदर श्रीरमनं । मद मार मुधा ममतासमनं ॥
अनवद्य अखंड न गोचर गो । सबरूप सदा सब होइ न गो ॥
इति वेद वदंति न दंतकथा । रविआतप भिन्न न भिन्न जथा ॥
कृतकृत्य विभो सब वानर ये । निरखंति तवानन सादर ये ॥
धिक जीवन देवसरीर हरे । तव भक्ति बिना भव भूलि परे ॥
अब दीनदयाल दया करिये । मति मोरि विभेदकरी हरिये ॥
जेहि तें विपरीत क्रिया करिये । दुख सो सुख मानि सुखी चरिये ॥
खलखंडन मंडन रम्य छमा । पदपंकजसेवित संभु उमा ॥
नृपनायक दे वरदानमिदं । चरनाम्बुज प्रेम सदा सुभदं ।२६॥

दो० । विनय कीन्ह चतुरानन प्रेम पुलक अति गात ।
सोभा सिंधु बिलोकत लोचन नहीं अघात । १०८ ॥

चौ० । तेहि अवसर दसरथ तहँ आये । तनय बिलोकि नयन जल छाये ॥
अनुज सहित प्रभु बंदन कीन्हा । आसिरबाद पिता तब दीन्हा ॥
तात सकल तव पुन्यप्रभाऊ । जीत्यो अजय निसाचरराऊ ॥
सुनि सुतबचन प्रीति अति बाढ़ी । नयन सलिल रोमावलि ठाढ़ी ॥
रघुपति पितहिं प्रेमबस जाना । चितै प्रथम दीन्हेउ दृढ़ ज्ञाना ॥
ता तें उमा मोच्छ नहिं पायो । दसरथ भेद भक्ति मन लायो ॥
सगुनउपासक मोच्छ न लेहीं । तिन्ह कहँ राम भक्ति निज देहीं ॥
बार बार करि प्रभुहि प्रनामा । दसरथ हरषि गये सुर धामा ॥

दो० । अनुज जानकी सहित प्रभु कुसल कोसलाधीस ।
सोभा देखि हरषि मन अस्तुति कर सुरईस । १०८ ॥

छन्द तोमर ।

जय राम सोभाधाम । दायक प्रनत बिस्राम ॥
धृत चोन बर सर चाप । भुजदंड प्रबल प्रताप ॥
जय दूषनारि खरारि । मर्दन निसाचर धारि ॥
यह दुष्ट मारे नाथ । भय देव सकल सनाथ ॥
जय हरन धरनीभार । महिमा उदार अपार ॥
जय रावनारि क्रपाल । किये जातुधान बिहाल ॥
लंकेस अतिबल गर्व । किये बस्य सुर गंधर्व ॥
मुनि सिद्ध खग नर नाग । हठि पंथ सब के लाग ॥
पर द्रोहरत अति दुष्ट । पायो सो फल पापिष्ट ॥
अब सुनहु दीनदयाल । राजीवनयनबिसाल ॥
मोहिं रहा अति अभिमान । नहि कोउ मोहि समान ॥
अब देखि प्रभुपदकंज । गतमान प्रद दुखपुंज ॥
कोउ ब्रह्म निर्गुन ध्याव । अव्यक्त जेहि स्रुति गाव ॥
मोहि भाव कोसलभूप । स्रीराम सगुन सरूप ॥
बैदेहि अनुज समेत । मम हृदय करहु निकेत ॥
मोहि जानिये निजदास । दे भक्ति रमानिवास । ३७ ॥

छं० । दे भक्ति रमानिवास त्रासहरन सरनसुखदायकं ।
सुखधाम राम नमामि कामअनेकछबि रघुनायकं ॥
सुरबृन्दरंजन द्वंदभंजन मनुजतनु अतुलितबलं ।
ब्रह्मादिसंकरसेब्य राम नमामि करुनाकोमलं । ३८ ॥

दो० । अब करि क्रपा बिलोकि मोहि आयसु देहु क्रपाल ।
काह करौं सुनि प्रिय बचन बोले दीनदयाल । ११० ॥

चौ० । सुनु सुरपति कपि भालु हमारे । परे भूमि निसिचरन्ह जे मारे ॥
मम हित लागि तजे इन्ह प्राना । सकल जियाउ सुरेस सुजाना ॥
सुनु खगस प्रभु कै यह बानी । अति अगाध जानहिं मुनि ग्यानी ॥
प्रभु सक त्रिभुवन मारि जियाई । केवल सक्रहि दीन्हि बड़ाई ॥
सुधा बरषि कपि भालु जियाये । हरषि उठे सब प्रभु पहं आये ॥
सुधाबृष्टि भै दुहुं दल ऊपर । जिये भालु कपि नहिं रजनीचर ॥
रामाकार भये तिन्ह के मन । मुक्त भये छूटे भवबंधन ॥
सुरअंसिक सब कपि अरु रीछा । जिये सकल रघुपति की ईछा ॥
रामसरिस को दीनहितकारी । कीन्हे मुक्त निसाचर झारी ॥
खल मलधाम कामरत रावन । गति पाई जो मुनिबर पावन ॥

। सुमन बरषि सब सुर चले चढ़ि चढ़ि रुचिर बिमान ।
देखि सु अवसर राम पहँ आये संभु सुजान ॥
परम प्रीति कर जोरि युग नलिन नयन भरि बारि ।
पुलकित तन गदगद गिरा बिनय करत त्रिपुरारि । १११ ॥

छन्द ।

मामभिरक्षय रघुकुलनायक । धृत बर चाप रुचिर कर सायक ॥
मोह महाघनपटल प्रभंजन । संसयबिपिन अनल सुररंजन ॥
अगुन सगुन गुनमंदिर सुंदर । भ्रम तम प्रबल प्रताप दिवाकर ॥
काम क्रोध मद गज पंचानन । बसहु निरंतर जनमन कानन ॥
विषय मनोरथपुंज कंजबन । प्रबल तुषार उदार पारमन ॥
भव बारिधि मंदर परमं दर । बारय तारय संसृति दुस्तर ॥
स्यामगात राजीवबिलोचन । दीनबंधु प्रनतारतिमोचन ॥
अनुज जानकी सहित निरंतर । बसहु राम नृप मम उर अंतर ॥
मुनिरंजन महिमंडलमंडन । तुलसिदास प्रभु त्रासबिखंडन।१८॥

० । नाथ जबहिं कोसलपुर होइहि तिलक तुम्हार ।
कृपासिंधु मैं आउब देखन चरित उदार । ११२ ॥

० । करि बिनती जब संभु सिधाये । तब प्रभु निकट बिभीषन आये ॥
नाइ चरन सिर कह मृदुबानी । बिनय सुनहु प्रभु सारँग पानी ॥
सकुल सदल प्रभु रावन मार्‌यो । पावन जस त्रिभुवन बिस्तार्‌यो ॥
दीन मलीन हीनमति जाती । मो पर कृपा कीन्ह बहु भाँती ॥
अब जनगृह पुनीत प्रभु कीजै । मज्जन करिय समर स्रम छीजै ॥
देखि कोस मंदिरसंपदा । देहु कृपालु कपिन्ह कहँ मुदा ॥
सब बिधि नाथ मोहिं अपनाइय । पुनि मोहिं सहित अवधपुर जाइय ॥
सुनत बचन मृदु दीनदयाला । सजल भये दोउ नयन बिसाला ॥

०। तोर कोस गृह मोर सब सत्य बचन सुनु भ्रात ।
भरत दसा सुमिरत मोहि निमिष कल्प सम जात ॥
तापसभेष गात कृस जपत निरंतर मोहि ।
देखौं बेगि सो जतन करु सखा निहोरौं तोहि ॥
बीतें अवधि जाउं जौं जियत न पावउं बीर ।
सुमिरत अनुजप्रीति प्रभु पुनि पुनि पुलक सरीर ॥
करेहु कल्प भरि राज तुम मोहि सुमिरेहु मन माहिं ।
पुनि मम धाम पाइहहु जहां संत सब जाहिं । ११३ ॥

चौ० । सुनत बिभीषन बचन राम के । हरषि गहे पद कृपाधाम के ॥
बानर भालु सकल हरषाने । प्रभुपद गहि गुन बिमल बखाने ॥
बहुरि बिभीषन भवन सिधाये । मनिगन बसन बिमान भराये ॥
लै पुष्पक प्रभु आगे राखा । हँसि कै कृपासिंधु तब भाखा ॥
चढ़ि बिमान सुनु सखा बिभीषन । गगन जाइ बरषहु पट भूषन ॥
नभ पर जाइ बिभीषन तबहीं । बरषि दिये मनि अंबर सबहीं ॥
जोइ जोइ मन भावै सोइ लेहीं । मनि मुख मेलि डारि कपि देहीं ॥
हँसे राम श्री अनुज समेता । परम कौतुकी कृपानिकेता ॥

दो० । मुनि जेहि ध्यान न पावहिं नेति नेति कह बेद ।
कृपासिंधु सोइ कपिन्ह सन करत अनेक बिनोद ॥
उमा जोग जप दान तप नाना ब्रत मख नेम ।
रामकृपा नहिं करहिं तसि जस निष्केवल प्रेम । ११४ ॥

चौ० । भालु कपिन्ह पट भूषन पाये । पहिरि पहिरि रघुपति पहिं आये ॥
नाना जिनिस देखि सब कीसा । पुनि पुनि हँसत कोसलाधीसा ॥
चितै सबन्हि पर कीन्ही दाया । बोले मधुर बचन रघुराया ॥
तुम्हरे बल मैं रावन मार्यो । तिलक बिभीषन कहँ पुनि सार्यो ॥
निज निज गृह अब तुम सब जाहू । सुमिरेहु मोहि डरपेहु जनि काहू ॥
सुनत बचन प्रेमाकुल बानर । जोरि पानि बोले सब सादर ॥
प्रभु जो कहहु तुमहिं सब सोहा । हमरे होत बचन सुनि मोहा ॥
दीन जानि कपि किये सनाथा । तुम त्रैलोकईस रघुनाथा ॥
सुनि प्रभुबचन लाज हम मरहीं । मसक कहूं खगपतिहित करहीं ॥
देखि रामरुख बानर रीछा । प्रेममगन नहिं गृह कै ईछा ॥

दो० । प्रभुप्रेरित कपि भालु सब रामरूप उर राखि ।
हरष बिषाद सहित चले बिनय बिबिध बिधि भाखि ॥
कपिपति नील रीछपति अंगद नल हनुमान ।
सहित बिभीषन अपर जे जूथप कपि बलवान ॥
कहि न सकहिं कछु प्रेमबस भरि भरि लोचन बारि ।
सन्मुख चितवहिं राम तन नयन निमेष निवारि । ११५ ॥

चौ० । अतिसय प्रीति देखि रघुराई । लीन्हे सकल बिमान चढ़ाई ॥
मन महं बिप्रचरन सिर नायो । उत्तर दिसिहि बिमान चलायो ॥
चलत बिमान कोलाहल होई । जय रघुबीर कहै सब कोई ॥
सिंहासन अति उच्च मनोहर । श्री समेत बैठे प्रभु ता पर ॥
राजत राम सहित भामिनी । मेरुसृंग जनु घन दामिनी ॥
रुचिर बिमान चलेउ अति आतुर । कीन्ही सुमनबृष्टि हरषे सुर ॥

परम सुखद चलि त्रिबिध बयारी । सागर सर सरि निर्मल बारी ॥
सगुन होहिं सुंदर चहुं पासा । मन प्रसन्न निर्मल नभ आसा ॥
कह रघुबीर देखु रन सीता । लछिमन इहां हत्यो इन्द्रजीता ॥
हनूमान अंगद के मारे । रन महि परे निसाचर भारे ॥
कुम्भकरन रावन दोउ भाई । इहां हतेउं सुरमुनिदुखदाई ॥

०। इहां सेतु बांध्यो अरु थापेउ सिव सुखधाम ।
सीता सहित कृपानिधि संभुहिं कीन्ह प्रनाम ॥
जहं जहं कृपासिंधु बन कीन्ह बास बिश्राम ।
सकल देखाये जानकिहिं कहे सबन्हि के नाम । ११६ ॥

ौ० । तुरत बिमान तहां चलि आवा । दंडकबन जहं परम सुहावा ॥
कुम्भजादि मुनिनायक नाना । गये राम सब के अस्थाना ॥
सकल रिषिन्ह सन पाइ असीसा । चित्रकूट आये जगदीसा ॥
तहं करि मुनिन्ह केर संतोषा । चला बिमान तहां ते चोखा ॥
बहुरि राम जानकिहि दिखाई । यमुना कलिमलहरनि सुहाई ॥
पुनि देखी सुरसरी पुनीता । राम कहा प्रनाम करु सीता ॥
तीरथपति पुनि देखु प्रयागा । निरखत जन्मकोटिअघ भागा ॥
देखु परम पावनि पुनि बेनी । हरनिसोक हरिलोकनिसेनी ॥
पुनि देखु अवधपुरी अति पावनि । त्रिबिधताप भवरोग नसावनि ॥

ो० । सीता सहित अवध कहं कीन्ह कृपाल प्रनाम ।
सजल नयन तन पुलकित पुनि पुनि हरषित राम ॥
पुनि प्रभु आइ त्रिबेनी हरषित मज्जन कीन्ह ।
कपिन्ह सहित बिप्रन्ह कहं दान बिबिध बिधि दीन्ह । ११७ ॥

ौ० । प्रभु हनुमन्तहि कहा बुझाई । धरि बटुरूप अवधपुर जाई ॥
भरतहिं कुसल हमारि सुनायेउ । समाचार लै तुम चलि आयेउ ॥
तुरत पवनसुत गवनत भयऊ । तब प्रभु भरद्वाज पहिं गयऊ ॥
नाना बिधि मुनि पूजा कीन्हीं । अस्तुति करि पुनि आसिष दीन्ही ॥
मुनिपद बंदि जुगल कर जोरी । चढ़ि बिमान प्रभु चले बहोरी ॥
इहां निषाद सुना प्रभु आये । नाव नाव कह लोग बुलाये ॥
सुरसरि नांघि जान जब आयो । उतरेउ तट प्रभु आयसु पायो ॥
तब सीता पूजी सुरसरी । बहु प्रकार पुनि चरनन्हि परी ॥
दीन्ह असीस हरषि मन गंगा । सुंदरि तव अहिवात अभंगा ॥
सुनत गुहा धायो प्रेमाकुल । आये निकट परम सुखसंकुल ॥
प्रभुहि सहित बिलोकि बैदेही । परेउ अवनि तन सुधि नहिं तेही ॥
परम प्रीति बिलोकि रघुराई । हरषि उठाइ लियो उर लाई ॥

छं० । लियो हृदय लाइ कृपानिधान सुजान राय रमापती ।
बैठारि परम समीप बूझी कुशल सो कर बीनती ॥
अब कुशल पदपंकज बिलोकि बिरंचि शंकर सेव्य जे ।
सुखधाम पूरनकाम राम नमामि राम नमामि ते ॥
सब भाँति अधम निषाद सो हरि भरत ज्यों उर लाइयो ।
मतिमंद तुलसीदास सो प्रभु मोहवश बिसराइयो ॥
यह रावनारिचरित्र पावन रामपदरतिप्रद सदा ।
कामादिहर विज्ञानकर सुर सिद्ध मुनि गावहिं मुदा । ४० ॥

दो० । समरबिजय रघुबीर के चरित सुनहिं सुजान ।
बिजय बिबेक बिभूति नित तिनहिं देहिं भगवान ॥
यह कलिकाल मलायतन मन करि देखु बिचार ।
श्रीरघुनाथ नाम तजि नाहिन आन अधार । ११८ ॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकल कलिकलुषविध्वंसने ।

विमलज्ञानसम्पादनो नाम षष्ठः सोपानः ॥

समाप्तः ॥ * ॥

# अथ उत्तरकाण्ड ॥

श्लोक ॥

केकीकण्ठाभनीलं सुरवरविलसद्विप्रपादाब्जचिह्नं ।
शोभाढ्यं पीतवस्त्रं सरसिजनयनं सर्वदा सुप्रसन्नं ॥
पाणौ नाराचचापं कपिनिकरयुतं बन्धुना सेव्यमानं ।
नौमीड्यं जानकीशं रघुवरमनिशं पुष्पकारूढरामं ॥ १ ॥
कोशलेन्द्रपदकञ्जमञ्जुलौ कमलयोनिमहेशवन्दितौ ।
जानकीकरसरोजलालितौ चिन्तकस्य मनभृङ्गसङ्गिनौ ॥२॥
कुन्दइन्दुदरगौरसुन्दरं अम्बिकापतिमभीष्टसिद्धिदं ।
कारुणीककलकञ्जलोचनं नौमि शङ्करमनङ्गमोचनं ॥ ३ ॥

दो० । रहा एक दिन अवधि कर अति आरत पुरलोग ।
जहँ तहँ सोचहिं नारि नर कृसतनु रामबियोग ॥
सगुन होहिं सुंदर सकल मन प्रसन्न सब केर ।
प्रभुआगमन जनाव जनु नगर रम्य चहुँ फेर ॥
कौसल्यादिक मातु सब मन अनंद अस होइ ।
आयेउ प्रभु सिय अनुजयुत कहन चहत अब कोइ ॥
भरतनयनभुज दच्छिन फरकत बारहिं बार ।
जानि सगुन मन हरष अति लागे करन बिचार ॥ १ ॥

चौ० । रहेउ एक दिन अवधि अधारा । समुझत मन दुख भयउ अपारा ॥
कारन कवन नाथ नहिं आयेउ । जानि कुटिल बिधि मोहि बिसरायेउ ॥
अहह धन्य लछिमन बड़भागी । रामपदारबिंद अनुरागी ॥
कपटी कुटिल मोहि प्रभु चीन्हा । ता तें नाथ संग नहिं लीन्हा ॥
जौं करनी समुझैं प्रभु मोरी । नहिं निस्तार कलप सत कोरी ॥
जनअवगुन प्रभु मान न काऊ । दीनबन्धु अति मृदुलसुभाऊ ॥
मोरे जिय भरोस दृढ सोई । मिलिहहिं राम सगुन सुभ होई ॥
बीते अवधि रहिहि जौं प्राना । अधम कवन जग मोहि समाना ॥

दो० । रामबिरहसागर महं भरत मगन मन होत
बिप्ररूप धरि पवनसुत आइ गयो जनु पोत ॥
बैठे देखि कुसासन जटामुकुट कृसगात ।
राम राम रघुपति जपत स्रवत नयन जलजात । १ ॥

चौ० । देखत हनूमान अति हरषे । पुलकगात लोचन जल बरषे ॥
मन मह बहुत भांति सुख मानी । बोलेउ बचन सुधा सम बानी ॥
जासु बिरह सोचहु दिन राती । रटहु निरन्तर गुनगनपाती ॥
रघुकुलतिलक सुजनसुखदाता । आयेउ कुसल देवमुनित्राता ॥
रिपु रन जीति सुजस सुर गावत । सीता अनुज सहित प्रभु आवत ॥
सुनत बचन बिसरे सब दूखा । तृषावन्त जिमि पाइ पियूषा ॥
को तुम तात कहां ते आये । मोहि परम प्रिय बचन सुनाये ॥
मारुतसुत मैं कपि हनुमाना । नाम मोर सुनु कृपानिधाना ॥
दीनबंधु रघुपति कर किंकर । सुनत भरत भेंटेउ उठि सादर ॥
मिलत प्रेम नहिं हृदय समाता । नयन स्रवत जल पुलकित गाता ॥
कपि तव दरस सकल दुख बीते । मिले आजु मोहि राम पिरीते ॥
बार बार बूझी कुसलाता । तो कहं देउं काह सुनु भ्राता ॥
यहि संदेस सरिस जग माहीं । करि बिचार देखेउं कछु नाहीं ॥
नाहिन तात उरिन मैं तोहीं । अब प्रभु चरित सुनावहु मोहीं ॥
तब हनुमन्त नाइ पद माथा । कहे सकल रघुपतिगुनगाथा ॥
कहु कपि कबहुं कृपालु गुसाईं । सुमिरहिं मोहिं दास की नाईं ॥

छं० । निज दास ज्यों रघुबंसभूषन कबहुं मम सुमिरन कह्यो ।
सुनि भरतबचन बिनीत अति कपि पुलक तनु चरनन्हि पह्यो ॥
रघुबीर निज मुख जासु गुनगन कहत अगजगनाथ जो
काहे न होइ बिनीत परम पुनीत सदुनसिंधु सो । १ ॥

दो० । राम प्रानप्रिय नाथ तुम सत्य बचन मम तात ।
पुनि पुनि मिलत भरत सुनि हरष न हृदय समात । २ ॥

सो० । भरतचरन सिर नाइ तुरित गयो कपि राम पहं ।
कही कुसल सब जाइ हरषि चलेउ प्रभु जान चढ़ि । १ ॥

चौ० । हरषि भरत कोसलपुर आये । समाचार सब गुरहिं सुनाये ॥
पुनि मंदिर महं बात जनाई । आवत नगर कुसल रघुराई ॥
सुनत सकल जननी उठि धाईं । कहि प्रभुकुसल भरत समुझाईं ॥
समाचार पुरबासिन पाये । नर अरु नारि हरषि सब धाये ॥
दधि दूर्बा रोचन फल फूला । नव तुलसीदल मंगलमूला ॥
भरि भरि हेमथार भामिनी । गावत चलीं सिंधुरगामिनी ॥

छं० । राजीवलोचन स्रवत जल तनु ललित पुलकावलि बनी ।
अति प्रेम हृदय लगाइ अनुजहिं मिले प्रभु त्रिभुवनधनी ॥
प्रभु मिलत अनुजहि सोह सो पै जात नहिं उपमा कही ।
जनु प्रेम अरु सिङ्गार तनु धरि मिलत बर सुखमा लही ॥
बूझत कृपानिधि कुसल भरतहिं बचन बेगि न आवई ।
सुनु सिवा सो सुख बचन मन तें भिन्न जान जो पावई ॥
अब कुसल कौसलनाथ आरत जानि जन दरसन दियो ।
बूड़त बिरहबारीस कृपानिधान मोहि कर गहि लियो । २ ॥

दो० । अधम चोर मन कुटिलमन खली कहो मिलि भेंट ।
तिमि सुग्रीव विभीषन प्रभुहि भरत की भेंट ॥
पुनि प्रभु हरषित सत्रुहन भेंटे हृदय लगाइ ।
लछिमन भेंटे भरत पुनि प्रेम न हृदय समाइ । ६ ॥

चौ० । भरतअनुज लछिमन तब भेंटे । दुसह बिरहसंभव दुख मेंटे ॥
सीताचरन भरत सिर नावा । अनुज समेत परम सुख पावा ॥
प्रभु बिलोकि हरषे पुरबासी । जनित बियोग बिपति सब नासी ॥
प्रेमातुर सब लोग निहारी । कौतुक कीन्ह कृपाल खरारी ॥
अमित रूप प्रगटे तेहि काला । यथाजोग मिलि सबहि कृपाला ॥
कृपादृष्टि रघुबीर बिलोकी । किए सकल नर नारि बिसोकी ॥
छन मंह सबहि मिले भगवाना । उमा मरम यह काहु न जाना ॥
एहि बिधि सबहि सुखी करि रामा । आगे चले सीलगुनधामा ॥
कौसल्यादि मातु सब धाईं । निरखि बच्छ जनु धेनु लवाईं ॥

छं० । जनु धेनु बालक बच्छ तजि गृह चरन बन पर बस गईं ।
दिन अंत पुररुख स्रवत थन हुंकार करि धावत भईं ॥
अति प्रेम प्रभु सब मातु भेटीं बचन मृदु बहु बिधि कहे ।
गइ बिषम बिपति बियोगभव तिन्ह हर्ष सुख अगिनित लहे । ३ ॥

दो० । भेंटेउ तनय सुमित्रा राम चरन रति जानि ।
रामहि मिलत कैकई हृदय बहुत सकुचानि ॥
लछिमन सब मातन्ह मिले हरषे आसिष पाइ ।
कैकइ कहं पुनि पुनि मिले मन कर छोभ न जाइ । ७ ॥

चौ० । सासुन्ह सबनि मिली बैदेही । चरनन्हि लागि हरष अति तेही ॥
देहिं असीस बूझि कुसलाता । होउ अचल तुम्हार अहिवाता ॥
सब रघुपति मुखकमल बिलोकहिं । मंगल जानि नयन जल रोकहिं ॥
कनकथार आरती उतारहिं । बार बार प्रभु गात निहारहिं ॥

नाना भाँति निछावरि करहीं । परमानंद हरष उर भरहीं ॥
कौसल्या पुनि पुनि रघुबीरहि । चितवति कृपासिंधु रनधीरहि ॥
हृदय बिचारति बारहि बारा । कवन भाँति लंकापति मारा ॥
अति सुकुमार जुगल मेरे बारे । निसिचर सुभट महाबल भारे ॥

दो० । लछिमन अरु सीता सहित प्रभुहि बिलोकति मातु ।
परमानंद मगन मन पुनि पुनि पुलकित गातु । ८ ॥

चौ० । लंकापति कपीस नल नीला । जामवंत अंगद सुभसीला ॥
हनुमदादि सब बानर बीरा । धरे मनोहर मनुज सरीरा ॥
भरत सनेह सील ब्रत नेमा । सादर सब बरनहिं अति प्रेमा ॥
देखि नगरबासिन्ह कै रीती । सकल सराहहिं प्रभुपदप्रीती ॥
पुनि रघुपति सब सखा बोलाए । मुनिपद लागहु सकल सिखाए ॥
गुरु बसिष्ट कुलपूज्य हमारे । इन्ह की कृपा दनुज रन मारे ॥
ए सब सखा सुनहु मुनि मेरे । भए समर सागर कहं बेरे ॥
मम हित लागि जन्म इन्ह हारे । भरतहु ते मोहि अधिक पिआरे ॥
सुनि प्रभुबचन मगन सब भए । निमिष निमिष उपजत सुख नए ॥

दो० । कौसल्या के चरनन्ह पुनि तिन्ह नायउ माथ ।
आसिष दीन्हे हरषि तुम्ह प्रिय मम जिमि रघुनाथ ॥
सुमनबृष्टि नभ संकुल भवन चले सुखकंद ।
चढ़ी अटारिन्ह देखहिं नगरनारि नर बृंद । ९ ॥

चौ० । कंचन कलस बिचित्र संवारे । सबहि धरे सजि निज निज द्वारे ॥
बंदनवार पताका केतू । सबन्हि बनाए मंगल हेतू ॥
बीथी सकल सुगंध सिंचाई । गजमनि रचि बहु चौक पुराई ॥
नाना भाँति सुमंगल साजे । हरषि नगर निसान बहु बाजे ॥
जहं तहं नारि निछावरि करहीं । देहिं असीस हरष उर भरहीं ॥
कंचनथार आरती नाना । जुवती सजे करहिं सुभ गाना ॥
करहिं आरती आरतिहर के । रघुकुलकमलबिपिन दिनकर के ॥
पुरसोभा संपति कल्याना । निगम सेष सारदा बखाना ॥
तेउ यह चरित देखि ठगि रहहीं । उमा तासु गुन नर किमि कहहीं ॥

दो० । नारि कुमुदिनी अवध सर रघुपतिबिरह दिनेस ।
अस्त भए बिकसित भई निरखि राम राकेस ॥
होहिं सगुन सुभ बिबिध बिधि बाजहिं गगन निसान ।
पुरनरनारि सनाथ करि भवन चले भगवान । १० ॥

चौ० । प्रभु जानी कैकई लजानी । प्रथम तासु गृह गए भवानी ॥
ताहि प्रबोधि बहुत सुख दीन्हा । पुनि निज भवन गवन हरि कीन्हा ॥
कृपासिंधु जब मंदिर गए । पुरनरनारि सुखी सब भए ॥
गुरु वसिष्ठ द्विज लिये बोलाई । आजु सुघरी सुदिन सुभ दाई ॥
सब द्विज देहु हरषि अनुशासन । रामचंद्र बैठहिं सिंहासन ॥
मुनि वसिष्ठ के वचन सोहाए । सुनत सकल विप्रन्ह अति भाए ॥
कहहिं वचन मृदु विप्र अनेका । जग अभिराम राम अभिषेका ॥
अब मुनिवर विलंब नहिं कीजै । महाराज कहं तिलक करीजै ॥

दो० । तब मुनि कहेउ सुमंत्र सन सुनत चले हरषाइ ।
रथ अनेक गज बाजि बहु तुरत संवारे जाइ ॥
जहं तहं धावन पठै पुनि मंगल द्रव्य मगाइ ।
हरष समेत वसिष्ठ पद पुनि सिर नायउ आइ । ११ ॥

चौ० । अवधपुरी अति रुचिर बनाई । देवन्ह सुमनवृष्टि झरि लाई ॥
राम कहा सेवकन्ह बोलाई । प्रथम सखन्ह अन्हवावहु जाई ॥
सुनत वचन जहं तहं जन धाए । सुग्रीवादि तुरत अन्हवाए ॥
पुनि करुनानिधि भरत हंकारे । निज कर राम जटा निरुवारे ॥
अन्हवाए प्रभु तीनिउ भाई । भगतबछल कृपाल रघुराई ॥
भरत भाग्य प्रभु कोमलताई । सेष कोटि सत सकहिं न गाई ॥
पुनि निज जटा राम विवराए । गुरअनुशासन मांगि नहाए ॥
करि मज्जन प्रभु भूषन साजे । अंग अनंग कोटि छवि लाजे ॥

दो० । सासुन्ह सादर जानकिहि मज्जन तुरत कराइ ।
दिव्य वसन वर भूषन अंग अंग सजे बनाइ ॥
रामवामदिसि सोभित रमा रूपगुनखानि ।
देखि मातु सब हरषित जन्म सुफल करि जानि ॥
सुनु खगेस तेहि औसर ब्रह्मा सिव मुनिवृंद ।
चढ़ि विमान आए सब सुर देखन सुखकंद । १२ ॥

चौ० । प्रभु विलोकि मुनि मन अनुरागा । तुरतहि दिव्य सिंहासन मांगा ॥
रवि सम तेज सो वरनि न जाई । बैठे राम द्विजन्ह सिर नाई ॥
जनकसुता समेत रघुराई । पेखि प्रहर्षे मुनि समुदाई ॥
वेदमंत्र तब द्विजन्ह उचारे । नभ सुर मुनि जय जयति पुकारे ॥
प्रथम तिलक वसिष्ठ मुनि कीन्हा । पुनि सब विप्रन्ह आयसु दीन्हा ॥
सुत विलोकि हरषी महतारी । बार बार आरती उतारी ॥
विप्रन्ह दान विविध विधि दीन्हे । जाचक सकल अजाचक कीन्हे ॥
सिंहासन पर त्रिभुवन साईं । देखि सुरन्ह दुंदुभी बजाईं ॥

नभ दुंदुभी बाजहिं बिपुल गंधर्ब किंनर गावहीं ।
नाचहिं अपछरा बृंद परमानंद सुर मुनि पावहीं ॥
भरतादि अनुज बिभीषनांगद हनुमदादि समेत ते ।
गहि छत्र चामर ब्यजन धनु असि चर्म सक्ति बिराजते ॥
श्री सहित दिनकरबंसभूषन कामबहुछबि सोहई ।
नव अंबुधरबरगात अंबर पीत सुरमन मोहई ॥
मुकटांगदादि बिचित्र भूषन अंग अंगन प्रति सजे ।
अंभोजनयन बिसाल उर भुज धन्य नर निरखंति जे । ४ ॥

वह सोभा समाजसुख कहत न बनै खगेस ।
बरनै सारद सेष स्रुति सो रस जान महेस ॥
भिन्न भिन्न अस्तुति करि गए सुर निज निज धाम ।
बंदीबेष बेद तब आए जहं श्रीराम ॥
प्रभु सर्बज्ञ कीन्ह अति आदर कृपानिधान ।
लखेउ न काहू मरम कछु लगे करन गुनगान । १२ ॥

जय सगुन निर्गुन रूप रूप अनूप भूप सिरोमने ।
दसकंधरादि प्रचंड निसिचर प्रबल खल भुजबल हने ॥
अवतार नर संसारभार बिभंजि दारुन दुख दहे ।
जय प्रनतपाल दयाल प्रभु संयुक्तसक्ति नमामहे ॥
तव बिषम माया बस सुरासुर नाग नर अग जग हरे ।
भवपंथ भ्रमत अमित दिवसनिसि काल कर्म गुननि भरे ॥
जे नाथ करि करुना बिलोके त्रिबिध दुख ते निर्बहे ।
भवखेदछेदनदच्छ हम कहुं रच्छ राम नमामहे ॥
जे ज्ञानमान बिमत्त तव भवहरनि भक्ति न आदरी ।
ते पाइ सुरदुर्लभ पदादपि परत हम देखत हरी ॥
बिस्वास करि सब आस परिहरि दास तव जे होइ रहे ।
जपि नाम तव बिनु स्रम तरहिं भव नाथ सो समरामहे ॥
जे चरन सिवअजपूज्य रज सुभ परसि मुनिपतिनी तरी ।
नखनिर्गता मुनिबंदिता त्रैलोकपावनि सुरसरी ॥
ध्वज कुलिस अंकुस कंजजुत बन फिरत कंटक किन लहे ।
पदकंज द्वंद मुकुंद राम रमेस नित्य भजामहे ॥
अब्यक्त मूलमनादि तरु त्वच चारि निगमागम भने ।
षट कंध साखा पंचबीस अनेक पर्न सुमन घने ॥
फल जुगल बिधि कटु मधुर बेलि अकेलि जेहि आश्रित रहे ।
पल्लवत फूलत नवल नित संसारबिटप नमामहे ॥

जे ब्रह्म अजमद्वैतमनुभवगम्य मन पर ध्यावहीं ।
ते कहहु जानहु नाथ हम तव सगुन जस नित गावहीं ॥
करुनायतन प्रभु सदगुनाकर देव यह बर मागहीं ।
मन बचन कर्म बिकार तजि तव चरन हम अनुरागहीं । ५ ॥

दो० । सब के देखत बेदन्ह बिनती कीन्हि उदार ।
अंतरध्यान भए पुनि गए ब्रह्मआगार ॥
बैनतेय सुनु संभु तब आए जहं रघुबीर ।
बिनय करत गदगद गिरा पूरित पुलक सरीर । १४ ॥

तोटक ।

जय राम रमारमनं समनं । भवतापभयाकुल पाहि जनं ॥
अवधेस सुरेस रमेस बिभो । सरनागत मागत पाहि प्रभो ॥
दससीस बिनासन बीसभुजा । कृत दूरि महामहिभूरिरुजा ॥
रजनीचरबृंद पतंग रहे । सरपावकतेज प्रचंड दहे ॥
महिमंडलमंडन चारुतरं । धृत सायक चाप निषंग बरं ॥
मद मोह महा ममता रजनी । तमपुंज दिवाकरतेजअनी ॥
मनजात किरात निपात किए । मृग लोग कुभोग सरेन हिए ॥
हति नाथ अनाथन्हि पाहि हरे । बिषयाबन पाँवर भूलि परे ॥
बहु रोग बियोगन्हि लोग हए । भवदंघ्रिनिरादर के फल ए ॥
भवसिंधु अगाध परे नर ते । पदपंकज प्रेम न जे करते ॥
अति दीन मलीन दुखी नितहीं । जिन्ह के पद पंकज प्रीति नहीं ॥
अवलंब भवंतकथा जिन्ह के । प्रिय संत अनंत सदा तिन्ह के ॥
नहि राग न लोभ न मान मदा । तिन्ह के सम बैभव वा बिपदा ॥
एहि तें तव सेवक होत मुदा । मुनि त्यागत जोगभरोस सदा ॥
करि प्रेम निरंतर नेम लिये । पदपंकज सेवत सुद्ध हिये ॥
सम मानि निरादर आदरही । सब संत सुखी बिचरंत मही ॥
मुनिमानसपंकज भृंग भजे । रघुबीर महारनधीर अजे ॥
तव नाम जपामि नमामि हरी । भवरोगमहागद मानअरी ॥
गुन सील कृपा परमायतनं । प्रनमामि निरंतर श्रीरमनं ॥
रघुनंद निकंदय द्वंद्व घनं । महिपाल बिलोकय दीन जनं । १ ॥

दो० । बार बार बर मागौं हरषि देहु श्रीरंग ।
पदसरोज अनपायनी भगति सदा सतसंग ॥
बरनि उमापति रामगुन हरषि गए कैलास ।
तब प्रभु कपिन्ह दिवाए सब बिधि सुखप्रद बास । १५ ॥

चौ० । सुनु खगपति यह कथा पावनी । त्रिबिधिताप भवभयदावनी ॥
महाराज कर सुभ अभिषेका । सुनत लहहिं नर बिरति बिबेका ॥
जे सकाम नर सुनहिं जे गावहिं । सुख संपति नाना बिधि पावहिं ॥
सुरदुर्लभ सुख करि जग माहीं । अंतकाल रघुपतिपुर जाहीं ॥
सुनहिं बिमुक्त बिरत अरु बिषई । लहहिं भगति गति संपति नई ॥
खगपति रामकथा मैं बरनी । सुमतिबिलास त्रासदुखहरनी ॥
बिरति बिबेक भगति दृढ करनी । मोहनदी कहं सुंदर तरनी ॥
नित नव मंगल कोसलपुरी । हरषित रहहिं लोग सब कुरी ॥
नित नइ प्रीति रामपद पंकज । सब कें जिन्हहि नमत सिव मुनि अज ॥
मंगल बहु प्रकार पहिराए । द्विजन्ह दान नाना बिधि पाए ॥

दो० । ब्रह्मानंद मगन कपि सब के प्रभुपद प्रीति ।
जात न जाने दिवस तिन्ह गए मास षट बीति । १६ ॥

चौ० । बिसरे गृह सपनेहु सुधि नाहीं । जिमि परद्रोह संत मन माहीं ॥
तब रघुपति सब सखा बोलाए । आइ सबन्हि सादर सिर नाए ॥
परम प्रीति समीप बैठारे । भगत सुखद मृदु बचन उचारे ॥
तुम्ह अति कीन्हि मोरि सेवकाई । मुख पर केहि बिधि करौं बड़ाई ॥
ता तें मोहि तुम्ह अति प्रिय लागे । मम हित लागि भवनसुख त्यागे ॥
अनुज राज संपति बैदेही । देह गेह परिवार सनेही ॥
सब मम प्रिय नहि तुम्हहि समाना । मृषा न कहौं मोर यह बाना ॥
सब के प्रिय सेवक यह नीती । मोरे अधिक दास पर प्रीती ॥

दो० । अब गृह जाहु सखा सब भजेहु मोहि दृढ नेम ।
सदा सर्बगत सर्बहित जानि करेहु अति प्रेम । १७ ॥

चौ० । सुनि प्रभुबचन मगन सब भए । को हम कहां बिसरि तन गए ॥
एकटक रहे जोरि कर आगे । सकहिं न कछु कहि अति अनुरागे ॥
परम प्रेम तिन्ह कर प्रभु देखा । कहा बिबिधि बिधि ग्यान बिसेषा ॥
प्रभुसन्मुख कछु कहन न पारहिं । पुनि पुनि चरनसरोज निहारहिं ॥
तब प्रभु भूषन बसन मगाए । नाना रंग अनूप सुहाए ॥
सुग्रीवहिं प्रथमहिं पहिराए । बसन भरत निज हाथ बनाए ॥
प्रभुप्रेरित लछिमन पहिराए । लंकापति रघुपति मन भाए ॥
अंगद बैठि रहा नहि डोला । प्रीति देखि प्रभु ताहि न बोला ॥

दो० । जामवंत नीलादि सब पहिराए रघुनाथ ।
हिय धरि रामरूप सब चले नाइ पद माथ ॥
तब अंगद उठि नाइ सिर सजल नयन कर जोरि ।
अति बिनीत बोलेउ बचन मनहु प्रेमरस बोरि । १८ ॥

चौ० । सुनु सर्बज्ञ कृपासुखसिंधो । दीनदयाकर आरतबंधो ॥
मरती बेर नाथ मोहि बाली । गयो तुम्हारेहि कोछे घाली ॥
असरनसरन बिरदु संभारी । मोहि जनि तजहु भगतहितकारी ॥
मोरे तुम्ह प्रभु गुरु पितु माता । जाउं कहां तजि पदजलजाता ॥
तुम्हहि बिचारि कहहु नरनाहा । प्रभु तजि भवन काज मम काहा ॥
बालक ज्ञानबुद्धिबलहीना । राखहु सरन जानि जन दीना ॥
नीच टहल गृह कै सब करिहौं । पदपंकज बिलोकि भव तरिहौं ॥
अस कहि चरन परेउ प्रभु पाही । अब जनि नाथ कहहु गृह जाही ॥

दो० । अंगदबचन बिनीत सुनि रघुपति करुनासींव ।
प्रभु उठाइ उर लाएउ सजलनयनराजीव ॥
निज उर माल बसन मनि बालितनय पहिराइ ।
बिदा कीन्हि भगवान तब बहु प्रकार समुझाइ । १८ ॥

चौ० । भरत अनुज सौमित्रि समेता । पठवन चले भगतकृतचेता ॥
अंगदहृदय प्रेम नहि थोरा । फिरि फिरि चितव राम की ओरा ॥
बार बार कर दंडप्रनामा । मन अस रहन कहहिं मोहि रामा ॥
रामबिलोकनि बोलनि चलनी । सुमिरि सुमिरि सोचत हंसि मिलनी ॥
प्रभुरुख देखि बिनय बहु भाषी । चलेउ हृदय पदपंकज राखी ॥
अति आदर सब कपि पहुंचाए । भाइन्ह सहित भरत पुनि आए ॥
तब सुग्रीव चरन गहि नाना । भांति बिनय कीन्हो हनुमाना ॥
दिन दस करि रघुपतिपदसेवा । पुनि तव चरन देखिहौं देवा ॥
पुन्यपुंज तुम्ह पवनकुमारा । सेवहु जाइ कृपाआगारा ॥
अस कहि कपि सब चले तुरंता । अंगद कहै सुनहु हनुमंता ॥

दो० । कहेहु दंडवत प्रभु सें तुम्हहि कहौं कर जोरि ।
बार बार रघुनायकहिं सुरति कराएहु मोरि ॥
अस कहि चलेउ बालिसुत फिरि आएउ हनुमंत ।
तासु प्रीति प्रभु सन कही मगन भए भगवंत ॥
कुलिसहु चाहि कठोर अति कोमल कुसुमहु चाहि ।
चित खगेस अस राम कर समुझि परै कहु काहि । २० ॥

चौ० । पुनि कृपाल लियो बोलि निषादा । दीन्हे भूषन बसन प्रसादा ॥
जाहु भवन मम सुमिरन करेहु । मन क्रम बचन धर्म अनुसरेहु ॥
तुम्ह मम सखा भरत सम भ्राता । सदा रहेहु पुर आवत जाता ॥
बचन सुनत उपजा सुख भारी । परेउ चरन भरि लोचन बारी ॥
चरननलिन उर धरि गृह आवा । प्रभुसुभाव परिजनन्हि सुनावा ॥

नृपतिचरित देखि पुरबासी । पुनि पुनि कहहिं धन्य सुखरासी ॥
मराज बैठे त्रैलोका । हरषित भए गए सब सोका ॥
ह न कर काहू सन कोई । रामप्रताप बिषमता खोई ॥

। बरनाश्रम निज निज धरम निरत बेदपथ लोग ।
चलहिं सदा पावहिं सुख नहि भय सोक न रोग । २१ ॥

० । दैहिक दैविक भौतिक तापा । रामराज नहि काहुहिं ब्यापा ॥
सब नर करहिं परस्पर प्रीती । चलहिं स्वधर्मनिरत श्रुति नीती ॥
चारिउ चरन धरम जग माहीं । पूरि रहा सपनेहुं अघ नाहीं ॥
रामभगतिरत नर अरु नारी । सकल परम गति के अधिकारी ॥
अल्पमृत्यु नहि कवनिउ पीरा । सब सुंदर सब बिरुज सरीरा ॥
नहि दरिद्र कोउ दुखी न दीना । नहि कोउ अबुध न लच्छनहीना ॥
सब निर्दंभ धरमरत पुनी । नर अरु नारि चतुर सब गुनी ॥
सब गुनग्य सब पंडित ग्यानी । सब कृतग्य नहि कपट सयानी ॥

० । रामराज नभगेस सुनु सचराचर जग माहि ।
काल कर्म सुभाउ गुन कृत दुख काहुहि नाहि । २२ ॥

० । भूमि सप्त सागर मेखला । एक भूप रघुपति कोसला ॥
भुवन अनेक रोम प्रति जासू । यह प्रभुता कछु बहुत न तासू ॥
सो महिमा समुझत प्रभु केरी । यह बरनत हीनता घनेरी ॥
सोउ महिमा खगेस जिन्ह जानी । फिरि एहि चरित तिन्हहु रति मानी ॥
सोउ जाने कर फल यह लीला । कहहिं महा मुनिबर दमसीला ॥
रामराज कर सुख संपदा । बरनि न सकै फनीस सारदा ॥
सब उदार सब परउपकारी । बिप्रचरनसेवक नर नारी ॥
एक नारि ब्रतरत सब झारी । ते मन बच क्रम पतिहितकारी ॥

ो० । दंड जतिन्ह कर भेद जहं नर्तक नृत्यसमाज ।
जीतहु मनहि सुनिय अस रामचंद्र के राज । २३ ॥

चौ० । फूलहिं फलहिं सदा तरु कानन । रहहिं एक संग गज पंचानन ॥
खग मृग सहज बैर बिसराई । सबन्हि परस्पर प्रीति बढ़ाई ॥
कूजहिं खग मृग नाना बृंदा । अभय चरहिं बन करहिं अनंदा ॥
सीतल सुरभि पवन बह मंदा । गुंजत अलि लै चलि मकरंदा ॥
लता बिटप मांगे मधु चवहीं । मन भावतो धेनु पय स्रवहीं ॥
ससिसंपन्न सदा रह धरनी । त्रेता भइ कृतजुग कै करनी ॥
प्रगटी गिरिन्ह बिबिध मनिखानी । जगदातमा भूप जग जानी ॥
सरिता सकल बहहिं बर बारी । सीतल अमल स्वादु सुखकारी ॥

सागर निज मरजादा रहहीं । डारहिं रत्न तटन्हि नर लहहीं ॥
सरसिज संकुल सकल तड़ागा । अति प्रसन्न दसदिसाबिभागा ॥

दो० । बिधु महिपूर मयूखन्हि रवि तप जेतनेहि काज ।
मांगें बारिद देहिं जल रामचंद्र के राज । २४ ॥

चौ० । कोटिन्ह बाजिमेध प्रभु कीन्हे । दान अनेक द्विजन्ह कहं दीन्हे ॥
श्रुतिपथपालक धरमधुरंधर । गुनातीत अरु भोग पुरंदर ॥
पति अनुकूल सदा रह सीता । सोभा खानि सुसील बिनीता ॥
जानति कृपासिंधुप्रभुताई । सेवति चरन कमल मन लाई ॥
जद्यपि गृह सेवक सेवकिनी । बिपुल सकल सेवाबिधि गुनी ॥
निज कर गृह परिचरजा करई । रामचंद्रआयसु अनुसरई ॥
जेहि बिधि कृपासिंधु सुख मानइ । सोइ कर श्री सेवा बिधि जानइ ॥
कौसल्यादि सासु गृह माहीं । सेवइ सबन्हि मान मद नाहीं ॥
उमा रमा ब्रह्मादिबंदिता । जगदंबा संततमनिंदिता ॥

दो० । जासु कृपा कटाच्छ सुर चाहत चितव न सोइ ।
रामपदारबिंदरति करति सुभावहि खोइ । २५ ॥

चौ० । सेवहिं सानुकूल सब भाई । रामचरनरति अति अधिकाई ॥
प्रभुमुख कमल बिलोकत रहहीं । कबहुं कृपाल हमहिं कछु कहहीं ॥
राम करहिं भ्रातन्ह पर प्रीती । नाना भांति सिखावहिं नीती ॥
हरषित रहहिं नगर के लोगा । करहिं सकल सुरदुर्लभ भोगा ॥
अहनिसि बिधिहि मनावत रहहीं । श्रीरघुबीरचरनरति चहहीं ॥
दुइ सुत सुंदर सीता जाए । लव कुस बेद पुरानन्ह गाए ॥
दोउ बिजयी बिनयी गुनमंदिर । हरिप्रतिबिंब मनहु अति सुंदर ॥
दुइ दुइ सुत सब भ्रातन्ह केरे । भए रूप गुन सील घनेरे ॥

दो० । ग्यान गिरा गोतीत अज माया मन गुन पार ।
सोइ सच्चिदानंद घन कर नर चरित उदार । २६ ॥

चौ० । प्रात काल सरजू करि मज्जन । बैठहिं सभा संग द्विज सज्जन ॥
बेद पुरान बसिष्ठ बखानहिं । सुनहिं राम जद्यपि सब जानहिं ॥
अनुजन्ह संजुत भोजन करहीं । देखि सकल जननी सुख भरहीं ॥
भरत सत्रुहन दोनौ भाई । सहित पवनसुत उपबन जाई ॥
बूझहिं बैठि रामगुनगाहा । कह हनुमान सुमति अवगाहा ॥
सुनत बिमल गुन अति सुख पावहिं । बहुरि बहुरि करि बिनय कहावहिं ॥
सब के गृह गृह होहिं पुराना । रामचरित पावन बिधि नाना ॥
नर अरु नारि रामगुनगानहिं । करहिं दिवस निसि जात न जानहिं ॥

तीर तीर देवन्ह के मंदिर । चहुं दिसि तिन्ह के उपबन सुंदर ॥
कहुं कहुं सरिता तीर उदासी । बसहिं ग्यानरत मुनि संन्यासी ॥
तीर तीर तुलसिका सुहाई । बृन्द बृन्द बहु मुनिन्ह लगाई ॥
पुरसोभा कछु बरनि न जाई । बाहेर नगर परम रुचिराई ॥
देखत पुरी अखिल अघ भागा । बन उपबन बापिका तड़ागा ॥

छं० । बापी तड़ाग अनूप कूप मनोहरायत सोहहीं ।
सोपान सुंदर नीर निर्मल देखि सुर मुनि मोहहीं ॥
बहु रंग कंज अनेक खग कूजहिं मधुप गुंजारहीं ।
आराम रम्य पिकादि खगरव जनु पथिक हंकारहीं । ८ ॥

दो० । रमानाथ जहं राजा सो पुर बरनि कि जाइ ।
अनिमादिक सुख संपदा रहीं अवध सब छाइ । ३० ॥

चौ० । जहं तहं नर रघुपतिगुन गावहिं । बैठि परस्पर इहै सिखावहिं ॥
भजहु प्रनतप्रतिपालक रामहिं । सोभासीलरूपगुनधामहिं ॥
जलज बिलोचन स्यामलगातहिं । पलक नयन इव सेवकत्रातहिं ॥
धृत सर रुचिर चाप तूनीरहिं । संत कंज बन रबि रनधीरहिं ॥
काल कराल ब्याल खगराजहि । नमत राम अकाम ममता जहि ॥
लोभ मोह मृगजूथ किरातहिं । मनसिज करि हरिजन सुखदातहिं ॥
संसय सोक निबिड़ तम भानुहिं । दनुज गहन घन दहन कृसानुहिं ॥
जनकसुता समेत रघुबीरहिं । कस न भजहु भंजन भवभीरहिं ॥
बहुबासना मसक हिमरासिहिं । सदा एकरस अज अबिनासिहिं ॥
मुनिरंजन भंजन महिभारहिं । तुलसिदास के प्रभुहि उदारहिं ॥

दो० । एहि बिधि नगरनारिनर करहिं रामगुन गान ।
सानुकूल सब पर रहहिं संतत कृपानिधान । ३१ ॥

चौ० । जब तें रामप्रताप खगेसा । उदित भयो अति प्रबल दिनेसा ॥
पूरि प्रकास रहेउ तिहु लोका । बहुतेहु सुख बहुतन्ह मन सोका ॥
जिन्हहि सोक ते कहौं बखानी । प्रथम अबिद्या निसा नसानी ॥
अघ उलूक जहं तहां लुकाने । काम क्रोध कैरव सकुचाने ॥
बिबिध कर्म गुन काल सुभाऊ । ये चकोर सुख लहहिं न काऊ ॥
मत्सर मान मोह मद चोरा । इन्ह कर हुनर न कवनिहु ओरा ॥
धरम तड़ाग ग्यान बिग्याना । ये पंकज बिकसे बिधि नाना ॥
सुख संतोष बिराग बिबेका । बिगत सोक ये कोक अनेका ॥

दो० । यह प्रताप रबि जा के उर जब करै प्रकास ।
पछिले बाढ़हिं प्रथम जे कहे ते पावहिं नास । ३२ ॥

। भ्रातन्ह सहित राम एक बारा । संग परम प्रिय पवनकुमारा ॥
दर उपबन देखन गए । सब तरु कुसुमित पल्लव नए ॥
ानि समय सनकादिक आए । तेजपुंज गुन सील सुहाए ॥
ह्मानंद सदा लयलीना । देखत बालक बहुकालीना ॥
प धरे जनु चारिउ बेदा । समदरसी मुनि बिगतबिभेदा ॥
ासा बसन ब्यसन यह तिन्हहीं । रघुपतिचरित होइ तहं सुनहीं ॥
हां रहे सनकादि भवानी । जहं घटसंभव मुनिवर ज्ञानी ॥
ामकथा मुनिवर बहु बरनी । ज्ञानजोनि पावक जिमि अरनी ॥

० । देखि राम मुनि आवत हरषि दंडवत कीन्ह ।
स्वागत पूछि पीत पट प्रभु बैठन कहं दीन्ह । ३२ ॥

० । कीन्ह दंडवत तीनिउ भाई । सहित पवनसुत सुखअधिकाई ॥
मुनि रघुपतिछबि अतुल बिलोकी । भए मगन मन सके न रोकी ॥
स्यामल गात सरोरुह लोचन । सुंदरतामंदिर भवमोचन ॥
एकटक रहे निमेष न लावहिं । प्रभु कर जोरे सीस नवावहिं ॥
तिन्ह कै दसा देखि रघुबीरा । स्रवत नयनजल पुलक सरीरा ॥
कर गहि प्रभु मुनिवर बैठारे । परम मनोहर बचन उचारे ॥
आजु धन्य मैं सुनहु मुनीसा । तुम्हरे दरस जाहिं अघ खीसा ॥
बड़े भाग पाइब सतसंगा । बिनहि प्रयास होहिं भवभंगा ॥

दो० । संतसंग अपबर्ग कर कामी भव कर पंथ ।
कहहिं संत कबि कोबिद स्रुति पुरान सदग्रंथ । ३३ ॥

चौ० । सुनि प्रभुबचन हरषि मुनिचारी । पुलकित तनु अस्तुति अनुसारी ॥
जय भगवंत अनंत अनामय । अनघ अनेक एक करुनामय ॥
जय निर्गुन जय जय गुनसागर । सुखमंदिर सुंदर अति नागर ॥
जय इंदिरारमन जय भूधर । अनुपम अज अनादि सोभाकर ॥
ज्ञाननिधान अमान मानप्रद । पावन सुजस पुरान बेद बद ॥
तज्ञ कृतज्ञ अज्ञताभंजन । नाम अनेक अनाम निरंजन ॥
सर्ब सर्बगत सर्बउरालय । बससि सदा हम कहुं परिपालय ॥
द्वंदबिपति भवफंद बिभंजय । हृदि बसि राम काम मद गंजय ॥

दो० । परमानंद कृपायतन मन परिपूरनकाम ।
प्रेमभगति अनपायनी देहु हमहिं स्रीराम । ३४ ॥

चौ० । देहु भगति रघुपति अति पावनि । त्रिबिध ताप भवदाप नसावनि ॥
प्रनतकाम सुरधेनु कलपतरु । होइ प्रसन्न दीजै प्रभु यह बरु ॥
भवबारिधि कुंभज रघुनायक । सेवत सुलभ सकलसुखदायक ॥

अजपंभव दायक दुख हारक । दीनबंधु समता बिस्तारक ॥
आस त्रास इरषादिनिवारक । बिनय बिबेक बिरति बिस्तारक ॥
भूपमौलिमनि मंडनधरनी । देहि भगति संसृतिसरि तरनी ॥
मुनिमनमानस हंस निरंतर । चरनकमल बंदित अज संकर ॥
रघुकुलकेतु सेतु स्रुति रच्छक । काल कर्म सुभावगुनभच्छक ॥
तारन तरन हरन सब दूखन । तुलसिदास प्रभु त्रिभुवनभूखन ॥

दो० । बार बार अस्तुति करि प्रेम सहित सिर नाइ ।
ब्रह्मभवन सनकादि गे अति अभिष्ट बर पाइ । ३६ ॥

चौ० । सनकादिक बिधिलोक सिधाए । भ्रातन्ह रामचरन सिर नाए ॥
पूछत प्रभुहिं सकल सकुचाहीं । चितवहिं सब मारुतसुत पाहीं ॥
सुनी चहहिं प्रभुमुख कै बानी । जो सुनि होइ सकलभ्रमहानी ॥
अंतरजामी प्रभु सब जाना । बूझत कहहु काह हनुमाना ॥
जोरि पानि कह तब हनुमंता । सुनहु दीनदयाल भगवंता ॥
नाथ भरत कछु पूछन चहहीं । प्रस्न करत मन सकुचत अहहीं ॥
तुम्ह जानहु कपि मोर सुभाऊ । भरतहि मोहिं न अंतर काऊ ॥
सुनि प्रभुबचन भरत गहे चरना । सुनहु नाथ प्रनतारतिहरना ॥

दो० । नाथ न मोहिं संदेह कछु सपनेहु सोक न मोह ।
केवल कृपा तुम्हारिहि कृपानंदसंदोह । ३७ ॥

चौ० । करौं कृपानिधि एक ढिठाई । मैं सेवक तुम्ह जन सुखदाई ॥
संतन्ह कै महिमा रघुराई । बहु बिधि बेद पुरानन्ह गाई ॥
श्रीमुख तुम्ह पुनि कीन्हि बड़ाई । तिन्ह पर प्रभुहि प्रीति अधिकाई ॥
सुना चहौं प्रभु तिन्ह कर लच्छन । कृपासिंधु गुन ग्यान बिचच्छन ॥
संत असंत भेद बिलगाई । प्रनतपाल मोहिं कहहु बुझाई ॥
संतन्ह के लच्छन सुनु भ्राता । अगनित स्रुति पुरान बिख्याता ॥
संत असंतन्हि कै असि करनी । जिमि कुठार चंदन आचरनी ॥
काटै परसु मलय सुनु भाई । निज गुन देइ सुगंध बसाई ॥

दो० । ता तें सुरसीसन्ह चढ़त जगवल्लभ श्रीखंड ।
अनल दाहि पीटत घनहिं परसुबदन यह दंड । ३८ ॥

चौ० । बिषय अलंपट सील गुनाकर । परदुख दुख सुख सुख देखे पर ॥
सम अभूत रिपु बिमद बिरागी । लोभामरष हरष भय त्यागी ॥
कोमल चित दीनन्ह पर दाया । मन बच क्रम मम भगति अमाया ॥
सबहिं मानप्रद आपु अमानी । भरत प्रान सम मम ते प्रानी ॥
बिगतकाम मम नामपरायन । सांति बिरति बिनती मुदितायन ॥

दो० । सुनहु तात मायाकृत गुन अरु दोष अनेक ।
गुन यह उभय न देखिअहिं देखिअ सो अबिबेक ॥ ४२ ॥

चौ० । श्रीमुखबचन सुनत सब भाई । हरषे प्रेम न हृदय समाई ॥
करहिं बिनय अति बारहिं बारा । हनूमानहिय हरष अपारा ॥
पुनि रघुपति निज मंदिर गए । एहि बिधि चरित करत नित नए ॥
बार बार नारद मुनि आवहिं । चरित पुनीत राम के गावहिं ॥
नित नव चरित देखि मुनि जाहीं । ब्रह्मलोक सब कथा कहाहीं ॥
सुनि बिरंचि अतिसय सुखमानहिं । पुनि पुनि तात करहु गुन गानहिं ॥
सनकादिक नारदहि सराहहिं । जद्यपि ब्रह्मनिरत मुनि आहहिं ॥
सुनि गुनगान समाधि बिसारी । सादर सुनहिं परम अधिकारी ॥

दो० । जीवनमुक्त ब्रह्मपर चरित सुनहिं तजि ध्यान ।
जे हरि कथा न करहिं रति तिन्ह के हिय पाषान ॥ ४३ ॥

चौ० । एक बार रघुनाथ बोलाए । गुरद्विज पुरबासी सब आए ॥
बैठे सभा संगद्विज सज्जन । बोले बचन भगतभयभंजन ॥
सुनहु सकल पुरजन मम बानी । कहौं न कछु ममता उर आनी ॥
नहिं अनीति नहिं कछु प्रभुताई । सुनहु करहु जौं तुम्हहि सोहाई ॥
सोइ सेवक प्रियतम मम सोई । मम अनुसासन मानै जोई ॥
जौं अनीति कछु भाषौं भाई । तौ मोहि बरजहु भय बिसराई ॥
बड़ भाग मानुषतन पावा । सुरदुर्लभ सब ग्रंथन्ह गावा ॥
साधनधाम मोच्छ कर द्वारा । पाइ न जेहि परलोक सँवारा ॥

दो० । सो परत्र दुख पावै सिर धुनि धुनि पछिताइ ।
कालहिं कर्महिं ईस्वरहिं मिथ्या दोष लगाइ ॥ ४४ ॥

चौ० । एहि तन कर फल बिषय न भाई । स्वर्गौ स्वल्प अंत दुखदाई ॥
नरतनु पाइ बिषय मनु देहीं । पलटि सुधा ते सठ बिष लेहीं ॥
ताहि कबहुँ भल कहै न कोई । गुंजा गहै परसमनि खोई ॥
आकर चारि लच्छ चौरासी । जोनि भ्रमत यह जिव अबिनासी ॥
फिरत सदा माया कर प्रेरा । काल कर्म सुभावगुन घेरा ॥
कबहुँक करि करुना नरदेही । देत ईस बिनु हेतु सनेही ॥
नरतन भववारिधि कहं बेरो । सन्मुख मरुत अनुग्रह मेरो ॥
करनधार सद्गुर दृढ़ नावा । दुर्लभ साजु सुलभ करि पावा ॥

दो० । जो न तरै भवसागर नरसमाज अस पाइ ।
सो कृतनिंदक मंदमति आत्माहनगति जाइ ॥ ४५ ॥

चौ० । जौं परलोक इहां सुख चहहू । सुनि मम बचन हृदय दृढ़ गहहू ॥
सुलभ सुखद मारग यह भाई । भगति मोरि पुरान स्रुति गाई ॥
ग्यान अगम प्रत्यूह अनेका । साधन कठिन न मन कहं टेका ॥
करत कष्ट बहु पावै कोऊ । भक्तिहीन प्रिय मोहि न सोऊ ॥
भक्ति स्वतंत्र सकलसुखखानी । बिनु सतसंग न पावहिं प्रानी ॥
पुन्यपुंज बिनु मिलहिं न संता । सतसंगति संसृति कर अंता ॥
पुन्य एक जग महुं नहि दूजा । मन क्रम बचन बिप्रपदपूजा ॥
सानुकूल तेहि पर मुनि देवा । जो तजि कपट करै द्विजसेवा ॥

दो० । औरौ एक गुप्त मत सबहिं कहौं कर जोरि ।
संकरभजन बिना नर भगति न पावै मोरि । ४६ ॥

चौ० । कहहु भगतिपथ कवन प्रयासा । जोग न मख जप तप उपवासा ॥
सरल सुभाव न मन कुटिलाई । यथालाभ संतोष सदाई ॥
मोर दास कहाइ नरआसा । करै तौ कहहु कहा बिस्वासा ॥
बहुत कहौं का कथा बढ़ाई । येहि आचरन बस्य मैं भाई ॥
बैर न बिग्रह आस न त्रासा । सुखमय ताहि सदा सब आसा ॥
अनारंभ अनिकेत अमानी । अनघ अरोष दच्छ बिग्यानी ॥
प्रीति सदा सज्जनसंसर्गा । तृन सम बिषय स्वर्ग अपवर्गा ॥
भक्तिपच्छ हठ नहि सठताई । दुष्ट तर्क सब दूरि बहाई ॥

दो० । मम गुनग्राम नामरत गत ममता मद मोह ।
ता कर सुख सोइ जानै परानंदसंदोह । ४७ ॥

चौ० । सुनत सुधा सम बचन राम के । गहे सबनि पद कृपाधाम के ॥
जननि जनक गुर बंधु हमारे । कृपानिधान प्रान तें प्यारे ॥
तन धन धाम राम हितकारी । सब बिधि तुम्ह प्रनतारतिहारी ॥
असि सिख तुम्ह बिनु देइ न कोऊ । मातु पिता स्वारथरत ओऊ ॥
हेतुरहित जग जुग उपकारी । तुम्ह तुम्हार सेवक असुरारी ॥
स्वारथ मीत सकल जग माहीं । सपनेहुं प्रभु परमारथ नाहीं ॥
सब के बचन प्रेमरस साने । सुनि रघुनाथ हृदय हरषाने ॥
निज निज ग्रह गए आयसु पाई । बरनत प्रभुबतकही सुहाई ॥

दो० । उमा अवधबासी नर नारि कृतारथरूप ।
ब्रह्म सच्चिदानंदघन रघुनायक जहं भूप । ४८ ॥

चौ० । एक बार बसिष्ट मुनि आए । जहां राम सुखधाम सुहाए ॥
अति आदर रघुनायक कीन्हा । पद पखारि पादोदक लीन्हा ॥
राम सुनहु मुनि कह कर जोरी । कृपासिंधु बिनती कछु मोरी ॥

देखि देखि आचरन तुम्हारा । होत मोह मम हृदय अपारा ॥
महिमा अमित बेद नहिं जाना । मैं केहि भाँति कहौं भगवाना ॥
उपरोहित्य कर्म अति मंदा । बेद पुरान सुमृति कर निंदा ॥
जब न लेउँ मैं तब बिधि मोही । कहा लाभ आगे सुत तोही ॥
परमात्मा ब्रह्म नररूपा । होइहि रघुकुल भूषन भूपा ॥

दो० । तब मैं हृदय बिचारा जोग जग्य ब्रत दान ।
जा कहुँ करिय सो पैहौं धर्म न एहि सम आन । ४८ ॥

चौ० । जप तप नियम जोग निज धर्मा । स्रुति संभव नाना सुभ कर्मा ॥
ग्यान दया दम तीरथमज्जन । जहँ लगि धरम कहत स्रुति सज्जन ॥
आगम निगम पुरान अनेका । पढ़े सुने कर फल प्रभु एका ॥
तव पदपंकज प्रीति निरंतर । सब साधन कर यह फल सुन्दर ॥
छूटै मल कि मलहि के धोए । घृत कि पाव कोउ बारि बिलोए ॥
प्रेम भगति जल बिनु रघुराई । अभि अंतर मल कबहुँ न जाई ॥
सोइ सर्बग्य तग्य सोइ पंडित । सोइ गुनगृह बिग्यान अखंडित ॥
दच्छ सकल लच्छनयुत सोई । जा के पदसरोज रति होई ॥

दो० । नाथ एक बर मागौं राम कृपा करि देहु ।
जन्म जन्म प्रभुपदकमल कबहुँ घटै जनि नेहु । ५० ॥

चौ० । अस कहि मुनि बसिष्ठ गृह आए । कृपासिंधु के मन अति भाए ॥
हनूमान भरतादिक भ्राता । संग लिये सेवकसुखदाता ॥
पुनि कृपाल पुरबाहिर गए । गज रथ तुरंग मगावत भए ॥
देखि कृपा करि सकल सराहे । दिये उचित जिन्ह जिन्ह जोइ चाहे ॥
हरन सकल स्रम प्रभु स्रम पाई । गए जहाँ सीतल अमराई ॥
भरत दीन्ह निज बसन डसाई । बैठे प्रभु सेवहिं सब भाई ॥
मारुतसुत तब मारुत करई । पुलकि बपुष लोचन जल भरई ॥
हनूमान सम नहिं बड़भागी । नहिं कोउ रामचरनअनुरागी ॥
गिरिजा जासु प्रीति सेवकाई । बार बार प्रभु निज मुख गाई ॥

दो० । तेहि अवसर नारद मुनि आइ करतल बीन ।
गावन लागे रामकलकीरति सदा नबीन । ५१ ॥

चौ० । मामवलोकय पंकजलोचन । कृपाबिलोकनि सोचबिमोचन ॥
नीलतामरस स्याम कामअरि । हृदयकंजमकरंद मधुप हरि ॥
जातुधानबरूथबलभंजन । मुनिसज्जनरंजन अघगंजन ॥
भूसुरससि नव बृंद बलाहक । असरनसरन दीनजनगाहक ॥
भुजबल बिपुलभार महि खंडित । खरदूषनबिराधबध पंडित ॥

रावनारि सुखरूप भूपबर । जय दसरथकुलकुमुद सुधाकर ॥
सुजस पुरान बिदित निगमागम । गावत सुर मुनि संतसमागम ॥
कारुनीक ब्यलीकमदखंडन । सब बिधि कुसल कोसलामंडन ॥
कलिमलमथन नाम ममताहन । तुलसिदास प्रभु पाहि प्रनत जन ॥

दो० । प्रेम सहित मुनि नारद बरनि रामगुनग्राम ।
सोभासिंधु हृदय धरि गए जहाँ बिधिधाम । ५१ ॥

चौ० । गिरिजा सुनहु बिसद यह कथा । मैं सब कही मोरि मति जथा ॥
रामचरित सतकोटि अपारा । स्रुति सारदा न बरनै पारा ॥
राम अनंत अनंत गुनानी । जन्म कर्म अनंत नामानी ॥
जलसीकर महिरज गनि जाहीं । रघुपतिचरित न बरनि सिराहीं ॥
बिमल कथा हरिपददायनी । भगति होइ सुनि अनपायनी ॥
उमा कही सब कथा सुहाई । जो भसुंडि खगपतिहिं सुनाई ॥
कछुक रामगुन कहेउं बखानी । अब का कहौं सो कहहु भवानी ॥
सुनि सुभ कथा उमा हरषानी । बोली अति बिनीत मृदु बानी ॥
धन्य धन्य मैं धन्य पुरारी । सुनेउं रामगुन भवभयहारी ॥

दो० । तुम्हरी कृपा कृपायतन अब कृतकृत्य न मोह ।
जानेउं रामप्रताप प्रभु चिदानंदसंदोह ॥
नाथ तवानन ससि स्रवत कथा सुधा रघुबीर ।
स्रवनपुटन्हि मन पान करि नहि अघात मतिधीर । ५२ ॥

चौ० । रामचरित जे सुनत अघाहीं । रस बिसेषि जाना तिन्ह नाहीं ॥
जीवनमुक्त महामुनि जेऊ । हरिगुन सुनहिं निरंतर तेऊ ॥
भवसागर चह पार जो पावा । रामकथा ता कहं दृढ़ नावा ॥
बिषइन्ह कहं पुनि हरिगुनग्रामा । स्रवन सुखद अरु मनअभिरामा ॥
स्रवनवंत अस को जग माहीं । जाहि न रघुपतिचरित सोहाहीं ॥
ते जडजीव निजात्मकघाती । जिन्हहिं न रघुपतिकथा सोहाती ॥
हरिचरित्र मानस तुम्ह गावा । सुनि मैं नाथ अमित सुख पावा ॥
तुम्ह जो कही यह कथा सुहाई । कागभसुंडि गरुड़ प्रति गाई ॥

दो० । बिरति ग्यान बिज्ञान दृढ़ रामचरन अति नेह ।
बायसतन रघुपतिभगति मोहि परम संदेह । ५३ ॥

चौ० । नरसहस्र महं सुनहु पुरारी । कोउ एक होइ धर्मब्रतधारी ॥
धर्मसील कोटिक महं कोई । बिषयबिमुख बिरागरत होई ॥
कोटि बिरक्त मध्य स्रुति कहई । सम्यक ग्यान सकृत कोउ लहई ॥
ग्यानवंत कोटिक महं कोऊ । जीवनमुक्त सकृत जग सोऊ ॥

तिन्ह सहस्र महं सबसुखखानी । दुर्लभ ब्रह्मलीन बिज्ञानी ॥
धर्मसील बिरक्त अरु ज्ञानी । जीवनमुक्त ब्रह्मपर प्रानी ॥
सब तें सो दुर्लभ सुरराया । रामभक्तिरत गतमदमाया ॥
सो हरिभक्ति काग किमि पाई । बिस्वनाथ मोहि कहहु बुझाई ॥

दो० । रामपरायन ज्ञानरत गुनागार मतिधीर ।
नाथ कहहु केहि कारन पायउ काकसरीर । ५५ ॥

चौ० । यह प्रभुचरित पवित्र सोहावा । कहहु कृपाल काग कहं पावा ॥
तुम्ह केहि भांति सुना मदनारी । कहहु मोहि अति कौतुक भारी ॥
गरुड़ महाज्ञानी गुनरासी । हरिसेवक अतिनिकटनिवासी ॥
तेहि केहि हेतु काग सन जाई । सुनी कथा मुनि निकर बिहाई ॥
कहहु कवन बिधि भा संबादा । दोउ हरि भक्त काग उरगादा ॥
गौरिगिरा सुनि सरल सुहाई । बोले सिव सादर सुख पाई ॥
धन्य सती पावन मति तोरी । रघुपतिचरन प्रीति नहिं थोरी ॥
सुनहु परम पुनीत इतिहासा । जो सुनि सकल लोकभ्रम नासा ॥
उपजै राम चरनबिस्वासा । भवनिधि तर नर बिनहि प्रयासा ॥

दो० । ऐसइ प्रश्न बिहंगपति कीन्ह काग सन जाइ ।
सो सब सादर कहिहौं सुनहु उमा मन लाइ । ५६ ॥

चौ० । मैं जिमि कथा सुनी भवमोचनि । सो प्रसंग सुनु सुमुखि सुलोचनि ॥
प्रथम दच्छगृह तव अवतारा । सती नाम तब रहा तुम्हारा ॥
दच्छयज्ञ तव भा अपमाना । तुम्ह अति क्रोध तजे तब प्राना ॥
मम अनुचरन्ह कीन्ह मखभंगा । जानहु तुम्ह सो सकल प्रसंगा ॥
तब अति सोच भयो मन मोरे । दुखी भएउं बियोग प्रिय तोरे ॥
सुंदर बन गिरि सरित तड़ागा । कौतुक देखत फिरौं बिरागा ॥
गिरि सुमेर उत्तर दिसि दूरी । नील सैल एक सुंदर भूरी ॥
तासु कनकमय सिखर सुहाए । चारि चारु मोरे मन भाए ॥
तिन्ह पर एक एक बिटप बिसाला । बट पीपर पाकरी रसाला ॥
सैलोपरि सर सुंदर सोहा । मनिसोपान देखि मन मोहा ॥

दो० । सीतल अमल मधुर जल जलज बिपुल बहु रंग ।
कूजत कल रव हंसगन गुंजत मंजुल भृंग । ५७ ॥

चौ० । तेहि गिरि रुचिर बसै खग सोई । तासु नास कल्पांत न होई ॥
मायाकृत गुन दोष अनेका । मोह मनोज आदि अबिबेका ॥
रहे व्यापि समस्त जग माहीं । तेहि गिरि निकट कबहुं नहि जाहीं ॥
तहं बसि हरिहि भजै जिमि कागा । सो सुनु उमा सहित अनुरागा ॥

तब बोले बिधि गिरा सुहाई । जान महेस रामप्रभुताई ॥
बैनतेय संकर पहिं जाहू । तात अनत पूछहु जनि काहू ॥
तहँ होइहि तव संसयहानी । चलेउ बिहंग सुनत बिधिबानी ॥

दो० । परमातुर बिहंगपति आयउ तब मो पास ।
जात रहेउँ कुबेरगृह रहिहु उमा कैलास । ६० ॥

चौ० । तेहि मम पद सादर सिर नावा । पुनि आपन संदेह सुनावा ॥
सुनि ता करि बिनती मृदुबानी । प्रेम सहित मैं कहेउँ भवानी ॥
मिलेहु गरुड़ मारग महँ मोही । कवन भाँति समुझावौं तोही ॥
तबहि होइ सब संसय भंगा । जब बहु काल करिय सतसंगा ॥
सुनिय तहाँ हरिकथा सुहाई । नाना भाँति मुनिन्ह जो गाई ॥
जेहि महँ आदि मध्य अवसाना । प्रभु प्रतिपाद्य राम भगवाना ॥
नित हरिकथा होति जहँ भाई । पठवउँ तहाँ सुनहु तुम जाई ॥
जाइहि सुनत सकल संदेहा । रामचरन होइहि अति नेहा ॥

दो० । बिनु सतसंग न हरिकथा तेहि बिनु मोह न भाग ।
मोह गए बिनु रामपद होइ न दृढ अनुराग । ६१ ॥

चौ० । मिलहिं न रघुपति बिनु अनुरागा । किए जोग तप ज्ञान बिरागा ॥
उत्तर दिसि सुंदर गिरि नीला । तहँ रह काकभुसुंडि सुसीला ॥
रामभगतिपथ परम प्रबीना । ज्ञानी गुनगृह बहु कालीना ॥
रामकथा सो कहइ निरंतर । सादर सुनहिं बिबिध बिहंग बर ॥
जाइ सुनहु तहँ हरिगुन भूरी । होइहि मोहजनित दुख दूरी ॥
मैं जब तेहि सब कहा बुझाई । चलेउ हरषि मम पद सिर नाई ॥
ता तें उमा न मैं समुझावा । रघुपतिकृपा मरम मैं पावा ॥
होइहि कीन्ह कबहुँ अभिमाना । सो खोवै चह कृपानिधाना ॥
कछु तेहि तें पुनि मैं नहिं राखा । समुझै खग खगही कै भाषा ॥
प्रभुमाया बलवंत भवानी । जाहि न मोह कवन अस ज्ञानी ॥

दो० । ज्ञानी भगत सिरोमनि त्रिभुवन पति कर जान ।
ताहि मोह माया नर पावर करहिं गुमान ॥
सिव बिरंचि कहँ मोहै को है बपुरा आन ।
अस जिय जानि भजहिं मुनि मायापति भगवान । ६२ ॥

चौ० । गयउ गरुड़ जहँ बसै भुसुंडा । मति अकुंठ हरिभगति अखंडा ॥
देखि सैल प्रसन्न मन भयऊ । माया मोह सोच सब गयऊ ॥
करि तड़ाग मज्जन जलपाना । बट तर गयउ हृदय हरषाना ॥
बृद्ध बृद्ध बिहंग तहँ आए । सुनै राम के चरित सुहाए ॥
कथा अरंभ करै सोइ चाहा । तेही समय गयउ खगनाहा ॥

पुनि मायासीता कर हरना । श्रीरघुबीरबिरह कछु बरना ॥
पुनि प्रभु गीधक्रिया जिमि कीन्ही । बधि कबंध सबरिहि गति दीन्ही ॥
बहुरि बिरह बरनत रघुबीरा । जेहि बिधि गए सरोबर तीरा ॥

दो० । प्रभु नारदसंबाद कहि मारुतिमिलनप्रसंग ।
पुनि सुग्रीवमिताई बालिप्रान कर भंग ॥
कपिहि तिलक करि प्रभु कृत सैल प्रबरषन बास ।
बरनन बरषा सरद अरु रामरोष कपित्रास । ६७ ॥

चौ० । जेहि बिधि कपिपति कीस पठाए । सीताखोज सकल दिसि धाए ॥
बिबर प्रबेस कीन्ह जेहि भाँती । कपिन्ह बहोरि मिला संपाती ॥
सुनि सब कथा समीरकुमारा । नाघत भयेउ पयोधि अपारा ॥
लंका कपिप्रबेस जिमि कीन्हा । पुनि सीतहि धीरज जिमि दीन्हा ॥
बन उजारि रावनहि प्रबोधी । पुर दहि नाघेउ बहुरि पयोधी ॥
आए कपि सब जहँ रघुराई । बैदेही की कुसल सुनाई ॥
सेन समेत जथा रघुबीरा । उतरे जाइ बारिनिधितीरा ॥
मिला बिभीषन जेहि बिधि आई । सागरनिग्रहकथा सुनाई ॥

दो० । सेतु बाँधि कपिसेन जिमि उतरी सागर पार ।
गएउ बसीठी बीरबर जेहि बिधि बालिकुमार ॥
निसिचर कीस लराई बरनेसि बिबिध प्रकार ।
कुंभकरन घननाद कर बल पौरुष संघार । ६८ ॥

चौ० । निसिचरनिकरमरन बिधि नाना । रघुपति रावन समर बखाना ॥
रावन बध मंदोदरि सोका । राज बिभीषन देव असोका ॥
सीता रघुपति मिलन बहोरी । सुरन्ह कीन्हि अस्तुति कर जोरी ॥
पुनि पुष्पक चढ़ि कपिन्ह समेता । अवध चले प्रभु कृपानिकेता ॥
जेहि बिधि राम नगर निज आए । बायस बिसद चरित सब गाए ॥
कहेसि बहोरि रामअभिषेका । पुरबरनन नृपनीति अनेका ॥
कथा समस्त भुसुंड बखानी । जो मैं तुम्हसन कहेउँ भवानी ॥
सुनि सब रामकथा खगनाहा । कहत बचन मन परम उछाहा ॥

सो० । गएउ मोर संदेह सुनेउँ सकल रघुपति चरित ।
भएउ रामपदनेह तव प्रसाद बायसतिलक ॥
मोहि भएउ अति मोह प्रभुबंधन रन महँ निरखि ।
चिदानंदसंदोह राम बिकल कारन कवन । ६९ ॥

चौ० । देखि चरित अति नर अनुसारी । भएउ हृदय मम संसय भारी ॥
सोइ भ्रम अब हित करि मैं माना । कीन्ह अनुग्रह कृपानिधाना ॥

दो० । जदपि प्रथम दुख पावै रोवै बाल अधीर ।
व्याधिनाश हित जननी गनति न सो सिसुपीर ॥
तिमि रघुपति निज दास कर हरहिं मान हित लागि ।
तुलसिदास ऐसे प्रभुहिं कस न भजहु भ्रम त्यागि । ७४ ॥

चौ० । रामकृपा आपनि जड़ताई । कहौं खगेस सुनहु मन लाई ॥
जब जब राम मनुजतनु धरहीं । भक्त हेतु लीला बहु करहीं ॥
तब तब अवधपुरी मैं जाऊं । बालचरित बिलोकि हरषाऊं ॥
जन्ममहोत्सव देखौं जाई । बरष पांच तहं रहौं लोभाई ॥
इष्टदेव मम बालक रामा । सोभावपुष कोटिसत कामा ॥
निज प्रभुबदन निहारि निहारी । लोचन सफल करउं उरगारी ॥
लघुबायसबपु धरि हरि संगा । देखउं बालचरित बहु रंगा ॥

दो० । लरिकाईं जहं जहं फिरहिं तहं तहं संग उड़ाउं ।
जूठनि परै अजिर महं सो उठाइ करि खाउं ॥
एकबार अतिशय सब चरित किए रघुबीर ।
सुमिरत प्रभुलीला सोइ पुलकित भएउ शरीर । ७५ ॥

चौ० । कहै भसुंड सुनहु खगनायक । रामचरित सेवकसुखदायक ॥
नृपमंदिर सुंदर सब भांती । खचित कनक मनि नाना जाती ॥
बरनि न जाइ रुचिर अंगनाई । जहं खेलहिं नित चारिउ भाई ॥
बालबिनोद करत रघुराई । बिचरत अजिर जननिसुखदाई ॥
मरकत मृदुल कलेवर स्यामा । अंग अंग प्रति छबि बहु कामा ॥
नव राजीव अरुन मृदु चरना । पदज रुचिर नख शशिदुतिहरना ॥
ललित अंक कुलिशादिक चारी । नूपुर चारु मधुररवकारी ॥
चारुपुरट मनिरचित बनाई । कटिकिंकिनि कल मुखर सुहाई ॥

दो० । रेखा त्रय सुंदर उदर नाभी रुचिर गंभीर ।
उर आयत भ्राजत बिबिध बालबिभूषन चीर । ७६ ॥

चौ० । अरुन पानि नख करज मनोहर । बाहु बिशाल बिभूषन सुंदर ॥
कंध बाल केहरि दर ग्रीवां । चारु चिबुक आनन छबिसींवां ॥
कलबल बचन अधर अरुनारे । दुइ दुइ दसन बिसद बर बारे ॥
ललित कपोल मनोहर नासा । सकल सुखद शशिकर सम हासा ॥
नील कंज लोचन भवमोचन । भ्राजत भाल तिलक गोरोचन ॥
बिकट भृकुटि सम श्रवन सुहाए । कुंचित कच मेचक छबि छाए ॥
पीति झीनि झगुली तन सोही । किलकनि चितवनि भावति मोही ॥
रूपराशि नृपअजिरबिहारी । नाचहिं निज प्रतिबिंब निहारी ॥

मोहि सन करहिं बिबिध बिधि क्रीड़ा । बरनत मोहि होति अति ब्रीड़ा ॥
किलकत मोहिं धरन जब धावहिं । चलौं भागि तब पूप देखावहिं ॥

दो० । आवत निकट हंसहिं प्रभु भाजत रुदन कराहिं ।
जाउं समीप गहन पद फिरि फिरि चितै पराहिं ॥
प्राकृत सिसु इव लीला देखि भयो मोहि मोह ।
कवन चरित करत प्रभु चिदानंदसंदोह । ७७ ॥

चौ० । एतना मन आनत खगराया । रघुपतिप्रेरित व्यापी माया ॥
सो माया न दुखद मोहि काहीं । आन जीव इव संसृत नाहीं ॥
नाथ इहां कछु कारन आना । सुनहु सो सावधान हरिजाना ॥
ज्ञान अखंड एक सीताबर । मायावश्य जीव सचराचर ॥
जौं सब के रह ज्ञान एकरस । ईस्वर जीवहिं भेद कहहु कस ॥
मायावश्य जीव अभिमानी । ईसवश्य माया गुनखानी ॥
परबस जीव स्ववस भगवंता । जीव अनेक एक श्रीकंता ॥
मुधा भेद यद्यपि कृत माया । बिनु हरि जाइ न कोटि उपाया ॥

दो० । रामचंद्र के भजन बिनु जो चह पद निर्बान ।
ज्ञानवंत अपि सो नर पसु बिनु पुच्छ बिषान ॥
राकापति षोडस उअहिं तारागन समुदाइ ।
सकल गिरिन्ह दव लाइय बिनु रबि राति न जाइ । ७८ ॥

चौ० । ऐसेहि बिनु हरिभजन खगेसा । मिटै न जीवन्ह केर कलेसा ॥
हरिसेवकहिं न ब्याप अबिद्या । प्रभुप्रेरित व्यापै तेहि बिद्या ॥
ता तें नास न होइ दास कर । भेदभगति बाढ़ै बिहंगबर ॥
भ्रम तें चकित राम मोहि देखा । बिहसे सो सुनु चरित बिसेखा ॥
तेहि कौतुक कर मरम न काहू । जाना अनुज न मातु पिताहू ॥
जानुपानि धाए मोहि धरना । स्यामल गात अरुन कर चरना ॥
तब मैं भागि चलेउं उरगारी । राम गहन कहं भुजा पसारी ॥
जिमि जिमि दूरि उड़ाउं अकासा । तहं तहं भुज देखौं निज पासा ॥

दो० । ब्रह्मलोक लगि गयउं मैं चितयउं पाछ उड़ात ।
जुग अंगुल कर बीच सब राम भुजहिं मोहि तात ॥
सप्तावरन भेदि करि जहां लगे गति मोरि ।
गयउं तहां प्रभुभुज निरखि ब्याकुल भयउं बहोरि । ७९ ॥

चौ० । मूदेउं नयन त्रसित जब भयऊं । पुनि चितवत कोसलपुर गयऊं ॥
मोहि बिलोकि राम मुसुकाहीं । बिहसत तुरत गयउं मुख माहीं ॥
उदर माझ सुनु अंडजराया । देखेउं बहु ब्रह्मांडनिकाया ॥

चौ० । देखि चरित यह सो प्रभुताई । समुझत देहदसा बिसराई ॥
धरनि परेउं मुख आव न बाता । त्राहि त्राहि आरतजनत्राता ॥
प्रेमाकुल प्रभु मोहि बिलोकी । निज माया प्रभुता तब रोकी ॥
कर सरोज प्रभु मम सिर धरेऊ । दीनदयाल सकल दुख हरेऊ ॥
कीन्ह राम मोहि बिगत बिमोहा । सेवकसुखद कृपासंदोहा ॥
प्रभुता प्रथम बिचारि बिचारी । मन महं होइ हरष अति भारी ॥
भगतबछलता प्रभु कै देखी । उपजी मम उर प्रीति बिसेखी ॥
सजल नयन पुलकित कर जोरी । कीन्हिउं बहु बिधि बिनय बहोरी ॥

दो० । सुनि सप्रेम मम बानी देखि दीन निज दास ।
बचन सुखद गंभीर मृदु बोले रमानिवास ॥
काकभसुंडी मांगु बर अति प्रसन्न मोहि जानि ।
अनिमादिक सिधि अपर निधि मोच्छ सकलसुखखानि । ८३ ॥

चौ० । ग्यान बिबेक बिरति बिग्याना । सुरदुर्लभ गुन जे जग नाना ॥
आजु देउं सब संसय नाहीं । मागु जो तोहि भाव मन माहीं ॥
सुनि प्रभुबचन अधिक अनुरागेउं । मन अनुमान करन तब लागेउं ॥
प्रभु कह देन सकल सुख सही । भगति आपनी देन न कही ॥
भगतिहीन गुन सुख सब ऐसे । लौन बिना बहु बिंजन जैसे ॥
भजनहीन सुख कवने काजा । अस बिचारि बोलेउं खगराजा ॥
जौं प्रभु होइ प्रसन्न बर देहू । मो पर करहु कृपा अरु नेहू ॥
मनभावत बर मागौं स्वामी । तुम्ह उदार उरअंतरजामी ॥

दो० । अबिरल भक्ति बिसुद्ध तव स्रुति पुरान जो गाव ।
जेहि खोजत जोगीस मुनि प्रभुप्रसाद कोउ पाव ॥
भक्तकल्पतरु प्रनतहित कृपासिंधु सुखधाम ।
सोइ निजभक्ति मोहि प्रभु देहु कृपा करि राम । ८४ ॥

चौ० । एवमस्तु कहि रघुकुलनायक । बोले बचन परमसुखदायक ॥
सुनु बायस तैं परम सयाना । काहे न मागसि अस बरदाना ॥
सबसुखखानि भगति तैं मांगी । नहिं जग कोउ तोहि सम बड़भागी ॥
जो मुनि कोटि जतन नहिं लहहीं । जे जपजोगअनल तन दहहीं ॥
रीझेउं देखि तोरि चतुराई । मागेहु भगति मोहि अति भाई ॥
सुनु बिहंग प्रसाद अब मोरे । सब सुभ गुन बसिहहिं उर तोरे ॥
भगति ग्यान बिग्यान बिरागा । जोगचरित्र रहस्यबिभागा ॥
जानब तैं सबही कर भेदा । मम प्रसाद नहिं साधनखेदा ॥

दो० । ताहि प्रसंसि बिबिध बिधि सीस नाइ कर जोरि ।
बचन बिनीत सप्रेम मृदु बोलेउ गरुड़ बहोरि ॥
प्रभु अपने अबिबेक तें बूझौं स्वामी तोहि ।
कृपासिंधु सादर कहहु जानि दास निज मोहि । ९१ ॥

चौ० । तुम्ह सरबग्य तग्य तमपारा । सुमति सुसील सरल आचारा ॥
ग्यान बिरति बिग्यान निवासा । रघुनायक के तुम्ह प्रिय दासा ॥
कारन कवन देह यह पाई । तात सकल मोहि कहहु बुझाई ॥
रामचरित सर सुंदर स्वामी । पाएहु कहाँ कहहु नभगामी ॥
नाथ सुना मैं अस सिव पाहीं । महा प्रलयहु नास तव नाहीं ॥
मुधा बचन नहि ईस्वर कहई । सोउ मोरे मन संसय अहई ॥
अग जग जीव नाग नर देवा । नाथ सकल जग कालकलेवा ॥
अंड कटाह अमित लयकारी । काल सदा दुरतिक्रम भारी ॥

सो० । तुम्हहि न ब्यापत काल अति कराल कारन कवन ।
मोहि सो कहहु कृपाल ग्यानप्रभाव कि जोगबल । ८ ॥

दो० । प्रभु तव आश्रम आएउं मोर मोह भ्रम भाग ।
कारन कवन सो नाथ सब कहहु सहित अनुराग । ९२ ॥

चौ० । गरुड़गिरा सुनि हरषेउ कागा । बोलेउ उमा परम अनुरागा ॥
धन्य धन्य तव मति उरगारी । प्रस्न तुम्हारि मोहि अति प्यारी ॥
सुनि तव प्रस्न सप्रेम सुहाई । बहुत जन्म कै सुधि मोहि आई ॥
सब निज कथा कहौं मैं गाई । तात सुनहु सादर मन लाई ॥
जप तप मख सम दम ब्रत दाना । बिरति बिबेक जोग बिग्याना ॥
सब कर फल रघुपतिपदप्रेमा । तेहि बिनु कोउ न पावै छेमा ॥
एहि तन रामभगति मैं पाई । ता तें मोहिं ममता अधिकाई ॥
जेहि तें कछु निजस्वारथ होई । तेहि पर ममता कर सबकोई ॥

सो० । पन्नगारि असि नीति स्रुतिसंमत सज्जन कहहिं ।
अति नीचहु सन प्रीति करिय जानि निज परम हित ॥
पाट कीट तें होइ तेहि तें पाटंबर रुचिर ।
कृमि पालै सबकोइ परम अपावन प्रान सम । ८ ॥

चौ० । स्वारथ साँच जीव कहं एहा । मनक्रम बचन रामपद नेहा ॥
सोइ पावन सोइ सुभग सरीरा । जो तनु पाइ भजिय रघुबीरा ॥
रामबिमुख लहि बिधि सम देही । कबि कोबिद न प्रसंसहिं तेही ॥
रामभगति एहि तन उर जामी । ता तें मोहि परम प्रिय स्वामी ॥
तजौं न तन निजइच्छामरना । तन बिनु बेद भजन नहि बरना ॥

म मोह मोहि बहुत बिगोवा । रामबिमुख सुख कबहु न सोवा ॥
ना जनम करम पुनि नाना । किये योग जप तप मख दाना ॥
वन योनि जनमेउं जहं नाहीं । मैं खगेस भ्रमि भ्रमि जग माहीं ॥
खेउं करि सब करम गोसाईं । सुखी न भयउं अबहिं की नाईं ॥
धि मोहि नाथ जनम बहु केरी । सिवप्रसाद मति मोह न घेरी ॥

। प्रथम जन्म के चरित अब कहौं सुनहु बिहगेस ।
सुनि प्रभुपदरति उपजै जा तें मिटहि कलेस ॥
पूरब कल्प एक प्रभु युग कलियुग मलमूल ।
नर अरु नारि अधर्मरत सकल निगम प्रतिकूल । ८७ ॥

० । तेहि कलियुग कोसलपुर जाई । जनमत भयउं सूद्रतनु पाई ॥
सिवसेवक मन क्रम अरु बानी । आन देवनिंदक अभिमानी ॥
धनमदमत्त परम बाचाला । उग्र बुद्धि उर दंभ बिसाला ॥
यद्पि रहेउं रघुपतिरजधानी । तदपि न कछु महिमा तब जानी ॥
अब जाना मैं अवधप्रभावा । निगमागम पुरान अस गावा ॥
कवनेहुं जन्म अवध बस जोई । रामपरायन सो परि होई ॥
अवधप्रभाव जान तब प्रानी । जब उर बसहिं राम धनुपानी ॥
सो कलिकाल कठिन उरगारी । पापपरायन सब नर नारी ॥

ो० । कलिमल ग्रसे धर्म सब लुप्त भए सदग्रंथ ।
दंभिन्ह निज मति कल्पि करि प्रगट किये बहु पंथ ॥
भए लोग सब मोहबस लोभ ग्रसे सुभ कर्म ।
सुनु हरियान ज्ञाननिधि कहौं कछुक कलिधर्म । ८८ ॥

ौ० । बरनधर्म नहि आस्रमचारी । स्रुतिबिरोधरत सब नर नारी ॥
द्विज स्रुतिबेचक भूप प्रजासन । कोउ नहि मान निगमअनुसासन ॥
मारग सोइ जा कहं जोइ भावा । पंडित सोइ जो गाल बजावा ॥
मिथ्यारंभ दंभरत जोई । ता कहं संत कहै सब कोई ॥
सोइ सयान जो परधनहारी । जो कर दंभ सो बड़ आचारी ॥
जो कह झूठ मसखरी जाना । कलियुग सोइ गुनवंत बखाना ॥
निराचार जो स्रुतिपथत्यागी । कलियुग सोइ ज्ञानी सो बिरागी ॥
जा के नख अरु जटा बिसाला । सोइ तापस प्रसिद्ध कलिकाला ॥

दो० । असुभबेष भूषन धरे भच्छाभच्छ जे खाहि ।
तेइ योगी तेइ सिद्ध नर पूज्य ते कलियुग माहि । ८९ ॥

सो० । जो अपकारी चार तिन्ह कर गौरव मान्य तेइ ।
मन क्रम बचन लबार तेइ बकता कलिकाल महं । ९० ॥

चौ० । नारिबिबस नर सकल गोसाईं । नाचहिं नट मरकट की नाईं ॥
सूद्र द्विजन्ह उपदेसहिं ग्याना । मेलि जनेऊ लेहिं कुदाना ॥
सब नर कामलोभरत क्रोधी । देव बिप्र स्रुति संत बिरोधी ॥
गुनमंदिर सुंदर पति त्यागी । भजहिं नारि परपुरुष अभागी ॥
सौभागिनी बिभूषनहीना । बिधवन्ह के सिंगार नबीना ॥
गुर सिष बधिर अंध का लेखा । एक न सुनै एक नहिं देखा ॥
हरै सिष्यधन सोक न हरई । सो गुर घोर नरक महं परई ॥
मातु पिता बालकन्हि बोलावहिं । उदर भरै सोइ धर्म सिखावहिं ॥

दो० । ब्रह्मग्यान बिनु नारि नर कहहिं न दूसरि बात ।
कौड़ी लागि लोभबस करहिं बिप्रगुरघात ॥
बादहिं सूद्र द्विजन्ह सन हम तुम तें कछु घाटि ।
जानै ब्रह्म सो बिप्रबर आंखि देखावहिं डांटि । ८६ ॥

चौ० । परत्रियलंपट कपटसयाने । मोह द्रोह ममता लपटाने ॥
तेइ अभेदबादी ग्यानी नर । देखा मैं चरित्र कलिजुग कर ॥
आपु गए अरु तिन्हहूं घालहिं । जे कहुं सत मारग प्रतिपालहिं ॥
कल्प कल्प भरि एक एक नरका । परहिं जे दूषहिं स्रुति करि तर्का ॥
जे बरनाधम तेलि कुम्हारा । स्वपच किरात कोल कलवारा ॥
नारि मुई गृहसंपति नासी । मूंड़ मुड़ाइ होहिं संन्यासी ॥
ते बिप्रन्ह सन आपु पुजावहिं । उभय लोक निज हाथ नसावहिं ॥
बिप्र निरच्छर लोलुप कामी । निराचार सठ बृषली स्वामी ॥
सूद्र करहिं जप तप ब्रत नाना । बैठि बरासन कहहिं पुराना ॥
सब नर कल्पित करहिं अचारा । जाइ न बरनि अनीति अपारा ॥

दो० । भए बरनसंकर कलि भिन्नसेतु सब लोग ।
करहिं पाप पावहिं दुख भय रुज सोक बियोग ॥
स्रुतिसंमत हरिभक्तिपथ संजुत बिरति बिबेक ।
तेहि न चलहिं नर मोहबस कल्पहिं पंथ अनेक । ८७ ॥

छन्द तोमर ।

बहु दाम संवारहिं धाम जती । बिषया हरि लीन्हि न रही बिरती ॥
तपसी धनवंत दरिद्र गृही । कलिकौतुक तात न जात कही ॥
कुलवंति निकारहिं नारि सती । गृह आनहिं चेरि निबेरि गती ॥
सुत मानहिं मातु पिता तब लौं । अबलानन दीख नहीं जब लौं ॥
ससुरारि पियारि लगी जब तें । रिपुरूप कुटुंब भए तब तें ॥
नृप पापपरायन धर्म नहीं । करि दंड बिडंब प्रजा नितहीं ॥

मृगाधीशचर्मांबरं मुंडमालं । प्रियं शंकरं सर्वनाथं भजामि ॥
प्रचंडं प्रकृष्टं प्रगल्भं परेशं । अखंडं अजं भानुकोटिप्रकाशं ॥
त्रिधा शूलनिर्मूलनं शूलपाणिं । भजेहं भवानीपतिं भावगम्यं ॥
कलातीत कल्याण कल्पांतकारी । सदा सज्जनानंददाता पुरारी ॥
चिदानंदसंदोह मोहापहारी । प्रसीद प्रसीद प्रभो मन्मथारी ॥
न यावदुमानाथपादारविंदं । भजंतीह लोके परे वा नराणां ॥
न तावत्सुखं शांति संतापनाशं । प्रसीद प्रभो सर्वभूताधिवासं ॥
न जानामि योगं जपं नैव पूजां । नतोहं सदा सर्वदा शंभु तुभ्यं ॥
जराजन्मदुःखौघतातप्यमानं । प्रभो पाहि आपन्नमामीश शंभो ।११॥

श्लो० । रुद्राष्टकमिदं प्रोक्तं विप्रेण हरतोषये ।
ये पठंति नरा भक्त्या तेषां शंभुः प्रसीदति । ८ ॥

दो० । सुनि बिनती सर्बग्य सिव देखि बिप्र अनुरागु ।
पुनि मंदिर नभबानी भइ द्विजबर बर मांगु ॥
जौं प्रसन्न प्रभु मोपर नाथ दीन पर नेहु ।
निज पदभगति देइ प्रभु पुनि दूसर बर देहु ॥
तव मायाबस जीव जड़ संतत फिरै भुलान ।
तेहि पर क्रोध न करिय प्रभु कृपासिंधु भगवान ॥
संकर दीनदयाल अब एहि पर होहु कृपाल ।
साप अनुग्रह होइ जेहि नाथ थोरेही काल । १०५ ॥

चौ० । एहि का होइ परम कल्याना । सोइ करहु अब कृपानिधाना ॥
बिप्रगिरा सुनि परहितसानी । एवमस्तु इति भइ नभबानी ॥
यदपि कीन्ह इहि दारुन पापा । मैं पुनि दीन्ह क्रोध करि सापा ॥
तदपि तुम्हारि साधुता देखी । करिहौं एहि पर कृपा बिसेखी ॥
क्षमासील जे परउपकारी । ते द्विज मोहि प्रिय यथा खरारी ॥
मोर साप द्विज ब्यर्थ न जाइहि । जन्म सहस पावहि यह पाइहि ॥
जन्मत मरत दुसह दुख होई । इहि स्वल्पौ नहि ब्यापिहि सोई ॥
कवनेउ जन्म मिटिहि नहि ज्ञाना । सुनहि सूद्र मम बचनप्रमाना ॥
रघुपतिपुरी जन्म तव भयऊ । पुनि मैं मम सेवा मन दयऊ ॥
पुरीप्रभाव अनुग्रह मोरे । रामभगति उपजिहि उर तोरे ॥
सुनु मम बचन सत्य अब भाई । हरितोषन ब्रत द्विजसेवकाई ॥
अब जनि करहि बिप्रअपमाना । जानेहु संत अनंत समाना ॥
इंद्रकुलिस मम सूल बिसाला । कालदंड हरिचक्र कराला ॥
जो इन्ह कर मारा नहि मरई । बिप्रद्रोहपावक सो जरई ॥

। बिबेक राखेउ मन माहीं । तुम्ह कहँ अब दुर्लभ कछु नाहीं ॥
औरौ एक आसिषा मोरी । अप्रतिहत गति होइहि तोरी ॥

। सुनि सिव बचन हरषि गुरु एवमस्तु इति भाषि ।
मोहि प्रबोधि गएउ गृह संभुचरन उर राखि ॥
प्रेरित काल बिंधिगिरि जाइ भएउँ मैं ब्याल ।
पुनि प्रयास बिनु सो तनु तजेउँ गए कछु काल ॥
जो तनु धरौं तजौं पुनि अनायास हरिजान ।
जिमि नूतन पट पहिरै नर परिहरै पुरान ॥
सिव राखी स्रुति नीति अरु मैं नहिं पाव कलेस ।
एहि बिधि धरेउँ बिबिध तनु ग्यान न गएउ खगेस ।१०९ ॥

। । त्रिजग देव नर जोइ तनु धरऊँ । तहँ तहँ रामभजन अनुसरऊँ ॥
एक सूल मोहि बिसर न काऊ । गुरु कर कोमल सील सुभाऊ ॥
चरमदेह द्विज कर मैं पाई । सुरदुर्लभ पुरान स्रुति गाई ॥
खेलौं तहूँ बालकन्ह मीला । करौं सकल रघुनायकलीला ॥
प्रौढ भए मोहि पिता पढावा । समुझौं सुनौं गुनौं नहिं भावा ॥
मन तें सकल बासना भागी । केवल रामचरन लय लागी ॥
कहु खगेस अस कवन अभागी । खरी सेव सुरधेनुहि त्यागी ॥
प्रेममगन मोहिं कछु न सुहाई । हारेउ पिता पढाइ पढाई ॥
भए कालबस जब पितु माता । मैं बन गएउँ भजन जनत्राता ॥
जहं जहं बिपिन मुनीस्वर पावौं । आस्रम जाइ जाइ सिर नावौं ॥
बूझौं तिन्हहिं रामगुनगाहा । कहहिं सुनौं हरषित खगनाहा ॥
सुनत फिरौं हरिगुनअनुबादा । अब्याहतगति संभुप्रसादा ॥
छूटी त्रिबिध ईखना गाढी । एक लालसा उर अति बाढी ॥
रामचरनबारिज जब देखौं । तब निज जन्म सफल करि लेखौं ॥
जेहि पूछौं सोइ मुनि अस कहई । ईस्वर सर्बभूतमय अहई ॥
निर्गुन मत नहिं मोहि सुहाई । सगुनब्रह्मरति मोहि अधिकाई ॥

दो० । गुरु के बचन सुरति करि रामचरन मन लाग ।
रघुपतिजस गावत फिरौं छन छन नव अनुराग ॥
मेरुसिखर बटछाया मुनि लोमस आसीन ।
देखि चरन सिर नाएउँ बचन कहेउँ अति दीन ॥
सुनि मम बचन बिनीत मृदु मुनि कृपाल खगराज ।
मोहि सादर पूछत भए द्विज आएहु केहि काज ॥
तब मैं कहा कृपानिधि तुम्ह सरबग्य सुजान ।
सगुनब्रह्म अवराधन मोहि कहहु भगवान ॥ ११० ॥

एवमस्तु तव बच मुनि ज्ञानी । यह मम भक्त करम मन बानी ॥
सुनि नभगिरा हरष मोहि भयऊ । प्रेममगन सब संशय गयऊ ॥
करि बिनती मुनिआयसु पाई । पद सरोज पुनि पुनि सिर नाई ॥
हरष सहित एहि आश्रम आयउं । प्रभुप्रसाद दुर्लभ बर पाएउं ॥
इहां बसत मोहि सुनु खगईशा । बीते कल्प सात अरु बीसा ॥
करौं सदा रघुपतिगुनगाथा । सादर सुनहिं बिहंग सुजाथा ॥
जब जब अवधपुरी रघुबीरा । धरहिं भगत हित मनुजसरीरा ॥
तब तब जाइ रामपुर रहऊं । शिशुलीला बिलोकि सुख लहऊं ॥
पुनि उर राखि राम शिशुरूपा । निज आश्रम आवौं खगभूपा ॥
कथा सकल मैं तुम्हहिं सुनाई । कागदेह जेहि कारन पाई ॥
कहेउं तात सब प्रश्न तुम्हारी । रामभक्तिमहिमा अति भारी ॥

दो० । ता तें यह तन मोहि प्रिय भएउ रामपद नेह ।
निज प्रभुदरशन पाएउं गएउ सकल संदेह ॥
भगतिपक्ष हठ करि रहेउं दीन्हि महारिषि शाप ।
मुनिदुर्लभ बर पाएउं देखहु भजनप्रताप । १११ ॥

चौ० । जे असि भगति जानि परिहरहीं । केवल ज्ञान हेतु श्रम करहीं ॥
ते जड़ कामधेनु गृह त्यागी । खोजत आक फिरहिं पय लागी ॥
सुनु खगेश हरिभक्ति बिहाई । जे सुख चाहहिं आन उपाई ॥
ते शठ महासिंधु बिनु तरनी । पैरि पार चाहहिं जड़ करनी ॥
सुनि भसुंडि के बचन भवानी । बोलेउ गरुड़ हरषि मृदु बानी ॥
तव प्रसाद प्रभु मम उर माहीं । संशय शोक मोह भ्रम नाहीं ॥
सुनेउं पुनीत रामगुनग्रामा । तुम्हरी कृपा लहेउं बिश्रामा ॥
एक बात प्रभु पूछौं तोही । कहहु बुझाइ कृपानिधि मोही ॥
कहहिं संत मुनि बेद पुराना । नहिं कछु दुर्लभ ज्ञान समाना ॥
सोइ मुनि तुम सन कहेउ गोसाईं । नहिं आदरेउ भगति की नाईं ॥
ज्ञानहिं भगतिहिं अंतर केता । सकल कहहु प्रभु कृपानिकेता ॥
सुनि उरगारिबचन सुख माना । सादर बोलेउ काग सुजाना ॥
भगतिहिं ज्ञानहिं नहिं कछु भेदा । उभय हरहिं भवसंभव खेदा ॥
नाथ मुनीश कहहिं कछु अंतर । सावधान सोउ सुनु बिहंगबर ॥
ज्ञान बिराग जोग बिज्ञाना । ये सब पुरुष सुनहु हरियाना ॥
पुरुषप्रताप सबल सब भांती । अबला अबल सहज जड़जाती ॥

दो० । पुरुष त्यागि सक नारिहिं जो बिरक्त मतिधीर ।
नतु कामी बिषयाबिवश बिमुख जो पद रघुबीर । ११२ ॥

। सोउ मुनि ज्ञाननिधान मृगनयनीबिधुमुख निरखि ।
बिबस होइ हरियान नारि बिष्णु माया प्रगट । ११ ॥

। इहां न पच्छपात कछु राखौं । बेदपुरानसंतमत भाखौं ॥
ाह न नारि नारि के रूपा । पन्नगारि यह रीति अनूपा ॥
ाया भगति सुनहु तुम्ह दोऊ । नारिवर्ग जानै सब कोऊ ॥
निरघुबीरहिं भगति पियारी । माया खलु नर्त्तकी बिचारी ॥
ागतिहिं सानुकूल रघुराया । ता तें तेहि डरपति अति माया ॥
ामभगति निरुपम निरुपाधी । बसै जासु उर सदा अबाधी ॥
ाहि बिलोकि माया सकुचाई । करि न सकै कछु निज प्रभुताई ॥
ास बिचारि जे मुनि बिज्ञानी । जाचहिं भगति सकलसुखखानी ॥

० । यह रहस्य रघुनाथ कर बेगि न जानै कोइ ।
जो जानै रघुपतिकृपा सपनेहुं मोह न होइ ॥
औरौ ज्ञान भगति कर भेद सुनहु सुप्रबीन ।
जो सुनि होइ रामपद प्रीति सदा अबछीन । ११२ ॥

ो० । सुनहु तात यह अकथ कहानी । समुझत बनै न जाइ बखानी ॥
ईस्वर अंस जीव अबिनासी । चेतन अमल सहज सुखरासी ॥
सो मायाबस भयउ गोसाईं । बंध्यौ कीर मरकट की नाईं ॥
जड़ चेतनहिं ग्रंथि परि गई । जदपि मृषा छूटत कठिनई ॥
तब तें जीव भयउ संसारी । छूट न ग्रंथि न होइ सुखारी ॥
स्रुति पुरान बहु कहेउ उपाई । छूट न अधिक अधिक अरुझाई ॥
जीवहृदय तम मोह बिसेखी । ग्रंथि छूटि किमि परै न देखी ॥
अस संयोग ईस जब करई । तबहु कदाचित सो निरुअरई ॥
सात्विक स्रद्धा धेनु सोहाई । जौं हरिकृपा हृदय बस आई ॥
जप तप ब्रत यम नियम अपारा । जे स्रुति कह सुभ धर्म अचारा ॥
तेइ तृन हरित चरै जब गाई । भाव बच्छसिसु पाइ पेन्हाई ॥
नोइ निबृत्ति पात्र बिस्वासा । निर्मल मन अहीर निज दासा ॥
परम धरममय पय दुहि भाई । अवटै अनल अकाम बनाई ॥
तोषमरुत तब छमा जुड़ावै । धृति सम जावन देइ जमावै ॥
मुदिता मथै बिचारमथानी । दम अधार रजु सत्य सुबानी ॥
तब मथि काढि लेइ नवनीता । बिमल बिराग सुभग सुपुनीता ॥

दो० । योगअगिनि करि प्रगट तब कर्म सुभासुभ लाइ ।
बुद्धि सिरावै ज्ञानघृत ममतामल जरिजाइ ॥

तब बिज्ञानरूपिनी बुद्धि बिसद घृत पाइ ।
चित्त दिया भरि धरै दृढ़ समता दिअटि बनाइ ॥
तीनि अवस्था तीनि गुन तेहि कपास तें काढ़ि ।
तूल तुरीय सँवारि पुनि बाती करै सुगाढ़ि । ११४ ॥

सो० । एहि बिधि लेसै दीप तेजरासि बिज्ञानमय ।
जातहि जासु समीप जरहिं मदादिक सलभ सब । १२ ॥

चौ० । सोहमस्मि इति वृत्ति अखंडा । दीपसिखा सोइ परम प्रचंडा ॥
आतमअनुभव सुख सुप्रकासा । तब भवमूल भेद भ्रम नासा ॥
प्रबल अविद्या कर परिवारा । मोहआदि तम मिटै अपारा ॥
तब सोइ बुद्धि पाइ उजियारा । उरगृह बैठि ग्रंथि निरुवारा ॥
छोरन ग्रंथि पाव जौं सोई । तौ यह जीव कृतारथ होई ॥
छोरत ग्रंथि जानि खगराया । बिघ्न अनेक करै तब माया ॥
रिद्धि सिद्धि प्रेरै बहु भाई । बुद्धिहि लोभ दिखावै आई ॥
कल बल छल करि जाइ समीपा । अंचलबात बुझावहि दीपा ॥
होइ बुद्धि जौं परम सयानी । तिन्ह तन चितव न अनहित जानी ॥
जौं तेहि बिघ्न बुद्धि नहि बाधी । तौ बहोरि सुर करहिं उपाधी ॥
इंद्रीद्वार झरोखा नाना । तहं तहं सुर बैठे करि थाना ॥
आवत देखहिं बिषयबयारी । ते हठि देहिं कपाट उघारी ॥
जब सो प्रभंजन उरगृह जाई । तबहिं दीप बिज्ञान बुझाई ॥
ग्रंथि न छूटि मिटा सो प्रकासा । बुद्धि बिकल भइ बिषयबतासा ॥
इंद्रिन्ह सुरन्ह न ज्ञान सोहाई । बिषयभोग पर प्रीति सदाई ॥
बिषयसमीर बुद्धि कृत भोरी । तेहि बिधि दीप को बार बहोरी ॥

दो० । तब फिरि जीव बिबिध बिधि पावै संसृतिक्लेस ।
हरिमाया अति दुस्तर तरि न जाइ बिहगेस ॥
कहत कठिन समुझत कठिन साधत कठिन बिबेक ।
होइ घुनाक्षर न्याय जौं पुनि प्रत्यूह अनेक । ११५ ॥

चौ० । ज्ञानपंथ कृपान कै धारा । परत खगेस होइ नहि बारा ॥
जो निरबिघ्न पंथ निरबहई । सो कैवल्य परम पद लहई ॥
अति दुर्लभ कैवल्य परम पद । संत पुरान निगम आगम बद ॥
राम भजत सोइ मुक्ति गोसाईं । अनइच्छित आवै बरिआईं ॥
जिमि थल बिनु जल रहि न सकाई । कोटि भाँति कोउ करै उपाई ॥
तथा मोक्षसुख सुनु खगराई । रहि न सकै हरिभगति बिहाई ॥
अस बिचारि हरिभगत सयाने । मुक्ति निरादर भगति लोभाने ॥

ति करत बिनु जतन प्रयासा । संसृतिमूल अबिद्या नासा ॥
जन करिय तृप्ति हित लागी । जिमि सो असन पचवै जठरागी ॥
सि हरिभगति सुगम सुखदाई । को अस मूढ़ न जाहि सोहाई ॥

। सेवक सेव्य भाव बिनु भव न तरिय उरगारि ।
भजहु रामपद पंकज अस सिद्धांत बिचारि ॥
जो चेतन कहं जड़ करै जड़हिं करै चैतन्य ।
अस समर्थ रघुनायकहिं भजहिं जीव ते धन्य । ११६ ॥

० । कहेउं ज्ञानसिद्धांत बुझाई । सुनहु भगतिमनि कै प्रभुताई ॥
रामभगति चिंतामनि सुंदर । बसै गरुड़ जा के उर अंतर ॥
परम प्रकासरूप दिन राती । नहिं कछु चहिय दिया घृत बाती ॥
मोह दरिद्र निकट नहिं आवा । लोभ बात नहिं ताहि बुझावा ॥
प्रबल अबिद्या तम मिटि जाई । हारहिं सकल सलभसमुदाई ॥
खल कामादि निकट नहिं जाहीं । बसै भगति जा के उर माहीं ॥
गरल सुधा सम अरि हित होई । तेहि मनि बिनु सुखपाव न कोई ॥
ब्यापहिं मानसरोग न भारी । जिन्ह के बस सब जीव दुखारी ॥
रामभगति मनि उर बस जा के । दुखलवलेस न सपनेहु ता के ॥
चतुरसिरोमनि तेइ जग माहीं । जे मनि लागि सुजतन कराहीं ॥
सो मनि जदपि प्रगट जग अहई । रामकृपा बिनु नहिं कोउ लहई ॥
सुगम उपाय पाइबे केरे । नर हतभाग्य देहिं भटभेरे ॥
पावन पर्वत बेद पुराना । रामकथा रुचिराकर नाना ॥
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी । ज्ञान बिराग नयन उरगारी ॥
भाव सहित खोजै जो प्रानी । पाव भगतिमनि सब सुखखानी ॥
मोरे मन प्रभु अस बिस्वासा । राम तें अधिक राम कर दासा ॥
राम सिंधु घन सज्जन धीरा । चंदनतरु हरि संत समीरा ॥
सब कर फल हरिभगति सोहाई । सो बिनु संत न काहू पाई ॥
अस बिचारि जोइ कर सतसंगा । रामभगति तेहि सुलभ बिहंगा ॥

दो० । ब्रह्म पयोनिधि मंदर ज्ञान संत सुर आहि ।
कथा सुधा मथि काढ़हिं भगति मधुरता जाहि ॥
बिरति चर्म असि ज्ञान मद लोभ मोह रिपु मारि ।
जय पाइय सो हरिभगति देखु खगेस बिचारि । ११७ ॥

चौ० । पुनि सप्रेम बोलेउ खगराऊ । जौं कृपाल मोहि ऊपर भाऊ ॥
नाथ मोहि निज सेवक जानी । सप्त प्रस्न मम कहहु बखानी ॥
प्रथमहिं कहहु नाथ मतिधीरा । सब तें दुर्लभ कवन सरीरा ॥

बड़ दुख कवन कवन सुख भारी । सोउ संछेपहि कहहु बिचारी ॥
संतअसंतमरम तुम जानहु । तिन्ह कर सहज सुभाव बखानहु ॥
कवन पुन्य स्रुतिबिदित बिसाला । कहहु कवन अघ परम कराला ॥
मानसरोग कहहु समुझाई । तुम्ह सरबग्य कृपाअधिकाई ॥
तात सुनहु सादर अति प्रीती । मैं संछेप कहौं यह नीती ॥
नरतन सम नहि कवनिउ देही । जीव चराचर जाचत जेही ॥
नरक स्वर्ग अपवर्ग निसेनी । ग्यान बिराग भगति सुभ देनी ॥
सो तनु धरि हरि भजहिं न जे नर । होहिं बिषयरत मंद मंदतर ॥
कांच किरिच बदलैं ते लेहीं । कर तें डारि परसमनि देहीं ॥
नहि दरिद्र सम दुख जग माहीं । संतमिलन सम सुख जग नाहीं ॥
परउपकार बचन मन काया । संत सहजसुभाउ खगराया ॥
संत सहहिं दुख परहित लागी । परदुखहेतु असंत अभागी ॥
भुर्जतरु सम संत कृपाला । परहित निति सह बिपति बिसाला ॥
सन इव खल परबंधन करई । खाल कढाइ बिपति सहि मरई ॥
खल बिनु स्वारथ परअपकारी । अहि मूषक इव सुनु उरगारी ॥
परसंपदा बिनासि नसाहीं । जिमि ससि हति हिमउपल बिलाहीं ॥
दुष्ट उदय जगआरत हेतू । यथा प्रसिद्ध अधम ग्रह केतू ॥
संतउदय संतत सुखकारी । बिस्वसुखद जिमि इंदु तमारी ॥
परम धरम स्रुतिबिदित अहिंसा । परनिंदा सम अघ न गिरीसा ॥
हरिगुरनिंदक दादुर होई । जन्म सहस्र पाव तन सोई ॥
द्विजनिंदक बहु नरक भोग करि । जग जन्मै बायससरीर धरि ॥
सुरस्रुतिनिंदक जे अभिमानी । रौरव नरक परहिं ते प्रानी ॥
होहिं उलूक संतनिंदारत । मोहनिसा प्रिय ग्यानभानु गत ॥
सब कै निंदा जे जड़ करहीं । ते चमगादुर ह्वै अवतरहीं ॥
सुनहु तात अब मानस रोगा । जिन्ह तें दुख पावहिं सब लोगा ॥
मोह सकल ब्याधिन कर मूला । तिन्ह तें पुनि उपजहिं बहु सूला ॥
काम बात कफ लोभ अपारा । क्रोध पित्त नित छाती जारा ॥
प्रीति करहिं जौं तीनिउ भाई । उपजै सन्यपात दुखदाई ॥
बिषय मनोरथ दुर्गम नाना । ते सब सूल नाम को जाना ॥
ममता दादु कंडु इरषाई । हरष बिषाद गरहबहुताई ॥
परसुख देखि जरनि सोइ छई । दुष्ट कुष्टता मनकुटिलई ॥
अहंकार अति दुखद डमरुआ । दंभ कपट मद मान नेहरुआ ॥
तृष्णा उदरबृद्धि अति भारी । त्रिबिध ईषना तरुन तिजारी ॥
जुग बिधि ज्वर मत्सर अबिबेका । कहं लगि कहौं कुरोग अनेका ॥

एक ब्याधिबस नर मरहिं ये असाधि बहु ब्याधि ।
पीड़हिं संतत जीव कहँ सो किमि लहै समाधि ॥
नेम धर्म आचार तप ग्यान यग्य जप दान ।
भेषज पुनि कोटिन्ह नहिं रोग जाहिं हरिजान । ११८ ॥

। एहि बिधि सकल जीव जगरोगी । सोक हरष भय प्रीति बियोगी ॥
नस रोग कछुक मैं गाए । है सब के लखि बिरलेन्ह पाए ॥
ने तें छीजहिं कछु पापी । नास न पावहिं जन परितापी ॥
षय कुपथ्य पाइ अंकुरे । मुनिहुं हृदय का नर बापुरे ॥
मकृपा नासहिं सब रोगा । जौं एहि भांति बनै संयोगा ॥
दगुरु बैद बचन बिस्वासा । संयम यह न बिषय कै आसा ॥
घुपतिभगति सजीवनमूरी । अनूपान स्रद्धामति पूरी ॥
हि बिधि भलेही रोग नसाहीं । नाहित जतन कोटि नहि जाहीं ॥
निय तब मन बिरुज गोसांई । जब उर बल बिरागअधिकाई ॥
मति छुधा बाढ़ै नित्त नई । बिषयआस दुर्बलता गई ॥
बमल ग्यानजल जब सो नहाई । तब रह रामभगति उर छाई ॥
सव अज सुक सनकादिक नारद । जे मुनि ब्रह्मबिचारबिसारद ॥
ब कर मत खगनायक एहा । करिय रामपद पंकज नेहा ॥
ुति पुरान सब ग्रंथ कहाहीं । रघुपतिभगति बिना सुख नाहीं ॥
कमठपीठ जामहिं बरु बारा । बंध्यासुत बरु काहुहिं मारा ॥
फूलहिं नभ बरु बहु बिधि फूला । जीव न लह सुख हरि प्रतिकूला ॥
तृषा जाइ बरु मृगजलपाना । बरु जामहि ससमीस बिषाना ॥
अंधकार बरु रबिहि नसावै । रामबिमुख न जीव सुख पावै ॥
हिम तें अनल प्रगट बरु होई । बिमुख राम सुख पाव न कोई ॥

०। बारि मथे घृत होइ बरु सिकता तें बरु तेल ।
बिनु हरिभजन न भव तरिय यह सिद्धांत अपेल ॥
मसकहिं करै बिरंचि प्रभु अजहिं मसक तें हीन ।
अस बिचारि तजि संसय रामहिं भजहिं प्रबीन । ११९ ॥

०। बिनिश्चितं बदामि ते न अन्यथा बचांसि मे ।
हरिं नरा भजंति ये ऽतिदुस्तरं तरंति ते । १ ॥

०। कहेउं नाथ हरि चरित अनूपा । ब्यास समास स्वमति अनुरूपा ॥
श्रुतिसिद्धांत इहै उरगारी । राम भजिय सब काम बिसारी ॥
प्रभु रघुपति तजि सेइय काही । मोहि से सठ पर ममता जाही ॥
तुम्ह बिग्यानरूप नहि मोहा । नाथ कीन्ह मो पर अति छोहा ॥

पूँछेहु रामकथा अति पावनि । सुक सनकादि संभु मन भावनि ॥
सतसंगति दुर्लभ संसारा । निमिष दंड भरि एकौ बारा ॥
देखु गरुड़ निज हृदय बिचारी । मैं रघुबीरभजन अधिकारी ॥
सकुनाधम सब भाँति अपावन । प्रभु मोहि कीन्ह बिदित जग पावन ॥

दो० । आजु धन्य मैं धन्य अति जद्यपि सब बिधि हीन ।
निज जन जानि राम मोहि संतसमागम दीन्ह ॥
नाथ जथामति भाखेउं राखेउं नहि कछु गोइ ।
चरित सिंधु रघुनायक थाह कि पावै कोइ । १२० ॥

चौ० । सुमिरि राम के गुनगन नाना । पुनि पुनि हरष भुसुंडि सुजाना ॥
महिमा निगमनेति करि गाई । अतुलित बल प्रताप प्रभुताई ॥
सिवअजपूज्य चरन रघुराई । मो पर कृपा परम मृदुलाई ॥
अस सुभाव कहुं सुनौं न देखौं । केहि खगेस रघुपति सम लेखौं ॥
साधक सिद्ध बिमुक्त उदासी । कबि कोबिद कृतज्ञ संन्यासी ॥
जोगी सूर सुतापस ज्ञानी । धर्मनिरत पंडित बिज्ञानी ॥
तरहिं न बिनु सेये मम स्वामी । राम नमामि नमामि नमामी ॥
सरन गए मो से अघरासी । होहि सुद्ध नमामि अबिनासी ॥

दो० । जासु नाम भवभेषज हरन घोर त्रय सूल ।
सो कृपाल मोहि तोहि पर सदा रहौ अनुकूल ॥
सुनि भुसुंडिके बचन सुभ देखि रामपद नेह ।
बोलेउ प्रेमसहित गिरा गरुड़ बिगत संदेह । १२१ ॥

चौ० । मैं कृतकृत्य भएउं तव बानी । सुनि रघुबीरभगति रससानी ॥
रामचरन नूतन रति भई । मायाजनित बिपति सब गई ॥
मोहजलधि बोहित तुम्ह भए । मो कहं नाथ बिबिध सुख दए ॥
मो पहिं होइ न प्रतिउपकारा । बंदौ तव पद बारहिंबारा ॥
पूरनकाम रामअनुरागी । तुम्ह सम तात न कोइ बड़ भागी ॥
संत बिटप सरिता गिरि धरनी । परहित हेतु सबन्ह कै करनी ॥
संत हृदय नवनीत समाना । कहा कबिन्ह पै कहै न जाना ॥
निज परिताप द्रवै नवनीता । परदुख द्रवहिं सुसंत पुनीता ॥
जीवन जन्म सुफल मम भएऊ । तव प्रसाद संसय सब गएऊ ॥
जानेहु सदा मोहि निज किंकर । पुनि पुनि उमा कहै बिहंगवर ॥

दो० । तासु चरन सिर नाइ करि प्रेम सहित मतिधीर ।
गयउ गरुड़ बैकुंठ तब हृदय राखि रघुबीर ॥

गिरिजा संतसमागम सम न लाभ कछु आन ।
बिनु हरिकृपा न होइ सो गावहिं बेद पुरान । १२२ ॥

। कहेउं परम पुनीत इतिहासा । सुनत स्रवन छूटहिं भवपासा ॥
ात कल्पतरु करुनापुंजा । उपजै प्रीति रामपद कंजा ॥
न क्रम बचन जनित अघ जाई । सुनहिं जे कथा स्रवन मन लाई ॥
र्थाटन साधनसमुदाई । जोग बिराग ग्यान निपुनाई ॥
ाना कर्म धर्म ब्रत दाना । संजम दम जप तप मख नाना ॥
तदया द्विजगुरुसेवकाई । बिद्या बिनय बिबेक बड़ाई ॥
हं लगि साधन बेद बखानी । सब कर फल हरिभगति भवानी ॥
ो रघुनाथभगति स्रुति गाई । रामकृपा काहू एक पाई ॥

। मुनिदुर्लभ हरिभगति नर पावहिं बिनहिं प्रयास ।
जे यह कथा निरंतर सुनहिं मानि बिस्वास । १२३ ॥

। सोइ सर्बग्य गुनी सोइ ग्याता । सोइ महिमंडित पंडित दाता ॥
र्मपरायन सोइ कुलत्राता । रामचरन जा कर मन राता ॥
ोति निपुन सोइ परम सयाना । स्रुतिसिद्धांत नीक तेहि जाना ॥
सो कबि कोबिद सो रनधीरा । जो छल छाड़ि भजै रघुबीरा ॥
धन्य देस सो जहं सुरसरी । धन्य नारि पतिब्रतअनुसरी ॥
धन्य सो भूप नीति जो करई । धन्य सो द्विज निज धर्म न टरई ॥
सो धन धन्य प्रथम गति जा की । धन्य पुन्यरत मति सोइ पाकी ॥
धन्य घरी सोइ जब सतसंगा । धन्य जन्म द्विजभगति अभंगा ॥

० । सो कुल धन्य उमा सुनु जगत पूज्य सुपुनीत ।
श्रीरघुबीरपरायन जेहि कुल उपज बिनीत । १२४ ॥

० । मतिअनुरूप कथा मैं भाषी । जद्यपि प्रथम गुप्त करि राखी ॥
तव मन प्रीति देखि अधिकाई । तब मैं रघुपतिकथा सुनाई ॥
यह न कहिय सठही हठसीलहि । जो मन लाइ न सुनु हरिलीलहि ॥
कहिय न लोभिहि क्रोधिहि कामिहि । जो न भजै सचराचरस्वामिहि ॥
द्विजद्रोहिहिं न सुनाइय कबहूं । सुरपति सरिस होइ नृप जबहूं ॥
रामकथा के ते अधिकारी । जिन्ह के सतसंगति अति प्यारी ॥
गुरुपद प्रीति नीतिरत जेई । द्विजसेवक अधिकारी तेई ॥
ता कहं यह बिसेषि सुखदाई । जाहि प्रान प्रिय श्रीरघुराई ॥

० । रामचरनरति जो चह अथवा पद निर्बान ।
भाव सहित सो यह कथा करौ स्रवनपुट पान । १२५ ॥

० । रामकथा गिरिजा मैं बरनी । कलिमलसमनि मनोमलहरनी ॥

संसृति रोग सजीवनमूरी । रामकथा गावहिं श्रुतिसूरी ॥
एहि महं रुचिर सप्त सोपाना । रघुपतिभगति केर पंथाना ॥
अतिहरिकृपा जाहि पर होई । पावं देइ एहि मारग सोई ॥
मनकामना सिद्धि नर पावा । जे यह कथा कपट तजि गावा ॥
कहहिं सुनहिं अनुमोदन करहीं । ते गोपद इव भवनिधि तरहीं ॥
सुनि सब कथा हृदय अति भाई । गिरिजा बोली गिरा सुहाई ॥
नाथकृपा मम गत संदेहा । रामचरन उपजेउ नव नेहा ॥

दो० । मैं कृतकृत्य भइउं अब तव प्रसाद बिस्वेस ।
उपजी रामभगति दृढ बीते सकल कलेस । १२९ ॥

चौ० । यह सुभ संभुउमासंबादा । सुखसंपादन समन बिषादा ॥
भवभंजन गंजनसंदेहा । जनरंजन सज्जन प्रिय एहा ॥
रामउपासक जे जग माहीं । यह सम प्रिय तिन्ह के कछु नाहीं ॥
रघुपतिकृपा जथामति गावा । मैं यह पावन चरित सुहावा ॥
एहि कलिकाल न साधन दूजा । योग यज्ञ जप तप ब्रत पूजा ॥
रामहिं सुमिरिय गाइय रामहिं । संतत सुनिय रामगुनग्रामहिं ॥
जासु पतितपावन बड बाना । गावहिं कबि श्रुति संत पुराना ॥
ताहि भजहिं मन तजि कुटिलाई । राम भजे गति केहि नहि पाई ॥

छं० । पाई न केहि गति पतित पावन राम भजि सुनु सठमना ।
गनिका अजामिल ब्याध गीध गजादि खल तारे घना ॥
आभीर जमन किरात खस स्वपचादि अति अघरूप जे ।
कहि नाम बारक तेपि पावन होहिं राम नमामि ते ॥
रघुबंसभूषन चरित यह नर कहहिं सुनहिं जो गावहीं ।
कलिमलमनोमल धोइ बिनु स्रम रामधाम सिधावहीं ॥
सत पंच चौपाई मनोहर जानि जो नर उर धरे ।
दारुन अबिद्या पंचजनित बिकार श्रीरघुबर हरे ॥
सुंदर सुजान कृपानिधान अनाथ पर कर प्रीति जो ।
सो एक राम अकाम हित निर्वानप्रद सम आन को ॥
जा की कृपालवलेस तें मतिमंद तुलसीदासहूं ।
पायो परम बिस्राम राम समान प्रभु नाही कहूं । १२ ॥

दो० । मो सम दीन न दीनहित तुम्ह समान रघुबीर ।
अस बिचारि रघुबंसमनि हरहु बिषम भवभीर ॥
कामिहि नारि पियारि जिमि लोभिहिं प्रिय जिमि दाम ।
तिमि रघुनाथ निरंतर प्रिय लागहु मोहि राम । १३० ॥

यत्पूर्वं प्रभुणा कृतं सुकविना श्रीशंभुना दुर्गमं ।
श्रीमद्रामपदाब्जभक्तिमनिशं प्राप्त्यै तु रामायणं ॥
मत्वा तद्रघुनाथनामनिरतं स्वांतस्तमःशांतये ।
भाषाबद्धमिदं चकार तुलसीदासस्तथा मानसं । २ ॥
पुण्यं पापहरं सदाशिवकरं विज्ञानभक्तिप्रदं ।
मायामोहमलापहं सुविमलं प्रेमांबुपूरं शुभं ॥
श्रीमद्रामचरित्रमानसमिदं भक्त्यावगाहंति ये ।
ते संसारपतंगघोरकिरणैर्दह्यंति नो मानवाः । ३ ॥

इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसने ।
अविरलहरिभक्तिसंपादनो नाम सप्तमः सोपानः ॥
समाप्तः शुभमस्तु शुभं भूयात् ॥ * ॥
सन् १८६८ ई० ॥



# । कठिन शब्दों का अर्थ ।

अकथ, अकथ्य, कहने के योग्य नहीं ।
अकथनीय, जो कहने के योग्य नहीं ।
अकनि, सुन करके ।
अकरन, अकारण, बिना कारण ।
अकल, कलारहित, हाथ पांव आदि अंग के बिना ।
अकसर, अकेला, केवल ।
अकाजेउ, १ अकाज किया २ मरना ।
अकाम, कामनाहीन, जिस को कुछ इच्छा नहीं ।
अकाल, कुसमय, बिना ऋतु के ।
अकिंचन, जिस के पास कुछ नहीं, दरिद्री ।
अकुल, कुलरहित ।
अकुलाना, घबराना ।
अकंटक, शत्रु बिना ।
अकुंठ, १ आवरहित २ तीक्ष्ण, चोखा ।
अक्षय, अछय, जिस का क्षय नहीं ।
अखंड, खंडरहित, जिस का नाश न हो ।
अखारा, १ गांव २ लड़ने की जगह ३ गोसाईं के रहने की जगह ।
अखिल, सकल, सर्व ।
अग, पर्वत, अचल ।
अगनित, अगणित, अनगिनत ।
अगम, १ आगम, शास्त्र २ अगम्य जहां गम नहीं ।
अगरु, अगर, एक प्रकार का सुगंध ।
अग्र, आगे, मुख्य ।
अगऊड़, आगे ।
अगाध, अथाह ।
अगुन, १ अवगुण २ अज्ञ, भगवान ३ गुणहीन ।
अगोचर, अविषय, जो ज्ञान से परे ।
अघ, १ पाप २ दुःख ।
अघटित, १ अयोग्य २ अगम जो नहीं हुआ ।
अघात, चोट ।
अघाती, १ तृप्त होता, अघाता २ घा बिना ।
अचगरी, दुष्टता, बढ़ई ।
अचल, १ पर्वत २ स्थिर, थिर ।
अचंचल, थिर ।
अछत, रहते ।
अज, १ जो जनमता नहीं २ ब्रह्मा ३ बकरा ४ ब्रह्म ।
अज्ञ, अज्ञानी, अज्ञात, बिना जाने ।
अज्ञता, मूढ़ता ।
अजर, जरारहित, बुढ़ौती बिना ।
अजामिल, एक पापी ब्राह्मण का नाम ।
अजित, जो जीता नहीं गया ।
अजिन, मृगचर्म, चमड़ा ।
अजिर, आंगन ।
अजै, अजय ।
अटन, १ अंटारी, २ घूमना ।
अट्टहास, ठट्ठाय के हसना ।
अतनु, शरीर बिना ।
अतर्क्य, जो तर्क के योग्य नहीं ।
अतिथि, अभ्यागत, पाहुन ।
अतिसय, बहुत, बड़ा, अतिशय ।
अतीत, रहित, बीता ।

…त, जो तौला नहीं गया, बड़े ।
यहां, इस में ।
…प्रिया, अनुसूया, अत्रि ऋषि की
…ी का नाम ।
…ई, बैठक ।
…, पूर्ण, बहुत ।
…र्यंत, अपूर्व ।
…ति, देवतों की माता ।
…य, जो देने के योग्य नहीं ।
…श्य, जो देखने के योग्य नहीं, छिपा ।
…त, अपूर्व, आश्चर्ययुत, ।
…द्रि, पर्वत, पहाड़ ।
…त, भेदरहित, जिसके समान दूसरा
नहीं ।
…, तरे, नीच ।
…गो, गुदेंद्रिय, मार्ग, गांड़ ।
…धर, १ लघु, छोटा २ होठ, ओठ ।
…धिकारी, अधिकार के योग्य ।
…धिप, राजा ।
…धिवास, निवास, बसने की जगह ।
…धीश, अधीश, राजा, स्वामी ।
…नथ्यविवात, विधवापन ।
…नइस, बुरा ।
…नख, १ क्रोध २ ईर्षा, दाह ।
…नघ, पापरहित ।
…नट, अन्याय ।
…नत, अन्यत्र, और जगह ।
…नपायिनी, नाशरहित, नित्य ।
अनन्य, जिस को दूसरे का भरोसा नहीं ।
अनल, आग, अग्नि ।
अनवद्य, दोष विना ।
अनयास, अनायास, विनायत्न ।
अनहित, १ शत्रु, वैरी २ बुरा ।
अनाथ, बे मालिक ।
अनादि, जिस का आदि नहीं ।

अनामय, रोगरहित, भला चंगा ।
अनिंदित, निंदा के योग्य नहीं ।
अनिप, सेनापति ।
अनिमनि, अनमनी, उदास ।
अनिल, पवन, वायु, बयार ।
अनिर्वाच्य, जो कहने के योग्य नहीं ।
अनी, १ सेना २ समूह ।
अनीक, १ सेना २ समूह ।
अनीश, अनीश्, जीव, ईश नहीं ।
अनीह, १ चेष्टारहित २ इच्छारहित ३ ब्रह्म ।
अनु, १ आगे २ पीछे ३ थोड़ा ।
अनुकथन, बारंबार कहना ।
अनुकूल, १ प्रसन्न २ अनुसार ।
अनुग, पीछे चलनेवाला ।
अनुग्रह, दया, कृपा ।
अनुगामी, १ आज्ञाकारी २ पीछे चलने
वाला ।
अनुचर, दास ।
अनुचरी, दासी ।
अनुज, छोटा भाई ।
अनुजा, छोटी बहिन ।
अनुदिन, सदा, प्रतिदिन ।
अनुपम, उपमारहित ।
अनुभव, यथार्थ ज्ञान ।
अनुमान, १ विचार २ अनुसार ३ प्रमाण,
४ अटकल ।
अनुमानी, नैयायिक ।
अनुराग, १ प्रीति २ अच्छलाई ।
अनुरूप, अनुसार, योग्य ।
अनुरोध, अनुरोध १ रोक २ अनुसार ।
अनुमोदन, प्रशंसा, सराहना ।
अनुवाद, बार बार कहना ।
अनुसारी, १ अनुकूल २ कर्ता ।
अनुभाउ, अनुभाव, महिमा ।
अनुशासन, अनुशासन, आज्ञा ।

अनुसंधान, १ कामना २ खोजना ।
अनुहर, १ अनुसार २ योग्य, अनुहार ।
अनुपम, उपमारहित ।
अनृत, झूठ ।
अनेक, कई एक, बहुत ।
अनैसे, कुदृष्टि से, बुरे ।
अनंग, १ अंगहीन, शरीर बिना, २ कामदेव का नाम ।
अन्यथा, १ झूठ २ और प्रकार से ।
अन्वहं, निरंतर, लगातार ।
अपडर, १ झूठ २ डर ३ निज डर ।
अपत, १ पापी २ बिना प्रतिष्ठा के ।
अपभय, भय, डर, अपनी डर ।
अपर, दूसरा, और ।
अपलोक, अपश्लोक, अपजस ।
अपवर्ग, मोक्ष, मुक्ति ।
अपवाद, अपजस, निंदा ।
अपहरनौ, दूर करना ।
अपहारी, नाश करनेवाला, अपहरण करनेवाला ।
अपान, अपना ।
अपि, १ भी २ निश्चय ।
अपेल, अचल, ।
अप्रतिहत, जिस का रोक नहीं, अव्याहत।
अर्पा, दिया, दे दिया ।
अबला, स्त्री, मेहरारू ।
अबाधा, १ बाध, वध २ बाधारहित, बे रोक, दुख बिना ।
अबुध, अज्ञानी ।
अभि, सब ओर से ।
अभिअंतर, भीतर ।
अभिजित, एक नक्षत्र का नाम, एक मुहूर्त ।
अभिनंदन, सराहना ।
अभिमत, वांछित, चाहा गया ।
अभिराम, १ सुंदर २ सुखद ।
अभिषेक, जल छिरकना, स्नान ।
अभीष्ट, वांछित, चाहा गया ।
अभूतरिपु, शत्रुरहित ।
अभेद, १ भेद बिना २ जो न टूटे ।
अभंग, जो न मिटे ।
अमराई, आम का बगीचा ।
अमरावती, स्वर्ग, इंद्रलोक ।
अमान, १ मानरहित २ प्रमाण से परे
अमानुष, जो मनुष्य से न हो ।
अमित, जिस का अंत नहीं ।
अमिय, अमृत, संजीवनी ।
अमोघ, सफल ।
अमंगल, अशुभ ।
अय, लोहा ।
अयन, घर, स्थान ।
अयं, यह ।
अयुत, दस हजार ।
अरगाई, १ चुप २ अलग ।
अरगानी, १ चुप २ अलग ।
अरध, अर्ध, आधा ।
अरधंग, अर्धांग,आधी शरीर,आधा अंग
अरनव, अर्णव, समुद्र ।
अरनी, आग मथने की लकड़ी ।
अरि, वैरी, शत्रु ।
अरुन, १ लाल, रक्त २ सूर्य, ३ सूर्य का सारथी ।
अरुनचूड़, मुर्गा ।
अरुनारे, लाल ।
अरुनसिखा, मुर्गा ।
अलखित, अलक्षित, जो लखा नहीं गया
अलछि, अलक्ष्मी, धनहीन ।
अलान, जंजीरा, गजबंधन ।
अलि, १ भ्रमर, भौंरा २ सखी ।
अलिनि, भ्रमरी, भौंरी ।

हा, अलीक, झूठ ।
हा, झूठ ।
झ, अनुझ करके, उरझके, समझकरके।
ला, थिर ।
किक, जो लोक में नहीं ।
कृति, अलंकार, शोभा ।
ंश्चित, निश्चित ।
ति, ज्ञान ।
ाह, १ अथाह २ स्नान, नहाना ।
ट, अड़बड़ ।
वट, औचक ।
ज्ञा, अपमान ।
डेरि, १ त्याग करके २ बेचमें कसके ।
डर, जो नीच पर भी डरता, अर्थात्
दया करता ।
तंस, माथे का गहना ।
ध, अयोध्या ।
धि, १ सीमा, सिवाना २ प्रतिज्ञा, प्रण।
नि, पृथ्वी ।
निप, पृथ्वीपति, राजा ।
नीश, अवनीश, राजा ।
वर्त्त, आवर्त्त, भवंर, जलघुमर ।
वराधक, सेवक ।
वराधना, सेवना ।
वरेखी, लिखी ।
वरेब, उलट के पद को जोड़ना, कुपेंच।
वलोकय, देखो ।
वसान, नाश, अंत, ।
वसि, अवश्य, जरूर ।
अवशेषित, बचा, बाकी ।
अवसेरी, १ देरी २ उत्कंठा ।
अवाधी, सुखरूप ।
अविकारी, विकाररहित, जन्म, आदि
विकारहीन ।
अविगत, व्यापक ।
अविचल, थिर ।
अविछीन, निरंतर ।
अविद्या, अज्ञान ।
अविद्यापंच, अविद्या आदि पांच क्लेश ।
अविनय, ढिठाई ।
अविनाशी, जिस का नाश नहीं ।
अविरल, निरंतर ।
अविरोध, विनाविरोध ।
अविवेक, अज्ञान, विवेकरहित ।
अव्यक्त, १ प्रकृति २ ईश्वर ३ गुप्त ।
अव्याहत, जिस का रोक नहीं ।
अष्टादश, अठारह ।
अस, ऐसा ।
असन, अशन, भोजन, खाना ।
असनि, वज्र, अशनि ।
असमय, कुसमय, विनाऋतु ।
असमसर, कामदेव का नाम ।
असमंजस, दुबधा ।
असहाई, विना सहाय के ।
असाधी, असाध्य, जो दूर न हो ।
असि, १ तरवार २ है ३ ऐसी ।
असिव, अशिव, अमंगल ।
असुर, दैत्य, राक्षस ।
असुरसेन, गया तीर्थ ।
असेष, अशेष, संपूर्ण ।
असौच, अपवित्रता ।
असम्भावना, अनिश्चय, संभावना नहीं
असंमत, प्रतिकूल ।
अस्मिमाच, हाड़भर ।
अह, १ अहंकार २ कष्ट ३ दिन ।
अहह, हाय, बड़ा कष्ट है ।
अहमिति, अहंकार ।
अहि, सांप ।
अहिनी, नागिन, सांपिन ।
अहिराज, शेष नाग ।

अहिवात, सोहाग, सौभाग्य ।
अहेर, आखेट, शिकार ।
अहेरी, शिकारी ।
अहो, १ अचरज २ भाग्य ३ दुःख ४ हर्ष ।
अहं, हम ।
आइ, जीवन, उमिर ।
आकर, खानि ।
आकुल १ विकल २ पूर्ण ।
आकृति, आकार, सूरत ।
आखर, अक्षर ।
आगर, १ मुख्य २ मुखवासी ३ घर ४ चतुर ।
आगरी, १ कोठरी २ आगरी ।
आगार, घर ।
आगिल, होनहार ।
आचरन, करतूति, आचार ।
आचरनी, करतूति ।
आचरहीं, करते हैं ।
आतप, घाम ।
आत्महन, आत्मघाती ।
आतुर, १ दुःखी २ जल्दी ।
आदिकवि, वाल्मीक ।
आन, १ अन्य, और २ सौगंद ।
आनन, मुख, मुंह ।
आनबी, लाइयो ।
आपन्न, विपत्ति में पड़ा ।
आभीर, गोप, अहीर, भील ।
आमलक, आंवरा ।
आयत, विशाल, बड़ा ।
आयतन, घर ।
आयसु, आज्ञा ।
आयुध, हथियार, शस्त्र ।
आरज, १ आर्य, श्रेष्ठ २ ससुर ।
आरत, आर्त, दुःखी ।
आरति, १ आर्ति, पीड़ा २ अति प्रीति ।
आराती, आराति, वैरी, शत्रु ।
आराम, १ सुखदाता २ बगीचा ।
आरूढ़, चढ़ा ।
आरो, आरव, आहट ।
आलय, घर ।
आलवाल, थाला ।
आव, आयुष, उमिर ।
आवलि, अवली, पंक्ति ।
आवाहन, बुलाना ।
आश्रित, आश्रित, अवलंब लिया ।
आश्रमी, ब्रह्मचारी आदि ।
आसक्त, अतिलग्न ।
आसा, १ आशा, दिशा २ आसरा, भरोसा ।
आसावसन, १ नंगा २ तृष्णाहीन ।
आसीन, बैठा ।
आसु, आशु, जल्दी ।
आंक, निश्चय ।
आंकुरे, अंकुर, अंखुआ ।
इकअंग, एक पक्षा, अंग ।
इच्छित, वांछित, चाहागया ।
इत, इधर ।
इतराई, ऐंठ के चलना, इतराना ।
इदम्, यह ।
इदमित्थम्, यह ऐसा, ए[illegible] हो ।
इव, जैसे, सदृश ।
इष्टदेव, पूज्य देवता ।
इह, यहां, इस लोक में ।
इन्दिरा, लक्ष्मी ।
इन्दु, चन्द्रमा ।
इन्द्रजाल, बाजीगर ।
इन्द्रजीत, मेघनाद ।
इन्द्री, इंद्रिय, नेत्रादि ।
ईति, अति वर्षा आदि ।
ईशान, ईश्वर, शिव ।
ईषना, ईच्छा, वासना ।
ईस, ईश १ ईश्वर २ शिव ३ राजा ।

न, अघाने की लकड़ी ।
ठि, उकठा, उकठना ।
र्षि, ऊंचे होते हैं, उकसाना ।
, १ भयानक २ भेड ।
रे, खुले ।
ाटु, उचाटन, उचटना ।
चत, योग्य ।
्मि, उच्चंग, गोदी ।
ागर, प्रसिद्ध, उज्वल ।
जैनी, एक नगर का नाम ।
ु, तारा ।
्कि, वचन, कहना ।
मकंठा, उत्कंठा, अभिलाषा ।
तकर्ष, उत्कर्ष, बड़ाई ।
तपात, उत्पात, उपद्रव ।
त्सव, उत्साह ।
तंग, उत्तंग, ऊंचा ।
दक, जल, पानी ।
दघाटी, १ प्रकटता २ उदयाचल की
घाटी ।
ुदधि, समुद्र ।
ुदभव, उद्भव, उत्पत्ति ।
ुदयगिरि, उदयाचल ।
उदर, पेट ।
उदरवृद्धि, जलोदर रोग ।
उदवेग, उद्वेग, क्षोभ ।
उदार, १ दाता २ बड़ा ।
उदासा, बेपरवाह ।
उदासी, सन्यासी ।
उदासीन, शत्रुमित्रभावरहित ।
उपचार, उपाय ।
उपधान, तकिया ।
उपनिषद, वेद का रहस्य भाग ।
उपपातक, छोटा पाप ।
उपवन, विहार करने की वाटिका ।
उपराना, प्रकट, प्रगट ।
उपल, पत्थर ।
उपबरहन, तकिया ।
उपबासा, उपवास, भूखा रहना ।
उपबीत, जनेऊ ।
उपराजा, उपजाया, उपराजना ।
उपहार, भेंट, पूजा, नजर ।
उपाटी, उखाड़के, उखाड़ना ।
उपाधी, १ समीप प्राप्ति २ माया ३ उप-
द्रव ।
उपाये, उत्पन्न किया ।
उपारे, उखारे, उपारना ।
उपाया, उपजाया ।
उपासा, उपवास, भूखा रहना, फाका ।
उपासक, भक्त ।
उपासना, भक्ति सेवा ।
उबरे, उबर गया, बच गया ।
उबारा, बचाया ।
उभय, दो, दोनों ।
उभौ, दो, दोनों ।
उमा, पार्वती ।
उयेउ, उदय हुआ, उगना ।
उर, छाती, हृदय ।
उरग, सांप ।
उरगाद, गरुड़ ।
उरगारी, गरुड़ ।
उरु, अधिक ।
उर्विजा, सीताजी का नाम ।
उलूक, उल्लू, घुघुवा ।
उहार, उघार, परदा ।
ऊमरि, उदुम्बर, गूलर का पेड़ ।
ऊना, ऊन, कमती ।
एक, १ एकही २ मुख्य ३ प्रधान ।
एकरस, षड्विकाररहित अर्थात् कामादि
विकार से रहित ।

एकाकिन्ह, एकाकिन, एकाकी, अकेला ।
एकाकी, अकेला ।
एतादृश, ऐसा ।
एवमस्तु, ऐसा हो ।
ऐंक, अटकल ।
ओघ, समूह ।
ओड़नखांडे, पटेबाज ।
ओडियहि, आड़ ।
ओदन, भात ।
ओधे, लगे ।
ओर, १ अंत २ तरफ ।
ओरे, ओला, बनौरी ।
अंक, १ अक्षर २ गोदी ३ चिह्न ४ एक आदि गिनती ।
अंकित, चिह्नयुत ।
अंग, १ शरीर २ मित्र ३ हस्त आदि ४ राज्य का अंग ।
अंगरी, बखतर ।
अंगवनि, सहना, अंगवना ।
अंचल, आंचर ।
अंब, अम्बा, माता, मतारी ।
अंबक, आंख ।
अंबर, १ वस्त्र २ आकाश ।
अंबरीष, अंबरीष, एक राजा का नाम ।
अंबु, जल, पानी ।
अंबुधर, मेघ, बादर ।
अंबुधि, समुद्र ।
अंबुपति, वरुण, वरुन ।
अंभोज, कमल ।
अंजि, अंजन लगा के, आंज करके ।
अंगुलि, अंगुरी ।
अंड, १ ब्रह्मांड २ अंडा ।
अंडकटाह, ब्रह्मांड ।
अंतर, १ भेद २ भीतर ।
अंतरजामी, मन का जाननेवाला ।
अंतरधान, अंतर्धान, छिपना ।
अंतरहित, अंतर्हित, छिपा, गुप्त ।
अंतावरि, अंतड़ी, आंत ।
अंवां, आवां ।
कइकइ, कैकेयी ।
कच, बार, केश, ।
कछप, कच्छप, कछुआ ।
कज्जलगिरि, अंजनपर्वत ।
कटक, १ सेना २ कड़ा, खडुआ ।
कटाह, कड़ाह ।
कटि, कमर, करिहांव ।
कटिसूत्र, करधनी ।
कटु, कडुआ ।
कड़िहार, कर्णधार, मल्लाह ।
कत, काहे, किसलिये ।
कति, केतना ।
कथनीय, कहने के योग्य ।
कदली, केला, केरा ।
कदंब, १ वृक्ष विशेष २ समूह ।
कद्रू, नागमाता ।
कनककशिपु, हिरण्यकश्यप, एक दैत्य का नाम ।
कनकलोचन, हिरण्याक्षदैत्य ।
कनी, कंद, कनिका ।
कपटभू, मायाभूमि ।
कपाट, केवाड़ी, केवाड़ ।
कपाल, खोपरी ।
कपि, बानर ।
कपिकुंजर, कपिश्रेष्ठ ।
कपिन्द्रा, कपींद्र, बानरों का राजा ।
कपिल, एक मुनि का नाम जिस ने सांख्य शास्त्र बनाया ।
कपोत, कबूतर ।
कपोल, गाल ।
कबारू, ज्ञानर, तान ।

ती, १ कबूतर करावी २ पक्षी विशेष।
ठ, कछुआ ।
नीय, सुंदर ।
भा, लक्ष्मी ।
, १ कार्य, काम २ शरीर ।
१ किरन २ हाथ ३ सूंड ४ मासूल ।
क, पीड़ा ।
ज, अंगुली ।
तल, हाथ पर ।
तारी, हाथ की तारी ।
न, १ इंद्रिय २ कान ३ साधन ४ कारन ५ करना ।
नीया, करणीय, करने के योग्य ।
वरि, विपदा ।
षा, १ ईर्षा २ वैर ३ विष ।
षि, खैंच करके, करषना, कर्षण ।
ारा, कराल, भयंकर १ तट, किनारा।
राल, कठोर, भयकर ।
रि, हाथी ।
रिनी, करिणी, हथिनी ।
रीला, वृक्ष विशेष, जिस में पत्ता नहीं।
कई, कटु, कड़ुई ।
रुन, करुणा, दया ।
रुनाकरति, गुण कह करके विलाप करती ।
रतव्य, कर्तव्य, करने के योग्य ।
कर्णधार, पतवारी ।
कल, १ सुंदर २ मीठा ।
कलकंठ, कोइल ।
कलप, १ कल्प, ब्रह्मा का दिन २ प्रलय ३ मनोरथ ४ समर्थ ५ कल्पना ६ रचना ।
कल्पतरु, कल्पवृक्ष ।
कलपना, १ तर्क, २ लालसा ३ कष्ट ४ रचना ।
कलपि, झूठ करके, कलपना बनालेना ।
कलपित, कल्पित, झूठ, झूठ तर्क ।
कलबल, स्पष्ट नहीं ।
कलभ, हाथी का बच्चा ।
कलमले, चंचल भये, हिले, कलमलाना ।
कलस, कलश, गगरी, घड़ा ।
कलहंस, राजहंस ।
कला, १ जल तरंगादि ६४ चातुर्य, भाग ।
कलाप, समूह ।
कलि, १ कलियुग २ कलह ३ बहेड़ा का वृक्ष ।
कलिकवि, कलियुग के कवि कालिदास आदि ।
कलित, १ परिचित २ सुंदर ३ रचित ।
कलिमलसरि, कर्मनाशा नदी ।
कलिल, पंक, कीचड़ ।
कलुष, पाप ।
कलेवर, शरीर, देह ।
कलेस, १ क्लेश, दुःख २ अविद्यादि पांच ३ चंद्रमा ।
कलंक, १ लांछन २ मिथ्यापाप ।
कलोलिनी, तरंग समेत नदी ।
कवल, गिरास, कवर ।
कवि, काव्यकर्ता ।
कवित्त, काव्य, कविता ।
कबंध, १ दैत्य विशेष २ धड़ ।
कश्यप, कश्यप, एक ऋषि का नाम ।
कसे, कसौटीपर रगड़, कसना ।
कहानी, कथा ।
काछ, कच्छ ।
काक, कौआ, काग ।
काकपक्ष, पट्टा ।
काकु, व्यंग वचन ।
काखासोती, दोनों कंधा से कांख तक
काछे, बनाये ।
कानन, वन ।

कानो, संकोच, मर्य्यादा ।
काम, १ कामना २ कामदेव ३ विषय ४ धंधा ५ सुंदर ।
कामद, मनोरथदाता ।
कामदगाई, कामधेनु ।
कामना, वासना, इच्छा ।
कामरूप, इच्छाचारी, कामस्वरूप ।
कार्मुक, धनुष ।
कारक, करनेवाला ।
कारज, कार्य, पंचभूतादि ।
कारन, १ प्रयोजन २ पिता ३ निमित्त ४ प्रकृति ।
कारनकरन, महत्तत्वादि के कारण ।
कारी, काली ।
काल, १ समय २ मृत्यु, मीच ३ यम ४ काला, श्याम ५ मेम ।
कालकूट, विष ।
कालराति, प्रलय की रात ।
कालिका, देवी ।
काली, १ कालह, कल्ह २ श्याम ।
कांजी, १ सिरका २ खट्टा पानी राई का ।
कांधी, अंगीकार करके ।
किन, १ घाव २ क्यों नहीं
किन्नर, देवजाति विशेष ।
किमपि, कुछ भी ।
किम्वा, अथवा ।
किरातिन, भीलनी ।
किरिच, टुकड़ा ।
किरीट, मुकुट भेद ।
किलकिला, बानर का शब्द ।
किसलय, किशलय, नवा पत्ता ।
किस, किस का ।
किसोर, किशोर, लड़का, अवस्था भेद ।
किंकर, दास ।
किंकरी, दासी ।
किंकिनी, क्षुद्रघंटिका, करधनी, मेखला ।
किंसुक, १ पलाश फूल ।
कीती, कीर्ति, जस ।
कीर, सुग्गा, तोता ।
कीरति, कीर्त्ति, यश जस ।
कील, खिरचा, चिन, खरिका ।
कु, १ भूमि २ नीच, बुरा ।
कुचाह, बुरा समाचार ।
कुञ्चित, घुघुरारे, टेढ़ा ।
कुञ्जर, हाथी ।
कुभोगी, कुयोगी, विषयी ।
कुटीर, कुटी ।
कुठारी, टांगी ।
कुठाहर, नीच जगह ।
कुतर्क, नीच विचार ।
कुदृष्टि, पापदृष्टि ।
कुधातु, लोहा ।
कुपथ, बुरी राह, कुमार्ग ।
कुपथ्य, बदपरहेजी ।
कुवलय, कमल ।
कुविहग, बाज पक्षी ।
कुम्भज, ऋषि विशेष ।
कुमार, कुंआरा, बालक, बिन व्याहा ।
कुमारी, कन्या, बिन व्याही ।
कुमुद, १ कोई, २ बानर विशेष ।
कुमुदबन्धु, चंद्रमा ।
कुररी, पक्षी विशेष, क्रूंज ।
कुराई, पांव फसने का बिल ।
कुरी, सब जाति ।
कुरुचि, नीच वासना ।
कुरंग, हरिन, मृग ।
कुल, १ वंश २ समूह ३ घर ।
कुलह, टोपी, कुलाह ।
कुलि, सब ।
कुलिस, कुलिश, १ वज्र २ हीरा ।

